Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

धनों, बलों, सामर्थ्यों को ( नः चोदय ) हमारे प्रति प्रेरित कर, हमें दे। ( त्वं ) तू ( अस्य ) इस ( रायः ) धन–ऐश्वर्य का ( रथीः ) रथ में बैठे महारथी के समान विजेता, या रस ग्रहण करनेहारा (असि ) है और तु ( नः ) हमारे ( तुचे ) सन्तान के लिये ( गाधं तु ) प्रतिष्ठा ऐश्वर्य को भी ( विदाः ) प्राप्त करा।

[४२] त्वमित् सप्रथा अस्यग्ने त्रातर्ऋतः कविः।
त्वां विप्रासःसमिधान दीदिव आ विवासन्ति वेधसः॥८

ऋ० ८। ६०। ५॥

भा०—हे अग्ने ! हे ( त्रातः ) रक्षा करने हारे ! ( त्वम् इत ) तू ही ( सप्रथाः[1] ) सब प्रकार से विख्यात है। तू ही (ऋतः) सत्य, ज्ञान-स्वरूप, ( कविः ) मेधावी, क्रान्तदर्शी है। हे ( दीदिवः[2] ) देदीप्यमान, तेजःस्वरूप ! हे ( समिधान ) प्रकाशमान ! तुझको ही (वेधसः) स्तुति करने हारे ( विप्रासः ) विद्वान् लोग ( आ विवासन्ति ) भजन, कीर्त्तन करते और तेरे गुणों को प्रकट करते हैं।

[४३] आ नो अग्ने वयोवृधꣳ रयिं पावक शंस्यम्।
रास्वा च न उपमाते पुरुस्पृहꣳ सुनीती सुयशस्तरम्॥९

ऋ० ८। ६०। ११॥

भा०—हे अग्ने ! हे ( पावक ) पवित्र करने हारे ! ( नः ) हमें ( शंस्यम् ) प्रशंसा के योग्य, ( वयः-वृधम् ) आयु को बढाने वाला, ( रयिम् ) धन-ऐश्वर्य और बल ( रास्व ) दे। हे ( उपमाते ) ज्ञान सम्पन्न, हे सृष्टि के कर्त्ता ! ( सुनीती ) उत्तम धर्म की नीति से ( नः ) हमें ( पुरु-स्पृहम् ) जिस धन को बहुत लोग चाहते हैं और ( सु-यश-

४२—१. 'सप्रथाःसर्वतःपृथुः।नै० ६।२।७। २. दीदिव : दानवन् इति। मा० वि०।
४३—'स्वयशस्तरम्' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



स्तरम्) जिसके प्राप्त करने से उत्तम यश भी प्राप्त होता है वह (रास्व) दे।

[४४] यो विश्वा दयते वसु होता मन्द्रो जनानाम् ।
मधोर्न पात्रा प्रथमान्यस्मै प्र स्तोमा यन्त्वग्नये ॥१०॥

ऋ० ८ । १०३ । ६ । १५८३॥

भा०—( यः ) जो अग्नि, ईश्वर ( विश्वा वसु ) सब प्रकार के वास करने योग्य, जीवनोपयोगी धन ( दयते ) दान करता है या सब वास करने वाले प्राणियों की रक्षा करता है वह ( होता ) सबको अन्न आदि पदार्थ देने वाला ( जनानाम् मन्द्रः ) और सब प्राणधारी जन्तुओं को आनन्द देने हारा है। ( अस्मै ) इस ( अग्नये ) अग्नि के लिये ( मधोः ) मधु, ऋग्वेद के ( स्तोमाः ) स्तुतिपूर्ण मन्त्र ( प्रथमानि ) उत्तम या सबसे पूर्व प्रस्तुत ( मधोः पात्रा न ) मधु से पूर्ण मधुपर्क के पात्रों के समान ही ( प्र यन्तु ) पुरस्कार में प्रस्तुत किये जायें।

उस भगवान् की सबसे प्रथम स्तुति करनी चाहिये जो समस्त प्राणियों की रक्षा करता, सबको अन्न देता और आनन्द देता है।

इति चतुर्थी दशतिः । इति चतुर्थः खण्डः ।



॥ दशतिः ५ ॥ १ वसिष्ठो मैत्रावरुणिर्वामदेवो वा । २ भर्गः प्रागाथः । ३. ७ सौभरिः काण्वः । ४ मनुर्वैवस्वतः । सुदीतिपुरुमीढौ तयोर्वान्यतरः आंगिरसौ । ६ प्रस्कण्वः काण्वः । ८ मेधातिथिर्मेध्यातिथिश्च काण्वौ । ९ विश्वामित्रो गाथिनः । १० कण्वो घौरः ॥ बृहती ॥

[४५] एना वो अग्निं नमसोर्जो नपातमा हुवे ।
प्रियं चेतिष्ठमरतिं स्वध्वरं विश्वस्य दूतममृतम् ॥१॥

ऋ० ७ । १६ । १ ॥ ७४९

भा०—हे मनुष्यो ! ( एना ) इस ( नमसा ) अन्न द्वारा ( ऊर्जः

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

नपातं) बलको क्षीण न होने देने वाले, ( प्रियम् ) सबसे उत्तम, प्यारे (चेतिष्ठम् ) सबसे अधिक ज्ञानवान् और ज्ञान कराने हारे, (अरतिम्) सर्वव्यापक स्वामी, ( सु-अध्वरं) उत्तम, हिंसा से रहित, जो न मारे, न मरे, नित्य ( विश्वस्य दूतम् ) समस्त संसार को ज्ञान का संदेश देने वाले या सबके स्वयं संताप-निवारक, उपास्य और ( अमृतम् ) स्वयं नित्य, अविनाशी ( अग्निम् ) प्रकाशस्वरूप परमेश्वर का ( नमसा ) नमस्कार पूर्वक ( आ हुवे ) स्मरण करता हूं ।

[४६] शेषे वनेषु मातृषु सं त्वा मर्त्तास इन्धते ।
अतन्द्रो हव्यं वहसि हविष्कृत आदिद्देवेषु राजसि ।२।

ऋ० ८ । ६० । १५ ॥

भा०—हे अग्ने ! परमेश्वर ! तू ( वनेषु ) जंगलों में अग्नि के समान, देहों में जीव के समान, सब प्राणियों के आत्माओं में और (मातृषु ) माताओं के गर्भों और भूमियों में चेतन, बीजरूप से (शेषे) प्रसुप्त होकर व्याप्त रहता है । ( त्वा ) तुझको ( मर्त्तासः ) मरणधर्मा, देहवान् प्राणिगण ( इन्धते ) प्रदीप्त करते, प्रकट करते, तेरा ज्ञान करते हैं । तू ( अतन्द्रः ) आलस्य से रहित होकर ( हविष्कृतः ) हवि सम्पादन करने वाले पुरुष के (हव्यम्) प्रस्तुत किये ज्ञान को (वहसि) धारण करता है । ( आत् इत ) और अनन्तर, तू ईश्वर (देवेषु) देवों, विद्वानों और जीवों और इन्द्रियों के बीच में सबसे उत्कृष्ट होकर आत्मरूप में ( राजसि ) प्रकाशित होता है ।

[४७] अदर्शि गातुवित्तमो यस्मिन् व्रतान्यादधुः ।
उपो षु जातमार्यस्य वर्धनमग्निं नक्षन्तु नो गिरः ।३।

ऋ० ८ । १०३ । १ ॥ १५१५

४६–'मान्नोः', 'हव्यं' । इति ऋ० । ४७– नक्षन्त नो गिरः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—(गातु-वित-तमः[1]) समस्त मार्गों, लोकों को भली प्रकार जानने वाला, पृथिवी का उत्तम ज्ञाता, वह अग्नि (अदर्शि) प्रकट होता है (यस्मिन्) जिसमें, जिसके बल पर दीक्षित लोग (व्रतानि[2]) अनेक शुभकर्मों और संकल्पों को (आ दधुः) धारण करते हैं। उस (जातम्) उत्तम प्रकार से प्रकट होने हारे, (आर्यस्य वर्धनं) श्रेष्ठ पुरुष की उन्नति करनेहारे, (अग्निम्) अग्नि, परमेश्वर को (नः गिरः) हमारी वाणियां (उप सु नक्षन्तु[3] उ) अवश्य भली प्रकार प्राप्त हों।

[४८] अग्निरुक्थे पुरोहितो ग्रावाणो बर्हिरध्वरे।
ऋचा यामि मरुतो ब्रह्मणस्पते देवा अवो वरेण्यम् ॥४

ऋ० ८।२७।१॥

भा०—(उक्थे) उक्थ नाम यज्ञ में (अग्निः) अग्नि, ज्ञानी विद्वान् (पुरोहितः) पुरोहित होता है और (अध्वरे) हिंसारहित यज्ञ में (ग्रावाणः) सोमसम्पादन के लिये, एवं ज्ञानयुक्त कर्म सम्पादन के लिये विद्वान् पुरोहित नियुक्त होते हैं और (बर्हिः) कुशा लाई जाती है। हे (मरुतः) देवगण, विद्वानों, प्रजाजनो, अध्यक्ष लोगो! हे (ब्रह्मणस्पते) वेदवित्, सब विद्वानों के मुख्य! हे (देवाः) विद्वान् लोगो! (ऋचा) ऋग्वेद के अनुसार (वरेण्यम्) सबसे अधिक वरण करने योग्य (अवः) रक्षा या शरण को (यामि[1]) मैं प्राप्त करूं।

[४९] अग्निमीडिष्वावसे गाथाभिः शीरशोचिषम्।
अग्निं राये पुरुमीढ श्रुतं नरोऽग्निः सुदीतये छर्दिः ॥५

ऋ० ८।७१।१४॥

---

१. गातुरिति पृथिवीनाम। नि० १।१।

२. व्रतमिति कर्मनाम। नि० २।१। ३. नक्षतिर्व्याप्तिकर्मा। नि० २।१८।

४८- 'मरुतो ब्रह्मणस्पतिर्देवान्' इति ऋ०। १. यामिइतियाच्ञाकर्मसुपठितम्। नि० ३।१९।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे मनुष्य ! ( शीर-शोचिषम्[1] ) सुप्त ज्योति वाले, (अग्निं) अग्नि, परमेश्वर को ( अवसे ) अपनी रक्षा, पालन के लिये ( गाथाभिः ) नाना प्रकार के वेदमंत्रों और विज्ञान युक्त कथाओं से ( ईडिष्व ) वर्णन कर । हे ( पुरुमीढ[2] ) और बहुत ज्ञान से सिंचे ! विद्या-सम्पन्न पुरुष ! ( अग्निम् ) अग्नि, ज्ञानवान् का आश्रय ( राये ) धनादि विभूति प्राप्ति के लिये ले । (श्रुतम् ) उसी प्रसिद्ध या बहुश्रुत विद्वान् अग्नि ज्ञानी के समान विद्वानों के उपदेशों द्वारा श्रवण करने योग्य प्रभु को ( नरः[3] ) नेता और नरनारी भी अपना आश्रय बनाते हैं। ( सु-दीतये ) प्रकाश करने के निमित्त भी वह ( अग्निः ) अग्नि ही (छर्दिः) दीप्तिमय प्रकाश है । अथवा ( छर्दिः सुदीतये अग्निः ) घर को प्रकाशित करने के लिये दीपक के समान भी वही ज्ञानमय प्रभु हृदय, गृह और ब्रह्माण्ड का भी प्रकाशक है ।

      ३ १ २     ३ १ २   ३ १   २   ३ १ २
[५०] श्रुधि श्रुत्कर्ण वह्निभिर्देवैरग्ने सयावभिः ।
१   २     ३ १ २   ३   १ २ ३ १   २ ३ १ २     ३ २
आ सीदतु बर्हिषि मित्रो अर्यमा प्रातर्यावभिरध्वरे ॥६

ऋ० १ । ४४ । १३ ॥

भा०—हे (श्रुत्कर्ण) श्रवण करने में समर्थ, कर्णइन्द्रिय से सम्पन्न अग्ने ! ज्ञानवन् ! ( श्रुधि ) आप हमारा निवेदन सुनो । (स-यावभिः ) समान गति, ज्ञान से सम्पन्न ( वह्निभिः ) कार्यभार को उठाने में दक्ष,

४९—'अग्निः सुदीतये छर्दिः' इति ऋ० ।

1. शीरं अनुशायिनमिति वा आशीनमिति वा इति । निरु० ४ । २ । १४।।
2. हे पुरुमीढ ! मदीयान्तरात्मन् ! इति मा० वि० ।
3. नर इति मनुष्यनाम । नि० २।३ । नरं नराकारम् इति मा० वि० ।
4. 'छर्दि छर्द संदीपने चुरादिः ।

५०—आसीदन्तु बर्हिषि मित्रो अर्यमा प्रातर्यावाणो अध्वरम्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


एवं प्रकाशमान ( देवैः ) देवों के साथ ( मित्रः ) मित्र. सबको स्नेह करने वाला, ( अर्यमा ) न्यायकारी, स्वामी के पद पर स्थित, ( प्रातः-यावभिः ) प्रातःकाल देवयजन स्थान में आने वाले विद्वानों के सहित ( अध्वरे बर्हिषि) हिंसारहित यज्ञ एवं मान आदर योग्य उत्तम आसन पर ( आ सीदतु ) विराजमान हो।

१ २र ३ २ ३ २उ २ ३ १ २
[५१] प्र दैवोदासो अग्निर्देव इन्द्रो न मज्मना ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २र ३ १ २
अनु मातरं पृथिवीं वि वावृते तस्थौ नाकस्य शर्मणि ।७

ऋ० ८ । १०३ । २ । १५१७ ॥

भा०—( दैवोदासः अग्निः ) द्युलोक में उत्पन्न होने वाला अग्नि ( देवः ) प्रकाशमान होकर ( इन्द्रः न ) चमचमाते विद्युत् या सूर्य के समान ( मज्मना[1] ) बलपूर्वक ( मातरं पृथिवीम् अनु ) समस्त प्राणियों की माता पृथिवी की ओर ( प्र वि वावृते ) नाना प्रकार से ढक रहा है, उस पर जालसा बिछा है और ( नाकस्य ) अन्तरिक्ष के ( शर्मणि) आश्रय में ( तस्थौ ) स्थिर है।

अर्थात् सूर्यलोक से आया तेजःप्रभाव वेग से पृथिवी पर गिरता है और वायु में लीन होकर पृथिवी को छाये रहता है। सूर्य से निकलते हुए जीवन के मूलकारण 'आयनूज़' ( Ions ) पृथिवी माता पर पहुंचते हैं। यही वैज्ञानिकों का सिद्धान्त है।

ईश्वर पक्ष में—(दैवोदासः अग्निः) तेजोमय परमेश्वर के आश्रयमें विद्यमान ज्ञानवान् ( देवः ) स्वयंप्रकाश ( इन्द्रः न ) विद्युत या सूर्य के समान जीव ( मज्मना) अपने बल से (मातरम् पृथिवीम् अनु) सब प्राणियों के उत्पन्न करनेवाली माता पृथिवी पर ( प्र वि वावृते ) विशेष

५१—'अग्निर्देवां 'नाकस्य सानवि' इति ऋ० । 'मय्मना' इति बहुत्र, प्रायः गानग्रन्थेषु । १. मज्मनेति बलनाम । नि० २ । ९ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

रूप से रहता है और पुनः (नाकस्य) नाक. स्वर्ग, सुखमय, आनन्द-मय मोक्ष के ( शर्मणि ) आश्रय में ( तस्थौ ) विराजता है।

२ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
[५२] अध ज्मो अध वा दिवो बृहतो रोचनादधि ।
३ १ २ १ ३क २र ३ २उ ३ १ २
अया वर्धस्व तन्वा गिरा ममा जाता सुक्रतो पृण ॥८॥

ऋ० ८ । १ । १८ ॥

भा०—हे अग्ने ! ( ज्मः[1] ) पृथिवी ( अध वा ) और ( बृहतः ) विशाल, सब पर आच्छादित, ( रोचनात् ) कान्तिमान् ( दिवः ) सूर्य-मण्डल के (अधि) ऊपर भी (अया) इसी ( तन्वा ) रूप से (वर्द्धस्व ) तू सर्वत्र फैला हुआ है । हे ( सुक्रतो ) सुन्दर संसार के बनाने वाले कारीगर ! हे सर्व श्रेष्ठ ज्ञानवन् !( गिरा ) अपनी वेदमय ज्ञानवाणी से ( मम ) मेरे ( जाता) प्रजाजनों का ( पृण ) पालन और पोषण कर।

१ २ ३ २ ३ १ २र ३ २
[५३] कायमानो वना त्वं यन्मातॄरजगन्नपः ।
१र ३र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २
न तत्ते अग्ने प्रमृषे निवर्त्तनं यद् दूरे सन्निहाभुवः ॥९॥

ऋ० ३ । ९ । २ ॥

भा०—हे अग्ने ! जीव ! (त्वं) तु ( वना) बन अर्थात सब भोग्य देहों की ( कायमानः[1] ) कामना करता हुआ ( यत् ) जो (मातॄः[2] ) मातास्वरूप उत्पादक ( अपः ) कर्मों को ( अजगन् ) प्राप्त होता है (तत् ) वह ( ते ) तेरा ( निवर्तनं ) अपने मोक्षमार्ग से भ्रष्ट होना ( न प्र मृषे ) सहन नहीं होता ( यद् ) कि ( दूरे[3] सन् ) विषय वा-सनाओं और कर्मबन्धनों से दूर रहकर भी ( इह ) इस कर्मबन्धनमय

---

५२—अध ग्म इति बहुत्र पाठः । १. ज्मेति पृथिवीनाम । नि० । १ । १ ॥

५३—'इहाभवः' इति ऋ० । १.चायृ पूजानिशामनयोरिति चायतेः चोःकुत्वापत्त्या । कायमानश्चायमान इति वा । निरु० ४ । २ । १४ ।
२. मातर इति नदीनाम् । नि० १ । १३ । ३. दुः । प इति पदकारः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

जीवलोक में ( आ भुवः ) पुनः प्रादुर्भाव हुआ, उत्पन्न हुआ है ।

ईश्वरपक्ष में—( वना ) भोग योग्य लोकों को (कायमानः) बनाने की कामना करता हुआ ( यत् ) जब तू ( मातृः अपः ) सब जगत् के उत्पादक मूल प्रकृति के परमाणुओं को ( अजगन् ) थाम लेता है (तत् ते निवर्तनम् ) उस समय तेरा निगूढ़ व्यापार (न प्रमृषे ) नहीं प्रतीत होता कि (यत् दूरे सन्) उस प्रकृति से दूर, सर्वथा भिन्न असंग रहकर भी (इह आ भुवः) इसमें व्यापक होकर सृष्टि रचने में समर्थ होता है ।

१ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[५४] नि त्वामग्ने मनुर्दधे ज्योतिर्जनाय शश्वते ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
दीदेथ कण्व ऋतजात उक्षितो यं नमस्यन्ति कृष्टयः ॥१०

ऋ० १ । ३६ । १९ ॥

भा०—हे अग्ने ! (ज्योतिः) ज्योतिःस्वरूप, ज्ञानमय, प्रकाशस्वरूप ( त्वाम् ) तुझको ( शश्वते[1] जनाय ) नाना प्रकार की प्रजाओं के लिये ( मनुः ) मननशील पुरुष ( निदधे ) पूर्णरूप से प्रकाशित करता है । (यं) जिसको (कृष्टयः) मनुष्यगण (नमस्यन्ति) नित्य नमस्कार करते हैं, वह तू ( कण्वे ) मेधावी पुरुष के हृदय में ( ऋत जातः ) सत्य ज्ञान या वेद रूप से प्रकाशमान होकर (उक्षितः) आनन्द रसरूप में सिक्त होकर ( दीदेथ ) प्रकाशित होता है ।

इति पञ्चमी दशतिः । इति पञ्चमी खण्डः ।

इति प्रथमोऽर्धप्रपाठकः ।

॥ दशति ६ ॥—१, ७ वसिष्ठो मैत्रावरुणि । २,३,९ कण्वोघौरः । ४ सौभरिः काण्वः । उत्कील आत्कीलो वा कात्यः । ८ विश्वामित्रो गाथिनः ॥२ ब्रह्मणस्पतिः । ३ यज्ञः ॥ बृहती ॥

५४—१. शश्वद् इति बहुनाम ( नि० ३ । १ । )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[५५] देवो वो द्रविणोदाः पूर्णां विवष्ट्वासिचम् ।
उद्वा सिञ्चध्वमुप वा पृणध्वमादिद्वो देव ओहते ॥१॥
ऋ० ७।१७।११ ॥ सा० १५१३ ॥

भा०—हे मनुष्यो ! (वः) तुम्हारा (देवः) देव, इष्ट, भक्तिपात्र परमेश्वर, (द्रविणोदाः) सब प्रकार के द्रव्यों, ऐश्वर्यों, और ज्ञानों, बलों को देने हारा है। इसलिये वह (पूर्णाम्) भरी हुई (आसिचम्) स्रुवा वा आहुति की ही (विवष्टु) कामना करता है (वा) और (उत्-सिञ्चध्वं) खूब ऊपर तक आहुति भरकर डालो (वा) और (उप-पृणध्वं) उसको पुनः भरो (आत् इत्) तब शीघ्र ही (वः) तुम्हारे लिये (देवः) वह दिव्य गुण ईश्वर (ओहते[1]) अभिलषित फल देता है।

जो ईश्वर सब प्रकारके ऐश्वर्य देता है उसके प्रति सर्व समर्पण करना चाहिये, उसके निमित्त वा उसके नामपर कंजूसी से दान न देकर खुले हाथ दान करना चाहिये। पात्र में दान देने से फल भी शीघ्र एवं उत्तम प्राप्त होता है।

[५६] प्रैतु ब्रह्मणस्पतिः प्र देव्येतु सूनृता।
अच्छा वीरं नर्यं पङ्क्तिराधसं देवा यज्ञं नयन्तु नः ॥ २ ॥
ऋ० १।४०।३ ॥

भा०—(ब्रह्मणस्पतिः[1]) ब्रह्म, वेद का पालक विद्वान् या महान् ब्रह्माण्ड का पालक ईश्वर ब्रह्मणस्पति (प्र-एतु) हमें प्राप्त हो। (सूनृता) वेदवाणी (देवी) दिव्यगुणों से सम्पन्न (प्र-एतु) उत्तम रूप से हमें प्राप्त हो। (देवाः) विद्वान् या इन्द्रियगण (नर्यं) मनुष्यों के हित-

५५—'विवष्ट्यासिचम्, इति ऋ०।
१. ओहते वर्धयति। मा०वि०। वहते रूपम्। सा०॥
५६—१. ब्रह्मणस्पतिः—ब्रह्म अन्नं, तस्य पतिः। ब्रह्म वेदः, तस्य पतिः।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

कारक, (वीरम्) वीर्यसम्पन्न, (पङ्क्तिराधसम्) पांचों ज्ञानेन्द्रियों, पांच कर्मेन्द्रियों से साधने योग्य या परिपक्व ज्ञानसे प्राप्य वा अनेक ऐश्वर्य-मालाओं से सम्पन्न उनके साधक (यज्ञम्) यज्ञ को (नः) हमें (अच्छ[२]) भली प्रकार (नयन्तु) प्राप्त करावें।

[५७] ऊर्ध्व ऊ षु ण ऊतये तिष्ठा देवो न सविता।
ऊर्ध्वो वाजस्य सनिता यदञ्जिभिर्वाघद्भिर्वि ह्वयामहे ॥ ३ ॥

ऋ० १ । ३६ । १३ ॥

भा०—हे अग्ने! परमेश्वर तू (नः) हमारी (ऊतये) रक्षा के लिये (ऊर्ध्वः) उन्नत, सर्वोच्च, सर्वोपरि होकर (सु तिष्ठ) भली प्रकार स्थिर रह। (देवः सविता न) दिव्य गुणों से सम्पन्न सविता, सूर्य या विद्वान् के समान आप (वाजस्य) अन्न ज्ञान; और ऐश्वर्य को (सनिता) देनेहारे हो। (यत्) जिस कारण (अञ्जिभिः[१]) गुणों का प्रकाश करने हारे (वाघद्भिः) यज्ञकार्य का सम्पादन करने हारे विद्वानों द्वारा हम आपको (वि ह्वयामहे) बुलाते हैं और आपकी स्तुति-उपासना करते हैं।

[५८] प्र यो राये निनीषति मर्तो यस्ते वसो दाशत्।
स वीरं धत्ते अग्न उक्थशंसिनं त्मना सहस्रपोषिणम् ॥४॥

ऋ० ८ । १०३ । ४ ॥

भा०—हे (वसो[१]) समस्त संसार को आश्रय देने वाले! (यः) जो (मर्त्तः) मरणधर्मा पुरुष (राये) अमृत धन के निमित्त (प्र निनीषति[२]) तुझ तक पहुंचना चाहता है या कोई श्रेष्ठ कार्य सम्पादन

२. अच्छ आप्तुं सम्भावयितुमिति मा० वि०।

५७—१. अञ्जिभिः स्वद्गुणप्रकाशकैः छन्दोभिः, इति मा० वि०।

५८—प्र यं राये निनीषसि' इति ऋ०।

१. वासकाग्ने। सा०। २. णी प्रापणे भ्वादिः। प्रणयनं रचनं; प्रणयः प्रेम।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

करना चाहता है या तेरे प्रति प्रेम प्रकट करना चाहता है और (यः) जो (ते) तुझे (दाशत्) आत्म-समर्पण करता है (सः) वह हे (अग्ने) ज्ञानयुक्त परमेश्वर! (उक्थ-शंसिनम्) वेदवक्ता (सहस्र-पोषिणम्) हज़ारों को भरण-पोषण करने वाले (वीरम्) वीर पुत्र को (त्मना) अपने सामर्थ्य से (धत्ते) धारण करता या उत्पन्न करता है।

ईश्वर को स्मरण करने और उसको आत्मसमर्पण करने वाले याज्ञिक धर्मात्मा के घर में जो पुत्र उत्पन्न होते हैं वे स्वयं विद्वान्, वेदवक्ता और सहस्रों को पालने-पोषने में समर्थ होते हैं।

[५९] प्र वो यह्वं पुरूणां विशां देवयतीनाम्।
अग्निं सूक्तेभिर्वचोभिर्वृणीमहे यं समिदन्य इन्धते ॥ ५ ॥
ऋ० १ । ३६ । १ ॥

भा०—(यं) जिस अग्नि, राजा या ईश्वर को (अन्ये इत्) अन्य पुरुष भी (सम्-इन्धते) प्रज्वलित, प्रदीप्त करते, हृदय में जगाते हैं उस (देवयतीनाम्) दिव्यगुणों से सम्पन्न होना चाहने वाली प्रभु वा देव परमेश्वर की कामना करने वाली (पुरूणाम्[1]) पालन पोषण करने में समर्थ, बलवान्, शरीर में इन्द्रियों के समान (विशां) प्रजाओं के (यह्वम्[2]) व्यवस्थापक, महान् अधिष्ठातारूप अग्नि, नायक को (सूक्तेभिः) वेद के सूक्तों द्वारा (प्र वृणीमहे) खूब अच्छी प्रकार वरण करते हैं। यहां आत्मा और राजा का भी वर्णन है।

[६०] अयमग्निः सुवीर्यस्येशे हि सौभगस्य।
राय ईशे स्वपत्यस्य गोमत ईशे वृत्रहथानाम् ॥ ६ ॥
ऋ० ३ । १६ । १ ॥

५९—'वचोभिरीमहे' इति ऋ०। 'सीमिदन्य ईळते' इति ऋ०।

१. पुरूणि इन्द्रियाणि। द० उ०। २. यह्व इति महन्नाम। नि० ३। ३॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( अयम् ) यह (अग्निः) अग्नि, परमेश्वर और राजा (सुवीर्यस्य ) उत्तम वीर्य, सामर्थ्य का और ( सौभगस्य ) सौभाग्य का ( हि ) भी ( ईशे ) स्वामी अधिष्ठाता है। वही 'अग्नि' ( रायः ) समस्त धनों का ( ईशे ) स्वामी है। वही ( सु-अपत्यस्य ) सुन्दर पुत्र प्रजा का ( गोमतः रायः ) गौ आदि पशुओं से सम्पन्न धन-धान्य वेद-वाणि से सम्पन्न ज्ञान-ऐश्वर्य का (ईशे) स्वामी है। वही (वृत्रहथानाम्) वृत्र, विघ्नकारी पापों और पापी पुरुषों के मारने वाले बल और साधनों का भी ( ईशे ) स्वामी है।

[६१] त्वमग्ने गृहपतिस्त्वं होता नो अध्वरे।
त्वं पोता विश्ववार प्रचेता यक्षि यासि च वार्यम् ॥ ७ ॥
ऋ० ७।१६।५॥

भा०—हे अग्ने! ( त्वं ) तू (गृहपतिः) घर का स्वामी है, (त्वं) तू (नः ) हमारे (अध्वरे ) यज्ञ, हिंसारहित श्रेष्ठ कर्म में ( होता )यजमान और समस्त भोग्य पदार्थों को देने और स्वीकार करने वाला या विद्वान्, दिव्य गुणों पुरुषों और शक्तियों को देने वा स्वयं वश करने वाला है। हे ( विश्ववार ) समस्त संसार के वरण करने योग्य या सब विघ्नों के निवारण करनेहारे रक्षक! ( त्वं ) तू (पोता[1]) सब कार्यों का परिशोधक, निरीक्षक, ( प्र-चेताः ) उत्कृष्ट मति और ज्ञान से सम्पन्न है। तू ही (वार्यम् ) सब को प्रसन्न करने वाले, वरणयोग्य, श्रेष्ठ पदार्थ ऐश्वर्य को(यक्षि)देता और(यासि च[2])हमें प्राप्त कराता या स्वयं प्राप्त है।

६०—'ईशे महः' इति ऋ०।
६१—'यक्षि वेषि च' इति ऋ०।

१. पोता—शोधयिता। मा० वि०।
२. यासि याचसे इति मा० वि०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



१ २ ३ १ २र ३ १ २
[६२] सखायस्त्वा ववृमहे देवं मर्त्तास ऊतये।
३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
अपां नपातं सुभगं सुदंससं सुप्रतूर्त्तिमनेहसम् ॥ ८॥

ऋ० ३ । ९ । १ ॥

भा०—हे अग्ने ! परमात्मन् ! (सखायः) हम सब समान ख्याति वाले (मर्त्तासः) मरणधर्मा पुरुष या इन्द्रियगण (ऊतये) अपनी रक्षा के लिये (अपां नपातम्[1])अपः अर्थात् कर्मों और ज्ञानों के नपात् अर्थात् अपत्य, उत्पन्न हुए महाप्राण रूप, या हम प्रजाओं को विनष्ट न होने देने वाले (सुभगम्) सुखसे सेवन योग्य, उत्तम ऐश्वर्यवान्. (सुदंससम्[2]) शुभ कर्म करने वाले. (सुप्रतूर्त्तिम्[3]) पापियों और पापों के विनाशक, (अनेहसम्[2]) क्रोध और उपद्रवों से रहित (त्वा देवम्) तुझ देव को (ववृमहे) वरण करते हैं।

इन्द्रियगण जिस प्रकार आत्मा को वरते हैं उसी प्रकार मनुष्य अपनी रक्षा के लिये इन गुणों से सम्पन्न को ही राजा,मुख्य,पति नियुक्त करे और उसी प्रकार ईश्वर को भी वरण करे।

इति षष्ठी दशतिः । इति षष्ठः खण्डः ।

॥ ७ ॥ १ श्यावाश्वो आत्रेयो वामदेवो बा गोतमो ।२ उपस्तुतो वार्ष्टिहव्यः।३ बृहदुक्थो वामदेव्यः।४ कुत्स आंगिरसः। ५, ६ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः ।७वामदेवो गौतमः। ८, १० वसिष्ठोः मैत्रावरुणि । ९ त्रिशिरास्त्वाष्ट्रः ॥ १, ३, ५, ९ त्रिष्टुभः । २, ४ जगत्यौ । १० त्रिपाद्विराड्गायत्री ॥

६२–१. अपां नपात् । अपांपौत्रत्वं, यथा अद्भ्यः ओषधयः । ततो रसजोग्निर्विद्युत् । अथवा आपोमयः प्राणः इति मुख्यप्राणस्याद्भ्यो जन्यत्वांत्तदपत्यत्वम् ।
२. दंसः कर्मनाम (नि० २ । १), ३. तूर्वतिर्हिंसार्थः भ्वादिः ।
४. अनेहसं उपद्रवरहितं सा०।अक्रोधम् ।मां०वि०। 'सुभगं सुदीदितिं' इति ऋ०

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[६३] आ जुहोता हविषा मर्जयध्वं नि होतारं गृहपतिं दधिध्वम्।
३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३क २र
इडस्पदे नमसा रातहव्यं सपर्यता यजतं पस्त्यानाम् ॥ १ ॥

( नास्ति ऋग्वेदे )

भा०—हे पुरुषो ! ( हविषा ) स्तुति और अन्नादि द्वारा ( आ जुहोत ) आदरपूर्वक आहुतियें दान करो और ( मर्जयध्वम् ) सत्कार करो और सुखी करो । (होतारम् ) सब प्रकार के भोग्य,अन्न आदि देने वाले उस होतास्वरूप ( गृहपतिम् ) गृह-स्वामी के समान प्रभु को ( नि दधिध्वम् ) अच्छी प्रकार सेवा-शुश्रूषा और धारणा ध्यान द्वारा उसका स्मरण करो । ( इडः ) इला-पृथिवी, यज्ञवेदी और अन्नादि के ( पदे ) स्थान या अवसर पर और ( पस्त्यानाम् ) घरों वा प्रजाओं के बीच में ( रातहव्यं ) हवि, चरु आदि पुष्टिकारक पदार्थ और आनन्द के दायक स्वामी की ( नमसा ) नमस्कार और उपहार द्रव्यों द्वारा (सपर्यंत)पूजा सत्कार करो ।

३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[६४ ]चित्र इच्छिशोस्तरुणस्य वक्षथो न यो मातरावन्वेति धातवे
३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ १ २
अनूधा यदजीजनदधाचिदा ववक्षत्सद्यो महि दूत्यं चरन् ॥ २

ऋ० १० । ११५ । १ ॥

भा०—परमात्मा, अग्नि का श्लेष पूर्वक शिशु रूप से वर्णन । प्रथम शिशु के पक्ष में—(शिशोः[1] ) उस शिशु रूप इव ( तरुणस्य ) तरुण अग्नि, आत्मा का भी (वक्षथः[2]) यह वहन करने का कार्य (चित्रः इत् ) आश्चर्यजनक है ( यः ) जो ( धातवे ) रस पान के लिये भी

६३—१. पस्त्यानि गृहाणि । नि० ३।४। तेषु ये निवसन्ति ते पस्त्याः। मा०वि०।

६४—'अप्येति धातवे' 'यदजीजनद्' 'अधाचन ववक्ष सद्यो' इति पाठभेदाः, ऋ० ।

१. शिशोःशंसनीयस्य । मा० वि० । २. वक्षथः—वहनं गमनम् । मा०वि० ।

२. चित्रः पूज्यः । मा० वि० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(मातरौ) माता पिता किसी के पास भी ( न अन्वेति ) नहीं जाता है। और आश्चर्य यह है कि ( अनूधाः ) दूध के थान के तुल्य बिना पोषक साधन के ही अब वह उत्पन्न हुआ ( अध चित् ) तब ही (सद्यः) तुरन्त ( महि ) बड़े भारी ( दूत्यं चरन् ) दूत के कार्य के समान गमनागमन करता हुआ ( आ ववक्षत् ) कार्य-भार को उठा लेता है।

ईश्वर, परमात्मा व्यापक, सर्वत्र सुप्त के समान व्यापक होने या-स्तुत्य होने से 'शिशु' है, वह नित्य सामर्थ्यवान् होने से 'तरुण' है। उसका विश्व को वहन करने या धारण करने का कार्य अद्भुत है। वह अपना बल प्राप्त करने के लिये (मातरौ) मातृभूत द्यौ और पृथिवी दोनों के अधीन नहीं रहता। वह संसार को स्वयं उत्पन्न कर चुकने पर भी 'अनूधाः' (अनु-धाः) अर्थात् स्वयं उसको धारण करता है। अतएव वह (सद्यः) निरन्तर (महि) बड़ा भारी (दूत्यं चरन्) विश्व को उपतापन या तप का कार्य करता हुआ इस संसार को ( आ ववक्षत् ) उठा रहा है।

३ २ ३ १ २ ३१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[६५] इदं त एकं पर ऊ त एकं तृतीयेन ज्योतिषा सं विशस्व।
३ १ २ ३ २ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
संवेशनस्तन्वे३ चारुरेधि प्रियो देवानां परमे जनित्रे ॥३॥

१। सूर्य, विद्युत्, आत्मज्योतिः
ऋ० १० । ५६ । १ ॥

भा०—हे आत्मस्वरूप अग्ने! (इदम्) यह प्रत्यक्ष संसार और यह लोक (ते) तेरा (एकम्) एक रूप है। (परः ऊँ) और परलोक का स्वरूप ( ते ) तेरा ( एकम् ) एक दूसरा स्वरूप है। तू इन दोनों को अतिक्रमण करके ( तृतीयेन ) तीसरे, उत्कृष्ट ( ज्योतिषा ) ज्योतिः स्वरूप से ब्रह्मज्ञान में ( संविशस्व ) लीन हो। वहां (संवेशनः) सुख से प्रवेश करने योग्य होकर ( तन्वे ) पुनः शरीर ग्रहण के लिये ( चारुः) भली प्रकार गमनशील ( एधि ) रह, ( परमे) उत्कृष्ट (जनित्रे ) उत्पत्तिस्थान

६५—'संवेशने तन्वः' इति० ऋ० ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

में ( देवानाम् ) दिव्य गुण वाले अपने इन्द्रियगण के सामर्थ्यों का ( प्रियः एधि ) प्रेमपात्र होकर रह।

ईश्वरपक्ष में—यह प्रत्यक्ष लोक तेरा एक रूप है। पर, सूर्य आदि तेरा दूसरा रूप है। तू ही नीर्णतम, तृतीय सर्वोत्कृष्ट ज्योतिरूप सर्वत्र व्यापक है। तू व्यापक होकर (तन्वे) जगत् के विस्तार करने के लिये भी (चारुः एधि) सर्वत्र व्याप्त होता है। तू (देवानाम्) देव पञ्चभूतों या मुक्तात्माओं के परम उत्पादक रूप में भी उनका (प्रियः) प्रिय अर्थात् उनमें सबसे अधिक श्रेष्ठ है।

सायण ने इस मन्त्र को बृहदुक्थ ऋषि के मुख से अपने मृत पुत्र के प्रति कहाया है। 'तेरा यह एक अंश शरीर इस श्मशानाग्नि में जाय, दूसरा अंश प्राणवायु में मिल जाय, तीसरा अंश सूर्यज्योति में लीन हो जाय और पुनः शरीर धारण के लिये तैयार होकर सूर्यलोक में प्रसन्न होकर रह।'

[६६] इमं स्तोममर्हते जातवेदसे रथमिव सं महेमा मनीषया।
भद्रा हि नः प्रमतिरस्य संसद्यग्ने सख्ये मा रिषामा वयं तव।४

ऋ० १। ९४। १॥

भा०—( अर्हते ) पूजा सत्कार करने योग्य ( जात-वेदसे) समस्त ऐश्वर्यों के स्वामी, समस्त पदार्थों के जानने वाले, वेदों के उत्पादक ईश्वर के लिये ( इमं स्तोमम् ) यह स्तुति हम लोग ( रथम् इव[1] ) रमणीय पदार्थ, उपहार करने योग्य वस्तु के समान ( मनीषया ) अपनी बुद्धि से ( सम् महेम ) उत्तम रीति से प्रस्तुत करते हैं। ( अस्य ) इस ( अग्नेः ) अग्नि के ( संसदि ) सभास्थान, संगम या सत्सङ्ग में (नः) हमारी ( प्रमतिः ) उत्तम मति सदा ( भद्रा हि ) कल्याण संकल्प वाली बनी रहे। हे अग्ने! ईश्वर! ( वयं) हम लोग (तव) तेरे संग (सख्ये)

६६—१. रथमिव, यथा तक्षा रथं संस्करोति तथा। सा०। यथा रथं गमयति तथा स्तोमं गमयेम, इति मा० वि०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

मित्रभाव में ( मा रिषाम[2] ) कभी कष्ट न पावें, कभी पीड़ित न हों।

३ १ २ ३१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ २ ३ २
[६७] मूर्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानरमृत आ जातमग्निम्
३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ १ २ ३ २
कविं सम्राजमतिथिं जनानामासन्नः पात्रं जनयन्त देवाः ॥५॥
ऋ० ६ । ७ । १ ॥ ११४६ ॥

भा०—(दिवः) द्यौलोक के (मूर्धानं ) शिरोभाग और (पृथिव्याः) पृथिवी के (अरतिम्) स्वामी, ( ऋते ) सत्य, यज्ञ या समस्त ब्रह्माण्ड में (आ जातम्)सर्वत्र प्रादुर्भूत, व्याप्त, (वैश्वानरम्)सब प्राणियों में व्यापक, (कविम्)मेधावी, क्रान्तदर्शी,(सम्राजम्)खूब प्रकाशमान, सब के सम्राट्, (जनानाम् अतिथिम्) मनुष्यों में अतिथि के समान अति आदर से पूजा के योग्य, ( नः ) हमारा ( अग्निम् ) अग्नि, ज्ञानवान् परमेश्वर को ही ( पात्रम्[1] ) हमारी स्तुतियों और सत्कार का पात्र या पालक (देवाः[2]) विद्वान् पुरुष ( आसन् ) मुख्य रूप से या मुखद्वारा वाणीसे ( जनयन्त ) प्रकट करते, बतलाते हैं।

२उ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ २
[६८] वि त्वदापो न पर्वतस्य पृष्ठादुक्थेभिरग्ने जनयन्त देवाः।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
तं त्वा गिरःसुष्टुतयो वाजयन्त्याजिं न गिर्वाहो जिग्युरश्वाः ॥६॥
ऋ० ६ । २४ । ६ ॥

भा०—हे (अग्ने)परमेश्वर ! (देवाः)स्तुति करने वाले या तेरे दिव्य-गुणों को जानने वाले विद्वान् लोग(उक्थेभिः) यज्ञों, ज्ञानचर्चाओं द्वारा (पर्वतस्य) पर्वत या मेघ के (पृष्ठात्) तट या एक देश से ( आपः न) जलधाराओं के समान (त्वत्)तुझ से (वि जनयन्त)नानाप्रकार के कार्य सम्पादन करते या तुझे नाना प्रकार से उत्पन्न करते या प्रकट करते हैं।

---

६७—१. पात्रं पातारं । सा० । २. देवाः ऋत्विजः स्तोतारः । सा० ।

६८—ऋग्वेदे पाठभेदो यथा—'वि त्वदापो न पर्वतस्य पृष्ठादुक्थेभिरिन्द्रानयन्त यज्ञैः । तं त्वाभिः सुष्टुतिभिर्वाजयन्त आजिं न जग्मुर्गिर्वाहो अश्वाः ॥'

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

अथवा ( देवाः ) दिव्यगुण के सूर्य आदि पदार्थ तुझ से, मेघ से जल-धाराओं के समान स्वयं प्रकट होते हैं। हे परमेश्वर!(गिर्वणाहः)गिरा वाणी या वाणियों द्वारा प्राप्त या ज्ञान करने योग्य अग्ने! (अश्वाः) अश्व(आजि न) जिस प्रकार संग्राम भूमि में (जिग्युः) विजय करते हैं, उसी प्रकार (सु-स्तुतयः गिरः) उत्तमरूप से गुणवर्णन करने वाली वेदवाणियां (तं त्वा) उक्त प्रकार के गुणों से सम्पन्न तुझको (वाजयन्ति) बढ़ाती हैं, पुष्ट करती हैं, तुझे समृद्ध करती हैं, अलंकृत करती हैं।

२ २ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ १
[६६] आ वो राजानमध्वरस्य रुद्रं होतारं सत्ययजं रोदस्योः।
३ २ २ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
अग्निं पुरा तनयित्नोरचित्ताद्धिरण्यरूपमवसे कृणुध्वम्॥७॥

ऋ० ४ । ३ । १ ।

भा०—( अध्वरस्य ) कभी हिंसा का पात्र न होने वाले, कभी न मरने वाले हिंसाकर्म से रहित यज्ञ के (राजानम्) अधिपति (रुद्रम्[1]) घोर, गर्जना के साथ गमन करते हुए, दुष्टों पापियों को रुलाने वाले, ( रोदस्योः ) द्यौः और पृथिवी दोनों लोकों को (सत्य-यजन् ) सत्य के बल से दान देने वाले, उनमें व्यक्त जगत् रूप से सत्य यज्ञ करने वाले, (होतारं) आकाश और पृथिवी से जल और अन्न की आहुति देने वाले (हिरण्य-रूपम्) मनोहर, सुवर्णवत् उज्ज्वल रूप को धारण करनेहारे, तेजोमय ( अग्निम् )सूर्य के समान परमेश्वर को(अचित्तात्) चेतनारहित ( तनयित्नोः[2] ) अशनि अर्थात् व्यापक विद्युत् से भी ( पुरा ) पूर्व विद्यमान अर्थात् उससे भी उत्कृष्ट जानकर सर्व कारणरूप उसे (अवसे) अपने रक्षार्थ ( कृणुध्वम् ) कर लो जानो।

६६—१. रुद्रो रौतीति सतः। रोरूयमाणो द्रवतीति वा। रोदयतेर्वा, यदरुदत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वमिति काठकम्।यदरोदीत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वमिति हारिद्रविकम् इति नि० १०।१।२॥ रुद्रं रोदनस्वभावम्। मा० वि०। २. तनयित्नुरशनिः। सा०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



३ २उ ३ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
।७०। इन्धे राजा समर्यो नमोभिर्यस्य प्रतीकमाहुतं घृतेन ।
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २
नरो हव्येभिरीडते सबाध अग्निरग्रमुषसामशोचि ॥ ८॥
ऋ० ७ । ८ । १ ।

भा०—(अर्यः)स्वामी, राजा सब से अधिक कान्तिमान् (नमोभिः) आदर वचनों से (सम् इन्धे) खुब प्रज्वलित होता है। (यस्य) जिसका (प्रतीकम्[१]) स्वरूप (घृतेन) घृत, स्नेह, कान्ति या पुष्टिकर पदार्थों से (आहुतम्) पूरित, हरा-भरा हैं। (उषसाम् अग्रम्) उषाकाल में सबसे पूर्व प्रकट होने वाले उस अग्नि को (नरः) विद्वान् लोग (सबाधः) उद्वेगों या क्लेशों या विघ्नों से बाधित होकर (हव्येभिः) स्तुति वचनों से और उत्तम २ पदार्थों से (ईडते) भजन करते हैं। अग्नि के पक्ष में—अग्नि अन्नों से प्रज्वलित होता है। रोगों से पीड़ित लोग उसमें उत्तम चरुओं से होमते हैं।

राजा के पक्ष में—राजा आदर वचनों से आहुत होता है और शत्रुओं से पीड़ित प्रजाजन उसकी स्तुति करते हैं।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
।७१। प्र केतुना बृहता यात्यग्निरा रोदसी वृषभो रोरवीति ।
३ २ ३ २ ३ १ २र ३ २ १ २ ३ १ २
दिवश्चिदन्तादुपमामुदानडपामुपस्थे महिषो ववर्ध ॥ ९ ॥
ऋ० १० । ८ । १ ॥

भा०—(अग्निः) अग्नि, परमेश्वर (बृहता) बड़े भारी (केतुना) विज्ञानमय प्रकाश के साथ (प्र याति)प्रकट होता है। (रोदसी)द्यौलोक और पृथिवी लोक दोनों में वह (वृषभः) सबसे श्रेष्ठ, ज्ञानों और सुखों की वर्षा करने वाला (रोरवीति) शब्द करता है,नित्य उपदेश करता है। (दिवश्चिद्) अन्तरिक्ष लोक के भी (अन्तात्) एक प्रान्त से उदित

---

७०-'आग्निरग्रम्' इति ऋ० । १. प्रतीकं नाम मुखं । मा० वि० ;
७१-'दिवश्चिदन्तां उपमा उदानडपां इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


होकर (उपमाम्)समीप,हृदय देशमें ही (उद्भानड्)उदित हुआ, प्रकाशित हुआ है।(अपाम्)समुद्रोंके बीच मेघ वा सूर्यके समान लोकों एवं कर्मों और ज्ञानों के ( उपस्थे ) बीच वह (महिषः) महान सामर्थ्यवान् प्रभु (ववर्ध) सबसे यश और नाम में बड़ा है।

केतु=ध्वजा, ज्ञान । उपस्थे=अन्तरिक्षे ।

३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[७२] अग्निं नरो दीधितिभिररण्योर्हस्तच्युतं जनयत प्रशस्तम् ।
३ १ २ ३ १ २ ३ २
दूरेदृशं गृहपतिमथव्युम् ॥ १० ॥ ऋ ७ । १ । १ ॥ १३७३

भा०—हे (नरः) नेता, अग्रणी उत्तम लोगो ! (दीधितिभिः) किरणों और अंगुलियों द्वारा (अरण्योः) अरणियों के बीचमें (हस्त-च्युतम्) हाथोंके बलसे उत्पन्न हुए, अग्निके समान द्यौ और पृथिवीके बीचमें अपनी शक्ति से स्वयं स्थित, (प्रशस्तम्) सबसे उत्तम निर्दोष, ( दूरे-दृशम्) दूर तक दिखाई देने वाले या दूर तक देखने वाले (गृह-पतिम्) घरके स्वामी के समान समस्त प्रजा के रक्षक, ([1]अथव्युम्) गतिशील वा स्थिर, नित्य, व्यापक ( अग्निम् ) अग्नि परमेश्वर को आप लोग ( जनयत ) प्रकट करो उसका स्वयं साक्षात्कार अन्यों को भी उसका बोध कराओ।

अर्थात् जैसे अरणियों के बीच अग्नि प्राण और अपान के बीच में आत्मा, माता पिता के बीचमें पुत्र है उसी प्रकार द्यौः और पृथिवी के बीच वह परमेश्वर शक्तिरूप से प्रकट है। उसका ज्ञान स्वयं करें और अन्यों को करावें।

इति सप्तमी दशतिः । इति सप्तमः खण्डः ॥

७२—[1]थर्वतिर्गत्यर्थः ।अगम्यम् सा०। भरतस्वामी च । अभिगन्तारं । मां०वि०। अतनवन्तमिति यास्कः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


॥ दशतिः ८ ॥ ऋषिः—१ बुधगविष्ठिरावात्रेयौ । २, ५ वत्सप्रीर्भालन्दनः । ३ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ४, ७ विश्वामित्रो गाथिनः । ६ वसिष्ठो मैत्रावरुणः । ८ पायुर्भारद्वाजः ॥ देवता-१, २, ४—८ अग्निः । ३ सूरः पृथा । त्रिष्टुप् ॥

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[७३] अबोध्यग्निः समिधा जनानां प्रति धेनुमिवायतीमुषासम् ।
३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ ३ २ १ २ ३ २ ३ १ २
यह्वा इव प्र वयामुज्जिहानाः प्र भानवः सस्रते नाकमच्छ ॥१॥
ऋ० ५। १। १॥

भा०—(जनानां समिधा) लोगोंकी लगाई लकड़ी से जिस प्रकार (अग्निः) सामान्य अग्निहोत्र की अग्नि (धेनुम् इव) दुधार कपिला गाय के समान (आयतीम् प्रति उषासम्) आते हुए प्रत्येक उषाकाल में (अबोधि) प्रदीप्त होती है उसी प्रकार यह (अग्निः) अग्निके समान तेजस्वी आत्मा भी (जनानां समिधा) जनोंके प्रदीप्त प्राणरूप काष्ठोंसे (प्रति उषासम्) प्रति प्रातःकाल प्राणायामों द्वारा (अबोधि) चेतावा जाता है (उज्जिहानाः) ऊपर उड़ते हुए पक्षिगण जिस प्रकार (वयाम् प्र सिस्रते) शाखा पर जाते हैं और जिस प्रकार (यह्वाः) बड़े पुरुष (वयाम् इव) व्यापक उदारनीति की ओर बढ़ते हैं और जिस प्रकार (भानवः) सूर्य के किरण (नाकम्) आकाश की ओर (प्र सिस्रते) व्यापते हैं, उसी प्रकार (यह्वाः) बड़े२ शक्तिशाली आत्मा (उद्जिहानाः) उत्क्रमण करते हुए (वयाम्) उस व्यापक परमेश्वरी शक्ति की तरफ जाते हैं और (भानवः) ज्ञान प्रकाशसे प्रकाशित होकर आदित्य के समान तेजस्वी, योगी मुक्तजन (नाकम्) परमसुखमय, आनन्दमय परम पद को (प्र सिस्रते) प्राप्त करते हैं।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ ३ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
[७४] प्र भूर्जयन्तं महां विपोधां मूरैरमूरं पुरां दर्माणम् ।
१ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २र ३ २
नयन्तं गीर्भिर्वना धियं धा हरिश्मश्रुं न वर्मणा धनर्चिम् ॥२
ऋ० १०। ४६। ५॥

७३—'सिस्रते' इति ऋ०। पक्षिण इत्यधिको भावार्थे माधवीयविवरणे।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—(भूः)[1] सबके उत्पत्तिस्थान,भू आदि लोकों को(प्र जयन्तम्) उत्तम रीति से विजय करने वाले(मूरैः मोहयुक्त जीवों द्वारा गृहीत (पुराम्) शरीरोंके(दर्माणम्)नाश करने वाले,उनको मुक्ति दिलाने वाले,(अमूरम्) स्वयं मोह रहित (विप्राणां)विद्वानों और उत्तम कर्म का धारक (गीर्भिः) वेदवाणियों द्वारा (वनाम्) भजन करने योग्य (धियं नयन्तम्) हमारी बुद्धि को सन्मार्ग में ले जाने वाले, (हरिश्मश्रु न) सुवर्ण के समान कान्तियुक्त किरण वाले सूर्य के समान (वर्मणा) कवच से (धनर्चिम्) विभूतिमान् उस अग्नि को (धाः) हृदय में धारण कर।

त्रिपुरारि पशुपति,भूतभृत् विश्वेश्वर आदि की शिवविषयक कल्पना ब्रह्म के विषयमें इसी मन्त्र के आधार पर है। हरिश्मश्रु,हिरण्यकेश आदि शब्दों के धात्वर्थ समान हैं।

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २२र ३ १ २ ३ १ २
[७५] शुक्रं ते अन्यद्यजतं ते अन्यद्विषुरूपे अहनी द्यौरिवासि।
२ ३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २
विश्वा हि माया अवसि स्वधावन् भद्रा ते पूषन्निह रातिरस्तु॥३

ऋ० ६।५८.१॥

भा०—हे पूषन्! अग्ने! (ते) तेरा(शुक्रं) कान्तिमान् प्रकाशमान् रूप (अन्यत्) दूसरा है। और (यजतम्) आपका मिलने वाला,उपास्य शिवरूप (अन्यत्) और है। (अहनी) ये दिन और रात के समान दोनों (विषुरूपे, भिन्न २ रूप के हैं। हे अग्ने! तू (द्यौः इव असि[1]) सूर्य के समान है। हे (स्वधावन्) अन्नपते! प्राणपते!जीवेश्वर! भूतपते! (हि विश्वा) क्योंकि तू समस्त संसार की सब प्रकार की (मायाः) मायाओं

---

७४—(भ्र) 'मूरा' इति ऋ०। उत्तरार्धे, 'नक्षन्तो गर्भं वनां धियं धु र्हिरिश्मश्रुं नार्वाणं धनर्चम्।' इति ऋ०।

१. भूग्रहणं प्रदर्शनार्थं, त्रीनपि लोकान् प्रयन्तं इति मा० वि०।

७५—'स्वधावो' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


सृष्टियों को (अवसि) पालन करता है। हे (पूषन्) समस्त संसार के पोषण करने हारे ! (इह) इस लोकमें (ते) तेरा (रातिः) दान (भद्रा) कल्याण और सुख को देने वाला (अस्तु) हो।

ईश्वर ने अग्नि और सोम, प्राण और रयि दोनों से समस्त संसार को बनाया है। वह दोनों का सूर्य के समान प्रेरक है। सब चराचर सर्ग जो प्रकृति के विकार से बनी (मायाः) सृष्टियां है, उनको वही पालन करता है, यहां ब्रह्मा, विष्णु, शिव तीनों रूपों का क्रम से वर्णन किया गया है।

१ २   ३ १ २   १   २र   ३ १   २र

[७६] इडामग्ने पुरुदंसं सनिं गोः शश्वत्तमं हवमानाय साध ।

१ २ ३ १ २र ३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ २

स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे ॥४॥

भा०—हे (अग्ने) परमेश्वर ! तू (हवमानाय) स्तुति-भजन करने वाले पुरुष के लिये (पुरु-दंसम्) बहुत कर्मों से सम्पन्न या इन्द्रियोंको पुष्टिदायक, (गोःसनिम्) गोधन, इन्द्रिय वाणी या सरस्वती विद्याके देने हारे, (शश्वत्तम्) चिरकाल तक (इडाम्) अन्न, ज्ञान, एवं भक्ति को (साध) प्राप्त करा ; (नः) हमारा (सूनुः) पुत्र, (तनयः[1]) अगली सन्तान का विस्तार करने वाला, वंशधर (विजावा[2]) नाना प्रकार की सन्तानों का उत्पन्न करने हारा (स्यात्) हो। (ते सा सुमतिः) तेरी वही शोभन मति (अस्मे) हमारे लिये (भूतु) बनी रहे।

---

७६ पुरुदंसं । सा० भा० ।

१. तनयः पुत्रः, तनोति विस्तारयति सन्ततिमिति । २. विजावा विविधं जनयिता पुत्राणां, अनेन प्रकारेण वंशस्याविच्छेद आशास्यते । मा०वि०। विजावा स्त्री विजायते, भगिनी ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



१ २र ३ २ . ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ २ ३ २
[७७] प्र होता जातो महान्नभोविन्नृषद्मा सीददपां विवर्ते ।
२ ३ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २र ३ १ २ ३ २
दधद्यो धायी सु ते वयांसि यन्ता वसूनि विधते तनूपाः ॥५

ऋ० १० । ४६ । १ ।

भा०—(यः)जो अग्नि, व्यापक प्रभु(महान्)बड़ा,(होता)स्तुतियोग्य, नाना पदार्थों का दान करने वाला,(नभोवित्)आकाश और अन्तरिक्ष में व्यापक या उसको उत्तम रूप से जानने वाला ( जातः ) प्रकट है, वह (नृ-सद्मा) समस्त प्राणियों में विराजमान है । वही(अपां विवर्त्ते [1])अन्तरिक्ष में, समस्त प्रजाओं के भीतर भी(धायी) धारक पोषक रूप से विद्यमान है । वही ( ते) तेरे लिये (वयांसि) अन्नादि पदार्थ और आयु, को ( दधत् ) धारण करावे । ( तनूपाः) शरीरों की रक्षा करने वाला वह (यन्ता) सबका नियन्ता (विधते) नियम से अपना कार्य सम्पादन करने वाले पुरुष को (वसूनि दधत्)नाना प्रकार के सुखसाधन देता है ।

२ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७८] प्र सम्राजमसुरस्य प्रशस्तं पुंसः कृष्टीनामनुमाद्यस्य ।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
इन्द्रस्येव प्र तवसस्कृतानि वन्दद्वारा वन्दमाना विवष्टु ॥६

ऋ० । ७ । ६ । १ ।

भा०—( असुरस्य [1] ) प्राणों और ज्ञानों से सम्पन्न ( कृष्टीनाम् ) प्रजाओं के ( अनुमाद्यस्य ) हर्षों और सुखों में सुखी होने वाले, स्तुति योग्य, (पुंसः) अति ज्ञानी, पुरुष के (सम्राजम्) सबसे अधिक शोभा,

---

७७–'नृषद्मा' 'अपामुपस्थे' 'दधियः' धायी सन्' ऋ० ।

१. अपां विवर्त्तोऽन्तरिक्षलोकः । मा०वि०।३ धायी सुते इति पाठे धायी धारयिता, 'सुते' इत्येकं पदम् । अभिसुते इत्यर्थः । पदकारस्तु 'धायी ।सु। ते ।

७८–'प्र सम्राजो' 'प्रशस्ति' वन्देदारुं वन्दमानो विवक्मि' इति ऋ०। 'वन्दमानो विवक्मि' इति स० मा० । पुमान् पुरुमना भवति पुंसतेर्वा । निरु० ।

१. असुरिति प्रज्ञानाम नि० ३ । ९ ॥ तद्वान् असुरः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


कान्ति से युक्त ( प्रशस्तम् ) प्रशंसनीय स्वरूप को (प्र जानीत) जानो। मनुष्य ( इन्द्रस्य इव ) इन्द्र के समान ( तवसः [२] ) बलशाली उस पुरुष के (कृतानि) किये गये (वन्दमाना) स्तुति युक्त कार्यों की (वन्द-द्वारा ) नमस्कार पूर्वक ( प विवष्टु ) अभिलाषा करे।

[७९] अरण्योर्निहितो जातवेदा गर्भ इवेत्सुभृतो गर्भिणीभिः।
दिवेदिव ईड्यो जागृवद्भिर्हविष्मद्भिर्मनुष्येभिरग्निः ॥ ७ ॥
ऋ० ३ । २९ । २ ।

भा०—(अरण्योः) दो अरणियों में जिस प्रकार (जातवेदाः) अग्नि ( निहितः ) गुप्त रीति से रहता है, और (गर्भिणीभिः) गर्भिणी स्त्रियों द्वारा (गर्भ इव) जिस प्रकार गर्भ बड़ी सुरक्षा से पालन किया जाता है, उसी प्रकार द्यौ और पृथिवी के बीच में उनका प्रकाशक अग्नि, परमेश्वर भी (निहितः) उनके भीतर व्यापक है। और (गर्भिणीभिः) जगत् की धारक शक्तियों द्वारा (इत सुभृतः) उत्तम रूप से सुरक्षित है। (दिवे-दिवे ) प्रतिदिन ( जागृवद्भिः ) जागने वाले, सावधान, चैतन्य, ज्ञानी ( हविष्मद्भिः ) हव्य आदि पदार्थ और स्तवन आदि से सम्पन्न ( मनु-ष्येभिः ) मनुष्यों द्वारा वह ( अग्निः ) सर्वप्रकाशक, ज्ञानवान् परमेश्वर ( ईड्यः ) उपासना करने योग्य है।

[८०] सनादग्ने मृणासि यातुधानान्न त्वा रक्षांसि पृतनासु जिग्युः।
अनु दह सहमूरान् कयादो मा ते हेत्या मुक्षत दैव्यायाः ॥८॥
ऋ० १० । ८७ । १९ ।

भा०—हे अग्ने ! परसंतापकारिन् ! तू (सनात्) प्राचीन काल से ( यातुधानान् ) दुष्ट पुरुषों को (मृणसि ) पीड़ित, दण्डित करता रहा

७९–'सुधितो गर्भिणीषु' इति ऋ० ।
८०–'क्रव्यादो' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


है। ( पृतनासु ) सेना संग्रामों में ( रक्षांसि ) राक्षस लोग ( त्वा ) तुझको ( न जिग्युः ) कभी भी नहीं जीत सके हैं। ( मूराद् ) मूढ़, (कयादः[1] ) क्रव्याद, मांस खाने वाले, राक्षसों को (सह)एक ही साथ तू ( अनु दह ) तेज से भस्म कर डाल । वे ( ते ) तेरी ( दैव्यायाः ) दिव्यगुणों से युक्त अग्नि आदि दिव्य शक्तियों से चलने वाली ( हेत्या) शस्त्र-अस्त्रों की धार से ( मा मुक्षत ) बच न पावें।

इति अष्टमी दशतिः । अष्टमः खण्डः ॥

॥ दशतिः ६ ॥ १ गय आत्रेयः । २ वामदेवः । ३, ४ भरद्वाजोबार्हस्पत्यः । ५ मृक्तवाहो द्विताआत्रेय वसूयव आत्रेयाः । ७, ९ गोपवनआत्रेयः । ८ पुरुरात्रेयः । १० वामदेव कश्यपो वा मारीचो मनुर्वा वैवस्वत उभौ वा ॥ अनुष्टुप् ॥

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[८१] अग्न ओजिष्ठमा भर द्युम्नमस्मभ्यमध्रिगो ।
१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
प्र नो राये पनीयसे रत्सि वाजाय पन्थाम् ॥ १ ॥

ऋ० ५ । १० । १ ।

भा०—हे अग्ने! प्रभो ! ( ओजिष्ठम्[1] ) कान्तियुक्त ,बलकारी ( द्युम्नम्) धन, धान्य, सुवर्ण, रत्न आदि (अस्मभ्यम्) हमारे लिये(आ भर ) प्राप्त करा । हे ( अध्रिगो[2] ) अक्षय सामर्थ्यवान् देव! वे रोक इन्द्रिय, वाणी, और अश्व आदिवाले राजन् ! ( नः) हमारे लिये (पनीयसे) स्तुति योग्य, प्रशंसनीय, एवं व्यवहार, व्यापार आदि करने योग्य, ( राये) सम्पत्ति के लिये और (वाजाय) अन्न आदि पदार्थों की प्राप्ति के लिये (पन्थाम्) मार्ग, उपाय (प्र रत्सि[3] ) तैयार कर, हमें सुझा ।

---

१. कयादः । रेफवकारयोश्छन्दसि लोपः । कयादः क्रव्यादो मांसभक्षकान सा० । मांसस्य भक्षयितॄन् । मा० वि० ( स०सा० )

८१—'प्र नो राया परीणसा' इति ऋ० । १. ओजो बलम् ! नि०२।९ ।२. अधृत शब्दस्याध्रिभावः । गमनं गौः । ( नि०भा० ) ३. रद विलेखने । भ्वादिः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[८२] यदि वीरो अनु ष्यादग्निमिन्धीत मर्त्यः ।
आजुह्वद्धव्यमानुषक् शर्म भक्षीत दैव्यम् ॥ २ ॥ ऋग्वेदे नास्ति

भा०—( यदि ) जब पुरुष (वीरः[1]) ब्रह्मचर्य से वीर्यवान् ( अनुस्यात ) हो तब वह (मर्त्यः) मरणधर्मा पुरुष (अग्निम् ) अग्नि के तुल्य प्रकाशस्वरूप परमेश्वर की उपासनार्थ यज्ञ में अग्नि को (इन्धीत) प्रदीप्त करे, अपने अन्तरात्मा में जगावे और (आनुषक् ) निरन्तर ( हव्यम् ) प्राण अपान रूप आहुतियों को ( आजुह्वत् ) उसमें समर्पण करता हुआ ( दैव्यम् ) देव परमेश्वर से प्राप्त होने योग्य ( शर्म) सुख और शान्ति को ( भक्षीत ) भोग करे ।

जब मनुष्य वीर्यवान् हो तो वह गृहस्थ-प्रवेश के साथ २ अग्नि आधान करे और उसमें हव्य चरु की आहुति दे ।

[८३] त्वेषस्ते धूम ऋण्वति दिवि संच्छुक्र आततः ।
सूरो न हि द्युता त्वं कृपा पावक रोचसे ॥ ३ ॥
ऋ० ६ । २ । ६ ।

भा०—हे अग्ने ! (त्वेषः) कान्तियुक्त जाज्वल्यमान(ते धूमः) तेरा धूम, बल कंपाने का सामर्थ्य, विभूति, मन्यु और कोप(दिवि ऋण्वति) समस्त द्यौ, सूर्य रूप में परिणत या प्रकट हो रहा है । वह ( शुक्रः ) अत्यन्त शुक्लवर्ण, कान्तियुक्त होकर ( आततः ) सब ओर विस्तृत है । ( सूरः न ) सूर्य के समान ( कृपा ) सामर्थ्यस्वरूप (द्युता) दीप्ति या सामर्थ्य, शक्ति से ( त्वं ) तू ( रोचसे ) सर्वत्र प्रकाशित है ।

[८४] त्वं हि क्षैतवद्यशोऽग्ने मित्रो न पत्यसे ।
त्वं विचर्षणे श्रवो वसो पुष्टिं न पुष्यसि ॥ ४ ॥
ऋ० ६ । २ । १ ॥

८२—१. वीरः पुत्रः । सा० । ८३—'दिदिव पच्छुक इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे अग्ने ! (हि) जिस कारण से ( त्वं ) तू (क्षैतवद् ) सबको निवास देनेवाली भूमि, और (यशः) अन्न, बल को ( मिन्नः नै) सूर्य के समान ( पत्यसे[2]) नाना प्रकार से प्राप्त या उत्पन्न करता उसको अन्न-पति धनपति के तुल्य जगत् भर को प्रदान करता है । हे ( विचर्षणे ) विशेषरूप से सब के द्रष्टा ! (वसो) हे सबको निवास देने वाले अग्ने ! तू (श्रवः) अन्न और ज्ञान को ( पुष्टिं न ) पोषण सामर्थ्य के समान ही (पुष्यसि)स्वयं बढ़ाता और पुष्ट करता है, उनमें बल उत्पन्न करता है।

[८५] प्रातरग्निः पुरुप्रियो विश स्तवेतातिथिः ।
विश्वे यस्मिन्नमर्त्ये हव्यं मर्त्तास इन्धते ॥ ५ ॥

ऋ० ५ । १८ । १ ॥

भा०—( पुरुप्रियः ) बहुत से प्राणियों का प्यारा या इन्द्रियों को प्रेरणा या पूर्ति, सन्तुष्टि देने हारा ( अग्निः ) अग्नि, परमात्मा और आत्मा (अतिथिः) इस शरीर या ब्रह्माण्ड रूप गृह में व्यापक (विशः) सब प्रजाओं का अतिथिवत पूज्य है । उस की ( प्रातः ) प्रातःकाल, सबसे पूर्व ( स्तवेत ) उपासना, स्तुति करनी चाहिये ( यस्मिन् ) जिस ( अमर्त्ये ) मरण रहित, अविनाशी आत्मा के निमित्त ( विश्वे ) समस्त (मर्त्तासः) मरणधर्मा, शरीरधारी प्राणी (हव्यम्) अन्न रूप हवि और स्तुति को (इन्धते) प्रदान कर प्रज्वलित रखते हैं, जीवित रखते हैं ।

[८६] यद् वाहिष्ठं तदग्नये बृहदर्च विभावसो ।
महिषीव त्वद् रयिस्त्वद् वाजा उदीरते ॥६॥

ऋ० ५ । २५ । ७ ॥

---

८४—१ क्षितिरेव क्षेतं भरनः । २. पत्यतिरैश्वर्यकर्मा । इह दानार्थः । मा० वि० ।
८५—'विश्वानि यो अमर्त्यो हव्या मर्त्येषु रण्यति' इति ऋ० विशः धनस्य निवेशकः । सा० । विशः विड्भिः । मा० । विशः प्रजायाः अतिथिः । भरतः ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (विभावसो) विशेष प्रकार की कांति युक्त धन से सम्पन्न ! (बृहद्) तू सब से अधिक (अर्च) प्रकाशमान हो। (महिषी इव[1]) जिस प्रकार इस बड़ी भारी पृथ्वी से अन्न, रत्न आदि प्राप्त होते हैं उसी प्रकार (त्वद् रयिः) तुझ से ही समस्त धन और (त्वद् वाजाः) तुझ से ही समस्त अन्न, उद् ईरते) उत्पन्न होते हैं। इस कारण (यद्) जो (वाहिष्ठम्) प्राप्त करने या उपहार करने योग्य पदार्थों में सबसे श्रेष्ठ भाव, पदार्थ अन्नादि है (तत् अग्नये) वह उस परमेश्वर की प्रीति और अग्नि में आहुति के लिये ही होने चाहियें।

परमेश्वर के प्रति सदा उत्तम भावनाएं रहें और यज्ञ में सदा उत्तम सुगंध, पौष्टिक, रोग नाशक और शान्तिप्रद पदार्थ डालने चाहिये जिस से प्रजा, रोगरहित स्वच्छ, और पुष्टिकारक वातावरण, व जलादि का उपभोग कर सुखी हो।

[८७] विशोविशो वो अतिथिं वाजयन्तः पुरुप्रियम्।
अग्निं वो दुर्यं वचः स्तुषे शूषस्य मन्मभिः ॥ ७ ॥

ऋ० ८ । ७४ । १ ॥

भा०—हे मनुष्यो ! (वः) तुम लोग (विशः-विशः अतिथिम्) समस्त प्रजाओं के अतिथि के समान पूज्य या सब प्रजाओं में व्यापक (पुरुप्रियम्) सब के प्रिय (अग्निम्) अग्नि, परमेश्वर को (वाजयन्तः) अर्चना करते और बढ़ाते रहते हो। मैं (शूषस्य) सुख प्राप्ति के लिये (दुर्यम्[1]) गृह या इस देह के लिये हितकारी (अग्निम्) ज्ञानस्वरूप परमेश्वर विषयक (वचः) वाणी से (मन्मभिः) मनन करने योग्य साधनों से (वः) आप लोगों के प्रति (स्तुषे) ठीक २ प्रकार से वर्णन करता हूं।

८६—१. महिषी यथा राजभार्यामिति। मा० वि०।
८७—१. दुर्याः गृहाः। नि० ३। ४। ७॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[८८] बृहद् वयो हि भानवेऽर्चा देवायाग्नये ।
यं मित्रं न प्रशस्तये मर्तासो दधिरे पुरः ॥ ८ ॥

ऋ० ५ । १६ । २ ॥

भा०—हे मनुष्य ( भानवे ) भानु, कांतिस्वरूप (देवाय) सब के प्रकाशक ( अग्नये ) उस अग्नि, प्रकाशस्वरूप प्रभु के लिये (बृहद्) सब से बड़ा ( वयः[1] ) अन्नभाग या आयु का भाग ( अर्च ) भक्तिरूप में दे। (यम्) जिसको (प्रशस्तये) उत्तम कीर्त्ति होने के कारण (मर्त्तासः) मनुष्य लोग ( मित्रम् इव ) अपने हृदय के इष्ट मित्र स्नेही के समान ( पुरः ) सदा अपनी चक्षुओं के आगे ( दधिरे ) रखते हैं ।

[८९] अगन्म वृत्रहन्तमं ज्येष्ठमग्निमानवम् ।
यः स्म श्रुतर्वन्नार्क्षे बृहदनीक इध्यते ॥ ९ ॥ ऋ० ८।७४।४॥

भा०—(वृत्रहन्तम् ) विघ्न उपद्रव और यज्ञविनाशक दुष्ट जीवों को नाश करने वाले (ज्येष्ठम्)सब से अधिक श्रेष्ठ, प्रशंसा करने योग्य ( आनवम ) मनुष्यों के हितकारी (अग्निम्) अग्नि, परमेश्वर और आत्मा को ( अगन्म ) हम प्राप्त हों ( यः )जो अग्नि ( आर्क्षे[1] ) नक्षत्र लोकों से और ज्ञानेन्द्रियगण से सम्पन्न, (श्रुतर्वन्)बड़े लोकों और प्राणेन्द्रियों से युक्त देह में और भौतिक बड़ी २ शक्तियों से युक्त ब्रह्माण्ड में(बृहद्-अनीकः ) प्राणमय बलों और विशाल पंचभूतों के बल से युक्त होकर ( इध्यते) प्रकाशित, जीवित, जागृत रहता है ।

---

८८– प्रशस्तिभिर्मर्तासो' इति ऋ० ।

८९– आगन्म' इति ऋ० । 'यस्य श्रुतर्वा बृहन्नार्क्षो अनीक एधते' इति ऋ० ।

१. 'आर्क्ष्ये' इति पाठ मा० म० । अनवो मनुष्याः । तेभ्यो हितम् । भ०स्वा० ऋषति इति ऋक्षम् । ऋषेतरौणादिकः सः, । उ० ३ । ६६ । इन्द्रियम् ऋषेरिन्द्रियत्वं बृहदारण्यकोपनिषदि सुस्पष्टम् सप्तर्षिव्याख्याने ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[९०] जातः परेण धर्मणा यत् सवृद्धिः सहाभुवः ।
३ २उ ३ २ १ ३ २ ३ २ ३ १र २र ३ ३
पिता यत् कश्यपस्याग्निः श्रद्धा माता मनुः कविः ॥ १० ॥

( ऋग्वेदेनास्ति )

भा०—हे अग्ने ! आत्मन् ! तू ( परेण धर्मणा ) परम उत्कृष्ट तपस्या और सदाचार के बल से ( जातः ) उत्पन्न अर्थात प्रकट होता है (यत्) क्योंकि (सवृद्धिः) अपने साथ लगे हुए सहयोगी, कर्मचारीगण, इन्द्रियों के ( सह ) साथ मिलकर ( आभुवः ) तू सब कार्य करने में समर्थ है । यह अग्नि आत्मा (कश्यपस्य[1]) इस ज्ञान के पान करनेहारे मन का ( पिता ) पालक है और उसकी (माता ) जन्मभूमि ( श्रद्धा[2]) सत्य का धारण करनेहारी बुद्धि है और ( मनुः कविः ) मननशील पुरुष आत्मा ही इसका विद्वान् क्रान्तदर्शी गुरु है ।

परमात्मा के पक्ष में ( परेण धर्मणा ) परम उत्कृष्ट, धारण सामर्थ्य से (यत्) जो ( सवृद्धिः ) साथ वर्त्तमान शक्तियों के साथ ( आभुवः ) विद्यमान है । वह तू (कश्यपस्य पिता)सूर्य आदि लोक और ज्ञानी पुरुषों का पालक है । ( अग्निः ) प्रकाशस्वरूप, ( श्रद्धा ) सत्य का धारक, ( माता ) जगत् का कर्त्ता, ( मनुः ) ज्ञानवान् ( कविः ) मेधावी और पारदर्शी, उपदेष्टा गुरु है ।

इति नवमी दशतिः । इति नवमः खण्डः ।

॥ दशतिः १० ॥ १ अग्निस्तापसः । २ । ३ वामदेवः कश्यपः असितो देवलो वा । ४ सोमाहुतिर्भार्गवो भगाहुतिः सोमो वा । ५ पायुर्भारद्वाजः । ६ प्रस्कण्वः ॥ देवता—१ विश्वेदेवाः । २ अंगिरसः ॥ अनुष्टुप् ॥

९०—'कश्यपः पश्यको भवति । शत० । २. श्रदिति: सत्यनाम; नि० ३ । १० ॥



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[९१] सोमं राजानं वरुणमग्निमन्वारभामहे ।
३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
आदित्यं विष्णुं सूर्यं ब्रह्माणं च बृहस्पतिम् ॥ १ ॥
ऋ० १० । १४१ । ३ ॥

भा०—हम (सोमम्) शान्तिदायक सब जगत् के प्रेरक और उत्पादक (राजानम्) प्रकाशमान, (वरुणम्) सब पापों के निवारक, (अग्निम्) ज्ञान-स्वरूप, सन्मार्ग के नेता परमेश्वर का (अनु आ रभामहे) प्रतिदिन स्मरण करते हैं। (च) और (आदित्यम्) रसों के देने और ग्रहण करने हारे, अखण्ड, (विष्णुम्) सर्वत्र व्यापक (सूर्यम्) सब के प्रेरक, सर्वप्रकाशक, (ब्रह्माणम्) सब से महान्, ज्ञान के भण्डार (बृहस्पतिम्) वेदवाणी के स्वामी का नित्य स्मरण करते हैं, उसी का आश्रय लेते हैं।

३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र
[९२। इत एत उदारुहन्दिवः पृष्ठान्यारुहन् ।
२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र
प्र भूर्जयो यथा पथो द्यामङ्गिरसो ययुः ॥ २ ॥
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(भूर्जयः[1]) पृथिवी को विजय करने हारे राजर्षि लोग (यथा) जिस प्रकार के (पथः) मार्ग से (द्यां प्रययुः) तेजोमय, द्यौलोक, या आदित्य लोक, प्रकाशमयलोक या स्वर्ग को प्राप्त करते हैं। उसी प्रकार के मार्ग से (एते) ये (अंगिरसः) योगी, आत्मज्ञानी लोग भी (इतः) इस लोक से (दिवः पृष्ठानि) आदित्य के समान प्रकाशमान मोक्ष के आनन्दमय, सुखमय लोकों को (उद् आरुहन्) ऊर्ध्वगति से प्राप्त करते हैं। अपने १ धर्म के पालन से राजर्षि और ब्रह्मर्षि दोनों समान लोक में

९१— सोमं राजानमवसेऽग्निं गीर्भिर्हवामहे । आदित्यान्०' इति ऋ० ।

९२—१. भूर्जयः भृज्जतिः पाककर्मा । हविषां पक्तारः इति सा० । भू–जयः इति पदकारः । भूः पृथिवी तां ये महावीराख्येनानुष्ठानेन जितवन्तः, ते इति (मा० वि०) भूर्जयः कार्ष्णि' ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

जाते हैं। अथवा (भूः) गृहस्थाश्रम को विजय करके आश्रम परम्परा से निकलकर कर्मिष्ठ लोग जिस मार्ग से मोक्ष का लाभ करते हैं उसी प्रकार ब्रह्मज्ञानी गृहस्थ में न जाकर भी मोक्षमय लोकों को ज्ञान के बल से प्राप्त करते हैं। मोक्षलोक, स्वर्गलोक, नरक आदि कोई पृथक् लोक नहीं, प्रत्युत इस महान् विश्व में ही आत्मा की वे दशाएं है जिनमें वह ब्रह्मानन्द के सुख प्राप्त करता है।

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[९३] राये अग्ने महे त्वा दानाय समिधीमहि।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
ईडिष्वा हि महे वृषन् द्यावा होत्राय पृथिवी ॥ ३ ॥
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे अग्ने ! हे ( वृषन् ) आत्मा और मानस में आनन्द की वर्षा करने वाले प्रभो ! ( त्वा ) तुझको ( महे ) बड़े भारी विशाल (राये) अनुपम धन के निमित्त, (दानाय) अपने को आत्मसमर्पण करने के लिये हम साधक लोग ( समिधीमहि ) उत्तम रीति से योग द्वारा प्रज्वलित करते हैं (हि) क्योंकि ( द्यावापृथिवी ) द्यौलोक और पृथिवी लोक दोनों (महे होत्राय[1]) उसी परमेश्वर रूप कालाग्नि में बड़ी भारी आहुति के लिये हैं। हे साधक ! तू भी उसी की ( ईडिष्व ) स्तुति कर, उसी का भजन, उपासना कर।

३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २उ ३ २ ३ २
[९४] दधन्वे वा यदीमनु वोचद् ब्रह्मेति वेरु तत्।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
परि विश्वानि काव्या नेमिश्चक्रमिवाभुवत् ॥ ४ ॥
ऋ० २ । ५ । ३ ॥

---

९३—१. होमग्रहणञ्चात्र प्रदर्शनार्थम् । मा० वि० ।

१. दधन्वे धारयति धारणेनात्र श्रवणं लक्ष्यते । मा० वि० ।

९४—'ब्रह्मापि वेरुत' इति ऋ० । 'मिवाभवत्' इति ऋ० । भर्गाहुतिः सोम ऋषिरिति सा०, दया:० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



१ २ ३१ २ ३ १ २ ३ २
[१५४] सोमः पूषा च चेततुर्विश्वासां सुक्षितीनाम् ।
३ २ ३क २र ३ २
देवत्रा रथ्योर्हिता ॥ १० ॥ ( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(सोमः) सबका प्रेरक और सबका उत्पादक और ( पूषा ) सबका पोषण करने हारा परमात्मा ( देवत्रा ) समस्त देव, पांचोंभूतों और समस्त भौतिक शक्तियों में और आत्मा देहस्थ इन्द्रियोंमें व्यापक है और वही ( विश्वासां सुक्षितीनाम् ) समस्त निवास योग्य भूतों, दुनियाओं और समस्त प्राणियोनियों के (रथ्योः) दोनों प्रकार के कर्म और भोग योनियों के बीच ( हिता ) हितकारी होते हुए स्थित ही (चेततुः) आहार व्यवहार का ज्ञान कराते हैं, एवं सन्मार्ग पर चलने के लिये चेताते हैं ।

दो ही मार्गसे ज्ञान प्राप्त होता है एक उपदेश से,दूसरी आवश्यकता या निज अनुभवसे।परमात्मा प्राणियों को एक तो सोम अर्थात् ज्ञानवान् परमगुरुके रूपमें ऋषियों के हृदय में ज्ञान प्रेरित करता है। दूसरा पूषा अर्थात् प्राणी शरीरकी आवश्यकता भूखप्यास आदिसे प्रेरित होकर पदार्थों को खोजते हैं और निजी अनुभवसे अपने हित अहितका ज्ञान करते हैं । ईश्वर दोनों रूपसे उनको ज्ञान देरहा है।जैसे रोटी के टुकड़े से कुत्ते को सधाते हैं उसी प्रकार ईश्वर भी अन्नादिकी वासनासे पृथ्वी पर अन्नादि रखकर प्राणियोंको उसके खोजने और प्राप्त करनेके मार्गमें सधाता है । जीव भी कर्मफल सुख दुःख भोग २ कर पुनः ज्ञानमार्ग पर आजाते हैं । जीवोंके भोगों की व्यवस्था करने वाला वह 'पूषा' है । विद्वानोंके हृदयमें ज्ञान प्रेरणा करने और सबको उत्पन्न करनेसे वह 'सोम' है । दो भिन्न २ व्यवस्थाओं के भिन्न भिन्न रूप पृथक् पृथक् दर्शाने के निमित्त द्विवचन का प्रयोग है ।

इति षष्ठी दशतिः । चतुर्थः खण्डः ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


॥ दशतिः ७ ॥ ऋषिः—१, ४ श्रुतकक्षः सुकक्षो वा आंगिरसः । २ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । ३ मेधातिथिः काण्वः प्रियमेधश्चांगिरसः । ५ इरिम्बिठिः काण्वः । ६, १६ मधुच्छन्दाः वैश्वामित्रः । ७ त्रिशोकः काण्वः ८ कुसीदः काण्वः । ६ शुनःशेप आजीगर्तिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ गायत्री ॥

[१५५] पान्तमा वो अन्धस इन्द्रमभि प्र गायत ।
विश्वासाहं शतक्रतुं मंहिष्ठं चर्षणीनाम् ॥१०॥ ऋ० ८।९२।१॥

भा०—( वः ) आप लोग (अन्धसः ) जीवन धारण कराने वाले अन्नके सूक्ष्म, रस रूप सोमको ( आ-पान्तम् ) अभिमुख प्रत्यक्षरूप में प्राप्त करने वाले (विश्वासाहम्) सबको अभिभव करने,समस्त इन्द्रियों से बढ़ जाने वाले, सबको पराहत करने वाले, (शतक्रतुम्) सैंकड़ों कर्म करने में समर्थ, सैंकड़ों प्रज्ञाओंसे युक्त, ( चर्षणीनाम् ) तत्वदर्शियों के (मंहिष्ठम्) एकमात्र आनन्द देने वाले या इन्द्रियों में शक्ति देने वाले, पूजनीय, उपास्य देव, आत्मा और परमात्मा की ( अभि प्रगायत ) साक्षात् स्तुति करो, उसका साक्षात ज्ञान प्राप्त करो ।

[१५६] प्र व इन्द्राय मादनं हर्यश्वाय गायत ।
सखायः सोमपाव्ने ॥ २ ॥ ऋ० ७।३१।१॥

भा०—हे (सखायः) समान कीर्त्ति वाले मित्र ! (वः) आप लोग ( सोमपाव्ने ) सोम-ज्ञान, अन्न रस का पान करने वाले, ( हर्यश्वाय ) विषयों के प्रति लेजाने वाले, इन्द्रिय साधनोंसे सम्पन्न (इन्द्राय) ऐश्वर्य सम्पन्न इन्द्र,अपने अन्तरात्मा को (मादनम् ) प्रसन्न करने के लिये (प्र गायत)उत्तम रीतिसे गान करो,उसका कीर्तनकरो, उसका ज्ञान करो।

[१५७] वयमु त्वा तदिदर्था इन्द्र त्वायन्तः सखायः ।
कण्वा उक्थेभिर्जरन्ते ॥ ३ ॥ ऋ० ८।२।१६॥

१५६—१. कै गै स्तुतौ। स्तुतिः प्रज्ञा इति यास्कः ( नि० २।७।२१)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भा०—(वयम्) हम और (कण्वाः) मेधावी विद्वान् लोग हे (इन्द्र) आत्मन्! (त्वायन्तः) तेरी कामना करते हुए, तेरे प्रेमी तुझे प्राप्त करने में लगे हुए, (सखायः) समान ख्याति वाले, (तद्-इद् अर्थाः) उसी परम आत्म तत्व तुझको ही एकमात्र अपना इष्ट प्रयोजन जानते हुए, (त्वा) तेरी (उक्थेभिः) मन्त्रों द्वारा (जरन्ते) स्तुति करते हैं, तेरे स्वरूप का वर्णन करते, तेरा साक्षात् लाभ करते हैं।

[१५८] इन्द्राय मद्वने सुतं परि ष्टोभन्तु नो गिरः।
अर्कमर्चन्तु कारवः ॥ ४ ॥ ऋ० ८ । ९२ । १९ ॥

भा०—(नः) हमारी (गिरः) वेदवाणियां (मद्वने) हर्ष, प्रसाद युक्त (इन्द्राय) आत्मा के योग्य (सुतम्) सोम, ज्ञान और उत्तम पदार्थ को (परि ष्टोभन्तु) वर्णन करें। (कारवः) कर्मण्य विद्वान् लोग (अर्कम्) उस पूजा के योग्य उपास्य देव की (अर्चन्तु) उपासना करे।

इसके पूर्व भी 'अन्धस्' सोम आदि शब्द आये हैं जिनका अर्थ यज्ञ-प्रकरणमें याज्ञिक लोगोंने सदा सोमलता का रस ही लिया है, परन्तु उपासना या आत्म-विज्ञान काण्ड में 'ज्ञान' और अन्न का सूक्ष्मरस और भोग्य पदार्थ कर्मफल ही लेना उचित है। वेदने भी इन शब्दों को उन अर्थों में प्रयोग किया है। जैसे (ऋ० ८ । ६४ । १०)—अयं ते मानुषे जने सोम पुरुषु सूयते। तस्येह प्र द्रवा पिब ॥" प्रत्येक मनुष्य में उसकी (पुरुषु) इन्द्रियों में वह सोम उत्पन्न होता है जिसके लिये हे आत्मन्! तू आ और पान कर।

[१५९] अयं त इन्द्र सोमो निपूतो अधि बर्हिषि।
एहीमस्य द्रवा पिब ॥ ५ ॥ ऋ० ८ । १७ । ११ ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (अयं) यह (सोमः) सोम, ज्ञान (ते) तेरे लिये (अधि बर्हिषि) प्रति यज्ञ और प्रति देहमें (निपूतः)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



प्रत्यक्षादि प्रमाणों द्वारा संशोधित, संस्कृत किया जाता है। (ईम्) इस समय ( अस्य ) इसके पान करने के लिये ( एहि ) आ और ( द्रव ) शीघ्र आ, ( पिब ) पान कर।

बर्हिः, यज्ञः, धान्यम्, कुशाः शरीरम्, अन्तरिक्षम् इत्यादि पर्याय हैं।

　　१　　२ ३ १ २ ३ १ २　　　३ १ २
[१६०] सुरूपकृत्नुमूतये सुदुघामिव गोदुहे।
　　३ २　３ १ २
जुहूमसि द्यविद्यवि ॥ ६ ॥ ऋ० १।४।१॥

भा०—( गोदुहे) दूध के दोहने के लिये जिस प्रकार ( सु-दुघाम् ) उत्तम रूपसे दूध देने वाली गाय को प्राप्त किया जाता है उसी प्रकार (सुरूप-कृत्नुम्) उत्तम ज्ञान और कर्म सम्पादन करने वाले इन्द्र को (ऊतये) अपने को पापाचरण से बचाने के लिये ( द्यवि द्यवि[१]) प्रतिदिन ( जुहूमसि ) हम स्मरण करते और उसकी स्तुति करते हैं।

　　३ १　２　　　３ २ ३ १　２　　３ १ २
[१६१] अभि त्वा वृषभा सुते सुतं सृजामि पीतये।
　　３ १　२　３ १ २
तृम्पा व्यश्नुही मदम् ॥ ७ ॥ ऋ० ८।४५।२२॥

भा०—हे (वृषभ) अन्तरात्मा में सुखों की वर्षा करने हारे, श्रेष्ठ! ( सुते) सोम=ज्ञान या साधना, कर्म के उचित रूपसे होजानेपर उसके (पीतये) रसपान करने के लिये (सुतम् ) उत्तम ज्ञान का ( त्वा अभि सृजामि) तेरे सन्मुख ही सम्पादन करता हूं। (तृम्प) तू उससे तृप्त हो और ( मदम् ) हर्ष सुख को ( वि-अश्नुहि ) प्राप्त कर।

योगी अवधूत लोग समाधि-रस को मद्यरसमे तुलना देते हैं और आत्मा को बुलाते हैं। धर्ममेघ समाधि की सिद्धि प्राप्त होजाने पर आत्मा की वह अवस्था होजाती है।

　　१　２　３ १　　२र ३ १ २　　３ २
[१६२] य इन्द्र चमसेष्वा सोमश्चमूषु ते सुतः।
　　१ २र ३ १ २
पिबेदस्य त्वमीशिषे ॥ ८ ॥　ऋ० ८।८२।७॥

१६०—द्यवि-द्यवि इति अहर्नाम। नि० १।२॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—(यः सोमः) जो, सोम हे (इन्द्र) आत्मन् ! (चमसेषु[1]) चमस पात्रों में (सुतः) तैय्यार किया है वह (ते) तेरे लिये (चमूषु) छोटे २ पीने के पात्रों में भी है। (अस्य इत्) इसको ही तू (पिब) पानकर (त्वम्, ईशिषे) तू ही इसका समर्थ स्वामी है।

'चमसेषु'—सूर्यपक्ष में 'चमस' मेघ है, आत्मपक्ष में प्रत्येक पुरुषका मस्तक 'चमस' है। जैसा उपनिषद् में "अर्वाग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नः"। "चम्वौ द्यावापृथिव्यौ" द्यौलोक और पृथिवी लोक 'चमू' हैं। शरीर में द्यौ स्थान मस्तक ही है। उसमें भी सात इन्द्रियां उस इन्द्रके आचमन पात्र हैं, उनसे वह ज्ञान ग्रहण करता या मस्तक के कोष्ठ (Cells) ही उसके नाना प्रकार से सोमास्वादन के निमित्त पात्र हैं। इन्द्र ही आत्मा है। इस सिद्धान्तकी विशद व्याख्या देखो (ऐतरेय उप०अ० १। १३। १३–१३) "स एतमेव पुरुषं ब्रह्म ततमपश्यद् इदमदर्शमिदमदर्शमिती३। तस्मादिदन्द्रो नामेदन्द्रो ह वै नाम तमिदन्द्रं सन्तमिन्द्र इत्याचक्षते परोक्षेण। परोक्षप्रिया इव हि देवाः।'

[१६३] योगे योगे तवस्तरं वाजेवाजे हवामहे।
सखाय इन्द्रमूतये ॥ ६ ॥ ऋ० १। ३०। ७॥

भा०—(योगे-योगे) प्रत्येक समाधि काल में और (वाजे-वाजे) प्रत्येक ज्ञानप्राप्ति के अवसर में, या प्रत्येक बलकर्म के अवसर में (तवस्तरम्) अति बलशाली, अति वेगवान्, (इन्द्रम्) इन्द्र, आत्माको हम (सखायः) सब मित्रके समान प्रेमीजन (हवामहे) बुलाते हैं या उसका गुणगान करते हैं।

योगः—"तां योगमिति मन्यन्ते स्थिरामिन्द्रियधारणाम्'। गीता०।

---

१६२—१. चमु, अदने स्वादिः। चमन्ति भक्षयन्ति अन्नेति (सा०) चमस इति मेघनाम। नि० १०। १॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः। पात० योगसूत्र १। १॥

दों ही कार्य बलसे सम्पादन किये जाते हैं एक घोर संग्राम और दूसरा ध्यानयोग। दोनों में बली आत्माकों ही स्मरण किया और उसको ही पुकारा जाता है। योगीको "बलेषु हस्तिबलादीनि"। हाथियों का बल तक भी प्राप्त हो जाता है। संग्रामके अवसर पर भी श्रीकृष्ण ने अर्जुन के आत्मा को चेताया वह वाज या संग्राम के अवसर पर 'इन्द्र' का आवाहन था।

२उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
[१६४] आ त्वेता नि षीदतेन्द्रमभि प्र गायत।
१ २ ३ १ २
सखायः स्तोमवाहसः॥ १०॥ ऋ० १। ५। १॥

भा०—हे (सखायः) मित्रो! (आ एत तु) आओ और (आ निषीदत) आसने सामने आकर बैठ जाओ। हे (स्तोम-वाहसः) स्तुतियों को धारण करने हारे विद्वान् लोगो! (इन्द्रम् अभि प्रगायत) आत्मा का उत्तम रीतिसे साक्षात् दर्शन करके उसका यथार्थ वर्णन व उपदेश करो।

ताण्डय ब्राह्मण में त्रिवृत्, पञ्चदश, सप्तदश, एकविंश, त्रिणव, त्रयस्त्रिंश और चतुर्विंश, चत्वारिंश और अष्टाचत्वारिंश इस प्रकार ९ स्तोमों का वर्णन किया है। इनका विशेष प्रकार से गान करने का प्रकार उक्त ब्राह्मण में दर्शाया है।

इति सप्तमी दशतिः। इति पञ्चमः खण्डः।

॥ दशतिः ८ ॥ १ विश्वामित्रो गाथिनः। २ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः। ३ कुसीदी काण्वः। ४ प्रियमेधः आङ्गिरसः। ५, ८ वामदेवो गौतमः। ६, ९ श्रुतकक्षः सुकक्षो वा आंङ्गिरसः। ७ मेधातिथिः काण्वः। १० विन्दुः पूतदक्षो वा आङ्गिरसः॥ इन्द्रो देवता ॥ गायत्री॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[१६५] इदं ह्यन्वोजसा सुतं राधानां पते ।
पिबा त्वा३ स्य गिर्वणः ॥ १ ॥ ऋ० ३ । ५१ । १० ॥

भा०—हे (राधानां पते) हे समस्त धनों, ज्ञानों और साधनों के स्वामी ! (इदम्) यह (ओजसा) बलपूर्वक श्रम से (सुतम्) निष्पादित है। (गिर्वणः) हे वाणी से कथन या प्रशंसा करने योग्य ! (अस्य) इस ज्ञान को (तु) भी (आ पिब) पान कर, प्राप्त कर।

[१६६] महाँ इन्द्रः पुरश्च नो महित्वमस्तु वज्रिणे ।
द्यौर्न प्रथिना शवः ॥ २ ॥ ऋ० १ । ८ । ५ ॥

भा०—(महान्) बड़ा आत्मा (नः) हमारे (पुरः च) आगे सदा विद्यमान रहता है (वज्रिणे) सब भयोंके वारण करने हारे उस आत्मा की (महित्वम् अस्तु) महिमा बनी रहे। उसका (शवः) बल, ज्ञान (प्रथिना) विस्तार में (द्यौः न) द्यौलोक या सूर्य के समान व्यापक और महान् है।

[१६७] आ तू न इन्द्र क्षुमन्तं चित्रं ग्राभं सं गृभाय ।
महाहस्ती दक्षिणेन ॥ ३ ॥ ऋ० ८ । ८१ । १ ॥

भा०—हे इन्द्र ! (महाहस्ती) बड़े भारी हस्त=धारक प्रयत्न वाला तू (क्षुमन्तम्) अन्न और गृहसे सम्पन्न (ग्राभम्) ग्रहण करने योग्य (चित्रम्) अद्भुत, आश्चर्यजनक ज्ञान को (दक्षिणेन) उत्तम, सम्पन्न साधन से (आ सं गृभाय) सब प्रकार से संग्रह कर।

[१६८] अभि प्र गोपतिं गिरेन्द्रमर्च यथा विदे ।
सूनुं सत्यस्य सत्पतिम् ॥ ४ ॥ ऋ० ८ । ६९ । ४ ॥

भा०—हे मनुष्य ! (गोपतिं) वाणी और रश्मियों, इन्द्रियों के

१६५-'मन्वोजसा' इति ऋ०। १६६—'पुरश्च नु' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

स्वामी, पालक (सत्यस्य सूनुम्) सत्यको उत्पन्न करने हारे, (सत्पतिम्), सत्य पदार्थ या सज्जनों के पालक (इन्द्रम्) इन्द्रको (यथा विदे) यथार्थ ज्ञान के लिये (अभि प्र-अर्च) साक्षात् रूप से स्तुति कर।

१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१६९] कया नश्चित्र आभुवदूती सदावृधः सखा।
२ ३ १ २ ३ २
कया शचिष्ठया वृता ॥ ५ ॥ ऋ० ४ । ३१ । १ ॥

भा०—(सदावृधः) सत्य के बल से अधिक बढ़ने वाला इन्द्र (चित्रः) ज्ञान करने योग्य, पूज्य, अद्भुत, (नः) हमारा (कया) किस अपूर्व (ऊत्या) रक्षण करने वाले सामर्थ्य या ज्ञानसे और (कया) किस (शचिष्ठया) अति शक्ति सम्पन्न, बलयुक्त या बुद्धिमत्तायुक्त आश्चर्य शक्ति से, (कया वृता) और किस व्यवहार से (नः सखा) हमारा मित्र (आ भुवद्) हो रहा है।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१७०] त्यमु वः सत्रासाहं विश्वासु गीर्ष्वायतम्।
१ २ ३ १ २
आ च्यावयस्यूतये ॥ ६ ॥ ऋ० ८ । ९२ । ७ ॥

भा०—हे विद्वान् स्तोतः! (सत्रासाहम्) सबको एक साथ, सदा विजय कर लेने हारे (वः) तुम्हारे (विश्वासु) समस्त (गीर्षु) वाणियों में (आयतम्) विद्यमान, वर्णित (त्यत्) उस आत्मा को (ऊतये) अपनी रक्षा के लिये (आ च्यावयसि) साक्षात् प्राप्त कर।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[१७१] सदसस्पतिमद्भुतं प्रियमिन्द्रस्य काम्यम्।
३ २ ३ १ २
सनिं मेधामयासिषम् ॥ ७ ॥ ऋ० १ । १८ । ६ ॥

भा०—(सदसस्पतिम्) शरीर के भीतर यथास्थान विराजमान, इन्द्रियों के पालक (अद्भुतम्) अभूतपूर्व (इन्द्रस्य प्रियम्) अन्तरात्मा के अत्यन्त प्रिय, (काम्यम्) कामना करने योग्य (सनिम्) सत् असत् का विभाग करने हारे, सर्व-प्रदाता (मेधाम्) धारणावती उत्कृष्ट आत्म-बुद्धि को देने हारे विवेक को (अहम्) मैं (अयासिषम्) प्राप्त होऊँ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३क २र३ १ २
[१७२] ये ते पन्था अधो दिवो येभिर्व्यश्वमैरयः ।
३ १ २ ३ १ १ २
उत श्रोषन्तु नो भुवः ॥ ८ ॥ ( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे इन्द्र ! आत्मन् ! ( ये ) जो ( पन्थाः ) मार्ग (ते) तेरे (दिवः अधः) द्यौलोक, ब्रह्माण्ड, मस्तक कपाल के नीचे है ( येभिः ) जिन्होंसे (व्यश्वम्) नाना प्रकार के अश्वों,जीवों,वा इन्द्रियों को (ऐरयः) तू प्रेरित करता है वे और ( नः भुवः) हमारे प्राण या कर्मेन्द्रिय (उत) भी ( श्रोषन्तु ) तेरी आज्ञा को सुनते हैं वे तेरे ही अधीन हैं ।

३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१७३] भद्रं भद्रं न आ भरेषमूर्जं शतक्रतो ।
१ २ ३ ४ २
यदिन्द्र मृडयासि नः ॥ ९ ॥ ऋ० ८ । ९३ । २८ ॥

भा०—हे शतक्रतो ! हे शतप्रज्ञ ! ( इन्द्र ) आत्मन् ! (यद्)जब (नः) हमें आप (मृडयासि) सुखी करते हो तब (भद्रं-भद्रम्) कल्याणकारी, सुखकारी, ( इषम ) अन्न और ( ऊर्जम् ) बल को ( आ भर ) प्राप्त कराते हो ।

२ ३ १ २ २ ३ ३ १ २र ३ १ २
[१७४] अस्ति सोमो अयं सुतः पिबन्त्यस्य मरुतः ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
उत स्वराजो अश्विना ॥ १० ॥ ऋ० ८ । ९४ । ४ ॥

भा०—( अयम् ) यह ( सोमः ) सोम, ज्ञान या सूक्ष्म अन्न रस (सुतः) निष्पन्न हुआ है । (अस्य) इसको ( स्वराजः ) प्राण के बल से गति करने वाले, या स्वयं चेतन ( मरुतः ) इन्द्रियगण, प्राणगण या विद्वज्जन(पिबन्ति) पान करते हैं (उत) और (अश्विना) प्राण और अपान या विद्वान् स्त्री पुरुष भी उसी का पान, साक्षात् करते हैं ।

इत्यष्टमी दशतिः । इति षष्ठः खण्डः ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

॥ दशतिः ६ ॥—१ इन्द्रमातरो देवजामयः । २ गोधा । ३ दध्यङ् आथर्वणः । ४ प्रस्कण्वः काण्वः । ५ गोतमो राहूगणः । ६ मधुच्छन्दाः वैश्वामित्रः । ७ वामदेवो गोतमः । ८ वत्सः काण्वः । ९ शुनःशेपः आजीगर्त्तिः । १० उलो वातायनः॥

इन्द्रो देवता । गायत्री ॥

[१७५] ईङ्खयन्तीरपस्युव इन्द्रं जातमुपासते ।
वन्वानासः सुवीर्यम् ॥ १ ॥ ऋ० १० । १५३ । १ ॥

भा०—(ईङ्खयन्तीः) गतिशील, ज्ञानशील, (अपस्युवः) कर्म करने की इच्छावाली इन्द्रियां (जातम्) प्रकट हुए (सुवीर्यम्) उत्तम बलशाली (इन्द्रम्) आत्मा को राजा को प्रजाओं के तुल्य (वन्वानासः) भजन करती हुई या उसको प्राप्त करती, (उपासते) उसकी उपासना करती हैं ।

सायण ने इन्द्र-माताओं पर यह मंत्र लगाया है । इन्द्र आत्मा के माता, प्रसा के साधन इन्द्रियां ही यहां अभिप्रेत हैं । जैसा ऐतरेयारण्यक में लिखा है— इन्द्रियें कहा करती हैं "तव उप स्मसि" हम तेरी ही हैं । इत्यादि ।

[१७६] नकि देवा इनीमसि न क्या योपयामसि ।
मन्त्रश्रुत्यं चरामसि ॥ २ ॥ ऋ० १० । १३४ । ७ ॥

भा०—हे इन्द्र ! (देवाः) हम इन्द्रियगण (नकि इनीमसि) कुछ भी नाश वधादि नहीं करते, (नकि आ योपयामसि) और न कुछ भूल करते हैं । (मन्त्र-श्रुत्यं) मनन, संकल्प द्वारा जो कुछ हम सुन सकते हैं

१७५—'भेजानासः', 'सुवीर्यम्' इति ऋ० ।
१७६—'नकिर्देवा' 'मिनीमसि' इति च ऋ० । 'पक्षेभिरपिकक्षेभिरत्राभि संरभामहे' इति अधिकः पाठः, ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

तदनुसार हम (चरामसि) आचरण करते हैं। प्रजा, लोकों के पक्ष में= हम मंत्र और श्रुति वेदके अनुसार चलें। हम दोष न करें।

[१७७] दोषो आगाद् बृहद्गाय द्युमद् गामन्नाथर्वण।
स्तुहि देवं सवितारम् ॥ ३ ॥ अथर्व० ६ । १ । १ ॥

भा०—साधक[1] अपने ही आत्मा के प्रति कहता है, हे (बृहद्गाय) बृहत्साम का गान करने वाले या प्राण-स्वर से गान करनेहारे! हे(आथर्वण) जीवन का नाश न करने हारे आत्मन्! हे (गामन्)गतिशील आत्मन्! (द्युमद् दोषः) दीप्तिमान्, सब अन्धकारों का नाश करने हारा ईश्वर (आगात्) अब अन्तरात्मा में उदित होगया है। अतः उस (सवितारम्)सबको प्रेरणा करने हारे(देवम्)प्रकाशस्वरूप देव का(स्तुहि) तू कीर्त्तन कर। विशोका ज्योतिष्मती प्रज्ञा के उदय के अवसर पर साधक की यह दशा होती है।

[१७८] एषो उषा अपूर्व्या व्युच्छति प्रिया दिवः।
स्तुषे वामश्विना बृहत् ॥ ४ ॥ ऋ० १ । ४६ । १ ॥

भा०—(एषा) यह (उ) ही (उषाः) ज्योतिष्मती प्रज्ञा (अपूर्व्या) साधक के अनुभव में पहले कभी न आई हुई, अपूर्व, (दिवः प्रिया) मस्तक या मूर्धभाग को पूर्ण करने वाली या सूर्य के समान तेजस्वी आत्मा के अति प्रिय होती है। हे (अश्विना) गमनशील प्राण और अपान!आप दोनों के इस उत्तम दशा की प्राप्ति निमित्त(बृहत्)खूब (स्तुषे)अच्छी प्रकार गुणगान करता हूं।साधारणतःउषाके पक्षमें स्पष्ट है।

[१७९] इन्द्रो दधीचो अस्थभिर्वृत्राण्यप्रतिष्कुतः।
जघान नवतीर्नव ॥ ५ ॥ ऋ० १ । ८४ । १३ ॥

१७७–'दोषो गाय बृहद्गाय द्युमद्धेहि। आथर्वण स्तुहि देवं सवितारम्'। इति अथर्व०

१. स्वात्मानमेवमामन्त्रयते। सा०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( इन्द्रः ) आत्मा (दधीचः) ध्यान द्वारा प्राप्त करने योग्य परमात्मा की ( अस्थभिः ) तमोनाशक शक्तियों द्वारा ( अप्रतिष्कुतः ) किसी से भी पराजित न होकर ( नव नवतीः ) ८१० (वृत्राणि ) ज्ञान के आवरण करने वाले विघ्नों को ( जघान ) नाश करता है।

आत्मा की शक्ति प्रकृति के तीन गुण सत्व, रजस्, तमस्, तीन कालों के भेद से ३ प्रकार की हुई। प्रभाव, उत्साह और मन्त्र तीने शक्तियों के भेद से २७ प्रकार की हुई। फिर सात्विकादि तीन गुणों के सम विषम होने से ८१ प्रकार की, दश दिशाओं के भेद से ८१० प्रकार की होजाती हैं। इतनी प्रकार की शक्तियों से वह इतनी ही व्युत्थान वृत्तियां पर विजय करता है।

इन्द्र की कथा आलंकारिक है, स्थानाभाव से नहीं लिखते।

२उ ३ १ २र ३ १ २ २ १ २
[१८०] इन्द्रेहि मत्स्यन्धसो विश्वेभिः सोमपर्वभिः।
३ १ २ ३ १ २र
महाँ अभिष्टिरोजसा ॥ ६ ॥ ऋ० १ । ९ । १ ॥

भा०—हे (इन्द्र)आत्मन् ! तू (इहि)आ, साक्षात् हो। (अन्धसः) प्राण की सूक्ष्म धारणाशक्ति की (विश्वेभिः) समस्त (सोम-पर्वभिः) वीर्य के पालनकारी सामर्थ्यों से तू (मत्सि)प्रसन्न और तृप्त होता है और(ओजसा) अपने बल से (महाँ अभिष्टिः)बड़ा प्रबल, अदम्य शक्ति वाला होजाता है।

१र २र ३ २ ३ २ ३ १ २
[१८१] आ तू न इन्द्र वृत्रहन्नस्माकमर्द्धमा गहि।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
महान् महीभिरूतिभिः ॥७॥ ऋ० ४ ३२ । १ ॥

भा०—(वृत्रहन्) हे तामस आवरणों और विघ्नों के निवारक! हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! ( महीभिः ) बड़ी २ ( ऊतिभिः ) शक्तियों द्वारा तू ( महान् ) महान् है। तू (अस्माकम् ) हमारे ( अर्द्धम् ) समीप ऐश्वर्य-मयरूपको ( आ गहि ) आ, प्राप्त हो।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[१८२] ओजस्तदस्य तित्विष उभे यत् समवर्तयत् ।
इन्द्रश्चर्मेव रोदसी ॥ ८ ॥ ऋ० ८ । ६ । ५ ॥

भा०—( तत् अस्य ओजः) उस महान् आत्मा का सूर्य के समान यह ओज ( तित्विषे ) चमकता है ( यत् ) जिससे वह ( उभे रोदसी) द्यौ और पृथिवी दोनों को ( चर्म इव ) चर्म अर्थात् चमड़े की ढाल को वीर के समान तरह ( समवर्त्तयत् ) सब ओर घुमा फिरा रहा है, उनको संचालित करता है । अथवा—इस आत्मा का वह सामर्थ्य है जिससे वह प्राण अपान दोनों को चर्म या धौंकनी या भाथी के समान धौंकता है ।

[१८३] अयमु ते समतसि कपोत इव गर्भधिम् ।
वचस्तच्चिन्न ओहसे ॥ ९ ॥ ऋ० १ । ३० । ४ ॥

भा०—(अयम्) यह साधक जिस प्रकार (कपोतः ) कपोत ( गर्भधिम् इव ) कपोती के पास आता है उसी प्रकार ( ते ) तेरे पास (सम् अतसि ) आता है, इसी कारण ( नः ) हमारे ( तद् वचः ) उस वचन को (ओहसे, आ ऊहसे) प्रेम से श्रवण करता जानता है ।

[१८४] वात आ वातु भेषजं शम्भु मयोभु नो हृदे ।
प्र न आयूँषि तारिषत् ॥ १० । ऋ० १० । १८६ । १ ॥

भा०—( वातः ) वायुरूप सर्वव्यापक, सब का प्राणस्वरूप, आत्मा ( नः ) हमारे ( हृदे ) अन्तःकरण में ( शम्भु ) कल्याण और शान्तिकारक, (मयो-भु, सुखकारी, (भेषजम्) आधि व्याधि को शान्त करनेहारे ओषधि को आ वातु) प्राप्त कराए और (नः) हमें ( आयूंषि ) समस्त जीवन को ( प्र तारिषत् ) पार कराए ।

जैसे भक्त जगन्नाथ पण्डितराज ने कहा है—

आधिव्याधिजरापराहत यदि क्षेमं निजं वाञ्छसि ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

श्रीकृष्णेति रसायनं रसय रे शून्यैः किमन्यै रसैः ॥

फलतः, इष्टदेव में ओषधि आदि की भावना भक्त कर लेते हैं।

इति नवमी दशतिः । इति सप्तमः खण्डः ।

॥ दशतिः १० ॥ ऋषिः—१ कण्वो घौर । २, ३, ६ वत्सः काण्वः । ४ श्रुतकक्षः सुकक्षो वा आंगिरसः । ५ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । ६ वामदेवो गौतमः । ७ इरिम्बिठः काण्वः । ८ सत्यधृतिर्वारुणिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ गायत्री छन्दः ॥

१२ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१८५] यं रक्षन्ति प्रचेतसो वरुणो मित्रो अर्यमा ।
३ १ २ ३ १ २
नकिः स दभ्यते जनः ॥ ५ ॥ ऋ० १ । ४१ । १ ॥

भा०—(प्रचेतसः)उत्कृष्ट ज्ञान से सम्पन्न (वरुणः)वरुण, सबसे श्रेष्ठ (मित्रः)मित्र,सबका स्नेही और(अर्यमा)अन्तर्यामी, न्यायकारी जन(यम्) जिसकी (रक्षन्ति) रक्षा करते हैं (सः) वह (जनः)मनुष्य (नकिः दभ्यते) कभी भी नाश को प्राप्त नहीं होता । बृहदारण्यकोपनिषद् के (अ० ३)में इन देवों की पिण्ड और ब्रह्माण्ड में स्थिति का निर्णय किया है ।

३ २उ ३ १ २ ३ २३ १ २र ३ २
[१८६] गव्यो षु णो यथा पुराश्वयोत रथया ।
३ २ ३ १ २
वरिवस्या महोनाम् ॥ २ ॥ ऋ० ८ । ४६ । १० ॥

भा०—हे साधक ! (यथा पुरा) पूर्व के समान (गव्या) गौ आदि पशुओं की इच्छा से, (अश्वया)अश्व आदि शीघ्रगमी साधनों की कामना से और (रथया) रथों की कामना से (उत) और (महोनाम्) धनों के प्राप्त करने के लिये तू (वरिवस्य) उपासना कर । अध्यात्म में-गौ=इन्द्रियां, अश्व=मन और रथ=शरीर । इन तीनों को रीति से वश करने और बलवान् बनाने की कामना से इन्द्र=आत्मा और परमेश्वर की उपासना आवश्यक है

१८५—"नू चित्स" इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१८७] इमास्त इन्द्र पृश्नयो घृतं दुहत आशिरम् ।
३ २ ३१ २ ३ १ २
एनामृतस्य पिप्युषीः ॥ ३ ॥ ऋ० ८ । ६ । १६ ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! ( ते ) तेरी ( इमाः पृश्नयः ) ये रसों तक पहुंचने वाली इन्द्रियां (ऋतस्य पिप्युषीः) ऋत=सत्य ज्ञान को पान करती हुई (एनाम्) इस अनुभवगम्य (आशिरम्) परस्फुटित हुए (घृतम्) विशेष ज्ञान, दीप्ति, कान्ति को (ऋतस्य) जल पान करके दूध को गौओं के समान (दुहते) उत्पन्न करती हैं ।

३ २ ३ २ २ ३ १ २र
(१८८) अया धिया च गव्यया पुरुणामन्पुरुष्टुत ।
१ २र ३ १ २
यत् सोमेसोम आभुवः ॥ ४ ॥ ऋ० ८ । ९३ । १७ ।

भा०—हे (पुरु-नामन् ) हे सहस्रों, बहुतसे नामों से पुकारे जाने वाले, हे (पुरु-नामन् ) बहुत से भक्त, दुःखी, पीडित जन जिसके आगे प्रेम, भय, श्रद्धा से नमस्कृत हों ! हे (पुरुस्तुत)नाना प्रकारों से स्तुति के पात्र ! आत्मन् ! (अया गव्यया)इस इन्द्रियों के अनुकूल कामना,(धिया च) और ध्यान द्वारा भी (यत्) जो तू (सोमे सोमे)प्रत्येक सोम अर्थात् ज्ञान में (आभुवः) प्रकट होता है इसीसे तू साक्षात् किया जाता है ।

'प्रतिबोधविदितं मतम्' । इति केन उ० ।

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
(१८९) पावका नः सरस्वती वाजेभिर्वाजिनीवती ।
३ १ २ ३ १ २
यज्ञं वष्टु धियावसुः ॥ ५ ॥ ऋ० १ । ३ । १० ।

भा०—( सरस्वती ) वेदवाणी ( पावका ) हृदय को पवित्र करने वाली, ( वाजेभिः ) ज्ञान और कर्मों द्वारा ( वाजिनीवती ) शक्तिसम्पन्न होकर (धियावसुः) ध्यान, धारणा और ज्ञानाभ्यास द्वारा अन्तःकरण में

१८६—'वरिवस्य महामह' इति । ऋ० । 'मघोनाम्' इति पाठो विवरणसम्मतः ।
१८८—'आभवः' इति । ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


वास करने हारी (यज्ञं वष्टु) हमारे जीवन-यज्ञ को धारणा करे। ज्ञान-योग के साथ तदनुसार कर्मयोग द्वारा ही वेद के मन्त्र हृदय को पवित्र करते और जीवन को चिरायु और सफल करते हैं।

२ ३१ २र ३ २उ ३ १ २
[१९०] क इमं नाहुषीष्वा इन्द्रं सोमस्य तर्पयात्।
२ ३ २ ३ १ २
स नो वसून्या भरात्॥ ९॥ (ऋग्वेदे नास्ति)

भा०—(इमम् इन्द्रम्) इस इन्द्र आत्मा को (नाहुषीषु[1]) कर्म-बन्धन में बंधी मनुष्य प्रजाओं में (सोमस्य) गुण-कीर्त्तन और ज्ञान-सम्पादन द्वारा (कः तर्पयात्) कौन तृप्त कर सकता है? अथवा (कः) सुखमय प्रजापति (सः) वह परमेश्वर ही (नः) हमारे (वसूनि) ज्ञानों और ऐश्वर्यों को (आ भरात्) सदा प्रदान करता है।

१ २ ३ २उ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[१९१] आ याहि सुषुमा हि त इन्द्र सोमं पिबा इमम्।
२ उ ३ १ २ ३ १ २
एदं बर्हिः सदो मम॥ ७॥ ऋ० ८। १७। १॥

भा०—हे (इन्द्र)! (हि) क्योंकि हम (ते) तेरे लिये (सुषुम) ज्ञान को उत्तम रूप से सवन, सम्पादन करते हैं, अतः तू (आ याहि) आ, प्रत्यक्ष हो। और (इमम्) इस (सोमम्) सोमरूप ज्ञान को (पिब) पान कर। (इदम्) यह (मम) मेरा दिया (बर्हिः) यज्ञ या हृदयरूप आसन है, इसमें (आ सदः) विराज।

१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ २
(१९२) महि त्रीणामवरस्तु द्युक्षं मित्रस्यार्यम्णः।
३ २ ३ १ २
दुराधर्षं वरुणस्य॥ ८॥ ऋ० १०। १८५। १॥

भा०—(मित्रस्य) मित्र आदित्य या प्राण (अर्यम्णः) अर्यमा, अन्तर्यामी आत्मा और (वरुणस्य) वरुण, अपान, (त्रीणाम्) इन तीनों का (महि अवः) बड़ी भारी रक्षा और (दुराधर्षं द्युक्षम्) असह्य तेज (अस्तु) हो।

१९०—१. नहुः इति मनुष्यनाम (नि० २। ३) नह्यन्ते कर्मभिः पूर्वकृतैः।
१९२—'मवोस्तु द्युक्षम्' इति। ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

अथवा, आदित्य या मित्र चक्षु में स्थित है। यम या अर्यमा हृदय में बैठा हुआ श्रद्धा और दक्षिणा में विराजमान हैं। रेतस्=वीर्य में वरुण स्थित है

(१६३) त्वावतः पुरूवसो वयमिन्द्र प्रणेतः ।

स्मसि स्थातर्हरीणाम् ॥ ६ ॥ ऋ० ८ । ४६ । १ ॥

भा०—हे (पुरु-वसो) शरीर और इन्द्रियों में आवास करने हारे! (इन्द्र) आत्मन्! (हरीणाम् प्रणेतः) हे इन्द्रियों के प्रेरक! हे (स्थातः) नित्य अविचाली, कूटस्थ पुरुष! हम (त्वावतः) तेरे समान स्वामी के (स्मसि) ही हैं। उससे ही आत्मीयता दर्शाते हैं। इन्द्रियगण आत्मा को एवं प्रजागण भृत्यादि राजाको इसी प्रकार कहें

इति दशमी दशतिः। इत्यष्टमः खण्डः ॥

इति द्वितीयः प्रपाठकः समाप्तः ॥

## अथ तृतीयः प्रपाठकः (प्रथमोऽर्धः)

॥ दशतिः १ ॥ ऋषिः—१ प्रगाथः काण्वः । २ विश्वामित्रो गाथिनः । ३. १० वामदेवो गौतमः । ४, ६ श्रुतकक्ष अंगिरसः । ५ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । ७ गृत्समदः शौनकः । ८, ९ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । इन्द्रो देवता । गायत्री । षड्जः ॥

(१६४) उत त्वा मदन्तु सोमाः कृणुष्व राधो अद्रिवः ।

अव ब्रह्मद्विषो जहि ॥ १ ॥ ऋ० । ८ । ६४ । १ ॥

भा०—हे (अद्रिवः[1]) संहारकारी अभेद्यशक्ति से युक्त! हे आत्मन्, जीव! (त्वा) तुझको (सोमाः) सोम, ज्ञान और ऐश्वर्य (मदन्तु) हर्ष दें। तू (राधः[2]) ज्ञान, धन (कृणुष्व) सम्पादन कर। (ब्रह्म-द्विषः)

---

१६४—'स्तोमा' इति । ऋ० । 1. अत्तेरद्रिः ।

२. राध साध संसिद्धौ, स्वादिः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



वेद ज्ञान से द्वेष करने हारे पुरुषों और द्वेषयुक्त भावों को (अव जहि) नाश कर ।

१ २ ३ ५ २ ३ २ उ ३ १ २
[१९५] गिर्वणः पाहि नः सुतं मधोर्धाराभिरज्यसे ।
२ ३ १ २ ३ १ २र
इन्द्र त्वादातमिद् यशः ॥ २ ॥ ऋ० ३ । ४० । ६ ॥

भा०—हे (गिर्वणः) वेदवाणियों द्वारा कीर्त्तन करने योग्य ! तू (नः) हमारा (सुतम्) सम्पादन किया स्तुतिरूप हव्य (पाहि) पान कर, स्वीकार कर । (मधोः) मधु=ब्रह्मज्ञान, अमृत, ऋग्वेद की (धाराभिः) धाराओं, ऋचाओं द्वारा (अज्यसे) तुम्हारा स्तवन, सेवन, भजन, ज्ञान किया जाता है । हे आत्मन् ! (त्वादातम् इद्) यह समस्त तुम्हारा ही प्रकाशमान (यशः) यश सामर्थ्य है ।

देखो—"य इमं मध्वदं वेद आत्मानं जीवमन्तिकात्" इत्यादि (कठ० उप० ४ । ५ ।)

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ उ ३ १ २ २र ३ २
[१९६] सदा व इन्द्रश्चर्कृषदा उपो नु स सपर्यन ।
२ ३ २ ३ २उ ३ १ २
न देवो वृतः शूर इन्द्रः ॥ ३ ॥ (ऋग्वेदे नास्ति)

भा०—(वः) आप लोगों को जो (इन्द्रः) ऐश्वर्यशील इष्टदेव (सदा) नित्य (आ चर्कृषत्) अपने समीप आकर्षण करता है (सः) वह (नु) ही (उप सपर्यन्) निकट तम हो आदर प्रेम करता हैं । (इन्द्रः) आत्मा, परमात्मा (शूरः) शीघ्र गति वाला या ज्ञान सम्पन्न (देवः) वही देव (न वृतः) खेद है कि क्यों नहीं वरण किया जाता, लोग उसको क्यों नहीं अपनाते ? वस्तुतः वही सबसे अधिक वरण करने योग्य है ।

१९६—सपर्यतिः परिचरणकर्मा । परिचरन्निव । यथा कश्चित् कस्मैचित् परिचरन् प्रीतिमुत्पादयति तथेत्यर्थः । मा० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[१६७] आ त्वा विशन्त्विन्दवः समुद्रमिव सिन्धवः ।
न त्वामिन्द्रातिरिच्यते ॥ ४ ॥ ऋ० ८ । ९२ । २२ ॥

भा०—( इन्दवः) समस्त ज्ञानी पुरुष ( त्वा ) तुझमें ( सिन्धवः, समुद्रम् इव ) जिस प्रकार नदियां समुद्र में प्रवेश करती हैं उसी प्रकार ( विशन्तु ) प्रवेश करें । हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( त्वाम् ) तुझसे ( न अतिरिच्यते ) कोई भी बढ़ नहीं सकता, तुझसे पृथक् नहीं रह सकता। आत्मपक्ष में—(इन्दवः) द्रवणशील इन्द्रियां, प्राणगण आत्मा रूप समुद्र में नदियों के समान प्रविष्ट हैं । उनमें से कोई भी बढ़ नहीं सकता ।

[१६८] इन्द्रमिद् गाथिनो बृहदिन्द्रमर्केभिरर्किणः ।
इन्द्रं वाणीरनूषत ॥ ५ ॥ ऋ० १ । ७ । १ ॥

भा०—( गाथिनः ) गाथाओं का गान करने वाले, सामगायक ( इन्द्रम् इत् ) आत्मा को ही ( बृहत् ) बृहत्साम द्वारा या सर्वोपरि महान् रूपमें बृहत् नाम और 'बृहत्' के पर्यायों से ( अनूषत ) स्तुति करते हैं । (अर्किणः) अर्चा करने हारे ऋग्वेदी (अर्केभिः) अपने स्तुतिपाठों व ऋग्वेद के मन्त्रों से (इन्द्रम्) आत्मा की ही स्तुति करते हैं और (वाणीः) यजुर्वेद के मन्त्र भी (इन्द्रम्) आत्मा की ही (अनूषत) स्तुते करते हैं ।

'सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति' इति काठक उप० ।

[१६९] इन्द्र इषे ददातु न ऋभुक्षणमृभुं रयिम् ।
वाजी ददातु वाजिनम् ॥ ६ ॥ ऋ० ८ । ९३ । ३४ ॥

भा०—(इन्द्रः) परमात्मा ( इषे ) हमारी इच्छानुकूल (नः) हमें ( ऋभु-क्षणम् ) बड़े भारी, महान ( ऋभुम् ) तेज सम्पन्न, सत्यसामर्थ्य से युक्त, मेधावी, ( रयिम् ) धन, अन्न, ज्ञान का ( ददातु ) दान करे । (वाजी) सर्वज्ञ, ऐश्वर्यवान् वह हमें ( वाजिनम् ) ज्ञान एवं कर्मबल का भी ( ददातु ) दान करे ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[२००] इन्द्रो अङ्ग महद्भयमभीषदप चुच्यवत् ।
स हि स्थिरो विचर्षणिः ॥ ७ ॥  ऋ० २ । ४१ । १० ॥

भा०—(अङ्ग) हे मनुष्य ! वह परमेश्वर (महद् भयम्) बड़े भारी भय को (अभि सत्) दूर करता है । भयको मुकाबला कर उसे वह (अपचुच्यवत्)परे भगा देता है । (सः हि)क्योंकि वह (स्थिरः) स्थिर, कूटस्थ और (विचर्षणिः) सब को देखने वाला, सबका निरीक्षक है ।

[२०१] इमा उ त्वा सुतेसुते नक्षन्ते गिर्वणो गिरः ।
गावो वत्सं न धेनवः ॥ ८ ॥  ऋ० ६ । ४५ । २८ ॥

भा०—हे (गिर्वणः) वेदवाणियों द्वारा जानने और भजने योग्य ! (त्वा उ) तुझको ही (सुते-सुते) प्रत्येक ज्ञानयज्ञ में (इमाः गिरः) ये वेद-वाणियां, स्तुतियां (धेनवः गावः वत्सं न) दूध पिलाने वाली गौएं जिस प्रकार स्नेह से बछड़े के पास जाती हैं उसी प्रकार स्नेह से (नक्षन्ते) पहुँचती हैं. तेरा वर्णन करती हैं ।

[२०२] इन्द्रा नु पूषणा वयं सख्याय स्वस्तये ।
हुवेम वाजसातये ॥ ९ ॥  ऋ० ६ । ५७ । १ ॥

भा०—(इन्द्रा पूषणा नु) सर्वैश्वर्यसम्पन्न इन्द्र और सबके पालक पूषा परमात्मा को ही हम लोग अपने (सख्याय) मित्रता, (स्वस्तये) अपने कल्याण और (वाजसातये) ज्ञान, बल और अन्नादि सामर्थ्य प्राप्त करने के लिये (हुवेम) प्रार्थना करते हैं । एक ही प्रभु में इन्द्र और पूषा दो स्वरूप एक साथ दीखने से द्विवचन का प्रयोग है ।

[२०३] न किं इन्द्र त्वदुत्तरं न ज्यायो अस्ति वृत्रहन् ।
न क्येवं यथा त्वम् ॥ १० ॥  ऋ० ४ । ३० । १ ॥

२०१—'वत्सं गावो' इति पाठभेदः, ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (इन्द्र) परमेश्वर ! (त्वदुत्तरम्) तुझ से ऊंचा और तुझ से अधिक सूक्ष्म, परम कारण (न कि) और कोई नहीं है। हे (वृत्रहन्) आवरणकारी तामस विघ्नों को दूर करने हारे ! (त्वत् ज्यायो न अस्ति) और कोई तुझ से अधिक बड़ा, एवं प्रशंसा करने योग्य भी दूसरा नहीं। (यथा त्वम्) जैसा तू है (एवं नकि) इस प्रकार का और कोई नहीं, तू अद्वितीय है।

न त्वत्समोऽस्त्यभ्यधिकः कुतोऽन्यः। गी० ॥

यस्मान्नाणीयो न ज्यायोऽस्ति कश्चित् ॥ कठ० उप० ॥

इति प्रथमा दशतिः। इति नवमः खण्डः ॥

॥ दशतिः २ ॥ ऋषिः—१, ४ त्रिशोकः काण्वः। २ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः। ३ वशोऽश्व्यो वत्सो वा काण्वः। ५ सुकक्ष आंगिरसः। ६, ७ वामदेवो गौतमः। ७ विश्वामित्रो गाथिनः। ८ गोषूक्त्यश्वसूक्तिनौ काण्वायनौ। १० श्रुतकक्षः सुकक्षो वा आंगिरसः ॥ इन्द्रो देवता ॥

[२०४] तरणिं वो जनानां त्रदं वाजस्य गोमतः।
समानमु प्र शंसिषम् ॥ १ ॥ ऋ० ८। ४५। २८ ॥

भा०—हे मनुष्यो ! (वः) आप सब (जनानां तरणिम्) मनुष्यों को तारने वाले, भवसागर से पार करने वाले, (त्रदम्) त्राण देने वाले, कष्टों को काटने वाले, (गोमतः) इन्द्रियों और पशु आदि से सम्पन्न (वाजस्य) धन, अन्न और ज्ञान के (समानम् उ) सबके प्रति समान भाव से न्याय पूर्वक देने वाले, निष्पक्ष, सर्वव्यापक प्रभु की मैं (प्र शंसिषम्) बहुत २ स्तुति करता हूं।

[२०५] असृग्रमिन्द्र ते गिरः प्रति त्वामुदहासत।
सजोषा वृषभं पतिम् ॥ २ ॥ ऋ० १। ६। ४ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (इन्द्र) परमात्मन् ! (ते) तेरे लिये (गिरः) ये वेदवाणियां (असृग्रन्) प्रकट की जाती हैं। क्योंकि (सजोषाः) सत्य प्रेम से कामना से प्रेरित स्त्री जिस प्रकार (पतिम्) पति के प्रति जाती है उसी प्रकार (वृषभम्) सर्वश्रेष्ठ, धर्म से देदीप्यमान, सबके पालक (त्वां प्रति) तेरे प्रति ही समस्त (गिरः सजोषाः) वाणियां प्रेम से से पूर्व (उद् अहासत) उठी जा रही हैं।

[२०६] सुनीथो घा स मर्त्यो यं मरुतो यमर्यमा।
मित्रास्पान्त्यद्रुहः ॥ ३ ॥ ऋ० ८। ४६। ४॥

भा०—(स मर्त्यः) वह पुरुष (सु-नीथः) उत्तम मार्ग में सुख से चला जाता है (यम्) जिसकी (मरुतः) देव, विद्वान् लोग और (यम्) जिसकी (अर्यमा) न्यायकारी, (मित्रः) सबका स्नेही और (अद्रुहः) बिना द्रोह रहित पुरुष (पान्ति) रक्षा करते हैं।

[२०७] यद्वीडाविन्द्र यत् स्थिरे यत् पर्शाने पराभृतम्।
वसु स्पार्हं तदा भर ॥ ४ ॥ ऋ० ८। ४५। ४१॥

भा०—हे इन्द्र ! (यद् वीडौ) जो शत्रुओं से न दबने वाले, (यत् स्थिरे) जो स्थिर रहने वाले, और (यत् पर्शाने) जो विचारशील पुरुष में (पराभृतम्) रहा करता है (तद्) वह (स्पार्हं वसु) सबके अभिलाषा योग्य बल, धन और स्थिरता और ऐश्वर्य (आ भर) हमें प्राप्त करा।

[२०८] श्रुतं वो वृत्रहन्तमं प्र शर्धं चर्षणीनाम्।
आशिषे राधसे महे ॥ ५ ॥ ऋ० ८। ९३। १६॥

२०६—'मित्रः पान्त्यद्रुहः', इति पाठभेदः, ऋ०।
२०७—'परिशाने' इति पाठः प्रातिशाख्यानुसारी, कौथुमानामपि।
२०८—'आ शुषे' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( वः ) आप लोग ( श्रुतम् ) वेद में विख्यात या जगत्में प्रसिद्ध (शर्द्धम्) उत्कृष्ट बलशाली ( वृत्रहन्तमम् ) विघ्नों के नाश करने वालों में सबसे श्रेष्ठ की (चर्षणीनाम्) प्रजाओं की ( आशिषे ) उत्तम कामनाओं की पूर्ति और ( महे ) श्रेष्ठ ( राधसे ) साधना या ऐश्वर्य प्राप्ति के लिये ( प्र ) खूब उपासना करो ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[२०९] अरं त इन्द्र श्रवसे गमेम शूर त्वावतः ।
१ २ ३ १ २
अरं शक्र परेमणि ॥ ६ ॥ ( ऋग्वेदे नास्ति )

भा—हे (इन्द्र) आत्मन् ! हे (शूर) शत्रुओं के हिंसक ! (त्वावतः ते ) तेरे समान ! अद्वितीय तेरे ही ( श्रवसे ) कीर्तिगान करने के लिये हम ( अरं गमेम ) खूब लगे रहें । हे ( शक्र ) सर्वशक्तिमन् ! (परेमणि) तेरी परमता, सौंदर्य, परम रूप में ही हम ( अरम् ) अच्छी प्रकार ( गमेम ) लीन रहें, मग्न हों ।

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[२१०] धानावन्तं करम्भिणमपूपवन्तमुक्थिनम् ।
१ २ ३ १ २
इन्द्र प्रातर्जुषस्व नः ॥ ७ ॥ ऋ० ३ । ५२ । १ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( नः ) हमारे (प्रातः) प्रातःकालके अवसर में (धानावन्तम्) ध्यान, धारणा से सम्पन्न, (करम्भिणम्) सुख को प्रारम्भ करने वाले ( अपूपवन्तम् ) अति समीपता दिलाने वाले, अथवा दूर और निकट सर्वत्र विद्यमान, ( उक्थिनम् ) ज्ञानसम्पन्न, सोम आत्मा को ( जुषस्व ) प्रेम पूर्वक ग्रहण करो, उसे स्वीकार करो ।

भुँने जौ 'धाना' कहाते हैं, दही से मिले सत्तू 'करम्भ' कहाते हैं । पके पुरोडाश को 'अपूप' कहा जाता है । प्रतिनिविवाद से, सूक्ष्मतत्व जब स्पष्ट होजायं तो वे 'धाना' हैं । ध्यानयोग से विवेक द्वारा पवित्र किया सत्य ज्ञान 'सक्तु' है । उसका विशेष रस अनुभव 'दधि' है, जिसका मथन करने पर या विशेष परिपाक होनेपर प्राप्त ब्रह्मज्ञान 'अपूप' है जिसमें आत्मा

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

उस ब्रह्मके समीपतम होजाता है। अथवा [अप उप-वत्=अपूपवत्]वह दूर और निकट के सब पदार्थों को प्राप्त है। उस समय अपूर्व ब्रह्मास्वाद उक्थ है, तद्वान् आत्मा 'उक्थी' है। उसको स्वीकार करने की प्रार्थना है।

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[२११] अपां फेनेन नमुचेः शिर इन्द्रोदवर्तयः।

३ १र २र ३ १ २
विश्वा यदजय स्पृधः॥ ८॥ ऋ० ८। १४। १३॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (यत्) जब (विश्वाः स्पृधः) अपने से स्पर्द्धा करने वाली बाधक सब तामस व्युत्थान वृत्तियों को (अजयः) विजय करले तब (नमुचेः) कभी न पीछा छोड़ने वाले मृत्यु वा वासनामय कर्मबन्धन का भी (शिरः) शिर या आश्रय (अपां फेनेन) ज्ञान और कर्मों के बल से अथवा आप्त पुरुषों के शुद्ध ज्ञानोपदेश से (उद् अवर्त्तयः) उखाड़ डाल।

३१ ३ २ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[२१२] इमे त इन्द्र सोमाः सुतासो ये च सोत्वाः।

१ २
तेषां मत्स्व प्रभूवसो॥ ९॥ (ऋग्वेदे नास्ति)

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (इमे) ये (सोमाः) सोम, ज्ञान (ते) तेरे लिये (सुतासः) निष्पादन किये हैं (ये च) और जो (सोत्वाः) भविष्य में निष्पादन किये जावेंगे (तेषाम्) उनसे हे (प्रभू-वसो) सामर्थ्यसम्पन्न! शरीर के वासी आत्मन्! (मत्स्व) तू सदा प्रसन्न रह।

१ २ ३ १ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[२१३] तुभ्यं सुतासः सोमाः स्तीर्णं बर्हिर्विभावसो।

३ १ २
स्तोतृभ्य इन्द्र मृडय॥ १०॥ ऋ० ८। ९३। २५॥

भा०—हे (विभावसो) तेज-कान्तिसम्पन्न! (इन्द्र) आत्मन्! (सोमाः) सोम ये समस्त अन्तः—आनन्द रस (तुभ्यं) तेरे लिये (सुतासः) निष्पादन किये गये है। (बर्हिः) देहरूप यह आसन

२११—स्फायायते वर्धते स फेनः। अपः इति प्रज्ञानाम, कर्मनाम च, नि०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

अथवा ब्रह्मस्वरूप महान् आश्रय ( स्तीर्णम् ) विस्तृत किया गया है। तू ( स्तोतृभ्यः ) सत्य २ गुणकीर्तन करने वालों को ( मृडय ) सुखी कर।

इति द्वितीया दशतिः । इति दशमः खण्डः ॥



॥ दशतिः ३ ॥ शुनःशेपः प्राजीगर्तिः । श्रुतकक्षः आंगिरसः । ३ त्रिशोकः काण्वः । ४, ६ मेधातिथिः काण्वः । ५ गोतमो राहूगणः । ६ ब्रह्मातिथिः काण्वः । ७ विश्वामित्रो गाथिनो जमदग्निर्वा भार्गवः । ८ प्रस्कण्वः काण्वः । इन्द्रो देवता ॥

गायत्री ॥

२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[२१४] आ व इन्द्रं क्रिविं यथा वाजयन्तः शतक्रतुम् ।
१ २ ३ १ २
मंहिष्ठं सिञ्च इन्दुभिः ॥ १ ॥ ऋ० १ । ३० । १ ॥

भा०—(वः) आप लोग (इन्दुभिः) सोमों, ज्ञानों, स्तुतियों द्वारा (शत-क्रतुम्) सैकड़ों प्रज्ञाओं और कर्मों से युक्त (मंहिष्ठम्) दानशील, पूजनीय, (इन्द्रम्) आत्मा को (वाजयन्तः) बल और ऐश्वर्य की कामना करते हुए (आ सिञ्च) इस प्रकार स्नेह से मिलो ( यथा ) जिस प्रकार (क्रिविम्[1])कार्य-साधन करने वाले हथियार या यन्त्र को घृत तैल आदिसे सींचते हैं। अथवा-जिस प्रकार(क्रिविम्) जलपूर्ण कूप के आश्रय से(वाज-यन्तः)अन्न चाहने वाले कृषक खेत को जल से सेचन करते हैं उसी प्रकार प्रभु का आश्रय लेकर समाधि रसों से क्षेत्ररूप आत्मा को सेचन करो।

१ २ ३ १ २र ३ १ २
[२१५] अतश्चिदिन्द्र न उपा याहि शतवाजया ।
३ २ ३ १ २
इषा सहस्रवाजया ॥ २ ॥ ऋ० ८ । ९२ । १० ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! राजन् ! ( अतः चित् ) इस कारण से ही ( शत-वाजया ) सैकड़ों प्रकार के बलों से सम्पन्न और ( सहस्र-

२१४—१. करोति येन स क्रिविः, ( वा० उ० )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

वाजया ) सहस्रों या अनेक बलों से युक्त ( इषा ) या इच्छा शक्ति या सेनासहित ( नः ) हमें ( उप याहि ) प्राप्त हो ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ : ३ १ २
[२१६] आ बुन्दं वृत्रहा ददे जातः पृच्छाद् विमातरम् ।
३ १ २र
क उग्राः के ह शृण्विरे ॥ ३ ॥ ऋ० ८ । ४५ । ४ ॥

भा०—( वृत्रहा ) विघ्नों को निवारण करने हारा राजा ( जातः ) शक्ति सम्पन्न होकर ( बुन्दम् ) दण्ड देने और शत्रु का नाश करने हारे बाण या हथियार को (आ ददे) धारण करता है । और (मातरम्) अपने उत्पन्न करनेहारी मातृतुल्य प्रजा से (वि पृच्छात्) नाना प्रकार से पूछता है कि (के उग्राः) तुझे कष्ट देने वाले भयंकर कौन है और (के ह शृण्विरे) कौन हिंसा करते हैं । अथवा तुझ में ( के ह शृण्विरे) कौन श्रवणशील बहुश्रुत विद्याभ्यासी और ( के उग्राः ) कौन उग्र, बलवान्, वीर क्षत्रिय हैं ? शक्तिधारी पुरुष को जब प्रजा राजा बनाती है तब वह राजदण्ड हाथ में लेता है और प्रजा के दुःखदायी आततायी लोगों को खूब छान-बीन करके उन को दण्ड देता है अथवा उनमें बलवान् और विद्वान् जनों को प्रजा के शासन और शिक्षण में नियुक्त करता है । आत्मपक्ष में-माता=यथार्थ अनुभवशील चित् शक्ति, बुन्द=ओंकार, वृत्र=अज्ञान, उग्र=विक्षेपक भाव या प्राणगण और श्रवणशील ज्ञानेन्द्रियगण हैं ।

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[२१७] बृबदुक्थं हवामहे सृप्रकरस्नमूतये ।
१ २ ३ २ ३ १ ३
साधः कृण्वन्तमवसे ॥ ४ ॥ ऋ० ८ । ३२ । १० ॥

भा०—हम (ऊतये ) रक्षा के लिये ( सृप्र-करस्नम् ) अपने हाथों को फैलाये (बृबदुक्थं=बृहद्-उक्थम्)अति अधिक ख्यातिमान् और (अवसे) प्रजा की रक्षा करने के लिये ( साधः कृण्वन्तम् ) साधना करने वाले राजा के समान परमेश्वर को बुलाते हैं ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[२१८ ऋजुनीती नो वरुणो मित्रो नयति विद्वान् ।
३ २ ३ २ ३ १ ३
अर्यमा देवैः सजोषाः ॥ ५ ॥ ऋ० १ । ९० । १ ॥

भा०—(वरुणः) सब कष्टों का निवारण करने हारा (मित्रः) सब का स्नेही (विद्वान्) सर्वज्ञ, (अर्यमा) अन्तर्यामी, न्यायकारी (देवैः) विद्वान् पुरुषों से (सजोषाः) समान रूप से प्रेम करने हारे राजा के समान परमेश्वर (ऋजुनीती) धर्मयुक्त नीतिमार्ग से (नः) हम सब को (नयति) लेजावे ।

३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[२१९] दूरादिहेव यत् सतोऽरुणप्सुरशिश्वितत् ।
३ २ ३ १ २
वि भानुं विश्वथातनत् ॥ ६ ॥ ऋ० । ८ । ५ । १ ॥

भा०—(दूरात्) दूर और (सतः) समीप विद्यमान रहकर भी परमेश्वर सूर्य के समान (यत्) जब (अरुणप्सुः) प्रातःकालिक प्रभा के समान कान्तिमान् (इह एव) यहां ही (अशिश्वितत्) चमकता है तब (भानुम्) कान्ति, प्रज्ञा या दीप्ति को (विश्वथा वि अतनत्) सब ओर फैलाता है ।

साधक की साधना की सिद्धि के लक्षण विशेष दीप्तियों का मस्तक पर विशेष रूप से चारों ओर दीखना ही है । जैसा लिखा है—

'व्यद्युतद् व्यद्युतदा न्यमीषद्' इत्यादि । केन उ० । तद् दूरे तद्ु अन्तिके इत्यादि । ईश उप० ।

१ २ ३ १र २र
[२२०] आ नो मित्रावरुणा घृतैर्गव्यूतिमुक्षतम् ।
३ १ २
मध्वा रजांसि सुक्रतू ॥ ७ ॥ ऋ० ३ । ६२ । १६ ॥

२१८—'नयतु विद्वान्' इति ऋ० ।

२१९—'यत्सत्यरुणप्सुः', 'विश्वथातनत्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (मित्रावरुणौ) मित्र, वरुण, प्राण और अपान (घृतैः) दीप्तियों द्वारा (गव्यूतिम्) इन्द्रियों के मिलने के स्थाने त्रिपुटीभाग को अथवा गायों के बाड़े के समान एकमात्र आश्रयस्थान आत्मा को (आ उक्षतम्) योगज आनंद रसों से खूब सेचन करो। हे (सु-क्रतू) उत्तम प्रज्ञा और कर्म के सम्पादन करनेहारे तुम दोनों! (नः) हमारे (रजांसि) रजोभाव से युक्त इन्द्रियों को अथवा हमारे लोकों को द्यौ और पृथिवी या दिन और रात्रि के समान (मध्वा) मधु अर्थात् विशेष चेतन या संवित्सिद्धि द्वारा (उक्षतम्) सेचन करो।

प्राण और अपान की साधना से त्रिपुटी में दीप्ति और इन्द्रियों में विशेष मधुर स्फूर्ति उत्पन्न होती है जिसको 'संवित् ज्ञान' कहते हैं।

[२२१] उदु त्ये सूनवो गिरः काष्ठा यज्ञेष्वत्नत।
वाश्रा अभिज्ञु यातवे ॥ ८ ॥ ऋ० १ । ३७ । १० ॥

भा०—(त्ये) वे (गिरः सूनवः) वाणी के उत्पादक मरुद्गण, प्राणगण (यज्ञेषु) यज्ञोंमें वेदोच्चारक विद्वानों के तुल्य अपने निवास स्थान इन्द्रिय-स्थानों, कार्यव्यापारों में (काष्ठाः) अपने जानेकी दिशाओं, मार्गों पर इस प्रकार गमन करते हैं जैसे (वाश्राः) गौएं हंभारतें समय (यातवे) गति करने के लिये (अभिज्ञु) घुटने के प्रति झुककर (अत्नत) जाती हैं। यहां प्राणों के संचार का स्वरूप बतलाया गया है।

[२२२] इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा नि दधे पदम्।
समूढमस्य पांसुले ॥९॥ ऋ० १ । २२ । १७ । यजु० ५।१५॥

भा०—(विष्णुः) देह में सर्वव्यापक वह आत्मा (इदम्) इस

२२१—'अज्मेष्वत्नत' इति पाठः, ऋ०।
२२२—'पांसुरे', पांसुरे' इति पाठः, यजु०।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

प्रकार (वि चक्रमे) गति करता है कि (त्रेधा) तीन प्रकार से (पदम्[1]) अपनी शक्ति को (नि दधे) स्थापन करता है और (अस्य) इसकी वह शक्ति, सामर्थ्य, (पांसुले[2]) इन्द्रियों के शयन करने के स्थान, देह में (समूढम्) उत्तम रूपसे प्रकट है। परमात्मा पक्ष में–ईश्वर की शक्ति तीनों लोकों में है। 'पांसवो लोकाः' । इस ब्रह्माण्ड भर में उसकी शक्ति समूहित या व्याप्त है।

आत्मा की तीन प्रकार की शक्ति अन्न से रसका ग्रहण, इन्द्रिय से ज्ञान निष्पादन और देह में प्राण और रस का संचरण।

इति तृतीया दशतिः। इत्येकादशः खण्डः।



॥ दशतिः ४ ॥ ऋषिः–१, ७, ८ मेधातिथिः कण्वः। २ वामदेवो गौतमः। ३, ५ मेधातिथिः काण्वः प्रियमेधश्चांगिरसः। ४ विश्वामित्रो गाथिनः। ६ दुर्मित्रः सुमित्रो वा कौत्सः। ९ विश्वामित्रो गाथिनोऽभीपाद् उदलो वा। १० श्रुतकक्ष आंगिरसः ॥ इन्द्रो देवता ॥ गायत्री छन्दः ॥

[२२३] अतीहि मन्युषाविणं सुषुवांसमुपेरय।
अस्य रातौ सुतं पिब ॥ १ ॥ ऋ० ८। ३२। २१ ॥

भा०—हे आत्मन्! तू (मन्यु-साविनम्) क्रोध को उत्पन्न करने वाले भावको (अति इहि) छोड़ दे। (सु-सुवांसम्) उत्तम रूपसे संचालन करने या उत्तम रस वा सत्यज्ञान सम्पादन करने वाले के पास (उप ईरय) सदा स्वस्थ रूप से प्राप्त हो। (अस्य रातौ) उसके आनन्द की दशा में ही तू (सुतम्) उत्तम ज्ञान का (पिब) आस्वादन कर।

१. पदं पद्यतेर्गतिकर्मणः।

२. पांसवः पादैः सूयन्ते इति वा, पन्नाः शेरत इति वा (नि० १२। १८)।

२२३–'समुपारये', 'इमं रातं सुतं पिब' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[२२४] कदु प्रचेतसे महे वचो देवाय शस्यते ।
तदिद्ध्यस्य वर्धनम् ॥ २ ॥ (ऋग्वेदे नास्ति)

भा०—(महे प्र-चेतसे) बड़े भारी ज्ञानवान्, (देवाय) इष्टदेव के लिये (कद् उ) कुछ भी तुच्छसा भी या किसी सामान्य अभिप्राय से भी (वचः) वचन (शस्यते) स्तुति रूप में कहा जाय (तद् इत् हि) वह ही (अस्य) इस वक्ता का (वर्धनम्) वृद्धिकारक होता है। क्योंकि वह प्रभु महान् और सर्वोपरि चित्त वाला 'प्रचेता' है।

"अणुरप्यस्य धर्मस्य त्रायते महतो भयात्" गीता०। ईश्वर की नित्य थोड़ी आराधना भी आत्मा के बल को बढ़ाती है।

[२२५] उक्थं च न शस्यमानं नागोरयिरा चिकेत ।
न गायत्रं गीयमानम् ॥ ३ ॥ ऋ० ८ । २ १४ ॥

भा०—(अयिः) सर्वव्यापक, परमेश्वर (अगोः) इन्द्रिय या वाणी रहित, अज्ञानी मूक के (शस्यमानं) पढ़े हुए (उक्थं चन) स्तुतिपाठ को भी (न आचिकेत) क्या नहीं जानता? और क्या (गीयमानं) गाये गये (गायत्रम्) गायत्र साम को भी नहीं जानता? जानता ही है वह उसको भी स्वीकार करता ही है।

[२२६] इन्द्र उक्थेभिर्मन्दिष्ठो वाजानां च वाजपतिः ।
हरिवान्त्सुतानां सखा ॥ ४ ॥ (ऋग्वेदे नास्ति)

भा०—(इन्द्रः) आत्मा, परमात्मा (उक्थेभिः) गुणकीर्तनों से (मन्दिष्ठः) प्रसन्न होने वाला (वाजानां च) और ज्ञानसम्पन्न पुरुषों में (वाजपतिः) ज्ञानों का एकमात्र स्वामी, (हरिवान्) इन्द्रिय आदि ज्ञानसाधनों से सम्पन्न है। ईश्वरपक्ष में—पञ्चभूत आदि प्रकृति के विकारों

२२४—किमो विभक्तेरत् ।
२२५—'नगोररिराचिकेत' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

से सम्पन्न, (सुतानाम्) निष्पादित कर्मों, ज्ञानों और उत्पन्न लोकों का (सखा) मित्र है।

२ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[२२७] आ याह्युप नः सुतं वाजेभिर्मा हृणीयथाः।
३ १ २ ३ १ २
महाँ इव युवजानिः ॥ ५ ॥ ऋ० ८ । २ । १९ ॥

भा०—हे परम आत्मन्! (नः) हमारे (सुतम्) प्रस्तुत ब्रह्मानन्द-रस या आत्मा रूप सोम के (उप आयाहि) समीप आइये, प्राप्त कीजिये। (वाजेभिः) अन्नों, ज्ञानों और बलों से (मा हृणीयथाः) हमें मत हारिये, हमें क्रोध से वञ्चित न कीजिये। आप (महान्) बड़े वीर्यवान् (युवजानिः इव) प्रपौत्र को भी अपने समक्ष देखने वाले वृद्ध के समान पूज्यतम हैं, हम आपके समक्ष अति अति बालक हैं।

'युवजानिः—'जीवति तु वंश्ये युवा (पा० ४ । १ । १६३) शास्त्रेर्युवापत्यं पुमान् इत्यादि व्याख्यानदर्शनाद्युवसंज्ञा लौकिकी शास्त्रसिद्धा च प्राचीनकालपरिचिता। जनेरौणादिकोऽनिज् बाहुलकात् (उ० ४ । ५१)

३ १ २ ३ १ २र ३ १ २र ३ १ २ ३ २
[२२८] कदा वसो स्तोत्रं हर्यत आ अव श्मशा रुधद् वाः।
३ १ ३ २ ३ १ २
दीर्घं सुतं वाताप्याय। ६॥ ऋ १० । १०५ । १ ॥

भा०—हे (वसो) सबके प्राणाधार, सबमें बसने और सबको बसाने वाले! (स्तोत्रं हर्यतः) स्तोत्र या वेदज्ञान का आहरण या लाभ करने वाले पुरुष के लिये तुम (कदा) कब (श्मशा) शरीर के भीतर संचरण करने वाले (वाः) जीवनरूप जल को (आ अव अरुधद्) रोकते हो? कभी नहीं। (दीर्घम्) दीर्घ, लम्बा चौड़ा (सुतम्) जीवन (वात-आप्याय) प्राण को आयमन करने वाले संयमी को ही प्रदान करते हो।

२२८—'आव श्मशा इति ऋ०। १. श्म शरीरं, (निरु०) वातम् प्राणमाप्याययति इति वाताप्यम् उदकम्। आपोमयाः प्राणाः इति श्रुतेः। म० स्वा०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



अथवा—सर्वव्यापक देव ! हे वसो ! ( इमशा वाः ) जिस प्रकार नहर जलको रोक कर उसे अपने मार्ग से चलाती है, उसी प्रकार हे हर्यत ! कमनीय ! हमारी स्तुति प्रार्थना आपको कब रोकेगी, आपको हमारे प्रति कब द्रवित करेगी ? और जिस प्रकार ( दीर्घं सुतम् ) दीर्घ काल का यज्ञ, महायज्ञ ( वाताप्याय ) वात-आप्य अर्थात् वायु में व्यापक जल को वृष्टि रूप से प्राप्त करने के लिये होता है उसी प्रकार भगवन् ! ( दीर्घं सुतम् ) आपकी दीर्घकाल तक की उपासना ( वात-अप्याय ) वायु, प्राण वत् प्रिय आपके स्वरूप में 'अप्यय' अर्थात् लीन, आपके स्वरूप में अवस्थित होने के लिये ही होता है ।

[२२९] ब्राह्मणादिन्द्र राधसः पिबा सोममृतूँरनु ।
तवेदं सख्यमस्तृतम् ॥ ७ ।    ऋ० १ । १५ । ५ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( ब्राह्मणात् ) ब्रह्म को जानने हारे (राधसः) साधना करने वाले विद्वान् के (सोमम्)ज्ञान और अन्नादि रस को (ऋतून् अनु ) प्राणों और इन्द्रियों के साथ ( पिब ) तु पान कर । ( तव ) तेरा ( इदम् ) यह (सख्यम्) इन्द्रियों के साथ आत्मा का या साधकों के साथ प्रभु का मैत्रीभाव ( अस्तृतम् ) कभी नहीं टूटता ।

[२३०] वयं घा ते अपि स्मसि स्तोतार इन्द्र गिर्वणः ।
त्वं नो जिन्व सोमपाः ॥ ८ ॥    ऋ० ८ । ३२ । ७ ॥

भा०—हे (इन्द्र ) आत्मन् ! हे परमात्मन् ! हे ( गिर्वणः ) एक-मात्र वाणी द्वारा स्तुति करने योग्य ! (वयम्) हम इन्द्रियगण और हम साधकगण (अपि) भी ( ते ह ) तेरे ही (स्तोतारः स्मसि) स्तुति करने वाले हैं । (त्वं) तू (सोम-पाः) सोम को पान करने,जीव-जगत का पालन करने हारा होकर (नः ) हमें भी ( जिन्व ) तृप्त कर, हमें भी बलवान्

२३०—'अपि ष्मसि' इति ऋ० ।

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



कर। जो सम्बन्ध प्रजा का राजा से और साधकों का प्रभु से है, वही इन्द्रियों का आत्मा से है।

१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
[२३१] एन्द्र पृक्षु कासु चिन्नृम्णं तनूषु धेहि नः।
३ २ ३ १ २
सत्राजिदुग्र पौंस्यम् ॥ ९ ॥ ( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! हे (उग्र!) हे बलवन्! (पृक्षु) तुझे स्पर्श करने वाले (कासु चित् तनूषु) किन्हीं देहों में (नः) हम(नृम्णम्) मनुष्यों के मनन करने योग्य ज्ञानरूप धन को (धेहि) धारण कर और करा। हे (सत्राजिद्) समस्त सत्-पदार्थों पर विजय करने हारे! (कासु चित्) किन्हीं में (नः पौस्यं) हमें बल धारण करा।

अर्थात् तू किन्हीं को ज्ञानी, ब्राह्मण बनाता और किन्हीं को क्षत्रिय उत्पन्न करता है।

३ १ २र ३ २ ३ १ २र ३ २ ३ २
[२३२] एवा ह्यसि वीरयुरेवा शूर उत स्थिरः।
३ २ ३ र ३ १ २
एवा ते राध्यं मनः ॥ १० ॥ ऋ० ८ । ९२ । २८ ॥

भा०—हे इन्द्र! आत्मन्! क्योंकि तू (हि) निश्चय से (वीरयुः) सामर्थ्यवान्, वीर को चाहने वाला (एव असि) ही है। और तू (शूरः) शूर और (स्थिरः एव) स्थिर ही है, इसलिए (ते मनः) तेरी मननशील मति या ज्ञान भी (राध्यम् एवं) आराधना या साधना करने योग्य ही है, अनुकरण करने योग्य है।

इति चतुर्थी दशतिः। द्वादशः खण्डः।

इति द्वितीयोऽध्यायः।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



# अथ तृतीयोऽध्यायः ।

॥ दशतिः ५ ॥ ऋषिः—१, ६, ६ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । २ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ३ वालखिल्याः । ४ नोधा गोतमः । ५ कलिः प्रागाथः । ७ मेधातिथिः काण्वः । ८ भर्गः । १० प्रगाथो घौरः काण्वो वा ॥ देवता—१—८, १० इन्द्रः । ६ मरुतः ॥ बृहती ॥

[२३३] अभि त्वा शूर नोनुमोऽदुग्धा इव धेनवः ।
ईशानमस्य जगतः स्वर्दृशमीशानमिन्द्र तस्थुषः ॥ १ ॥

ऋ० ७ । ३२ । २२ ॥

भा०—हे ( शूर ) शूर ! सर्वत्र व्यापक, हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! ( अस्य जगतः ) इस जगत् के और ( तस्थुषः ) स्थावर संसार के भी (ईशानम्) सामर्थ्य देने वाले प्रभु, (स्वः-दृशम् ) आदित्य द्वारा सबको प्रकाशित करनेहारे, या आदित्य के समान सबको समान भाव से देखने हारे (त्वा) तुझको हम (अदुग्धाः धेनवः इव) न दुही गई, दुधार गौएं जिस प्रकार अपने बछड़े को देखकर झुकती और हम्भारती हैं उसी प्रकार (नोनुमः) आदर से, प्रेम से देखते, झुकते और आपकी स्तुति करते हैं ।

[२३४] त्वामिद्धि हवामहे सातौ वाजस्य कारवः ।
त्वां वृत्रेष्विन्द्र सत्पतिं नरस्त्वां काष्ठास्वर्वतः ॥ २ ॥

ऋ० ६ । ४६ । १ ॥

भा०—हे (इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! ( वाजस्य सातौ ) धन, अन्न, ज्ञान और बल के विभाग और प्राप्ति के अवसर पर (त्वाम् इत् हि ) तुझको ही हम (कारवः ) स्तुतिकर्त्ता लोग ( हवामहे ) स्मरण करते, पुकारते

२३४–'साता' इति ऋ० । अर्वतः अन्तर्मेघस्य । मा० । काष्ठाशब्देनवृष्टि लक्षणः आपः उच्यन्ते वि० । अथवा काष्ठा शब्देन संग्राम उच्यते ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



हैं। ( वृत्रेषु) विघ्न के अवसरों पर ( सत्पतिम् ) सज्जनों के प्रतिपालक ( त्वाम् ) तुझको ही याद करते हैं। ( अर्वतः ) गतिशील सूर्य आदि पदार्थों के (काष्ठासु ) सीमाएं नियत करने के लिये अथवा ज्ञानशील-भोक्ता इन्द्रियों की भोग-मर्यादाओं को सीमित करने के लिये (नरः) विद्वान् लोग तेरा ही स्मरण करते हैं।

अथवा—(अर्वतः) मेघ के ( काष्ठासु ) जलों के निमित्त अथवा—(अर्वतः काष्ठासु ) वेगवान् साधनों, हिंसाकारी शत्रु के साथ होने वाले संग्रामों में विजयार्थ भी तुझे ही स्मरण करते हैं।

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[२३५] अभि प्र वः सुराधसमिन्द्रमर्च यथा विदे।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ २ १ २ ३ १ २
यो जरितृभ्यो मघवा पुरूवसुः सहस्रेणेव शिक्षति ॥३॥
ऋ० ८ । ४९ । १ ॥

भा०—हे मनुष्यो ! (वः) आप लोग ( सु-राधसम् ) उत्तम ज्ञान-रूप धनसम्पन्न (इन्द्रम्) परमेश्वर को (यथा) यथार्थ रूप से ( विदे ) जानने के लिये ( अभि-प्र-अर्च ) उसकी अच्छी प्रकार उपासना करो। (यः) जो (मघवा ) धन-यज्ञादि से सम्पन्न ( पुरु-वसुः ) अति धनाढ्य, या सब शरीरों में व्यापक रहकर (सहस्रेण इव ) मानो हज़ारों प्रकारों से (शिक्षति ) शिक्षाएं देता है और ऐश्वर्य प्रदान करता है।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र
[२३६] तं वो दस्ममृतीषहं वसोर्मन्दानमन्धसः।
३ २ ३ २र ३ २ ३ ३ २ ३ १ २
अभि वत्सं न स्वसरेषु धेनव इन्द्रं गीर्भिर्नवामहे ॥ ४ ॥
ऋ० ८ । ८८ । १ ॥

भा०—( वः ) आपके ( दस्मम् ) बाधक शत्रुओं का नाश करने वाले, (ऋति-सहम्) बाधाओं को दूर करने वाले, ( वसोः ) शरीर में आत्मा रूपमें वास कराने वाले, सबमें बसने वाले, (अन्धसः)प्राण धारण कराने वाले अन्नरसको प्राप्त करके (मन्दानम्) अत्यन्त प्रसन्न होने वाले

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



(इन्द्रम्) आत्मा को (स्वसरेषु ) अपने २ देहों में हम इन्द्रियगण और विद्वान् जन उसी प्रकार ( अभि नवामहे ) स्तुति करते हैं जिस प्रकार ( धेनवः ) नवप्रसूता गौएं ( वत्सं न ) बछड़े के प्रति हम्भारती हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[२३७ तरोभिर्वो विदद्वसुमिन्द्रं सबाध ऊतये ।
३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
बृहद् गायन्तः सुतसोमे अध्वरे हुवे भरं न कारिणम् ॥ ५॥
ऋ० ८ । ६६ । १ ॥

भा०—हे इन्द्रियगण ! हे साधकजनो ! (वः) तुम्हारे (तरोभिः) वेगों, गतियों द्वारा ( विदद् वसुम् ) ज्ञानके प्राप्त करने हारे (सबाधः) आप लोग जब पीड़ा सहित हों तो ( ऊतये) ) अपनी रक्षा के निमित्त ( बृहद् ) बृहत् साम द्वारा ( इन्द्रम् ) इस ऐश्वर्यवान् प्रभु का (गायन्तः) कीर्तन करते हुए ( सुत-सोमे अध्वरे ) सोम निष्पादन करने (योग्य याग में जिस प्रकार (कारिणं भरं न) ऋत्विज् लोग अपने पोषण-योग्य यजमान को बुलाते हैं उसी प्रकार बुलाया करो, उसका स्मरण किया करो ।

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[२३८] तरणिरित् सिषासति वाजं पुरन्ध्या युजा ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २
आ व इन्द्रं पुरुहूतं नमे गिरा नेमिं तष्टेव सुद्रुवम् । ६॥
ऋ० ७ । ३२ । २० ॥

भा०—(तरणिः) अति वेगवान् या संसार से तराने वाला, आत्मा (पुरन्ध्या ) देहरूप पुरको धारण करने हारी बुद्धि को ( युजा ) अपना साथी बनाकर, योग समाधि द्वारा ( वाजम्) अन्न आदि कर्मफल और ज्ञान ऐश्वर्य को ( सिषासति ) ठीक प्रकार से विवेक करता है । ( तष्टा इव ) जिस प्रकार बढ़ई, शिल्पी ( सु-द्रुवम् ) उत्तम गति करने योग्य ( नेमिम् ) चक्र के हालको झुकाता है । उसी प्रकार हे इन्द्रियगण ! मैं साधक ( पुरु-हूतम् ) प्रत्येक देह वा इन्द्रियों में बल संचार करने (वः

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



इन्द्रम् ) तुम्हारे स्वामी, आत्मा को ( गिरा ) वेद की ऋचा एवं स्तुति से ( आ नसे ) अपने प्रति झुकाता हूं उसका साक्षात् करता हूं । यह आत्माके मनोवेग को लक्ष्य करके कहा है ।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[२३९] पिबा सुतस्य रसिनो मत्स्वा न इन्द्र गोमतः ।
३ १ २ ३ १ २ ३ २ १ २ ३ १ २
आपिर्नो बोधि सधमाद्ये वृधे३ऽस्माँ अवन्तु ते धियः॥७॥
ऋ० ८ । ३ । १ ॥

भा०—(इन्द्र) हे आत्मन् ! ( नः ) हम इन्द्रियों के ( गोमतः ) अपनी गति से सम्पादित ( रसिनः ) भोग या ज्ञान के सुख या बल से सम्पन्न ( सुतस्य) उत्पादित ज्ञान का ( पिब ) पान कर, ) उपभोगकर ( मत्स्व ) और प्रसन्न और तृप्त हो । ( नः ) हमारे ( सधमाद्ये) एकही साथ आनन्द भोग करने के स्थान, शरीर में ( आपिः ) बन्धु के समान हमें सदा प्राप्त होकर तू (नः) हमें (बोधि ) ज्ञानवान् कर । (ते धियः) तेरी ज्ञानमय वृत्तियां ( वृधे ) और भी अधिक उन्नति, वृद्धि के लिये ( अस्मान् ) हमें ( अवन्तु ) रक्षा करें ।

२उ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २
[२४०] त्वं ह्येहि चेरवे विदा भगं वसुत्तये ।
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
उद्वावृषस्व मघवन् गविष्टय उदिन्द्राश्वमिष्टये ॥ ८ ॥
ऋ० ८ । ६१ । ७ ॥

भा०—हे (इन्द्र ) आत्मन् ! तू ( चेरवे ) सेवा परिचर्या करने हारे अपने सेवक के पास (आ इहि) आ, साक्षात् हो । और (वसुत्तये) सुखसे प्राण धारण करने योग्य वसु या प्राणों का दान करने के लिये (भगम्) भजन या सेवन करने योग्य ऐश्वर्य, या सेवन योग्य प्रभु को (विदाः) प्राप्तकर, उसका ज्ञान कर । हे (मघवन् ) शक्तिमन् !(गविष्टये) इन्द्रियों के इष्ट साधन करने के निमित्त (उद् वावृषस्व) उत्तम रीति से

२३९—'सधमाद्यैः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



सुखों की वर्षा कर । ( अश्वम् इष्टये उत् ) और इन्द्रियों में व्याप्त जो भोक्ता रूप आत्मा अश्व है उसके भले के लिये भी उत्तम रीति से बल दान करो ।

[२४१] न हि वश्चरमं चन वसिष्ठः परिमंसते ।
अस्माकमद्य मरुतः सुते सचा विश्वे पिबन्तु कामिनः ॥९॥
ऋ० ७ । ५९ । ३ ॥

भा०—(वसिष्ठः) मुख्य प्राण ( वः ) तुम इन्द्रियों में से ( चरमं चन ) अन्तिम का भी ( न हि ) नहीं (परिमंसते) तिरस्कार करता है । हे (मरुतः) इन्द्रिय मार्गों में विचरण करने वाले प्राणों !(अस्माकं सुते) हमारे उत्पन्न किये हुए ज्ञानरस में ( विश्वे कामिनः) सब अपने रसपान की कामना करने वाले आप लोग ( सचा) एकसाथ (पिबन्तु) आनन्दामृत का पान करो । इसका विवरण देखो बृहदा० उप०(अ० ६ । १ ) में वसिष्ठ प्राण का प्रकरण । अथवा—(वसिष्ठः) परमेश्वर ( चरमं चन नहि परि मंसते) सबसे पिछडे हुए का भी अनादर नहीं करता। हे (मरुतः) मनुष्यो ! (अस्माकम् कामिनः) हममें से जो भी परम रसके अभिलाषी हैं वे (विश्वे सचा पिबन्तु ) सब आकर समाहित होकर आनन्दरस का पान करें ।

अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग् व्यवसितो हि सः ॥ (गीता)

[२४२] मा चिदन्यद् वि शंसत सखायो मा रिषण्यत ।
इन्द्रमित् स्तोता वृषणं सचा सुते मुहुरुक्था च शंसत ॥१०॥
ऋ० ८ । १ । १ ॥

भा०—हे (सखायः) मित्रो ! ( अन्यत् चित् ) और कुछ वस्तु की

२४१—'पिबत कामिनः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( मा वि शंसत ) स्तुति मत करो । ( मा रिषण्यत ) व्यर्थ के जाल में अपना नाश मत करो, खिन्न मत होओ । (इन्द्रम् इत् ) आत्मा, परमात्मा का ही ( स्तोत ) स्तुति करो । ( सुते ) उत्पादित ज्ञानयज्ञ या आनन्दमें ( सचा ) एकसंग ( वृषणम् ) सबसे श्रेष्ठ सुखों के वर्षक आत्मा के प्रति ( मुहुः ) बार बार ( उक्था च शंसत ) वेदके सूक्तों का गान करो ।

इति पञ्चमी दशतिः प्रथमः खण्डः ।

॥ दशतिः ६ ॥ ऋषिः—१. पुरुहन्मा आङ्गिरसः । २, ३ मेधातिथिर्मेध्यातिथिश्च काण्वौ । ४ विश्वामित्रो गाथिनः । ५ गोतमो राहूगणः । ६ नृमेधपुरुमेधावांगिरसौ ७, ८, ९ मेध्यातिथिः काण्वः । १० देवातिथिः काण्वः ॥ इन्द्रो देवता ।

बृहती छन्दः ॥

[२४३] नकिष्टं कर्मणा नशद् यश्चकार सदावृधम् ।
इन्द्रं न यज्ञैर्विश्वगूर्तमृभ्वसमधृष्टं धृष्णुमोजसा ॥१॥
ऋ० ८ । ७० । ३ ॥

भा०—( यः ) जो पुरुष ( यज्ञैः ) यज्ञों द्वारा अपने को ( विश्वगूर्तम् ) सबसे प्रशंसित, ( ऋभ्वसम् ) ज्ञानसम्पन्न, महान् ( ओजसा ) अपने तेजसे ( अधृष्टम् ) किसी से न पराजित होने वाले, ( धृष्णुम् ) विपत्तियों को धैर्य से सहने वाले, ( इन्द्रम् न ) ऐश्वर्यवान् राजा के समान ( कर्मणा ) कर्म द्वारा अपने को ( सदावृधम् ) सदा उन्नतिमार्ग पर बढ़ाने वाला ( चकार ) बना लेता है ( तम् ) उसको ( नकिः नशत् ) कोई नाश नहीं कर सकता ।

[२४४] य ऋते चिदभिश्रिषः पुरा जत्रुभ्यः आतृदः ।
सन्धाता सन्धिं मघवा पुरूवसुर्निष्कर्ता विह्रुतं पुनः ॥२॥
ऋ० ८ । १ । १२ ॥

२४४—'इष्कर्ता विहुतं' इति ऋ० । २४३—'धृष्णवोजसम्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( यः ) जो आत्मा, इन्द्र, ( अभिश्रिषः ) आश्लेषण करने जोड़ने वाले द्रव्य के ( ऋते चित ) बिना ही (पुरा) पूर्व ही (जत्रुभ्यः) जीवों के गर्दन आदि के मोहरों को उनके ( आतृदः ) अलग २ बिखर जाने के पूर्व ही ( सन्धिम् ) जोड़ों को ( संधाता ) जोड़ देता हैं वह ( पुरु-वसुः ) समस्त देहों में रहने वाला ( मघवा ) जीवन यज्ञ का स्वामी आत्मा ( विहुतम् ) शस्त्र से कटे को भी ( पुनः ) फिर २ (निष्कर्त्ता ) खूब अच्छी तरह से वैसा ही बना देता है। इस रहस्य का स्पष्टीकरण देखो ब्राह्मणों के प्रति याज्ञवल्क्य का प्रश्न । बृह० उप० अ० ३ । ब्रा० ९। क० २८) और (अथर्ववेद कां० ११। सू० १८। मं० ११-१४)

[२४५] आ त्वा सहस्रमा शतं युक्ता रथे हिरण्यये ।
ब्रह्मयुजो हरय इन्द्र केशिनो वहन्तु सोमपीतये ॥३॥
ऋ० ८ । १ । २४ ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! परमेश्वर ! (हिरण्यये) एक शरीर से दूसरे शरीर में जाने वाले आत्मा युक्त ( रथे ) रथ में, देह में (युक्ताः) लगे हुए योगाभ्यासी (आ सहस्रम्) हजारों और ( आ शतम् ) सैंकड़ों (ब्रह्मयुजः) ब्रह्म=अन्न की पोषक शक्ति से जुड़े हुए, अथवा (ब्रह्म-युजः ) ब्रह्म, परमेश्वर को समाहित चित्त से योगद्वारा साक्षात् करने वाले ( केशिनः ) केश, जटावान् तपस्वी या ज्ञानतन्तुओं से सम्पन्न ज्ञानी ( हरयः ) हरण करने वाले घोड़ों के समान प्राणगण एवं विद्वान् जन ( सोम-पीतये) सोमरस का पान करने के लिये (त्वा) तुझको (वहन्तु) वहन, धारण करें, तुझ तक पहुंचे।

[२४६] आ मन्द्रैरिन्द्र हरिभिर्याहि मयूररोमभिः ।
मा त्वा के चिन्नियेमुरिन्न पाशिनोऽति धन्वेव ताँ इहि॥४॥
ऋ० ३ । ४५ । १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! (मन्द्रैः) अत्यन्त प्रशंसा योग्य, उत्तम हर्ष के देने वाले, (मयूर-रोमभिः) मोर के लोमों के समान लोमों तथा आनील विद्युत् कान्तियों से सम्पन्न ज्ञानतन्तुओं से युक्त (हरिभिः) अनुभवों को तुझ तक पहुंचाने वाले ज्ञानसाधनों को ( आ याहि ) प्राप्त हो । (त्वा) तुझ को (केचित्) कोई भी (पाशिनः न) जाल वाले लोगों के समान बन्धनकारी प्रलोभन ( न नियेमुः ) न बांध लें । और तू ( तान् ) उनको ( धन्वा इव) धनुंधारी के समान (अति इहि ) धनुष से बाण के, विमान से अन्तरिक्षचारी के तुल्य हमें प्राप्त हो, अतिक्रमण कर । अथवा, राजा के पक्ष में स्पष्ट ही है ।

[२४७] त्वमङ्ग प्र शंसिषो देवः शविष्ठ मर्त्यम् ।
न त्वदन्यो मघवन्नस्ति मर्डितेन्द्र ब्रवीमि ते वचः ॥५॥
ऋ० १ । ८४ । १९ ॥

भा०—(अङ्ग, हे (इन्द्र) आत्मन् ! (त्वं) तू ( देव ) स्वयं सब का प्रकाशक होकर भी हे (शविष्ठ) सब गतिमान् और शक्तिमान् पदार्थों और ज्ञानवानों में श्रेष्ठ ! (मर्त्यम् ) मरणधर्मा देह को ( प्र शंसिषः ) प्रशंसा योग्य उत्तम चेतन बनाता है । हे प्रभो ! तू मर्त्य, मरणधर्मा मनुष्य को उत्तम बना देता है । हे मघवन्) ऐश्वर्यवन् ! (त्वद्-अन्यः) तेरे से दूसरा कोई (मर्डिता) सुख का देने हारा (न अस्ति) नहीं है । इसलिये ( ते ) तेरी ही ( वचः ) स्तुतिपरक वाणी को मैं ( ब्रवीमि) कहता हूं ।

[२४८] त्वमिन्द्र यशा अस्यृजीषी शवसस्पतिः ।
त्वं वृत्राणि हंस्यप्रतीन्येक इत् पुर्वनुत्तश्चर्षणीधृतिः ॥६॥
ऋ० ८ । ९० । ५ ॥

२४८—'एक इदनुत्ताचर्षणीधृता' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( त्वम् ) तू (ऋजीषी) ऋजु, कुटिलता रहित मार्ग में अपने भक्तों को प्रेरणा करने वाला, (शवसस्पतिः) बल का स्वामी शक्तिमान् ( यशाः असि ) यशःस्वरूप कीर्त्तिमान् है । ( त्वम् ) तू ( एक इत् ) अकेला ही ( पुरु–अनुत्तः ) देहों में बिना किसी से प्रेरित होकर स्वतन्त्र रूप से, (चर्षणीधृतिः) स्वतः सब मनुष्यों में धारक प्रयत्न, धैर्य रूप, उनका अन्तर्यामी होकर (अप्रतीनि) न दबने वाले (वृत्राणि) विघ्नों को भी ( हंसि ) नाश करता है ।

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३क २र ३ २
[२४६] इन्द्रमिद् देवतातय इन्द्रं प्रयत्यध्वरे ।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
इन्द्रं समीके वनिनो हवामह इन्द्रं धनस्य सातये॥ ९।
ऋ० ८ । ३ । ५ ।

भा०—(देवतातये) देव, विद्वानों एवं इन्द्रियों की भलाई के लिये (इन्द्रम् इद्) आत्मा या ईश्वर को ही हम (हवामहे) पुकारते है। (अध्वरे प्रयति) हिंसारहित यज्ञ के प्रारम्भ होने पर भी (इन्द्रम्) परमात्मा को हम पुकारते हैं, (समीके) समान रूप से ध्यान, विचार, ज्ञान गति करने के अवसर पर या संग्राम में हम (वनिनः) सब भक्तजन ( इन्द्रम् ) उस ईश्वर को ही राजा के समान स्मरण करते हैं और (धनस्य सातये) धन के विभाग और प्राप्त करने के लिये भी (इन्द्रम्) ईश्वर को ( हवामहे) आह्वान करते हैं ।

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
[२५० । इमा उ त्वा पुरूवसो गिरो वर्धन्तु या मम ।
३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र
पावकवर्णाः शुचयो विपश्चितोऽभिस्तोमैरनूषत ॥ ८ ॥
ऋ० ८ । ३ । ३ ॥

भा०—हे ( पुरूवसो ) बहुत ऐश्वर्य वाले एवं बहुत लोकों को बसाने और उनमें बसने वाले ईश्वर ! (मम ) मेरी ( याः जो (इमाः गिरः ) ये वाणियां ( त्वा) तुझको (वर्धन्तु) बढ़ाती हैं, प्रसिद्ध करती हैं

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

और ( पावकवर्णाः ) सबको अपने तेज से पवित्र करनेहारे, ईश्वर का वर्णन करने वाले ( शुचयः ) शुद्ध चित्त वाले ( विपश्चितः) कर्म और प्रज्ञा का संचय करने हारे, विद्वान् लोग (त्वा) तुझको (स्तोमैः) स्तुति-मन्त्रों से (अभि अनूषत) साक्षात् कर स्तुति करते हैं।

२ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
[२५१] उदु त्ये मधुमत्तमा गिर स्तोमास ईरते ।
३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
सत्राजितो धनसा अक्षितोतयो वाजयन्तो रथा इव ॥९॥

ऋ० ८।३।१५॥

भा०—(त्ये) वे (मधुमत्तमाः) श्रेष्ठ ब्रह्मविद्या से सम्पन्न (गिरः) वेदमन्त्र और (स्तोमासः) स्तुतिमन्त्र (सत्राजितः) सदा सब कष्टों पर विजय पाते हुए, (अक्षितोतयः) अक्षय बलशाली (वाजयन्तः) ज्ञान से सम्पन्न, वेगवान्, युद्धगामी ( रथा इव ) रथों के समान ( धनसाः ) धनों को प्राप्त कराते हुए ( उत् ईरते ) उत्पन्न होते हैं, ऊपर आते हैं, हृदय से प्रकट होते हैं।

१ २ ३ २ ३ २ ३२उ ३ १ ३ २उ
[२५२] यथा गौरो अपा कृतं तृष्यन्नेत्यवेरिणम् ।
३ १ २ ३२उ ३ १ २ १ २ ३ २उ ३ १ २
आपित्वे नः प्रपित्वे तूयमा गहि कण्वेषु सु सचा पिब॥१०॥

ऋ० ८।४।३॥

भा०—( यथा ) जिस प्रकार ( गौरः ) गौर मृग या इन्द्रियों के पीछे भागने वाला इन्द्रिय-भोग्य विषयों में रत व्यसनी पुरुष (तृष्यन्) प्यासा, तृष्णा से सताया हुआ ( अपाकृतम् ) जल से या रस से भरे ( इरिणम् ) जलाशय या भोग्य पदार्थ के प्रति ( एति ) जाता है उसी प्रकार हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! आप ( नः आपित्वे प्रपित्वे ) हमारी बन्धुता को प्राप्त करने पर ( कण्वेषु ) मेधावी पुरुषों में ( तूयम् ) शीघ्र ही ( आ गहि ) प्राप्त हों और ( सचा ) साथ ही ( सु पिब )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

उत्तम रूप से सोमरस का पान कर, हमें स्वीकार कर, अपना।

इति पष्ठी दशतिः । इति द्वितीयः खण्डः ।।

॥ दशतिः ७ ॥ ऋषिः—१ भर्गः प्रागाथः । २, १८ रेभः काश्यपः । ३ जमदग्निर्भार्गवः । ४, ८ मेधातिथिः काण्वः । ५, ६ नृमेधपुरुमेधावांगिरसौ । ७ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । १० भरद्वाजो वार्हस्पत्यः । देवता—१, २, ४—१० इन्द्रः । ३ आदित्याः ॥ बृहती छन्दः ॥

३ २ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २

[२५३] शग्ध्यू३षु शचीपत इन्द्र विश्वाभिरूतिभिः ।

२ ३ १ २ २२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २

भगं न हि त्वा यशसं वसुविदमनु शूर चरामसि ॥१॥

ऋ० ८ । ६१ । ५ ॥

भा०—हे ( शचीपते ) सब शक्तियों और प्रज्ञाओं के पालक ! हे (इन्द्र) परमेश्वर ! ( विश्वाभिः ) सब प्रकार की ( ऊतिभिः ) शक्तियों से (सु शग्धि उ) तू हमारी इष्ट पूर्ति कर। हे (शूर) शूर ! (वसुविदम्) प्राणों के प्राप्त करने, कराने और जानने हारे, ( यशसम् ) इन्द्रियों के वीर्यस्वरूप, एवं यशस्वी ( भगं न) ऐश्वर्यवान् के पीछे सेवक के समान ( त्वा ) तेरे ( हि ) ही ( अनु चरामसि ) हम अनुकूल चलते हैं। इन्द्रियों की आत्मा के प्रति और भक्तों की ईश्वर के प्रति उक्ति है।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३क २र ३ १ २

[२५४] या इन्द्र भुज आभरः स्वर्वां असुरेभ्यः ।

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ २ १ २

स्तोतारमिन्मघवन्नस्य वर्धय ये च त्वे वृक्तबर्हिषः॥२॥

ऋ० ८ । ९७ । १ ॥

भा०—हे (इन्द्र ) आत्मन् ! ( याः भुजः) जिन भोग करने योग्य शक्तियों को ( असुरेभ्यः असुररूप प्राणों से तू ( आ भरः) प्राप्त करता या प्राणों को प्रदान करता है ( स्वर्वान् ) सुख और प्रकाश से युक्त हे ( मघवन् ) यज्ञ के स्वामिन् ! तू ( अस्य ) इसके द्वारा ( स्तोता-


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

रम् इत् ) अपने यथार्थ गुण कथन करने वाले को ही ( वर्धय ) बढ़ा और ( ये च ) जो ( त्वे ) तेरे लिये ही ( वृक्त-बर्हिषः ) अपना यज्ञ फैलाकर बैठे हैं या तेरे में लीन होने के लिये अपने देह का बन्धन काट चुके हैं उनको बढ़ा । आत्मा प्राणों के बलों से साधक को ही आनन्द देता है और शक्ति को बढ़ाता है। राजा भी जिन ऐश्वर्यों को दुष्ट पुरुषों से छीन के लावे उनसे वह विद्वानों को और गृहस्थों तथा शत्रुनाशक वीरों को बढ़ावें। उसी प्रकार परमेश्वर जिन भोग्य ऐश्वर्यों को प्राणवान् जीवों को प्रदान करता है उनसे ही वह अपने स्तोता और भक्तों को बढ़ावे।

२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३क २र
[२५५] प्र मित्राय प्रार्यम्णे सचथ्यमृतावसो ।
३ २ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र
वरूथ्ये३वरुणे छन्द्यं वचः स्तोत्रं राजसु गायत ॥ ३ ॥
ऋ० ८ । १०१ । ५ ॥

भा०—हे ( ऋतावसो) सत्य में बसने हारे, सत्य वेदज्ञान के धनी ज्ञानिन् ! तू ( मित्राय ) सर्वस्नेही त्राणकारी प्रभु को प्रसन्न करने के लिये ( सचथ्यं छन्द्यं वचः प्र गायत ) सुन्दर छन्दोबद्ध वेदमन्त्रानुसार वचन से उसकी स्तुति कर। इसी प्रकार ( अर्यम्णे ) न्यायकारी उस प्रभु की स्तुति कर और ( राजसु ) तेज, यश से देदीप्यमान सूर्यों के बीचमें राजाओं में ( वरूथ्ये वरुणे ) सेनासमूह के सेनापति होने योग्य सर्वश्रेष्ठ शूरवीरवत् सबके नायक प्रभु को लक्ष्यकर ( छन्द्यं वचः प्र गायत ) छन्दोबद्ध वाणी का गान किया करो।

३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[२५६] अभि त्वा पूर्वपीतय इन्द्र स्तोमेभिरायवः ।
३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
समीचीनास ऋभवः समस्वरन् रुद्रा गृणन्त पूर्व्यम् ॥४॥
ऋ० ८ । ३ । ७ ॥

२५६—१. रुद्राः रोदनस्वभावकाः स्तुत्युपचारणशीला इत्यर्थः । रुदन्ति उपगायन्ति

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (आयवः) दीर्घ जीवन की कामना करने वाले मनुष्य (पूर्व-पीतये) पूर्ण जीवन का रसपान करने के अभिप्राय से (त्वा) तुझको (स्तोमेभिः) वेद के स्तोत्रों द्वारा (अभि-सम्-अस्वरन्) साक्षात् ज्ञान कर गान करते हैं। (समीचीनासः) सम्यक् दृष्टि से सम्पन्न (ऋभवः) प्राणविद्या के वेत्ता, ज्ञानी लोग (त्वां सम् अस्वरन्) तुमको प्राणरूप से साधते एवं स्तुति करते हैं। और (रुद्राः[1]) ज्ञान के उपदेशक विद्वान् भक्त जन अथवा प्राणगण भी (पूर्व्यं त्वा) पुरातन, या पूर्ण, या सबसे पूर्व विद्यमान, पूजनीय तुझको ही (गृणन्त) स्तुति करते हैं।

२ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[२५७] प्र व इन्द्राय बृहते मरुतो ब्रह्मार्चत।
३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
वृत्रं हनति वृत्रहा शतक्रतुर्वज्रेण शतपर्वणा ॥ ५ ॥
यजु २२.९६      ऋ० ८ । ८९ । ३ ॥

भा०—हे (मरुतः) प्राणो! वा विद्वानो! (वः) आप लोग (बृहते इन्द्राय) बड़े सामर्थ्यवान् आत्मा के लिये (ब्रह्म अर्चत) वेद द्वारा स्तुति करो; अथवा उस महान् आत्मा के साक्षात् के लिये अन्न और बल को प्राप्त करो या (ब्रह्म अर्चत) ब्रह्म परमेश्वर की उपासना करो। वह (शत-क्रतुः) सैकड़ों कर्मों और प्रज्ञाओं का स्वामी (शत-पर्वणा वज्रेण) सैकड़ों पालनकारी, पर्व वाले ज्ञानवज्र द्वारा (वृत्र-हा) विघ्नों का नाश करने हारा (वृत्रं हनति) आवरणकारी मेघ को सूर्य के समान और शत्रु को राजा के समान, अज्ञान या पाप का नाश करता है।

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
[२५८] बृहदिन्द्राय गायत मरुतो वृत्रहन्तमम्।
२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
येन ज्योतिरजनयन्नृतावृधो देवं देवाय जागृवि ॥ ६ ॥
ऋ० ८ । ८९ । १ ॥

इति रुद्राः स्तोतारः । म० स्वा० । भा० वि० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—(मरुतः) हे प्राणगण ! हे विद्वान् पुरुषो ! (वृत्र-हन्तमम्) वृत्र=अज्ञान, पाप का नाश करने में सब से श्रेष्ठ साम (बृहत्) बृहत् का उस (इन्द्राय) ऐश्वर्यवान् प्रभु के लिये (गायत) गान करो। (येन) जिससे (ऋतावृधः) सत्य ज्ञान को बढ़ाने वाले, सत्य से स्वयं बढ़ने वाले विद्वान् लोग (देवाय) परमेश्वर की प्राप्ति के लिये (देवम्) प्रकाशमान (जागृवि) सदा जागे रहने वाले, अमर (ज्योतिः) प्रकाश को (अजनयन्) प्रकट करते हैं।

[२५९] इन्द्र क्रतुं न आ भर पिता पुत्रेभ्यो यथा ।
शिक्षा णो अस्मिन् पुरुहूत यामनि जीवा ज्योतिरशीमहि ॥ ७ ॥
ऋ० ७ । ३२ । २६ ।

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! परमात्मन् ! (यथा) जिस प्रकार (पिता) पिता (पुत्रेभ्यः) बेटों के लिये धन और विद्या आदि देता है उसी प्रकार (नः) हमारे लिये (क्रतुं) प्रज्ञा को (आ भर) प्राप्त करा। हे (पुरु-हूत) बहुतसी प्रजाओं द्वारा स्मरण किये गये राजा के समान आत्मन् ! परमेश्वर ! (अस्मिन् यामनि) इस विद्वानों के गमन योग्य ब्रह्ममार्ग में (नः) हमें (शिक्ष) शिक्षा दो। जिसमें हम (जीवाः) जीवगण (ज्योतिः) ज्ञानमय ज्योति को (अशीमहि) प्राप्त करें।

[२६०] मा न इन्द्र परा वृणग् भवा नः सधमाद्ये ।
त्वं न ऊती त्वमिन्न आप्यं मा न इन्द्र परा वृणक् ॥ ८ ॥
ऋ० ८ । ९७ । ७ ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! (नः) हमें (मा परा वृणक्) कभी परित्याग मत कर। (नः) हमारे (सधमाद्ये) एक संग आनन्द प्राप्त

२६०—'सधमाद्यः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


करने के स्थान, यज्ञ देह आदि स्थानों में (भव) हमारे संग रह ।(त्वम्) तू (नः) हमारी (ऊती) एकमात्र रक्षा है । और (त्वम् इत्) तू ही (नः आप्यम्) हमारा एकमात्र प्राप्त करने योग्य उद्देश्य, लक्ष्य व बन्धु है । हे (इन्द्र) प्रभो ! तू (नः) हमें आप (मा परावृणक्) कभी मत त्यागो ।

यह इन्द्रियों का आत्मा के प्रति और भक्तों का भगवान् के प्रति वचन है । देखो बृह० उप० अ० ६ । ब्रा० १ । 'ते प्राणा होचुर्मा भगव उत्क्रमी न शक्ष्यामस्त्वदृते जीवितुमिति' । प्राण बोले—हे भगवन्, आप न जांय, आपके बिना हम जीवित न रह सकेंगे ।

[२६१] वयं घ त्वा सुतावन्त आपो न वृक्तबर्हिषः ।
पवित्रस्य प्रस्रवणेषु वृत्रहन् परि स्तोतार आसते ॥९॥
ऋ० ८ । ३३ । १ ॥

भा०—(वयं) हम प्राणगण या भक्तजन (सुतावन्तः) अपने कर्मफल प्राप्त करके या ज्ञान सम्पादन करके (वृक्त-बर्हिषः) बर्हि—अर्थात् जीवन-यज्ञ को समाप्त कर या ज्ञान द्वारा देह के बन्धन को काटकर (आपः इव) अपने तट बन्धनों को तोड़कर बहने वाले जलों के समान (पवित्रस्य) पवित्र जल के तुल्य वेद के पवित्र ज्ञानों के (प्रस्रवणेषु) प्रवाहों के तटों पर गुरुजनों के समीप, हे (वृत्रहन्) अज्ञान के अन्धकार-आवरणों को छिन्न भिन्न करनेहारे देव ! (स्तोतारः) सत्यगुणों का गान करने हारे (परि आसते) बैठते हैं, तेरी उपासना करते हैं ।

प्राणों का ज्ञानमय स्तोता के रूप में बैठने का अलंकार देखो—(बृहदा० उप० अ० २ । ब्रा० २ । ३ ।) "तस्यासत ऋषयः सप्त तीरे वाग् अष्टमी ब्रह्मणा संविदाना" ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २   १ २ ३ १   २र ३ १ २ ३ १ २
[२६२] यदिन्द्र नाहुषीष्वा ओजो नृम्णं च कृष्टिषु ।
३ १ २   ३ २ ३ १   २र ३ १   २र ३ १ २
यद् वा पञ्चक्षितीनां द्युम्नमा भर सत्रा विश्वानि पौंस्या ॥१०

ऋ० ६ । ४६ । ७ ॥

भा०—हे इन्द्र ! ( नाहुषीषु ) शरीर-बन्धनों में बंधी हुई प्राणधारी प्रजाओं में ( यत् ) जो ( ओजः ) तेज और ( कृष्टिषु ) कृषिवत् श्रम से कर्म करके कर्मफल प्राप्त करनेहारे मनुष्यों में जो ( नृम्णम् ) धन है (यत् वा ) और जो (पञ्च-क्षितीनाम् ) पांचों प्रकार की प्रजाओं वा आत्मा की पांचों भूमियों में ( द्युम्नम् ) कान्ति या ऐश्वर्य है वह और ( सत्रा ) बड़े २ ( विश्वानि पौंस्या ) समस्त बल, पराक्रम ( आ भर ) हमें प्राप्त करा ।

लघिमा, गरिमा आदि अष्ट सिद्धियें और नव निधियों तथा अन्यान्य बल की प्रार्थना है ।

इति सप्तमी दशतिः । इति तृतीयः खण्डः ।

---

।। दशतिः ८ ।। ऋषिः—१ मेधातिथिः काण्वः । २ रेभः काश्यपः । ३ वत्स । ४ भरद्वाजो वार्हस्पत्यः । ५ नृमेधः आंगिरसः । ६ पुरुहन्मा आंगिरसः । ७ नृमेधपुरुमेधावांगिरसौ । ८ वसिष्ठो मैत्रावरुणः । ९ मेधातिथिर्मेध्यातिथिश्च काण्वौ । १० कलिः प्रागाथः ।। इन्द्रो देवता ।। बृहती ।।

३ २ ३ १ २र ३ १ २   ३ २
[२६३] सत्यमित्था वृषेदसि वृषजूतिर्नोऽविता ।
२ ३क २र   ३ १ २ ३ २ ३ १ २   ३ १ २ ३ २
वृषा ह्युग्र शृण्विषे परावति वृषो अर्वावति श्रुतः ॥ १ ॥

ऋ० ८ । ३३ । १० ॥

भा०—हे ( उग्र ) बलवन् ! ( सत्यम् ) सत्य ही ( इत्था ) इस प्रकार का ( वृषा इद् असि ) तू सुखों का वर्षक ही है । और ( वृषजूतिः ) श्रेष्ठ पुरुषों द्वारा सेवित तू ( नः ) हमारा ( अविता ) पालन

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

करने द्वारा प्रेमी ( वृषा हि श्रुविषे ) वृषा' साक्षात् धर्ममय, सब सुखों का मेघवत् वर्षक ही सुना जाता है और ( परावति ) दूर और ( अर्वावति ) समीप भी तू ( वृषा उ ) वृषा' अर्थात् आनन्दघन ही (श्रुतः) प्रसिद्ध है।

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[२६४] यच्छक्रासि परावति यदर्वावति वृत्रहन्।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
अतस्त्वा गीर्भिर्द्युगदिन्द्र केशिभिः सुतावाँ आ विवासति२

ऋ० ८। ६७। ४॥

भा०—हे ( शक्र ) शक्तिमन्! ( यद् ) चाहे तू ( परावति ) दूर मुक्ति की दशा में हो और ( यद् ) चाहे ( अर्वावति ) अति समीप, देह में विद्यमान रहे हे ( वृत्रहन् ) हे पापों के नाश करने हारे! ( अतः ) तो भी हे ( इन्द्र ) आत्मन्! प्रभो! ( केशिभिः ) विशेष ज्ञान-दीप्तियों से सम्पन्न ( गीर्भिः ) विद्वानों और वेदवाणियों से ( द्युगद् ) प्रकाश की तरफ शीघ्र जाने वाला होकर ( सुतावान् ) आनन्दरस का उत्पादक होता है। साधक पुरुष ( त्वा ) तुझको ही ( आ विवासति ) प्रकट करता, तेरा ही साक्षात् करता है।

३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २र
[२६५] अभि वो वीरमन्धसो मदेषु गाय गिरा महाविचेतसम्।
२ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
इन्द्रं नाम श्रुत्यं शाकिनं वचो यथा॥ ३॥

ऋ० ८। ४६। १४।

भा०—( वः ) आप लोग ( अन्धसः मदेषु ) अन्न या प्राण धारण कराने वाले चिदात्मा, या अन्धकार को दूर करने वाले ज्ञान के द्वारा प्राप्त आनन्द के अवसरों पर ( महा-विचेतसम् ) अत्यन्त अधिक ज्ञान और चेतना युक्त ( वीरम् ) वीर्यवान्, ( श्रुत्यम् ) श्रुति, वेद में प्रसिद्ध ( शाकिनम् ) सर्व शक्तिमान्, ( नाम ) सबको नम्र करने हारे (इन्द्रम्)

२६४—'नो वृतः' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

ईश्वर को ( यथा वचः ) जिस प्रकार वेदवचन का आदेश है उसी प्रकार ( गिरा ) वेद की ऋचा द्वारा (अभि गाय ) साक्षात् स्तुति करो।

[२६६] इन्द्र त्रिधातु शरणं त्रिवरूथं स्वस्तये ।
छर्दिर्यच्छ मघवद्भ्यश्च मह्यं च यावया दिद्युमेभ्यः ॥४॥
ऋ० ६ । ४६ । ६ ॥

भा०—हे (इन्द्र ) आत्मन् ! ( मघवद्भ्यः ) यज्ञ करने हारे ऐश्वर्य और विभूतिमान् अथवा निष्पाप कर्मों वाले साधकों और (मह्यं च) मेरे लिये (त्रि-धातु ) वात, पित्त, कफ तीन धातुओं से बने, ( त्रि-वरूथम् ) तीनों दोषों का वरण करने हारे ( शरणम् ) देह को (स्वस्तये) कल्याण के निमित्त (यच्छ) प्रदान कर । (एभ्यः)उन उक्त कर्मठ पुरुषों की ओरसे ( दिद्युम् ) वज्रस्वरूप ( छर्दिः ) आच्छादक बन्धन को ( यवय ) हटा ।

[२६७] आयन्त इव सूर्यं विश्वेदिन्द्रस्य भक्षत ।
वसूनि जातो जनिमान्योजसा प्रति भागं न दीधिम ॥५॥
ऋ० अथर्व० ८ । ६६ । ३ ॥

भा०—( सूर्यम् इव[1] ) सूर्य के समान सब के प्रेरक आत्मा का (आयन्तः) आश्रय लेते हुए ( विश्वा ) समस्त ( जाता उ ) उत्पन्न हुए और ( जनिमानि ) आगे उत्पन्न होने हारे (वसूनि) प्राणी सब (इन्द्रस्य इव ) उस ऐश्वर्यवान् परमेश्वर के ही दिये ऐश्वर्य का (भक्षत)भोग करते, इस कारण ( ओजसा ) अपने बल से हम ( भागं न ) प्राप्त दायभाग के समान उसके ऐश्वर्य को ( प्रति दीधिम ) समझें और प्राप्त करें ।

[२६८] न सीमदेव आप तदिषं दीर्घायो मर्त्यः ।
एतग्वा चिद्य एतशो युयोजत इन्द्रो हरी युयोजते ॥ ६॥
ऋ० ८ । ७० । ७ ॥

२६७—'वसूनि जाते जनमान', 'दीधिम' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—हे (दीर्घायो) नित्य आत्मन्! आयुष्मन्! ( अदेवः ) इष्ट देव से रहित ( मर्त्यः ) मरणधर्मा मनुष्य ( तत् ) उस परम ( इषम्[1]) अभिलाषा के योग्य लक्ष्य को ( न आप ) नहीं प्राप्त करता । अथवा–( अदेवः मर्त्यः इषं न आपतत् ) ईश्वर को छोड़कर मनुष्य अपने अभिलषित अन्न के समान भोग्य पदार्थ या इष्ट लोक को भी नहीं पहुंचता । अथवा–( इषं न आपतत् ) अपने गन्तव्य परम पद या मार्ग को नहीं चल सकता [ मा० वि० ]। ( एतग्वा[2] ) अपने लक्ष्यको प्राप्त करने के लिये अश्व आदि साधनों से युक्त पुरुष जिस प्रकार ( एतशः ) अपने घोड़ों को ( युयोजते ) रथ में लगाता है और राहपर डाल देता है। उसी प्रकार सबको सन्मार्ग पर लेजाने वाला ( इन्द्रः ) महान् ऐश्वर्यशील परमात्मा ही ( हरी ) उसके दोनों घोड़ों आत्मा और चित्त को ( युयोजते ) ठीक मार्ग पर ले जाता है ।

'भगवान् के आश्रय से ही सीधा मार्ग और इष्ट फल मिलता है, नहीं तो आदमी भटक जाता है।

[२६९] आ नो विश्वासु हव्यमिन्द्रं समत्सु भूषत ।
उप ब्रह्माणि सवनानि वृत्रहन् परमज्या ऋचीषम ॥ ७॥
ऋ० ८ । ९० । १ ॥

भा०—( विश्वासु ) सब (समत्सु ) एकत्र आनन्द उत्सवों में (नः) हमारे ( हव्यम् ) स्तुति योग्य ( इन्द्रम् ) उस ईश्वर को ( आ भूषत ) सुभूषित करो उसका गुणगान करो । हे ( वृत्रहन् ) विघ्ननिवारक ! सब

२६८—युयोजते हरी इन्द्रो युयोजते', 'आपदिषं' 'य एतशा' इति ऋ० । आपतद् इषम् । इति पाठः सायणसम्मतः आप । तद् । इषमिति (तु०सा०) आपतद् ईषम्' इति मा० वि० ।

१. ईषतिर्गतिकर्मा ( नि० २ । १४ । ) २. प्राप्तगन्तव्याः, इति ( मा० वि० )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

से अधिक शत्रुओं का नाश करने हारे, हे ( ऋचीषम ) सब स्तुतियों में समानरूप से विद्यमान वेदोक्त स्तुति के अनुरूप गुणों से सम्पन्न ! ईश्वर ! तु ही सब विघ्नों पर सर्वोत्कृष्ट विजेता है । ( ब्रह्माणि ) वेदस्तवन और वैदिक कर्म, ( सवनानि ) यज्ञ यागादि सब उपासना कर्म हैं, उनसे भक्तजन तुझको ही ( उप भूषत ) शोभित करते हैं ।

१२ २२ ३ २उ ३ १ २ ३ २
[२६९] तवेदिन्द्रावमं वसु त्वं पुष्यासि मध्यमम् ।
३ १ २२ ३ २ १ ३ १२ ३ १२
सत्रा विश्वस्य परमस्य राजसि नकिष्ट्वा गोषु वृण्वते ॥८

ऋ० ७ । ३२ । १६ ॥

भा०—हे इन्द्र ! ( अवमम् ) सबसे नीचे का ( वसु ) बसने योग्य पृथिवी लोक भी ( तव इद् ) तेरा ही है । ( त्वम् ) तू (मध्यमं वसु ) बीच के लोक, अन्तरिक्ष लोक को भी ( पुष्यसि ) पोषण करता है । और तू आप ( परमस्य ) सबसे उत्कृष्ट ( विश्वस्य ) संसार में ( सत्रा ) सदा ( राजसि ) प्रकाशमान् है । अथवा-हे आत्मन् ! (अवमं वसु ) निकृष्टतम प्राणी तेरा ही विकास है । ( मध्यमम् ) मध्यम श्रेणी के प्राणी को भी तु ही पुष्ट करता और ( परमस्य ) उच्च कोटि के प्राणी में भी तू ही प्रकाशित है । ( त्वा ) आपको ( गोषु ) समस्त गतिशील योनियों लोकों और आत्मपक्ष में-इन्द्रियों में से भी ( नकिः ) कौन नहीं ( वृण्वते ) वरण करता ? अर्थात् सभी चाहते हैं अथवा- ( नकिः ) कोई भी तुझे ( न वृण्वते ) नहीं रोकता । तेरी शक्ति सर्वत्र व्यापक है । लोक में लोहा, सीसा आदि अधम, चान्दी सोना आदि मध्यम, रत्नादि उत्तम वसु हैं, तू सबका स्वामी राजा है ।

२६९—'हव्य इन्द्रः' 'भूषत्', वृत्रहा', 'ऋचीषमः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२र३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[२७१] क्वेयथ क्वेदसि पुरुत्रा चिद्धि ते मनः ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
अलर्षि युध्म खजकृत् पुरन्दर प्र गायत्रा अगासिषुः ॥९॥
ऋ० ८ । १ । ७ ॥

भा०—हे ( पुरन्दर ) हे देहरूप पुरी को अपनी शक्ति से विदारण करने हारे आत्मन् ! ( क इयथ ) तू कहां २ गति करता है ? ( क इत् असि ) और तू कहां रहता है । ( पुरुत्रा चित् हि ) बहुत से स्थलों पर या इन्द्रियों के भीतर चित्स्वरूप में ( ते ) तेरी ( मनः मननशील संकल्प शक्ति ( अलर्षि ) गति करती है । हे ( युध्म ! ) हे विषयवासना या रागद्वेषादि से युद्ध करनेहारे ! हे ( खजकृत् ) ख=इन्द्रियों के द्वारों में उत्पन्न विषयग्राहक सामर्थ्यों के विघातः ! ( गायत्राः ) स्तुति करने हारे विद्वान् जन और प्राणगण (प्र अगासिषुः) तेरी ही महिमा गाते हैं।

३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
[२७२] वयमेनमिदा ह्योऽपीपेमेह वज्रिणम् ।
१ २ ३ १ २र ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
तस्मा उ अद्य सवने सुतं भरा नूनं भूषत श्रुते ॥ १०॥
ऋ० ८ । ६६ । ७ ॥

भा०—(वयम् ) हम (एनम् इद् ) इस (वज्रिणम् ) ज्ञानरूप वज्र को धारण करनेहारे आत्मा को ही (ह्यः ) गत काल में ( इह ) इस देह में ( आ अपीपेम ) खूब ज्ञानरस पान कराते रहे । (अद्य) आज ( श्रुते सवने ) इस वेदानुकूल यज्ञ उपासना में (तस्मा उ) उस ही इन्द्रके लिये ( सुतम् ) ज्ञानरस या आनन्दरस को लाओ, और ( नूनम् ) निश्चय से ( भूषत ) उसकी शोभा बढ़ाओ ।

गत जीवन में भी ज्ञान–सम्पादन किया, इस जीवने में भी करो और ज्ञान से उसकी शोभा करो । विद्यातपोभ्यां भूतात्मा । मनुः ।

इति अष्टमी दशतिः । चतुर्थः खण्डः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


॥ दशतिः ६ ॥ ऋषिः--१, ६ पुरुहन्मा आङ्गिरसः । २ भर्गः प्रागाथः । ३ इरिमिठिः । ४ जमदग्निर्भार्गवः । ५, ७ देवातिथिः काण्वः । ८ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । ६ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । १० बालखिल्याः ( मेध्यः काण्वः ) देवता—इन्द्रः । ६ इन्द्राग्नी । ४ सूर्यः ॥ बृहती ॥

[२७३] यो राजा चर्षणीनां याता रथेभिरध्रिगुः ।
विश्वासां तरुता पृतनानां ज्येष्ठं यो वृत्रहा गृणे ॥ १ ॥
ऋ० ८ । ७० । १ ॥

भा०—(यः) जो (चर्षणीनां) द्रष्टा इन्द्रियों या मनुष्यों का (राजा) शासक प्रकाशक या उनके बीच में स्वतः प्रकाशमान है और जो (रथेभिः) रमण करने भोग करने के साधन देहों या प्राणेन्द्रियों से (याता) विषयों तक गमन करने हारा, (अध्रि-गुः) इन्द्रियों पर वश करने हारा, अधिष्ठाता है और (यः) जो (वृत्र-हा) सब अज्ञानों का नाशक, (विश्वासाम्) समस्त (पृतनानाम्) सेनाओं के समान वासनाओं तथा मनुष्यों का (तरुता) विनाशक या पार करने हारा है उस (ज्येष्ठम्) सबसे श्रेष्ठ आत्मा की मैं (गृणे) स्तुति करता हूं।

राजा और ईश्वर पक्ष पूर्व में स्पष्ट है।

'अध्रिगुः—'अधिकृतशब्दस्य अध्रिभाव इति दे० य०। पृतना इति मनुष्यनाम। नि० २ । ४ ॥ संग्रामनाम च। नि० । १७ ॥

[२७४] यत इन्द्र भयामहे ततो नो अभयं कृधि।
मघवञ्छग्धि तव तन्न ऊतये वि द्विषो वि मृधो जहि २
ऋ० ८ । ६१ । १३ ॥

भा०—हे इन्द्र ! (यतः) जिससे हम (भयामहे) भय करते हैं (नः) हमें (ततः) उससे (अभयम्) भयरहित (कृधि) कर। हे

२७४— 'तव तन्न ऊतिभिः' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



मघवन् ! ( तव तत् ) तेरा वह बल है कि (नः ऊतये) हमारी रक्षा के लिये (शग्धि) तू समर्थ है इस कारण ( द्विषः ) नाना द्वेष करने हारे ( मृधः ) नाना हिंसाकारी, संग्रामकारी शत्रुओं को ( वि जहि ) विविध उपायों से नाश कर ।

[२७५] वास्तोष्पते ध्रुवा स्थूणांसत्रं सोम्यानाम् ।
द्रप्सः पुरां भेत्ता शश्वतीनामिन्द्रो मुनीनां सखा ॥ ३ ॥
ऋ० ८ । १७ । १४ ॥

भा०—हे ( वास्तोष्पते) सब बसने योग्य गृहों, और देहों, लोकों, के स्वामिन् ! आप ( इन्द्रः) परमऐश्वर्यवान्, ( ध्रुवा स्थूणा) अचल आधार स्तम्भ हो । और ( सोम्यानां अंसत्रम् ) सोमपान करने हारे इन्द्रियों और सोमपायी विद्वानों के स्कन्धदेश पर लगे कवच के समान सर्म की रक्षा करने हारे हो । आप ( द्रप्सः ) हृदय में द्रुत या स्रुत रस का पान करने हारे या स्वतः रसरूप और ( शश्वतीनां पुराम् ) अनेक, बहुतसे शत्रुओं के नगरों, गढ़ों और योगीजनों के देहों के ( भेत्ता ) अपने ज्ञान, वज्र से भेदन करने हारे हो और ( मुनीनाम् ) मननशील ध्यानियों के एकमात्र ( सखा ) सखा, मित्र हो ।

[२७६] बण् महाँ असि सूर्य बडादित्य महाँ असि ।
महस्ते सतो महिमा पनिष्टम मह्ना देव महाँ असि ॥४॥
ऋ० ८ । १०१ । ११ ॥

भा०—हे ( सूर्य) सबके उत्पादक और प्रेरक ! (बट् महान् असि) तुम सचमुच बड़े हो । हे ( आदित्य ) सबको अपने भीतर समा लेने हारे देव ! ( बट् महान् असि ) तुम सचमुच बड़े हो । ( सतः ते ) सत् स्वरूप, सर्वत्र व्यापक तुम्हारी ( महः महिमा ) बहुतभारी महिमा

२७६—'पनस्यत अद्धा' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

है। हे ( पनिस्तम ) स्तुति करने योग्यों में सबसे श्रेष्ठ देव ! ( मह्ना ) अपने महत्व से ही आप ( महान् असि ) बड़े हो।

३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[२७७] अश्वी रथी सुरूप इद् गोमान् यदिन्द्र ते सखा।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ ३ १ २र
श्वात्रभाजा वयसा सचते सदा चन्द्रैर्याति सभामुप ॥५

ऋ० ८।४।९॥

भा०—हे (इन्द्र) परमेश्वर ! ( यदा ) जब ( ते सखा ) तेरा मित्र (अश्वी) बलवान् प्राण, इन्द्रियसम्पन्न ( रथी ) उत्तम देहरूप रथ से युक्त, ( सु-रूपः) उत्तम रुचि या कान्तिमान् रूप से युक्त और (गोमान् इत्) उत्तम ज्ञान-इन्द्रियों और उत्तम वाणी से युक्त हो जाता है तब वह ( सदा ) नित्य ही ( श्वात्र भाजा ) धन धान्य से युक्त, सम्पन्न ( वयसा ) अपनी आयु से और ( चन्द्रैः ) आह्लादकारी या चिर काल तक आनन्दकारी सज्जनों के साथ ( सभाम् ) तेरे समान कान्ति या सत्संग को ( उप याति ) प्राप्त होता है।

जितेन्द्रिय ज्ञानी, उत्तम प्रवृत्ति से युक्त पुरुष ही सत्संग से युक्त हो जाता है। राजा और ईश्वर पक्ष में स्पष्ट है।

१र २र ३ २ ३ १ २र ३ २
[२७८] यद् द्याव इन्द्र ते शतं शतं भूमीरुत स्युः।
१ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
न त्वा वज्रिन्त्सहस्रं सूर्या अनु न जातमष्ट रोदसी ॥६॥

ऋ० ८।७०।५॥

भा०—हे इन्द्र ! (यद् द्यावः शतम्) यदि द्यौलोक भी सैंकड़ों (उत भूमीः शतम्) और भूमियां भी सैंकड़ों ( स्युः) होवें, और हे (वज्रिन्) सर्वशक्तिमन् ! ( सहस्रं सूर्याः ) हजारों सूर्य और ( रोदसी ) यह सब ब्रह्माण्ड भी ( अनु जातम् ) तेरे पीछे पैदा हुआ ( त्वा न अष्ट ) तुझे पूरी तरह से व्याप नहीं सकता।

---

२७७—'श्वात्रम्' इति धननाम। सा०। क्षिप्रनाम च। मा०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

'ज्यायान् पृथिव्याः, ज्यायानन्तरिक्षात् ज्यायान् दिवो, ज्यायानेभ्यो लोकेभ्यः'। इति बृहदा० उप०। एकांशेन स्थितं जगत् । गी०।

दिवि सूर्यसहस्रस्य भवेद् युगपदुत्थिता।

यदि भाः सदृशी सा स्याद् भासस्तस्य महात्मनः (गी० ११। १२)

१ २ ३ २उ ३ २क २र ३ २ ३ १ २

[२७९] यदिन्द्र प्रागपागुदङ् न्यग्वा हूयसे नृभिः।

६ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २

सिमा पुरू नृषूतो अस्यानवेऽसि प्रशर्ध तुर्वशे ॥ ७ ॥

ऋ० ८। ४। १॥

भा०—हे (इन्द्र) परमेश्वर! (यत्) क्योंकि (प्राग्) प्राची दिशा में, पूर्व में (अपाग्) पश्चिम में, (उदग्) ऊपर में (न्यग् वा) या नीचे सर्वत्र (नृभिः) मनुष्यों द्वारा (हूयसे) तेरी स्तुति की जाती है तू ही पुकारा जाता है। हे श्रेष्ठ (सिम) हे सर्वात्मन्! (पुरू) देह-धारियों में, (आनवे) प्राणधारियों में, (तुर्वशे) और इन्द्रियों के वश करने हारे योगियों या इन्द्रियों के अधीन मनुष्यों में भी तू (नृ-सूतः) नेता, उत्तम पुरुषों द्वारा अभिषिक्त नृपति के समान पूजित (असि) है।

१ २र ३ १ २र

[२८०] कस्तमिन्द्र त्वा वसवा मर्त्यो दधर्षति।

३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २र

श्रद्धा हि ते मघवन् पार्ये दिवि वाजी वाजं सिषासति ॥ ८

ऋ० ७। ३२। १४॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! हे (वसो) सबको बसाने और सब में बसने हारे! (तं त्वा) उस स्मरण करने योग्य तुझको (कः मर्त्यः) कौन पुरुष (आ दधर्षति) अपमानित कर सकता है? (वाजी) ज्ञानी पुरुष (श्रद्धा) सत्य धारण करने हारा, (मघवन्) यज्ञ कर्मादि और

२७९—सिम सर्वरूप। मा०। श्रेष्ठ। सा०।

२८०—'श्रद्धा इत्ते' इति पाठभेदः, ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

ऐश्वर्यों से सम्पन्न होकर ( पार्ये दिवि ) पार करने योग्य प्रकाश में या संसार को पार करने हारे ज्ञानप्रकाश में रहता हुआ तेरे प्रति (वाजम्) अपने ज्ञानमय भेंट को ( सिषासति ) तेरे अर्पण कर देता है।

[२८१] इन्द्राग्नी अपादियं पूर्वागात्पद्वतीभ्यः ।
हित्वा शिरो जिह्वया रारपच्चरत् त्रिंशत्पदा न्यक्रमीत्॥९
ऋ० ६ । ५९ । ६॥

भा०—(इन्द्राग्नी) इन्द्र वायु और प्राण और अग्नि, सूर्य और आत्मा के बलपर (इयम्) यह उषा या चित्-शक्ति (अपात्) बिना पैरों के भी (पद्वतीभ्यः) चरणवाली प्रजाओं से ( पूर्वा ) पूर्व ही (आगात्) आजाती है। (हित्वा शिरः) अपने शिरको त्यागकर ( जिह्वया ) अपनी व्यापन शक्ति ग्रहणशक्ति या वाणी से( रारपत् ) शब्द करती हुई ( चरत् ) गति करती हुई ( त्रिंशत् पदा ) तीस पद (नि अक्रमीत्) गति करती है।

यजुर्वेद में इस मन्त्र का उषा देवता है। सायण ने उषा पक्ष में३० पद ३० मुहूर्त कहे हैं। चितिशक्ति के पक्ष में ८ वसु ११ रुद्र और १२ आदित्य ये सब शरीर में ही हैं। उन पर वश करती हैं। यद्यपि ये ३१ हैं तो भी एकादश रुद्रों में दश प्राण ११ वां स्वयं आत्मा हैं। अतः वह ३० प्राण ही गिने जायंगे। आत्मा स्वतः चितिशक्ति से भिन्न नहीं। इन्द्र, अग्नि, उषा और ३० चरण सब मिलकर ३३ देवता हुए।

[२८२] इन्द्र नेदीय एदिहि मितमेधाभिरूतिभिः ।
आ शन्तम शन्तमाभिरभिष्टिभिरा स्वापे स्वापिभिः॥१०
ऋ० ८ । ५३ । ५॥

भा०—हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( मित-मेधाभिः ) ज्ञानयुक्त धारणावती बुद्धियों वाली ( ऊतिभिः ) अपनी रक्षण शक्तियों के साथ तू ( आ इहि इत् ) हमें प्राप्त हो। हे ( शंतम ) सुखकारक ! ( शंतमा-

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भिः ) अत्यन्त शान्तिदायक ( अभिष्टिभिः ) हमारी सुख कामनाओं सहित और हे ( सु-आपे ) सुख को प्राप्त करने हारे ! हे सुबन्धो ! ( स्वापिभिः ) सुखदायक अपने से संम्बद्ध निजी शक्तियों द्वारा तू (आ) हमें प्राप्त हो ।

इति नवमी दशतिः । पञ्चमः खण्डः ।



॥ द० १० ॥ ऋषिः—१ नृमेध आङ्गिरसः । २, ३ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । ४ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ५ परुच्छेपो दैवोदासिः । ६ वामदेवो गौतमः । ७ मेध्यातिथिः काण्वः । ८ भर्गः प्रागाथः । ९, १० मेधातिथिमेध्यातिथी काण्वौ ॥ देवता १—४, ७—१० इन्द्रः । ( ५ अश्विनौ ) । ६ वरुणः । बृहती ॥

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[२८३] इन ऊती वो अजरं प्रहेतारमप्रहितम् ।
३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
आशुं जेतारं होतारं रथीतममतूर्तं तुग्रियावृधम् ॥ १ ॥
ऋ० ८ ९९ । ७ ॥

भा०—( वः ) आप लोग (ऊती) अपनी रक्षा के निमित्त (अजरम्) कभी जीर्ण न होने वाले ( प्र-हेतारम् ) इन्द्रियों या विद्वानों को उत्तम रीति से प्रेरणा करने हारे, ( अप्रहितम् ) स्वयं किसी से प्रेरित न होने वाले, स्वतन्त्र. (आशुम्) सर्वव्यापक, अतिशीघ्रगामी, (जेतारम्) सब के विजेता, उत्कृष्ट, ( होतारम् ) ज्ञान और भोग के दाता (रथीतमम् ) सब देहधारियों में सबसे श्रेष्ठ, ( अतूर्तम् ) किसी से भी न मारे जाने वाले. अमर. ( तुग्रियावृधम् ) तमो-निवारक. शान्तिदायक, मेघवत् ज्ञानजल के वर्धक, आत्मा की शरण में ( इत ) आओ । आत्मा परमात्मा दोनों पक्षों में समान है ।

२८३—'तुग्र्यावृधम्' इति ऋ० ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[२८४] मो षु त्वा वाघतश्च नारे अस्मन्नि रीरमन्।
आरात्ताद् वा सधमादं न आ गहीह वा सन्नुप श्रुधि॥२॥
ऋ० ७। ३२। १॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (त्वा) तेरे लिये (वाघतः) यत्न करते हुए, ज्ञानवान्, मेधावी पुरुष या इन्द्रियगण (आरे) समीप से (मा उ सु निरीरमन् चन) क्या खूब नहीं रमते हैं तेरी सेवा भक्ति नहीं करते? रमते ही हैं। इसलिये हे इन्द्र! (आरात्-तात्) दूर से (वा) भी (नः सधमादम्) हमारे एकत्र रमण करने के स्थान आत्मा, हृदय या क्रीड़ा भूमि, शरीर में (आगहि) आप व्याप्त हो। (इह वा सन्) और यहां ही रहकर (उप श्रुधि) हमारे वचन सुनो।

[२८५] सुनोत सोमपाव्ने सोममिन्द्राय वज्रिणे।
पचता पक्तीरवसे कृणुध्वमित् पृणन्नित् पृणते मयः॥३॥
ऋ० ७। ३२। ८॥

भा०—हे विद्वानो! हे इन्द्रियगण! (सोमपाव्ने) सोम का पान करने हारे (वज्रिणे) वज्र, तमोनाशक या वैराग्यसाधक साधनों से सम्पन्न (इन्द्राय) आत्मा के लिये (सोमम्) सोम, आनन्दरस को (सुनोत) उत्पन्न करो। उसके (पक्तीः) यज्ञ में पाक पदार्थ के तुल्य पक्वान, परिपक्वज्ञान, परिपुष्ट अनुभव (पचत) पकाओ, तैयार करो, प्राप्त करो। (अवसे) अपनी रक्षा के लिये (कृणुध्वम्) यत्न करो। वह (पृणन् इत्) सबको पालन करता हुआ ही (मयः पृणते) सुख कल्याण प्रदान करता ही रहता है।

---

२८४—'आरात्ताच्चित्' इति ऋ०।
२८५—'सुनोता' ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३१ २र ३ २ ३ १ २ ३ २

[२८६] यः सत्राहा विचर्षणिरिन्द्रं तं हूमहे वयम् ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २

सहस्रमन्यो तुविनृम्ण सत्पते भवा समत्सु नो वृधे ॥४॥

ऋ० ६ । ४६ । ३ ॥

भा०—( यः ) जो आत्मा ( सत्राहा ) सदा सब शत्रुओं का नाशक और ( विचर्षणिः ) सबका द्रष्टा है । ( तम् इन्द्रम् ) उस ऐश्वर्यवान् को ( वयं हूमहे ) हम पुकारते, स्मरण करते हैं । हे ( सहस्र-मन्यो ) सहस्रों मन्युओं ज्ञानों से युक्त ! हे ( तुवि-नृम्ण ) बहुधन, ऐश्वर्यवन् ! हे ( सत्-पते ) सज्जनों के प्रतिपालक ! ( समत्सु ) हमारे संग्रामों और आनन्द उत्सवों के अवसरों पर ( नः वृधे ) हमारी उन्नति के लिये ( भव ) हो ।

अध्यात्म दृष्टि से देखो केनोपनिषद् में देवों की विजय-कथा ।

१ २ ३ २ ३ २ ३

[२८७] शचीभिर्नः शचीवसू दिवा नक्तं दिशस्यतम् ।

१ २ ३१ २र ३ २ ३२उ ३ २ ३ २ ३ २

मा वां रातिरुप दसत्कदा चनास्मद्रातिः कदाचन ॥५॥

ऋ० १ । १३९ । ५ ॥

भा०—हे ( शचीवसू ) शक्ति स्वरूप धनसे सम्पन्न ! अपने बलपर सबको वास या जीवन देने हारे प्राण और अपान स्वरूप अश्विनो ! या हे प्रज्ञा, वाणी और कर्मके धनी स्त्री पुरुषो, ( शचीभिः ) अपनी शक्तियों से ( दिवा नक्तम् ) दिन रात ( नः दिशस्यतम् ) हमें सम्पन्न करो । ( वां रातिः ) आप लोगों की दानशीलता या आहुति ( मा कदा चन उप दसत् ) कभी नष्ट न हो, न रुके और ( अस्मद् रातिः ) और हमारी दी आहुति या दान भी ( कदाचन मा उप दसत् ) कभी नष्ट न हो ।

---

२८६—'( तृ० ) सहस्रमुष्क' इति पाठभेदः, ऋ० ।

२८७—'दशस्यतम्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[२८८] यद्‌ा कद्‌ा च मीढुषे स्तोता जरेत मर्त्यः ।
१ २र ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ ३ १ २
आदिद् वन्देत वरुणं विपा गिरा धर्त्तारं विव्रतानाम् ॥ ६॥
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(मीढुषे) सकल संसार पर सुखों, बलों और ज्ञानों के वर्षक ईश्वर के लिये ( स्तोता ) स्तुतिकर्त्ता ( मर्त्यः ) मनुष्य (यदा कदा च) जब कभी ( जरेत ) स्तुति करे ! ( आत् इत ) तब ही ( विव्रतानाम् धर्त्तारं ) नाना प्रकार के कर्मों के धारण करने हारे विरुद्धाचारियों को रोकने वाले ( वरुणम् ) पाप-निवारक सर्व श्रेष्ठ ईश्वर को ( विपा गिरा) विशेष रूप से पालन करने हारी. प्रभु के विशेष गुणों की प्रकाशक दुःख-नाशक वेदवाणी से ही (वन्देत ) स्तुति करे ।

३ १ २र ३ २ ३ १ २
[२८९] पाहि गा अन्धसो मद इन्द्राय मेध्यातिथे ।
१ २र ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
यः सम्मिश्लो हर्योर्यो हिरण्यय इन्द्रो वज्री हिरण्ययः ॥ ७
ऋ० ८ । ३३ । ४ ॥

भा०—हे (मेध्यातिथे !) मेधा. बुद्धि से गम्यमान. पवित्र अतिथे ! विना किसी निर्दिष्ट काल के हृदय में विराजमान होने वाले अतिथि के समान पूज्य ! या नित्य व्यापक परमात्मन् ! (अन्धसः मदे ) प्राण धारण करनेहारे पदार्थ के उद्योग या आनन्द लाभ के निमित्त(इन्द्राय)इस आत्मा के (गाः) इन्द्रियों की ( पाहि ) रक्षा कर । (यः) जो ( इन्द्रः ) आत्मा (हर्योः संमिश्लः) बाह्य और भीतरी दोनों प्रकार के इन्द्रियों से संनिकर्ष को प्राप्त होकर ( हिरण्ययः ) हित और सुखजनक ज्ञान लाभ करने वाला है वही(इन्द्रःवज्री)सब अज्ञानों का वर्जन करनेहारा आत्मा (हिरण्ययः) प्रकाशस्वरूप ज्योतिर्मय ज्ञान का प्राप्त कराने हारा है ।

---

२८८—'विपा' १. विविधमिन्द्रगुणान् प्रति आप्तया इन्द्रगुणप्रकाशिकया, (मा०) वेपयन्त्या कम्पयन्त्या दुःखाग्नौ । भ० स्वा० ।

२८९—( प्र० ) 'पाहिगायान्धसो' ( तृ० च० ) 'हर्योऽयः सुतं सचा वज्री रथो हिरण्ययः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र
[२९०] उभयं शृणवच्च न इन्द्रो अर्वागिदं वचः।
३ १ २ ३ २ ३ २ १ २ ३ १ २र ३ ३ २
सत्राच्या मघवान् त्सोमपीतये धिया शविष्ठ आ गमत्॥८

ऋ० ८। ६१। १॥

भा०—(इन्द्रः) आत्मा (नः) हमारे (अर्वाग्) आभ्यन्तर मानस और (इदं च) इस प्रत्यक्ष उच्चारण किये हुए (उभयम्) दोनों प्रकारके (वचः) वचनों को (शृणवत्) सुनने हारा (मघवान्) नाना ऐश्वर्यों से सम्पन्न (शविष्ठः) बलवान् आत्मा (सोम-पीतये) परमेश्वर के दिये परमसुख रूप सोमरस पान करने के लिये (सत्राच्या धिया) सत्यानुकूल सर्वदा सद् बुद्धि से सम्पन्न होकर (आगमत्) हमें प्राप्त हो।

३ २ ३ १ x २ ३ १ २ ३ १ २
[२९१] महे चन त्वाद्रिवः परा शुल्काय दीयसे।
२ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
न सहस्राय नायुताय वज्रिवो न शताय शतामघ॥ ९॥

ऋ० ८। १। ५॥

भा०—हे (अद्रिवः) अन्धकार का हरण करने हारे ज्ञानवन्! हे (वज्रिवः!) हे वज्र को धारण करनेहारे आत्मन्! (महे चन शुल्काय) बड़े भारी मूल्य के बदले भी (त्वा न परा दीयसे) तुझको नहीं दिया जा सकता, तुझे त्याग नहीं किया जा सकता। हे सैंकड़ों ज्ञानकर्मों से सम्पन्न! (न शताय) न सौ के बदले और (न सहस्राय) न हज़ार के बदले, और (न अयुताय) न लाख के बदले ही तुझे दिया जा सकता है। अर्थात् लौकिक अपार धन के लोभ में भी ईश्वर का त्याग न करना चाहिये।

१ २ ३ १ ३ २उ ३ १ २
[२९२] वस्याँ इन्द्रासि मे पितुरुत भ्रातुरभुञ्जतः।
३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
माता च मे छदयथः समा वसो वसुत्वनाय राधसे १०

ऋ० ८। १। ६॥

---

२९०—'मघवा' ऋ०।

२९१—'त्वामद्रिवः' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (इन्द्र)आत्मन् ! (अभुञ्जतः)प्राप्त धनका भोग न करने वाले या मेरा पालन न करने हारे (मे पितुः)मेरे पितासे और (भ्रातुः) भाईसे भी आप (वस्यान् असि) अधिक श्रेष्ठ, अधिक ऐश्वर्यवान् हो । हे (वसो) वसो ! भीतर बसने हारे ! तू और (माता च) मेरी माता अथवा सब विश्व का निर्माता तुम दोनों (समा) समान रूपसे (मे)मुझ को (वसुत्वनाय) ऐश्वर्यलाभ करने और (राधसे) कार्य में सिद्धि प्राप्त कराने के लिये (छदयथः) मेरा भोजन–आच्छादन द्वारा पालन करते हो।

इति दशमी दशतिः । इति षष्ठः खण्डः ।

इति द्वितीयोऽर्धः प्रपाठकः । तृतीयः प्रपाठकश्च समाप्तः ॥

---

## अथ चतुर्थः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः ) ।

॥ दशतिः १ ॥ ऋषिः—१ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । २, ६, ७ वामदेवो गौतमः । मेधातिथिमेध्यातिथी काण्वौ विश्वामित्र इत्येके । ४ नोधा गौतमः । ५ मेधातिथिः काण्वः । ८ श्रुष्टिगुः काण्वः वालखिल्या वा । ९ मेध्यातिथिः काण्वः । १० नृमेध आंगिरसः ॥ देवता—१–६, ८–१० इन्द्रः । ७ वहुः ॥ बृहती ।।

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
[२६३. इम इन्द्राय सुन्विरे सोमासो दध्याशिरः ।
१ २र ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
ताँ आ मदाय वज्रहस्त पीतये हरिभ्यां याह्योक आ॥१॥

ऋ० ७ । ३२ । ४ ॥

भा०—(इमे) ये (दध्याशिरः) दधि से मिश्रित सोमरसों के तुल्य ध्यान योगसे प्राप्त (सोमासः) सोम, ज्ञान (इन्द्राय) इन्द्र आत्मा के लिये (सुन्विरे) सम्पादित किये हैं, हे (वज्र-हस्त) हाथ में ज्ञान रूप वज्र को धारण किये हुए आत्मन् ! (मदाय) अपने अन्तःप्रसन्नता, हर्ष के लिये (तान् आपीतये) उनको साक्षात् पान करने के लिये (हरिभ्याम्) ज्ञान और कर्म या दोनों प्रकार के इन्द्रियों से (ओकः) इस देह में (आ याहि) तू आ ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[२८४] इम इन्द्र मदाय ते सोमाश्चिकित्र उक्थिनः ।
मधोः पपान उप नो गिरः शृणु रास्व स्तोत्राय गिर्वणः २
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे आत्मन् ! ( ते मदाय ) तेरे हर्ष के लिये ( इमे ) ये ( उक्थिनः सोमाः ) ब्रह्मज्ञान सम्पन्न सोम=विद्वान् जन या समस्त ब्रह्मानन्द रस ( चिकित्रे ) प्रतीत होते हैं । तू ( मधोः पपानः ) ब्रह्मविद्यारूप मधु का पान करता हुआ ( नः गिरः ) हमारी वेदवाणियां ( उप शृणु ) श्रवण कर । हे ( गिर्वणः ) वेदवाणियों द्वारा भजन करने योग्य देव ! तू ( स्तोत्राय ) गुणकीर्त्तन करने हारे पुरुष को ( रास्व ) अभीष्ट फल दे ।

[२८५] आ त्वा३द्य सबर्दुघां हुवे गायत्रवेपसम् ।
इन्द्रं धेनुं सुदुघामन्यामिषमुरुधारामरङ्कृतम् ॥ ३ ॥
ऋ० ८ । १ । १० ॥

भा०—मैं ( सबर्दुघाम् ) सब प्रकार के ज्ञानरस को दुग्धरूपसे देने हारी, ( गायत्र वेपसम् ) स्तुति गान करने हारे की रक्षा करने हारे शरीर वाली ( सु-दुघाम् ) सुगमता से दुही जाने योग्य ( इषम् ) अन्नस्वरूप अथवा बलस्वरूप ( उरु-धाराम् ) बड़े भारी ब्रह्माण्ड को धारण करनेहारी या बहुत धाराएं वर्षाने वाली ( अरं-कृतम् ) अत्यन्त अधिक पर्याप्त धन धान्य पैदा करने हारी या सुभूषित ( इन्द्रम् ) परमेश्वर या आत्मारूप ( त्वा ) तुझ ( धेनुम् ) गाय कामधेनु माता की ( हुवे ) मैं स्तुति करता हूं ।

[२८६] न त्वा बृहन्तो अद्रयो वरन्त इन्द्र वीडवः ।
यच्छिक्षसि स्तुवते मावते वसु न किष्टदा मिनाति ते ४
ऋ० ८ । ८८ । ३ ॥

२८५—१. सबरित्यमृत नाम । मा० । २८६—'यच्छिसि' इति ऋ० ।
१. भक्षणार्थस्य अत्तेर्विदारणार्थस्य दृणातेर्वा रिन प्रत्ययः । अत्ति तम इत्यद्रिर्ज्ञानी । न दीर्यते मोहादिना वा इत्यद्रिः संयमी ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! जिस प्रकार विजुली को (बृहन्तः अद्रयः वरन्ते) बड़े २ मेघ और पर्वत वरण करते हैं (न) उसी प्रकार (त्वा) तुझको (वीडवः) वीर्य-सम्पन्न, (बृहन्तः) बड़े २ (अद्रयः[२]) विद्वान् लोग (वरन्ते[१]) स्वीकार करते हैं, करते ही हैं। अथवा वे (न त्वा वरन्ते) तेरा वरण नहीं करते, विरोध नहीं करते, तेरा निषेध नहीं करते, तेरी सत्ता स्वीकार करते हैं। (यत्) क्योंकि (मावते स्तुवते) मेरे समान स्तुति करने हारे पुरुष को तू (यत् वसु शिक्षसि) जो वासयोग्य धन बल प्रदान करता है (ते तद्) तेरे दिये उस धनको (न किः आ मिनाति) कोई भी नाश नहीं कर सकता। विद्युत् पक्षमें बड़े२ (अद्रयः) मेघ या पर्वत भी उसको ढांप नहीं सकते उसके वेग को रोक नहीं सकते।

[२९७] क ईं वेद सुते सचा पिबन्तं कद् वयो दधे।
अयं यः पुरो वि भिनत्त्योजसा मन्दानः शिप्र्यन्धसः॥५

ऋ० ८। ३३। ७॥

भा०—(सुते) जीवनयज्ञ में (सचा) इन्द्रियगण के एक साथ (पिबन्तम्) सोम का पान करते हुए आत्मा को (कः ईं वेद) कौन जाने? और कौन जाने कि (कद् वयः दधे) वह कितनी आयु धारण करता है। (यः) जो आत्मा (शिप्री) वेगवान् अपनी कर्मगति से एक देह से देहान्तर में गमन करने हारा, (अन्धसः मन्दानः) अन्न द्वारा हर्ष या तृप्ति को प्राप्त होता हुआ (ओजसा) अपने तेजसे (पुरः) अपने भोग भूमियों, देहों को (वि भिनत्ति) तोड़ डालता है और मुक्त हो जाता है।

देह में आत्मा इन्द्रियों के साथ रस भोगता है, परन्तु उसकी आयु को कोई नहीं जानता। वह अपने कर्मगति से देहों में भ्रमण करता और अन्नरस को भोगता और ज्ञान से देहमुक्त हो जाता है।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[२९८] यदिन्द्र शासो अव्रतं च्यावया सदसस्परि ।
अस्माकमंशुं मघवन् पुरुस्पृहं वसव्ये अधि बर्हय ॥६॥
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे (इन्द्र) राजन्! आत्मन्! (यत्) क्योंकि (सदस: परि) हमारे देह, घर या सभा स्थान के पास रहने वाले ( अव्रतम् ) व्रत या नियम का पालन न करने हारे पुरुष का तू ( शासः ) शासन करने हारा है, अतः तू उसे ( च्यावय ) अधिकार से च्युत करदे । हे मघवन्! ( पुरु-स्पृहम् ) इन्द्रियों या प्रजा के अभिलाषाओं के योग्य, उनके प्रिय (अस्माकम्) हमारे ( अंशुम्) भाग को ( वसव्ये ) इसवास योग्य देह या देश में ( अधि बर्हय ) और अधिक बढ़ा दे ।

[२९९] त्वष्टा नो दैव्यं वचः पर्जन्यो ब्रह्मणस्पतिः ।
पुत्रैर्भ्रातृभिरदितिर्नु पातु नो दुष्टरं त्रामणं वचः ॥ ७ ॥
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—( त्वष्टा ) समस्त संसार को गढ़ने वाला या कान्तिसम्पन्न (पर्जन्यः) प्रजा जनों का बरसते मेघ के समान अत्यन्त हित करने हारा ( ब्रह्मणस्पतिः ) वेद और वेदज्ञों का स्वामी, ( अदितिः ) किसीसे भी खण्डित न होने हारा, अखण्ड परमेश्वर ( नः दैव्यं वचः ) हमारे देव सम्बन्धी वेदवाणियों की ( पातु ) रक्षा करे । वही हमारे ( पुत्रैः भ्रातृभिः सह ) पुत्रों और भाइयों के साथ ( दुः-तरम्) दुस्तर ( त्रामणम् ) रक्षा करने योग्य ( वचः ) प्रतिज्ञा वचन की ( पातु ) पालन करे ।

[३००] कदा चन स्तरीरसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे ।
उपोपेन्नु मघवन् भूय इन्नु ते दानं देवस्य पृच्यते ॥८॥
ऋ० ८ । ५१ । ७ ॥

भा०—हे आत्मन्! आप (कदा चन) कभी भी (स्तरीः न असि)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

हिंसक नहीं हैं। अथवा–आप (स्तरीः) प्रसवहीन गौ के समान दूध न देने हारे नहीं हैं। प्रत्युत (दाशुषे सश्चथि) दानशील पुरुष को और भी देते हो। हे मघवन्! (ते देवस्य) तुझ देव दानशील प्रभु का (दानम्) दान (उप-उप इत् नु) बराबर समीप ही समीप (पृच्यते इत् नु) प्राप्त होता ही रहता है।

[३०१] युङ्क्ष्वा हि वृत्रहन्तम हरी इन्द्र परावतः।
अर्वाचीनो मघवन् त्सोमपीतये उग्र ऋष्वेभिरागहि ॥९॥
ऋ० ८।३।१७॥

भा०—हे (वृत्रहन्तम) उत्तम रीति से विघ्नों का नाश करने हारे (इन्द्र) परमेश्वर! आत्मन्! तू (हरी) दोनों प्रकार के धारण और आकर्षण बलों और दोनों प्रकार के इन्द्रियगण को (युङ्क्ष्व) नियुक्त कर। हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! (परावतः) दूर देश या इन्द्रियों से अगम्य दशा से भी तू (उग्रः) अत्यन्त वेगवान् होकर (सोम-पीतये) आनन्दरूप सोमपान करने के निमित्त (ऋष्वेभिः) दर्शन करनेहारे इन्द्रियसाधनों या मरुत् नामकों प्राणों सहित (अर्वाचीनः) साक्षात् रूपमें (आगहि) प्राप्त हो।

[३०२] त्वामिदा ह्यो नरोऽपीप्यन् वज्रिन् भूर्णयः।
स इन्द्र स्तोमवाहस इह श्रुध्युप स्वसरमागहि ॥१०॥
ऋ० ८।९९।१॥

भा०—हे (वज्रिन्) वज्रको धारण करने वाले! शक्तिमन्! (भूर्णयः नरः) भरण पोषण करने हारे नेता लोग (ह्यः) पूर्वकाल में (त्वाम् इत्) तुझको ही (आ अपीप्यन्) पुष्ट करते थे। हे (इन्द्र) आत्मन्! (स्तोम-वाहसः) स्तुतिकर्त्ता या अन्न को धारण करने हारे पुरुषों की

३०१– युक्ष्वाहि इति ऋ०।
३०२—'स्तोमवाहसामिह' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

स्तुतियों को (इह) यहां (सः) वह तू (श्रुधि) श्रवण कर और (स्वसरम्) स्वयं कर्मानुसार अर्थात् आत्मा के बल से चलने वाले, स्वयं गति करने हारे देहरूप गृह में (आ गहि) आ विराजमान हो।

इति प्रथमा दशतिः। सप्तमः खण्डः॥

॥ दशतिः २ ॥ ऋषिः—१. २. ७, ८ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः। ३ अश्विनौ वैवस्वतौ। ४ प्रस्कण्वः काण्वः। ५ मेधातिथिमेध्यातिथी काण्वौ। ६ देवातिथिः काण्वः। ९ नृमेध आंगिरसः। १० नोधाः गौतमः॥ देवता—५—१० इन्द्रः। १ उषाः। २, ३, ४ अश्विनौ॥ बृहती॥

[३०३] प्रत्यु अदर्श्यायत्यूऽच्छन्ती दुहिता दिवः।
अपो मही वृणुते चक्षुषा तमो ज्योतिष्कृणोति सूनरी १
ऋ० ७।८१।१॥

भा०—(दिवः दुहिता) सूर्य की प्रभा के समान प्रकाशमान परमात्मा से उत्पन्न हुई शक्ति (उच्छन्ती) अन्धकार को दूर हटाती हुई (प्रति उ अदर्शि) सबको दिखाई दे रही है। वह (चक्षुषा) सर्वद्रष्टा, प्रभु के प्रकाश से (मही) महान् विस्तारयुक्त होकर (तमः) अन्धकार को उषा काल के समान अज्ञान अन्धकार को (अप वृणुते उ) दूर हटाती है। और वह (सूनरी) उत्तम नेत्री, पथदर्शिका (ज्योतिः कृणोति) सर्वत्र प्रकाश ही प्रकाश कर देती है। यह मन्त्र, मन्त्रमय वेदवाणी और प्रबुद्ध चिति शक्ति और उषा तीनों पर समान रूप से है। साधक की यह दशा ज्योतिष्मती विशोका प्रज्ञा का उदयकाल कहा जाता है। यह आदित्यवर्ण पुरुष के दर्शन का पूर्वरूप है।

३०३—'अपो महि व्ययति चक्षसे' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३०४] इमा उ वां दिविष्टय उस्रा हवन्ते अश्विना ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
अयं वामह्वेऽवसे शचीवसू विशंविशं हि गच्छथः ॥ २॥
ऋ० ७ । ७४ । १ ॥

भा०—हे(अश्विनौ) अश्विदेवो ! प्राण और अपान शक्तियो ! हे (वस्रौ) वास कराने हारे ! (इमाः दिविष्टयः) ये द्युस्थान या मस्तक में गति करने हारी सात इन्द्रियां (उ) भी (वाम्)आप दोनों की(हवन्ते) महिमा को बतलाती हैं। (अयम्) यह मैं आत्मा या मन (अवसे) अपने जीवन की रक्षा के लिये (वाम्) आप दोनों को (अह्वे) पुनः २ भीतर से बाहर, बाहर से भीतर बुलाता हूं हे (शची-वसू) शक्ति द्वारा वास कराने हारो ! आप दोनों (विशं-विशम्) प्रति देह में (गच्छथः) गमन कर रहे हो ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३०५] कुष्ठः को वामश्विना तपानो देवा मर्त्यः ।
३ १ २ ३ १र २र ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
घ्नता वामश्र्यया क्षयमाणोंऽशुनेत्थमु आद्वन्यथा ॥ ३ ॥
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—[प्र० १] हे (अश्विनौ देवा) देह में व्यापक शक्तिदाता प्राण और अपान (वाम्) आप दोनों (कु-स्थः) कहां स्थित हो ? [प्र० २] (वाम्) आपको (कः मर्त्यः) कौन मरणधर्मा पदार्थ (तपानः) तप्त करता है ? [उत्तर १] (वाम्) आप दोनों (अश्र्यया) शरीर की भोजन करने की शक्ति द्वारा [घ्नता) ताड़ित होकर गति करते हो । [उ० २] (यथा आद्वन्) जिस प्रकार अन्नादि समृद्धि भोगों और ऐश्वर्यों का भोक्ता राजा, शासक (अंशुना) अपने समस्त देश व्यापी बल से (क्षयमाणः) देश भर में विराजमान होकर भृत्यों को

३०५—आद्वन्यथा—आद् । उ । अन्यथा इति मा० वि० । अभिमतान्नरसभक्षणवान् आद्वन् । सा० । 'क्षपमाणों०' इति पाठो भ० स्वा० । क्षिययाणः मा०

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

चलाता है और तपाता है ( इत्थम् उ ) उसी प्रकार ( आद्वन् ) भोक्ता आत्मा ( क्षरमाणः ) देह में रहता हुआ ( अंशुना ) अपने व्यापक भोग-कर्म शक्ति द्वारा प्राण अपानरूप आप दोनों को तपाता है गति देता है और ( अक्षया ) अशना और पिपासा द्वारा आप दोनों ( ऋता ) पीड़ित होकर उसके शासन में गति करते हो । ( इसका विवरण देखो बृह० उप० अ० १ ब्राह्मण २ )

अथवा—( इत्थम् ) इस प्रकार ( वाम् ) आप दोनों को (अक्षया) अशना–पिपासा, भूख प्यास द्वारा ( क्षयपमाणः ) क्षीण निर्बल करता है तब आप दोनों ( ऋता) पीड़ित होते हो । (आत्-उ अन्यथा) इसके विपरीत वह आत्मा ( अंशुना ) अपने व्यापक सामर्थ्य से तुम दोनों को क्षुधादि से पीड़ित नहीं करता, तब आप दोनों क्षीण न होकर बलवान् बने रहते हो ।

[३०६] अयं वां मधुमत्तमः सुतः सोमो दिविष्टिषु ।
तमश्विना पिबतं तिरोअह्न्यं धत्तं रत्नानि दाशुषे ।।४।।
ऋ० १ । ४७ । १ ।।

भा०—हे ( अश्विनौ ) अश्वियो ! प्राण और अपान ! (वाम्) आप दोनों के लिये (दिविष्टिषु ) चेतनासम्पन्न इन्द्रियों की एषणाओं में, या देवयज्ञों में (अयम्) यह ( मधुमत्तमः) अत्यन्त मधुर (सोमः) सोमरस अन्न रस, ज्ञानरस (सुतः)सम्पन्न किया गया है । (तिरः-अन्ह्यम्) विगत काल के सम्पादित ( तम्) उसको (पिबतम्) पान करो, शरीर में ग्रहण करते हो और ( दाशुषे ) अपना ज्ञान या पदार्थ या प्राण को अपान में और अपान को प्राण में हविरूप से दान करने हारे साधक को(रत्नानि) रमणीय सुखकारी साधन, बल, आरोग्य ( धत्तम्) प्राप्त कराओ ।

---

३०६—'सोम ऋतावृधा' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

प्राण-अपान का यज्ञ देखो गीता ( अ०४।२६ ३० ) और छान्दो० उप० अ० ३।

२ ३ १२ ३१ २३ २३ १२३१ २
[३०७] आ त्वा सोमस्य गल्दया सदा याचन्नहं ज्या ।
१ २ ३१ २र ३ १ २र ३ १ २
भूर्णिं मृगं न सवनेषु चुक्रुधं क ईशानं न याचिषत् ॥५॥
ऋ० ८।१।२० ॥

भा०—हे इन्द्र ! परमेश्वर (अहम्) मैं (ज्या) उत्कृष्ट, प्रशंसा योग्य (सोमस्य गल्दया[1]) सोम की धारारूप वाणी से (त्वा) तुझको (सदा आ याचन्) नित्य प्रार्थना करता हुआ (सवनेषु) यज्ञकर्मों और उपासनाओं में (मृगं न) सिंह के समान दुष्टों पर (चुक्रुधम्) क्रोध करते हुए, (भूर्णिम्) संसार भर के भरण करने हारे (ईशानम् ) स्वामी, जगदीश्वर को (कः न ) कौन नहीं ( याचिषत ) प्रार्थना करता है ।

१ २ ३ २ ३ २उ ३ २
[३०८] अध्वर्यो द्रावया त्वं सोममिन्द्रः पिपासति ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ? १ २ ३ २
उपो नूनं युयुजे वृषणा हरी आ च जगाम वृत्रहा ॥६॥
ऋ० ८।४।११ ॥

भा०—हे ( अध्वर्यो ) कभी नष्ट न होने वाले ! अहिंसित ! आत्मस्थित मन ! अहंकार ! (सोमम्) सोमरूप आनन्दरस को ( इन्द्रः ) आत्मा (पिपासति) पान करना चाहता है । ( त्वं सोमं द्रावय ) तू उस आनन्द रस को बहा, उत्पन्न कर । (वृत्र-हा) विघ्न और तमों के निवारक आत्मा ने (नूनम्) निश्चय से (वृषणा) सब काम्य सुखों की वर्षा करने हारे एवं बलवान्, (हरी) हरणशील साधन, प्राण और अपान दोनों को (उप युयुजे) जोड़ता है और वह (आ जगाम च) साक्षात् समक्ष आता

३०७— 'मात्वा' इति 'याचन्नहं गिरा' इति च ऋ० ;

१. गल्देति वाङ्नाम ( नि० १ ११ ) धमनयो वा इति ( नै० ६।२४ )

३०८—'( द्र० ) उपनूनं' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

है। साधक अपने अहंकारयुक्त आत्मा से सम्बोधन करता है। देखो आप्याग्निहोत्र उप० (खं० ४) 'अहंकारोऽध्वर्युः'।

३ २ ३ २उ   ३ २ ३   २ ३ १ २
[३०९] अभीषतस्तदा भरेन्द्र ज्यायः कनीयसः।
३ २ ३ १ २   ३ १ २ ३ १ २   ३ १ २
पुरूवसुर्हि मघवन् बभूविथ भरेभरे च हव्यः ॥ ७ ॥

ऋ० ७। ३२। २४॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! हे (ज्यायः) सबसे श्रेष्ठ, ज्येष्ठ! (कनीयसः) अपने से छोटे, अतिलघु (ईषतः) आप से माहात्म्य चाहने हारे मेरे लिये (तद् अभि आ भर) अच्छी प्रकार सब ओर से उस अभिलाषा योग्य पदार्थ को प्राप्त करा। हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! (हि) क्योंकि आप (पुरूवसुः) अनेक प्रजाओं को वास कराने हारे सबमें बसे, अन्तर्यामी (भरे-भरे च) और प्रत्येक यज्ञ में (हव्यः) स्तुति योग्य हैं।

१ २   ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र
[३१०] यदिन्द्र यावतस्त्वमेतावदहमीशीय।
३ २ ३ १ २   ३ १ २ ३ १ २
स्तोतारमिद् दधिषे रदावसो न पापत्वाय रंसिषम् ॥ ८ ॥

ऋ० ७। ३२। १८॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (यावतः त्वम्) जितने ऐश्वर्य का तू मालिक है (यद्) यदि (एतावद्) इतना ऐश्वर्य का (अहम्) मैं (ईशीय) स्वामी होजाऊं तो हे (रदावसो![1]) समस्त दान योग्य पदार्थों के देने हारे! मैं (स्तोतारम् इद्) स्तुति करने हारे, सत्य ज्ञान के दर्शाने हारे विद्वान् को ही (दधिषे) दे डालूं। (पापत्वाय) पाप कर्म के लिये (न रंसिषम्) कभी न दूं।

---

३०९ 'मघवन्त्सनादसि इति ऋ०।

३१०—'स्तोतारमिद्दिधिषेय रदावसो न पापत्वाय रासीय' इति ऋ०।

१—'रदावसो' रदिरत्रदानकर्मा। रदत्तिवसूनि इति रदावसुः। म० स्वा०, सा०। रंसिषम्। रातेरिदं रूपम्। म०। स्वा०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[३११] त्वमि॑न्द्र प्रतूर्तिष्वभि विश्वा असि स्पृधः ।
अशस्तिहा जनिता वृत्रतूरसि त्वं तूर्य तरुष्यतः ॥ ९ ॥
ऋ० ८ । ९९ । ५ ।

भा०—हे (इन्द्र त्वम्) तू (प्रतूर्तिषु) संग्रामों में या बल के कार्यों में (विश्वाः स्पृधः) समस्त स्पर्द्धा करने हारी सेनाओं या दुर्वासनाओं के (अभि-असि) मुकाबले पर डट जाता है और उनको परास्त करता है। हे (तूर्य) शत्रु के नाश करने हारे! (त्वम्) तू (तरुष्यतः) हिंसा करने की चेष्टा करने वाले शत्रुओं के प्रति (वृत्रतूः असि) सब उपद्रवों का नाशक है। और तू ही (अशस्ति हा) शासन को न मानने हारे विरोधी, उद्दण्डों को नाश करने हारा (जनिता) प्रजाओं के पिता के समान है।

[३१२] प्र यो रिरिक्ष ओजसा दिवः सदोभ्यस्परि ।
न त्वा विव्याच रज इन्द्र पार्थिवमति विश्वं ववक्षिथ ॥१०॥
ऋ० ८ । ८८ । ५

भा०—(यः) जो तू परमेश्वर (ओजसा) अपने सामर्थ्य से (दिवः) द्यौलोक के (सदोभ्यः) वास भूमियों से भी (परि) परे तक (प्र रिरिक्षे) दूरतक फैला हुआ है। हे (इन्द्र) परमेश्वर! इसलिये (पार्थिवं रजः) यह पृथ्वी लोक (त्वा) तुझ को (न विव्याच) कभी व्याप्त नहीं कर सकता। तू (अति विश्वम्) इस समस्त ब्रह्माण्ड को अतिक्रमण करके (ववक्षिथ) उसको वहन करता है, धारण करता है।

इति द्वितीया दशतिः । इति अष्टमः खण्डः ।

॥ दशतिः २ ॥ ऋषिः—१, २, ६ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । गात्सुरात्रेयो गृत्समदो वा । ४ पृथुर्वैन्यः । ५ सप्तगुरांगिरसः । ७ गौरिवीतिः शाक्त्यः । ८ वेनो भार्गवः । ९ बृहस्पतिर्नकुलो वा । १० सुहोत्रो भारद्वाजः ॥ इन्द्रो देवता ॥ त्रिष्टुप् ।

३१२—'प्र हि रिरिक्ष' दिवो अन्तेभ्यस्परि' 'अनु स्वधां ववक्षिथ' । ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३१ २र ३ २ ३क २र ३ १ २ ३ १ २

[३१३] असावि देवं गोऋजीकमन्धो न्यस्मिन्निन्द्रो जनुषेमुवोच
१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
बोधामसि त्वा हर्यश्व यज्ञैर्बोधा न स्तोममन्धसो मदेषु ॥१

ऋ० ७ । २१ । १ ॥

भा०—(गो-ऋजीकम्) इन्द्रियों द्वारा ऋजुता से प्रत्यक्ष रूप में, साक्षात् सम्बन्ध द्वारा प्राप्त (देवम्) दिव्य स्वभाव गुण युक्त, आनन्ददायक (अन्धः) ज्ञान, सोम (असावि) प्राप्त किया जाय। (इन्द्रः) आत्मा (जनुषा) उत्पत्तिकाल से, स्वभावतः ही (ईम्) अप्रत्यक्ष रूप में (अस्मिन्) इस ज्ञान में (उवोच) समवेत है, समवाय सम्बन्ध से है! अर्थात् ज्ञान आत्मा का गुण है। हे (हर्यश्व) हरणशील योग-साधनों से सम्पन्न! (त्वा) तेरा (यज्ञैः) ज्ञानयज्ञों अथवा अन्तर्योगों द्वारा (बोधामसि) हम ज्ञान करते हैं। और तू (नः) हमारे (स्तोत्रम्) सत्य ज्ञान-कथाओं को (अन्धसः मदेषु) सोमरूप ज्ञान की उत्कृष्ट आनन्द दशा में (बोध) जाना करता है।

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २

[३१४] योनिष्ट इन्द्र सदने अकारि तमा नृभिः पुरूहूत प्र याहि
३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
असो यथा नोऽविता वृधश्चिद्ददो वसूनि ममदश्च सोमैः॥२

ऋ० ७ । २४ । १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (ते सदने) तेरे निवास योग्य गृह, इस देह में (योनिः अकारि) तेरे प्रकट होने का स्थान बना है। (तम्) उस स्थान पर हे (पुरु-हूत) इन्द्रियों या बहुतसे अङ्गों द्वारा निरन्तर स्मरण किये गये आत्मन्! (नृभिः) अपने नेता, प्राणरूप मरुतों के सहित तू (आ प्र याहि) सब ओर से हटकर वहां ही प्रकट हो और (यथा) जिस प्रकार से (नः) हमारा (वृधः) बढ़ाने हारा (चित्) और (अविता) पालनकर्त्ता (असः) बने और (वसूनि) धन,

३१३–(तृ०) 'वृषे च' इति ऋ०।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

आनन्द ( ददः ) दान कर ( सोमैः च ) और सोमों द्वारा ( समदः ) आनन्द का उपभोग करे।

अन्तरेण तालुके य एव स्तन इवावलम्बते सा इन्द्रयोनिः। यत्रासौ केशान्तो विवर्त्तते व्यपोह्य शीर्षकपालं सत्यात्मप्राणारामं मनः आनन्दम् शान्तिसमृद्धममृतम् इति प्राचीनयोग्योपास्व ( तैतिरीयोपनि० अनु० ६। वल्ली १ ॥ )

३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
३१५] अदर्दरुत्समसृजो वि खानि त्वमर्णवान् बद्बधानाँ अरम्णाः।
३ १ २ ३ १ २ ३ २उ ३ २उ ३ २ ३ १ २ ३ २
महान्तमिन्द्र पर्वतं वि यद् वः सृजद् धारा अव यद् दानवान् हन्
॥ ३ ॥ ऋ० ५ । ३२ । १॥

भा०—हे ( इन्द्र) आत्मन्! ( त्वम् ) तू ने (उत्सम्) ऊर्ध्वस्थान, मूर्धा भाग को (अदर्दः ) विदारण किया और ( खानि ) इन्द्रिय द्वारों को ( वि असृजः ) रचा और ( त्वम् ) तूने ( अर्णवान् ) गतिशील (बद्बधानान् ) आघात प्रतिघात करते, वा देह भर को मांसपेशियों आदि साधनों से बांधते हुए प्राणों को ( अरम्णाः ) व्यवस्थित किया। इस प्रकार ( यद् ) जब तूने (महान्तम्) बड़ाभारी ( पर्वतम् ) पोरुओं वाला देह ( वि वः ) प्रकट किया और ( यत् ) जो ( दानवान् ) ज्ञान देने हारे इन प्राणों को ( अव हन् ) प्रेरित करता और ( धाराः) ज्ञान स्मृतिरूप धाराओं को, या अन्नरस की धाराओं को, या वाणियों को या इन्द्रिय नाड़ियों को उन छिद्रों में प्रवाह रूप से ( वि सृजद् ) विशेष रूप से प्रेरित करता है। इसका स्पष्टीकरण ऐतरेयोपनिषत् १म, २य, ३य खण्ड में देखिये, वहां ही इन्द्र का स्पष्टीकरण भी है। और देखो ( बृहदारण्यक उप० अ० १ । ब्रा० ४ )

'उत्सः उत्सरणाद् उत्सहनाद्वाउनत्तेर्वा ( निरु० १०। १। ४) खानि

३१५—'अरम्णाः' सजो वि धारा अव दानवं हन्' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

इन्द्रियाणि, ( काठक उ० ) पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयंभूः ।' रुणाति विसर्जनकर्मा, संयमनकर्मा वा ( नि० १० । १ । ४ ) ।

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

[३१६] सुष्वाणास इन्द्र स्तुमसि त्वा सनिष्यन्तश्चित् तुविनृम्ण वाजम्

१ २ ३ १ २र ३ २र ३ १ २ ३ ३ १ २

आ नो भर सुवितं यस्य कोना तना त्मना सह्याम त्वोताः ॥४॥

ऋ० १० । १४८ । १ ॥

भा०—हे इन्द्र ! ( वाजं सनिष्यन्तः) भोग्य पदार्थ का सेवन करने हुए भी ( सु-स्वाणासः) तेरे ही आनन्द रसों का सम्पादन करते हुए हम ( त्वा स्तुमसि ) तेरी स्तुति करते हैं । इसलिये (नः ) हमारे लिये (सुवितम्) उत्तम बल, ऐश्वर्य, सुखको (आ भर) प्राप्त करा (यस्य) जिसकी ( कोना ) कामना करते हुए हम ( त्मना ) स्वयं आपसे आप ( त्वा उताः) तेरे से रक्षित रहकर या तेरे में पिरोये हुए रहकर (तना) खूब उत्तम २ देहों, धनों, विस्तृत अनुभवों को ( आ सह्याम) प्राप्त करें। प्राणों का आत्मा के प्रति और भक्तों का ईश्वर के प्रति यह वचन है ।

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ १ २

[३१७] जगृह्मा ते दक्षिणमिन्द्र हस्तं वसूयवो वसुपते वसूनाम् ।

३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २

विद्मा हि त्वा गोपतिं शूर गोनामस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिं दाः ॥५

ऋ० १० । ४७ । १ ॥

भा०—हे इन्द्र ! ऐश्वर्यवन् आत्मन् ! (वयं वसूयवः) हम प्राणों की या देह में स्वयं वसु होने की कामना करते हुए (ते) तेरा (दक्षिणम्) दायां, क्रिया सम्पन्न, बलवान् (हस्तम्) हाथ अर्थात् प्रबल सहारा (जगृह्म) ग्रहण करते हैं, ( हि ) क्योंकि हे ( वसूनां वसुपते ) वसुओं के बीच में प्राणों के पालक ! आत्मन् ! ( त्वा ) तुझको (गोनां गोपतिम्) इन्द्रियों के बीच में इन्द्रियों के स्वामी के समान ( विद्म हि) निश्चय से जानते

३१६—'ससवांसश्च तु वि०', 'यस्य चाकन्त्मना तना सनुयाम' इति ऋ० ।

३१७—'जगृम्मा ते' इति पाठभेदः ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

है । ( अस्मभ्यम् ) हमें (चित्रम् ) सदा बढ़ने वाला या चितिशक्ति से युक्त या ज्ञानसम्पादन करने हारा (वृषणम्) सब सुखों का देने वाला पुष्टिकारक ( रयिम् ) प्राण, अन्न, बल ( दाः) प्रदान कर ।

३ १ २ ३१ २ ३ १ २र ३१ २ ३ २ ३ २
[३१८] इन्द्रं नरो नेमधिता हवन्ते यत्पार्या युनजते धियस्ताः
३ १ २ ३ १२ ३ २३ १ २र ३१ २ ३ १ २
शूरो नृषाता अवसश्च काम आ गोमति व्रजे भजा त्वं नः ॥६

ऋ० ७ । २७ । १ ॥

भा०—( यत् ) क्योंकि आत्मा ( पार्याः ) व्यापार, चेष्टा करने वाले, या भरणपोषण करने या संसार-व्यापार कराने में समर्थ (धियः) ज्ञान और कर्मों की(युनजते)आयोजना, प्रबन्ध करता है इसलिये (नरः) विद्वान् लोग ( इन्द्रम् ) ऐश्वर्यवान् राजा के समान परमेश्वर या आत्मा को(नेमधिता)संग्राम,-यज्ञ, व्यवस्था की स्थापना के अवसरों पर (हव-न्ते ) उसको बुलाते या स्मरण करते हैं । ( शूरः ) शूरवीर (नृ-साता ) मनुष्यों का उचित विभाग करने हारे ( कामे च ) और कामना करने योग्य (गोमति व्रजे)हमारे अभिलषित गोओं के बाड़े के समान इन्द्रियों से सम्पन्न व्रज, गोष्ठ या देह में ( त्वम् ) तू ( नः ) हमें ( अवसः ) अन्न, बल वा यश आदि ( भज ) प्राप्त करा ।

१ २ ३ १ २र ३१ २ ३१ २३ १ २ ३ १ २
[३१९] वयः सुपर्णा उपसेदुरिन्द्रं प्रियमेधा ऋषयो नाधमानाः ।
१ २ ३ १२ ३२३१ २र ३ २ २ ३ १२ ३ २
अप ध्वान्तमूर्णुहि पूर्धि चक्षुर्मुमुग्ध्या३स्मान्निधयेव बद्धान् ॥७

ऋ० १० । ७३ । ११ ॥

भा०—( वयः ) दूर तक गति करने हारे, दूरदर्शी, ( सु-पर्णाः ) उत्तम ज्ञान और बल की याचना करते हुए. ( ऋषयः ) विद्वान् लोग और आत्म पक्ष में—इन्द्रियां (नाधमानाः) सुख, ऐश्वर्य आदि की याचना करते हुए ( प्रिय-मेधाः ) ज्ञानमयी, व अन्नवद् ग्राह्य विषयों की प्रिय

३१८—'शवसश्चकान' आ' इति पाठभेदः, ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



होकर ( इन्द्रम् उप सेदुः ) इन्द्र, आत्मा, आचार्य, परमेश्वर के समीप शिष्य पुत्र सेवक भाव से पहुंचे और कहने लगे ( ध्वान्तम् ) हमारे अज्ञानरूप अन्धकार को ( अप ऊर्णुहि ) दूर कर। ( चक्षुः ) हमारी दृष्टि को ( पूर्धि ) शक्तिमान् कर, तेज से भर दे और ( निधया इव बद्धान् ) जाल में बंधे हुओं के समान हमको ( मुमुग्धि ) मुक्त कर।

इन्द्रियों का आत्मा के प्रति, शिष्यों का ब्रह्मज्ञानी गुरु के प्रति, ऋषियों, ज्ञानियों का परमात्मा के प्रति सेवक, शिष्य और भक्तवत् यह वचन है।

१ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[३२०। नाके सुपर्णमुप यत् पतन्तं हृदा वेनन्तो अभ्यचक्षत त्वा।
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
हिरण्यपक्षं वरुणस्य दूतं यमस्य योनौ शकुनं भुरण्युम् ॥८॥
ऋ० १० । १२३ । ६ ॥

भा०—हे ज्ञानस्वरूप ! तेजस्विन् ! आत्मन् ! (नाके) दुःख रहित मोक्षमार्ग में ( हृदा वेनन्तः ) हृदय या मन से तेरी कामना करते हुए, ( उप पतन्तम् ) गमन करते हुए ( हिरण्य-पक्षम् ) हितकारी और मनोहर पक्षों या प्राणों या साधनों से युक्त, ( वरुणस्य दूतम् ) सब पापों के वारण करने हारे जगदीश्वर के दूत, संदेश या ज्ञान को प्राप्त कराने हारे (यमस्य) सब के नियन्ता वायु या ईश्वर के (योनौ) प्रकट होने के स्थान या अन्तरिक्ष में (शकुनम्) शक्ति से सम्पन्न, विमानवत् ( भुरण्युम् ) भ्रमणशील या सब के पालन-पोषण करने हारे (त्वा) तुझको ( यत् ) जो ( अभि अचक्षत ) सर्वत्र देखते हैं। आनन्दमय ब्रह्म आत्मा के नाना पक्षों का विवरण देखो तैतिरीय उप० ( आनन्द-वल्ली अनु० १ से ६ तक ) वहां इस शकुन के पक्षों और पुच्छ आदि का नाना रूप से प्रदर्शन कराया है।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[३२१] ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्वि सीमतः सुरुचो वेन आवः।
स बुध्न्या उपमा अस्य विष्ठाःसतश्च योनिमसतश्च वि वः ॥९

( ऋग्वेदेनास्ति ) अथर्व० ५ । ६ । १ ॥ अथर्व० ४ । १ । १ ॥

भा०—(वेनः)ज्ञानवान्, तेजस्वी, परमात्मा (प्रथमम्)सबसे प्रथम ( जज्ञानम् ) प्रादुर्भूत या प्रकट होते हुए (ब्रह्म) बृहदाकार ब्रह्माण्ड को (अतः पुरस्ताद् सीम्)इस समस्त संसार की रचना के पूर्व ही(सु-रुचः) उत्तम कान्तियों का ( वि आवः) पुञ्ज बनाकर प्रकट करता है। (सः) वह परमात्मा ( बुध्न्याः ) आकाश में उत्पन्न हुए ( अस्य उपमाः ) उसके ही सदृश ( वि-ष्ठाः ) विशेष रूप से स्थिति करने हारे अनेक दिशाओं ब्रह्माण्डों को और ( सतः च )इस समस्त सत् रूप में प्रकट जगत् ( असतः च ) और अव्यक्त प्रकृति के ( योनिम् ) मूल आश्रय को भी ( वि वः ) वही प्रकट करता है।

[३२२] अपूर्व्या पुरुतमान्यस्मै महे वीराय तवसे तुराय।
विराप्शिने वज्रिणे शन्तमानि वचांस्यस्मै स्थविराय तक्षुः १०

ऋ० ६ । ३२ । १ ॥

भा०—विद्वान् लोग ( महे वीराय) बड़ेभारी वीर, (तवसे) बलवान्, (तुराय) वेगवान्, (विरप्शिने) महान्, ज्ञानवान्, (वज्रिणे)विघ्नों और उपद्रवों के निवारक, वज्र, बल के धारण करने वाले (स्थविराय) अचल कूटस्थ (अस्मै ) इस परमात्मा के लिये ( पुरु-तमानि) बहुत से ( अपूर्व्या ) उसको पूर्ण रीति से वर्णन करने हारे, अपूर्व ( वचांसि ) नाना वचन ( तक्षुः ) प्रकट करते हैं।

इति तृतीया दशतिः । नवमः खण्डः ॥

॥ दशतिः ४ ॥ ऋषिः-१, २, ४ तिरश्चीराङ्गिरसो द्युतानो मारुतो वा । ३ बृहदुक्थो

३२२—'वचांस्यासा स्थविराय तक्षम्' । ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

वामदेव्यः । ५ वामदेवो गौतमः । ६, ८ वसिष्ठो मैत्रावरुणः । ७ विश्वामित्रो गाथिनः । ९ गोरिवीतिः शाक्त्यः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः १—५, ७—९ विराट् त्रिष्टुप् । ६ त्रिपदा विराट् ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २

[३२३] अव द्रप्सो अंशुमतीमतिष्ठदीयानः कृष्णो दशभिः सहस्रैः ।

२ ३ २उ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २

आवत्तमिन्द्रः शच्या धमन्तमप स्नीहितिं नृमणा अधद्राः ॥१

ऋ० ८ । ९६ । १३ ॥ अथर्व० २० । १३६ । ७ ॥ 136

भा०—(द्रप्सः) द्रवणशील, गतिमान् (कृष्णः) विलेखन, संकर्षण या संन्निकर्ष करने हारा मुख्य प्राण वा वीर्यरस (दशभिः) अर्थों को प्रकाशित करने हारे (सहस्रैः) वेगवान् सहस्रों प्राणों सहित (इयानः) गति करता हुआ (अंशुमतीम्) व्यापनशील चेतना से युक्त चितिशक्ति का (अव अतिष्ठत्) आश्रय लेता है। (इन्द्रः) आत्मा (शच्या धमन्तम्) अपनी शक्ति द्वारा श्वास प्रश्वास लेते हुए (तम्) उसको (आवत्) प्राप्त होता है। (नृमणाः) सब नरों में मनन शक्ति रूप वह आत्मा (स्नीहितिम्) अवघात करते हुए उस प्राण को वह (अध अप द्राः) नीचे अंगों में भी प्रेरित करता है। अथवा चेतन आत्मा ही गर्भस्थ डिम्ब वा देह में रह कर उसके नाशक नाना कारणों को स्वतः दूर करता है। प्राण की गति को अपान तथा अन्यान्य अधोगामी स्थानों में प्रेरण करने और रोग नाश करने में आत्मा के प्रबल संकल्प ही कारण हैं। इस मन्त्र को सायण आदि भाष्यकारों ने कृष्ण नामक असुर को मारने की कथा गढ़ कर लगाया है, वह असंगत है। श्वास घात - कृष्ण

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र

[३२४] वृत्रस्य त्वा श्वसथादीषमाणा विश्वे देवा अजहुर्ये सखायः

३ १ २ ३ १ २ ३ २ २उ ३ १ २

मरुद्भिरिन्द्र सख्यं ते अस्त्वथेमा विश्वाः पृतना जयासि ॥ २ ॥ ऋ० ८ । ९६ । ७ ॥

३२३—'स्नेहितीर्नृमणा' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( वृत्रस्य ) आवरणकारी, इस तामस देह के (श्वसथाद्) श्वास-प्रश्वास से ( ईषमाणः ) गति करते हुए ( विश्वे देवाः ) सब देव-गण, मरुद्गण, मुख्य प्राण, चक्षु आदि (ये) जो (सखायः) मित्रवत् ( त्वा ) तुझको ( अजहुः ) छोड़ देते हैं, अन्तर्मुख न होकर बहिर्मुख हो जाते हैं, तो भी हे आत्मन् ! (ते सख्यम्) तेरा मैत्रीभाव(मरुद्भिः) उन प्राणों, इन्द्रियों से (अस्तु)बना ही रहता है। (अथ) इसी कारण (इमा) इन (विश्वाः) समस्त (पृतनाः) भरण-पोषण योग्य प्राणियों के देहों को तू ( जयासि ) अपने वश रखता है।

ईष् गतिहिंसादर्शनेषु, भ्वादिः। ईषं् उञ्छे, भ्वादिः। पृतना इति मनुष्यनाम, ( नि० २। ४। )।

३ १ २ ३ १ २र ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
[३२.] विधुं दद्राणं समने बहूनां युवानं सन्तं पलितो जगार।
३ १ २ ३ १ २ ३ २उ ३ २० ३ १ २र
देवस्य पश्य काव्यं महित्वाद्या ममार स ह्यः समान॥ ३॥
ऋ० १० । ५५ । ५ ॥ अथर्व० ९ । १० । ९ ॥

भा०—(विधुम्) विधमनशील, धौंकनी के समान विशेष रीति से शरीर में गति करने वाले, (समने)समान रूप से प्राण धारण करने के कार्य में(बहूनाम्)बहुतों को (दद्राणम्) गति देने वाले (युवानं सन्तम्) युवा, बलशाली होते हुए मुख्य प्राण को भी ( पलितः ) पुराण पुरुष, आत्मा (जगार) अपने भीतर लीन कर लेता है। (देवस्य) उस आत्म-देव के ( काव्यम् ) क्रान्तदर्शी विद्वान् के जानने योग्य, सूक्ष्म ज्ञान-सामर्थ्य को ( पश्य ) देख ( ह्यः ) जो भूत काल में ( समान ) निरन्तर जीवित रहा, ( सः अद्य ) वह आज ( महित्वा ) उस 'स्व' अपने महिमा या बड़े सामर्थ्य रूप में ( ममार ) अपने प्राण रूप को त्याग

३२५—१. यो ह्यः प्रातोऽद्य ममार सः ह्यः परेद्युः सम्यग् जीवति पुनर्जन्मान्तरे प्रादुर्भवतीत्यर्थः। सायणः॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

देता है, अर्थात् देह बन्धन त्याग कर परम पुरुष में ही लीन हो, मुक्त हो जाता है।

देखो स्पष्टीकरण उपनिषदों के अप्यय-प्रकरण, एकायन-प्रकरण और स्व-महिमा में संप्रतिपत्ति-प्रकरण।

परमेश्वर पक्ष में—(विधुम्) चन्द्र को जिस प्रकार पूर्ण हो जाने के बाद भी सूर्य अमावास्या में ग्रस लेता है उसी प्रकार (बहूनाम्) बहुत से प्राणों के बीच में सबसे अधिक (युवानं सन्तम्) युवा, अति बलवान् सत् स्वरूप (विधुं दद्राणम्) चन्द्र के समान आल्हादकारी एवं गतिशील आत्मा को (पलितः) सर्वव्यापक, पुराण परमेश्वर (जगार) अपने भीतर ले लेता है। (देवस्य) उस महान् परमेश्वर के बनाये (काव्यं पश्य) इस संसारमय ज्ञानस्वरूप कवि, विद्वान् परमेश्वर की बनाई रचना को देख कि (अद्य ममार) जो आज मरता है (सः) फिर दूसरे दिन वह (समान) प्राणधारी होकर जीता है। अर्थात् पुनः जन्म लेता है। और जो ही जगत् अब नष्ट होता है वह पुनः बनता है।[1]

देखो अथर्ववेद पलित सूक्त। का० ६ । ९ । १ ॥

[३२६] त्वं ह त्यत् सप्तभ्यो जायमानोऽशत्रुभ्यो अभवः शत्रुरिन्द्र गूढे द्यावापृथिवी अन्वविन्दो विभुमद्भ्यो भुवनेभ्यो रणं धाः ॥४

ऋ० ८ । ९६ । १६ ॥ अथर्व० २० । १३९ । १० ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (त्वं ह) तू ही (जायमानः) प्रकट होते समय (त्यत्-सप्तभ्यः) उन सातों (अशत्रुभ्यः) कभी न सोने हारे, निरन्तर चलने वाले शीर्षण्य प्राणों का (शत्रुः) एकमात्र सुलाने हारा, अपने में लीन करने हारा या शातयिता, उनके वेग को कम करने वाला, अथवा उनको इन्द्रियरूप में शिरोदेश में फोड़कर बनाने वाला (अभवः) है। और उसके बाद तू ही (गूढे) गुहा या बुद्धि में स्थित (द्यावा-

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

पृथिवी) अन्तरिक्ष एवं सूर्य और पृथिवी के समान मूर्धाभाग और शेष शरीरभाग को (अनु अविन्द ) प्राप्त करता है। और ( विभुमद्भ्यः ) सत्तावान्, बलवान् (भुवनेभ्यः) प्राणों से (रणम्) रमण, विनोद, आनन्द की मात्रा स्वयं (धाः) धारण करता है, अर्थात् भोग करता है।

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[३२७] मेडिं न त्वा वज्रिणं भृष्टिमन्तं पुरुधस्मानं वृषभं स्थिरप्स्नुम्
३ २र ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
करोष्यर्यस्तरुषीर्दुवस्युरिन्द्र द्युक्षं वृत्रहणं गृणीषे ॥ ५ ॥

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! (दुवस्युः ) परिचर्या, सेवा की इच्छा करने हारा तू (अर्यः) अपनी गतिशील इन्द्रियों को ( तरुषीः ) पदार्थों या भोग्य विषयों तक चले जाने योग्य ( करोषि ) कर लेता है। इस कारण मैं ( मेडिं न) मेल करने हारे, योगी के समान (वज्रिणम् वर्जन करने वाले, बल, वैराग्य द्वारा सब पदार्थों के ज्ञानपूर्वक संग त्याग से सम्पन्न, (भृष्टिमन्तम्) इन्द्रियों को आश्रय देने हारे ( वृषभम् ) सबसे श्रेष्ठ, ( स्थिरप्स्नुम्) कूटस्थ अचल, नित्य, ध्रुव (द्युक्षम्) प्रकाशस्वरूप ( वृत्र-हणम् ) तमःस्वरूप देहबन्धन को नाश करने हारे ( त्वा ) तेरी मैं ( गृणीषे ) स्तुति करता हूं।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३२८] प्र वो महे महे वृधे भरध्वं प्रचेतसे प्र सुमतिं कृणुध्वम्
२ ३ १ २र १ ३ २
विशः पूर्वीः प्र चर चर्षणिप्राः ॥ ६ ॥ ऋ० ७ । ३१ । १० ॥

भा०—( वः ) आप लोग ( महे वृधे ) महिमा से बढ़ने वाले (महे) बड़े भारी आत्मा के लिये (प्र भरध्वम्) उत्तमरूप से हव्य पदार्थ अन्न और ज्ञान का संग्रह करो (प्र-चेतसे) उत्कृष्ट ज्ञानसम्पन्न आचार्य, आत्मा या परमेश्वर के निमित्त (प्र-सुमतिम्) उत्तम २ विचार या उत्तम मनन (कृणुध्वम्) किया करो। हे (इन्द्र) आत्मन् ! (चर्षणि-प्राः) विद्वानों

३२८–'प्र वो महे महिवृधे' 'प्र चर', इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

को ज्ञान से पूर्ण करनेहारा तू ( पूर्वीः विशः ) पालन करनेहारी श्रेष्ठ धर्मात्मा प्रजाओं के पास (प्र चर) उत्तम रूप से आओ, प्राप्त होओ।

३ १ २ ३ १ २ ३ १ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
३२९] शुनं हुवेम मघवानमिन्द्रमस्मिन् भरे नृतमं वाजसातौ।
३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
शृण्वन्तमुग्रमूतये समत्सु घ्नन्तं वृत्राणि सञ्जितं धनानि॥७

ऋ० ३। ३०। २२॥

भा०—( अस्मिन् ) इस ( भरे ) भरण पोषण करने हारे (वाजसातौ ) अन्न और ज्ञान के साधन कार्य में (शुनम् ) ज्ञानसम्पन्न, सर्वव्यापक, सुखस्वरूप, ( मघवानम् ) ऐश्वर्यसम्पन्न, (नृतमम्) सबसे उत्तम नेता,(शृण्वन्तम्)सबकी प्रार्थनाओं को सुनने हारे,(उग्रम्)दुष्टों के प्रति उग्र स्वभाव वाले, ( समत्सु ) संग्रामों और उत्सवों में(वृत्राणि) उपद्रवकारियों विघ्नों को ( घ्नन्तम् ) नाश करने हारे, ( धनानि) नाना विभूतियों को (संजितम्) स्वयं जीतने हारे ( इन्द्रम् ) ऐश्वर्यवान् राजा के समान ( समत्सु ) योगज हर्षों या आनन्द प्राप्ति के अवसरों में (वृत्राणि घ्नन्तम्) आवरणकारी तामस भावों, व्युत्थान कारणों का नाश करने वाले और (धनानि सं-जितम्) ऐश्वर्यों पर विजय करने वाले आत्मा और परमेश्वर को ( हुवेम ) हम स्मरण करें, पुकारें।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३३०] उदु ब्रह्माण्यैरत श्रवस्येन्द्रं समर्ये महया वसिष्ठ।
१ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
आ यो विश्वानि श्रवसा ततानोपश्रोता म ईवतो वचांसि॥८

ऋ० ७। २३। १॥

भा०—हे (वसिष्ठ) वायु ! या विद्वन् ! (श्रवस्या)ज्ञान की प्राप्ति के लिये (ब्रह्माणि) वेदमन्त्रों का (उद् ऐरत ) उच्चस्वर से पाठ करो। ( समर्ये ) यज्ञ आदि विद्वानों की संगति में ( इन्द्रम् ) उस परमात्मा की ( महय ) उपासना कर ( यः ) जो ( श्रवसा ) अपने सामर्थ्य से

३२९—'धनानाम्' ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(विश्वानि) समस्त ब्रह्माण्डों को (आ ततान) रचता है और (यः) जो (मे) मुझ (ईवतः) ज्ञानी उपासक, तेरे समीप आये शरणागत भक्त पुरुष के (वचांसि) वचनों को (उपश्रोता) समीपतम होकर श्रवण करता है।

३ १र २र ३ १र २र ३ १ २र ३ १ २र
[३३१] चक्रं यदस्याप्स्वा निषत्तमुतो तदस्मै मध्विच्छद्यात्।
३ १ २र ३ २र ३ २ ३ १ २र ३ १ २
पृथिव्यामतिषितं यदूधः पयो गोष्वदधा ओषधीषु ॥ ६ ॥

ऋ० १० । ७३ । ९ ॥

भा०—(अस्य) इस परमेश्वर का (यद्) जो (चक्रम्) सृष्टिक्रम (अप्सु) प्रजाओं व प्रकृति परमाणुओं में (आ निषत्तम्) विद्यमान है (उत उ) और (अस्मै) इस सृष्टिचक्र के लिये (मधु इत) विशेष मधुर, अन्नादि जीवनरस को ही (चच्छद्यात्) गुप्तरूप से रखता है और (यद्) जो (ऊधः) ऊपर उठा हुआ रस का भण्डार, समुद्र, मेघ और पर्वत (पृथिव्याम्) इस पृथिवि पर (अति-सितम्) खूब बलपूर्वक बंधा हुआ है उससे ही वह (गोषु) गौओं पृथिवियों, भूमियों, इन्द्रियों में और (ओषधीषु) ओषधियों में (पयः) पान करने योग्य, पोषक रसको (अदधाः) आधान करता, धारण करता है।

अन्न से प्राणिगण, मेघों से अन्न, यज्ञ से मेघ कर्म से यज्ञ, ब्रह्मसे कर्म, अक्षर से ब्रह्म, आत्मा) ऐसा 'चक्र' है. देखो (गी० अ० ३।१४,१५)

इति चतुर्थी दशतिः । दशमः खण्डः ॥

॥ दशतिः ४ ॥ ऋषिः—१ अरिष्टनेमिस्तार्क्ष्यः । २ भरद्वाजो बार्हस्पत्य गर्गो वा भारद्वाजः । ३ वसुक्रुद्वा वासुक्रो विमदो वा ऐन्द्रः । ४—६, ६, वामदेवो गौतमः । ७ विश्वामित्रो गाथिनः । ८ रेणुर्वैश्वामित्रः । १० गोतमो राहूगणः ॥

देवता—१—७, ६, १० इन्द्रः । ७ पर्वतेन्द्रौ ॥

त्रिष्टुप् ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[३३२] त्यमू षु वाजिनं देवजूतं सहोवानं तरुतारं रथानाम्।
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २३ १ २ ३ १ २
अरिष्टनेमिं पृतनाजमाशुं स्वस्तये तार्क्ष्यमिहा हुवेम ॥१॥
ऋ० १०। १७८। १॥

भा०—हम लोग (त्यम्) उस (वाजिनम्) ज्ञान वेग, कर्म से युक्त, (देवजूतम्) देवों, विद्वानों और इन्द्रियों से पूजित, तर्पित (सहोवानम्) सहनशीलता एवं बल से युक्त, (रथानां तरुतारम्) इन रथरूप देहों वा गतिशील नक्षत्रों और ग्रह, उपग्रहों को गति तथा परस्पराकर्षण की अद्भुत व्यवस्था द्वारा चलाने हारे, (अरिष्ट-नेमिम्) शुभ मार्ग में सबको नियम में संचालन करने हारे, (पृतनाजम्) सब मनुष्य प्रजाओं के भीतर प्रकट होने वा उनको प्रेरणा देने हारे, (आशुम्) सर्वत्र व्यापक या कर्मफल के दाता या भोक्ता (तार्क्ष्यम्) अत्यन्त वेगवान् या व्यापक परमात्मा और आत्मा का (इह) यहां इस अन्तःकरण में (आ हुवेम) आह्वान करते हैं।

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[३३३] त्रातारमिन्द्रमवितारमिन्द्रं हवेहवे सुहवं शूरमिन्द्रम्।
३ २उ ३ २ ३ १ २र ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
हुवे नु शक्रं पुरुहूतमिन्द्रमिदं हविर्मघवा वेत्विन्द्रः ॥ २ ॥
ऋ० ६। ४७। ११।

भा०—(त्रातारम् इन्द्रम्) अन्नादि से पालक वा आगत भयों से बचाने वाले परमेश्वर को, (अवितारम् इन्द्रम्) रक्षक ईश्वर को और यज्ञों, उपासनाओं से (सु-हवम्) सुख से स्तुतियोग्य, या सुगमता से स्मरण करने योग्य, (शूरम्) वीर्यवान्, (इन्द्रम्) परमात्मा को, (शक्रम्) शक्तिमान्, (पुरु-हूतम्) इन्द्रियों या प्रजाओं से पूजित, (इन्द्रम्) परमात्मा और आत्मा की (नु) ही (हुवे) मैं स्तुति करता हूं। (इदं

३३२—तूर्णमश्नुते इति तार्क्ष्यः। तार्क्ष्य इति अश्वनाम। नि० १। १४॥
३३३—'शूरमिन्द्र', 'ह्वयामि शक्र', 'धात्विन्द्रः', इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

हविः ) इस योग्य स्तुति को ( मघवा ) वह ऐश्वर्ययुक्त प्रभु ( इन्द्रः ) आत्मा ( वेतु ) स्वीकार करे ।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ १ २

[३३४] यजामह इन्द्रं वज्रदक्षिणं हरीणां रथ्यां ३ विव्रतानाम् ।

१ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २

प्र श्मश्रुभिर्दोधुवदूर्ध्वधा भुवद् वि सेनाभिर्भयमानो वि राधसा ।३

ऋ० १० । २३ । २ ॥

भा०—(वज्र-दक्षिणम्) विघ्नों और पापों के निवारण करने के कार्य में चतुर, ( वि-व्रतानाम् ) निकम्मे या विपरीत कर्मों में जाने वाले ( हरीणाम् ) इन्द्रियों के ( रथ्याम् ) उत्तम सारथी ( इन्द्रम् ) आत्मा की हम (यजामहे) उपासना करते हैं । वह (श्मश्रुभिः[१])शरीर में व्याप्त शिराओं द्वारा सबको ( दोधुवद् ) गति देता हुआ ( ऊर्ध्वधाः ) सब से उच्च ( भुवद् ) रहता हुआ, सेनापति के समान ( सेनाभिः ) अपनी त्रासकारिणी सेनाओं, के समान बन्धनरज्जुओं द्वारा (भयमानः ) भय-भीत करता हुआ, ( राधसा) धनादि ऐश्वर्य से (वि भुवद्) विशेष रूप से विविध सामर्थ्यवान् होता है ।

भयानक ( भीम ) और मनोहर (क्रान्त) गुणों से राजा के समान परमेश्वर भी शक्ति और ऐश्वर्य से सबको भयप्रद और सेव्य भी है ।

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २

[३३५] सत्राहणं दाधृषिं तुम्रमिन्द्रं महामपारं वृषभं सुवज्रम् ।

३ २ ३ १ २र ३२उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

हन्ता यो वृत्रं सनितोत वाजं दाता मघानि मघवा सुराधाः ॥४॥

ऋ० ४ । १७ । ८ ॥

भा०—(सत्राहणम्)सब विघ्न और उपद्रवों के नाशक (दाधृषिम्) सबको दबाने वाले (तुम्रम्) सबके प्रेरक. (अपारम्) अपार, (वृषभम् ) सबसे श्रेष्ठ, ( सु-वज्रम् ) उत्तम वज्र को धारण करने हारे, ( महाम्)

---

३३४—'रथ्यं विव्रतानाम्', 'प्र श्मश्रुदो,' 'ध्वर्धथाभूद्' 'द्रवमानो' इति ऋ० ।

१. श्मनि शरीरे शेरत इति श्मश्रवः सिराः । श्म शरीरं निरु० ३।१।५।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

बड़े भारी और (यः वृत्रहन्ता) जो वृत्ररूप अज्ञान को मारता और (उत वाजं सनिता) ज्ञान और अन्न का विभाग कर देनेहारा, (सु-राधाः) उत्तम साधनों और धनों से सम्पन्न या उत्तमरूप से आराधन करने योग्य (मघानि दाता) ऐश्वर्यों और कर्मफलों को देनेहारा है उसको (इन्द्रम्) 'इन्द्र' कहो, जानों।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३३६] यो नो वनुष्यन्नभिदाति मर्त्त उगणा वा मन्यमानस्तुरो वा
३ २ ३ १२ २२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
क्षिधी युधा शवसा वा तमिन्द्राभी ष्याम वृषमणस्त्वोताः ॥५॥

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(यो मर्त्तः) जो मनुष्य (वनुष्यन्) मारने की इच्छा से (नः अभि दाति) हम पर प्रहार करता है। (उगणा वा) या अपने को बहुतसे योद्धाओं सहित बलवान्, (तुरो वा) या आवेश में आया हुआ, या अतिहिंसक, शस्त्रसम्पन्न (मन्यमानः) मानता हुआ (क्षिधी[1]) प्राणविनाशक, क्षयकारी (युधा) हथियार से (शवसा वा) या बल से हमारे प्रति (अभि दाति) आता और प्रहार करता है, हे परमेश्वर ! सेनापते ! (त्वोताः) हम तेरे से रक्षित होकर (वृषमणः) खूब पुष्ट, बलवान् होकर (तम्) उस दुष्ट के प्रति (अभि स्याम) मुकाबले पर डट जांय और उसे पराजित करें।

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३३७] यं वृत्रेषु क्षितयः स्पर्धमाना यं युक्तेषु तुरयन्तो हवन्ते।
१ २२ ३ २ ३ १ २२ ३ १ २२ ३ १ २ ३ १२ २२
यं शूरसातौ यमपामुपज्मन् यं विप्रासो वाजयन्ते स इन्द्रः ॥६॥

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(यम्) जिसको (वृत्रेषु) उपद्रव और विप्लवों के अवसर पर या ज्ञान के आवरण करनेहारे कारणों के उपस्थित होने पर (क्षितयः)

३३६—१. क्षयो धीयतेऽनेन। तृतीयैकवचनस्य पूर्वसवर्णः । सा० । म० स्वा० । 'क्षिध उपक्षपये । मा० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

देश निवासी प्रजाएं और देह की इन्द्रियां (स्पर्द्धमानाः) एक दूसरे से बढ़ने की इच्छा करने हारी ( हवन्ते ) स्तुति करती हैं, ( यम्) जिसको ( युक्तेषु ) संग्रामों में या योगक्रियाओं में योगरत पुरुषों के बीच ( तुरयन्तः ) परस्पर हिंसा करते हुए या व्युत्थान दशाओं पर या विक्षेपों पर विजय करते हुए साधक ( हवन्ते ) स्मरण करते हैं। ( यं शूर-सातौ ) जिसे शूरवीरों के संग्राम में स्मरण किया जाता है। (यम् अपासु)जिस को आप्त प्रजाओं के बीच में पुकारा जाता है और ( यम् उपज्मन ) जिसको भूमि पर वृष्टि अन्न आदि लाभ के लिये याद किया जाता है और (यं विप्रासः)जिसको ज्ञान के अभिलाषी विद्वान् लोग (वाजयन्ते) स्तुति करते हैं वस्तुतः ( स इन्द्रः ) वह इन्द्र है।

१ २ ३ १ २र ३ २उ ३ १ २ २ ३ १ २
[३३८] इन्द्रापर्वता बृहता रथेन वामीरिष आवहत सुवीराः ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
वीतं हव्यान्यध्वरेषु देवा वर्धेथां गीर्भिरिडया मदन्ता ॥७॥

ऋ० ३ । ५३ । १ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! और हे ( पर्वत ) सबको पूरण, पालन और तृप्त करने हारे परमेश्वर ! आप दोनों (बृहता रथेन)बड़े रथ या रमण साधन के द्वारा (सु-वीराः) उत्तम वीर्यसम्पादक या उत्तम सन्तानजनक,(वामीः) मनोहर (इषः) अन्नादि भोग्य पदार्थ (आ वहतम्) प्राप्त कराओ। हे (देवा) दोनों दानशील देवो ! (अध्वरेषु) यज्ञ आदि हिंसारहित जीवोपकारी कार्यों में ( हव्यानि) आदान योग्य पदार्थों को (वीतम्) स्वीकार करो। ( गीर्भिः ) वेदवाणियों द्वारा और (इडया) अन्न और वाणी से के उत्तम अंशों से (मदन्ता) प्रसन्न, तृप्त होते हुए ( वर्धेथाम् ) पुष्ट होओ। अध्यात्म पक्ष में—इन्द्र=आत्मा और पर्वत= शरीर, आधिभौतिक में इन्द्र=सूर्य, पर्वत=मेघ या विद्युत और पर्वत।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
[३३९] इन्द्राय गिरो अनिशितसर्गा अपः प्रैरयत् सगरस्य बुध्नात्।
१ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
यो अक्षेणेव चक्रियौ शचीभिर्विष्वक्तस्तम्भ पृथिवीमुत द्याम् ॥ ८ ॥ ऋ० १० । ८९ । ४ ॥

भा०—जो परमेश्वर (सगरस्य बुध्नात्) अन्तरिक्ष के प्रदेश या पेन्दा से मेघ के समान (अपः प्रैरयत्) जलों को नीचे वर्षण करता है और (यः) जो (अक्षेण) धुरे के बल पर स्थिर (चक्रियौ इव) दो चक्रों के समान (शचीभिः) अपनी शक्तियों से (पृथिवीम् उत द्याम्) पृथिवी और द्यौलोक को (तस्तम्भ) थामे हुए है। उस (इन्द्राय) सर्वशक्तिमान् ईश्वर के लिये (अनिशित-सर्गाः) अखण्डित रचना वाली (गिरः) वेदवाणियां उसीकी स्तुति करती हैं।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[३४०] आ त्वा सखायः सख्या ववृत्युस्तिरः पुरू चिदर्णवाँ जगम्याः।
३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २र
पितुर्नपातमादधीत वेधा अस्मिन् क्षये प्रतरां दीद्यानः ॥ ९ ॥
ऋ० १० । १० । १ ॥

भा०—हे इन्द्र ! (सखायः) तेरे समान ख्याति चाहने वाले, तेरे स्नेही (सख्या) मित्रभाव से (त्वा) तुझको (आ ववृत्युः) प्रेम करते हैं या अपनाते हैं। तू (तिरः) तिर्यग् योनियों में (पुरु) इन्द्रियों या प्रजाओं में (चिद्) चेतनावान् होकर (अर्णवान्) देहों में (जगम्याः) प्रविष्ट है, इनको प्राप्त है। तू (अस्मिन् क्षये) इस निवासयोग्य लोक या देह में (प्र-तराम्) अति उत्तम प्रकार से (दीद्यानः) प्रकाशमान होता हुआ (वेधाः) ज्ञान स्वरूप होकर हे प्रभो ! (पितुः न) सबके पालन करने

३३९—'प्रैरय' 'चक्रिया' इति ऋ०
३४०—"ओ चित्सखायं सख्या ववृत्यां तिरः पुरू चिदर्णवं जगन्वान्। पितुर्नपातमादधीत वेधा अधि क्षमि प्रतरं दीध्यानः"। इति ऋ०।

१. यमी ऋषिः, ऋग्वेदे।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



हारे पिता परमेश्वर के समान ( पातम् ) हमारी रक्षा ( आदधीत ) कर। इन्द्रियों का आत्मा के प्रति, प्रजा का राजा या परमेश्वर के प्रति कथन है।

२ ३१ २ ३२उ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[३४१]को अद्य युङ्क्ते धुरि गा ऋतस्य शिमीवतो भामिनो दुर्हृणायून्
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ २ ३ १ २
आसन्नेषामप्सुवाहो मयोभून् य एषां भृत्यामृणधत् स जीवात्॥१०

ऋ० १ । ८४ । १६ ॥

भा०—(अद्य) वर्त्तमान में ( ऋतस्य ) इस गतिमान् जीवित देह-रूप रथ के (धुरि) धुरा में ( शिमीवतः) कामना वा क्रिया करने हारे (भामिनः) आवेश से युक्त, (दुः हृणायून्) दुःशील, (अप्सुवाहः) अपने अभिलषित पदार्थों में शरीर को लेजाने वाले, (मयोभून ) सुख उत्पन्न करनेहारे, (गाः ) बैलों के समान, इन्द्रियों को (कः ) कौन ( युङ्क्ते) लगाता है ? ( एषां आसन् ) इनके मुख में ( यः) जो (एषाम्) इनकी (भृत्याम्) भरण पोषण सामग्री को (ऋणधत) उत्तम रूप से देता है और उनका पालन पोषण करता है ( सः ) वह ही ( जीवात् ) जीवन धारण करता है।

इति पञ्चमी दशतिः । एकादशः खण्डः ।

॥ दशतिः ६ ॥ ऋषिः—१ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । २ जेता माधुच्छन्दसः । ३, ६ गौतमो राहूगणः । ४ अग्निर्भौमः । ५, ८ तिरश्चीराङ्गिरसः । ७ नीपातिथिः काण्वः । ९ विश्वामित्रो गाथिनः । १० शंयुर्बार्हस्पत्यः ॥ इन्द्रो देवता ॥ अनुष्टुप ॥

३४१—'आनश्रिपूर्हृणस्वनो' इति ऋ० ।

अथवा ( पुरु नित्न अर्णवान् स्मां आ जगन्थाः ) तू बहुत २ दया का सागर होकर भक्त जनों को प्राप्त होता है।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
[३४२] गायन्ति त्वा गायत्रिणोऽर्चन्त्यर्कमर्किणः ।
३ १ २ ३ २ ३ १ २
ब्रह्माणस्त्वा शतक्रत उद्वंशमिव येमिरे ॥ १ ॥
निः ५-५ ऋ० १।१०।१॥

भा०—हे शतक्रतो ! (त्वा) तुझको लक्ष्यकर ( गायत्रिणः ) गान करनेहारे उद्गाता, सामगायक (गायन्ति ) गान करते हैं । ( अर्किणः ) ऋग्वेदी विद्वान् (त्वा अर्चन्ति ) वेदमन्त्रों द्वारा तेरे गुणगान करते हैं । (ब्रह्माणः) और अथर्ववेद या चारों वेदों के विद्वान् ब्रह्मा लोग ( त्वा ) तुझको (वंशम् इव)अपने वंशधर, या प्रथम पुरुषों ध्वज-दण्ड के समान (उद् येमिरे ) उठाते, उन्नत करते, उच्चकोटि पर मानते हैं ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३४३] इन्द्रं विश्वा अवीवृधन्त्समुद्रव्यचसं गिरः ।
३ १ २ ३ १ २ १ २ २ ३ २ ३ १ २
रथीतमं रथीनां वाजानां सत्पतिं पतिम् ॥ २ ॥
यजु: १२.२६ ऋ० १। ११।१।

भा०—(विश्वाः गिरः) समस्त वेदवाणियां (समुद्र-व्यचसम् ) आकाश के समान सर्वत्र व्यापक, ( रथीनां रथीतमम् ) महारथियों में सर्वश्रेष्ठ महारथी के समान देहधारियों में सब से विराड् देह, ब्रह्माण्ड को धारण करनेहारे, सबके प्रेरक, (वाजानाम्) सब ज्ञानवान् पुरुषों के (सत्पतिम् ) सच्चे स्वामी, या सज्जनों के पालक और ( पतिम् ) सबके पालक ( इन्द्रम् ) परमेश्वर को ( अवीवृधन् ) बड़ा कहती हैं, उसकी महिमा को बढ़ाती हैं ।

३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[३४४] इममिन्द्र सुतं पिब ज्येष्ठममर्त्यं मदम् ।
३ १ २ ३क २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २
शुक्रस्य त्वाभ्यक्षरन् धारा ऋतस्य सादने ॥ ३ ॥
ऋ० १ । ८४ । ४ ॥

भा०—हे इन्द्र ! (इमम्) इस(अमर्त्यम्)मरणधर्मा पुरुषों को प्राप्त न होने वाले, या कभी नष्ट न होने वाले, दिव्य,(ज्येष्ठम्)सब से उत्कृष्ट,

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



(मदम्) आनन्दस्वरूप, (सुतम्)योगज ज्ञानसम्पन्न रस को (पिब) पान कर। (ऋतस्य) सत्य ज्ञान के (सादने) उत्पन्न होने की स्थिति में (शुक्रस्य) शुद्धस्वरूप, शुक्र, कान्ति की (धाराः) धारणाशक्ति, धारा या प्रवाह (त्वा) तेरे प्रति (अभि अक्षरन्) बहते हैं।

पतंजलि ने योगसूत्र में स्पष्ट लिखा है–'निर्विचारवैशारद्ये अध्यात्मप्रसादः'। जिस पर व्यासदेव ने लिखा है "अशुद्ध्यावरणमलापेतस्य प्रकाशात्मनो बुद्धितत्त्वस्य रजस्तमोभ्यामनभिभूतः स्वच्छः स्थितिप्रवाहो वैशारद्यम्। यदा निर्विचारस्य समाधेर्वैशारद्यमिदं जायते तदा योगिनो भवति अध्यात्मप्रसादः। भूतार्थविषयः क्रमाननुरोधी स्फुटः प्रज्ञालोकः'। ऋतंभरा तत्र प्रज्ञा। (पात० सू०) तस्मिन् समाहितचित्तस्य या प्रज्ञा जायते तस्या 'ऋतंभरा' इति संज्ञा भवति। अन्वर्था च सा। नच तत्र विपर्यासज्ञानगन्धोऽपि।।" इसी प्रकार ऐतरेय उप० में भी लिखा है। अर्थात् निर्मल चित्त होजाने पर स्वच्छ स्थिति प्रवाह होजाता है तब योगी के सत्यज्ञान का प्रज्ञा-नयन खुल जाता है।

१ २ ३२उ ३ १ २
[३४५] यदिन्द्र चित्र म इह नास्ति त्वादातमद्रिवः।
२ ३ १ २ ३ १ २
राधस्तन्नो विदद्वस उभया हस्त्याभर ॥ ४॥

ऋ० ५। ३९। १॥

भा०—हे (अद्रिवः)सब अन्धकारों को दूर करनेहारे इन्द्र! (मे) मेरा (इह) इस संसार में (यद्) जो (त्वादातम्) तेरे से दानरूप में मुझे प्राप्त करने योग्य(नास्ति) नहीं है (तद् राधः) वह धन या सिद्धि है (चित्र) पूजनीय! हे (विदद्वसो) विद्वानों के एकमात्र प्राणस्वरूप! (नः) हमें (उभया हस्त्या भर) दोनों हाथों से, दिल खोलकर दे।

३४५—'यदिन्द्र चित्र मेह नास्ति' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २र ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[३४६] श्रुधी हवं तिरश्च्या इन्द्र यस्त्वा सपर्यति ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
सुवीर्यस्य गोमतो रायस्पूर्धि महाँ असि ॥ ५ ॥
ऋ० ८ । ९५ । ४ ॥

भा०—हे इन्द्र ! ( यः ) जो ( त्वा ) तुझे ( सपर्यति) उपासना करता है उस (तिरश्च्याः)पूर्ण रूप से शरीर में गति करनेहारे प्राण या पारंगत, ज्ञानी साधक की (हवम्) स्तुति को (श्रुधि ) श्रवण कर, स्वीकार कर । हे इन्द्र ! तू ( महान् असि) बड़ा है, इसलिये (सु-वीर्यस्य) उत्तम वीर्यसम्पन्न (गोमतः) पशु एवं इन्द्रिय और वाणी आदि से युक्त (रायः) धनों और ज्ञानों से हमें भर दे ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३४७] असावि सोम इन्द्र ते शविष्ठ धृष्णवा गहि ।
१ २ ३ २उ ३ २ ३ २ ३ १ २
आ त्वा पृणक्त्विन्द्रियं रजः सूर्यो न रश्मिभिः ॥ ६ ॥
ऋ० १ । ८४ । १ ॥

भा०—हे इन्द्र ! (ते) तेरे लिये (सोमः)सोम, ऐश्वर्य और ज्ञानानन्द ( असावि ) उत्पन्न किया जाता है । हे ( शविष्ठ ) अति बलिष्ठ ! हे ( धृष्णो ) सबको पराभ्त करनेहारे ! ( आगहि ) आ, समीप आ ( इन्द्रियम् ) यह इन्द्रिय और चित्त अथवा तेरी विभूति या ऐश्वर्य ( त्वा ) तुझको ( सूर्यः न ) सूर्य जिस प्रकार ( रश्मिभिः ) अपनी रश्मियों से (रजः) इस ब्रह्माण्ड को पूर देता है उसी प्रकार (आ पृणक्तु ) सब ओर से भर दे ।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[३४८] एन्द्र याहि हरिभिरुप कण्वस्य सुष्टुतिम् ।
३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ ३ ३ १ २
दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ॥ ७ ॥
ऋ० ८ । ३४ । १ ॥

भा०—हे इन्द्र ! अपने (हरिभिः) ज्ञान प्राप्त करानेहारे साधनों, इन्द्रियों से (कण्वस्य)कणों से संचित इस देह, या देही, या प्रज्ञावान् आत्मा की (सु-स्तुतिम् ) उत्तम स्तुति या उपभोग को (उप आयाहि )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

प्राप्त कर और भोग कर। हे (दिवावसो) अपने तेज से प्राणरूप होकर बसनेहारे जीव ! (अमुष्य) उस तेरे (दिवः) इस द्यौलोक को (शासतः) शासन करनेवाले जगदीश्वर के (दिवम्) दिव्य, कान्तिमान् प्रभु को (यय) चला जा, प्राप्त कर।

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[३४९] आ त्वा गिरो रथीरिवास्थुः सुतेषु गिर्वणः।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २
अभि त्वा समनूषत गावो वत्सं न धेनवः ॥ ८ ॥

ऋ० ८। ९५। १॥

भा०—हे गिर्वणः ! वेदवाणियों द्वारा ज्ञान करने योग्य (सुतेषु) योगसाधनों में, यज्ञों में (गिरः) वेदवाणियां (रथीःइव) वेगवान् रथारोहियों के समान (त्वा अस्थुः) तेरे ही प्रति आती हैं। (गावः) वे वेदवाणियां (धेनवः वत्सं न) गौएं जैसे अपने बछड़े के प्रति आती हैं उसी प्रकार (त्वा अभि सम् अनूषत) तेरी ही प्रत्यक्षरूप से स्तुति करती हैं।

२ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[३५०] एतो न्विन्द्रं स्तवाम शुद्धं शुद्धेन साम्ना।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
शुद्धैरुक्थैर्वावृध्वांसं शुद्धैराशीर्वान् ममत्तु ॥ ६ ॥

ऋ० ८। ९५। ७॥

भा०—हे विद्वानो ! आप लोग (आ इत) आओ, (नु) और (शुद्धं इन्द्रम्) विद्या और तप से पवित्र (शुद्धेन साम्ना) स्वरसंस्कारों से शुद्ध सामगान द्वारा (शुद्धैः उक्थैः) पवित्र ऋग्वेद के मन्त्रों द्वारा (वावृध्वांसम्) महिमा से बड़े (इन्द्रम्) परमेश्वर को (स्तवाम) हम सब, स्तुति करें। (शुद्धः) शुद्धिजनक तपों और कर्मों से यह (आशीर्वान्) शुभ आशीर्वादों से युक्त होकर (ममत्तु) आनन्द प्रसन्न रहे।

३५०—'शुद्ध आशीर्वान्' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२　३१　२३　१　२३　२　३२३　१२
[३५१] यो रयिं वो रयिन्तमो यो द्युम्नैर्द्युम्नवत्तमः ।
१२　३　१　२र३१　२　३　१　२
सोमः सुतः स इन्द्र तेऽस्ति स्वधापते मदः ॥ १ ॥
ऋ० ६ । ४४ । १ ॥

भा०—(यः) जो स्वयं (रयिंतमः) सबसे उत्तम ऐश्वर्यवान् है और (यः द्युम्नैः) जो कान्तियों, ओजों और ऐश्वर्यों से (द्युम्नवत्-तमः) अत्यन्त अधिक कान्तिसम्पन्न, ऐश्वर्यवान् है (सः) वह परमेश्वर (वः) आप लोगों को (रयिम्) जीवन, धन दे । हे परमेश्वर ! (हे स्वधापते) हे समस्त स्वयं अपने को धारण करने हारे जीवों के पालक ! (सुतः) तैयार किया हुआ (सोमः) सोम, ज्ञान, आनन्दरस या समस्त ऐश्वर्य ही (ते मदः) तेरे हर्ष का साधन (अस्ति) है ।

इति षष्ठी दशतिः । इति द्वादशः खण्डः ।

इति तृतीयोऽध्यायः ॥

---

## अथ चतुर्थोऽध्यायः

॥ दशतिः ७ ॥ ऋषिः—१ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । २ वामदेवो गौतमः शाक्तपूतो वा । ३ प्रियमेध आङ्गिरसः । ४ प्रगाथः काण्वः, । ५ श्यावाश्व आत्रेयः । ६ शंयुबार्हस्पत्यः । ७ वामदेवो गौतमः । ८ जेता माधुच्छन्दसः ॥ देवता—१—४, ६, ८ इन्द्रः । ५ मरुतः । ७ दधिक्रावा । अनुष्टुप् । गान्धारः ॥

१　२　३　१　२　३　१　२　३　१　२
[३५२] प्रत्यस्मै पिपीषते विश्वानि विदुषे भर ।
३　२　३　२　३　२　३　१　२
अरङ्गमाय जग्मयेऽपश्चाद्दघ्वने नरः ॥ १ ॥
ऋ० ६ । ४२ । १ ॥

भा०—(अस्मै पिपीषते) इस सोम पान करने की इच्छा वाले, (विश्वानि विदुषे) समस्त पदार्थों के जानने हारे, (अरं-गमाय) सर्व-

---

३५१—'यो रयिं वो' इति छ० ।
३५२—'दध्वने नरे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

व्यापक, ( अपश्चा दघ्वने ) कभी पीछे न जाने वाले, प्रत्युत सब के अग्रनेता, (नरः जग्मये ) मनुष्यों को सन्मार्ग पर ले जानेहारे परमेश्वर रूप नेता के लिये ( प्रति भर ) प्रतिदिन अपने आपको समर्पण कर ।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[३५३] आ नो वयो वयःशयं महान्तं गह्वरेष्ठाम्
३ १ २ ३ २ ३ ३ २उ ३ १ २
महान्तं पूर्विनेष्ठाम् । उग्रं वचो अपावधीः ॥ २ ॥

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(नः) हम लोग (वयःशयम्) जीवन भर को समाप्त करने हारे, कालरूप, (महान्तम्) बड़े भारी, (गह्वरेष्ठाम्) हृदयगुहा में स्थित, (वयः) जीवनप्रद, (वयःशयम्) जीवन भर में व्यापक बल को ( आ ) हमें प्रदान कर । और (पूर्विनेष्ठाम्) प्रारम्भ काल से संसार को नियम से चलाने हारे ( महान्तम् ) उस महान् परमेश्वर की हम स्तुति करते हैं । हे पुरुष ! (उग्रं वचः) उग्र, कठोर वचन को ( अप अवधीः ) आप दूर मार भगा और सौम्यगुण सीख के सब हृदयों में महान् प्रभु का आवास जानकर और उसी को समस्त संसार का व्यवस्थापक जान कर किसी को कठोर वाणी से मत सता ।

२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[३५४] आ त्वा रथं यथोतये सुम्नाय वर्तयामसि ।
३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
तुविकूर्मिमृतीषहमिन्द्रं शविष्ठ सत्पतिम् ॥ ३ ॥

ऋ० ८ । ६८ । १ ॥

भा०—( यथा ) जिस प्रकार से हम ( रथम् ) अपने इस रमण साधन=रथरूप देह को ( सुम्नाय ) उत्तम मनन करने योग्य ज्ञानरूप धन की प्राप्ति के लिये(आवर्त्तयामसि)पुनः २ धारण करते हैं,उसी प्रकार हे (शविष्ठ) बलवान् ! ( तुवि-कूर्मिम् ) नाना प्रकार के महान् कार्यों के सम्पादन करनेहारे ( ऋती-सहम् ) इन्द्रियों और दुःखदायी विषयों के

३५४—'इन्द्र शविष्ठ सत्पते' । इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

अभिभावक, (सत्पतिम्) सज्जनों के स्वामी, (त्वा) तुझ परमेश्वर को भी (आवर्त्तयामसि) बार २ अपने में धारण करते हैं। मोक्षार्थ ज्ञान-प्राप्ति के लिये जहां पुनः २ जन्म ग्रहण करना आवश्यक है वहां मोक्ष के लिये पुनः २ भगवदाराधन भी आवश्यक है।

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र
[३५५] स पूर्व्यो महोनां वेनः क्रतुभिरानजे।
३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
यस्य द्वारा मनुः पिता देवेषु धिय आनजे॥ ४॥
ऋ० ८। ६३। १॥

भा०—(सः) वह (वेनः) विद्वान् कान्तिमान् (महनाम्) पूजनीय पुरुषों में से भी (पूर्व्यः) सबसे पूर्व, पूजा के योग्य है जो (क्रतुभिः) कर्मों और ज्ञानों द्वारा (आनजे) सबको प्रेरित या प्रकट करता है। (यस्य द्वारा) जिसको साधन बनाकर (मनुः पिता) मननशील स्वामी, परमात्मा (देवेषु) विद्वान् पुरुषों में (धियः) अपनी बुद्धियों को (आनजे) प्रेरित करता है।

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ ३ २
[३५६] यदी वहन्त्याशवो भ्राजमाना रथेष्वा।
१ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
पिबन्तो मदिरं मधु तत्र श्रवांसि कृण्वते॥ ५॥
(ऋग्वेदे नास्ति)

भा०—(यद्) जहां और जब भी (रथेषु) रमणसाधन या वेगवान् साधनों पर, गतिशील इन्द्रियों के आश्रय (आशवः) शीघ्रगामी मरुद्गण, प्राणगण (भ्राजमानाः) कान्तिमान् तेजस्वी होकर (ई) इस आत्मा के (मदिरम्) पुष्टिकर (मधु) ज्ञान या आनन्द की मात्रा को (पिबन्तः) पान करते हुए (वहन्ति) पहुंचा देते हैं वे (तत्र) वहां (श्रवांसि) वेदवचनों, अनाहत नादों को (कृण्वते) साक्षात् करते हैं। जैसा कहा है—

३५५— महाना' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

"आगमेनानुमानेन ध्यानाभ्यासरसेन च ।
त्रिधा प्रकल्पयन् प्रज्ञां लभते योगमुत्तमम् ।"

( योग व्या० भा० । सू० ४८ )

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[३५७] त्यमु वो अप्रहणं गृणीषे शवसस्पतिम् ।
१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
इन्द्रं विश्वासाहं नरं शचिष्ठं विश्ववेदसम् ॥ ६ ॥

ऋ० ६ । ४४ । ४ ॥

भा०—(वः) आप लोगों के प्रति मैं (त्यम् उ) उस ही (इन्द्रम्) ऐश्वर्यवान्, ( विश्वासाहम् ) सब को सहन करने हारे, ( नरम् ) नेता, ( शचिष्ठम् ) सब से अधिक शक्तिमान्, ( विश्व-वेदसम् ) सबको जानने हारे, सर्वज्ञ, (अप्रहणम्) किसी से न मारे जाने हारे, (शवसः-पतिम्) बल के द्वारा सबके पालक स्वामी प्रभु की ( गृणीषे ) स्तुति करता हूं, उनका उपदेश करता हूं ।

३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[३५८] दधिक्राव्णो अकारिषं जिष्णोरश्वस्य वाजिनः ।
३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
सुरभि नो मुखा करत् प्र ण आयूंषि तारिषत् ॥ ७ ॥

ऋ० ४ ३९ । ६ ॥

भा०—(जिष्णोः ) सब पर विजय प्राप्त करने हारे, ( वाजिनः ) बलवान् (अश्वस्य) सर्वव्यापक, ( दधि-क्राव्णः ) शरीर को धारण करके योनि से योनि में गति करने हारे, आत्मा, अथवा ब्रह्माण्ड भर को स्वयं धारण करके उसे चलाने हारे परमेश्वर का (अकारिषम्) मैं वर्णन करता हूं । वह (नः) हमारे (मुखा)रूपादि विषयों को भीतर लेने वाले मुख, इन्द्रियों को ( सुरभि ) उत्तम रूप से कार्य करने में समर्थ, बलवान्, कर्म निपुण, ( करत् ) करे और ( नः आयूंषि ) हमारे जीवनों को (प्र तारिषत् ) तार दे, कृतार्थ करे, बढ़ावे ।

३५७—'नर मंहिष्ठं विश्वचर्षणिम्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ २ ३ १ २र ३ १ २र
[३५९] पुरां भिन्दुर्युवा कविरमितौजा अजायत ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २१ २ ३ २
इन्द्रो विश्वस्य कर्मणो धर्त्ता वज्री पुरुष्टुतः ॥ ८ ॥
ऋ० १ । ११ । ४ ॥

भा०—( पुरां भिन्दुः ) समस्त देहों को कारण में लय कराकर उनका भेदन कराने हारा, सबको मुक्ति देनेहारा, (युवा) सबका संगी, (कविः)सबके हृदयों के भीतर का भी जानने हारा, क्रान्तदर्शी,मेधावी (अमितौजाः) अनन्तशक्ति और बल से युक्त, ( विश्वस्य कर्मणः धर्त्ता ) समस्त ब्रह्माण्ड के कार्यों को धारण करने हारा, (वज्री)सबका संहारक, सर्वशक्तिमान्, (पुरुस्तुतः ) सबसे स्तुति करने योग्य, एकमात्र उपास्य देव ( इन्द्रः) वह ऐश्वर्यशील परमेश्वर ही है ।

इति सप्तमी दशतिः । प्रथमः खण्डः ॥



॥ दशतिः ८ ॥ ऋषिः—१, ३, ५ प्रियमेध आङ्गिरसः । २, १० वामदेवो गौतमः । ४ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः ६ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ७ अत्रिर्भौमः ८ प्रस्कण्वः काण्वः । ९ आप्त्यस्त्रितः ॥ देवता—१—७ इन्द्रः । ८ उषाः । ९ विश्वेदेवाः । १० ऋक्सामे ॥ अनुष्टुप् ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३६०] प्र प्र वस्त्रिष्टुभमिषं मन्दद्वीरायेन्दवे ।
३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
धिया वो मेधसातये पुरन्ध्या विवासति ॥ १ ॥
ऋ० ८ । ६९ । १ ॥

भा०—(वः)आप लोग(मन्दद्-वीराय)वीरों से सम्मानित,(इन्दवे) ऐश्वर्यशील परम-आत्मा के समक्ष ( त्रिष्टुभम् ) मन, वाणी और कर्म तीनों द्वारा प्रशंसित, ( इषम् ) सोम आदि अन्न या अभिलषित कामनाओं को ( प्र प्र ) उत्तम रीति से प्रकट करो । (पुरं-धी) इस देह या ब्रह्माण्ड रूप पुर को धारण करने हारी (धिया) उत्तम कार्यकर्त्री बुद्धि से वह परम आत्मा ( मेध-सातये ) पवित्र अन्न और ज्ञान की प्राप्ति

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


कराने के लिये (वः) आप लोगों को (आ विवासति) प्राप्त होता और अभिलषित फल प्रदान करता है।

३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[३६१] कश्यपस्य स्वर्विदो यावाहुः सयुजाविति।
२ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २
ययोर्विश्वमपि व्रतं यज्ञं धीरा निचाय्य॥ २॥

(ऋग्वेदे नास्ति)

भा०—(स्वर्विदः) ज्योतिःस्वरूप सुख को साक्षात् करनेहारे (धीराः) विद्वान् लोग (यौ) जिन प्राण और अपान को (कश्यपस्य) योगी, साधक, द्रष्टा आत्मा के (स-युजौ) नित्य के सहयोगी, साथी (आहुः) बतलाते हैं और (ययोः) जिनके (विश्वम् अपि) सभी (व्रतम्) कर्मों को (यज्ञं निचाय्य आहुः) जीवन या प्राणापानमय यज्ञ रूप ही निश्चय करते हैं।

सम्प्रज्ञात और असम्प्रज्ञात, प्राण और अपान, चित्त और अहंकार, मन, बुद्धि आदि साथी समझने चाहियें। आधिदैविक पक्ष में मित्रावरुण, इन्द्र-अग्नि सूर्य और मेघ लेने चाहियें।

आरोगो भ्राजः पटरः पतङ्गः स्वर्णरो ज्योतिषीमान् विभासः। इति सप्त आदित्या तत्र कश्यपोऽष्टमः। स महामेरुं न जहाति। (तै०) आरोग, भ्राज आदि सात ज्ञान-ग्राहक इन्द्रिय हैं, आठवां आत्मा कश्यप, है, वह ध्रुव है। वह मूर्धस्थ होने से मेरु दण्ड को नहीं छोड़ता।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३६२] अर्चत प्रार्चता नरः प्रियमेधासो अर्चत।
१ २ ३ २ ३२उ ३ २ ३क२र
अर्चन्तु पुत्रका उत पुरमिद् धृष्ण्वर्चत॥ ३॥

ऋ० ८। ६९। ८॥

भा०—हे (प्रिय-मेधासः) उत्तम बुद्धि वाले (नरः) पुरुषो! आप (पुरम् धृष्णु इद्) इस पुर, ब्रह्माण्ड और इस पिण्ड को धारण करनेहारे आत्मा और परमात्मा की ही (अर्चत) स्तुति करो, (प्र अर्चत) और

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

उत्तमरूप से गुणगान करो और उसकी खूब ( अर्चत ) उपासना करो । हे ( पुत्रकाः ) पुरुषों को दुःखों से त्राण करने हारे लोगो ! उसी की (उत अर्चन्तु ) प्रार्थना उपासना किया करो ।

3 1र 2र3 1 3 1 2 3 1 2
[३६३] उक्थमिन्द्राय शंस्यं वर्धनं पुरुनिष्षिधे ।
3 1 2र 3 1 2 3 1 2 3 1 2
शक्रो यथा सुतेषु नो रारणत् सख्येषु च ॥४॥ ऋ० १।१०।५॥

भा०—(पुरुनिष्षिधे) इन्द्रियों या प्रजाओं में सब प्रकार की गति देनेहारे, व्यापक (इन्द्राय) आत्मा की (वर्धनम्) महिमा दर्शाने वाला, (उक्थम्) वेदमन्त्र (शंस्यम्) उच्चारण करना चाहिये (यथा ) जिससे (शक्रः) वह सर्वशक्तिमान् ईश्वर (सुतेषु ) हमारे पुत्र, पौत्रों या यज्ञों में और ( सख्येषु च ) मित्रों और मित्रता के कार्यों में भी ( नः ) हमें (रारणत्) निरन्तर प्रसन्न रक्खे ।

3 1 2 3 2 3 1 2 3 1 2
[३६४] विश्वानरस्य वस्पतिमनानतस्य शवसः ।
1 2 3 2 3 1 2 3 1 2
एवैश्च चर्षणीनामूती हुवे रथानाम् ॥ ५ ॥
ऋ० ८ । ६८ । ४ ॥

भा०—हे ( मरुतः ) इन्द्रियगण ! या प्रजाओ ! ( विश्वानरस्य ) समस्त संसार के नेता, ( अनानतस्य ) किसी के आगे न झुकने वाले किसी से न हारने वाले, (शवसः) बल के ( पतिम् ) पालक ईश्वर को (चर्षणीनाम्) सब प्रजाओं के (एवैः च ) व्यवहारों, गमनशील साधनों, प्राणों सहित और ( रथानाम् ऊतये ) इन देहस्वरूप रथों की रक्षा के लिये ( वः ) आप लोगों को ( हुवे ) आह्वान करता हूं ।

2 3 1 2 3 1 2र 3 1 2र 3 1 2
[३६५] स घा यस्ते दिवो नरो धिया मर्तस्य शमतः ।
3 1 2र3 2 3 1 3 2उ 3 1 2
ऊती स बृहतो दिवो द्विषो अंहो न तरति ॥ ६ ॥
ऋ० ६ । २ । ४ ॥

३६५— ऋधद् यस्ते सुदानवे धिया मर्तः शशमते ऊती ष०' ; इति ऋ० ।
'सच युस्ने इति पाठ सा०, भ० स्वा० ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—हे ईश्वर ! (यः) जो (नरः) पुरुष (ते) आप (दिवः) प्रकाशमान, सर्वसुखदाता के (धिया) ध्यान करने से (शमतः) शान्तवृत्ति (सर्तस्य) पुरुष के (सघा=सखा) समान व्यवहार करता, उसका मित्र ही है (सः) वह (बृहतीः दिवः) महान् दिव्यस्वरूप, परम सुखरूप आपकी (ऊती) रक्षा में ही (द्विषः) अपने आगे आने वाले सब अप्रिय पदार्थों को (अंहः इव) पाप के समान (तरति) पारकर जाता है।

[३६६] विभ्रोष्ट इन्द्र राधसो विभ्वी रातिः शतक्रतो ।
अथा नो विश्वचर्षणे द्युम्नं सुदत्र मंहय ॥ ७ ॥

ऋ० ८ । ३८ । १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! (विभ्रोः) नाना सामर्थ्यवान् (ते) तेरे (राधसः) धन की (रातिः विभ्वी) दानराशि बड़ी भारी है। हे (शत क्रतो) सैकड़ों ज्ञानों और कर्मों से सम्पन्न ! हे (विश्व-चर्षणे) समस्त संसार के द्रष्टः ! हे (सुदत्र) उत्तम दाता ! (नः) हमें भी (द्युम्नम्) उत्तम धन (मंहय) दान करो।

यजु० अ० ३० में इस विचित्र धन का विभाग दर्शनीय है।

[३६७] वयश्चित्ते पतत्रिणो द्विपाच्चतुष्पादर्जुनि ।
उषः प्रारन्नृतूँरनु दिवो अन्तेभ्यस्परि ॥ ८ ॥

ऋ० १ । ४९ । ३ ॥

भा०—हे (अर्जुनि) ! गमनशीले ! हे रश्मियों, कान्तियों से सम्पन्न (उषः) प्रभात वेला के समान हृदय के अन्धकारों को नाश करने वाली प्रज्ञे ! (ते ऋतून् अनु) तेरी प्रेरणाओं के पीछे २ (दिवः) द्यौः, सूर्य के

३६६—'द्युम्ना सुक्षत्र' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

समान तेजस्वी आत्मा, या प्रकाशित मूर्धाभाग के (अन्तेभ्यः परि) दिशाओं के परले सिरे या प्रान्तभागों से (पतत्रिणः) उड़नेहारे ( वयः ) पक्षिगण के समान परमहंस विद्वान्गण, और अध्यात्म में इन्द्रियगण (द्विपात्) और दो पाये मनुष्य और (चतुष्पाद्)चौपाये पशु (चित्)भी (प्रारन्)गति करते हैं। यह उषा के रूपक में चितिशक्ति का वर्णन किया गया है। द्यौ=मूर्धा। पतत्रि=ज्ञान इन्द्रियगण। द्विपात्=हाथ,चतुष्पाद्=पैर आदि। विशोका प्रज्ञा का उदय ही उषा का उदय कहा गया है।

३ १ २र ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ १ २
[३६८] अमी ये देवा स्थन मध्य आरोचने दिवः।
१ २ ३ २उ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
कद्व ऋतं कदमृतं का प्रत्ना व आहुतिः॥ ६॥
ऋ० १। १०५। ५॥

भा०—(ये अमी देवाः) जो ये देवगण ( आ रोचने)कान्तिमान् (दिवः मध्ये) द्यौलोक के मध्य में ( स्थन ) विद्यमान हैं। हे देवो ! मैं आप से प्रश्न करता हूं कि (वः) आप लोगों का ( ऋतं कद् ) सत्य २ तत्त्व क्या है ? ( कद् अमृतम्)आपका अमृतस्वरूप किस प्रकार का है ? ( वः ) आपको ( प्रत्ना ) प्राचीन ( आहुतिः ) स्मरण करने और तर्पण करने का पदार्थ क्या है ? अर्थात् आपका प्राचीन मूलभूत नाम और वास्तविक द्रव्य क्या है ?

इन तीनों प्रश्नों के क्रम से उत्तर देखिये ऋ० १। सू० १०५। मन्त्र १२, १५, १६।

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[३६९] ऋचं साम यजामहे याभ्यां कर्माणि कृण्वते।
१ २र ३ २ ३ १ २
वि ते सदसि राजतो यज्ञं देवेषु वक्षतः॥ १०॥
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(याभ्याम्) जिन ऋग्वेद और सामवेद से ( कर्माणि ) यज्ञ आदि समस्त संसार के कर्म (कृण्वते ) करते हैं उन ( ऋचं ) ज्ञानमय

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



ऋग्वेद और (साम) सर्वज्ञव्यापक सामवेद का (यजामहे) हम स्वाध्याय करते हैं। (ते) वे दोनों (सदसि) यज्ञों और सभाओं में (राजतः) विराजते हैं और (देवेषु) विद्वानों में (यज्ञम्) यज्ञ, दानादि को (विवक्षतः) वहन करते हैं, प्राप्त कराते हैं।

इत्यष्टमी दशतिः । द्वितीयः खण्डः ।

॥ दशतिः ९॥ ऋषिः—१ रेभः काश्यपः । २ सुवेदाः शैरीशिः शैलूषिर्वा । १, ३ वामदेवो गौतमः । ४, ७, ८ सव्यः सत्यो वा आङ्गिरसः । ५ विश्वामित्रो गाथिनः । ६ कृष्णः कृष्टो वा आङ्गिरसः । ९ भरद्वाजो वार्हस्पत्यः । १० मेधातिथिः काण्वः । ११ कुत्स आङ्गिरसः ॥ देवता—१—८, १०, ११ इन्द्रः । ९ द्यावापृथिवी ॥ छन्दः—१—९, ११ जगती । १० महापङ्क्तिः ॥

१ २ ३१ ३१२३१२३१ २ ३१२ ३१२ ३ १

[३७०] विश्वाः पृतना अभिभूतरं नरः सजूस्ततक्षुरिन्द्रं जजनुश्च राजसे

२ ३१२ ३ २ ३१२३१ २र २१२ ३ १ २

क्रत्वे वरे स्थेमन्यामुरीमुतोग्रमोजिष्ठं तरसं तरस्विनम् ॥१॥

ऋ० ८ । ९७ । १० ॥

भा०—(विश्वाः) समस्त (पृतनाः) सेनाएं वा युद्ध व्यापार करनेहारे (नरः) नेता लोग (सजूः) परस्पर मिलकर (अभिभूतरं) सबसे अधिक सामर्थ्यवान्, (इन्द्रम्) ऐश्वर्यसम्पन्न वीर को अपना स्वामी (ततक्षुः) बनाते हैं, और (राजसे) अपने अधिक बलरूप से शोभा पाने के निमित्त (वरे) अत्यन्त उत्तम (स्थेमनि) स्थिर (क्रत्वे) कार्य में

---

१—शैरीषिः शैलूषिरिति पाठभेदौ । सुवेदः इति सा० । सुवेदः इति मा० वि०, म० स्वा० ।

३७०—'क्रत्वा वरिष्ठं वर आमुरि, 'उतोग्रं' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( आसुरीम् ) सब विघ्नकारियों के संहारक (उग्रम् ) उग्र, (ओजिष्ठम्) कान्तिसम्पन्न, बलवान्, ( तरसम्) वेगवान्, (तरस्विनम्) आलस्यरहित, चतुर पुरुष को ( इन्द्रं जजनुः च ) अपना इन्द्र, प्रभु भी प्रकट करते हैं। अध्यात्मपक्ष में—इन्द्रिय जीव को अपना स्वामी चुनते हैं। देखो (बृहदारण्यक उप० ६ । १ । )

१ २ ३ १ २ ३ २र ३ २र ३ १ २ ३२ ३२
[३७१] श्रत् ते दधामि प्रथमाय मन्यवेऽहन्यद्दस्युंनर्यं विवेरपः ।
२ २उ ३ १ २ ३ १ ३ २ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
उभे यत्त्वा रोदसी धावतामनु भ्यसात्ते शुष्मात्पृथिवीचिदद्रिवः २
ऋ० १० । १४७ । १ ॥

भा०—हे ( अद्रिवः ) अखण्ड ज्ञानवन् ! परमेश्वर ! ( प्रथमाय ) सबसे श्रेष्ठतम, सबसे पूर्व विद्यमान, सब के आदि कारण ( मन्यवे ) माननीय या ज्ञानस्वरूप (ते ) तुझे ( श्रत् दधामि ) सत्य रूप मानकर धारण करता हूं, तुझे सत्य ज्ञानस्वरूप मानता हूं । (यद् ) क्योंकि तू (दस्युम्) नाशक उपद्रवी को (अहन्) मारता है और (नर्यम्) मनुष्यों के हितकारी (अपः) जल आदि पदार्थों, कर्मों और ज्ञानों को (विवेः ) प्रकट करता है । (यत्) और क्योंकि (त्वा ) तेरे बल पर ही (रोदसी) द्यौलोक और पृथिवी लोक (उभे) दोनों (धावताम्) गति कर रहे हैं । हे ( अद्रिवः ) ज्ञान और बल से युक्त सब के संहारकारिन् ! ( पृथिवी चित्) यह अतिविस्तृत अन्तरिक्ष भी (ते शुष्मात् ) तेरे बल से ( अनु भ्यसात्) भय करता है ।

३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २र ३ १ २र ३ १ २
[३७२] समेतविश्वा ओजसा पतिं दिवो य एक इद् भूरतिथिर्जनानाम्
२ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ २
स पूर्व्यो नूतनमाजिगीषन्तं वर्तनीरनुवावृत एक इत् ॥३॥
( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे (विश्वाः) समस्त प्रजाओ ! ( ओजसा ) अपने ओज या

३७१—'अहन्यद् वृत्रं' इति 'उभे यत्त्वा भवतो रोदसी अनु रेजते' इति च ऋ० ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

तेज से ( यः एकः एव भूः ) जो स्वयं अकेला, सामर्थ्यवान् सत्स्वरूप, समस्त जगत् का उत्पादक है, ( जनानाम् अतिथिः ) और जो समस्त प्राणियों के भीतर व्यापक वा समस्तजनों के बीच अतिथिवत् पूज्य है, उस ( पतिं ) सब के पालक परमेश्वर की शरण में ( सम् एत ) । आजाओ ( सः पूर्व्यः ) वह सब से पूर्व विद्यमान, अनादि होकर भी ( नूतनम् ) नये बने इस जगत् पर विजयी है, उस को वश करता है, ( तं वर्त्तनीः अनु वावृते ) उसी की ओर मार्ग जा-रहा है। और (सः एकः इत् ) वह एक मात्र अद्वितीय है।

'स पूर्वेषामपि गुरुः कालेनानवच्छेदात् ।' यो० सू० ।

नान्यः पन्था विद्यते अयनाय । यजु० ।

[३७३] इमे त इन्द्र ते वयं पुरुष्टुत ये त्वारभ्य चरामसि प्रभूवसो।
नहि त्वदन्यो गिर्वणो गिरः सघत् क्षोणीरिव प्रति तद्धर्य नो वचः॥४

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! हे (प्रभूवसो) ! प्रभूत धनसम्पन्न ! हे ( पुरु-स्तुत ) सब प्रजाओं से स्तुति किये गये ! ( ये वयम्) जो हम ( त्वा आरभ्य ) तुझ से ही प्रारम्भ करके ( चरामसि ) यात्रा कर रहे हैं ( इमे ते ) ये वे हम सब (ते ) तेरे ही हैं। हे ( गिर्वणः ) वाणियों के एकमात्र विषय ! (गिरः) इन सब वेदवाणियों को (त्वत् अन्यः) तुझ से दूसरा कोई (नहि सघत्) प्राप्त नहीं होता, अर्थात् वे सब स्तुति तेरी ही हैं। (तत्) इसलिये (नः वचः) हमारी वाणी को तू ( क्षोणीः इव ) माता पृथ्वी के समान (प्रति हर्य ) स्वीकार कर, श्रवण कर। जैसे सब पदार्थ फेंके जाकर भूमि पर ही आ गिरते हैं उसी प्रकार सब स्तुति वाणियां ईश्वर परक ही हैं। इस कारण हे भगवन् ! हमारी वाणियों को तू ही स्वीकार कर।

३७३—'प्रति नो हर्य तद् वचः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २ ३ १ २ २ २ ३ १ २ ३ २ ३क २र
[३७४]चर्षणीधृतं मघवानमुक्थ्या३ मिन्द्रं गिरो बृहतीरभ्यनूषत
३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
वावृधानं पुरुहूतं सुवृक्तिभिरमर्त्यं जरमाणं दिवेदिवे ॥ ५ ॥
ऋ० ३ । ५१ । २ ॥

भा०—हे विद्वान् लोगो ! (चर्षणीधृतम्)समस्त मनुष्यों को धारण करने हारे, (मघवानम्) ऐश्वर्यसम्पन्न, ( उक्थ्यम् ) वेदमन्त्रों से स्तुति करने योग्य, ( वावृधानम् ) महिमा में बड़े ( पुरुहूतम् ) प्रजाओं से पूजित, (अमर्त्यं)अमर, नित्य (दिवेदिवे जरमाणम्) प्रतिदिन स्तुति किये गये (इन्द्रम्)परमेश्वर को (बृहतीः गिरः)हमारी बृहती छन्द की वेदवाणियां अथवा महान् पूज्य,अतिज्ञानसम्पन्न,बहुतसी स्तुतियां(सुवृक्तिभिः) अन्तःकरण के अनेक अज्ञान मलों को दूर करने वाले वचनों सहित। ( दिवेदिवे ) नित्य(अभि अनूषत)साक्षात् सत्य स्वरूप वर्णन करती हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[३७५]अच्छा व इन्द्रं मतयः स्वर्युवः सध्रीचीर्विश्वा उशतीरनूषत
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ १ ३ १ २
परि ष्वजन्त जनयो यथा पतिं मर्यं न शुन्ध्युं मघवानमूतये॥६
ऋ० १० । ४३ । १ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (मर्यं पतिम्) अपने पतिरूप पुरुष को (जनयः ) स्त्रियां ( परि ष्वजन्त ) आलिंगन करती हैं और जिस प्रकार अभीष्ट प्राप्ति के लिये (शुन्ध्युम्) व्यवहार में शुद्ध, (मघवानं न ) धन सम्पन्न महाजन के पास प्रजा आती हैं उसी प्रकार (स्वर्युवः ) आनन्द और स्वर्ग के सुखका संग कराने हारी, ( सध्रीचीः ) एकसाथ पढ़ी गई (विश्वाः मतयः) समस्त स्तुतियें (वः) आप लोगों की (अच्छ उशतीः) उत्तम रूप से कामना करती हुई ( इन्द्रम् अनूषत ) उस परमेश्वर की ही स्तुति करती हैं ।

३७५— परिष्वजते' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[३७६] अभि त्यं मेषं पुरुहूतमृग्मियमिन्द्रं गीर्भिर्मदता वस्वो अर्णवम्
यस्य द्यावो न विचरन्ति मानुषं भुजे मंहिष्ठमभिविप्रमर्चत ॥७॥
ऋ० १ । ५१ । १ ॥

भा०—(त्यम्) उस चिरस्मरणीय (मेषम्) सब सुखों के वर्षानेहारे, (पुरुहूतम्) प्रजाओं के स्तुतिपात्र, (ऋग्मियम्) ऋचाओं अर्थात् वेदमन्त्रों में प्रतिपाद्य, ऋचाओं से जानने योग्य, (वस्वः अर्णवम्) सब जीवनोपयोगी साधनों, प्राणों और वास कराने हारे ब्रह्माण्डों और ऐश्वर्यों के एकमात्र महासमुद्र, (मंहिष्ठम्) दानशील, (विप्रम्) ज्ञानी, (इन्द्रम्) उस ईश्वर को (भुजे) अपने पालन पोषण और रक्षा के निमित्त (अभि अर्चत) निरन्तर स्तुति करो (यस्य) जिसके (द्यावः न) अनेक कार्य व्यवहार, प्रकाश किरणों के तुल्य (मानुषं विचरन्ति) मनुष्यलोक को नाना प्रकार से सुख भोगार्थ प्राप्त होते हैं।

अथवा—(यस्य मानुषं द्यावो न विचरन्ति) जिसके ज्ञान सीमा से द्यौलोक सूर्यादि नक्षत्र भी परे नहीं हैं। (मा० वि०)

[३७७] त्यं सु मेषं महया स्वर्विदं शतं यस्य सुभुवः साकमीरते।
अत्यं न वाजं हवनस्यदं रथमिन्द्रं ववृत्यामवसे सुवृक्तिभिः ॥८॥
ऋ० १ । ५२ । १ ॥

भा०—हे मनुष्य ! (त्यम्) उस (सुमेषम्) उत्तम सुखों के वर्षक, (स्वर्विदम्) स्वर्ग, मोक्ष का आनन्दलाभ करानेहारे की तू (महय) पूजा कर। (यस्य सुभुवः) जिस उत्तम सत्तावान्, सबके मूलकारण ईश्वर के बनाये, (शतम्) सैकड़ों कार्यस्वरूप ब्रह्माण्ड (साकम् ईरते) एक साथ गति कर रहे हैं। अथवा (यस्य) जिसके शासन में (शतं सुभुवः) सैकड़ों सुखद उत्तम सत्ताएं (साकम् ईरते) एक साथ गतिशील हैं मैं (अवसे) रक्षा के लिये (सु-वृक्तिभिः) उत्तम स्तुतियों द्वारा

३७७—'सुभुव' अपठितमपि महत्नामैतद्द्रष्टव्यम्। मा० वि०।

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( अत्यं वाजं न ) अतिक्रमण करनेहारे घोड़े के समान (हवन-स्यदम् ) उत्तम स्तुतियों से हृदयों में द्रवित होने वाले (रथम्) रमणीय, परम मनोहर, रसस्वरूप सुख से लोकान्तर में जाने के लिये रथवत् एकमात्र साधन ( इन्द्रम् ) समस्त ऐश्वर्यों के स्वामी, परम ईश्वर को ( आ ववृत्याम् ) पुनः २ वर्त्तन करूं, पुनः स्मरण करूं, जपूं, पुनः उसकी शरण में आऊं।

३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३७८] घृतवती भुवनानामभिश्रियोर्वी पृथ्वी मधुदुघे सुपेशसा।
१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
द्यावापृथिवी वरुणस्य धर्मणा विष्कभिते अजरे भूरिरेतसा ९॥

यजु० ३४.४५ ऋ० ६ । ७० । १ ।

भा०—( घृतवती ) दीप्ति और जल से युक्त, ( भुवनानाम् अभिश्रिया ) समस्त भुवनों और प्राणियों के आश्रयरूप (उर्वी) बहुत बड़ी, ( पृथ्वी ) बहुत विस्तृत, ( मधु-दुघे ) समस्त प्राणियों के जीवनरूप रस का दोहन करनेहारी, ( सु-पेशसा ) सुन्दर मनोहर रूप वाली, (भूरि-रेतसा ) बहुत प्रकार के स्थावर जंगमों के बीजों को धारण करनेहारी, ( अजरे ) नित्य, कभी नाश न होने वाली ( द्यावा-पृथिवी ) सूर्य और पृथिवी ( वरुणस्य धर्मणा) सर्वश्रेष्ठ, सबके वरण करने योग्य, परमेश्वर के सामर्थ्य से(वि-स्कभिते)अधर आकाश में पृथक् २ खड़ी हैं।

३१ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[३७९] उभे यदिन्द्र रोदसी आपप्राथोषा इव।
३ १ २ ३ १ २ १ १ २ ३ २
महान्तं त्वा महीनां सम्राजं चर्षणीनाम्।
३ १ २र ३१२ १ २र
देवी जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥ १० ॥

ऋ० १० । १३४ । १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) परमेश्वर ! (यद्) जो (उभे) दोनों (रोदसी) द्यौ और पृथिवी को(उषाः इव)प्रातःकालिक सूर्यप्रभा के समान(आ पप्राथ) चारों ओर से प्रकाशवत् विस्तृत कर देते हो इसी कारण ( महीनां

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

महान्तम् ) बड़ों में बड़े (चर्षणीनाम्) मनुष्यों के ( सम्राजम् ) राजा-स्वरूप आपको (देवी जनित्री ) दिव्य गुणवाली वेदमाता (अजीजनद्) वैसा ही प्रकट करती है, ( भद्रा जनित्री ) कल्याणकारिणी वेदमाता वा जगन्माता, प्रकृति ( अजीजनत् ) वैसा ही जगत् रूप में आपके महान् स्वरूप को प्रकट करती है ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १२ ३ १ २
[२८०] प्र मन्दिने पितुमदर्चता वचो यः कृष्णगर्भा निरहन्नृजिश्वना ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
अवस्यवो वृषणं वज्रदक्षिणं मरुत्वन्तं सख्याय हुवेमहि ॥११
ऋ० १ । १०१ । १ ॥

भा०—( मन्दिने ) हर्ष, आनन्दयुक्त ईश्वर के लिये ( पितुमत् ) सारवान् (वचः) वाणियां ( प्र अर्चत ) खूब उच्चारण करो । (यः ) जो अपने प्रभाव से ( कृष्ण-गर्भाः ) पाप को अपने भीतर धरनेहारी दुष्प्र-वृत्तियों को (ऋजिश्विना) सरल ज्ञान से ( निःअहन् ) नाश करता है । ( अवस्यवः ) रक्षण की इच्छा करने हारे हम ( वृषणम् ) सुख वर्षण करने हारे ( वज्र-दक्षिणम् ) विघ्नविनाशकों में श्रेष्ठ ( मरुत्वन्तम् ) प्राणों और प्रजाओं के आश्रय परमेश्वर को हम ( सख्याय ) अपने मित्रभाव के लिये (हुवेमहि) आह्वान करते हैं ।

इति नवमी दशतिः । तृतीयः खण्डः ।

॥ दशतिः १० ॥ ऋषिः—१ नारदः काण्वः । २, ३ गोसूक्त्यश्वसूक्तिनौ काण्वायनौ । ४ पर्वतः काण्वः । ५—७, १० विश्वमना वैयश्वः । ८ नृमेधः आंगिरसः । ९ गोतमो राहूगणः ॥ इन्द्रो देवता ॥ उष्णिक् ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३क २र
[३८१] इन्द्र सुतेषु सोमेषु क्रतुं पुनीष उक्थ्यम् ।
३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
विदे वृधस्य दक्षस्य महाँ हि षः ॥१॥ ऋ० ८ । १३ । १ ॥

३८०—'हवामहे' इति ऋ० । गर्भस्राविण्युपनिषद् ।
३८१—दक्षासा महान हि सः इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (सुतेषु सोमेषु) सोमरूप हर्षकारी ज्ञान-दशाएं उत्पन्न होने पर (उक्थं क्रतुम्) वेदानुकूल प्रशंसनीय, स्तुत्य कर्म और ज्ञान को (वृधस्य दक्षस्य विदे) अत्यन्त बढ़े हुए बल के लाभ के लिये (पुनीषे) प्राप्त करता है। क्योंकि (महान् हि सः) वह ईश्वर महान् है। संचितसिद्धियों की प्राप्ति के अनन्तर अणिमादि सिद्धियों का जय होता है, तभी वह साधक आत्मा महान्, सम्राट् आदि बनता है।

[३८२] तमु अभि प्र गायत पुरुहूतं पुरुष्टुतम्।
इन्द्रं गीर्भिस्तविषमाविवासत ॥२॥ ऋ० ८। १५। १॥

भा०—(पुरु-हूतम्) समस्त प्राणों या प्रजाओं से स्मरण किये गये, (पुरु स्तुतम्) प्राणों या प्रजाओं द्वारा स्तुति किये गये, (तम् उ) उसका ही (अभि प्र गायत) कीर्त्तन करो। हे विद्वान् लोगो! (तविषम्) महान्, सर्वशक्तिमान्, (इन्द्रम्) ईश्वर को ही (गीर्भिः) वेदवाणियों से (आ विवासत) साक्षात् लाभ करो, उसकी उपासना करो, उसी के गुणों का वर्णन करो।

[३८३] तं ते मदं गृणीमसि वृषणं पृक्षु सासहिम्।
उ लोककृत्नुमद्रिवो हरिश्रियम् ॥३॥ ऋ० ८। १५। ४॥

भा०—हे (अद्रिवः) ज्ञानसम्पन्न! (ते) तेरे (तं) उस (वृषणं) सब प्राणियों के पोषक (पृत्सु सासहिम्) सब संघर्षों में भी कभी नष्ट न होने वाले सर्व विजयी, सब से बढ़कर (लोक-कृत्नुम्) संसार के उत्पादक (हरि-श्रियम्) दुःख हरणशील, ज्ञानियों के आश्रय लेने योग्य (मदम्) आनन्द-रस दायक की प्रभु की (उ) ही (गृणीमसि) चर्चा किया करें।

३८३—'पृत्सु' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
[३८४] यत् सोममिन्द्र विष्णवि यद् वा घ त्रित आप्त्ये ।
१ २ ३२ ३१ २३ १ २र
यद् वा मरुत्सु मन्दसे समिन्दुभिः ॥४॥ ऋ० ८ । १२ । १६॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! (यत सोमम्) जिस सोम, सबके प्रेरक, सर्वोत्पादक वीर्य या परमानन्दरस को (विष्णवि) सर्वव्यापक ईश्वर में (यद् वा घ) या (आप्त्ये) परम समाधि में प्राप्त (त्रिते) तीनों भूमियों को क्रमण करने वाले योगयुक्त आत्मा में, (यद् वा मरुत्सु) वा जो प्राणों, इन्द्रियों में योग द्वारा पाते हैं उन सब (इन्दुभिः) आनन्दों से हे देव ! आत्मन् ! तू ही (सु मन्दसे) आनन्दस्वरूप प्रकट होता है ।

आनन्द की मीमांसा देखो (तैत्तरीय उप० आनन्दवल्ली)

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ ३ ३ १ २
[३८५] एदु मधोर्मदिन्तरं सिञ्चाध्वर्यो अन्धसः ।
३ २उ ३ १ २र ३ १ २
एवा हि वीर स्तवते सदावृधः ॥५॥ ऋ० ८ । २४ । १६ ॥

भा०—हे (अध्वर्यो) अहिंसक पालक ! (सदावृधः) सदा बढ़ने वाला, महामहिम, (वीरः) सामर्थ्यवान्, प्रभु (एवा हि) ही (स्तवते) स्तुति किया जाता है । अतः (मधोः अन्धसः) मनोहर, आनन्दकारी प्राणधारक सामर्थ्य के (मदिन्तरम्) अति अधिक आनन्दप्रद तृप्तिकारी अंश को उसी के लिये (आ सिञ्च) आसेचन कर, प्रयोग कर । अन्न और मधु की विवेचना बृहदारण्यक उपनिषद् में स्पष्ट है ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
[३८६] एन्दुमिन्द्राय सिञ्चत पिबाति सोम्यं मधु ।
१ २र ३ २
प्र राधांसि चोदयते महित्वना । ६॥ ऋ० ८ । २४ । १३ ॥

भा०—हे विद्वान् लोगो ! (इन्द्राय) उस इन्द्र के लिये (इन्दुम्) आह्लादकारी कान्तिसम्पन्न, ज्ञानमय सोम, आत्मा का (आ सिञ्चत) सेचन करो, आत्मा को प्रभु की ओर प्रवाहित करो जिससे वह (सोम्यं

३८५—'मध्वो,' 'चाध्वर्यो अन्धसः' इति ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


मधु । शान्तिदायक मधु, आनन्दरस का ( पिबाति ) पान करे, वही (महित्वना ) अपनी महिमा से ही (राधांसि ) बहुतसी विभूतियां (प्र चोदयते) प्रकट करता है, प्रदान करता है ।

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[३८७] एतो न्विन्द्रं स्तवाम सखायः स्तोम्यं नरम् ।
३ १ २र ३ २उ ३ २
कृष्टीर्यो विश्वा अभ्यस्त्येक इत् ।७॥ ऋ० ८ । २४ । १९॥

भा०—हे (सखायः) मित्रो ! (एत उ नु) आओ और (स्तोम्यम्) स्तुति के योग्य,(नरम्)नेता,(इन्द्रम्) ऐश्वर्यवान् परमेश्वर की (स्तवाम) स्तुति करें । (यः) जो (विश्वाः कृष्टीः) समस्त मनुष्यों पर ( एक इत्) अकेला ही (अभि अस्ति) व्यापक महान् शासक है ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
[३८८] इन्द्राय साम गायत विप्राय बृहते बृहत् ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
ब्रह्मकृते विपश्चिते पनस्यवे ॥८॥ ऋ० ८ । ९८ । १ ॥

भा०—हे विद्वान् सामगायको ! (बृहते) महान् (विप्राय) विद्वान् त्रिविध ऐश्वर्यों से पूर्ण करने हारे ( ब्रह्म-कृते ) ब्रह्मज्ञान का उपदेश करने हारे ( विपश्चिते ) मेधावी, सर्वज्ञ ( पनस्यवे ) स्तुति के योग्य ( इन्द्राय ) परमेश्वर के लिये ( बृहत् साम ) बृहत् नामक साम ( गायत ) गान करो ।

२उ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[३८९] य एक इद् विदयते वसु मर्ताय दाशुषे ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
ईशानो अप्रतिष्कुत इन्द्रो अङ्ग ॥९॥ ऋ० १ । ८४ । ७॥

भा०—(यः) जो (एक इत्) अकेला ही ( दाशुषे मर्त्ताय ) दानशील पुरुष को (वसु विदयते) नाना रूप से धनधान्य देता है ( अङ्ग) हे मनुष्यो ! वह (इन्द्रः) परमेश्वर (अप्रतिष्कुतः) सबसे बढ़कर,किसी से भी पराजित न होने वाला (ईशानः) सबका स्वामी है ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[३९०] सखाय आ शिषामहे ब्रह्मेन्द्राय वज्रिणे ।
३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
स्तुष ऊ षु वो नृतमाय धृष्णवे ॥१०॥ ऋ० ८ । २४ । १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (सखायः) मित्रजनो ! (वज्रिणे) सर्व विघ्ननिवारक, वज्ररूप ज्ञान को धारण करने हारे (इन्द्राय) परमेश्वर के प्रतिपादन के लिये (ब्रह्म) वेद प्रतिपादित ब्रह्मज्ञान की (आशिषामहे) हम कथा चर्चा करें । (वः) आप लोगों के प्रति मैं (नृतमाय उ) उस पुरुषोत्तम ( धृष्णवे ) सबसे बढ़ जाने और सबको पराजय करने हारे, परम वशी, परमेश्वर के यथार्थ स्वरूप का ( स्तुषे ) वर्णन करता हूं ।

इति दशमी दशतिः । चतुर्थः खण्डः ॥

इति चतुर्थ प्रपाठके द्वितीयोऽर्धः । इति चतुर्थः प्रपाठकः ॥

---

## अथ पञ्चमः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः )

॥ दशतिः १ ॥ ऋषिः—१ प्रगाथो घौरः । २ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ३ नृमेध आङ्गिरसः । ४ पर्वतः काण्वः । ५ ७ इरिमिठिः काण्वः । ६ विश्वमनाः वैयश्वः । ८ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः ॥ देवता—१—४, ८ इन्द्रः । ५. ७ आदित्याः । ६ अग्निः ॥ छन्दः —उष्णिक् । ८ विराडुष्णिक् ॥

 ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[३६१] गृणे तदिन्द्र ते शव उपमां देवतातये ।
 १ २र ३ १ २र
यद्धंसि वृत्रमोजसा शचीपते ॥ १ ॥ ऋ० ८ । ६२ । ८ ॥

भा०—हे ( शचीपते ) सर्वशक्तिमन् ! हे इन्द्र ! ( यत् ) क्योंकि तू ( ओजसा ) अपने सामर्थ्य और बल से ( वृत्रम् ) आवरणकारी अज्ञान अन्धकार को ( हंसि ) विनाश करता है । अतः ( ते ) तेरे ( शवः ) बल की ( देव-तातये) विद्वानों के लिये (उपमाम्) अनुरूप ( गृणे ) स्तुति करता हूं । अर्थात् बल के सभी कार्यों में सर्वत्र इन्द्र की ही उपमा दी जाती है ।

---

३६१— उपमं इति ऋ० । 'भद्राः इन्द्रस्य रातयः' इति ध्रुवपदमधिकम् ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३१ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[३९२] यस्य त्यच्छम्बरं मदे दिवोदासाय रन्धयन् ।
३ १ २र ३ १ २र
अयं स सोम इन्द्र ते सुतः पिब ॥ २ ॥

ऋ० ६ । ४३ । १ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! ( यस्य मदे ) जिसके तृप्तिकारक प्रसाद और आनन्द स्वरूप (दिवोदासाय) प्रकाश के आश्रयस्थान सूर्य, आदित्य ब्रह्मचारी के लिये (त्यत् शम्बरं) उस शान्तिवर्षक मेघ या धर्म-मेघस्थ आत्मा के स्वरूप को ( रन्धयन् ) साधता हुआ. ( सः सोमः ) वह सोम, साधक योगी, ओषधिरस के समान ( ते ) तेरी प्राप्ति के लिये ( अयंम् ) वह (सुतः) तैयार हुआ है । तू उसे ( पिब ) पान कर, अपने शरण में ले, स्वीकार कर ।

१ २ ३ १ २
[३९३] एन्द्र नो गधि प्रिय सत्राजिदगोह्य ।
३ २र ३ १ २ ३ १ २र ३ २
गिरिर्न विश्वतः पृथुः पतिर्दिवः ॥३॥ ऋ० ८ । ९८ । ४ ॥

भा०—हे इन्द्र ! हे (प्रिय) प्रिय ! सबसे उत्कृष्ट ! हे (सत्राजिद्) सबको विजय करने हारे ! हे ( अगोह्य ) अगोप्य ! सब के प्रति प्रकाश करने योग्य ! कभी न छिपने हारे ! तू (दिवः पतिः) सूर्य का भी स्वामी (गिरिः न ) पर्वत के समान ( विश्वतः पृथुः ) सब प्रकार से विशाल है । तू ( नः ) हमारे समीप ( आ गधि ) आ ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[३९४] य इन्द्र सोमपातमो मदः शविष्ठ चेतति ।
२ ३ २ ३ २र २ ३ १ २
येना हंसि न्या३त्रिणं तमीमहे ॥४॥ ऋ० । ८ । १२ । १ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! हे ( शविष्ठ) बलिष्ठ ! (यः) जो (सोम-पातमः) अति अधिक सोम, आनन्दरस पान करने में श्रेष्ठ (मदः) अत्यन्त तृप्त. हृष्ट या दत्तचित्त. आनन्दमय, सुप्रसन्न होकर तू (चेतति ) ज्ञानवान् हो जाता है ( येन ) जिससे तू ( अत्रिणम् ) दूसरों के कर्म-फल को छीनकर स्वयं खाजाने वाले डाकू के समान तृष्णा, काम क्रोध

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

या क्षोभ युक्त चित्त को ( नि आ हंसि ) विनाश करता, वश कर लेता है हम ( तम् ) उस आत्मा को ( ईमहे ) ज्ञान करें ।

[३९५] तुचे तुनाय तत् सु नो द्राघीय आयुर्जीवसे ।
आदित्यासः सुमहसः कृणोतन ॥५॥ ऋ० ८ । १८ । १८ ॥

भा०—हे (सुमहसः) तेजस्वी ( आदित्यासः ) आदित्यरश्मियों के समान ज्ञान युक्त विद्वान् गुरुओ ! ( नः तुचे ) हमारे पुत्र, ( तुनाय ) और सन्तान चलाने हारे पौत्र और ( नः ) हमारे ( जीवसे ) जीवन के लाभ के लिये ( तत् ) वह ( द्राघीयः ) दीर्घ ( आयुः ) आयु (सुकृणोतन ) भली प्रकार करो ।

[३९६] वेत्था हि निर्ऋतीनां वज्रहस्त परिवृजम् ।
अहरहः शुन्ध्युः परिपदामिव ॥६॥ ऋ० ८ । २४ । २४ ॥

भा०—हे (वज्रहस्त)वज्र को हाथ में लिये वीरके समान बलवन् ! ज्ञानवन् ! ( निर्ऋतीनां ) दुष्ट चित्तवृत्तियों के ( परि-वृजम् ) परित्याग को ( वेत्थ हि ) तुम वैसे ही जानो जैसे ( शुन्ध्युः) शोध लगाने वाला गुप्तचर या परिशोधन करने हारा आदित्य ( परि-पदाम् ) चारों तरफ़ जाने हारे चोरों या पक्षियों को स्थान त्याग के लिये आवश्यक होता है ।

सूर्योदय होने पर जैसे पक्षी अपना घोंसला त्याग कर भागते हैं जैसे गुप्तचर के भय से चोर स्थान त्याग कर भागते हैं इसी प्रकार ज्ञान होजाने पर दुष्टचित्त वृत्तियां हृदय छोड़कर भागती हैं ।

[३९७] अपामीवामप स्रिधमप सेधत दुर्मतिम् ।
आदित्यासो युयोतना नो अंहसः ॥७॥ ऋ० ८ । १८ । १०

३९५—'तुचे तनाय' 'समहसः' इति च पाठभेदः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (आदित्यासः)आदित्य रश्मियो! विद्वान् पुरुषो! प्राणो! (नः) हमारे (अमीवाम्) रोग को (अप सेधत) दूर करो, (स्निधम् अप) हमारे बाधाजनक भीतरी शत्रु को दूर करो और (दुर्मतिम्) दुष्ट मति वाले पुरुष, तथा दुःखदायी दुःसंकल्प को (अप सेधत) दूर करो। (नः) हमें (अंहसः) पाप से (युयोतन) पृथक् करो।

२ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[२९८] पिबा सोममिन्द्र मन्दतु त्वायं ते सुषाव हर्यश्वाद्रिः।
३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
सोतुर्बाहुभ्यां सुयतो नार्वा ॥ ८ ॥ ऋ० ७ । २२ । १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन्! (सोमम् पिब) सोम, आनन्दरस का पान कर। हे (हर्यश्व) हरणशील अश्वरूप प्राणों से युक्त! (सोतुः) प्रेरणा करने हारे सारथि के (बाहुभ्याम्) बाहुओं से (सुयतः) उत्तम रूप से नियन्त्रित (अर्वा न) घोड़े के समान (सः) वह आनन्दरस (यम्) जिसको (अद्रिः) मेघ के सदृश वर्षण करने वाला धर्ममेघ समाधि (ते) तेरे लिये (सुषाव) उत्पन्न करता है वह (त्वा मन्दतु) तुझको आनन्दित करे।

इति प्रथमा दशतिः। पञ्चमः खण्डः।

॥ दशतिः २ ॥ ऋषिः—१—६, ९, १० सौभरिः काण्वः। ७, ८ नृमेधः आङ्गिरसः। देवता– इन्द्रः। ३, ६ मरुतः ॥ ककुप् ॥

१ ३ २ ३१ २र ३ १ २ ३ १ २
[२९९] अभ्रातृव्यो अना त्वमनापिरिन्द्र जनुषा सनादसि।
३ १ २ ३ १ २
युधेदापित्वमिच्छसे ॥ १ ॥ ऋ० ८ । २१ । १३ ॥

भा०—हे इन्द्र! (त्वम्)तू (जनुषा)अपने प्रकट होने के काल से स्वभावतः ही (अभ्रातृव्यः) शत्रुरहित, अजातशत्रु (अना) विना नेता के, विनायक, (अनापिः) बन्धु बान्धवों से रहित, अद्वितीय, (सनाद्) पुराण पुरुष (असि) है तो भी (युधा इत्) योग द्वारा ही

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(आपित्वम्) तुम बन्धुता को (इच्छसे) चाहते हो, स्वीकार करते हो।

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
[४००] यो न इदमिदं पुरा प्र वस्य आनिनाय तमु वः स्तुषे ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
सखाय इन्द्रमूतये ॥ २ ॥ ऋ० ८ । २१ । ९ ॥

भा०—हे (सखायः) मित्रो ! जो (नः) हमारे लिये (इदम्-इदम्) यह, यह, नाना प्रकार का, उत्तम उत्तम (पुरा) पहले काल में, पूर्व जन्म में (वस्यः) आच्छादन योग्य, या निवासयोग्य, भोग्य देह आदि (प्र आनिनाय) प्राप्त कराता रहा, (तम् उ इन्द्रम्) उसी आत्मा या परमेश्वर की (नः) आप के प्रति (स्तुषे) स्तुति करता हूं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४०१] आ गन्ता मा रिषण्यत प्रस्थावानो माप स्थात समन्यवः
३ १ २
दृह्ला चिद् यमयिष्णवः ॥ ३ ॥ ऋ० ८ । २० । १ ॥

भा०—हे मरुतो! प्राणो ! और विद्वान् पुरुषो ! आप लोग (आ गन्त) आओ, (मा रिषयत) पीड़ित और दुःखी मत होओ । हे (प्रस्थावानः) आगे प्रस्थान करने हारो ! (समन्यवः) क्रोधयुक्त या ज्ञानयुक्त होकर (मा अप स्थात) बुरे मार्ग पर मत भटको, क्योंकि आप लोग (दृह्ला चित्) दृढ़, बलवान् पदार्थों को भी (यमयिष्णवः) नियमन कर लेते हो, वश करने में समर्थ हो।

१ २ ३२र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४०२] आ याह्ययमिन्दवेऽश्वपते गोपत उर्वरापते ।
१ २
सोमं सोमपते पिब ॥ ४ ॥ ऋ० ८ । २१ । ३ ॥

भा०—हे (अश्वपते !) इन्द्रियों के स्वामिन् ! हे (गोपते) वाणी के मालिक ! हे (उर्वरापते) प्रजनन-शक्ति के स्वामिन् ! हे (सोमपते !) ज्ञानवन् ! तू (सोमं पिब) सोम, ज्ञान, आनन्द और बल का पान वा पालन कर, उसका लाभ कर ।

४०१—'स्थिराचिन्नमयिष्णवः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[४०३] त्वया ह स्विद् युजा वयं प्रति श्वसन्तं वृषभ ब्रुवीमहि।
संस्थे जनस्य गोमतः ॥ ५ ॥ ऋ० ८। २१। ११॥

भा०—हे (वृषभ!) सर्वश्रेष्ठ! (त्वया ह स्विद्) तुझे ही (युजा) सहायक द्वारा (गोमतः) वाणी से सम्पन्न (जनस्य) पुरुषों के (संस्थे) संघ में (श्वसन्तं प्रति) श्वास लेते हुए प्राणी के प्रति (ब्रुवीमहि) तेरी स्तुति करते हैं।

[४०४] गावश्चिद् घा समन्यवः सजात्येन मरुतः सबन्धवः।
रिहते ककुभो मिथः ॥६॥ ऋ० ८। २०। २१॥

भा०—हे (मरुतः) मरुद्गण! प्राणो! विद्वानों! आप लोग (गावःचित्) गतिमान्, ज्ञानवान् रहते हुए ही (समन्यवः) ज्ञान प्राप्त करने की शक्ति से युक्त (सबन्धवः) सब समानभाव से एक स्थान पर ही बंधे हुए, प्रेम से युक्त (सजात्येन) समान स्थान पर या समान जाति में उत्पन्न होने के कारण (मिथः) परस्पर (ककुभः) विस्तृत होकर भी (रिहते) परस्पर मिलते हैं।

[४०५] त्वं न इन्द्रा भर ओजो नृम्णं शतक्रतो विचर्षणे।
आ वीरं पृतनासहम् ॥ ७ ॥ ऋ० ८। ९८। १०॥

भा०—हे (शत-क्रतो) सैकड़ों प्रज्ञावाले! हे (वि-चर्षणे) सब लोकों के द्रष्टः! हे (इन्द्र) आत्मन्! हमें (नृम्णम्) धन और (ओजः) बल (आ भर) प्राप्त करा। और (पृतनासहम्) सेनाओं का मुकाबला करने हारे या प्रजा का भार सहन करने हारे (वीरम्) वीर, सामर्थ्य-वान् पुरुष को (आ भर) प्राप्त करा।

[४०६] अधा हीन्द्र गिर्वण उप त्वा काम ईमहे ससृग्महे।
उदेव ग्मन्त उदभिः ॥८॥ ऋ० ८। ९८। ७॥

४०६—'कामान्महः ससृज्महे' इति 'उ दवयन्ते' इति च ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! हे ( गिर्वणः ) वाणियों के एकमात्र पात्र ! (उदा इव) जिस प्रकार जल (उद्भिः) अन्य जलों में ( रमन्त ) मिल जाते हैं उसी प्रकार हम (कामे)अपनी कामनाओं द्वारा (त्वा उप ईमहे ) तेरे पास आते हैं और (ससृग्महे) तेरे साथ मिल जाते हैं।

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[४०७] सीदन्तस्ते वयो यथा गोश्रीते मधौ मदिरे विवक्षणे ।
३ १ २र
अभि त्वामिन्द्र नोनुमः ॥ ९ ॥ ऋ० ८ । २१ । ५ ॥

भा०—( यथा वयः ) रश्मियों के समान ( गोश्रीते ) गोरस से मिश्रित, ( मधौ ) मधुर, ( मदिरे ) आनन्दप्रद, ( विवक्षणे ) विशेष सुख या मुक्ति में लेजाने वाले, ( ते ) तेरे स्वरूप में हम ( सीदन्त ) विराजमान होकर हे (इन्द्र) आत्मन् ! ( त्वाम् ) तेरी (अभि नोनुमः) प्रत्यक्ष रूप से स्तुति करते हैं, अर्थात् तेरे आनन्द-रस में मग्न होकर हम तेरी स्तुति करते हैं ।

३ २ ३ १ २ २ २उ ३ १ २ ३ १ २
[४०८] वयमु त्वामपूर्व्य स्थूरं न कच्चिद् भरन्तो ऽवस्यवः ।
१ २ ३ १ २
वज्रि चित्रं हवामहे ॥ १० ॥ ऋ० ८ । २१ । १ ॥

भा०—हे वज्रिन् ! हे ( अपूर्व्य ) अपूर्व ! सबसे आदि में विद्यमान (वयम्) हम लोग (अवस्यवः) अपनी रक्षा चाहने हारे, (स्थूरं न) गुणों में अधिक स्थितिमान् पुरुष को जिस प्रकार (कच्चित् ) कोई प्रजा लोग भरण पोषण करते हैं उसी प्रकार ( चित्रम्)पूजायोग्य ( त्वाम् ) तुझ को ( भरन्तः ) भरण या धारण करते हुए ( हवामहे ) हम तेरी स्तुति करते हैं ।

इति द्वितीया दशतिः । षष्ठः खण्डः ॥

॥ दशतिः २ ॥ ऋषिः—१-८ गौतमः । ९ त्रितः । १० अवस्युः ॥ देवताः—१-८ इन्द्रः । ९ विश्वेदेवाः । १० अश्विनौ ॥ पंक्तिश्छन्दः ॥ पञ्चमः ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(1005)

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३क २र
[४०९] स्वादोरित्था विषूवतो मध्वः पिबन्ति गौर्यः ।
१ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ ३ ३ २
या इन्द्रेण सयावरीर्वृष्णा मदन्ति शोभथा वस्वीरनु स्वराज्यम्
॥ १ ॥ ऋ० १ । ८४ । १० ।

See Dharma-deva on Sama.

भा०—सूर्य और राजा के दृष्टान्त से आत्मा और ईश्वर का वर्णन करते हैं । (गौर्यः) शुभ्र किरणों या गमनशील सेनाओं के समान इन्द्रियां या चित्तवृत्तियां और प्रजाएं ( विषूवतः ) सर्वव्यापक, ( मध्वः ) सब मनोहर गुणों से युक्त, मधुर, (स्वादोः ) तृप्तिकारक परमानन्द रस का (इत्था ) इस प्रकार से ( पिबन्ति ) पान करती हैं कि ( याः ) जो वे (वृष्णा) सबे परम आनन्द बरसानेहारे इस इन्द्र के साथ (सयावरीः) गमन करती हुई ( मदन्ति ) आनन्द लाभ करती हैं और ( वस्वीः ) आवास करने हारी वे (स्व-राज्यम्)अपने ही राष्ट्र के समान देह या इस संसार रूप ईश्वर के कुटुम्ब की ( अनु शोभथाः ) शोभा बढ़ाती हैं । ( 'मधु' की व्याख्या देखो बृहदा० २ । ५ )

३ २उ ३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[४१०] इत्था हि सोम इन्मदो ब्रह्म चकार वर्धनम् ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ २ १ २ ३ १ २
शविष्ठ वज्रिन्नोजसा पृथिव्या निःशशा अहिमर्चन्ननु स्वराज्यम्
॥२॥ ऋ० १ । ८० । १ ॥

भा०—हे (वज्रिन्) ! हे ( शविष्ठ ) सर्वशक्तिमन् ! (इत्था) इस प्रकार से ( हि) निश्चय ( सोमे ) उस आनन्दरस के बल पर ( इत् ) ही (मदः) आनन्दयुक्त विद्वान् जिस प्रकार (ब्रह्म) वेद द्वारा (वर्धनम्) अपने ज्ञान की वृद्धि या उन्नति ( चकार ) करता है, ( अहिम् ) सूर्य जिस प्रकार मेघ को भेदन करता है उसी प्रकार(स्वराज्यम्) अपने राष्ट्र या प्रताप को (अनु अर्चन्) प्रकट करते हुए आप अपने (ओजसा)बल

४०९—'शोभसे' इति ऋ० ।

४१०—'मदे ब्रह्मा' इति ऋ० । पृथिवीत्यन्तरिक्षनाम । मा० ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

से ( पृथिव्याः ) इस पृथिवी या अन्तरिक्ष के ( अहिम् ) आवरणकारी मेघवत् विघ्न को ( निःशशाः ) विनाश करते हैं। अध्यात्म-वेदियों की स्वराज्य की चर्चा उपनिषदों में स्थान २ पर है।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
[४११] इन्द्रो मदाय वावृधे शवसे वृत्रहा नृभिः।
२उ ३ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २र३ १ २
तमिन्महत्स्वाजिषूतिमर्भे हवामहे स वाजेषु प्र नोऽविषत्।
॥ ६ ॥ ऋ० १ । ८१ । १ ।

भा०—( इन्द्रः ) परमेश्वर ( मदाय ) प्रजाजनों के हर्ष करने के लिये और (शवसे) बल के लिये (वावृधे) बहुत बड़ा है। वह (वृत्रहा) सब विघ्नों का नाश करने वाला ( नृभिः ) अपनी प्रजाओं के साथ (वाजेषु) संग्रामों और ज्ञान-यज्ञों में ( नः प्र आविषत् ) हमारी उत्तम रीति से रक्षा करता है। ( ऊतिम् ) अपनी रक्षा स्वरूप ( तम् इव ) उसको ही (महत्सु) बड़े २ (आजिषु) ज्ञान-चर्चा के स्थानों या संग्रामों, और यज्ञों में और (अर्भे) छोटे कार्य सूक्ष्म हृदयावास में भी (हवामहे) उसका हम स्मरण करते हैं। अर्भ, अल्प, दभ्र, दहर आदि का विवरण छान्दोग्य, और केन दोनों उपनिषदों में स्पष्ट है। आजि=चरम सीमा। राजा के पक्ष में—आजि=संग्राम।

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३क २र
[४१२] इन्द्र तुभ्यमिदद्रिवोऽनुत्तं वज्रिन् वीर्यम्।
२ ३ २ ३ १ २ ३२उ ३ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
यद्ध त्यं मायिनं मृगं तव त्यन्मायया वधीरर्चन्ननु स्वराज्यम्
॥ ५ ॥ ऋ० १ । ८० । ७ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! हे ( अद्रिवः ) मेघ के समान आनन्द और ज्ञान के घन ! अखण्ड या अखण्डित शक्तिशालिन् ! हे (वज्रिन् ) वीर्यसम्पन्न ! ( तुभ्यम् इव ) तेरा ही (वीर्यम्) बल सामर्थ्य ( अनुत्तम् ) कहीं रुका नहीं है । ( यत् ह ) क्योंकि ( त्यम् ) उस

४१२—'मृगं तमु त्वं मायया' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(मायिनम्) माया, अज्ञान या प्रकृति के जाल में पड़े (मृगम्) ज्ञान के विलोपक चोर के समान देह और मनको (मृगम्) अथाह सुख के खोजी पशु के समान प्यासे. तृष्णालु जीव को ( मायया) अपने प्रज्ञा के बल से (स्वराज्यम् अनु अर्चन्) स्व महिमा की सत्ता को प्रकट करता हुआ तू ( अवधीः ) विनाश करता है, मारता है। या प्राप्त होता है, ( तव त्यत् वीर्यम् ) वह भी तेरा ही बल, प्रताप है।

२ ३ १ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
[४१३] प्रेह्यभीहि धृष्णुहि न ते वज्रो नि यंसते ।
१ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
इन्द्र नृम्णं हि ते शवो हनो वृत्रं जया अपोऽर्चन्ननु स्वराज्यम् ॥५॥
ऋ० १ । ८० । ३ ॥

भा०—(स्वराज्यम् अनु) आत्मा के मोक्षरूप स्वराज्य प्राप्त करने के लिये (अर्चन्) साधना करता हुआ हे (इन्द्र) आत्मन् ! (प्रेहि) आगे बढ़ (अभि इहि ) सम्मुख आ ! ( धृष्णुहि ) बाधाओं को दबा । ( ते वज्रः ) तेरा वज्र, बल (न) कभी नहीं (नियंसते) दबता । हे (इन्द्र) आत्मन् ! (ते) तुझे (नृम्णं हि) निश्चय से ऐश्वर्य प्राप्त होगा । तू ( शवः ) अपने बल से (वृत्रं हनः) वृत्र रूप विघ्न अज्ञान को मार और ( अपः जय ) सब कर्मों, प्रजाओं पर विजय प्राप्त कर ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४१४] यदुदीरत आजयो धृष्णवे धीयते धनम् ।
३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २उ ३१ २र ३ १ २ ३ १ २
युङ्क्ष्वा मदच्युता हरी कं हनः कं वसौ दधोऽस्माँ इन्द्र वसौ दधः
॥ ६ ॥ ऋ० १ । ८१ । ३ ॥

भा०—(यद्) जब ( आजयः ) संग्राम या ब्रह्मकथा प्रसङ्ग ( उद्-ईरते ) उठ खड़े होते हैं तब ( धृष्णवे ) सब का पराभव करनेहारे के सन्मुख (धनम्) धन, प्राप्तव्य पदार्थ, ऐश्वर्य (धीयते) रक्खा जाता है। हे. (इन्द्र) आत्मन् ! (मदच्युता हरी) हर्ष वर्षाने वाले और हरणशील अपने प्राण और अपान दोनों अश्वों को (युङ्क्ष्व) अपने रथ में लगा ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[प्र०१] ( कं हनः ) तू किस शत्रु या विघ्न का नाश करता है ? और [प्र०२] ( कं ) तू किस सहायक, साधन या योगाङ्ग को ( वसौ ) अपने देह या चित्त में ( दधः ) धारण करता है ? [ उ० १ ] हे इन्द्र ! ( वसौ ) इसी आवास स्थान, अन्तरात्मा में ( दधः ) धारण कर और [ उ० २ ] ( अस्मां दधः ) हमें धारण कर । यह भक्तों का भगवान् के प्रति, इन्द्रियों का आत्मा के प्रति, प्रजा का राजा के प्रति समान रूप से वचन है।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

[४१५] अक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रिया अधूषत ।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २उ ३क २र ३ १ २

अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजा न्विन्द्र ते हरी

॥ ७ ॥ ऋ० १ । ८२ । २ ॥

भा०—(स्वभानवः विप्राः) स्वयं योगाभ्यास और तपस्या से प्रदीप्त होने वाले, तेजस्वी विद्वान्, मेधावी लोग ( अक्षन् ) सब प्रकार के आनन्दों का भोग करते हैं, ( अमीमदन्त ) और हर्ष को प्राप्त होते हैं। वे ( प्रियाः) सबको प्रिय लगने वाले, काम्य पदार्थों और कामनाओं को (अव अधूषत) परित्याग करते, झाड़ देते, गिरा देते हैं वे सर्वत्यागी, अवधूत हो जाते हैं। हे ( इन्द्र ) परमात्मन् ! वे ( नविष्ठया) अत्यन्त प्रशंसनीय (मती) शुभ संकल्प या स्तुति से ( अस्तोषत) तेरी स्तुति करते हैं। अतः उन पर प्रसन्न होकर (ते हरी ) तू अपने अश्वों, हरणशील वाहनों ज्ञान और कर्म रूप घोड़ों को या सम्प्रज्ञात समाधियों की ( अनु योज ) साधना कर।

३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २

[४१६] उपो षु शृणुही गिरो मघवन् माऽतथा इव ।

३ १ २ ३ १ २ १ २ ३ २ ३ १ १र३ २उ क २र ३ १ २

कदा नः सूनृतावतः कर इदर्थयास इद् योजा न्विन्द्र ते हरी॥८॥

पा०-भे- आदर्थयास : ऋ० १ । ८२ । १ ॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन् ! आत्मन् ! ( उप सु शृणुहि उ )

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

तू सावधान होकर सुन, (गिरः) तू हमारी वाणियों की (अतथा इव) पूर्व के विपरीत, प्रतिकूल, शत्रु के समान (मा) उपेक्षा मत कर। हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (सूनृतावतः) सत्य और प्रिय वाणी बोलने हारे (नः) हमको तू (कदा इद्) कब (करः) अपनाएगा? (अर्थयासे इत्) आपसे प्रार्थना ही की जाती है। हे (इन्द्र) आत्मन्! (ते हरी योज नुं) तू अपने अश्वों, व्यापक साधन प्राण अपान को अब लगा। अथवा सबीज निर्बीज दोनों का अभ्यास कर।

३ १ २ ३ २ १ २र ३ १ २ ३ २
[४१७] चन्द्रमा अप्स्वाऽऽन्तरा सुपर्णो धावते दिवि।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
न वो हिरण्यनेमयः पदं विन्दन्ति विद्युतो वित्तं मे अस्य रोदसी ॥९॥ ऋ० १।१०५।१॥

भा०—(अप्सु अन्तरा) ध्यान धारणाओं, संकल्पों विकल्पों या वासना जालों में से (चन्द्रमाः) अत्यन्त आह्लादकारी, (सुपर्णः) उत्तम गतिशील आत्मा, (दिवि) द्यौ लोक में चन्द्र के समान, या सूर्य में प्रकाशस्वरूप परमात्मा की ओर (धावते) गति करता है। हे (विद्युतः) विशेषरूप में प्रकट होने वाली विद्युत्स्वरूप कान्तियो! हे (हिरण्य-नेमयः) सुवर्ण के समान चित्ताकर्षक धाराओं वाली कान्तियो! हमारे इन्द्रियगण या अज्ञानी जनसाधारण अज्ञान में होने से (वः पदं न विन्दन्ति) तुम्हारा स्वरूप ज्ञान प्राप्त नहीं करते। हे (रोदसी) द्यौ और पृथिवी, ऊर्ध्वगामी द्यौस्वरूप प्राण, अधोगामी पृथिवीस्वरूप अपान, आप दोनों के (अस्य) इस रहस्य का ज्ञान (मे वित्तम्) मुझे लाभ कराओ।

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[४१८] प्रति प्रियतमं रथं वृषणं वसुवाहनम्।
३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
स्तोता वामश्विनावृषि स्तोमेभिर्भूषति प्रति माध्वी मम श्रुतं हवम् ॥ १० ॥ ऋ० ५।७५।१॥

४१८—'स्तोमेन प्रति भूषति' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे (अश्विनौ) प्राण और अपान ! ( वसु-वाहनम्) आवास सकारी आत्मा को वहन करने हारे, ( वृषणम् ) कर्मफल भोग की वर्षा करने वाले ( प्रियतमम् ) अत्यन्त प्रिय, ( प्रति-रथम्) प्रत्येक रथ रूप देह में ( ऋषिः ) तत्वदर्शी, ( स्तोता ) सत्य गुणों का वर्णन करने हारा, ( स्तोमेभिः ) वेदमन्त्रों द्वारा ( वाम् ) आप दोनों को ( प्रति भूषति ) उत्तम रूप से अलंकृत करना चाहता है । हे ( माध्वी )मधु-विद्या, ब्रह्म विद्या के जानने हारो ! ( मम हवम् ) मेरी स्तुति, गुण-वर्णना को ( श्रुतम् ) श्रवण करो ।

इति तृतीया दशतिः । सप्तमः खण्डः ॥

॥ दशतिः ४ ॥ ऋषिः—१, ७ वसुश्रुत आत्रेयः । २, ४ विमद ऐन्द्रः प्राजापत्यो वा वसुकृद्, वासुक्रो वा । ३ सत्यश्रवाः आत्रेयः । ६ गोतमो राहूगणः । कुल्मलः शैलूषिर्वा । ८ अंहोमुग् वामदेव्यः ॥ देवता—१, २, ७ अग्निः । ३ उषाः । ४ सोमः । ५, ६ इन्द्रः ८ विश्वेदेवाः ॥ छन्दः—१—७ पंक्तिः । ८ उपरिष्टाद् बृहती ॥

[४१९] आ ते अग्न इधीमहि द्युमन्तं देवाजरम् ।
यद्ध स्या ते पनीयसी समिद्दीदयति द्यवीषं स्तोतृभ्य आ भर ॥१॥ ऋ० ५ । ६ । ४ ॥

भा०—हे (देव) प्रकाशस्वरूप ! (अग्ने) ज्ञानवन् ! ( द्युमन्तम् ) प्रकाशस्वरूप (अजरम्) अविनाशी ( ते ) आपको ( इधीमहि ) प्रदीप्त करते हैं, चैतन्य करते हैं । ( द्यवि ) द्युलोक में (यद्) जो (स्या) वह (ते) आपकी ( पनीयसी ) प्रशंसनीय ( समिद् ) कान्ति ( दीदयति ) चमक रही है । ( स्तोतृभ्यः ) सत्य गुण वर्णन करने हारों को हे देव ! आप (इषम्) अन्न और ज्ञान की प्रेरणा (आ भर ) प्राप्त कराओ ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१२   २२   ३ १ २
[४२०] आग्निं न स्ववृक्तिभिर्होतारं त्वा वृणीमहे।
३ १ २ ३ १ २   ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
शीरं पावकशोचिषं वि वो मदे यज्ञेषु स्तीर्णबर्हिषं विवक्षसे ॥२॥
ऋ० १० । २१ । १ ॥

भा०—हे देव ! (वि वक्षसे) आप सबको धारण करने हारे सबसे महान् हो। इसलिये (स्व-वृक्तिभिः) उत्तम, दोषरहित निज स्तुतियों से हम लोग ( शीरम् ) सबके भीतर ज्ञान-रस रूप से शयन करने हारे, (पावक-शोचिषम्) पवित्र करने वाली दीप्ति से युक्त, (वः) हमारे और तुम्हारे (वि-मदे) विशेष आनन्द लाभ करने के लिये (यज्ञेषु) यज्ञों में (स्तीर्ण-बर्हिषम् ) बर्हिः=धान्य या कुश, आसन या इस देह को फैलाये हुए(होतारम्)सबको जीवन योग्य उत्तम पदार्थों के देने हारे या सबको अपने पास बुलाने वाले ( त्वा ) तुझ ( अग्निम् ) ज्ञानस्वरूप ईश्वर को ( होतारं न) अपने यज्ञ के होता के समान (आ वृणीमहे, वि वृणीमहे) वरण करते हैं और विशेष स्तुति करते हैं।

(११४०)

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[४२१] महे नो अद्य बोधयोषो राये दिवित्मती।
१ २   ३ १ २   ३ १ २   ३ १ २२ ३ १ २
यथा चिन्नो अबोधयः सत्यश्रवसि वाय्ये सुजाते अश्वसूनृते ॥३॥ ऋ० ५ । ७९ । १ ॥

भा०—हे (अश्व-सूनृते)आत्मा की सत्यस्वरूप वाणि ! हे(सु-जाते) उत्तमरूप से प्रकट होने वाली ! (वाय्ये ) वरण करने योग्य ज्ञान और प्रकाश से सम्पन्न ! ( सत्य श्रवसि ) सत्य वेदज्ञान में ( यथाचित् ) जिस प्रकार हे (उषः) ! हे सब पापों के दहन करने हारी (दिवित्मती) ज्योतिः स्वरूपा तू उषा( महे ) बड़े भारी (राये)दिव्यधन, ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति के लिये (अद्य) आज ( बोधय ) हमें, जगा, ज्ञानवान् कर।

---

४२०—'यज्ञाय स्तीर्णं बर्हिषे वि वो मदे शीरं पावकशोचिषं विवक्षसे' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[४२२] भद्रं नो अपि वातय मनो दक्षमुत क्रतुम् ।
अथा ते सख्ये अन्धसो वि वो मदे रणा गावो न यवसे विवक्षसे ॥ ४ ॥ ऋ० १० । २५ । १ ॥

भा०—हे परमेश्वर ! ( वि वक्षसे ) आप महान् हो । आप (नः) हमारे (मनः) मन और (दक्षम्)आत्मा या बल को (उत)और (क्रतुम्) कर्म को (भद्रम्) कल्याण के प्रति (अपि वातय) प्रेरित करो । (अथ) और ( ते ) तुझ ( अन्धसः ) अन्धकार को दूर करने और प्राण धारण करानेहारे प्रभु के ( मदे ) हर्षकारी ( सख्ये ) प्रेम में हमें ( यवसे ) घास के प्रेम में ( रणाः गावः न) आनन्द प्रसन्न गौवों के समान (वि वः) स्वीकार करो, अपनाओ ।

[४२३] क्रत्वा महाँ अनुष्वधं भीम आ वावृते शवः ।
श्रिय ऋष्व उपाकयोर्नि शिप्री हरिवान् दधे हस्तयोर्वज्रमायसम् ॥ ५ ॥ ऋ० १ । ८१ । ४ ॥

भा०—(महान्) सबसे बड़ा वह परमात्मा (भीमः) सबको भय से चलाने और कंपाने वाला (अनु-स्वधम्)स्वधा स्वरूप जीव या प्रकृति के प्रति (क्रत्वा) अपनी क्रिया शक्ति और प्रज्ञा से (शवः) अपनी क्रिया शक्ति या बल या ज्ञान सामर्थ्य को ( आ ववृते ) प्रेरित करता है और ( श्रिये ) समस्त संसार को आश्रय देने के लिये ( ऋष्वः ) वह महान् ( शिप्री ) शक्तिशाली, ( हरिवान् ) हरण करने या आकर्षण करने वाला, ( उपाकयोः ) समीपतम (हस्तयोः) आघातकारी साधनों, हाथों में (आयसं वज्रम्)लोहे के बने खड्ग को वीर के समान (आयसम्) अयस अर्थात् स्नेह और वेग के बने (वज्रम्) पतन और पाप निवारक साधन को ( आ दधे ) धारण करता है ।

४२२—'रणन गावो' इतिपाठः, ऋ० । ऋग्वेदे (१० । २० । १) इत्यत्र 'भद्रा' दि 'मनोऽ'न्तः पाठ एव केवलम् ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

ईश्वरने अपनी शक्ति प्रकृति में दी समस्त ब्रह्माण्ड को उत्पन्न किया, प्रत्येक परमाणु और पिण्ड में आघात प्रयत्न उत्पन्न किया और ऐसी निरन्तर की गति उत्पन्न की कि अपनी गति के बल पर ही आकाशका प्रत्येक पिण्ड निराश्रय खड़ा है। 'हस्तयोः' यह द्विवचनान्त प्रयोग उपमावश है। वीर राजा और अध्यात्म पक्ष में स्पष्ट है।

२ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[४२४] स घा तं वृषणं रथमधितिष्ठाति गोविदम्।
१र २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २क ३क २र ३ १ २
यः पात्रं हारियोजनं पूर्णमिन्द्र चिकेतति योजा न्विन्द्र ते हरी
॥ ६ ॥ ऋ० १ । ८२ । ४ ॥

भा०—हे इन्द्र! (यः) जो (हारियोजनम्) इन्द्रियों को वश करने हारे योग साधन और (पात्रम्) क्रिया साधन को (पूर्णम्) उचित प्रकार से पूर्ण रूप से (चिकेतति) जानता है (स घ) वही (तम्) उस (वृषणम्) सुखप्रद, (गो-विदम्) इन्द्रियों द्वारा ज्ञान प्राप्त करने वाले चेतन (रथम्) रथपर (अधि तिष्ठति) स्वामी होकर सवारी करता है। हे (इन्द्र) आत्मन् (ते हरी) तुम अपने अश्वों-प्राण, अपान दोनों को (योज नु) इस समय समाधि योग से जोड़ो।

३ १ २र ३ २उ ३ २ ३ १ २र १ २
[४२५] अग्निं तं मन्ये यो वसुरस्तं यं यन्ति धेनवः।
३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
अस्तमर्वन्त आशवोऽस्तं नित्यासो वाजिन इषं स्तोतृभ्य आ भर
॥ ७ ॥ ऋ० ५ । ६ । १ ॥

भा०—(तम्) उसको (अग्निं) ज्ञानवान्, सब का नेता आचार्य या ईश्वर (मन्ये) मानता हूं या उसको अग्नि-तेज रूप से मनन करता हूं (यः वसुः) जो वसु अर्थात् सबके भीतर वास करने हारा, सबको वास देने हारा है। (यम्) जिसमें (धेनवः) वाणियें, इन्द्रियां और रश्मियां हैं उसी प्रकार जैसे गौवें (अस्तम्) घर में (यन्ति) आती हैं या (अस्तं

४२५—'नमन्ति' इति पाठभेदः' ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

यंति) आश्रय को प्राप्त होती हैं और ( आशवः ) व्यापन स्वभाव वाले ( अर्वन्तः) प्राण या वायु आदि पञ्च भूत ( अस्तम्) गृहस्वरूप जिसमें आश्रय लेते हैं और ( नित्यासः ) नित्य, अविनाशी, ( वाजिनः ) ज्ञानवान् मुक्त आत्माएँ विद्वान् लोग भी जिसको (अस्तम् ) अपना गृह या शरण समझ कर आश्रय करते हैं। हे सर्वाश्रय ! ( स्तोतृभ्यः ) स्तोता, विद्वान् लोगों को ( इषम् ) अन्न एवं अपनी ज्ञान प्रेरणाएँ ( आ भर ) प्राप्त कराओ।

२उ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[४२९] न तमंहो न दुरितं देवासो अष्ट मर्त्यम् ।
३ १ २ १ २ ३ २ ३ १ २र ३१ ३ २ ३ १ २
सजोषसो यमर्यमा मित्रो नयति वरुणो अति द्विषः

॥ ८ ॥ ऋ० १० । १२६ । १ ॥

भा०—हे ( देवासः ) विद्वान् पुरुषो ! ( यम् ) जिस ( मर्त्यम् ) मरणधर्मा देहवान् पुरुष को (अर्यमा ) वह न्यायकारी, ( मित्रः ) सब का प्रेमी, (वरुणः) सबको पाप से बचाने हारा, जगदीश्वर (स-जोषसः) अत्यन्त प्रेमपूर्वक (द्विषः अति) विघ्न या बाधाकारियों या अप्रीति करने हारों से दूर कर लेता है (तम्) उसको (अंहः न अष्ट) पाप नहीं स्पर्श करता, (दुरितं न) और दुष्ट चरित भी उसको नहीं व्यापता ।

इति चतुर्थी दशतिः । अष्टमः खण्डः ।

---

दशतिः ५ ॥ ऋषिः—२ ६ त्र्यरुण-त्रसदस्यू ( त्र्यरुणस्त्रैवृष्णः त्रसदस्युः पौरुकुत्स्यः)। ७ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । ८ वामदेवो गौतमः । वाजिनां स्तुतिः ९ १, ३—५, १० ऐश्वराः धिष्ण्या अग्नयः ॥ देवता—१—६, १० पवमानः । ७ मरुतः । ८ अग्निः । ९ वाजिनः ॥ छन्दः—१, ३, ४, ५, ७, १० द्विपदा पंक्तिः । ८ पंदपंक्तिः । ९ परोष्णिक् । २, ६ त्रिपदा अनुष्टुप् पिपीलिकामध्या ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


२ ३ २ ३ १ २   ३ २ ३ १ २ ३ १   २र
[४२७] परि प्र धन्वेन्द्राय सोम स्वादुर्मित्राय पूष्णे भगाय ॥१॥
ऋ० ९ । १०९ । १ ॥

भा०—हे ( सोम ) आनन्दरस को बहाने वाले, सब दुःखों के ओषधिरूप, परमरस स्वरूप ऐश्वर्यवन् ! (स्वादुः) ओषधिरस के समान परम आनन्ददायक आप (मित्राय, सबको स्नेह करनेहारे (पूष्णे ) सब को पोषण करनेहारे, (भगाय)सबके भजन,सेवन करने योग्य (इन्द्राय) उस ऐश्वर्य के इच्छुक जीव के लिये ( परि प्र धन्व[1]) चारों ओर उत्तम-रूप से गति कर बहो ।

२ १ २र ३ १ २   ३ १ २ ३ १ २ २ १ २
[४२८] पर्यू षु प्र धन्व वाजसातये परि वृत्राणि सक्षणिः ।
३ २ ३ १ २ ३ १
द्विषस्तरध्या ऋणया न ईरसे ॥२॥ ऋ० ९ । ११० । १ ॥

भा०—हे परमेश्वर ! (वाज-सातये)ज्ञान या धन या अन्न के लाभ के लिये (वृत्राणि) सब आवरणकारी विघ्नों को (सक्षणिः ) सहनशील होकर आप (परि प्र धन्व)चारों ओर से मार भगाओ । (ऋणया)ऋणों के नाश करने हारे आप ( द्विषः ) अप्रीति से वर्तने वाले शत्रुओं के (तरध्यै) विनाश करने के लिये (नः) हमें (ईरसे) प्रेरित करो ।

१ २   ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २र
[४२९]पवस्व सोम महान्त्समुद्रः पिता देवानां विश्वाभि धाम ॥ ३ ॥ ऋ० । ९/१०९ । ४ ॥

भा०—हे (सोम) सबके प्रेरक परमात्मन् ! आप (महान् समुद्रः) बड़े भारी समुद्र हैं.समस्त रसों और आनन्दों के स्रोत और भण्डार हैं, (देवानाम्)समस्त देवों,भूतों और इन्द्रियों के(पिता) पालक और प्रेरक हैं, अतः (विश्वा धाम ) समस्त तेजों को या समस्त आत्मा के निवास-

४२७—१. धन्वतिर्गतिकर्मा, (नि०) रिवि रवि धवि गत्यर्थाः । भ्वा० ।
४२८—'ईयसे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

स्थान रूप देहों लोकों या हृदयों के प्रति ( परि पवस्व ) आप द्रवित होइये । उनमें आनन्द रस का संचार कीजिये ।

[४३०] पवस्व सोम महे दक्षायाश्वो न निक्तो वाजी धनाय ॥ ४ ॥ ऋ० ९ । १०९ । १० ॥

भा०—हे सोम !(निक्तः)स्नान किया हुआ,निष्णात शुद्ध.(वाजी) ज्ञानवान् विद्वान्, ( अश्वः ) क्रियानिष्ठ, सधाया हुआ पुरुष और घोड़ा जिस प्रकार ( धनाय ) धनोंपार्जन या संग्राम के लिये जाता है उसी प्रकार ( महे ) बड़े ( धनाय ) गतिशील या धन्य ( दक्षाय) कर्मनिष्ठ साधक जीव के लिये आप ( पवस्व ) द्रवित हों कृपायुक्त हों, आनन्द रूप में प्रकट हों ।

[४३१] इन्दुः पविष्ट चारुर्मदायापामुपस्थे कविर्भगाय ॥ ५ ॥ ऋ० ९ । १०९ । १३ ॥

भा०—(अपाम् उपस्थे) जलों के समीप या प्रजाओं के समीप या कर्म और ज्ञानों के बीच में ( मदाय चारुः ) हर्ष उत्पन्न करने में श्रेष्ठ, (कविः) क्रान्तदर्शी विद्वान् ( भगाय ) सौभाग्य, ऐश्वर्य या उचित कर्मफल के आनन्दभोग के निमित्त ( इन्दुः ) ऐश्वर्यशील सोम, जीव ( पविष्ट ) गति करता है या प्रकट होता है ।

[४३२] अनु हि त्वा सुतं सोम मदामसि महे समर्यराज्ये ।
वाजाँ अभि पवमान प्र गाहसे ॥६॥ऋ० ९ । ११० । २ ॥

भा०—हे सोम ! (महे)बड़े भारी तेरे(अर्य-राज्ये)श्रेष्ठ, जितेन्द्रिय पुरुषों के राष्ट्र में (त्वा अनु) तेरे अनुकूल (सं मदामसि) रहने में हम खूब प्रसन्न होते हैं। हे(पवमान)सबके प्रेरक शासक ! (वाजान् अभि) शत्रुओं या इन्द्रियों, ऐश्वर्यों के प्रति तू निर्विघ्न होकर (प्र गाहसे) गति करता है; उनमें रमण करता है । राजा, आत्मा और परमात्मा के प्रति प्रजाओं, इन्द्रियों और भक्तों का वचन है ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[४३३] क ईं व्यक्ता नरः सनीडा रुद्रस्य मर्या अथा स्वश्वाः ॥७॥
ऋ० ७ | ५६ | १ ॥

भा०—(ईं) ये (व्यक्ताः) प्रकट हुए, ( सनीडाः ) एक ही देह में आश्रय किये हुए, (मर्याः) देहधारी प्राणियों के हितकारी (अथ ) और ( स्वश्वाः ) सुख से पदार्थों का भोग करने हारे, ( रुद्रस्य ) इस समस्त संसार को रुलाने हारे, उस देव,मुख्य प्राण के(के)कौन हैं ? इस आश्चर्य से किये प्रश्नका उत्तर ऋ०मं०६।५६ सूक्त की अगली ऋचाओं में दिया है ।

[४३४] अग्ने तमद्याश्वं न स्तोमैः क्रतुं न भद्रं हृदिस्पृशम् ।
ऋध्यामा त ओहैः ॥ ८ ॥ ऋ० ४ | १० | १ ॥

भा०—हे अग्ने ! (अद्य) आज हम (ओहैः) आह्वान करने योग्य ( स्तोमैः ) स्तुतिपूर्ण सूक्तों द्वारा ( अश्वं न ) अश्व के समान समस्त संसार के वहन करने हारे, ( क्रतुम्) जगत् के कर्त्ता शिल्पी के समान ब्रह्माण्ड के बनाने हारे, ( भद्रम् ) कल्याणकारी, ( हृदि-स्पृशम्) हृदय तक को छूने हारे, हृदयंगम ( तम् ) उस प्रसिद्ध तुझको लक्ष्य कर (ऋध्याम) स्तुति करते हैं, साधना करते हैं ।

[४३५]आविर्मर्या आ वाजं वाजिनो अग्मन् देवस्य सवितुःसवम्।
स्वर्गाँ अर्वन्तो जयत ॥ ९ ॥ ( ऋग्वेदे नास्ति )
( यजुः० १० | ६ ॥ अथर्व० ९ | २३ ॥ )

भा०—(वाजिनः) ज्ञानवान् (मर्याः) मरणधर्मा प्राणी, ( देवस्य ) सबके दाता,(सवितुः)सबके प्रेरक परमात्मा के(वाजं सवम्)ज्ञान सम्पन्न सर्ग या प्रेरणा, आदेश को(आविः अग्मन्)प्रकट रूप से प्राप्त करते हैं । हे (अर्वन्तः) ज्ञानशील पुरुषो ! ( स्वर्गान् ) सुख और आनन्द के प्राप्त कराने वाले इन मुक्ति सुखों को (जयत)विजय करो उनको प्राप्त करो ।

[४३६]पवस्व सोम द्युम्नी सुधारो महाँ अवीनामनु पूर्व्यः॥१०॥
ऋ० ६ | १०६ | ७ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे सोम! ( पूर्व्यः ) सबसे पूर्व, सबका आदि मूलकारण, (द्युम्नी) कान्तिमान्, (सु-धारः ) समाज और संसार को उत्तम रूप से धारण करनेहारा, (अवीनाम्)गतिशील, आत्माओं में सबसे(महान्)बड़ा परम-आत्मा तू (अनु पवस्व) सब को पवित्र कर, सन्मार्ग में प्रेरणा कर।

इति पञ्चमी दशतिः नवमः खण्डः ।

इति पञ्चमप्रपाठकस्य प्रथमोऽर्धः ॥

## अथ पञ्चमप्रपाठके द्वितीयोऽर्धः

॥ दशतिः ६ ॥ ऋषिः—३ त्रसदस्युः पौरुकुत्स्यः । ७ सम्पातः ( संवर्त आंगिरसः) शेषाणां ऋषयो नोपलभ्यन्ते तत्र वामदेवो गौतमः । देवता—१—५, ८—१० इन्द्रः । ६ विश्वेदेवाः । ७ उषाः ॥ द्विपदा १, ६, ८, 'पंक्तिविराड् वा गायत्री । २, द्विपदा अनुष्टुप् ३ । २ । त्रिष्टुप् । ५, बृहती । १० जगती गायत्री वा ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ ३

[४३७] विश्वतोदावन् विश्वतो न आ भर यं त्वा शविष्ठमीमहे ॥ १ ॥ (ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे ( विश्वतो दावन् ) सबका संहार करने या सबको दान करनेहारे संहर्त्तः ! या दातः ! (यं त्वा) जिस तुझ (शविष्ठम्)बलवान् को (ईमहे) याचना, प्रार्थना करते हैं कि (नः) हमें ( विश्वतः ) सब ओर से (आ भर ) सुख सामग्री प्राप्त कराओ।

३ २ ३ २२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २

[४३८] एष ब्रह्मा य ऋत्विय इन्द्रो नाम श्रुतो गृणे ॥ २ ॥

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(यः ऋत्वियः) जो ऋतुओं में प्रकट होने हारा ( इन्द्रः ) ऐश्वर्यशील, सूर्यरूप कालात्मा परमेश्वर है (एषः ब्रह्मा)वही सबसे बड़ा

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

और सबको बढ़ाने वाला (नाम श्रुतः) विख्यात है। (गृणे) मैं उसकी स्तुति करता हूं।

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २

[४३९] ब्रह्माण इन्द्रं महयन्तो अर्कैरवर्धयन्नहये हन्तवा उ ॥ ३॥

ऋ० ५। ३१। ४॥ उत्तरार्धः।

भा०—(ब्रह्माणः) ब्रह्मज्ञानी पुरुष (अर्कैः) वेदस्तुतियों द्वारा (इन्द्रम्) इन्द्र की (महयन्तः) पूजा करते हुए (अहये) मेघ या न नाश होने वाले अन्धकार को (हन्तवा) नाश करने के लिये (उ) ही (अवर्धयन्)उसको बढ़ाते हैं, उसकी महिमा का वर्णन करते हैं। अथवा (अहये) इस समस्त संसार को (हन्तवा) संहार करने के कारण (उ) ही (अवर्धयन्) उसकी महिमा गाते हैं।

गत्यर्थस्य एतेरयतेरंहतेर्वा व्याप्त्यर्थस्य, आङ् पूर्वाद् हन्तेर्वा, नञो हन्तेर्वा, अहिः। अथवा—'य एतत् सर्वमन्तवत् तस्मादहिः' इति वाजसनेयब्राह्मणे।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २

[४४०]अनवस्ते रथमश्वाय तक्षुस्त्वष्टा वज्रं पुरुहूतं द्युमन्तम् ॥४

ऋ० ५। ३१। ४॥ पूर्वार्धः॥

भा०—जिस प्रकार (अनवः)प्राणधारण करनेहारे मनुष्य (अश्वाय) समस्त देश में गमन करने के निमित्त (रथम्) रमण साधन या गमन साधन या वेगवान् यान=रथ को(तक्षुः)बनाते हैं। उसी प्रकार (अनवः) विद्वान् जन (अश्वाय) भोक्ता जीव के लिये (रथं तक्षुः) रसस्वरूप परमेश्वर की साधना करते हैं। (त्वष्टा) सबको रचने हारा शिल्पी, विश्व विधाता, हे (पुरुहूत) सबसे स्तुति योग्य! आपके (द्युमन्तम्) दीप्तिमान् (वज्रम्)सर्व विघ्ननिवारक, तमोनिवारक सूर्य रूप वज्र को बनाते हैं।

१ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ ० २र ३ १ २ ३ २ २ ३ २

[४४१]शं पदं मघं रयीषिणे न काममव्रतो हिनोति न स्पृशद्रयिम् ५

(ऋग्वेदे नास्ति)

४३९—४४०—अवस्युरात्रेय ऋषिः ऋ०। 'तक्षात्' ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०--(शं) शान्तिकारक (पदम्) स्थान और ज्ञान, (मघम् )धन धान्य और क्रतु योगादि का उत्कृष्ट फल पहले (रयीषिणे ) सुखसामग्री या ऐश्वर्य को अन्यों के लिये परोपकार में लगा देने वाले के लिये होता है। (अव्रतः ) निकम्मा, मूर्ख. तपस्या आदि न करने हारा, अकर्म और निषिद्ध कर्म करने हारा पुरुष ( कामम् ) यथेष्ट फल को ( न हिनोति) नहीं प्राप्त कर पाता, क्योंकि (रयिम् ) वह धन धान्य को (न स्पृशत्) छूता भी नहीं अर्थात् दान भी नहीं करता।

२ ३ २ ३ १ २ १ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

[४४२]सदा गावः शुचयो विश्वधायसः सदा देवा अरेपसः ॥६॥

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—( गावः ) ज्ञानी परिव्राजक, गमनशील किरणें या गौएं ( शुचयः ) सदा ज्ञान के प्रकाश से युक्त, कान्तिमान् सदा शुद्ध और ( विश्व-धायसः ) समस्त संसार को ज्ञान-रसपान कराने वाले, सबको पुष्ट करने हारे और सबको रस पिलाने हारे होते हैं। क्योंकि (देवाः) विद्वान्, दानी और प्रकाशमान पदार्थ, ( सदा ) सदा ( अरेपसः ) निर्दोष और निष्पाप होते हैं।

१ २ ३ १ २ ३ १ २र १ ३ १ २र

[४४३]आ याहि वनसा सह गावः सचन्त वर्तनिं यदूधभिः ॥७॥

ऋ० १० । १७२ । १॥

भा०—हे उषः ! तू (वनसा) तेज के साथ (आ याहि)आ, प्रकट हो। (गावः ) जिस प्रकार गौवें दूध भरे थनों से सबको पुष्ट करती हैं उसी प्रकार (गावः) तेरी रश्मियां (ऊधभिः ) वहनशील शक्तियों द्वारा सबको पालन पोषण करके ( वर्तनिम् ) तेरे मार्ग को (सचन्त ) प्राप्त करती हैं, तेरा अनुगमन करती हैं।

४४३—ऋग्वेदे संवर्त आंगिरस ऋषिः।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[४४४] उप प्रक्षे मधुमति क्षियन्तः पुष्येम रयिं धीमहे इन्द्र ॥८॥
ऋग्वेदे नास्ति ।

भा०—ऋषिर्नोपलभ्यते । हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! (मधुमति) मधु से सम्पन्न ( प्रक्षे ) विशाल जगन्मय प्लक्ष, सर्वोत्तम निवास योग्य लोकमय विशाल ब्रह्माण्ड में ( क्षियन्तः ) निवास करते हुए हम जीव ( रयिम् ) अपने उत्तम कर्म फलों को ( पुष्येम ) समृद्ध रूप में प्राप्त करें । और उनसे वृद्धि को प्राप्त करें । और ( ते धीमहि ) तेरा ध्यान व धारणा द्वारा धारण करें नित्य मन-चिन्तन व निदिध्यासन करें ।

१ २ ३ ३ १ ३ ३ १र २र ३ २उ ३ १ २र
[४४५] अर्चन्त्यर्कं मरुतः स्वर्का आ स्तोभति श्रुतो युवा स इन्द्रः ॥६
ऋग्वेदे नास्ति ।

भा०—ऋषिर्नोपलभ्यते । ( स्वर्काः ) उत्तम कान्ति सम्पन्न, तेजस्वी, उत्तम अर्चना करने हारे, प्रभुभक्त ज्ञानी ( मरुतः ) प्रजाएं वा अध्यात्म में—प्राणगण, ( अर्कम् ) अपने शक्तिदाता, सूर्य रूप आत्मा व परमात्मा की ( अर्चन्ति ) स्तुति व उपासना करते हैं ( सः ) वह (युवा) बलवान्, सर्व शक्तिमान् सबको सुख दुःखों का प्राप्त कराने वा छुड़ाने वाला, ( इन्द्रः ) आत्मा परमेश्वर ( श्रुतः ) विख्यात कीर्त्ति वाला ( आ स्तोभति ) उनकी रक्षा करता है, उनके शत्रुजनों का सब दिशाओं में विनाश करता है ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ २
[४४६] प्र व इन्द्राय वृत्रहन्तमाय विप्राय गाथं गायत यं जुजोषते १०
ऋग्वेदे नास्ति ।

भा०—( वः ) आप लोग ( वृत्र-हन्तमाय ) वृत्रों को विनाश करने में श्रेष्ठ, ( विप्राय ) ज्ञानवान् ( इन्द्राय ) परमेश्वर के लिये ( गाथं ) ऐसी गान या स्तुति को ( प्र गायत ) गाओ ( यं ) जिसको वह ( जुजो-


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


षते ) चाहता है, स्वीकार करता है, जो उसके यथार्थ गुणों का वर्णन करती है।

इति षष्ठी दशतिः । दशमः खण्डः ।

॥ दशतिः ७ ॥ ऋषिः—१ पृषध्रः काण्वः सम्पातो वा । २ ३, ४ बन्धुः सुबन्धुर्विप्रबन्धुश्च गौपायना लौपायना वा । ५ संवर्त्त आङ्गिरसः । ६ भौवन आप्तयः । ७ कवष ऐलूषः । ८ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ९ (?) आत्रेयः । १० वसिष्ठो मैत्रावरुणिः ॥ देवता—१, २ अग्निः । ३, ४, ८, १० इन्द्रः । ५ उषाः । ६, ७, ९ विश्वेदेवाः ॥ छन्दः—१, २, ५, ७ द्विपदा पंक्तिः । ३, ४ पञ्चदशाक्षरा आसुरी गायत्री । १० एकपदा अष्टाक्षरा [ प्राजापत्या ] गायत्री ॥ ६, ८, ९ द्विपदा [ साम्नी ] त्रिष्टुप् ॥

१ २ ३ १ २र ३ २उ ३ १ २
[४४७] अचेत्यग्निश्चिकितिर्हव्यवाड् न सुमद्रथः ॥ १ ॥

ऋ० ८ । ५६ । ५ पू० ॥

भा०—(सुमद्-रथः) शोभायुक्त, रमणीय, तृप्तिकारी रस से युक्त या यश कान्ति या गतिसाधन देह से युक्त, (चिकितिः) ज्ञानवान् ( अग्निः ) परमात्मा हृदय या ब्रह्माण्ड में और आत्मा देह में (हव्यवाड् न)अन्नादि चरु खाने वाले भौतिक अग्नि के समान ( अचेति ) चैतन्य है, जागृत है।

२ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३क २र
[४४८] अग्ने त्वं नो अन्तमः उत त्राता शिवो भुवो वरूथ्यः ॥२॥

ऋ० ५ । २४ । १ । पूर्वार्धः ॥ यजु० ३ । २५ । ४८ पू० ॥

भा०—हे ( अग्ने ) ज्ञानवन् ! परमेश्वर ! ( त्वं ) तू ( नः ) हमारा

४४७—'चिकितुः' 'हव्यवाट्स'० इति ऋ० ।
४४८—'भवा' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( अन्तमः ) समीपतम (त्राता) रक्षक (शिवः) कल्याणकारी, शिवस्वरूप और ( वरूथ्यः ) सेनानायक के समान वरण करने योग्य ( भुवः ) हो।

[४४९] भगो न चित्रो अग्निर्महोनां दधाति रत्नम् ॥ ३ ॥

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—( महोनां ) बड़े २ देवों के बीच में ( अग्निः ) महान् परमेश्वर ( भगं नः ) सूर्य के समान ( चित्रः ) चयन करने योग्य, अद्भुत या पूजा करने योग्य है। वह ( रत्नम् ) रमणीय शक्ति को ( दधाति ) धारण करता है।

[४५०] विश्वस्य प्र स्तोभ पुरो वा सन् यदि वेह नूनम् ॥ ४ ॥ अथवा

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—हे ( विश्वस्य प्र स्तोभ ) सबके संहारक, सबके उत्कृष्ट पूजापात्र ! तू ( पुरः वा ) पूर्वकाल में भी (सन् ) विद्यमान रहा ( यदि वा) और ( इह ) इस वर्त्तमान काल में भी ( नूनम् ) तू निश्चय से विद्यमान है। अर्थात् जैसे तू पहले था वैसे अब भी है। तू त्रिकाल में सत् है।

[४५१] उषा अप स्वसुष्टमः सं वर्त्तयति वर्तनिं सुजातता ॥५॥

ऋ० १० । १७२ । ४ ॥

भा०—( उषा ) अन्धकार को नष्ट करने वाली उषा (स्वसुः ) जिस प्रकार रात्रि के ( तमः ) अन्धकार को (सु-जातता ) अपने उत्तम प्रादुर्भाव के कारण (अप ) दूर कर देती है और राहगीर को ( वर्त्तनिं ) सन्मार्ग में ( संवर्त्तयति ) रखती है, उसी प्रकार विशोका प्रज्ञा का उदय भी (स्वसुः) स्वयं सरण करने वाली अविद्या के अन्धकार को दूर करती और आत्मा के परम गन्तव्य ब्रह्म मार्ग को प्रकाशित कर देती है।

[४५२] इमा नु कं भुवना सीषधेमेन्द्रश्च विश्वे च देवाः ॥ ६॥

ऋ० १० । १५७ । १ ॥

४५२—'सीषधामे—' ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( इन्द्रः च ) आत्मा और (विश्वे देवाः च) सब इन्द्रिय रूप देव मिलकर ( इमा भुवना ) इन समस्त भुवनों, पदार्थों को हम ( सीषधेम कम् ) प्राप्त करें, वश करें ।

२ ३ २ ३ १-२ ३ २उ ३ १ २ २ ३ १ २
[४५३] वि स्रुतयो यथा पथा इन्द्र त्वद्यन्तु रातयः ॥ ७ ॥

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—(यथा) जिस प्रकार ( पथा ) मार्ग पाकर ( स्रुतयः ) बहने वाली जलधाराएं बह जाती हैं उसी प्रकार ( रातयः ) नाना पदार्थों की दानराशियां, हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! ( त्वद् ) तुझ से ( वि यन्तु ) विविध प्रकार से निकल कर हमें प्राप्त हों ।

३ १ ३ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४५४] अया वाजं देवहितं सनेम मदेम शतहिमाः सुवीराः ॥८

ऋ० ६ । १७ । १५ ॥

भा०—(अया) इस प्रकार परमेश्वर की गुणस्तुति से (देवहितं) परमेश्वर के दिये हुए ( वाजं ) ज्ञान, बल और अन्न को ( सनेम ) हम प्राप्त करें, करावें और ( सुवीराः ) उत्तम पुत्रों से युक्त, वीर्यवान् सामर्थ्य-वान् होकर ( शत-हिमाः ) सौ वर्षों तक ( मदेम ) आनन्दित, सुप्रसन्न, सन्तुष्ट होकर रहें ।

३ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४५५] ऊर्जा मित्रो वरुणः पिन्वतेडाः पीवरीमिषं कृणुही न इन्द्र।६।

( ऋग्वेदे नास्ति )

भा०—( मित्रः वरुणः ) मित्र और वरुण, सूर्य और मेघ मिलकर ( ऊर्जा ) विद्युत्रूप बल, पराक्रम से युक्त होकर ( इडाः ) जिस प्रकार भूमियों को जलों से ( पिन्वत ) सेचन करते हैं उसी प्रकार आत्मा और परमात्मा दोनों मिलकर समाधि काल में आत्मा की मनो-भूमियों को धर्म-मेघ के रस से आ सेचित करें । और हे ( इन्द्र ) मेघ ! आप ( इषं ) अन्न की फसल को ( पीवरीं ) खूब अधिक मात्रा में, ज़ोरों पर, कसरत से

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( कृणुहि ) उत्पन्न करते हो उसी प्रकार हे आत्मन् ! आप ( इषं ) अभिलाषायोग्य परम सुख की अधिक मात्रा को ( कृणुहि ) उत्पन्न करो ।

२ ३ २ २
[४५६] इन्द्रो विश्वस्य राजति ॥ १० ॥

( ऋग्वेदे नास्ति ) यजु० ३६ । ८ ॥

भा०—( इन्द्रः ) ऐश्वर्यवान् परमात्मा ही ( विश्वस्य ) समस्त ब्रह्माण्ड को ( राजति ) प्रकाशित करता है । और उसमें स्वयं प्रकाशित होता है, उस पर शासन करता है ।

इति सप्तमी दशतिः । एकादशः खण्डः ।

॥ दशतिः ८ ॥ ऋषिः—१, १० गृत्समदः शौनकः । २ गौरांगिरसः । ३, ५, ६ परुच्छेपो दैवोदासिः । ४ रेभः काश्यपः । ६ एवयामरुत् आत्रेयः । ७ अनानतः पारुच्छेपिः । ८ नकुलः ॥ देवता—१, ३, ४, १० इन्द्रः । २ सूर्यः । ५ विश्वेदेवाः । ६ मरुतः । ७ पवमानः सोमः । सविता । ६ अग्निः ॥ छन्दः—१, ३, ५, ७, ६ अत्यष्टिः । २, ४, ६ अतिजगती । ८, १० अतिशक्वरी ॥

१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २र
[४५७] त्रिकद्रुकेषु महिषो यवाशिरं तुविशुष्मस्तृम्पत्सोमम-
३ १ २ २ १ २ ३ २ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
पिबद्विष्णुना सुतं यथावशम् । स ईं ममाद महि कर्म कर्तवे
३ २ ३ १ २र ३ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २र
महामुरुं सैनं सश्चद्देवो देवं सत्य इन्दुः सत्यमिन्द्रम् ॥ १ ॥

ऋ० २ । २२ । १ ॥

भा०—( महिषः ) बड़ा पूजनीय ( तुवि शुष्मः ) बड़ा बलशाली ( तृम्पत् ) सबको तृप्त करने हारा आत्मा ( त्रिकद्रुकेषु ) तीनों लोकों में

४५६—'जति, शंनोऽस्तुद्विपदे शंचतुष्पदे ।' यजु०
४५७—'तृम्पत्सोम', 'यथावशत्', 'सत्यमिन्द्रं सत्य इन्दुः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

( विष्णुना ) सर्वव्यापक परमेश्वर से ( सुतम् ) प्रेरित या उत्पादित, ( यवाशिरम् ) यव आदि अन्नों से मिले हुए ( सोमम् ) ओषधिरसों के समान ज्ञान और आनन्द को ( यथावशम् ) अपनी शक्ति के अनुसार ( अपिबद् ) पान करता है । ( स ईं ) वही इस प्रकार ( महि कर्म ) बड़े २ काम ( कर्त्तवे ) करने के लिये भी ( ममाद ) सदा प्रसन्नचित्त रहता है । वह ( महाम् उरुं सैनं ) बड़े भारी, नाना दिशा में, नाना प्रकार की शक्तिरूप सेनाओं के स्वामी, विश्वक्सेन ( देवं ) परमात्म देव को ( देवः ) प्रकाशमान, ज्ञानवान् होकर ( सश्चत ) प्राप्त होता है । वह ( सत्यः इन्दुः ) सच्चा, सब का आह्लाद करने हारा या ऐश्वर्य और विभूतिमान् होकर ( सत्यम् ) सत्यस्वरूप ( इन्द्रम् ) परमैश्वर्यवान् परमेश्वर को भी प्राप्त होता है ।

ताण्ड्यमहाब्राह्मणे—'स एतान् स्तोमान् अपश्यत् ज्योतिर्गौरायुरिति । इमे वै लोकाः स्तोमाः । अयमेव ज्योतिरयम्मध्यमो गौरसावुत्तम आयुः । ऋग्भाष्ये दयानन्दस्तु 'त्रिकद्रुकेषु लोकेषु' ।

३२ ३२३१ २ ३१ २ ३२ ३२उ २ १२
[४५८] अयं सहस्रमानवो दृशः कवीनां मतिर्ज्योतिर्विधर्म ।
३ २ ३१२ ३२३ १२ ३ ३२३ १२ ३ १२
ब्रध्नः समीचीरुषसः समैरयदरेपसः सचेतसः स्वसरे
३१ २ ३२
मन्युमन्तश्चिता गोः ॥ २ ॥

( ऋग्वेदे नास्ति ) अथर्व० का० ७ । २२ । १, २ ॥

भा०—( अयं ) यह ( सहस्र-मानवः ) सहस्रों मननशील विद्वानों से उपासित ( दृशः ) दर्शनीय, ( कवीनाम् ) क्रान्तिदर्शी, मेधावी लोगों से ( मतिः ) एकमात्र मनन करने योग्य, ( ज्योतिः ) प्रकाशस्वरूप, (विधर्म ) नाना प्रकार की प्रजाओं को धारण करने हारा, ( ब्रध्नः ) सबको प्राणसूत्र में बांधने हारा, महान्, सूर्य के समान परमात्मा

४५८–'सहस्रमानो दृशे', 'विधर्मणे', 'समीरयन्', 'मन्युमन्तमाश्चिमे,' अथर्व०

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( स्वसरे ) स्वयं सरण करने हारे, दिन = जीवनकाल में या इस संसार में ( समीचीः ) उत्तम प्रकार से हृदय में प्रवेश करने द्वारा, ( अरेपसः ) तम और पाप के लेप से रहित, रजोभाव से शुद्ध, ( सचेतसः ) ज्ञान-युक्त, ( उषसः ) विशुद्ध ज्योतिर्मय दशाओं, उषाओं, प्रज्ञाओं को ( सम् ऐरयत् ) उत्तम रीति से प्रेरित करता है। जो ( गोः ) सूर्य के ( मन्यु-मन्तः ) अत्यन्त ज्ञान-प्रकाशवान् नाना ( चिताः ) एकत्र हुए किरणों के समान होता है।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३
[४५६] ऐन्द्र याह्युप नः परावतो नायमच्छा विदथानीव सत्पतिरस्ता
१ २ ३ १ २ १ २ ३ १ २ ३ २उ ३ २ ३
राजेव सत्पतिः। हवामहे त्वा प्रयस्वन्तः सुतेष्वा पुत्रासो
२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
न पितरं वाजसातये मंहिष्ठं वाजसातये ॥ ३ ॥

ऋ० १ । १३० ॥ १ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! जिस प्रकार (अयम्) यह (सत्पतिः) सज्जनों का या सत्य का प्रतिपालक यजमान ( विदथानि ) यज्ञों में ( राजा इव ) राजा के समान ( सत्पतिः ) सज्जनों का पालक होकर ( अस्ता राजा इव ) शत्रुओं पर वाण आदि फेंकने वाला, वीरंधनुर्धारी राजा जिस प्रकार शत्रु आदि के संकटों को दूर करने के लिये प्राप्त होता है उसी प्रकार तू ( नः ) हमारे पास ( परावतः ) दूर देशों से भी ( उप आयाहि न ) आ ही तो जा। ( पुत्रासः पितरं न ) जिस प्रकार पुत्र लोग पिता की ( वाजसातये ) दायभाग की प्राप्ति के लिये स्तुति करते हैं उसी प्रकार हम भी ( प्रयस्वन्तः ) अन्नादि हवि को आपके अर्पण करने के लिये अपने हाथों में लिये हुए ( वाज-सातये ) अन्न और ज्ञान के लाभ के लिये ( सुतेषु ) इन यज्ञ-स्थानों में ( मंहिष्ठम् ) सबसे

४५६—'अस्तं', 'स्वावयं प्र–' 'सुतेष्वा पु'– ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


बड़े दानशील ( त्वा ) तुझको ( आ हवामहे ) आह्वान करते हैं, आदर से याद करते हैं।

१ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३
[४६०] तमिन्द्रं जोहवीमि मघवानमुग्रं सत्रा दधानमप्रतिष्कुतं
१ २ ३ १ २ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३
श्रवांसि भूरि। मंहिष्ठो गीर्भिरा च यज्ञियो ववर्त राये नो
१ २ ३ १ २ ३ २
विश्वा सुपथा कृणोतु वज्री ॥४॥ ऋ० ८ । ९७ । १३ ॥

भा०—( तम् ) उस ( मघवानम् ) धन धान्य, सम्पत्ति, विभूतियों से सम्पन्न, ( उग्रम् ) वेगवान्, ( सत्रा ) सत् पुरुषों के त्राता, ( भूरि श्रवांसि ) नाना प्रकार की बल, शक्तियों, ज्ञानों, वेद-ऋचाओं को ( दधानम् ) धारण करते हुए ( अप्रतिष्कुतम् ) किसी से भी न पराजित, ( इन्द्रम् ) वीर राजा के समान परमेश्वर को (जोहवीमि) स्मरण करता हूँ। वह ( मंहिष्ठः ) सबसे महान्, दानशील ( गीर्भिः ) वेदमन्त्रों द्वारा ( यज्ञियो ) यज्ञ के कार्यों में (आ ववर्त) पुनः २ स्मरण किया जाता है, आवृत्ति किया जाता है। वह ( वज्री ) सब विघ्नों का नाशक ( नः ) हमारे लिये ( राये ) धन प्राप्त करने के लिये (विश्वा) सब ( सुपथा ) उत्तम २ मार्ग, द्वार, साधन (कृणोतु) करे, खोल दे।

२ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १
[४६१] अस्तु श्रौषट् पुरो अग्निं धिया दध आ नु त्यच्छर्धो दिव्यं
२ ३ १ २ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
वृणीमह इन्द्रवायू वृणीमहे। यद्ध क्राणा विवस्वते नाभा
३ २ ३ १ २ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २उ
सन्दाय नव्यसे। अध प्र नूनमुपयन्ति धीतयो देवाँ
३ २ ३ १ २
अच्छा न धीतयः ॥ ५ ॥ ऋ० १ । १३९ । १ ॥

४६०—'शवांसि' 'ववर्त्तद्' इति ऋ०।

४६१—'तच्छर्धो,' 'विवस्वति', 'संदायि नव्यसा,' 'प्र सु न उप यन्तु' 'अच्छा' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—( धिया ) आधानकर्म या ध्यानबल से ( पुरः ) साक्षात् ( अग्निम् ) प्रकाशस्वरूप देव अग्नि को ( दधे ) धारण करता हूँ, (त्यत् शर्द्धः ) उसके बल में ( दिव्यं ) प्रदीप्त ज्योति को ( अनु वृणीमहे ) हम निरन्तर प्रत्यक्ष वरण करते वा प्राप्त करते हैं और (इन्द्र-वायू) आत्मा और प्राण दोनों को ( वृणीमहे ) साक्षात् करते हैं। ( यत् ) जो दोनों ( ह ) निश्चय से ( नव्यसे ) सदा नवीन ( विवस्वते ) सूर्य या सूर्य के समान आत्मा के ( नाभौ ) आकर्षण शक्ति में ( संदाय ) अच्छी प्रकार अल्प २ प्राणों को अर्पण करके, जोड़कर ( क्राणा ) समस्त देहों को रचते हैं। ( अध ) और हम ( धीतयः ) ध्यान योग से उपासना करने हारे या अध्ययन द्वारा ज्ञान सम्पादन करने हारे ( धीतयः इव ) रश्मियों के समान या विद्वानों या आगे जाने हारी अंगुलियों या शिष्यों के समान ( देवान् ) देवों, विद्वानों के (नूनं प्र उपयन्ति) अत्यन्त समीप पहुंचते हैं।

[४६२] प्र वो महे मतयो यन्तु विष्णवे मरुत्वते गिरिजा एवया-मरुत्। प्र शर्धाय प्र यज्यवे सुखादये तवसे भन्ददिष्टये धुनिव्रताय शवसे ॥ ६ ॥ ऋ० ५ । ८७ । १ ॥

भा०—जिस प्रकार (मरुत्वते) पवनों वाले मेघ के लिये (गिरिजाः) बिजुलियां चलती हैं। उसी प्रकार ( वः मतयः ) आपकी बुद्धियां या स्तुतियां ( गिरिजाः ) बड़े मस्तक वाले विद्वान् प्रवक्ताओं से उत्पन्न हुई ( महे ) बड़े ( मरुत्वते ) वायुओं और प्राणों के बलों से युक्त या प्रजाओं से युक्त, ( विष्णवे ) व्यापक जगदीश्वर को ( यन्तु ) पहुंचे। ( एवया-मरुत् ) और प्राणों को चलानेवाला मुख्य प्राणस्वरूप आत्मा भी उसी ( शर्धाय ) बलवान्, ( यज्यवे ) जीवनयज्ञ के सम्पादक, ( सुखादये ) उत्तम आयुधों से भूषित ( तवसे ) वीर्यवान् ( भन्दद्

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

इष्टये ) कल्याणकारी यज्ञ के पात्र, ( धुनिव्रताय ) सब को कम्पन करने वाले, कर्म करनेहारे, ( शवसे ) बलस्वरूप उस ईश्वर के (प्र यातु) खोज में प्रवृत्त होजायं।

[४६३] अया रुचा हरिण्या पुनानो विश्वा द्वेषांसि तरति सयुग्वभिः सूरो न सयुग्वभिः। धारा पृष्ठस्य रोचते पुनानो अरुषो हरिः। विश्वा यद्रूपा परियास्यृक्वभिः सप्तास्येभिर्ऋक्वभिः ॥ ७ ॥ ऋ० ६ । ११ । १ ॥

भा०—(सयुग्वभिः) साथ योग देनेहारे सहायकों द्वारा (सूरः न) जिस प्रकार प्रेरक नेता (विश्वा द्वेषांसि तरति) सब शत्रुओं को तर जाता है उसी प्रकार ( सयुग्वभिः ) अपने सहायक इन्द्रियगणों, अश्वों, योग-साधनों द्वारा ( सूरः ) सबका प्रेरक, विद्वान्, सूर्य के समान तेजस्वी ( हरिः ) गतिशील आत्मा ( अया ) इस (हरिण्या) अज्ञान हरने वाली ( रुचा ) ज्योति से ( पुनानः ) मल आदि का परिशोधन करता हुआ (विश्वा द्वेषांसि) सब प्रकार के विरोधियों को (तरति) पार कर जाता है। इस ( पृष्ठस्य ) सबके धारण करने हारे सोम की ( धारा ) धारण पोषण करने हारी शक्ति ( रोचते ) सर्वत्र प्रकाशित होती है। वह (हरिः) सर्व-व्यापक, सर्वदुःखहारक, ( अरुषः ) सर्व प्रकार से प्रकाशमान, (पुनानः) सबको प्रेरित करता हुआ, ( यत् ) जो वह ( विश्वा रूपा ) सब पदार्थों या आकाशस्थ पिण्डों को ( ऋक्वभिः ) प्रकाश-ज्ञानयुक्त (सप्तास्येभिः) शिरोगत सात प्राणों, ज्ञानेन्द्रियों द्वारा या विशाल ब्रह्माण्ड में सब नक्षत्रों को चलाने हारे सात महावायुओं द्वारा (परि यासि) घेरे बैठा है, व्यापक है।

[४६४] अभि त्यं देवं सवितारमोण्योः कविक्रतुमर्चामि सत्यसवं

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

रत्नधामभि प्रियं मतिम्। ऊर्ध्वा यस्यामतिर्भा अदिद्युत-त् सवीमनि हिरण्यपाणिरमिमीत सुक्रतुः कृपा स्वः ॥८॥
(ऋग्वेदे नास्ति) यजु० ४ । २५ ॥ अथर्व० ७ । १४ । १, २ ॥

भा०—( ओण्योः सवितारं ) द्यौ और पृथिवी के उत्पादक, (कवि-क्रतुं) क्रान्तदर्शी एवं ज्ञानसम्पन्न मेधावी, (सत्यसवम्) सत्य को प्रकट करने हारे, ( रत्नधाम् ) रमणीय विभूतियों को धारण करने वाले, (अभि-प्रियम्) सबके प्रिय, (मतिम्) मनन-योग्य (त्यं देवम्) उस देव की ( अभि-अर्चामि ) साक्षात् स्तुति करता हूँ। ( यस्य ) जिसकी (ऊर्ध्वा) ऊर्ध्व = ऊपर को जाने वाली या सबसे ऊपर विद्यमान ( भाः ) सूर्यरूप तेजः कान्ति, ( अमतिः ) अचिन्त्य, अद्वितीय (सवीमनि) जगत् के उत्पत्ति कार्य में ( अदिद्युतत् ) सर्वत्र प्रकाशित होती है। वह ( हिरण्य-पाणिः ) क्रियारूप या गतिरूप हाथों वाला, अथवा तेजोमय किरणों वाला (सु-क्रतुः) उत्तम कारीगर ( कृपा ) अपने सामर्थ्य से ( स्वः ) सब प्रकाशमान सूर्य आदि द्यौलोक और परम सुख को (निः-अमिमीत) बनाता और देता है।

[४६५] अग्निं होतारं मन्ये दास्वन्तं वसोः सूनुं सहसो जातवेदसं विप्रं न जातवेदसम्। य ऊर्ध्वया स्वध्वरो देवो देवाच्या कृपा। घृतस्य विभ्राष्टिमनु शुक्रशोचिष आजुह्वानस्य सर्पिषः ॥ ६ ॥
ऋ० १ । १२७ । १ ॥

भा०—मैं ( दास्वन्तं ) दान करने हारे, सबके दाता, (वसोः) उस वास करने वाले ( सहसः ) बलरूप जीवात्मा के (सूनुम्) प्रेरक (जात-

४६४—'मतिम् कविम्।' यजु०। 'कृपात् स्वः' इति अथर्व०।

४६५—'विभ्राष्टिमनुवष्टि' इति ऋ०। 'वसुं' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

वेदसम्) समस्त भूतिमान् धन आदि पदार्थों के उत्पन्न करने हारे, (विप्रं न) विप्र, मेधावी पुरुष के समान (जात-वेदसम्) समस्त उत्पन्न हुए पदार्थों के जानने हारे, (अग्निम्) परमेश्वर को (होतारम्) इस महान् ब्रह्माण्डरूप यज्ञ का कर्त्ता ( मन्ये ) स्वीकार करता हूँ ( यः ) जो ( ऊर्ध्वया ) ऊपर आकाश में स्थित ज्वाला द्वारा ( स्वध्वरः ) उत्तम अहिंसित अविनाशी, हिंसारहित यज्ञ का करनेहारा ( देवाच्या ) देवों तक पहुंचने हारे (कृपा) सामर्थ्य से ( शुक्र-शोचिषः ) अत्यन्त दीप्त कान्ति वाले, ( सर्पिषः ) सर्वव्यापी, प्रसरणशील ( घृतस्य ) कान्तियुक्त सूर्य या अग्नि में आहुति किये घी के समान ( विभ्राष्टिम् अनु ) विशेष भर्जन करने वाले प्रताप और तेज के साथ स्वयं ( वष्टि ) विराजमान, प्रकाशित हो रहा है ।

२ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[४६६] तव त्यं नर्यं नृतोऽप इन्द्र प्रथमं पूर्व्यं दिवि प्रवाच्यं
३ २ ३ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ २ ३
कृतम् । यो देवस्य शवसा प्रारिणा असु रिणन्नपः । भुवो
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २र
विश्वमभ्यदेवमोजसा विदेदूर्जं शतक्रतुर्विदेदिषम् ॥१०॥

ऋ० २ । २२ । ४ ॥

भा०—हे ( नृतः ) समस्त संसार को नचाने या अपनी इच्छानुकूल चलाने हारे ! ( त्यत् ) वह ( अपः ) कर्म ( प्रथमम् ) सबसे उत्कृष्ट ( दिवि ) द्यौलोक में भी (पूर्व्यं) सबसे पूर्व ( प्र-वाच्यम् ) उत्तम रीति से वर्णन करने योग्य (कृतम्) किया हुआ सर्ग ( तव ) तेरा ही है । ( यः ) जो ( शवसा ) अपने वेग या बल से ( देवस्य ) प्रकाशमान, विजिगीषु, महाप्राणधारी हिरण्यगर्भ के ( असुम् ) पवनरूप प्राण को ( रिणन् ) गति देता हुआ ( अपः ) नाना लोकों को ( प्र अरिणः ) प्रकृष्ट वेग से चला रहा है । और वह देव (विश्वम्) समस्त (अदेवम्) न प्रकाशित होने वाले, मृतप्राय, नाना पृथिवी आदि लोकों, पिण्डों को भी ( ओजसा )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


अपने बल से, कान्ति से ( भुवत् ) व्याप्त होकर उनमें (ऊर्जम्) अन्नादि खाद्य पदार्थ और जीवनमय पदार्थ (विदेद्) प्राप्त करता है, उत्पन्न करता है। वह (शतक्रतुः) सैकड़ों कर्मों को करने हारा शिल्पी (इषं विदेत्) हमें जीवन, प्राण और अन्न दे।

इत्यष्टमी दशतिः। इति द्वादशः खण्डः।

इति ऐन्द्रं (पर्व) काण्डम्।

इति चतुर्थोऽध्यायः॥

ऐन्द्रकाण्डस्य मन्त्र-संख्या ३५२



१ ४६६—'भुवद्' 'विदादिषम्' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

# अथ पावमानं काण्डम् ।

## अथ पञ्चमोऽध्यायः ।



॥ दशतिः १ ॥ ऋषिः—१,४ अमहीयु राङ्गिरसः । २ मधुच्छन्दा वैश्वामित्र । ३ भृगुर्वारुणिः जमदग्निर्वा भार्गवः। ५ त्रित आप्त्यः। ६ कश्यपो मारीचः। ७ जमदग्नेर्भार्गवः। ८ दृढच्युत आगस्त्यः। ९, १० काश्यपोऽसितो देवलोवा। पवमानः सोमो देवता ॥ गायत्री ॥

३ १ २ ३१ २र ३ १ २र
[४६७] उच्चा ते जातमन्धसो दिवि सद्भूम्या ददे ।
६८२ ३२उ ३ २ ३ १ २
उग्रं शर्म महि श्रवः ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ६१ । १० ॥

भा०—हे परमेश्वर ! ( ते ) तेरे ( अन्धसः ) प्राणधारण सामर्थ्य से (जातम्) उत्पन्न हुए (दिवि-सद्) द्यौलोक, सूर्य में विद्यमान (उग्रम्) उग्र, उत्कृष्ट ( शर्म ) सुख, शरण और ( महिः श्रवः ) महान् ज्ञान या बल, अन्न को ( भूमि ) भूमि पर के पुरुष भी (आददे) प्राप्त करते हैं। अर्थात् सूर्य में विद्यमान जीवन, सुख और ज्ञान-दीप्ति आदि को हम भूमि पर भी प्राप्त करते हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४६८] स्वादिष्ठया मदिष्ठया पवस्व सोम धारया ।
६८९ १ २ ३ १ २ ३ २
इन्द्राय पातवे सुतः ॥ २ ॥ ऋ० ९ । १ । १ ॥

भा०—हे (सोम) सबके प्रेरक ईश्वर ! आप ( स्वादिष्ठया ) अत्यन्त रस-दायक ( मदिष्ठया ) अत्यन्त हर्ष या आनन्दकारक ( धारया ) अपनी धारण शक्ति से (पवस्व¹) सब में व्यापक हो । (इन्द्राय) इस आत्मा के

---

४६७—'दिविषद्' इति ऋ० । ४६८—१. पवतिर्गतिकर्मा (नि० २ । १४)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( पातवे ) पान करने के लिये यह सोम, ज्ञानानन्द रस ( सुतः ) उत्पन्न किया जाता है ।

१ २ ३ १ २ ३१ २ ३ २
[४६९] वृषा पवस्व धारया मरुत्वते च मत्सरः ।
३ १ २ ३ १ २
विश्वा दधान ओजसा ॥ ३ ॥ ऋ० ९ । ६५ । १० ॥

भा०—हे परमेश्वर ! तू ( वृषा ) धर्मस्वरूप, सुखों का वर्षक, सबसे श्रेष्ठ, ( मत्सरः ) सबको तृप्त करनेहारा और आनन्दस्वरूप होकर सबके हृदयों में व्यापक, ( मरुत्वते ) प्राणों और समस्त वायुओं और प्रजाओं के स्वामी आत्मा, सूर्य, ईश्वर और राजा के लिये ( धारया ) अपनी धारक पोषक शक्ति द्वारा ( विश्वा ) समस्त प्राणियों, लोकों और प्रजाओं को अपने ( ओजसा ) बल से ( दधानः ) धारण करता हुआ ( पवस्व ) प्रकाशित हो ।

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४७०] यस्ते मदो वरेण्यस्तेना पवस्वान्धसा ।
३ १ २ ३ २
देवावीरघशंसहा ॥ ४ ॥ ऋ० ९ । ६१ । १९ ॥

भा०—हे ( सोम ) परमेश्वर ! ( यः ) जो ( ते ) तेरा ( मदः ) आनन्द या हर्ष-प्रकाश, ( देवावीः ) देवों, विद्वानों या इन्द्रियगण में प्रकट होता है और जो ( अघशंसहा ) पाप की शिक्षा देने वाले दुष्ट पुरुष या अचेतनता और अज्ञान का नाशक ज्ञान रूप और काम क्रोधादि दुष्ट भावों का भी नाश करता है ( तेन ) इस ( अन्धसा ) प्राणशक्ति से ( आ पवस्व ) प्रकट हो ।

३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४७१] तिस्रो वाच उदीरते गावो मिमन्ति धेनवः ।
१ २ ३ १ २
हरिरेति कनिक्रदत् ॥ ५ ॥ ऋ० ९ । ३३ । ४ ॥

भा०—जिस प्रकार ( धेनवः ) दुधार ( गावः ) गौएं ( मिमन्ति ) अपना दूध देने के लिये हंभारती हैं उसी प्रकार ( तिस्रः वाचः ) तीनों

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

 Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri 

वेदसंहितायें अपना २ विज्ञान, ज्ञान और कर्म का रस पान कराने के लिये ( उद्-ईरते ) अपना २ अभिप्राय प्रकट करती हैं और ( हरिः ) सर्वव्यापक जगदीश्वर एवं विद्वान् ( कनिक्रदत् ) अपनी ध्वनि या उपदेश मेघ के समान करता हुआ, ज्ञान और सुखों के वर्षक रूप से ( एति ) हमें प्रतीत होता है ।

[४७२] इन्द्रायेन्दो मरुत्वते पवस्व मधुमत्तमः ।
अर्कस्य योनिमासदम् ॥ ६ ॥ ऋ० ९ । ६४ । २२ ॥

भा०—हे इन्दो ! ऐश्वर्यशील ! ( मरुत्वते ) मरुत् प्राणों, वायुओं और समस्त तीव्र, वेगवान् बलशाली पदार्थों के स्वामी ( इन्द्राय ) परमेश्वर के लिये ( मधुमत्-तमः ) मधु के उत्तम रूप से धारण करने हारा तू ( अर्कस्य ) ज्ञान के सूर्य, प्रकाश या जीवन रूप यज्ञ के ( योनिं ) उत्पत्तिस्थान पर ( आसदम् ) विराजमान होने के लिये ( पवस्व ) प्रकट हो ।

[४७३] असाव्यंशुर्मदायाप्सु दक्षो गिरिष्ठाः ।
श्येनो न योनिमासदत् ॥ ७ ॥ ऋ० ९ । ६२ । ४ ॥

भा०—( गिरि-ष्ठाः ) पर्वतों या मेघों में स्थित और विद्वानों की वाणियों में स्थित या विद्वानों में रहने वाला, ( अंशुः ) सर्वव्यापक ( अप्सु ) कर्मों और ज्ञानों को उत्पन्न करने में ( दक्षः ) बलशाली, सोम, आनन्दरस ( असावि ) प्रकट होता है । वह ( योनिम् ) अपने प्रादुर्भाव होने के स्थान में ( श्येनः न ) श्येनस्वरूप, प्रशंसनीय, स्तुतियोग्य आत्मा के समान हो ( आसदत् ) विराजमान होता है । आत्मा के समान परमात्मा भी हृदय में विराजमान है ।

४७२—'ऋतस्य' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[४७४] पवस्व दक्षसाधनो देवेभ्यः पीतये हरे ।
मरुद्भ्यो वायवे मदः ॥८॥ ऋ० ९ । २५ । १ ॥

भा०—हे (हरे) हरित तेजस्वी वर्ण! अथवा पापहरणशील, गतिशील, सर्वव्यापक ! (दक्ष-साधनः) समस्त कार्यों को करने हारा (मदः) आनन्द रूप तू ( मरुद्भ्यः ) प्राणस्वरूप या प्रजारूप ( देवेभ्यः ) दानशील पुरुषों या इन्द्रियों को और ( वायवे ) सर्वव्यापक आत्मा के ( पीतये ) उपभोग के लिये ( पवस्व ) प्रकट हो ।

[४७५] परि स्वानो गिरिष्ठाः पवित्रे सोमो अक्षरत् ।
मदेषु सर्वधा असि ॥९॥ ऋ० ९ । १८ । १ ॥

भा०—( सोमः ) सोम, वह आनन्दमय ( स्वानः ) सबको प्रेरित करता हुआ या स्वयं प्रकाशित होता हुआ ( गिरि-ष्ठाः ) वाणी और हृदय में विद्यमान भी (पवित्रे) पवन साधन, शोधक या स्वतः पवित्र हृदय में ( अक्षरत् ) क्षरित होता है, द्रवित होता है, प्रकट होता है । हे ( सोम ) हे सर्वप्रेरक ! आनन्दमय ! तू ( मदेषु ) सब आनन्दों में (सर्व-धा) सब रूपों से उनको धारण करता हुआ, तन्मय होकर ( असि ) विद्यमान है ।

[४७६] परि प्रिया दिवः कविर्वयांसि नप्त्योर्हितः ।
स्वानैर्याति कविक्रतुः ॥१०॥ ऋ० ९ । ९ । १ ॥

भा०—(कविः) क्रान्तदर्शी, मेधावी, सोम, आत्मा (नप्त्योः) अभिसवन करने के फल-कों, या द्यौ और पृथिवी के समान प्राण और अपान दोनों के बीच ( हितः ) विद्यमान ( दिवः ) सूर्य या ज्योति के ( प्रिया ) प्रिय

४७४—१, हरे पापहर्त्तः इति सायणः ।
४७५—'सुवानः' 'अक्षरा' इति ऋ० । ४७६—सुवाना इति ऋ० ।


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(वयांसि) आत्माओं, जीवों तक वह (कवि-क्रतुः) ज्ञानानुसार कार्य करने हारा ( स्वानः ) ब्रह्मज्ञान को प्रकट करने हारे विद्वानों द्वारा (परि याति) सर्वत्र प्रचलित हो जाता है, सर्वत्र चर्चा किया जाता है।

इति नवमी दशतिः । प्रथमः खण्डः ।



॥ द० १० ॥ ऋषिः—१ कविर्मेधावी । २ श्यावाश्व आत्रेयः । ३ त्रित आप्त्यः । ४, ८ अमहीयुराङ्गिरसः । ५ भृगुर्वारुणिः । ६ काश्यपो मारीचः । ७ निध्रुविः काश्यपः । ९, १० काश्यपोऽसितो देवलो वा ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ छन्दः—गायत्री ॥

१ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[४७७] प्र सोमासो मदच्युतः श्रवसे नो मघोनाम् ।
६६९ ३ २ ३ १ २
सुता विदथे अक्रमुः ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ३२ । १ ॥

भा०—( मद-च्युतः ) आनन्द को बहाने वाले ( सोमासः ) सौम्य स्वभाव वाले विद्वान् या आनन्दरस ( विदथे ) यज्ञ या ज्ञान के अवसर पर ( सुताः ) नियुक्त या अभिषिक्त, द्रवित होकर ( मघोनाम् ) हवि या धनादि से सम्पन्न (नः) हमारे ( श्रवसे ) ज्ञान, कीर्ति, अन्न प्राप्त करने के लिये ( प्र अक्रमुः ) उत्तम रूप से प्रवृत्त होते हैं।

१ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[४७८] प्र सोमासो विपश्चितोऽपो नयन्त ऊर्मयः ।
६५४ १ २ ३ १ २
वनानि महिषा इव ॥ २ ॥ अपो ऋ० ९ । ३३ । १ ॥

भा०—(ऊर्मयः) जिस प्रकार समुद्र की तरंगें पुरुषों को समुद्र से नाना देशों के भीतर पहुंचा देती हैं या जैसे ( महिषाः ) बड़े २ लादू पशु भैंसे आदि पीठ पर उठाकर, उनके वाहन बन कर दूर देशों तक पहुंचा

४७७—'मघोनः' इति ऋ० । ४७८—'नयन्ति' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



देते हैं उसी प्रकार ( विपश्चितः ) विद्वान्, ज्ञानवान्, कर्मवान् (सोमासः) सौम्य स्वभाव वाले जन ( अपः ) प्रजाओं को ( वनानि ) उत्तम सेवन करने योग्य पदार्थों के प्रति ( नयन्त ) प्राप्त कराते हैं ।

१ २ ३ १ २ ३२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[४७६] पवस्वेन्दो वृषा सुतः कृधी नो यशसो जने ।
३ २ ३ १ १
विश्वा अप द्विषो जहि ॥ ३ ॥ ऋ० ९ । ६१ । २८ ॥

भा०—हे इन्दो ! हे विद्वन् ! आत्मन् ! ( सुतः ) तु तैयार होकर ( जने ) राष्ट्र में ( पवस्व ) प्रकट हो । और ( नः ) हमें ( यशसः ) कीर्तिसम्पन्न ( कृधि ) बना, ( विश्वाः द्विषः ) समस्त द्वेष करने वालों को ( अप जहि ) नाश कर ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[४८०] वृषा ह्यसि भानुना द्युमन्तं त्वा हवामहे ।
१ २ ३ ३ १ २
पवमान स्वर्दृशम् ॥ ४ ॥ ऋ० ९ । ६५ । ४ ॥

भा०—हे विद्वन् ! आत्मन् ! हे ( पवमान ) सबको पवित्र करने-हारे ! ( वृषा हि असि) तू सब सुखों का वर्षण करनेहारा है । (भानुना) सूर्य या कान्ति से ( द्युमन्तम् ) दीप्तिमान् ( स्वः-दृशम् ) सुख या सब के द्रष्टा ( त्वा ) तेरी हम ( हवामहे ) स्तुति करते हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
[४८१] इन्दुः पविष्ट चेतनः प्रियः कवीनां मतिः ।
३ १ २र ३ १ २
सृजदश्वं रथीरिव ॥ ५ ॥ ऋ० ९ । ६४ । १० ॥

भा०—( चेतनः ) चेतनास्वरूप (कवीनाम्) क्रान्तदर्शी, तत्वज्ञों का ( प्रियः ) अत्यन्त आदर और प्रेम का पात्र, ( मतिः ) मननशील (रथीः इव ) सारथी के समान ( अश्वम् ) अश्व = इन्द्रियगण को (सृजत्) प्रेरणा करता और (पविष्ट) व्यवहार में प्रवृत्त होता है ।

---

४८१—'मती' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



१२ ३ २ ३१ २ ३ १ २र ३ २
[४८२] असृक्षत प्र वाजिनो गव्या सोमासो अश्वया ।
३ १ २ ३ १ २र
शुक्रासो वीरयाशवः ॥ ६ ॥ ऋ० ९ । ६४ । ४ ॥

भा०—( वाजिनः ) बलवान् ( आशवः ) शीघ्रकारी, आलस्यरहित ( शुक्रासः ) कान्तिमान्, ( सोमासः ) योगिजन, ( गव्या ) गौ या वाणी की कामना से ( अश्वया ) अश्व अर्थात् इन्द्रियों को वश करने की इच्छा से और ( वीरया ) वीर्य, सामर्थ्य लाभ करने की इच्छा से (प्र असृक्षत) प्रयत्न करते आगे बढ़ते हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[४८३] पवस्व देव आयुषगिन्द्रं गच्छतु ते मदः ।
३ १ २र ३ १ २
वायुमा रोह धर्मणा ॥ ७ ॥ ऋ० ९ । ६३ । २२ ॥

भा०—हे ( देव ) द्योतमान रसस्वरूप आत्मन् ! ( पवस्व ) तू प्रकट हो और ( आयुषक् ) साथ ही, सर्वप्रिय होकर ( ते मदः ) तेरा आनन्दप्रवाह ( इन्द्रं गच्छतु ) आत्मा के पास जावे । और तू ( धर्मणा ) अपने धारक प्रयत्न से ( वायुम् ) प्राणवायु को ( आरोह ) वश कर, उस पर आरूढ़ हो ।

१ २ ३ २ ३ १ २र ३ २
[४८४] पवमानो अजीजनद् दिवश्चित्रं न तन्यतुम् ।
१ २ ३ २ ३ २
ज्योतिर्वैश्वानरं बृहत् ॥ ८ ॥ ऋ० ९ । ६१ । १६ ॥

भा०—( पवमानः ) जिस प्रकार बहता वायु ( दिवः चित्रं तन्यतुम् बृहत् वैश्वानरं ज्योतिः न ) सूर्य या आकाश में व्यापक, संचित होने योग्य, विशाल ज्योतिर्मय अग्नि को संघर्ष द्वारा (अजीजनत्) प्रकट करता है उसी प्रकार ( पवमानः ) अन्तःकरण और बुद्धितत्त्व को विमल

४८३—'आयुषक्'—आयुषु मनुष्येषु सक्तः, मनुष्यैः सेव्यमानः इति वा । भ० स्वा० । सुजनमनाः मा० वि० । अनुसक्तं यथा भवति । सा० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

करने वाला, साधक, योगी ( दिवः ) सूर्य के समान द्युलोक, मूर्धा के ( चित्रम् ) विचित्र, आदर योग्य ( वैश्वानरम् ) सब नरों में व्यापक, ( बृहत् ) विशाल ( ज्योतिः ) प्रकाश को (अजीजनत् ) प्रकट करता है।

[४८५] परि स्वानास इन्दवो मदाय बर्हणा गिरा।
मधो अर्षन्ति धारया ॥ ९ ॥ ऋ० ९ । १० । ४ ॥

भा०—(स्वानासः ) सवन किये, सुसम्पादित ( इन्दवः ) ऐश्वर्य-युक्त विद्वान्जन ( मदाय ) अति आनन्द के लिये ( बर्हणा ) बहुत बड़ी ( गिरा ) वेदवाणी से ( मधोः ) मधु, सारभूत आनन्दरस की ( धारया) धारा या धारणा शक्ति से ( परि अर्षन्ति ) सर्वत्र प्रकाशित होते या व्यापते हैं।

[४८६] परिप्रासिष्यदत् कविः सिन्धोरूर्मावधि श्रितः।
कारुं बिभ्रत् पुरुस्पृहम् ॥ १० ॥ ऋ० ९ । १४ । १ ॥

भा०—( कविः ) तत्वदर्शी, विद्वान् ( सिन्धोः ) आनन्दमय समुद्र के ( ऊर्मौ ) तरङ्ग में ( अधि श्रितः ) बहता हुआ (पुरु-स्पृहम्) प्रजा के प्रेमपात्र (कारुम्) आत्मारूप शिल्पी को ( बिभ्रत् ) धारण करते हुए जहाज़ के समान ( परि प्र असिष्यदत् ) सब ओर वेग से गमन करता है।

अर्थात् जिस प्रकार शिल्पी को भरण पोषण करता हुआ विद्वान् राजा शिल्प से पोतादि बनवा कर सिन्धु पर विचरण करता है, उसी प्रकार साधक ( कारुम् ) क्रियावान् आत्मा को साथ लेकर मोक्षानन्द सागर में प्रवेश करता है।

इति दशमी दशतिः। द्वितीयः खण्डः।

इति द्वितीयोऽर्धः। पञ्चमः प्रपाठकश्च समाप्तः ॥

४८५—'परि सुवानास', 'सुता अर्षन्ति' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

## अथ षष्ठः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः ) ।

॥ दशतिः १ ॥ ऋषिः—१, ८, ९ अमहीयुराङ्गिरसः । २ बृहन्मतिराङ्गिरसः । ३ जमदग्निर्भार्गवः । ४ प्रभूवसुराङ्गिरसः । ५ मेध्यातिथिः काण्वः । ६, ७ निध्रुविः काश्यपः । १० उचथ्य आंगिरसः ॥ पवमानो देवता ॥ गायत्री ॥

२ ३ २ ३ २ ३ २ ३१ २ ३ १ २र
[४८७] उपोषु जातमप्तुरं गोभिर्भङ्गं परिष्कृतम् ।
१ २ ३ १ २
इन्दुं देवा अयासिषुः ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ६१ । १३ ॥

भा०—( देवाः ) विद्वान् लोग या इन्द्रियगण (जातम्) उत्तम गुणों से सम्पन्न उत्तम रूप से उत्पन्न, ( अप्तुरम् ) प्रजाओं या इन्द्रियों, प्राणों, या कर्मों, ज्ञानों, देहस्थ रसों में व्यापक, गतिमान्, ( गोभिः ) गौओं, उनके दुग्धों, वाणियों, इन्द्रियों, रश्मियों से ( परि-ष्कृतम् ) सुशोभित, सुमिश्रित, (भङ्गम्) सब दुःखों और शत्रुओं के तोड़ने हारे (इन्दुम्) इस आत्मरूप सोम या परमेश्वर के आनन्दरस को ( सु उप अयासिषुः ) सुखपूर्वक, अनायास प्राप्त करते हैं । ईश्वर, आत्मा, राजा और सोमरस चारों पक्षों में स्पष्ट है ।

३ १ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
[४८८] पुनानो अक्रमीदभि विश्वा मृधो विचर्षणिः ।
३ २ ३ १२ ३ १ २
शुम्भन्ति विप्रं धीतिभिः ॥ २ ॥ ऋ० ९ । ४० । १ ॥

भा०—( विचर्षणिः ) विविध प्रजाओं का द्रष्टा, ( सोमः ) राजा के तुल्य आत्मा ( विश्वाः ) समस्त ( मृधः ) संग्रामों को ( पुनानः ) पवित्र करता हुआ, सबके कलह मिटाता हुआ, ( अभि अक्रमीत् ) प्रत्यक्षरूप से सबको व्यवस्थापक रूप में पार कर जाता है, वह सबसे ऊंचा होकर विराजता है । उस ( विप्रम् ) मेधा बुद्धि से सम्पन्न, ज्ञानी को

४८७—भङ्गं भञ्जकम् असुररचकाम् । भ० स्वा० । शत्रूणां भञ्जकम् । सा०

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

विद्वान्जन ( धीतिभिः ) अपनी मतियों और स्तुतियों से ( शुम्भन्ति ) अलंकृत करते हैं।

३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २र
[४८९] आविशन् कलशं सुतो विश्वा अर्षन्नभि श्रियः।
२ ३ १ २
इन्दुरिन्द्राय धीयते ॥ ३ ॥ ऋ० ९ । ६२ । १९ ॥

wilt-9-74-8; 4.27.5

भा०—( सुतः ) अभिषिक्त राजा जिस प्रकार राष्ट्र में प्रवेश करता है उसी प्रकार विद्वान्, ज्ञानी, साधक योगी का आत्मा ( कलशम् ) सोलह कलाओं से बने इस औंधे पात्र रूप मस्तक या ब्रह्माण्ड में ( आविशन् ) व्याप्त होता हुआ ( विश्वाः ) समस्त ( श्रियः ) उत्तम आश्रयस्थानों, सम्पदाओं, ज्ञाननाड़ियों एवं सब लोकभूमियों में ( अभि अर्षत् ) व्याप्त होता है। ( इन्दुः ) वही इन्दु परमैश्वर्यसम्पन्न सिद्धयोगी, ( इन्द्राय ) उस महान्, ऐश्वर्यवान् आत्मा को प्राप्त करने के लिये (धीयते) प्रस्तुत होजाता है, उसका ध्यान करता है।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३क २र ३ २
[४९०] असर्जि रथ्यो यथा पवित्रे चम्वोः सुतः।
१ २ ३ १ २
कार्ष्मन् वाजी न्यक्रमीत् ॥ ४ ॥ ऋ० ९ । ३६ । १ ॥

wilt 9-74-8 4-27.5

भा०—( यथा ) जिस प्रकार ( रथ्यः ) रथयोग्य ( वाजी ) वेगवान् अश्व ( कार्ष्मन् ) आकर्षण करने हारे युद्धस्थल में ( सुतः ) प्रेरित होकर ( चम्वोः ) दोनों सेनाओं के बीच ( पवित्रे ) पैंतरे पर ( नि-अक्रमीत् ) वेग से दौड़ता है। उसी प्रकार यह आत्मा ( सुतः ) ऐश्वर्य से युक्त होकर ( चम्वोः ) निष्पादन फलको, द्यौ और पृथिवी, प्राण और अपान के बीच ( पवित्रे ) पवित्र व गति करने हारे प्राण वायु में ( कार्ष्मन् ) सब इन्द्रियों को कर्षण करने हारे आत्म संयममय संग्राम में ( रथ्यः ) इस देह के योग्य (वाजी) वेगवान् अति बलवान् (असर्जि) होकर ( नि-अक्रमीत् ) नाना स्थानों में गमन करता है। सोम और रथ

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

के घोड़े के दृष्टान्त से मुख्य प्राण और ब्रह्माण्ड के विधारक सूत्रात्मा वायु का वर्णन है।

२उ १ १ २र ३ २ ३ २ ३ १ २
[४९१] प्र यद् गावो न भूर्णयस्त्वेषा अयासो अक्रमुः ।
१ २ ३ २उ ३ १ २
घ्नन्तः कृष्णामपत्वचम् ॥ ५ ॥ ऋ० ९ । ४१ । १ ॥

भा०—( यत् ) जो ( गावः न ) किरणों के समान (भूर्णयः ) सब के पालन करने हारे वा क्षिप्रगामी, ( त्वेषाः ) कान्तिमान् ( अयासः ) गतिशील हैं वे ( कृष्णां ) कृष्ण, कर्षण करने वाली, हानिकारक (त्वचम्) त्वचा, ऊपर की खाल या देखावे, अन्धकार, ढोंग, देहबन्धन को (घ्नन्तः) विनाश करते हुए ( प्र अक्रमुः ) विचरते हैं।

अर्थात् जिस प्रकार ( गावः ) किरणें अन्धकार आवरण को वा त्वचा के रोगों को दूर करती हैं, देह की पोषक हैं, उसी प्रकार ज्ञानी अज्ञानावरण को दूर करके आगे बढ़ें।

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[४९२] अप घ्नन् पवसे मृधः क्रतुवित्सोम मत्सरः ।
३ १ २र ३ १ २
नुदस्वादेवयुं जनम् ॥ ६ ॥ ऋ० ९ । ६३ । २४ ॥

भा०—हे ( सोम ) विद्वन् ! हे रसरूप ( मत्सरः ) हर्षकारी होकर विचरने हारा तू ( क्रतुवित् ) सब उत्कृष्ट ज्ञान और कर्मों का जानने और लाभ कराने हारा ( मृधः ) परस्पर के कलहों, संग्रामों या पाप-बन्धनों को ( अप घ्नन् ) विनाश करता हुआ ( अदेवयुम् ) देवों,

---

४९१—'प्रये गावो' इति ऋ० । भूर्णयः भ्रमणशीलाः, मा० । भर्तारः भ० स्वा० । क्षिप्राः मा० ।

४९२—'मृधः = मृधि उन्दने भ्वादिः, उन्दनं क्लेदनं । मृधः सङ्गदोषाः, बन्धनानि कर्मसङ्गा इति वा । मृधः संग्रामान् पाप्मनश्च । मा० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

विद्वानों, शुभगुणों के प्रतिकूल, नास्तिक, ईश्वर को न चाहने वाले (जनम्) पुरुष को ( नुदस्व ) परे कर ।

३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[४६३] अया पवस्व धारया यया सूर्यमरोचयः ।
३ १ २र ३२
हिन्वानो मानुषीरपः ॥ ७ ॥    ऋ० ९ । ६३ । ७ ॥

भा०—हे विद्वन् ! रसरूप ( यया ) जिस ( धारया ) धारा या धारण-पोषण शक्ति से ( मानुषीः ) मनुष्य ( अपः ) प्रजाओं या प्राणों को ( हिन्वानः ) प्रेरित करता है ( यया ) जिससे ( सूर्यम् ) सूर्य के समान सबके प्रेरक राजा या विद्वान् गुरुको ( अरोचयः ) सब में प्रकाशित करता है ( अया ) उस धारा से ( पवस्व ) तू भी सर्वत्र प्रकाशित हो । अर्थात् जो शक्ति सूर्य को चमकाती है वही मनुष्यों का प्राणाधार है ।

१ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[४६४] स पवस्व य आविथेन्द्रं वृत्राय हन्तवे ।
३ १ २ ३ २ ३ २
वव्रिवांसं महीरपः ॥ ८ ॥    ऋ० ९ । ६१ । २२ ॥

भा०—हे रसरूप ! ( यः ) जो ( महीः ) बहुत सारे ( अपः ) जलों, कर्मों, प्राणों या लिंग-शरीरों और प्रज्ञानों को ( वव्रिवांसम् ) आवरण किये; रोके हुए ( वृत्राय ) आवरणकारी मेघ के समान अज्ञान, अन्धकार या कर्मबन्धन को ( हन्तवे ) विनाश करने के लिये ( इन्द्रम् ) सूर्य के समान आत्मा की ( आविथ ) रक्षा करता है ( सः ) वह तू ( पवस्व ) प्रकाशमान हो ।

३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ २
[४६५] अया वीती परि स्रव यस्त इन्दो मदेष्वा ।
३ १ २ ३ १ २र
अवाहन् नवतीर्नव ॥ ९ ॥    ऋ० ९ । ६१ । १ ॥

भा०—हे रसरूप ! ( ते ) तेरे ( मदेषु ) आनन्द-रसों में बह कर ( इन्द्रः ) आत्मा ( नवतीः नव ) ९९ वर्ष ( यः ) जो ( अवाहन् ) पार

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

कर जाता है ( अया ) इस ( वीती ) रीति से (परि स्रव) देह में व्याप्त रह, गति कर। ऐतिह्य पक्ष में इन्द्र का ९९ नम्बर की पुरियों का विनाश करना आदि आलंकारिक है।

१ २ ३ १ २र ३२उ ३ १ २ ३ ३ २
[४९६] परि द्युक्षं सनद् रयिं भरद्वाजं नो अन्धसा ।
३ १ २ ३ २ ३ २
स्वानो अर्ष पवित्र आ ॥ १० ॥ ऋ० ९ । ५२ । १ ॥

भा०—हे ( सोम ) विद्वन् ! आनन्दमय ! ( नः ) हमें ( अन्धसा ) जीवन धारण सामर्थ्य से, ( द्युक्षं रयिम् ) कान्तिस्वरूप धन को ( परि सनद् ) प्रदान कर, और ( नः वाजं भरद् ) हमें अन्न और ज्ञान प्राप्त करा। हे ( सोम ) विद्वन् ! ( स्वानः ) सम्पादित होता हुआ, ऐश्वर्यवान् तू ( पवित्रे ) पवित्र करनेहारे दशा पवित्र नामक वस्त्रखण्ड के समान पवित्र, शुद्ध हृदय या ब्रह्म में तू ( आ अर्ष ) स्वयं व्यापक, विराजमान हो और विचर।

इति प्रथमा दशतिः । तृतीयः खण्डः ॥



॥ दशतिः २ ॥ ऋषिः—१ मेध्यातिथिः काण्वः । २, ७ भृगुर्वारुणिर्जमदग्निर्भार्गवो वा । ३ उचथ्य आङ्गिरसः । ४ अवत्सारः काश्यपः । ५, ६ निध्रुविः काश्यपः । ८, ९ काश्यपो मारीचः । १० असितः काश्यपो देवलो वा । ११ कविर्भार्गवः । १२ जमदग्निर्भार्गवः । १३ अयास्य आङ्गिरसः । १४ अमहीयुराङ्गिरसः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ गायत्री ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ २
[४९७] अचिक्रदद् वृषा हरिर्महान्मित्रो न दर्शतः ।
१र २र
सं सूर्येण दिद्युते ॥ १ ॥ ऋ० ९ । २ । ६ ॥

४९६—'परीद्युक्षः' 'सनद्रयिः' 'सुवानो' इति ऋ० ।
४९७—'सूर्येण रोचते' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( वृषा ) वर्षणशील, ( हरिः ) सबको गति देने हारा, जगदीश्वर ( महान् ) सबसे बड़ा ( मित्रः न ) सबके प्रति स्नेही, सूर्य के समान ( दर्शतः ) दर्शनीय, ( सूर्येण ) अपने प्रेरक बल और तेज से ( सं दिद्युते ) उत्तमरूप से प्रकाशित होता है।

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[४९८] आ ते दक्षं मयोभुवं वह्निमद्या वृणीमहे ।
२ ३२ २ ३ १ २
पान्तमा पुरुस्पृहम् ॥ २ ॥ ऋ० ९ । ६५ । २८ ॥

भा०—हे प्रभो ! ( ते ) तेरे ( मयः-भुवम् ) शान्ति और कल्याण के जनक, ( वह्निम् ) सुखों के प्राप्त कराने वाले, ( पान्तम् ) पालक, ( पुरु-स्पृहम् ) सबके अभिलाषा योग्य, ( दक्षम् ) बल की ( अद्य ) इस समय हम ( आ वृणीमहे ) सब प्रकार से याचना करते हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
[४९९] अध्वर्यो अद्रिभिः सुतं सोमं पवित्र आ नय ।
३ १ २ ३ १ २
पुनाहीन्द्राय पातवे ॥ ३ ॥ ऋ० ९ । ५१ । १ ॥

भा०—हे ( अध्वर्यो ) यज्ञनिष्पादक ! ( अद्रिभिः ) पाषाण-खण्डों से जिस प्रकार सोमरस निकाला जाता है उसी प्रकार ज्ञानोत्पादक गुरुओं द्वारा ( सुतम् ) निष्पादन किये ( सोमम् ) ज्ञान या आनन्द-रस को ( पवित्रे ) दशा पवित्र नामक वस्त्र-खण्ड के समान विवेकशील चित्त में ( आनय ) प्राप्त करा और ( पातवे ) पान करनेहारे ( इन्द्राय ) आत्मा के लिये ( पुनाहि ) इसे विमल, और स्वच्छ कर ।

२३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
[५००] तरत् स मन्दी धावति धारा सुतस्यान्धसः ।
३ २ ३ १ २
तरत् स मन्दी धावति ॥ ४ ॥ ऋ० ९ । ५८ । १ ॥

भा०—( सः ) वह ( मन्दी ) स्तुति करने हारा, स्वतः तृप्त आत्मा

४९९—'पुनीहि' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


कर जाता है ( अया ) इस ( वीती ) रीति से (परि स्रव) देह में व्याप्त रह, गति कर । ऐतिह्य पक्ष में इन्द्र का ९९ नम्बर की पुरियों का विनाश करना आदि आलंकारिक है ।

१ २ ३ १ २र ३२उ ३ १ २ ३ ३ २
[४९६] परि द्युक्षं सनद् रयिं भरद्वाजं नो अन्धसा ।
३ १ २ ३ २ ३ २
स्वानो अर्ष पवित्र आ ॥ १० ॥ ऋ० ९ । ५२ । १ ॥

भा०—हे ( सोम ) विद्वन् ! आनन्दमय ! ( नः ) हमें ( अन्धसा ) जीवन धारण सामर्थ्य से, ( द्युक्षं रयिम् ) कान्तिस्वरूप धन को ( परि सनद् ) प्रदान कर, और ( नः वाजं भरद् ) हमें अन्न और ज्ञान प्राप्त करा । हे ( सोम ) विद्वन् ! ( स्वानः ) सम्पादित होता हुआ, ऐश्वर्यवान् तू ( पवित्रे ) पवित्र करनेहारे दशा पवित्र नामक वस्त्रखण्ड के समान पवित्र, शुद्ध हृदय या ब्रह्म में तू ( आ अर्ष ) स्वयं व्यापक, विराजमान हो और विचर ।

इति प्रथमा दशतिः । तृतीयः खण्डः ॥



॥ दशतिः २ ॥ ऋषिः—१ मेध्यातिथिः काण्वः । २, ७ भृगुर्वारुणिर्जमदग्निर्भार्गवो वा । ३ उचथ्य आङ्गिरसः । ४ अवत्सारः काश्यपः । ५, ६ निध्रुविः काश्यपः । ८, ९ काश्यपो मारीचः । १० असितः काश्यपो देवलो वा । ११ कविर्भार्गवः । १२ जमदग्निर्भार्गवः । १३ अयास्य आङ्गिरसः । १४ अमहीयुराङ्गिरसः ॥ पवमानः सोमो देवता ॥ गायत्री ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ २
[४९७] अचिक्रदद् वृषा हरिर्महान्मित्रो न दर्शतः ।
१र २र
सं सूर्येण दिद्युते ॥ १ ॥ ऋ० ९ । २ । ६ ॥

४९६—'परीद्युक्षः' 'सनद्रयिः' 'सुवानो' इति ऋ० ।
४९७—'सूर्येण रोचते' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( वृषा ) वर्षणशील, ( हरिः ) सबको गति देने हारा, जगदीश्वर ( महान् ) सबसे बड़ा ( मित्रः न ) सबके प्रति स्नेही, सूर्य के समान ( दर्शतः ) दर्शनीय, ( सूर्येण ) अपने प्रेरक बल और तेज से ( सं दिद्युते ) उत्तमरूप से प्रकाशित होता है।

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[४९८] आ ते दक्षं मयोभुवं वह्निमद्या वृणीमहे ।
२ ३२ २ ३ १ २
पान्तमा पुरुस्पृहम् ॥ २ ॥ ऋ० ९ । ६५ । २८ ॥

भा०—हे प्रभो ! ( ते ) तेरे ( मयः-भुवम् ) शान्ति और कल्याण के जनक, ( वह्निम् ) सुखों के प्राप्त कराने वाले, ( पान्तम् ) पालक, ( पुरु-स्पृहम् ) सबके अभिलाषा योग्य, ( दक्षम् ) बल की ( अद्य ) इस समय हम ( आ वृणीमहे ) सब प्रकार से याचना करते हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
[४९९] अध्वर्यो अद्रिभिः सुतं सोमं पवित्र आ नय ।
३ १ २ ३ १ २
पुनाहीन्द्राय पातवे ॥ ३ ॥ ऋ० ९ । ५१ । १ ॥

भा०—हे ( अध्वर्यो ) यज्ञनिष्पादक ! ( अद्रिभिः ) पाषाण-खण्डों से जिस प्रकार सोमरस निकाला जाता है उसी प्रकार ज्ञानोत्पादक गुरुओं द्वारा ( सुतम् ) निष्पादन किये ( सोमम् ) ज्ञान या आनन्द-रस को ( पवित्रे ) दशा पवित्र नामक वस्त्र-खण्ड के समान विवेकशील चित्त में ( आनय ) प्राप्त करा और ( पातवे ) पान करनेहारे ( इन्द्राय ) आत्मा के लिये ( पुनाहि ) इसे विमल, और स्वच्छ कर ।

२३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
[५००] तरत् स मन्दी धावति धारा सुतस्यान्धसः ।
३ २ ३ १ २
तरत् स मन्दी धावति ॥ ४ ॥ ऋ० ९ । ५८ । १ ॥

भा०—( सः ) वह ( मन्दी ) स्तुति करने हारा, स्वतः तृप्त आत्मा

४९९—'पुनीहि' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(तरत्) इस देहबन्धन को तर जाता है। वही (सुतस्य) उत्पन्न हुए (अन्धसः) अन्धकार के नाशक ज्ञान और आनन्दरस की (धारा) धारा, या शक्ति द्वारा (धावति) ऊर्ध्वगति को प्राप्त होता है। वही (तरत्) अज्ञान को पार करके (मन्दी) अत्यन्त आनन्दमय होकर (धावति) परम शुद्ध होकर ब्रह्म को प्राप्त होजाता है।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[५०१] आ पवस्व सहस्रिणं रयिं सोम सुवीर्यम्।
३ १ २र
अस्मे श्रवांसि धारय ॥ ५ ॥ ऋ० ९। ६३। १॥

भा०—हे (सोम) आनन्दरस रूप आत्मन्! तू (सहस्रिणम्) सहस्रों (सुवीर्यम्) उत्तम सामर्थ्य से सम्पन्न (रयिम्) धन को (आ पवस्व) प्राप्त करा। (अस्मे) हमें (श्रवांसि) नाना ज्ञान, ऐश्वर्य और अन्न (धारय) धारण करा।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
[५०२] अनु प्रत्नास आयवः पदं नवीयो अक्रमुः।
३ १ २ ३ २
रुचे जनन्त सूर्यम् ॥ ६ ॥ ऋ० ९। २३। २॥

भा०—(प्रत्नासः) पुराने, प्राचीन, शाश्वत (आयवः) जीवन की कामना करने वाले पुरुष (नवीयः) अत्यन्त स्तुतियोग्य, उत्तम (पदम्) प्राप्तव्य ब्रह्मपद या ज्ञातव्य ज्ञान को (अनु अक्रमुः) अनुसरण करते हैं। वे (रुचे) अपनी दीप्ति-प्रकाश के निमित्त (सूर्यम्) सूर्य के समान प्रेरक मुख्य प्राण को या परमेश्वर को (जनन्त) सामर्थ्यवान् बनाते, उसकी सब शक्तियों की भावना करते या साक्षात् करते हैं।

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[५०३] अर्षा सोम द्युमत्तमोऽभि द्रोणानि रोरुवत्।
३ २ ३ २ ३ २
सीदन् योनौ वनेष्वा ॥ ७ ॥ ऋ० ९। ६५। १९॥

५०३—'सीदन् श्येनो न योनिमा' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भा०—हे (सोम) सबके प्रेरक ! हे (द्युमत्तम) प्रकाशमान् पदार्थों में सबसे श्रेष्ठ ! ( वनेषु ) सेवन करने योग्य पदार्थों और कर्मफलों में या ब्रह्माण्डों में, ( योनौ ) अपने आश्रयस्थान पर ( सीदन् ) विराजमान होकर ( आ ) विचर और ( द्रोणानि अभि ) द्रवणशील, विनाशशील इन कलशस्वरूप देहों में भी (रोरुवत्) प्राणरूप से नाद करता हुआ तू ( आ अर्प ) व्याप्त हो ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२
[५०४] वृषा सोम द्युमाँ असि वृषा देवं वृषव्रतः ।
१ ३ १ २
वृषा धर्माणि दध्रिषे ॥ ८ ॥ ऋ० ९ । ६४ । १ ॥

भा०—हे ( सोम ) आत्मन् ! ( वृषा ) सब काम्य-सुखों के वर्षक आप ( द्युमान् ) दीप्ति से युक्त (असि) हो । हे (देव) सुखों के देनेहारे ! ( वृषा ) तू सबसे श्रेष्ठ ( वृषव्रतः ) धर्मानुकूल कार्य करने और सुखों के वर्षाने वाले मेघ के समान ( वृषा ) स्वतः सर्वसुखों के वर्षक, आनन्दप्रद धर्म मेघस्वरूप होकर ( धर्माणि ) सबको धारण करने वाले नियमों को ( दध्रिषे ) धारण करता, निर्माण करता, स्थापन करता है ।

३ १ २ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २
[५०५] इषे पवस्व धारया मृज्यमानो मनीषिभिः ।
१ २ ३ १ २र
इन्दो रुचाभि गा इहि ॥ ९ ॥ ऋ० ९ । ६४ । १३ ॥

भा०—हे ( सोम ) आत्मन् ! तू ( मनीषिभिः ) मनन करने वाले या मन को तेरे प्रति प्रेरणा करने वाले विद्वान् साधकों द्वारा (मृज्यमानः) विवेचना किया गया, परिशोधित किया हुआ होकर ( धारया ) निरन्तर आनन्द के प्रवाह रूप में ( इषे ) अन्न और ब्रह्म सम्पादन के निमित्त ( पवस्व ) प्रकट हो । और ( रुचा ) अपनी कान्ति द्वारा ही हे (इन्दो)

५०४—'दधिषे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[६२७] अग्न आयूंषि पवस आसुवोर्जमिषं च नः ।
आरे बाधस्व दुच्छुनाम् ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ६६ । १९ ॥

भा०—हे ( अग्ने ) ज्ञानवन् ! ( नः ) हमें ( आयूंषि ) आयु ( पवसे ) प्रदान कर । ( नः ) हमें ( ऊर्जम् ) बल और ( इषम् ) अन्न ( च ) भी दो । ( दुच्छुनाम् ) बुरे पागल कुक्कुर के समान लोभ और क्रोध से अन्धे पुरुषों को ( आरे ) दूर ही ( बाधस्व ) पीड़ित कर ।

[६२८] विभ्राड् बृहत्पिबतु सोम्यं मध्वायुर्दधद्यज्ञपतावविह्रुतम् ।
वातजूतो यो अभिरक्षति त्मना प्रजाः पिपर्त्ति बहुधा
वि राजति ॥२॥ ऋ० १० । १७० । १ ॥ यजु० ३३ । ३० ॥

भा०—( विभ्राट् ) विशेषरूप से देदीप्यमान सूर्य के समान स्वतःप्रकाश, परमात्मा ( बृहत् ) बड़ा भारी ( सोम्यं ) उत्पादक और प्रेरक गुणों से युक्त ( मधु ) जीवनरस को ( पिबतु ) पान करे अर्थात् अपने भीतर धारण करे । और ( यज्ञ-पतौ ) यज्ञ, जीवनयज्ञ या अन्य देवपूजा आदि सत्कर्मों के अनुष्ठाता पुरुष को ( अवि-ह्रुतम् ) सरल, अकुटिल, धार्मिक ( आयुः ) जीवन ( दधत् ) धारण कराता है । ( यः ) जो परमात्मा ( वात-जूतः ) वात, वायु के समान गतिमान् शक्तियों से युक्त होकर ( त्मना ) स्वयं ( प्रजाः ) प्रजाओं को ( अभि रक्षति ) रक्षा करता है, ( पिपर्त्ति ) पालन पोषण करता है और ( बहुधा वि राजति ) बहुत प्रकारों से सबके ऊपर शासक रूप से विराजमान है ।

[६२९] चित्रं देवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः ।
आप्रा द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च ॥३
ऋ० १ । ११५ । १ ॥

६२८—'प्रजाः पुपोष पुरुधा' इति ऋ० ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( देवानाम् ) दिव्यगुण वाले विद्वानों और सूर्य, चन्द्र, अग्नि, वायु आदि वसु और प्राण आदि रुद्रों और १२ आदित्यों के ( अनीकम् ) प्राण, बल देनेहारे, प्रमुख ( चित्रम् ) पूजनीय, ( मित्रस्य ) स्नेहवान्, ( वरुणस्य ) पापनिवारक ( अग्नेः ) प्रकाशस्वरूप लोकों का ( चक्षुः ) प्रकाशक या द्रष्टा ( उद्–अगाद् ) उदय को प्राप्त होता है। वह और ( द्यावापृथिवी ) द्यौलोक, पृथिवीलोक और ( अन्तरिक्षं च ) अन्तरिक्ष को भी ( आप्राः ) व्याप्त करनेहारा है और ( जगतः ) जंगम संसार और ( तस्थुषः च ) स्थावर संसार का ( आत्मा) गति देनेहारा, उनका आत्म-स्वरूप अधिष्ठाता, ( सूर्यः ) सबका प्रेरक और उत्पादक है ।

[६३०] आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन्मातरं पुरः ।
पितरं च प्रयन्त्स्वः ॥ ४ ॥

ऋ० १० । १८९ । १ ॥ यजु० ३ । ६ ॥

भा०—( अयं ) यह ( गौः ) गमनशील, सर्वत्रव्यापक या वेद-वाणीस्वरूप, ( पृश्निः ) सर्वान्तर्यामी समस्त संसार के तेजः-पुञ्जों को स्पर्श करनेहारा, ( पुरः ) साक्षात् ( आ अक्रमीत् ) प्रकट होता है। और ( मातरम् ) ज्ञान के प्राप्त करने हारे ज्ञाता के ( पुरः ) समक्ष ही ( असदत् ) विराजता है ( च ) और ( पितरम् ) अपनी प्रजाओं और तत्स्थानीय इन्द्रियों के पालक को भी ( स्वः ) सुखस्वरूप होकर (प्रयन्) प्राप्त होता है ।

जिस प्रकार सूर्य, पृथिवी, माता पिता और अन्तरिक्ष में व्याप्त हैं उसी प्रकार परमेश्वर विद्वानों और प्रजापालकों के हृदय में प्रकट होता है। वे ईश्वर के प्रेम से प्रजा का पालन और उपकार करते हैं ।

[६३१] अन्तश्चरति रोचनास्य प्राणादपानती ।
व्यख्यन्महिषो दिवम् ॥ ५ ॥ ऋ० १० । १८९ । २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भा०—( अस्य ) इस परमेश्वर की ( रोचना ) सबको रुचिकर, प्रेममयी दीप्ति ( प्राणद् ) प्राण प्रदान करती हुई ( अपानती ) प्राण वायु को बाहर करती हुई ( अन्तः ) देह के भीतर ( चरति ) गति करती है, कर्मफल-भोग करती है। ( महिषः ) वह महान् परमात्मा ( दिवम् ) सूर्य को भी ( वि-अख्यत् ) प्रकाशित करता है।

[६३२] त्रिंशद्धाम वि राजति वाक् पतङ्गाय धीयते।
प्रति वस्तोरह द्युभिः ॥ ६ ॥ ऋ० १० । १८९ । ३ ॥

भा०—वह परमात्मा ( वस्तोः ) दिन के ( त्रिंशद् धाम ) तीसों स्थान, तीसों घड़ियों तक ( द्युभिः ) दीप्तियों से ( वि राजति ) हृदय में विराजता है। ( वाक् ) यह वेदवाणी, उसी ( पतंगाय ) सर्वव्यापक ईश्वर के लिये ( प्रति धीयते अह ) प्रत्येक पुरुष द्वारा मनन करने योग्य है।

[६३३] अप त्ये तायवो यथा नक्षत्रा यन्त्यक्तुभिः।
सूराय विश्वचक्षसे ॥ ७ ॥ ऋ० १ । ५० । २ ॥

भा०—( यथा ) जिस प्रकार ( अक्तुभिः ) रात्रियों के साथ २ ( नक्षत्रा ) नक्षत्र ( विश्व-चक्षसे ) सब के दर्शक, प्रकाशक, ( सूराय ) सूर्य के कारण ( अप यन्ति ) लोप को प्राप्त हो जाते हैं उसी प्रकार हे परमात्मन्! ( विश्व-चक्षसे सूराय ) समस्त प्राणियों के प्रकाशक, सब के प्रेरक आपके उदय होने के कारण ( त्ये ) वे ( तायवः ) हृदय के चोर काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य आदि भीतरी पाप ( अप यन्ति ) दूर भाग जाते हैं।

[६३४] अदृश्रन्नस्य केतवो वि रश्मयो जनाँ अनु।
भ्राजन्तो अग्नयो यथा ॥ ८ ॥ ऋ० १ । ५० । ३ ॥

६३४—'अदृश्रमस्य' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( भ्राजन्तः ) प्रकाशमान् ( अग्नयः ) तेजस्वी, ज्ञानी पुरुष ( यथा ) जिस प्रकार सब प्राणियों पर दृष्टि रखते हैं उसी प्रकार (अस्य) इस परब्रह्म परमेश्वर के ( केतवः ) ज्ञान कराने वाले ( रश्मयः ) किरण ( जनान् अनु ) जन्म लेने वाले प्राणियों को (अदृश्रन्) बराबर दीखते हैं।

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[६३५] तरणिर्विश्वदर्शतो ज्योतिष्कृदसि सूर्य ।
२ ३ १ २ ३ २
विश्वमाभासि रोचनम् ॥ ६ ॥ ऋ० १ । ५० । ४ ॥

भा०—हे ( सूर्य ) सबके प्रेरक परमात्मन् ! आप ( तरणिः ) सबको इस भवबन्धन के पार तारने वाले, ( विश्व-दर्शतः ) समस्त संसार में एकमात्र दर्शनीय, ( ज्योतिष्कृद् ) समस्त सूर्य आदि प्रकाशमान ज्योतियों को पैदा करने हारे, ( असि ) हैं। आप ही ( विश्वम् ) समस्त ( रोचनम् ) मनोहर, कान्तिमान् सुन्दर पदार्थों को ( आभासि ) प्रकाशित करते हो। सूर्य एक सैकण्ड में २३०० योजन जाने से और रोगों से पार करने के कारण 'तरणि' और ग्रहों को प्रकाशित करने वाला होने से 'ज्योतिष्कृद्' कहाता है।

३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[६३६] प्रत्यङ् देवानां विशः प्रत्यङ्ङुदेषि मानुषान् ।
३ २उ ३क २र ३ २
प्रत्यङ् विश्वं स्वर्दृशे ॥ १० ॥ ऋ० १ । ५० । ५ ॥

भा०—हे परमेश्वर ! आप ( देवानाम् ) विद्वानों, प्राणों और सब सूर्य चन्द्र आदि दिव्य पदार्थों के ( विशः ) भीतर निवास करने वाली प्रज्ञाओं के ( प्रत्यङ् ) सामने और ( मानुषान् ) मनन करने हारे प्राणियों के ( प्रत्यङ् ) सन्मुख और ( स्वः ) द्यौलोक, आनन्दमय मोक्ष के (दृशे) दर्शन करने के निमित्त ( विश्वम् ) समस्त संसार के ( प्रत्यङ् ) प्रति ( उद्–एषि ) उदय को प्राप्त होते हैं।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[६३७] येना पावक चक्षसा भुरण्यन्तं जनाँ अनु ।
१ २ ३ १ २
त्वं वरुण पश्यसि ॥ ११ ॥ ऋ० १ । ५० । ६ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—हे ( पावक ) सबको पवित्र करनेहारे ! हे ( वरुण ) सब अनिष्टों का वारण करने हारे परमात्मन् ! ( येन ) जिस ( चक्षुषा ) चक्षु से ( जनान् ) जन्तुओं को ( भुरण्यन्तम् ) भरण पोषण करने हारे तुझको हम देखते हैं उसी प्रेममय चक्षु से ( त्वम् ) तू समस्त जीवों को ( पश्यसि ) देखता है।

१२ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[६३८] उद् द्यामेषि रजः पृथ्वह्मा मिमानो अक्तुभिः।
२ ३ १ २
पश्यञ्जन्मानि सूर्य ॥१२॥ ऋ० १ | ५० | ७ ॥

भा०—हे ( सूर्य ) सबके प्रेरक, उत्पादक परमेश्वर ! ( अक्तुभिः ) व्यापनशील, शक्तियों द्वारा ( पृथुः ) विशाल ( रजः ) समस्त लोकसमूह को ( अह ) और ( द्याम् ) समस्त सूर्य और द्यौलोक के भी ( जन्मानि ) जन्म लेने वाले समस्त पदार्थों और प्राणियों को ( पश्यन् ) देखता ( उद् एषि ) उदय को प्राप्त होता है।

३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३क २र
[६३९] अयुक्त सप्त शुन्ध्युवः सूरो रथस्य नप्त्यः।
१ २ ३ १ २
ताभिर्याति स्वयुक्तिभिः ॥ १३ ॥ ऋ० १ | ५० | ९ ॥

भा०—( सूरः ) सबको प्रेरणा करने हारा परमात्मा ( रथस्य ) सब देहों में आत्मा के साथ ( शुन्ध्युवः ) शुद्ध ज्ञान प्राप्त करने वाली, ( नप्त्यः ) कुमार्गों पर न गिराने वाली इन्द्रियों को ( अयुक्त ) जोड़ देता है और ( ताभिः ) उन द्वारा ही ( स्व-युक्तिभिः ) अपनी शक्तियों के द्वारा ( याति ) वह सर्वत्र व्यापक है।

३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[६४०] सप्त त्वा हरितो रथे वहन्ति देव सूर्य।
३ १ २
शोचिष्केशं विचक्षण ॥ १४ ॥ ऋ० १ | ५० | ८ ॥

---

६३८—'वि द्यामेषि' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—हे ( सूर्यं ) सबके प्रेरक और उत्पादक ! हे ( देव ) प्रकाशमान ! हे ( विचक्षण ) सबके आत्मन् ! ( रथे ) इस शरीररूप रथ में ( त्वा ) तुझको ( शोचिष्-केशं ) कान्तियुक्त किरणों वाले ( सप्त हरितः ) सात ज्ञान प्राप्त कराने वाले इन्द्रियगण ( वहन्ति ) धारण करते हैं अर्थात् वे तेरी शक्ति से अनुप्राणित हैं ।

इति चतुर्दशी दशतिः । पञ्चमः खण्डः ।

इति षष्ठः प्रपाठकः समाप्तः ॥

## इति षष्ठोऽध्यायः । इत्यारण्यकं काण्डम् ।

### इति सामवेद-संहितायां पूर्वार्चिकः समाप्तः ॥

इति प्रतिष्ठितविद्यालंकारपदवीविभूषितेन मीमांसातीर्थोपाध्यलंकृतेन श्री पण्डित-जयदेवशर्मणा विरचिते सामवेदस्यालोकभाष्ये आग्नेयैन्द्रपावमानारण्यककाण्ड-चतुष्टयात्मकः सामवेदसंहितायाः पूर्वार्चिकाख्यो भागः समाप्तः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

ओ३म्

# अथ महानाम्न्यार्चिकः *

प्रजापतिऋषिः । इन्द्रस्त्रैलोक्यात्मा देवता ।

[१]

३ १ २    ३ २ ३ १र २र    ३ १ २
[६४१] विदा मघवन् विदा गातुमनुशंसिषो दिशः ।
१ २    ३ १ २
शिक्षा शचीनां पते पूर्वीणां पुरूवसो ॥ १ ॥

३ २उ    ३ १ २ ३    २    २
[६४२] आभिष्ट्वमभिष्टिभिः स्वाऽ३ र्नांशुः ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
प्रचेतन प्रचेतयेन्द्र द्युम्नाय न इषे ॥ २ ॥

३ २उ    ३ २ ३ १र    २र
[६४३] एवा हि शक्रो राये वाजाय वज्रिवः ।
१ २    ३ २ ३ १ २    ३ २ ३
शविष्ठ वज्रिन्नृञ्जसे मंहिष्ठ वज्रिन्नृञ्जस ।
१ २ ३ १ ३ १ २
आ याहि पिब मत्स्व ॥ ३ ॥

भा०—( १ ) हे ( मघवन् ) परमेश्वर ! ( विदाः ) आप सब कुछ जानते हैं । अतः ( गातुम् ) मार्ग को ( विदाः ) आप प्राप्त करावें, आप ( दिशः ) दिशाओं का ( अनुशंसिषः ) उपदेश करें, हमें लक्ष्य तक पहुंचने की दिशा दर्शावें । हे ( पूर्वीणाम् ) पूर्ण ( शचीनाम् ) शक्तियों के ( पते ) स्वामिन् ! हे ( पुरुवसो ) समस्त प्रजाओं के भीतर बसने और उनको बसाने वाले ! या अति अधिक धन सम्पन्न ! ( शिक्ष ) हमें शिक्षा करो, नियमों का उपदेश करो ।

---

* अयमार्चिकः नतु छन्द-आर्चिके नाप्युत्तरार्चिके । सर्वत्र एवमेव पूर्वोत्तरयोर्मध्ये पठितत्वात् परिशिष्टमिति केचित् । तदयुक्तम् । सर्वत्र सामसंहितासु तथोपलब्धेः । यज्ञे च होतुः पृष्ठेऽस्य विनियोगदर्शनाच्च । १. सोपसर्गाया अस्याः शक्वर्याः सामगैः खण्डत्रयं कृतम् । तत्र प्रथमे आद्यपादद्वयमुपसर्गः, द्वितीये मध्यमपादद्वयमुपसर्गः, तृतीये चान्तिमपाद उपसर्गः । शेषैः सप्तभिः पादैरष्टाचरैः षट्पंचाशदक्षरा शक्वरी पूर्यते । सर्वत्र रेखाङ्किताः पादा उपसर्गाः ज्ञेयाः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( २ ) हे त्रैलोक्यपते ! हे ( प्रचेतन ) उत्कृष्ट चेतनासम्पन्न ! चिन्मय जगदीश्वर ! हे ( इन्द्र ) परमैश्वर्यवन् ! आप ( स्वः न ) सबको प्रेरणा करने वाले सूर्य के समान ( अंशुः ) सर्वव्यापक, ( आभिः ) इन ( अभिष्टिभिः ) अभीष्ट उपासनाओं से ( इषे ) अन्न और जीवन प्राप्त करने के लिये और ( द्युम्नाय ) ज्ञानस्वरूप प्रकाश प्राप्त करने के लिये ( नः ) हमें ( प्रचेतय ) उत्तम रीति से ज्ञानवान् करो ।

( ३ ) हे ( मंहिष्ठ ) सबसे महान् ! सबसे बड़े दाता और पूजा के योग्य ! हे ( वज्रिवः ) पापों का वर्जन करने हारे, ज्ञान से सम्पन्न ! आप ( शक्रः ) शक्तिमान् ( एव हि ) ही हैं । अतः हे ( शविष्ठ ) सबसे अधिक बलशालिन् ! सर्वव्यापक, वज्रिन् ! आप हमें ( राये ) धन, ज्ञान, शक्ति, तेज और ( वाजाय ) बल, अन्न के निमित्त ( ऋञ्जसे ) समर्थ करो । हे वज्रिन् ! ( ऋञ्जसे ) आप हमें समर्थ बनाओ । ( आयाहि ) आप हमारे हृदय में प्रकट होओ । ( पिब ) यह ज्ञान, स्तुतिमय भक्तिरस मेरे हृदय पात्र में से पान करो या स्वीकार करो ( मत्स्व ) और आनन्दमय होकर विराजो ।

[२]

३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[६४४–६४६] विदा राये सुवीर्यं भवो वाजानां पतिर्वशाँ अनु ।
१ २ ३ १ २ २र ३ १ २
मंहिष्ठ वज्रिन्नृञ्जसे यः शविष्ठः शूराणाम् ॥ ४ ॥
१र २र ३ १ २ ३ २उ ३ २
यो मंहिष्ठो मघोनामंशुर्न शोचिः ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३र २र
चिकित्वो अभि नो नयेन्द्रो विदे तमु स्तुहि ॥५॥
२ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
ईशे हि शक्रस्तमूतये हवामहे जेतारमपराजितम् ।
१ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
स नः स्वर्षदति द्विषः क्रतुश्छन्द ऋतं बृहत् ॥६॥

६४४–६४६—रेखाङ्किताः पादा उपसर्गाः । शेषैः सप्तभिः पादैः शक्वरी ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—हे त्रैलोक्यपते ! आप हमें ( राये ) श्रेष्ठ धन, आत्मज्ञान के प्राप्त करने के लिये प्रथम ( सुवीर्यं ) उत्तम वीर्य, सामर्थ्य, ब्रह्मचर्य को ( विदाः ) प्राप्त कराओ । ( यः ) जो ( शूराणाम् ) शूरवीरों में भी ( शविष्ठः ) सब से अधिक बलवान् है । हे ( मंहिष्ठ ) सबसे महान् ! ( वज्रिन् ) बलवन् ! पापनाशक ! आप ( वाजानां पतिः ) समस्त ऐश्वर्यों, ज्ञानों, और बलों के पति ( भवः ) हैं । और ( वशान् ) आपके वशीभूत समस्त लोकों के ( अनु ) अनुकूल हितके लिये उन पर ( ऋञ्जसे ) वश करते हो ॥ ४ ॥

भा०—( यः ) जो ( मघोनाम् ) समस्त ऐश्वर्य वालों में (मंहिष्ठः) सबसे बड़ा दाता है वही ( अंशुः न ) समस्त संसार में अपनी प्रसरणशील रश्मियों से व्यापक सूर्य के समान ( शोचिः ) शुद्ध, कान्तिमान् है । हे ( चिकित्वः ) सर्वज्ञ ! आप ( इन्द्रः ) समस्त ऐश्वर्यशाली ( नः ) हमें भी ( विदे ) ज्ञान और बल को प्राप्त कराने के लिये ( अभि नय ) आगे ले चलो । हे मनुष्य ! तू (तम्) उसकी ही (स्तुहि) स्तुति कर ॥५॥

भा०—( हि ) क्योंकि ( शक्रः ) सर्व शक्तिमान् परमेश्वर ही (ईशे) सब का शासन करता है इसलिये ( ऊतये ) अपनी रक्षा के लिये (अपराजितम् ) किसी से भी न हारे हुए, (जेतारम्) सब पर विजय करने वाले उस परमात्मा को ( हवामहे ) हम स्मरण करते हैं । ( सः ) वह (नः) हमारे ( द्विषः ) शत्रुओं को ( सु अर्पद् ) विनाश करे । वह महान् परमेश्वर ही ( क्रतुः ) सब दुनियां का कर्ता ( छन्दः ) वेदज्ञानमय, सब का रक्षक, ( ऋतम् ) सत्यस्वरूप और ( बृहत् ) सबसे बड़ा है ॥ ६ ॥

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

[६४७] इन्द्रं धनस्य सातये हवामहे जेतारमपराजितम् ।

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २

स नः स्वर्षदति द्विषः स नः स्वर्षदति द्विषः ॥ ७ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१२ ३ १ २ ३ १२ २२
[६४८] पूर्वस्य यत्त अद्रिवोऽशुर्मदाय ।
३ १२ २२ ३ १ २
सुम्न आ धेहि नो वसो पूर्त्तिः शविष्ठ शस्यते ।
३ २ ३ २ ३ १२ २२ ३ १ २
वशी हि शक्रो नूनं तन्नव्यं सन्न्यसे ॥ ८ ॥

३ १२ २२ ३ २ १
[६४९] प्रभो जनस्य वृत्रहन्त्समर्येषु ब्रवावहै ।
२ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
शूरो यो गोषु गच्छति सखा सुशेवो अद्वयुः ॥ ९ ॥

भा०—( धनस्य ) परमैश्वर्य को ( सातये ) प्राप्त करने के लिये हम ( अपराजितं जेतारं ) न हारे हुए, पराक्रमी विजेता ( इन्द्रं ) परमात्मा को ( हवामहे ) पुकारते हैं । ( सः नः द्विषः अति स्वर्षद् २ ) वह हमें शत्रुओं से पार करे, वह हमें हमारे शत्रुओं से पार करे ॥ ७ ॥

भा०—हे ( अद्रिवः ) ज्ञानस्वरूप, अखण्ड ! सबके प्रलय करने हारे ! ( पूर्वस्य ) सबके पूर्व विद्यमान, मूल कारण तेरा ( यद् ) जो स्वरूप ( अंशुः ) सर्वव्यापक ( मदाय ) आनन्द देने के लिये है, हे ( वसो ) सबको बसाने हारे ! वह ( नः सुम्ने ) हमारे सुख के लिये हमें ( आ धेहि ) प्रदान कर । हे ( शविष्ठ ) सर्व शक्तिमान् ! तेरा ( पूर्तिः ) सबका पालन पोषण करने वाला स्वरूप ही ( शस्यते ) प्रशंसा किया जाता है । ( नूनम् ) निश्चय से आप ( शक्रः ) शक्तिमान् होकर ( वशी ) सब पर वश करने हारे हो । ( तत् ) इसीलिये उस ( नव्यं ) स्तुतियोग्य आपको ही ( संन्यसे ) मैं अपने हृदय में आराध्यदेव के समान स्थापन करता हूँ ॥ ८ ॥

भा०—हे ( प्रभो, वृत्रहन् समर्थ ! हे विघ्नविनाशक ! हम स्त्री पुरुष, गुरु या शिष्य ( जनस्य ) प्राणियों के ( अर्येषु ) बड़े २ स्वामियों के भी ऊपर विद्यमान ( ब्रवावहै ) तेरी स्तुति करते हैं । ( यः ) जो आप ( गोषु ) वेदवाणियों में ( गच्छति ) प्रतिपाद्य अर्थ के रूप में व्याप्त हैं

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



वह ( सखा ) हमारे आत्मा के मित्र, ( सु-शेवः ) उत्तम रीति से सेवा करने योग्य ( अद्वयुः ) एकमात्र अद्वितीय हैं ॥ ९ ॥

अथ पञ्च पुरीषपदानि

३ २
[६५०] (१) एवाह्योऽ३ऽ३ऽ३ऽ३व ।

भा०—हे इन्द्र ! परमेश्वर आप ( एव ) ऐसे ( हि ) ही ( एव ) निश्चय से हो ।

२ ३ १ २
(२) एवां ह्यग्ने ।

हे ( अग्ने ) प्रकाशस्वरूप ! ( एवं हि ) आप निश्चय से ऐसे प्रकाश-स्वरूप ही हो ।

३ १ २
(३) एवाहीन्द्र ।

हे ( इन्द्र ) सर्वैश्वर्यसम्पन्न ! सब के प्रकाशक, स्वयं प्रकाशमान ! ( एव हि ) निश्चय आप ऐसे ही हो ।

३ १र २र
(४) एवा हि पूषन् ।

हे ( पूषन् ) सबके पोषण करने हारे परमात्मन् ! ( एव हि ) आप ऐसे ही हो ।

३ १र २र
(५) एवा हि देवाः ॥

हे ( देवाः ) हे समस्त देवगण ! दिव्यगुणों से सम्पन्न पदार्थो ! एवं विद्वानो ! ( एव हि ) आप सब परमेश्वर के गुणों से ही इस प्रकार के हो !

इति पञ्च पुरीषपदानि ।

(पुरीषोत्सर्ग)

इति महानाम्न्यार्चिकः समाप्तः ।

इति प्रतिष्ठितविद्यालंकार—मीमांसातीर्थोपाध्यलंकृतेन श्रीपण्डितजयदेवशर्मणा विरचिते सामवेदस्यालोकभाष्ये सामवेदसंहितायाः महानाम्न्यार्चिकाख्यो भागः पूर्तिमगात् ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

❀ ओ३म् ❀

# सामवेदसंहितायाः

## उत्तरार्चिकः ।

### प्रथमः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः )

### अथ प्रथमोऽध्यायः

ऋषिः—१ असितः काश्यपो देवलो वा । २ कश्यपो मारीचः । ३ शतं वैखानसा आङ्गिरसः । ४ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ५ विश्वामित्रो गाथिनः जमदग्निर्वा भार्गवः । ६ इरिमिठः काण्वः । ७ विश्वामित्रो गाथिनः । ८ अमहीयुराङ्गिरसः । ९ सप्तर्षयो भरद्वाज-कश्यप-गौतम-विश्वामित्र जमदग्नि वसिष्ठाः । १० उशनाः काव्यः । ११ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । १२ वामदेवो गौतमः । १३ नोधा गौतमः । १४ कलिः प्रागाथः । १५ पुष्कलोऽग्निः । १६ संहितः । १७ शफः । १८ अन्धीगुः श्यावाश्विः । १९ आन्धीगवः कविः । २० अग्निर्वैश्वानरः । २१ साकमश्वः । २२ सौभरिः काण्वः । २३ नृमेध आंगिरसः ॥ देवता —१—३, ८—१०, १५—१९ सोमः । ४, २०, २१ अग्निः । ५ मित्रावरुणौ । ६, ११, १३, १४, २२, २३ इन्द्रः । ७ इन्द्राग्नी । १२ सर्वे देवाः ॥ छन्दः—१—८, १२, १५, २१ गायत्री । ९, ११, १४, २० बृहती ( प्रगाथः ) । १० त्रिष्टुप् । १६, २२, काकुभः प्रगाथः । १७ उष्णिक् । १८ अनुष्टुप् । १९ जगती ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २<br>
[६५१] उपास्मै गायता नरः पवमानायेन्दवे ।<br>
३ २ ३ १ २र<br>
अभि देवां इयक्षते ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[६५२] अभि ते मधुना पयोऽथर्वाणो अशिश्रयुः ।
देवं देवाय देवयु ॥ २ ॥

[६५३] स नः पवस्व शं गवे शं जनाय शमर्वते ।
शं राजन्नोषधीभ्यः ॥ ३ ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ११ । १-३ ॥

भा०—(१) हे ( नरः ) मनुष्यो ! ( अस्मै ) इस ( पवमानाय ) शुद्धिकारक ( देवां अभि इयक्षते ) देवों, विद्वानों के प्रति अपना ज्ञान प्रदान करते हुए ( इन्दवे ) परमेश्वर की ( उप गायत ) स्तुति गान करो, उपासना करो ।

(२) ( ते ) तेरे ( देवम् ) दिव्यगुणसम्पन्न ( देवयु ) देवों, विद्वानों से अभिलषित, ( पयः ) पोषणकारी आनन्द रस को ( अथर्वाणः ) अहिंसक तपस्वी लोग ( मधुना ) मनन करने योग्य ब्रह्मज्ञान के संग ( अशिश्रयुः ) मिलाकर आस्वादन करते हैं ।

( ३ ) हे ( राजन् ) देदीप्यमान परमेश्वर ! ( सः ) वह तू ( नः ) हमारे ( गवे ) ज्ञानेन्द्रियगण या पशु सम्पत्ति में ( शं ) कल्याण, सुख ( पवस्व ) प्रदान कर । ( जनाय ) हमारी समस्त प्रजाजन को, ( शम् ) सुख कल्याण हो और ( अर्वते ) कर्मेन्द्रियों या अश्वादि सेनाङ्गों में ( शं ) शान्ति सुख हो । और हमारे ( ओषधीभ्यः ) उष्णता, प्रताप या तेज को धारने हारे लोगों को भी ( शम् ) सुख हो ।

[६५४] दविद्युतत्या रुचा परिष्टोभन्त्या कृपा ।
सोमाः शुक्रा गवाशिरः ॥ १ ॥

[६५५] हिन्वानो हेतृभिर्हित आ वाजं वाज्यक्रमीत् ।
सीदन्तो वनुषो यथा ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[६५६] ऋधक्सोम स्वस्तये संजग्मानो दिवा कवे ।
पवस्व सूर्यो दृशे ॥ ३ ॥ २ ॥ ऋ० ९ । ६४ । २८—३० ॥

भा०—( १ ) ( सौमाः ) सौम्य गुणों से युक्त विद्वान् योगीजन, ( शुक्राः ) शुक्ल-कर्म अर्थात् निष्पाप कर्म करने हारे, ( गवाशिरः ) अपनी इन्द्रियों पर वश करने हारे, ( दविद्युतत्या ) अधिक प्रकाशमान ( रुचा ) कान्ति और ( परिस्तोभन्त्या ) सर्वत्र गुणवर्णन करने हारे ( कृपा ) प्रशंसनीय सामर्थ्य से युक्त रहते हैं ।

( २ ) ( यथा ) जिस प्रकार (वनुपः) हिंसक योद्धा लोग (सीदन्तः) विशेष पैतरों पर रहते हुए आक्रमण करते हैं या जिस प्रकार ( वाजी ) बलवान् घोड़ा ( हेतृभिः ) हण्टरों से ( हिन्वानः ) ताड़ा गया ( वाजम् ) युद्ध के मैदान में ( अक्रमीत् ) दौड़ता है उसी प्रकार ( वाजी ) ज्ञानवान् पुरुष ( हेतृभिः ) लौकिक कष्टों या हेय, त्याज्य दुःखों से ( हिन्वानः ) प्रेरित होकर ( हितः ) सन्मार्ग में आकर ( वाजम् ) ज्ञानपथ पर ( अक्रमीत् ) कदम रख देता है ।

( ३ ) हे ( कवे ) क्रान्तदर्शिन् ! मेधाविन् ! हे ( सोम ) सोम्यगुणों से युक्त महानुभाव ! विद्वन् ! ( दिवा ) प्रकाश, ज्ञान के बल पर (ऋधक्) दूर २ भी, लोक के ( स्वस्तये ) कल्याण के लिये ( सं-जग्मानः ) गमन करता हुआ तू ( सूर्यः ) सूर्य के समान ( दृशे ) सबको सत्य पदार्थों के दर्शाने के लिये ( पवस्व ) सर्वत्र जा ।

[६५७] पवमानस्य ते कवे वाजिन्त्सर्गा असृक्षत ।
अर्वन्तो न श्रवस्यवः ॥ १ ॥

[६५८] अच्छा कोशं मधुश्चुतमसृग्रं वारे अव्यये ।
अवावशन्त धीतयः ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३२उ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[६५६] अच्छा समुद्रमिन्दवोऽस्तं गावो न धेनवः ।
१ २ ३ २ ३ २ ३ २
अग्मन्नृतस्य योनिमा ॥ ३ ॥ ३ ॥ ऋ० ६ । ६६।१०–१२ ॥

भा०—(१) हे ( कवे ) मेधाविन् ! विद्वान् पुरुष ! हे ( वाजिन् ) ज्ञानवन् ! ( अर्वन्तः न ) जिस प्रकार रथ दौड़ाते हुए पुरुष के घोड़े बराबर सरपट होजाते हैं उसी प्रकार ( ते पवमानस्य ) योगसाधना के मार्ग पर गमन करते हुए तेरे ( श्रवस्यवः ) ज्ञान को प्राप्त करने हारे (सर्गाः) प्रयत्न ( असृक्षत ) आप से आप सफल होने लगते हैं ।

(२) ( धीतयः ) ध्यान करने हारे साधक लोग ( अव्यये ) कभी न क्षीण होने वाले, दा प्राणमय ( वारे ) आवरण के ऊपर ( मधुश्चुतम् ) मधु, ब्रह्मानन्द रस को चुवाने वाले ( कोशम् ) आनन्दमय कोश को ( अच्छा ) उत्तम रीति से ( असृग्रम् ) प्रकट करते हैं और ( अवावशन्त) उसी की कामना करते हैं । अर्थात् तामस आवरण पार करके वे ज्ञानमय आनन्द को प्राप्त करते हैं और उसी में मग्न होजाते हैं ।

(३) ( धेनवः गावः ) दुधारी गौएं जिस प्रकार ( अस्तं न ) घर को स्वयं आजाती हैं उसी प्रकार ( इन्दवः ) ऐश्वर्यसम्पन्न, ज्ञान से प्रकाशित चित्त वाले विद्वान् लोग ( समुद्रम् ) उत्तम रीति से उमड़ने वाले आनन्द-सागर, परम धाम, (ऋतस्य योनिम्) सत्य, ज्ञान और समस्त यज्ञ के मूल कारण परमेश्वर को ( अच्छ ) भली प्रकार ( आ, अग्मन् ) प्राप्त होते हैं ।

इति प्रथमः खण्डः ।

—:०:—

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[६६०] अग्न आ याहि वीतये गृणानो हव्यदातये ।
३ २र ३ १ २
नि होता सत्सि बर्हिषि ॥ १ ॥

१ २ २ १ २ ३ १ २
[६६१] तं त्वा समिद्भिरङ्गिरो घृतेन वर्धयामसि ।
३ १ २
बृहच्छोचा यविष्ठय ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३२ ३ २ ३१ २
[६६२] स नः पृथु श्रवाय्यमच्छा देव विवाससि ।
३ १ २ ३ १ २
बृहदग्ने सुवीर्यम् ॥ ३ ॥ ४ ॥ ऋ० ६ । १६ । १०—१२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल संख्या [ १ ] पृ० १ ॥

( २ ) हे ( अंगिरः ) प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! ( तं ) उस प्रसिद्ध ( त्वाम् ) तुझ परमेश्वर को ( समिद्भिः ) दीप्ति के साधन ज्ञानों और ( घृतेन ) देदीप्यमान तेज से ( वर्धयामसि ) हम आपको बढ़ाते हैं, आपकी विशालता प्रकट करते हैं, अतः हे ( यविष्ठ्य ) सबसे अधिक सामर्थ्य वाले ! सर्वशक्तिमन् ! ( बृहत् ) आप अति अधिक ( शोच ) हृदय में प्रकाशित हों ।

(३) हे देव ! अग्ने ! विद्वन् ! प्रभो ! आप हमें (पृथु) अति विशाल, (बृहत्) बड़े, (सुवीर्यम्) उत्तम सामर्थ्य युक्त ( श्रवाय्यम् ) श्रवण करने योग्य वेदज्ञान को ( अच्छ ) भली प्रकार ( विवाससि ) प्रकट करें ।

१ २ ३ १ २र
[६६३] आ नो मित्रावरुणा घृतैर्गव्यूतिमुक्षतम् ।
२ ३ १ २
मध्वा रजांसि सुक्रतू ॥ १ ॥
३ १ २ ३ २ ३ १ २र
[६६४] उरुशंसा नमोवृधा मह्ना दक्षस्य राजथः ।
३ २
द्राघिष्ठाभिः शुचिव्रता ॥ २ ॥
३ २ ३१ २ ३ १ २ ३ १ २
[६६५] गृणाना जमदग्निना योनावृतस्य सीदतम् ।
३ १ २र
पातं सोममृतावृधा ॥ ३ ॥५॥ ऋ० ३ । ६२ । ~~१६—१८~~ ॥ 16-18

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल संख्या [२२०] पृ० ११३ ॥

(२) हे ( मित्रावरुणा ) प्राण और अपान ! तुम दोनों ( शुचि-व्रतौ) शुद्ध पवित्र कर्म करनेहारे, (उरु-शंसौ) अति प्रशंसनीय, (नमः-वृधौ) ज्ञान बल, अन्न और स्तुति से बढ़ने वाले (दक्षस्य) आत्मा के ( मह्ना ) महान्

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

सामर्थ्य से और ( द्राघिष्ठाभिः ) अति दीर्घ दृष्टियों से आप ( राजथः ) प्रकाशित होते और सबके ऊपर विराजमान रहते हो।

(३) तुम दोनों ( ऋतावृधा ) सत्य और ज्ञानयज्ञ के बढ़ाने हारे, ( जमदग्निना ) हृदय के भीतर प्रकाशित, अग्निस्वरूप आत्मा या परमेश्वर के ज्ञान से प्रज्वलित आत्मा वाले योगी द्वारा ( गृणानौ ) अपने सामर्थ्य को प्रकट करते हुए और प्राण और अपान ( ऋतस्य ) इस जीवनयज्ञ, या उपासना, या योगयज्ञ के ( योनौ ) मूल भाग में ( सीदतम् ) स्थिति को प्राप्त करो और ( सोमम् ) सर्वप्रेरक बल को ( पातम् ) प्राप्त करो।

[६६६] आ याहि सुषुमा हि त इन्द्र सोमं पिबा इमम्।
पेदं बर्हिः सदो मम ॥ १ ॥

[६६७] आ त्वा ब्रह्मयुजा हरी वहतामिन्द्र केशिना।
उप ब्रह्माणि नः शृणु ॥ २ ॥

[६६८] ब्रह्माणस्त्वा युजा वयं सोमपामिन्द्र सोमिनः।
सुतावन्तो हवामहे ॥ ३ ॥ ६ ॥ ऋ० ~~८।१७।१३~~ ॥ ८-१६।१-३

भा०—(१) व्याख्या देखो मन्त्र संख्या [१९१] पृ० १०१ ॥

(२) हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( ब्रह्मयुजा हरी ) ब्रह्म, ब्रह्मविद्या या वेद मन्त्रों के ज्ञानपूर्वक योग युक्त, समाहित होने वाली ( हरी ) गतिशील प्राण और अपान, ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय ( केशिना ) दीप्तियों से युक्त होकर ( त्वा ) तुझको ( वहताम् ) आगे, उन्नति पथ पर लेजावें। और तू ( नः ) हमारे ( ब्रह्माणि ) वेदमन्त्रों को ( शृणु ) सुन और मनन कर। ज्ञानी पुरुषों का अपने आत्मा के प्रति सम्बोधन है।

(३) हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! ( वयम् ) हम ( ब्रह्माणः ) ब्रह्मज्ञानी लोग ( सोम-पाः ) सोमरस का पान करने वाले ( सुतावन्तः ) सम्पादित


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

सोम मय आनन्दरस को प्राप्त होकर ( युजा ) समाधि द्वारा ( त्वा ) तुझ ( सोम-पाम् ) सोम, समस्त विश्व का पान अर्थात् आदान या वश करने हारे परमेश्वर को ( हवामहे ) पुकारते हैं।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २
[६६९] इन्द्राग्नी आ गतं सुतं गीर्भिर्नभो वरेण्यम्।
३ २ २ ३ ३ ३ २
अस्य पातं धियेषिता ॥ १ ॥
१ २ ३ १ २र ३ १ २ १ ३ १ २
[६७०] इन्द्राग्नी जरितुः सचा यज्ञो जिगाति चेतनः।
३ १ २ ३ २ ३ २
अया पातमिमं सुतम् ॥ २ ॥
१ ३ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[६७१] इन्द्रमग्निं कविच्छदा यज्ञस्य जूत्या वृणे।
१ २र ३ २
ता सोमस्येह तृम्पताम् ॥३॥७॥ ऋ० ३ । १२ । १-१-३॥

भा०—(१) हे ( इन्द्राग्नी ) ऐश्वर्यवान् आचार्य! और ज्ञानसम्पन्न अग्ने! उपदेशक! जिस प्रकार वायु और सूर्य सब जगत् की रक्षा करते हैं, उसी प्रकार ( अस्य मध्ये ) इस संसार के बीच में ( इषिता ) समस्त बातों का ज्ञान कराने हारे ( गीर्भिः ) अपनी वाणियों से और ( धिया ) अपनी धारणावती बुद्धि से ( नभः) समस्त जगत् की ओर (वरेण्यं सुतम्) वरण करने योग्य, श्रेष्ठ पुत्र की ( पातम् ) रक्षा करो। अथवा--(नभः ) सब को एक सूत्र में बांधने वाले ( वरेण्यम् )--श्रेष्ठ ( सुतं ) ज्ञान और आनन्द का (पातम्) उत्तम रीति से स्वयं पान करो, और अन्यों को कराओ, उपदेश करो।

(२) हे ( इन्द्राग्नी ) ऐश्वर्य के स्वामिन् इन्द्र! राजन्! और अग्ने! ज्ञान के स्वामिन्! विद्वन्! ब्राह्मण! जो ( चेतनाः ) चेतनास्वरूप ( यज्ञः ) आत्मा ( युवाम् ) आप दोनों को ( जिगाति ) प्राप्त है आप उस ( जरितुः ) सत्य गुणगान करने हारे पुरुष के ( सचा ) साथ रहकर ( अया ) इस प्रत्यक्ष शक्ति से ( इम सुतम् ) इस उत्पन्न संसार का ( पातम् ) पालन करो।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(३) मैं (कवि-च्छदौ) मेधावी पुरुष के आच्छादन, सत्संग और रक्षा करने वाले (इन्द्रम्) ऐश्वर्यवान् और (अग्निम्) ज्ञानवान् पुरुष को (यज्ञस्य) इस पूज्य आत्मा में (जूत्या) भीतरी ज्योति से (वृणे) वरण करता हूँ, अपनाता हूँ। (तौ) वे दोनों (इह) इस संसार में (सोमस्य) समस्त ऐश्वर्य के द्वारा (तृम्पताम्) स्वयं तृप्त हों, और सबको तृप्त करें।

इति द्वितीयः खण्डः।

---

[६७२] उच्चा ते जातमन्धसो दिवि सद्भूम्या ददे।
उग्रं शर्म महि श्रवः ॥१॥

[६७३] स न इन्द्राय यज्यवे वरुणाय मरुद्भ्यः।
वरिवोवित् परिस्रव ॥ २ ॥

[६७४] एना विश्वान्यर्य आ द्युम्नानि मानुषाणाम्।
सिषासन्तो वनामहे ॥३॥८॥ ऋ० ९। ६१। १०, १२, ११॥

भा०—इन तीनों ऋचाओं का व्याख्यान क्रम से देखो अविकल संख्या [४६७] पृ० २२८, और [५९२, ५९३] पृ० २९८॥

[६७५] पुनानः सोम धारयापो वसानो अर्षसि।
५११ आ रत्नधा योनिमृतस्य सीदस्युत्सो देवो हिरण्ययः॥१॥

[६७६] दुहान ऊधर्दिव्यं मधु प्रियं प्रत्नं सधस्थमासदत्।
आपृच्छ्यं धरुणं वाज्यर्षसि नृभिर्धौतो विचक्षणः॥२॥९
ऋ० ९। १०७। ४; ५॥

भा०—(१) इसकी व्याख्या देखो अविकल संख्या [५११] पृ० २५६।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(२) ( विचक्षणः ) चतुर, बुद्धिमान्, ( वाजी ) ज्ञानी, ( ऊधः ) उन्नति के पथ में ले जाने वाले, ( दिव्य ) दिव्य ( धौतं ) मल और भीतरी पाप आदि से मुक्त शुद्ध पवित्र, ( प्रियम् ) उत्तम, ( प्रत्नम् ) प्राचीन अनादि ( सधस्थम् ) नित्य साथ रहने वाले, ( मधु ) मनन योग्य आत्मानन्द या ज्ञान को ( आसदत् ) प्राप्त हो जाता है और बाद में वही योगी ( नृभिः ) ज्ञानवान् पुरुषों से भी ( आपृच्छ्यम् ) गुरुओं से प्रश्नपूर्वक ज्ञान करने योग्य ( धरुणम् ) सबके आश्रयभूत ईश्वर को ( अर्षसि ) प्राप्त होता है ।

१ २र २ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १र २र
[६७७] प्र तु द्रव परि कोशं नि षीद नृभिः पुनानो अभि वाजमर्ष ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
अश्वं न त्वा वाजिनं मर्जयन्तोऽच्छा बर्ही रशनाभिर्नयन्ति ॥१॥

३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ २ ३ १ २
[६७८] स्वायुधः पवते देव इन्दुरशस्तिहा वृजना रक्षमाणः ।
३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
पिता देवानां जनिता सुदक्षो विष्टम्भो दिवो धरुणः
३ २
पृथिव्याः ॥ २ ॥

२ ३ १ २ ३ १र २र ३ १र २ ३ २ ३ १ २
[६७९] ऋषिर्विप्रः पुरएता जनानामृभुर्धीर उशना काव्येन ।
१ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ २ ३ २ ३
स चिद् विवेद निहितं यदासामपीच्यां३ गुह्यं नाम
१ २
गोनाम् ॥ ३ ॥ १० ॥ ऋ० ९ । ८७ । १-३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल संख्या [५२३] पृ० २६२ ॥

(२) ( इन्दुः ) ऐश्वर्यशील, ( देवः ) देव, ईश्वर और राजा ( स्वायुधः ) उत्तम आयुधों से युक्त, ( अशस्ति-हा ) शासन न मानने वालों का नाश करने वाला, ( वृजना ) सेनाबलों की (रक्षमाणः) रक्षा करता हुआ, ( देवानां पिता ) सब देवों, विद्वानों का पालक ( सु-दक्षः ) उत्तम बल-

६७८—(२) 'वृजिना' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

शाली, कार्यकर्त्ता ( दिवः ) ज्ञान प्रकाश, और दिव्यगुण सम्पन्न सूर्य, द्यौलोक और सात्विक पुरुषों को ( वि-स्तम्भः ) थामने वाला, वशकारक (पृथिव्याः) इस पृथिवी, और राष्ट्र का एकमात्र धारण करने हारा है ।

( ३ ) ( ऋषिः ) अतीन्द्रिय ज्ञानों का द्रष्टा, ( विप्रः ) ज्ञानवान्, मेधावी, ( जनानां पुरः एता ) समस्त जनों, जीवों का नायक के समान अग्रेसर, ( ऋभुः ) सत्य ज्ञान से अति प्रकाशमान, ( धीरः ) कर्म और प्रज्ञानों का दाता, ( उशनाः ) सब पर वश करने वाला, एकमात्र योगी ( काव्येन ) ज्ञानमय वेद साहित्य द्वारा ( आसाम् ) इन ( गोनां ) वेदवाणियों का ( अपीच्यम् ) मनोहर, गुप्त, ( गुह्यम् ) हृदय से जानने योग्य ( निहितम् ) भीतर रक्खा हुआ ( नाम चिद् ) सार ( विवेद ) स्वयं जाने और औरों को जनावे ।

इति तृतीयः खण्डः ।

---

[६८०] अभि त्वा शूर नोनुमोऽदुग्धा इव धेनवः ।
ईशानमस्य जगतः स्वर्दृशमीशानमिन्द्र तस्थुषः ॥१॥

[६८१] न त्वावाँ अन्यो दिव्यो न पार्थिवो न जातो न जनिष्यते
अश्वायन्तो मघवन्निन्द्र वाजिनो गव्यन्तस्त्वा हवामहे
॥ २ ॥ ११ ॥ ऋ० ७ । ३२ । २२–२३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल संख्या [२३३] पृ० ११९ ।

( २ ) हे ( मघवन् ) ऐश्वर्यवन् ! राजन् ! परमेश्वर ! (त्वावान्) तेरे जैसा ( अन्यः ) दूसरा ( दिव्यः ) दिव्य गुणों से युक्त ( न जातः ) न पैदा हुआ और ( न जनिष्यते ) न पैदा होगा । और तेरे जैसा अन्य (पार्थिवः) इस विशाल-संसारका कोई पदार्थ, या पृथ्वी का मालिक भी ( नजातः न जनिष्यते ) न हुआ और न होगा । हम ( अश्वायन्तः ) अश्व और

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

गौओं या प्राण और कर्मेन्द्रियों को चाहने वाले, ( वाजिनः ) ज्ञान और बल के इच्छुक होकर ( त्वा हवामहे ) तेरी स्तुति करते हैं ।

[६८२] कया नश्चित्र आ भुवदूती सदावृधः सखा ।
कया शचिष्ठया वृता ॥ १ ॥

[६८३] कस्त्वा सत्यो मदानां मंहिष्ठो मत्सदन्धसः ।
दृढा चिदारुजे वसु ॥ २ ॥

[६८४] अभी षु णः सखीनामविता जरितॄणाम् ।
शतं भवास्यूतये ॥ ३ ॥ १२ ॥ ऋ० ४ । ३१ । १-३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल संख्या [१६९] पृ० ९३ ।

( २ ) ( मंहिष्ठः ) पूजनीय, ( सत्यः ) सत्यस्वरूप, ( मदानाम् ) हर्षों, आनन्दों के बीच में ( कः ) कौनसा ( अन्धसः ) जीवन धारण कराने वाला या अन्धकार का नाश करने वाला परम रस है जो (आ रुजे) आरोग्य के लिये अथवा ( दृढा चिद् वसु ) दृढ़ वास योग्य दुर्गादिरूप बन्धनों को ( आरुजे ) तोड़ने के लिये ( त्वा ) आपको ( मत्सत् ) आनन्दित व उत्साहित करता है ।

( ३ ) हे इन्द्र ! आप ( नः ) हमारे ( सखीनाम् ) मित्र ( जरितॄणाम् ) सद्विद्या का उपदेश करने वाले विद्वानों के ( ऊतये ) रक्षा के लिये ( शतम् ) सौ वर्षों तक ( अविता ) रक्षक ( भवासि ) बने रहें ।

[६८५] तं वो दस्ममृतीषहं वसोर्मन्दानमन्धसः ।
अभि वत्सं न स्वसरेषु धेनव इन्द्रं गीर्भिर्नवामहे ॥ १ ॥

[६८६] द्युक्षं सुदानुं तविषीभिरावृतं गिरिं न पुरुभोजसम् ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३२ ३ १२ ३१ १ ३ १ २ ३ १२ २२
द्युमन्तं वाजं शतिनं सहस्त्रिणं मक्षू गोमन्तमीमहे ॥२॥
॥ १३ ॥ ऋ० । ८ । ८८ । १-२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल संख्या [२३६] पृ० १२० ।

( २ ) ( द्युक्षं ) दिव्य गुणों में निवास करने हारे ( सुदानुम् ) उत्तम दाता, ( तविषीभिः ) बलों से ( आवृतम् ) घिरे हुए, परिपूर्ण, ( पुरुभोजसं ) प्रजाओं के पालक से हम ( क्षुमन्तं ) निवास योग्य-गृहादिसम्पन्न ( शतिनम् ) सैकड़ों ( सहस्त्रिणम् ) सहस्त्रों सुखों और लाभों से युक्त ( गोमन्तम् ) गो, वाणी-वेदवाणी और गो, भूमि और गोपशु आदि धन से पूर्ण ( वाजम् ) ज्ञान और ऐश्वर्य को ( ईमहे ) याचना करते हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[६८७] तरोभिर्वो विदद्वसुमिन्द्रं सबाध ऊतये ।
३ १२ २२ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
बृहद् गायन्तः सुतसोमे अध्वरे हुवे भरं न कारिणम् ॥१॥
२उ ३ १२ २२ ३ २ ३२उ ३ १ २ ३ १२ २२
[६८८] न यं दुध्रा वरन्ते न स्थिरा मुरो मदेषु शिप्रमन्धसः ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२ २२ ३ २ ३१ २२
य आदृत्या शशमानाय सुन्वते दाता जरित्र उक्थ्यम् ॥२॥
॥ १४ ॥ ऋ० ८ । ८८ । १-२ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखिये अविकल संख्या [२३७] पृ० १२१ ।

( २ ) ( यं ) जिस ( शिप्रम् ) उत्तम ज्ञानवान् पुरुष या आत्मा को ( दुध्राः ) बड़ी कठिनता से रोके जाने योग्य, अदम्य, क्रोध, काम आदि के वेग भी ( न वरन्ते ) वारण नहीं करते, नहीं घेरते और (न स्थिराः) स्थिर, तामसभाव या आलस्य आदि भी जिसको नहीं रोक सकते और जिसको ( मुरः ) मरणशील क्षणिकभाव भी विचलित नहीं कर सकते, वह आत्मा ( अन्धसः ) सोमरस, जीवनदायक, अज्ञान नाशक ज्योति के ( मदेषु ) आनन्दों में ( शशमानाय ) स्तुति, उपासना करते हुए ( सुन्वते ) योग साधना करनेहारे ( जरित्रे ) अन्यों को सत्विद्या का

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

उपदेश करनेहारे साधु पुरुष को ( उक्थ्यम् ) वेदमय ज्ञान ( आदृत्य ) आदरपूर्वक ( दाता ) प्रदान करता है ।

इति चतुर्थः खण्डः ।

---

[६८९] स्वादिष्ठया मदिष्ठया पवस्व सोम धारया ।
इन्द्राय पातवे सुतः ॥ १ ॥

[६९०] रक्षोहा विश्वचर्षणिरभियोनिमयोहते ।
द्रोणे सधस्थमासदत् ।

[६९१] वरिवोधातमो भुवो मंहिष्ठो वृत्रहन्तमः ।
पर्षि राधो मघोनाम् ॥ ३ ॥ १५ ॥ ऋ० ९ । १ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल संख्या [४६८] पृ० २३८ ।

( २ ) ( रक्षोहा ) राक्षसों, दुष्ट पुरुषों का नाशक ( विश्व-चर्षणिः ) संसार का द्रष्टा, प्रभु ( अयोहते द्रोणे ) लोह के बने कूंडे में जलराशि के समान ( अयोहते ) गतिदायक शक्ति से गतिमान् ( द्रोणे ) जगत् में व्यापक होकर ( सधस्थम् ) साथ ही स्थिर रहने वाले, स्वाभाविक ( योनिम् ) इस अन्तरिक्ष को (अभि आसदत्) सर्वत्र व्याप्त किये हुए हैं ।

( ३ ) हे ( वृत्र-हन्तम ) आवरणकारी तम, अज्ञान के नाशक परमात्मन् ! आप ( वरिवः–धातमः ) नाना प्रकार से वरण करने योग्य धनों, रत्नों को धारण करने हारे, ( मंहिष्ठः ) और सब से बड़े दानी ( भुवः ) हैं । आप ही ( मघोनाम् ) बड़े २ धनाढ्यों को भी ( राधः ) धन ( पर्षि ) देकर पूर्ण करते हो ।

[६९२ पवस्व मधुमत्तम इन्द्राय सोम क्रतुवित्तमो मदः ।
महि द्युक्षतमो मदः ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[६६३] यस्य ते पीत्वा वृषभो वृषायतेऽस्य पीत्वा स्वर्विदः ।
स सुप्रकेतो अभ्यक्रमीदिषोऽच्छा वाजं नैतशः ॥ २ ॥
॥ १६ ॥ ऋ० ९ । १०८ । १–२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५७८] पृ० २९४ ।

( २ ) हे परमात्मन् ! ( ते ) आपके ( यस्य ) जिस आनन्दकारक रस को ( पीत्वा ) पान करके ( वृषभः ) अपने अन्तरात्मा में सुख का वर्षण कराने हारा आत्मा ( वृषायते ) गोरूप इन्द्रियों में भोक्ता के समान उनमें बल का आधान करता और उनका भोग करता है । और ( स्वः-विदः ) सुख और प्रकाश को प्राप्त करानेहारे ( अस्य ) इस सोमरस को ( पीत्वा ) पान करके ही ( सः ) वह (सु-प्र-केतः) उत्तम ज्ञान करनेहारा आत्मा ( इषः ) सब मन की कामनाओं को ( अभि अक्रमीत् ) इस प्रकार पार कर लेता है जैसे(एतशःवाजं न) वेगवान् घोड़ा या सवार संग्राम को ।

[६६४] इन्द्रमच्छ सुता इमे वृषणं यन्तु हरयः ।
श्रुष्टे जातास इन्दवः स्वर्विदः ॥ १ ॥

[६६५] अयं भराय सानसिरिन्द्राय पवते सुतः ।
सोमो जैत्रस्य चेतति यथा विदे ॥ २ ॥

[६६६] अस्येदिन्द्रो मदेष्वा ग्राभं गृभ्णाति सानसिम् ।
वज्रं च वृषणं भरत् समप्सुजित् ॥ ३ ॥ १७ ॥
ऋ० ९ । १०६ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५६६] । पृ० २८९ ।

( २ ) ( अयम् ) यह ( सानसिः ) सबके सेवन और भजन करने

६६४—( ३ ) 'गृहीत' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

योग्य, ( सुतः ) उत्पादित आनन्दरस ( इन्द्राय ) आत्मा के ( भराय ) भरण, पोषण, उन्नति के लिये ओषधिरस के समान ( पवते ) क्षरित होता है। वह ( सोमः ) सोम्य स्वभाव, सबका प्रेरण करने हारा योगी ( जैत्रस्य ) काम क्रोधादि पर विजय व वश करने हारे आत्मा को ( चेतति ) ऐसे जान लेता है ( यथा विदे ) मानो उसे साक्षात् प्राप्त ही कर लेता है।

( ३ ) ( इन्द्रः ) आत्मा ( मदेषु ) अपने आत्मिक ज्ञान के आनन्द प्रवाहों में ( सानसिम् ) सेवन भजन करने और ( ग्राभम् ) ग्रहण करने योग्य ( वज्रम् ) काम क्रोधादि के वर्जन करने में समर्थ ज्ञानशक्ति को ( आ अस्येत् ) चारों ओर फेंके, फैलावे । ( च ) और ( अप्सुजित् ) क्रियाओं, प्रज्ञानों और प्राणों पर विजय प्राप्त करने हारा योगी ( सं भरत् ) अज्ञान का नाश या ज्ञान का संग्रह करता हुआ (वृषणम् ) सुखों की वर्षा करने हारे उस परमात्मा को ( गृभ्णाति ) पकड़ता, उसका आश्रय लेता, उसे प्राप्त हो जाता है।

[६९७] पुरोजिती वो अन्धसः सुताय मादयित्नवे ।
अप श्वानं श्नथिष्टन सखायो दीर्घजिह्व्यम् ॥ १ ॥

[६९८] यो धारया पावकया परिप्रस्यन्दते सुतः ।
इन्दुरश्वो न कृत्व्यः ॥ २ ॥

[६९९] तं दुरोषमभी नरः सोमं विश्वाच्या धिया ।
यज्ञाय सन्त्वद्रयः ॥ ३ ॥ १८ ॥ ऋ० ९ । १०१ । १-३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [५४५] पृ० २७२ ।

( २ ) ( इन्दुः ) वह परम ऐश्वर्य, विभूतियों से सम्पन्न योगी (अश्वः

६९७—(३) 'यज्ञं हिन्वन्त्यद्रिभिः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

न ) अश्व के समान ( कृत्व्यः ) कर्म करने में कुशल होता है । ( यः ) जो ( पावकया ) पवित्र करने वाली ( धारया ) धारणा या ज्ञान-धारा से ( सुतः ) निष्पन्न, निष्णात, उसमें निष्ठ होकर ( परि प्र स्यन्दते ) चारों तरफ़ अपने ज्ञान-उपदेशों द्वारा विचरण करता है ।

( ३ ) ( तम् ) उस ( दुरोषम् ) दुःखकारी रोष या दाह, प्रताप या तेज वाले ( सोमम् ) सोम्य योगी के पास ( नरः ) लोग ( विश्वाच्या धिया ) विश्वव्यापी प्रेमबुद्धि से ( अभि ) आते हैं । मनुष्यों को चाहिये कि वे ( अद्रयः ) पर्वत के समान स्थिर, अभेद्य हृदय या मेघ के समान आदरपूर्ण, उदार हृदय होकर ( यज्ञाय ) दान आदि शुभ कार्यों के निमित्त ( सन्तु ) लगे रहें ।

[७००] अभि प्रियाणि पवते चनोहितो नामानि यह्वो अधि येषु वर्धते । आ सूर्यस्य बृहतो बृहन्नधि रथं विष्वञ्चमरुहद् विचक्षणः ॥ १ ॥

[७०१] ऋतस्य जिह्वा पवते मधु प्रियं वक्ता पतिर्धियो अस्या-अदाभ्यः । दधाति पुत्रः पित्रोरपीच्यां३ नाम तृतीयमधि रोचनं दिवः ॥ २ ॥

[७०२] अव द्युतानः कलशाँ अचिक्रदन्नृभिर्येमाणः कोश आ हिरण्यये । अभी ऋतस्य दोहना अनूषताधि त्रिपृष्ठ उषसो वि राजसि ॥ ३ ॥ १९ ॥ ऋ० ९ । ७५ । १-३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अवि० सं० [५५४] पृ० २८२ ।

---

७००—(२)'अधि रोचने' इति ऋ० । (३)'अभीमृतस्य' 'विराजति' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(२) ( ऋतस्य) सत्यवादी, योगाभ्यासी की (जिह्वा) वाणी (प्रियम्) अति उत्तम, हृदय को तृप्त करने वाले, ( मधु ) आनन्दजनक रस और ज्ञान को ( पवते ) बहाती है। ( अस्याः ) इस ( धियः पतिः ) सत्य धारणा या बुद्धि का स्वामी और ( वक्ता ) सत्य वाणी का बोलने हारा (अदाभ्यः) कभी नाश नहीं किया जा सकता, पापियों से मार कर दबाया नहीं जा सकता। तब वह योगी ( पुत्रः ) अपने मा बाप का सुपुत्र ( पित्रोः ) मा बाप से भी ( अपीच्यम् ) अज्ञात, ( तृतीयम् ) तीसरे (दिवः अधि रोचनम्) दिव्य गुण वाले ज्ञानप्रकाश से युक्त, सूर्य के समान सर्वत्र प्रकाश करने वाला, विद्वानों के समाज की शोभा बढ़ाने वाला ( नाम ) स्वरूप या तेजस्वी पद ( दधाति ) प्राप्त करता है। एक माता का प्रेम का नाम, एक पिता का व्यावहारिक नाम, तीसरा वह प्रतिष्ठित नाम जिससे दुनिया उसका आदर करती है, जैसे महर्षि, महात्मा, लोकमान्य, देशबन्धु आदि। यहां सत्यवाणी सोम है।

( ३ ) वह योगी आत्मा ( द्युतानः ) दीप्तिमान् होकर ( नृभिः ) नयन करने हारे प्राणों से ( येमाणः ) नियन्त्रित होकर ( हिरण्यये) हिरण्मय, आनन्दमय ( कोशे ) कोश में (आ अव अचिक्रदद्) शनैः २ प्रवेश करता है। ( ऋतस्य ) सत्यमय ज्ञान के ( दोहनाः ) दोहन या पूर्ण करने वाले प्रवाह ( ईम् ) इसकी ( अभि अनूषत ) स्तुति करते हैं, वे उसके भीतर प्रकट होते हैं। ( त्रि-पृष्ठे ) तीन प्राणों के स्पर्श या संगम-स्थान त्रिपुटी स्थल पर ( उषसः ) प्रातःप्रभा के समान विशोका प्रज्ञाओं के बीच ( अधि वि राजसि ) विराजमान होता है।

इति पञ्चमः खण्डः।

३ २ २   ३ १ २ ३ १ २   ३ १ २
[७०३] यज्ञायज्ञा वो अग्नये गिरागिरा च दक्षसे।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २   ३ २ ३ १   २र
प्रप्र वयममृतं जातवेदसं प्रियं मित्रं न शंसिषम्॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १र २र ३ २ ३ १र २र ३ १ २र ३ १ २
[७०४] ऊर्जो नपातं स हिनायमस्मयुर्दाशेम हव्यदातये ।
२ ३ १ २ ३ १र २र ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
भुवद् वाजेष्वविता भुवद् वृध उत त्राता तनूनाम् ॥२०॥
ऋ० ६ । ४८ । १, २ ॥

आ०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [३५] पृ० १५ ।

( २ ) ( ऊर्जः ) बल को ( नपातम् ) न क्षीण होने देने वाले इस 'अग्नि' का मैं वर्णन करता हूँ । (सः) वह (हिना) तो सदा ( अस्मयुः ) हमारा हितकारी है । ( हव्य-दातये ) ग्रहण करने योग्य पदार्थों को दान करने वाले उस परमात्मा को हम भी ( दाशेम ) अपना आत्मा समर्पण करें । वह ( वाजेषु ) संग्रामों या बल के कार्यों में ( अविता ) रक्षक ( भुवद् ) होता है और ( वृधे ) हमारी उन्नति के अवसरों पर (तनूनाम्) देहों और देहधारियों का ( त्राता ) पालक (उत) भी (भुवद्) होता है ।

२ ३ १ २र ३ १ ३ १ २ ३ १ २
[७०५] एह्यू षु ब्रवाणि तेऽग्न इत्थेतरा गिरः ।
३ १ २ ३ १ ३
एभिर्वर्धास इन्दुभिः ॥ १ ॥

२ ३क २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[७०६] यत्र क्व च ते मनो दक्षं दधस उत्तरम् ।
२ ३ १ २
तत्र योनिं कृणवसे ॥ २ ॥

१ २र ३ १ २ ३ १ २र
[७०७] न हि ते पूर्तमक्षिपद् भुवन्नेमानां पते ।
२ ३ १ २
अथा दुवो वनवसे ॥३॥२१॥ ऋ० ६ । १६ । १६–१८ ॥

आ०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [७] पृ० ४ ।

( २ ) हे ( अग्ने ) ज्ञानी आत्मन् ! हे परमात्मन् ! ( यत्रक्वा च ) जहां कहीं, जिस भूमिका पर भी तू ( ते ) अपने ( मनः ) चित्त या मनन करनेहारे आत्मा में ( उत्तरम् ) उन्नत ( दक्षं ) कर्म, बल ( दधसे ) धारण करे ( तत्र ) वहां तू ( योनिं) आश्रयस्थान, स्थिरस्थिति (कृणवसे) बना ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(३) हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! आत्मन् ! हे (नेमानाम् पते) इन्द्रियों और शरीर के पालक ! प्रभो ! (ते पूर्त्तम्) तेरा पूर्ति या तृप्ति करने वाला तेज या बल (अक्षिपद्) इन्द्रियों का नाश करने वाला (नहि) न (भुवद्) हो। (अथ) और इस कारण (दुवः) परिचर्या, सेवा या साधना को (वनवसे) स्वीकार कर।

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ ३ १ २ ३ १ २
[७०८] वयमु त्वामपूर्व्य स्थूरं न कच्चिद् भरन्तोऽवस्यवः।
१ २ ३ १ २
वज्रिं चित्रं हवामहे ॥ १ ॥
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
[७०९] उप त्वा कर्मन्नूतये स नो युवोग्रश्चक्राम यो धृषत्।
२२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
त्वामिद्ध्यवितारं ववृमहे सखाय इन्द्र सानसिम्
॥ २ ॥ २२ ॥ ऋ० ८। २१। १-२ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४०८] पृ० २०८।

(२) हे (इन्द्र) परमेश्वर ! (कर्मन्) समस्त कर्मों में (ऊतये) रक्षा और ज्ञान के निमित्त (त्वा) आपको (उप) उपासना करते हैं। (सः) वह (युवा) बलवान् (उग्रः) तेजस्वी है (यः) जो (धृषत्) शत्रु, काम, क्रोधादि को पराजित करता है। हे (इन्द्र) प्रभो ! (त्वामिद् हि) तुझको ही हम (सखायः) मित्र जीवगण मिलकर (सानसिम्) सबके प्रति समान रूप से आश्रय करने योग्य (अवितारम्) रक्षक रूप से (ववृमहे) वरते हैं।

१ ३क २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७१०] अधा हीन्द्र गिर्वण उप त्वा काम ईमहे ससृग्महे।
३ २ ३ १ २ ३ २ २
उदेव ग्मन्त उदभिः ॥ १ ॥
१ २र ३१ २ ३ १ २ ३ १ २
[७११] वार्ण त्वा यव्याभिर्वर्धन्ति शूर ब्रह्माणि।
३ १ २ ३ १ २
वावृध्वांसं चिदद्रिवो दिवेदिवे ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ २ ३ १ २ ३ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३
[७१२] युञ्जन्ति हरी इषिरस्य गाथयोरौ रथ उरुयुगे वचो-
१ २ ३ १ २ ३ १ २
युजा इन्द्रवाहा स्वर्विदा ॥३॥२३॥ ऋ० ८।९८।७—९॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४०६] पृ० २०७।

(२) हे (अद्रिवः) न विनाश होने वाले ज्ञान को धारण करने हारे! हे (शूर) सर्वशक्तिमन्! नदियों से (वाः न) जिस प्रकार जलमय समुद्र भरता है उसी प्रकार (दिवे-दिवे) प्रतिदिन (ब्रह्माणि) ब्रह्मज्ञान या वेदमन्त्र (वावृध्वांसम् चित्) सबसे बड़े महान्, पूज्य (त्वा) तुझको (यव्याभिः) तुझ तक पहुंचने वाली स्तुतियों से आदर पूर्वक (वर्धन्ति) बढ़ाते हैं, अर्थात् वे तेरी महिमा को उनसे बढ़ाते हैं।

(३) (इषिरस्य) सबको प्रेरणा करने वाले ईश्वर की (गाथया) स्तुति द्वारा ही योगी लोग (उरुयुगे) विशाल २ समाधि वाले (उरौ) विशाल (रथे) रमण-योग्य स्थान इस देह या रसस्वरूप आत्मा में, रथ में घोड़ों के समान (वचोः-युजा) वाणी द्वारा ही समाहित या वश होजाने वाले (हरी) हरणशील प्राण और अपान दोनों को (युञ्जन्ति) योग से अपने वश कर लेते हैं। वे ही दोनों (स्वः-विदा) ज्योति और सुख को प्राप्त कराने हारे (इन्द्र-वाहा) आत्मा के वहन करने वाले दो अश्वों के समान हैं।

इति षष्ठः खण्डः।

इति प्रथमोऽध्यायः। इति प्रथमोऽर्धः प्रपाठकः॥

## अथ द्वितीयोऽध्यायः।

### द्वितीयोऽर्धः प्रपाठकः।

ऋषिः—१, ४ श्रुतकक्षः सुकक्षो वा आङ्गिरसः। २, ८, १३, १४, १५ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः। ३ मेध्यातिथिः काण्वः। प्रियमेधश्चाङ्गिरसः। ५ इरिमिठिः काण्वः। ६ कुसीदी काण्वः। ७ त्रिशोकः काण्वः। ९ विश्वामित्रो गाथिनः

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१० मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । ११, ( १ ) शुनःशेपः आजीगर्तिः । १२ नारदः काण्वः । १६ अवत्सारः काश्यपः । १७, (२,३) मेध्यातिथिः काण्वः । १८, (३) असितः काश्यपो देवलो वा (२) अमहीयुराङ्गिरसः । १९ त्रित आप्त्यः । २० भरद्वाजादयः सप्त ऋषयः । २१ श्यावाश्वः । २२ ( १ ) ( २ ) अग्निश्चाक्षुषः प्रजापतिर्वैश्वामित्रो वाच्यो वा ॥ देवता—१—१२ इन्द्रः । १३ अग्निः । १४ उषाः । १५ अश्विनौ । १६—२० सोमः पवमानः ॥ छन्दः—१, ( २, ३ ) ११, १६—१९, २१ गायत्री । १२, २२ ( १, २ ) उष्णिक् । १३—१५, २० बार्हतः प्रगाथः । १ ( १ ) अनुष्टुप् ।

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२ २२
[७१३] पान्तमा वो अन्धस इन्द्रमभि प्र गायत ।
३ १२ ३१२३ २ ३ ३ २
विश्वासाहं शतक्रतुं मंहिष्ठं चर्षणीनाम् ॥ १ ॥
३ १ २ ३१ २ ३ २ १ २
[७१४] पुरुहूतं पुरुष्टुतं गाथान्यां३ऽ सनश्रुतम् ।
२ ३ १ २
इन्द्र इति ब्रवीतन ॥ २ ॥
२ ३ १ २ ३ १ २ ३१२ २२ ३ २
[७१५] इन्द्र इन्नो महोनां दाता वाजानां नृतुः ।
३१ २ ३ १ २
महाँ अभिज्ञ्वायमत् ॥ ३ ॥ १ ॥ ऋ० ८ । ९२ । १—३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [१५५] पृ० ७७ ।

( २ ) ( पुरु-हूतम् ) इन्द्रियों द्वारा, या प्रजाओं द्वारा अपनी रक्षा के निमित्त पुकारे गये, ( पुरु-स्तुतं ) प्रजाओं या इन्द्रियों द्वारा स्तुति किये गये, ( गाथान्यम् ) गाथारूप, वेदवाणियों के श्रवण द्वारा प्राप्त करने योग्य, ( सनश्रुतम् ) सदाकाल से गुरुजनों के उपदेशों द्वारा सुने गये, विशेष पुरुष-आत्मा को ( इन्द्रः ) इन्द्र, ( इति ) इस प्रकार ( ब्रवीतन ) कहो । राजा, आत्मा, परमात्मा सर्वत्र समान है ।

( ३ ) ( इन्द्र इत् ) परमेश्वर ही ( नः ) हमें ( महोनाम् ) दिव्य

७१३—(२) 'गाथान्यं' । (३) 'महोनां' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

तेजों से युक्त महान् ( वाजानाम् ) अन्नों और बलों का ( दाता ) प्रदान करने वाला, ( नृतुः ) सबको अपने बल पर नचाने वाला, सबका नेता, संचालक, ( महान् ) सबसे बड़ा ( अभि-ज्ञु ) सर्वज्ञ ( आयमत् ) सबको व्यवस्था में बांधता है ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७१६] प्र व इन्द्राय मादनं हर्यश्वाय गायत ।
१ २ ३ १ २
सखायः सोमपाव्ने ॥ १ ॥
२उ ३ २ ३ १ २ ३ १ ३ २उ ३ १ २
[७१७] शंसेदुक्थं सुदानव उत द्युक्षं यथा नरः ।
३ २ ३ १ २
चकृमा सत्यराधसे ॥ २ ॥
१ २ ३ २उ ३ १ २
[७१८] त्वं न इन्द्र वाजयुस्त्वं गव्युः शतक्रतो ।
१ २ ३ १ २
त्वं हिरण्ययुर्वसो ॥ ३ ॥ २ ॥ ऋ० ७ । ३१ । १-३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [१५६] पृ० ८७ ।

( २ ) ( यथा ) जिस प्रकार ( नरः ) नेता लोग (सु-दानवे) उत्तम दानी के लिये ( द्युक्षं ) दिव्य विशेषणों से युक्त ( उक्थं ) स्तुति करते हैं उसी प्रकार प्रत्येक पुरुष उस ( सु-दानवे ) उत्तम दानी परमेश्वर के लिये ( द्युक्षं ) श्रेष्ठ, दिव्य, ( उक्थं ) ओंकार पद वाली वेदमन्त्रमय स्तुति ( शंसेद् ) उच्चारण करे । हम भी ( सत्य-राधसे ) सत्य ही से प्रकट होने वाले, या सत्यरूप उसी परमात्मा की स्तुति ( चकृम ) करें ।

( ३ ) हे ( इन्द्र ) ईश्वर ! ( त्वं ) तू (नः) हमारे (वाज-युः) ज्ञान और अन्न, बल का देने वाला, ( त्वं गव्युः ) तू आप ही इन्द्रिय, वाणी और रश्मियों गौवों का देने वाला है । और हे ( शत-क्रतो ) सैकड़ों प्रज्ञाओं और कर्मों के करने वाले ! हे ( वसो ) सबको बसाने वाले परमात्मन् ! ( त्वं ) तू ही ( हिरण्ययुः ) स्वर्ण के समान मनोहर, हितकारी, प्रिय, काम्य पदार्थों का भी देने वाला है ।


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २   ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[७१९] वयमु त्वा तदिदर्था इन्द्र त्वायन्तः सखायः ।
१ २ ३ १ ३
कण्वा उक्थेभिर्जरन्ते ॥ १ ॥
१ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[७२०] न घेमन्यदा पपन वज्रिन्नपसो नविष्टौ ।
२उ ३र १ २
तवेदु स्तोमैश्चिकेत ॥ २ ॥
३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १र २र
[७२१] इच्छन्ति देवाः सुन्वन्तं न स्वप्नाय स्पृहयन्ति ।
१ २ ३ २ ३ १ २
यन्ति प्रमादमतन्द्राः ॥३॥ ३ ॥ ऋ० ८ । २ । १६–१८ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [१५७] पृ० ८७ ।

( २ ) हे ( वज्रिन् ) हे ज्ञान-वज्र के धारक इन्द्र ! ( अपसः ) कर्म के ( नविष्टौ ) प्रारम्भ में मैं ( अन्यद् ) और किसी की ( न घ ईम्, आ पपन ) स्तुति नहीं करता । ( तव इत् उ ) तेरा ही ( स्तोमैः ) स्तुतियों द्वारा ( चिकेत ) ज्ञान करता हूँ ।

( ३ ) ( देवाः ) विद्वान् लोग या इन्द्रियगण ( सुन्वन्तं ) प्रेरणा या आज्ञा करते हुए या सोम सवन या ईश्वरोपासना या ज्ञान-ऐश्वर्य लाभ करते हुए पुरुष को ही ( स्पृहयन्ति ) प्रेम करते हैं । ( स्वप्नाय ) सोते हुए आलसी पुरुष को ( न स्पृहयन्ति ) प्रेम नहीं करते । (अतन्द्राः) आलस्य रहित होकर ही ये विद्वान्, देव या इन्द्रियगण ( प्रमादं ) अत्यन्त हर्ष को ( यन्ति ) प्राप्त होते हैं !

१ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
[७२२] इन्द्राय मद्वने सुतं परि ष्टोभन्तु नो गिरः ।
३ १ २ ३ १ २
अर्कमर्चन्तु कारवः ॥ १ ॥
२ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[७२३] यस्मिन् विश्वा अधि श्रियो रणन्ति सप्त संसदः ।
१ २ ३ २ २
इन्द्रं सुते हवामहे ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[७२४] त्रिकद्रुकेषु चेतनं देवासो यज्ञमत्नत ।
तमिद् वर्धन्तु नो गिरः ॥३॥४॥ ऋ० ८ । ९२ । १९–२१ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [१५८] पृ० ८८ ।

(२) ( यस्मिन् ) जिस इन्द्र में ( विश्वाः श्रियः ) समस्त विभूतियां ( अधि ) अधिक शोभा देती हैं और जिसमें ( सप्त संसदः ) उत्तम प्रकार से अपने स्थिति प्राप्त किये हुए होता स्वरूप सात इन्द्रियगण ( रणन्ति ) ज्ञान-यज्ञ में आनन्द लाभ करते हैं उस ( इन्द्रम् ) आत्मा को ( सुते ) योग यज्ञ में ऋतम्भरा सिद्ध होने पर ( हवामहे ) हम पुकारते हैं उसका स्मरण, चिन्तन, स्तुति करते हैं ।

( ३ ) ( देवासः ) देवगण ( त्रिकद्रुकेषु ) तीनों लोकों में ( चेतनं) आत्मारूप ( यज्ञं ) यज्ञ का ( अत्नत ) अनुष्ठान करते हैं ( तं ) उसको ( इद् ) ही ( नः ) हमारी ( गिरः ) वेदवाणियां ( वर्धन्तु ) बढ़ावें, उसी की महिमा गावें ।

इति प्रथमः खण्डः ।

—:०:—

[७२५] अयं त इन्द्र सोमो निपूतो अधि बर्हिषि ।
एहीमस्य द्रवा पिब ॥ १ ॥

[७२६] शाचिगो शाचिपूजनायं रणाय ते सुतः ।
आखण्डल प्र हूयसे ॥ २ ॥

[७२७] यस्ते शृङ्गवृषो णपात् प्रणपात् कुण्डपाय्यः ।
न्यस्मिन् दध्र आ मनः ॥३॥५॥ ऋ० ८ । १७ । ११–१३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अवि० सं० [१५९] पृ० ८८ ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(२) हे ( शाचि-गो ) समर्थ शक्तिशालिन् ! इन्द्रियों, रश्मियों और वाणियों से युक्त आत्मन् ! हे ( शाचि-पूजन ) शक्तियों के कारण पूजने योग्य ! ( ते ) तुझ ( रणाय ) रमणीय देव के लिये (अयम्) यह (सुतः) उत्पन्न हुआ समस्त संसार भोग अर्थात् वशवर्त्ती रहने के लिये है । हे ( आखण्डल ) अन्धकार को तोड़कर नाश करने हारे विवेकी आत्मन् ! ( प्र हूयसे ) तुझको ही अच्छा प्रकार बुलाया, स्तुति किया जाता है ।

( ३ ) हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( यः ) जो ( ते ) तेरा ( शृङ्ग-वृषः नपात् ) अज्ञान नाश करनेहारे वृषस्वरूप आत्मा को न गिराने हारा, ( कुण्ड-पाय्यः ) कुण्ड अर्थात् रमण करने वाले प्राणों द्वारा पान करने योग्य, ( प्र-नपात् ) आत्मा की रक्षा करने वाला ज्ञानरस है ( अस्मिन् ) इसमें योगी ( मनः ) मननशील ध्यान को ( नि आ दध्रे ) नियत, या स्थिर रूप से धारण करता है ।

१र २र ३ १ २ ३ २ ३ १र २र
[७२८] आ तू न इन्द्र द्युमन्तं चित्रं ग्राभं सं गृभाय ।
३ १र २र
महाहस्ती दक्षिणेन ॥ १ ॥

३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[७२९] विद्मा हि त्वा तुविकूर्मिं तुविदेष्णं तुवीमघम् ।
३ १र २र
तुविमात्रमवोभिः ॥ २ ॥

१ २र ३ १र २र ३ १ २
[७३०] न हि त्वा शूर देवा न मर्त्तासो दित्सन्तम् ।
३ २उ ३ १ २
भीमं न गां वारयन्ते ॥३॥६॥ ऋ० ८ । ८१ ।१—३॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल संख्या [१६७] पृ० ९२ ।

( २ ) हे इन्द्र ( त्वा ) तुझको हम (अवोभिः) तेरी रक्षाओं, ज्ञानों और कृपाओं के कारण ( तुवि-कूर्मिम् ) बहुत से कर्मों के करनेहारा ( तुवि-देष्णं ) बहुतसे धन सम्पदाओं का दाता, ( तुवि-मघम् ) बहुत

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


उत्तम धनों, ज्ञानों से सम्पन्न ( तुवि-मात्रं हि ) बहुतसे ज्ञान साधनों से युक्त भी ( विद्म ) जानते हैं ।

( ३ ) हे शूर ! ( भीमं ) भयजनक ( गां न ) जिस प्रकार सांड को कोई हटाने का साहस नहीं करता, उसी प्रकार ( भीमं ) सबको भयजनक, सर्वव्यापक ( दित्सन्तं ) दान की कामना करते हुए तुझको ( न देवाः ) न विद्वान् लोग और ( न मर्त्तासः ) और न साधारण लोग ( वारयन्ते ) वारण करते हैं ।

[७३१] अभि त्वा वृषभा सुते सुतं सृजामि पीतये ।
तृम्पा व्यश्नुही मदम् ॥ १ ॥

[७३२] मा त्वा मूरा अविष्यवो मोपहस्वान आ दभन् ।
मा कीं ब्रह्मद्विषं वनः ॥ २ ॥

[७३३] इह त्वा गोपरीणसं महे मन्दन्तु राधसे ।
सरो गौरो यथा पिब ॥३॥७॥ ऋ० ८ । ४५ । २२-२४ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [ १६१ ] पृ० ८९ ।

(२) हे (इन्द्र) आत्मन् ! (मूराः) मूर्ख (अविष्यवः) तुझे पालने पोषने की चेष्टा करने हारे भोगी विलासी लोग (त्वा) तुझे (मा दभन्) नाश न करें, (मा उपहस्वानः) तुझ पर उपहास करनेहारे, तेरी उपेक्षा करनेवाले भी तेरा विनाश न करें । और (ब्रह्म-द्विषः माकीम्) वेद और ब्रह्मज्ञान का प्रेम न रखने वाले तेरा कभी सेवन न करें, तेरा कभी आनन्द लाभ न करें ।

मूर्ख लोग देह की पालना कर आत्मा का नाश करते हैं, उपहासकारी लोग नास्तिक भी आत्मा का नाश करते हैं, पापों में वह जाते हैं और वेद और ब्रह्मविद्या के द्वेषी भी आत्मज्ञान का आनन्द नहीं पाते ।

६८०—[२] 'ब्रह्मद्विषा' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(३) (यथा) जिस प्रकार (गौरः) गौर मृग (सरः) जल से भरे तालाब पर जाकर जल पीता है उसी प्रकार से इन्द्र, आत्मन्! तू यहां इस हृदय में विराज कर ब्रह्मानन्द के रस को (पिब) पान कर। (इह) यहां ही (गो-परीणसं) इन्द्रियगण से परिवृत, जितेन्द्रिय (त्वा) तुझको (महे राधसे) बड़ी भारी ब्रह्मज्ञान—साधना के लिये (मन्दन्तु) साधक लोग आनन्दित करते हैं, जगाते हैं।

[७३४] इदं वसो सुतमन्धः पिबा सुपूर्णमुदरम्।
अनाभयिन् ररिमा ते ॥ १ ॥

[७३५] नृभिर्धौतः सुतो अश्नैरव्या वारैः परिपूतः।
अश्वो न निक्तो नदीषु ॥ २ ॥

[७३६] तं ते यवं यथा गोभिः स्वादुमकर्म श्रीणन्तः।
इन्द्र त्वास्मिन् त्सधमादे ॥३॥८॥ ऋ० ८ । २ । १-३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अवि० सं० [१२४] । पृ० ६६ ।

(२) (नदीषु) नदियों में (निक्तः) स्नान कराये गये (अश्वः न) अश्व के समान (नृभिः) नेता लोगों द्वारा (धौतः) मलादि छुड़ाकर शुद्ध किया गया (अश्नैः) सूक्ष्म तत्वों तक पहुंचने, एवं आत्मानन्द का भोग करने हारे विद्वानों द्वारा (सुतः) उत्पन्न किया, सोमरस, आत्मज्ञान (अव्याः) चिति शक्ति या प्राण के (वारैः) प्रकट करने हारे योगाङ्गरूप साधनों द्वारा (परि-पूतः) परिशोधित, (नदीषु निक्तः) प्रवाह के रूप में बहने वाली ज्ञानधाराओं में शुद्ध होता है।

(३) (यथा) जिस प्रकार हम (गोभिः) गो-रसों, दुग्धों से (श्रीणन्तः) मिलाते और परिपाक करते हुए (यवं) यव के बने पक्वान्न को (स्वादुं) आनन्ददायक यवागू पाक (अकर्म) बना लेते हैं उसी

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

प्रकार ( तं ) उस ज्ञानमय आत्मा को ( ते ) वे साधक लोग ( गोभिः ) ज्ञानेन्द्रियों से प्राप्त रसों या तेजोमय ध्यानरश्मियों या वेद वाणियों द्वारा स्तुतियों व उनके अध्ययन से (श्रीणन्तः) मिलाते, परिपक्व या दृढ़ करते या अभ्यास करते हुए ( अस्मिन् ) इस ( सध-मादे ) आनन्दजनक समाधि-दशा में हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( त्वा ) तुझको ( स्वादुं ) स्वादु, अति हर्षदायक रूप से ( अक्रमं ) साक्षात् करते हैं।

इति द्वितीयः खण्डः ।

---

[७३७] इदं ह्यन्वोजसा सुतं राधानां पते ।
पिबा त्वाऽस्य गिर्वणः ॥ १ ॥

[७३८] यस्ते अनु स्वधामसत् सुते नि यच्छ तन्वम् ।
स त्वा ममत्तु सोम्य ॥ २ ॥

[७३९] प्र ते अश्नोतु कुक्ष्योः प्रेन्द्र ब्रह्मणा शिरः ।
प्र बाहू शूर राधसा ॥३॥१॥ ऋ० ३ । ५१ । १०-१२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [ १६५ ] पृ० ९२।

( २ ) हे इन्द्र ! ( ते ) तेरा ( यः ) जो ( स्वधाम् ) स्व-अर्थात् अपने स्वरूप में धारणा करने के ( अनु ) अनन्तर ( असत् ) प्रकट होता है ( सुते ) उस उत्पन्न आनन्द में तू हे आत्मन् ! ( तन्वं ) अपने स्वरूप को ( नि यच्छ ) नियमित कर, समर्पित कर। हे ( सोम्य ) सोमरस के समान पान करने योग्य आत्मन् ! ( सः ) वह ज्ञानरस ( त्वा ) तुझको ( ममत्तु ) अति आनन्दित करे ।

(३) हे (इन्द्र) आत्मन् ! वह ज्ञानरस और आनन्दरस ( ते कुक्ष्योः ) तेरे ज्ञान और कर्मरूप दोनों पार्श्वों को और (शिरः) शिर को ( ब्रह्मणा )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

ब्रह्मज्ञान द्वारा (प्र अश्नोतु) व्याप्त करे या दुःखों को बाधे। और हे शूर! (ते बाहू) तेरी बाहुओं को (राधसा प्र) बल, ऐश्वर्य से पूर्ण करे।

आत्मा के द्रोनों कोखों और शिर का व्याख्यान देखो (तैत्ति० उप० १)।

[७४०] आ त्वेता नि षीदतेन्द्रमभि प्र गायत।
सखायः स्तोमवाहसः ॥ १ ॥

[७४१] पुरूतमं पुरूणामीशानं वार्याणाम्।
इन्द्रं सोमे सचा सुते ॥ २ ॥

[७४२] स घा नो योग आ भुवत् स राये स पुरन्ध्या।
गमद् वाजेभिरा स नः ॥३॥ १० ॥ ऋ० १। ५। १-३ ॥

भा०—(१) व्याखया देखो अवि० सं० [१६४] पृ० ९१।

(२) (पुरूणां) प्रजाओं और इन्द्रियों में सबसे (पुरु-तमम्) श्रेष्ठ (वार्याणाम्) वरण करने योग्य ज्ञानों और धनों के (ईशानम्) स्वामी (इन्द्रम्) राजा और आत्मा की (सुते सोमे) उत्पन्न किये इस आनन्द-कारी, सबके प्रेरक, भोग्य रस या ज्ञानरस या ऐश्वर्य में मग्न होकर सब (सचा) साथ मिलकर (अभि प्र गायत) गान करो, इसकी स्तुति करो।

(३) (स घ) वही आत्मा (नः) हमारी (योगे) समाधिदशा में (आ भुवत्) साक्षात् होता है। (सः राये) वही नाना ज्ञान, तप, रूप धनप्राप्ति के अवसर में और (सः) वही (पुरन्ध्या) नाना पदार्थों को स्मृतिरूप से या देह को धारण करने हारी बुद्धि द्वारा भी (आ भुवत्) प्रत्यक्ष साक्षात् होता है। (सः नः) वह हमारे पास (वाजेभिः) ज्ञानों द्वारा (आ गमत्) प्राप्त हो।

[७४३] योगेयोगे तवस्तरं वाजेवाजे हवामहे।
सखाय इन्द्रमूतये ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[७४४] अनु प्रत्नस्यौकसो हुवे तुविप्रतिं नरम् ।
यं ते पूर्वं पिता हुवे ॥ २ ॥

[७४५] आ घा गमद् यदि श्रवत् सहस्रिणीभिरूतिभिः ।
वाजेभिरुप नो हवम् ॥३॥११॥ ऋ० १ । ३० । ७, ६, ८ ॥

भा० —(१) व्याख्या देखिये अवि० सं० [१६३] पृ० ९० ।

(२) ( प्रत्नस्य ) बहुत प्राचीन ( ओकसः ) परम आश्रयरूप मोक्ष के प्रति ( नरं ) लेजाने वाले ( तुवि-प्रतिं ) बहुतों की कामना पूर्ण करने हारे परमेश्वर को ( अनु हुवे ) पुनः २ प्रतिदिन स्मरण करूं ( यं ) जिस ( ते ) तुझको ( पिता ) हमारे पालन करनेहारे साक्षात् गुरु, आचार्य आदि ( पूर्वं ) हमसे पहले ( हुवे ) स्तुति करते रहे ।

(३) (यदि) यदि वह परमेश्वर ( नः ) हमारी ( हवम् ) स्तुति को ( उप श्रवत् ) सुनले तो वह ( सहस्रिणीभिः ) सहस्रों बलशालिनी ( ऊतिभिः ) रक्षा करनेहारी शक्तियों से और ( वाजेभिः ) सहस्रों सत्य ज्ञानों के सहित ( आ अगमत् घ ) साक्षात् प्रकट ही होजावे ।

[७४६] इन्द्र सुतेषु सोमेषु क्रतुं पुनीष उक्थ्यम् ।
विदे वृधस्य दक्षस्य महाँ हि षः ॥ १ ॥

[७४७] स प्रथमे व्योमनि देवानां सदने वृधः ।
सुपारः सुश्रवस्तमः समप्सुजित् ॥ २ ॥

[७४८] तमु हुवे वाजसातय इन्द्र भराय शुष्मिणम् ।
भवा नः सुम्ने अन्तमः सखा वृधे ॥ ३ ॥ १२ ॥
ऋ० ८ । १३ । १—३ ॥

७४८—(३) 'तमुह्वे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ३८१ ] पृ० १९८ ।

( २ ) ( सः ) वह परमेश्वर ( प्रथमे ) सबसे श्रेष्ठ ( व्योमनि ) विशेष रूप से शरण प्राप्त करने योग्य, ( देवानां सदने ) विद्वान्, ज्ञानी और मुक्त पुरुषों के आश्रय या निवास करने योग्य लोक में ( वृधः ) सबसे बड़ा है। वह ( सु-पारः ) उत्तम रूप से ज्ञान करने योग्य, और कष्टों से तराने वाला ( सु-श्रवस्तमः ) उत्तम यश और ज्ञान का धारण करनेहारा, ( समत्सु-जित् ) समस्त कर्मबन्धनों या बन्धनों में फंसे जीवों में सबसे उत्कृष्ट एवं आदि मूल कारण प्रकृति पर भी वश करने वाला है।

( ३ ) ( तम् ) उस ( भराय ) भरण पोषण करनेहारे, अथवा ( भराय = हराय ) कर्मजाल को हरण करके मुक्तिमार्ग में लेजाने वाले ( शुष्मिणम् ) सर्वशक्तिमान् को ही मैं ( इन्द्रं ) 'इन्द्र' नाम से ( वाज-सातये ) ज्ञान, बल और अन्नादि के प्राप्त करने के लिये ( हुवे ) पुकारता हूँ उसी से इन पदार्थों की याचना करता हूँ। वह परमात्मा ( नः ) हमारे ( सुम्ने ) सुखप्राप्ति और ( वृधे ) वृद्धि करने के निमित्त ( अन्तमः ) अति समीप का, अन्तरंग ( सखा ) मित्र है।

इति तृतीयः खण्डः ।

---

३ १ २ ३ १ २र ३ १ २र३ १ २
[७४९] एना वो अग्निं नमसोर्जो नपातमा हुवे ।
३ १ २र ३ १ २ ३१ २२ ३ २ ३ १ २
प्रियं चेतिष्ठमरतिं स्वध्वरं विश्वस्य दूतममृतम् ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३क २र
[७५०] स योजते अरुषा विश्वभोजसा स दुद्रवत् स्वाहुतः ।
३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २
सुब्रह्मा यज्ञः सुशमी वसूनां देवं राधो जनानाम्
॥ २ ॥ १३ ॥ ऋ० ७ । १६ । १—२ ॥ यजु० ३ । ५ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ४५ ] पृ० २० ।

( २ ) ( सः ) वह परमात्मा ( अरुषा ) दीप्तिमान्, ( विश्व-भोजसा )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


विश्व, समस्त संसार का भोग कराने हारे पालक सूर्य और पृथिवी दोनों को ( योजते ) नियुक्त करता है। ( सः ) वह ( सु-आहुतः ) उत्तम रूप से कीर्त्तित परमात्मा ही ( दुद्रुवत् ) सर्वत्र व्यापक है । ( सः ) वही ( सु-ब्रह्मा ) उत्तम ज्ञानवान्, सबका उत्पादक है और वही ( यज्ञः ) महादानी, यज्ञस्वरूप, ( सु-शमी ) उत्तम कर्म करने वाला, सर्वोपरि शान्त गुणसम्पन्न है। ( वसूनां ) वास करने हारे ( जनानां ) जन्तुओं के ( राधः देवं ) उस आराधनीय देव की उपासना करो ।

[७५१] प्रत्यु अदर्श्यायत्यू३ऽच्छन्ती दुहिता दिवः ।
अपो मही वृणुते चक्षुषा तमो ज्योतिष्कृणोति सूनरी ॥१॥

[७५२] उदुस्रियाः सृजते सूर्यः सचाँ उद्यन्नक्षत्रमर्चिवत् ।
तवेदुषो व्युषि सूर्यस्य च सं भक्तेन गमेमहि ॥२॥१४॥

ऋ० ७ । ८१ । १, २ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [३०३] पृ० १६५ ।

( २ ) ( सूर्यः ) सबका प्रेरक, उत्पादक परमात्मा ! ( उस्रियाः ) वास करने योग्य किरणों और भूमियों को (सचा) एक साथ सूर्य के समान (उत् सृजते) प्रकट करता है और ( उद्यन् ) उदित होता हुआ भी स्वयं (नक्षत्रम्) अपने स्थान से च्युत न होने वाले नक्षत्र के समान स्थिर तथा व्यापक ( अर्चिवत् ) तेजोमय है । हे ( उषः ) पापदाह करने वाली ज्योतिष्मति ! प्रज्ञे ! ( तव इत् ) तेरे और ( सूर्यस्य च ) सूर्य के समान तेजोमय आत्मा के ( वि उषि ) प्रखर तेज से प्रकट होने के अवसर में ( भक्तेन ) भजन करने योग्य उस इष्टदेव से ( सं गमेमहि ) हम सत्संग करें, उसका ध्यान करें ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


३ १ २ ३ १ २ ३ १ १
[७५३] इमा उ वां दिविष्टय उस्रा हवन्ते अश्विना ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
अयं वामह्वऽवसे शचीवसू विशंविशं हि गच्छथः ॥१॥
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७५४] युवं चित्रं ददथुर्भोजनं नरा चोदेथां सूनृतावते ।
३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
अर्वाग्रथं समनसा नि यच्छतं पिबतं सोम्यं मधु
॥ २ ॥ १५ ॥ ऋ० ७ । ७४ । १, २ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ३०४ ] पृ० १५६ ।

( २ ) ( अश्विना ) हे अश्वियो ! प्राण अपान नामक नेताओ ! या विद्वान् स्त्री पुरुषो ! आप दोनों (चित्रं) संग्रह करने योग्य, विविध प्रकार के (भोजनं) भोग योग्य पदार्थ (ददथुः) देते हो । और (सूनृतावते) सूनृता, नाम वेदवाणी को धारण करनेहारे के लिये धन (चोदेथां) प्रदान करते हो। आप ( स-मनसा ) समान मन वाले होकर ( अर्वाग् ) नीचे की ओर या ( अर्वाग् ) इन्द्रियों के प्रति जानेहारे ( रथं ) अपने वेग या वेगवान् आत्म या मन और शरीर को (नि यच्छतं) नियन्त्रित करो, वश करो और आप दोनों ( सोम्यं मधु ) सोमरसयुक्त मधुररस उत्तम शुद्धवायु, और आरोग्यता का ( पिबतम् ) पान करो ।

प्राणायाम का अभ्यासी प्राण को अपान में और अपान को प्राण में आहुति दे और ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह का पालन करे ।

इति चतुर्थः खण्डः ।

---

३ २ ३२उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७५५] अस्य प्रत्नामनु द्युतं शुक्रं दुदुह्र अह्रयः ।
१ २ ३ १र २र
पयः सहस्रसामृषिम् ॥ १ ॥ यजु: २।७५

७५५—१. 'अह्रयो गाव' इति महीधरः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १र २ १र ३ २ ३ १र २र
[७५६] अयं सूर्य इवोपदृगयं सरांसि धावति ।
३ २ ३ २ ३ १र २र
सप्त प्रवत आ दिवम् ॥ २ ॥
३ १र २र ३ १र २र ३ १ २
[७५७] अयं विश्वानि तिष्ठति पुनानो भुवनोपरि ।
१ २ ३ १र २र
सोमो देवो न सूर्यः ॥ ३ ॥ १६ ॥ ऋ० ९ । ५४ । १—३ ॥

भा०—( १ ) ( अस्य ) इस सोमस्वरूप परम आत्मा की (प्रत्नाम्) अनादि काल से चली आई, पुरानी ( द्युतम् ) वेदज्ञानरूप कान्ति को ( अनु ) अनुसरण करके ( अद्रयः[१]) निःसंकोच, माननीय, विद्वान् लोग ( सहस्र-साम् ) सहस्रों फलो को देने वाले, ( शुक्रम् ) शुद्ध, पापरहित (ऋषिं) अतीन्द्रिय बातों को दिखलाने हारे ( पयः ) ज्ञान, वेदराशि को ( दुदुह्रे ) दोहन करते, उससे ज्ञान प्राप्त करते हैं ।

( २ ) ( अयं ) यह सोम ( सूर्यः इव ) सूर्य के समान ( उपदृग् ) समस्त पदार्थों और सब प्राणियों, सब लोकों का द्रष्टा है । ( अयं ) यह सोम ( सरांसि ) समस्त लोकों में ( धावति ) व्यापता, प्रकाश करता और गति देता है, ( दिवम् ) आकाश के ( सप्त ) सात प्रकार के (प्रवतः आ) गतिमान् पदार्थों को चलाता है । अध्यात्मपक्ष में—जीव, प्राणात्मा ( सरांसि ) इन्द्रियों में स्वयं गति करता है और द्यौः अर्थात् मूर्धास्थान में ( सप्त प्रवतः ) सात शीर्षण्य प्राणों को भी गति देता है ।

( ३ ) ( अयं ) यह ( सोमः ) सोम, परमात्मा ( देवः ) सर्वसुख-दाता ( सूर्यः न ) सूर्य के समान ( विश्वानि ) समस्त ( भुवना उपरि ) लोकों के ऊपर ( पुनानः ) उनको गति देता हुआ और पवित्र करता हुआ ( तिष्ठति ) शासन करने वाले अधिष्ठाता के रूप में विराजमान है ।

३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ ३ १ २ ३ २
[७५८] एष प्रत्नेन जन्मना देवो देवेभ्यः सुतः । ९.३.९
१ २ ३ १ २
हरिः पवित्रे अर्षति ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ३ । ९ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[७५९] एष प्रत्नेन मन्मना देवो देवेभ्यस्परि ।
कविर्विप्रेण वावृधे ॥ २ ॥ ऋ० ९ । ४२ । २ ॥

[७६०] दुहानः प्रत्नमित् पयः पवित्रे परि षिच्यसे ।
क्रन्दं देवाँ अजीजनः ॥ ३ ॥ १७ ॥ ऋ० ९ । ४२ । २ ॥

भा०—( १ ) ( एषः ) यह सोम ( देवः ) ज्योतिर्मय आत्मा ( प्रत्नेन ) अनादिकाल से चले आये ( जन्मना ) जन्म, जननशक्ति या उत्पन्न होने के सामर्थ्य से (देवेभ्यः) इन्द्रियों के लिए भोगार्थं ( सुतः ) प्रकट होकर, देह रूप में उत्पन्न होकर ( हरिः ) हरणशील, उनको गति देनेहारा होकर ( पवित्रे ) प्राण और अपान के बने, भोग द्वारा क्षय करके दुष्कृत मलशोधन करने वाले, देहरूप साधन में ( अर्षति ) गति करता है ।

प्राणापानौ पवित्रे । तै० ३ । ३ । ४ । ४ ॥

( २ ) ( एषः ) यह सोमस्वरूप जीव ( प्रत्नेन ) अनादिकाल से वर्त्तमान ( मन्मना ) मनन शक्ति द्वारा ( देवेभ्यः ) अपनी दिव्यगुण वाली इन्द्रियों के भोग के निमित्त ( देवः ) स्वयं प्रकाशस्वरूप, चेतन ( कविः ) मेधावी ज्ञानी होकर भी ( विप्रेण ) मेधावी, विशेष शक्तिप्रद परम-ब्रह्म प्रजापति के साथ ( परि वावृधे ) सब प्रकार से उन्नति को प्राप्त होता है ।

प्रजापतिर्वै विप्रः । देवाः विप्राः । शतपथ ६ । ३ । १ । १६ ॥

( ३ ) हे सोम ! ( प्रत्नम् इत् ) पुराने, अनादिकाल से चले आये आये ( पयः ) प्राण, जीवन को ही ( दुहानः ) रस या जीवनरूप में दुहता हुआ तू ( पवित्रे ) पवित्र करने हारे प्राण और अपान युक्त देह में या परम पावन ज्ञान के द्वारा ही ( परि सिच्यसे ) पवित्र किया जाता है, वृद्धि को प्राप्त होता है । ( क्रन्दन् ) शब्द करता हुआ, 'सोऽहं' का नाद करता हुआ

७५९—'धारया पवते सुतः ।' इति ऋ० । ७६०—'अजीजनत्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

या 'ओं' का नाद करता हुआ, प्राण बल से तू ( देवान् ) इन्द्रियगण को (अजीजनः) प्रकट करता है ।

प्राणाः पयः ॥ शत० ६ । ५ । ४ । १५ । और १२ । ३ । ३ । ३१ । अन्तर्हितमिव वा एतद् यत् पयः । ताण्ड्य० ८ । ९ । ३ ।

[७६१] उप शिक्षापतस्थुषो भियसमा धेहि शत्रवे ।
पवमान विदा रयिम् ॥ १ ॥ ऋ० ६ । १६ । ६ ॥

[७६२] उपो षु जातमप्तुरं गोभिर्भङ्गं परिष्कृतम् ।
इन्दुं देवा अयासिषुः ॥२॥ ऋ० ६ । ६१ । १३ ॥

[७६३] उपास्मै गायता नरः पवमानायेन्दवे ।
अभि देवाँ इयक्षते ॥ ३ ॥ १८॥ ऋ० ९ । ११ । १ ॥

भा०—( १ ) हे ( पवमान ) पावन करने वाले ! हे सोम ऐश्वर्यवन् ! ( अप-तस्थुषः ) नीचवृत्ति से स्थिति रखने हारों को ( उप शिक्ष ) शिक्षा दो कि वे अपनी बुरी वृत्ति को छोड़कर भले मार्ग में आवें । (शत्रवे) शत्रु को ( भियसम् ) भय ( आधेहि ) दिलाओ । हे प्रभो ! ( रयिम् ) धन, प्राण, ऐश्वर्य उत्तम देह व बल को ( विद ) प्राप्त कराओ ।

अग्निर्ऋषिः पवमानः । ऐ० २ । ३७ ॥ प्राणो वै पवमानः ॥ श० २ । २ । १ । ६ ॥ आत्मा वै पवमानः । तां० ७ । ३ । ७ ॥ पुष्टं वै रयिः । श० २ । ३ । ७ । १३ । वीर्यं वै रयिः । श० १३ । १४ । २ । १३ ॥ पशवो वै रयिः ।

(२) व्याख्या देखो अवि० सं० [४८७] पृ० २४६ ।

(३) व्याख्या देखो अवि० सं० [६५१] पृ० ३३१ ।

इति पञ्चमः खण्डः ।

---

७६२—'अपां नयन्त्यूर्मयः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[७६४] प्र सोमासो विपश्चितोऽपो नयन्त ऊर्मयः ।
वनानि महिषा इव ॥ १ ॥

[७६५] अभि द्रोणानि बभ्रवः शुक्रा ऋतस्य धारया ।
वाजं गोमन्तमक्षरन् ॥ २ ॥

[७६६] सुता इन्द्राय वायवे वरुणाय मरुद्भ्यः ।
सोमा अर्षन्तु विष्णवे ॥३॥१५॥ ऋ० ९ । ३३ । १-३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अवि० सं० [४७८] पृ० २४२ ।

(२) (बभ्रव) बभ्रु वर्ण वाले काषाय वस्त्रधारी विद्वान् वा प्रजा को विवान ऐश्वर्य से पुष्ट करने वाले लोग (ऋतस्य) ज्ञान और तप की (धारया) धारणा से (शुक्राः) कान्तिमान्. (द्रोणानि) राष्ट्रों के प्रति (अभि) आकर (गोमन्तम्) वेदवाणी से युक्त या पश्वादि से सम्पन्न (वाजं) ज्ञान या धन को (अक्षरन्) उत्पन्न करते, प्रदान करते हैं। अथवा अध्यात्म में—(बभ्रवः) पुष्टिकारक प्राण और (ऋतस्य) सत्य ज्ञान के (धारया) धारण करने वाली ऋतंभरा प्रज्ञा व वेद वाणी से (शुक्राः) कान्ति या ज्योति से सम्पन्न होकर (द्रोणानि) प्राणेन्द्रियों के प्रति (अक्षरन्) प्रवाहित होते हैं। और (गोमन्तं) वाणी से युक्त (वाजं) ज्ञान को (अभि अक्षरन्) साक्षात् प्रकट करते हैं ।

राष्ट्रं द्रोणकलशः । ता० ६ । ६ । १ । प्राणा वै द्रोणकलशः । ता० । ६ । ५ । १५ ।

(३) (सुताः सोमाः) उत्पन्न हुए ये ज्ञान या आनन्दप्रद समस्त पदार्थ (वायवे) प्राणस्वरूप (वरुणाय) ज्ञानी (विष्णवे) सर्वव्यापक

७६६—'अपन्ति' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

ब्रह्म में लीन ( इन्द्राय ) आत्मा के लिये और ( मरुद्भ्यः ) विद्वानों के लिये ( अर्षन्तु ) प्राप्त हों।

[७६७] प्र सोम देववीतये सिन्धुर्न पिप्ये अर्णसा ।
अंशोः पयसा मदिरो न जागृविरच्छा कोशं मधुश्चुतम् ॥ १ ॥

[७६८] आ हर्यतो अर्जुनो अत्के अव्यत प्रियः सूनुर्न मर्ज्यः ।
तमीं हिन्वन्त्यपसो यथा रथं नदीष्वा गभस्त्योः
॥ २ ॥ २० ॥ ऋ० ९ । १०७ । १२, १३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखिये अवि० सं० [५१४] पृ० २५७ ।

(२) ( हर्यतः ) हरण करने योग्य, प्रिय ( अर्जुन[1] ) इन्द्र, आत्मा ( प्रियः ) प्राणों का प्रिय, इष्ट ( सूनुः न ) पुत्र के समान ( मर्ज्यः ) संभाल कर, धो, पोंछ कर, साफ़ स्वच्छ करने योग्य है। वह ( अत्के ) सर्वव्यापक ब्रह्म में ( आ अव्यत ) मग्न होजाता है और ( तम् ईम् ) उसको ही ( गभस्त्योः ) दीप्तिस्वरूप प्राण और अपान, इड़ा और पिंगला के बीच की ( नदीषु ) धाराओं या नाड़ियों में ( अपसः ) वेगवान् प्राण या ध्यान वृत्तियों को उसी प्रकार ( आ हिन्वन्ति ) प्रेरित करता है (यथा) जिस प्रकार ( अपसः ) वेगवान् सुभट ( रथं ) अपने रथ को प्रेरित करते हैं, आगे बढ़ाते हैं।

१. अर्जुनो ह वा इन्द्रो यदस्य गुह्यं नाम ॥ श० ५ । ४ । ३ । ७॥

[७६९] प्र सोमासो मदच्युतः श्रवसे नो मघोनाम् ।
सुता विदथे अक्रमुः ॥ १ ॥

७६९—'मघोनः' इति ऋ० ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३ १ ३र ३ १ २ ३ २
[७७०] आदीं हंसो यथा गणं विश्वस्यावीवशन्मतिम् ।
२ ३ १ २र
अत्यो न गोभिरज्यते ॥ २ ॥
१ २ ३२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७७१] आदीं त्रितस्य योषणो हरिं हिन्वन्त्यद्रिभिः ।
२ २ ३ ३ ३ १ २
इन्दुमिन्द्राय पीतये ॥३॥२१॥ ऋ० ९ । ३२ । १, ३, २ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ४०७ ] पृ० २४२ ।

( २ ) ( आत् ) और ( गणं ) उत्पन्न होने वाले ( ईं ) इस शरीरगत प्राणगण को ( हंसः ) आत्मा ( यथा )जिस प्रकार से ( अवीवशत् ) वश करता है उसी प्रकार वह परमात्मा ( विश्वस्य ) समस्त संसार के ( मतिं ) मनों, ज्ञान साधन बुद्धियों को भी ( अवीवशत् ) वश करता है । और ( अत्यः न ) जिस प्रकार अश्व ( गोभिः ) नाना प्रकार की चालों से ( अज्यते ) अपने गुण प्रकट करता है उसी प्रकार वह आत्मा अपनी इन्द्रियों की नाना सुःख, दुख ज्ञान आदि गतियों से और वह प्रभु अपने बनाये गतिशील पिण्डों और वेदवाणियों से अपनी सत्ता और स्वरूप को प्रकट करता है ।

( ३ ) ( आत् ) और (ईम्) उस आत्मा को ( त्रितस्य ) तीनों लोकों में प्राप्त परमात्मा की ( योषणः ) सेवन, व प्रीति करने योग्य ( अन्तः ) शक्तियां ( अद्रिभिः ) अविनाशी साधनों से ( इन्द्राय ) ऐश्वर्यवान् प्रभुके ( इन्दुम् ) अत्यन्त आह्लादकारक ( हरिम् ) अति महोहर, सर्वं दुःखहारी अनन्द रस को ( पीतये ) प्राप्त कर उसका पान करने, उसमें मग्न होने के लिये ( हिन्वन्ति ) प्रेरित करती हैं, उसे उत्साहित करती हैं ।

३ १ २ २ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[७७२] अया पवस्व देवयू रेभन् पवित्रं पर्येषि विश्वतः ।
२ ३ १ २
मधोर्धारा असृक्षत ॥ १ ॥ ऋ० ९ । १०६ । १४ ॥

७७२—(१) द्वितीयतृतीयपादयोर्विपर्ययः, ऋग्वेदे ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३२ ३ १उ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[७७३] पवते हर्यतो हरिरति ह्वरांसि रंह्या ।
ऊक २र ३ १ २ ३२३ १ २
अभ्यर्ष स्तोतृभ्यो वीरवद् यशः ॥२॥ ऋ० ६ । १०६ । १३ ॥

१ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १र २र
[७७४] प्र सुन्वानायान्धसो मर्त्तो न वष्ट तद् वचः ।
३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १र २र
अप श्वानमराधसं हता मखं न भृगवः ॥ ३ ॥ २२ ॥
ऋ० ६ । १०१ । १३ ॥

भा०—( १ ) हे सोम ! योगिन् ! ( देवयुः ) अर्थों का प्रकाश करने वाले विद्वानों और इन्द्रियगणों से युक्त होकर ( अया ) इस ( धारया ) धारणा, ज्ञान और आनन्द की धारा द्वारा ( पवस्व ) प्रकट हो । तब ( रेभन् ) स्तुति करता हुआ तू ( विश्वतः ) सब प्रकार से ( पर्यर्षि ) व्याप्त या निष्ठ हो और तब ( मधोः ) मधुर, आनन्दजनक ( धाराः ) ज्ञानधारा और आनन्दरस की धाराएं ( असृक्षत ) उत्पन्न हों ।

( २ ) व्याख्या देखिये अविकल सं० [५७६] पृ० २९३ ।

( ३ ) व्याख्या देखिये अविकल सं० [५५३] पृ० २८१ ।

इति षष्ठः खण्डः ।

## इति द्वितीयोऽध्यायः ।

### इति द्वितीयोऽर्धः । इति प्रथमः प्रपाठकः ॥

## अथ तृतीयोऽध्यायः ।

### अथ द्वितीयः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः ) ।

ऋषिः—जमदग्निर्भार्गवः । २, ५, १५ अमहीयुराङ्गिरसः । ३ कश्यपो मारीचः । ४, १० भृगुर्वारुणिर्जमदग्निर्वा भार्गवः । ६, ७ मेधातिथिः काण्वः । ८ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । ९ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । ११ उपमन्युर्वासिष्ठः । १२

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

शंयुर्बार्हस्पत्यः। १३ प्रस्कण्वः काण्वः वालखिल्या आङ्गिरसः। १६ नहुषो मानवः। १७ (११२) सिकतानिवावरीः (३) पृश्नयोऽजाः। १८ श्रुतकक्षः सुकक्षो वाङ्गिरसः। १९ जेता माधुच्छन्दसः॥ देवता—१—५, १०, १५—१७ पवमानः सोमः। ६ अग्निः। ७ मित्रावरुणौ। ८, १२—१४, १८, १९ इन्द्रः। ९ इन्द्राग्नी॥ छन्दः—१—१०, १५, १८ गायत्री। ११ त्रिष्टुप्। १२—१४ प्रागाथं बार्हतम्।

१६, १९ अनुष्टुप्। १७ जगती॥

[७७५] पवस्व वाचो अग्रियः सोम चित्राभिरूतिभिः।
अभि विश्वानि काव्या॥ १॥

[७७६] त्वं समुद्रिया अपोऽग्रियो वाच ईरयन्।
पवस्व विश्वचर्षणे॥ २॥

[७७७] तुभ्येमा भुवना कवे महिम्ने सोम तस्थिरे।
तुभ्यं धावन्ति धेनवः॥३॥१॥ ऋ० ९। ६२। २५-२७॥

भा०—(१) हे सोम! सबके प्रेरक! आप अपनी (चित्राभिः) पूजनीय (ऊतिभिः) शक्तियों और रक्षा-कार्यों और ज्ञानों सहित (वाचः) हमें वेदवाणियां (पवस्व) प्राप्त कराते हो। और (विश्वानि) समस्त (काव्या) क्रान्तदर्शी, मेधावी पुरुषों की वाणियों के (अभि) साक्षात् द्रष्टा हो।

(२) हे (विश्व-चर्षणे) समस्त संसार देखने हारे! हे (सोम) सर्वोत्पादक! जिस प्रकार मेघ या वायु स्वरूप सोम शब्द करता हुआ समुद्र से भरे जल को पृथ्वी पर बरसाता है इसी प्रकार (अग्रियः) सबके अग्रणी, सबसे प्रथम वर्त्तमान, सबसे मुख्य, अनादि (वाचः) वेदवाणियों को

७७५—(२) 'विश्वमेजय' इति ऋ०। (३) 'तुभ्यमर्षन्ति सिन्धवः' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


( ईरयन् ) प्रकट करते हुए आप ( समुद्रियाः ) भली प्रकार उन्नति की ओर लेजाने वाले ( अपः ) कर्मों को ( पवस्व ) उपदेश करते हो ।

( ३ ) हे ( कवे ! ) मेधाविन् ! हे ( सोम ) सर्वोत्पादक, सर्वप्रेरक, रसस्वरूप ! ( महिम्ने ) विशाल महिमास्वरूप ( तुभ्यं ) तेरे लिये ( इमा भुवना ) ये समस्त लोक ( तस्थिरे ) स्थिर हैं । ( तुभ्यं ) तेरे लिये ये ( धेनवः ) वाणियां और नदियां ( धावन्ति ) गति कर रही हैं, प्रकट होती हैं, दौड़ रही हैं । अर्थात् ये समस्त लोक और वेदवाणियां, नदियां कामधुक् भूमियां तेरी ही महान् सत्ता को प्रकट करने के लिये हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[७७८] पवस्वेन्दो वृषा सुतः कृधी नो यशसो जने ।
२ ३ २ ३ १ २
विश्वा अप द्विषो जहि ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[७७९] यस्य ते सख्ये वयं सासह्याम पृतन्यतः ।
१ २ ३ १ २ ३ २
तवेन्दो द्युम्न उत्तमे ॥ २ ॥

१ २ ३ १र २र ३ २ ३ २ ३ १ २
[७८०] या ते भीमान्यायुधा तिग्मानि सन्ति धूर्वणे ।
३ २ ३ २
रक्षा समस्य नो निदः ॥३॥२॥ ऋ० ९ । ६१ । २८-३०॥

भा०—( १ ) हे ( इन्दो ) ऐश्वर्यवन् ! आप ( सुतः ) सामर्थ्यवान् ( वृषा ) सब सुखों के वर्षाने वाले ( पवस्व ) हमारे समीप प्रकट होओ । और ( जने ) जनसमूह में ( नः ) हमें ( यशसः ) यशस्वी ( कृधि ) करो । और ( विश्वा ) समस्त ( द्विषः ) हमसे अप्रीति करने हारे, हमारे अनिष्टकारियों को ( अप जहि ) दूर करो ।

(२) हे ( इन्दो ) ऐश्वर्यवन् ! ( यस्य ते ) जिस तेरे ( सख्ये ) मित्र भाव में रहते हुए ( पृतन्यतः ) सेनाएं लेकर चढ़ाई करने हारे विरोधियों

७७८—(२) द्वितीयतृतीययोः पादयोर्विपर्ययः, ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


को ( वयं सासह्याम ) हम पराजित करते हैं उस ( तव ) तेरे ( उत्तम ) उत्तम ( द्युम्ने ) तेज या ऐश्वर्य या बल के अधीन हम सदा रहें ।

(३) हे प्रभो ! ( या ) जो (ते) तेरे ( तिग्मानि ) तीक्ष्ण ( भीमानि ) भयानक ( आयुधा ) हथियार ( धूर्वणे ) हिंसाकारियों के नाश के लिये ( सन्ति ) हैं उन द्वारा ( नः ) हमारी ( समस्य ) समस्त ( निदः ) निन्दाकारियों से ( रक्ष ) रक्षा कर ।

राजा के प्रति योजना भी स्पष्ट है ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७८१] वृषा सोम द्युमाँ असि वृषा देव वृषव्रतः ।
२ ३ १ २
वृषा धर्माणि दध्रिषे ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[७८२] वृष्णस्ते वृष्ण्यं शवो वृषा वनं वृषा सुतः ।
१र २र३ १र २र
स त्वं वृषन् वृषेदसि ॥ २ ॥

२ ३ १ २ ३ २ ३ १र २र ३ १र २र
[७८३] अश्वो न चक्रदो वृषा सं गा इन्दो समर्वतः ।
१ २ ३ १र २र
वि नो राये दुरो वृधि ॥ ३ ॥ ३ ॥ ऋ० ६ । ६४ । १-३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखिये अवि० सं० [५०४] पृ० २५३ ।

( २ ) हे ( वृषन् ) सबसे महान् सब सुखों के वर्षा करने हारे ! हे ( सोम ) सर्वोत्पादक ! सर्वप्रेरक ! ( वृष्ण्यः ) वर्षणशील ( ते ) तेरा ( शवः ) बल और ज्ञान ( वृष्ण्यं ) सुखवर्षक है । अतएव ( वृषा ) सब सुखों की वृष्टि करने हारे होने और सबको अपने बल से बद्ध करने हारा होने से तू 'वृषा' है । तेरा ( वने ) भजन सेवन भी सुखदायक है और ( सुतः ) तेरी प्रेरणा भी सुखदायक है इससे भी सुख सेवन के कारण ( वृषा ) 'वृषा' है । ( स त्वं ) वह तू ( वृषा इत् ) सच्चा सुखवर्षक सच्चा बन्धु ( असि ) है ।

---

७८१—(२) 'वृषा मदः', 'सत्य' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( ३ ) हे ( इन्दो ) ऐश्वर्यवन् ! ( वृषा ) सब सुखों के वर्षक आप ( अश्वः न ) भोक्ता आत्मा के समान ( गाः ) ज्ञानेन्द्रियों को ( सं चक्रदः ) अच्छी प्रकार नादित करो, ज्ञानवान् करो और ( अर्वतः ) अश्व के समान दौड़ने हारी प्राणेन्द्रियों को भी (सं चक्रदः) बलवान् करो । अथवा ( अश्वः न ) राष्ट्र या राजा जिस प्रकार अपने गौ आदि पशुओं को अधिक समृद्ध और बलवान् बनाता है उसी प्रकार आप सर्वव्यापक, सर्वेश्वर होकर (गाः) वेदवाणियों का उपदेश करते हैं और ( अर्वतः ) ज्ञानी पुरुषों को उपदेश करते हैं । आप ( नः ) हमारे ( दुरः ) द्वारों को ( राये ) इष्ट ज्ञानरूप धन के निमित्त ( वि वृधि ) और अधिक खोल दो ।

[७८४] वृषा ह्यसि भानुना द्युमन्तं त्वा हवामहे ।
पवमान स्वर्दृशम् ॥ १ ॥

[७८५] यदद्भिः परिषिच्यसे मर्मृज्यमान आयुभिः ।
द्रोणे सधस्थमश्नुषे ॥ २ ॥

[७८६] आ पवस्व सुवीर्यं मन्दमानः स्वायुध ।
इहो ष्विन्दवा गहि ॥३॥ ४ ॥ ऋ० ९ । ६५ । ४, ६, ५ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [४८०] पृ० २४३ ।

हे ( सोम ) आत्मन् ! ( आयुभिः ) मनुष्यों या प्राणों द्वारा ( मर्मृज्यमानः ) परिशोधित होकर ( यद् ) जब ( अद्भिः ) योगाभ्यास के कर्मों द्वारा या ज्ञान धारणाओं और प्राणायाम आदि के अभ्यासों द्वारा ( परिषिच्यसे ) पुनः २ स्वच्छ किया जाता है तब ( द्रोणे ) इस मूर्धास्थल या देह में ( सधस्थम् ) अपने साथ ही स्थिर, कूटस्थ परम आत्मा को भी ( अश्नुषे ) प्राप्त कर लेता है ।

७८५—'मृज्यमानो गभस्त्यो वृषा' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( ३ ) हे (स्वायुध) उत्तम आयुधों से सम्पन्न समाधि में ध्येय इष्टदेव के संग मिलने के लिये उत्तम यम नियम के साधनों से सम्पन्न आत्मन् ! आप ( मन्दमानः ) आनन्दमय होकर ( सुवीयम् ) उत्तम सामर्थ्य को ( आ पवस्व ) प्रकट करो। हे ( इन्दो ) ऐश्वर्यवान् ! द्रवणशील, रस रूप से बहने वाले ! ( इह उ ) यहां ही इस अन्तःकारण में (सु आ गहि ) उत्तम रूप से आ, प्रकट हो।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[७८७] पवमानस्य ते वयं पवित्रमभ्युन्दतः।
३ १ २र
सखित्वमा वृणीमहे ॥ १ ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७८८] ये ते पवित्रमूर्मयोऽभिक्षरन्ति धारया।
१ २
तेभिर्नः सोम मृडय ॥ २ ॥

१ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[७८९] स नः पुनान आ भर रयिं वीरवतीमिषम्।
१ २ ३ १ २
ईशानः सोम विश्वतः ॥३॥ ५ ॥ ऋ० ६ । ६१ । ४—६ ॥

भा०—(१) हे परमात्मन् ! ( पवित्रम् ) समस्त शरीर को पवित्र करने वाले मेरे आत्मा या अन्तःकरण को ( अभि उन्दतः ) साक्षात् द्रवित करते हुए, आपकी तरफ बहाते हुए, भावयुक्त बनाते हुए ( पवमानस्य ) सबके परम पावन ( ते ) आपके ( सखित्वं ) मित्रभाव को हम ( आ वृणीमहे ) वरण करते हैं।

(२) हे ( सोम ) समस्त संसार के उत्पादक ! प्रेरक ! ( ये ) जो ( ते ऊर्मयः ) तेरी शक्तियां (धारया) समस्त संसार को धारण करने हारी शक्ति के रूप में ( पवित्रम् ) हमारे पवित्र, अन्तःकरण में (अभि क्षरन्ति) प्रकट होती हैं तू ( तेभिः ) उनसे ( नः ) हमें ( मृडय ) सुखी कर।

(३) हे ( सोम ) सर्वप्रेरक ! ( सः) वह अतिप्रसिद्ध आप (ईशानः) समस्त संसार पर वश करने हारे स्वामी ( नः ) हमें ( पुनानः ) पवित्र

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

करते हुए ( रयिं ) प्राण और रयि—चितिशक्ति या ऐश्वर्य को ( आ भर ) प्राप्त कराइये और ( वीरवतीम् ) बलसम्पन्न ( इषम् ) अन्न आदि पदार्थों वा इच्छा शक्ति को ( विश्वतः आभर ) सब ओर से प्राप्त कराइये ।

इति प्रथम खण्डः ।

—:०:—

[७९०] अग्निं दूतं वृणीमहे होतारं विश्ववेदसम् ।
अस्य यज्ञस्य सुक्रतुम् ॥ १ ॥

[७९१] अग्निमग्निं हवीमभिः सदा हवन्ते विश्पतिम् ।
हव्यवाहं पुरुप्रियम् ॥ २ ॥

[७९२] अग्ने देवाँ इहा वह जज्ञानो वृक्तबर्हिषे ।
असि होता न ईड्यः ॥ ३ ॥ ६ ॥ ऋ० १ । १२ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [ ३ ] पृ० २ ।

( २ ) विद्वान् लोग (अग्निम्—अग्निम्) सबके आगे विद्यमान प्रकाश-स्वरूप, ज्ञानप्रद, आचार्यरूप सर्वोत्तम अग्नि और सब पापों के विनाशक ( विश्पतिं ) सब प्रजाओं के स्वामी, ( पुरुप्रियं ) समस्त प्रजाओं के प्रेम-पात्र, ( हव्यवाहं ) समस्त स्तुतियों को धारण करने वाले परमात्मा को ही ( हवीमभिः ) स्तुति करने योग्य मन्त्रों से ( सदा ) नित्य ( हवन्ते ) स्मरण करते हैं, पुकारते हैं ।

(३) हे ( अग्ने ) प्रकाशस्वरूप ! आप ( देवान् ) दिव्यगुणयुक्त सूर्य, चन्द्र, पृथ्वी, वायु, अग्नि आदि देवों और विद्वानों को ( वृक्त-बर्हिषे) देह-बन्धनों को काट देनेहारे, जीवन्मुक्त, कुशल पुरुष के लिये ( इह ) इस संसार में ( जज्ञानः ) उनके सब रहस्यों को प्रकट करते हुए ( आ वह ) हमें प्राप्त कराओ । आप ( होता ) सबको अपने भीतर आहुतिरूप में वा

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

अपनी शरण में ले लेने हारे, एवं सबको सुख ऐश्वर्य के दाता होकर (नः) हमारे ( ईड्यः ) एकमात्र स्तुति योग्य हैं ।

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७९३] मित्रं वयं हवामहे वरुणं सोमपीतये ।
२ ३ २ ३ १ २
या जाता पूतदक्षसा ॥ १ ॥
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[७९४] ऋतेन यावृतावृधावृतस्य ज्योतिषस्पती ।
२ ३ १२ २२
ता मित्रावरुणा हुवे ॥ २ ॥
१ २ ३ १ २ ३ १२ १२ ३ १ २
[७९५] वरुणः प्राविता भुवन्मित्रो विश्वाभिरूतिभिः ।
१ २ ३ १ २
करतां नः सुराधसः ॥ ३ ॥ ७ ॥ ऋ० १ । २३ । ४–६ ॥

भा०—(१) ( वयं ) हम लोग ( सोम-पीतये ) समाधि से उत्पन्न होने वाले उस ब्रह्मानन्द रस का पान करने के लिये ( मित्रं ) स्नेह करने योग्य प्राण, मन, चित्त और ( वरुणं ) शरीर के विघ्नों का वारण करने हारे अपान को (हवामहे) परस्पर में आहुति देते या उनको वश करते हैं। ( या ) जो दोनों ( पूत-दक्षसा ) पवित्र कर्म करने हारे, मल के शोधक होकर ( जाता ) विद्यमान एवं प्रकट हैं ।

(२) मैं ( ता ) उन (मित्रावरुणा) मित्र और वरुण दोनों को (हुवे) पुकारता हूँ (यौ) जो दोनों (ऋतेन) जीवनमय यज्ञ से या सत्य के बलपर (ऋतावृधौ) वास्तविक सत्य और जीवन की वृद्धि करने हारे ( ऋतस्य ) सत्य आत्मा की ( ज्योतिषः-पती ) आनन्दमय विशोका, ज्योति के पालन करने हारे हैं ।

(३) ( वरुणः ) वरुणस्वरूप अपान ( अविता ) देह को दुःखों से बचाने वाला (प्र भुवत्) होता हुआ और (मित्रः) मित्र, प्राण (विश्वाभिः) सब प्रकार की ( ऊतिभिः ) रक्षण शक्तियों से (नः) हमारे (सु-राधसः) उत्तम साधनाएं ( करताम् ) सिद्ध करें ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



२ ३ २ ३ १ २ ३ २ २र ३ १ २ ३ १ ३
[७९६] इन्द्रमिद् गाथिनो बृहदिन्द्रमर्केभिरर्किणः ।
२ ३ १ २
इन्द्रं वाणीरनूषत ॥ १ ॥

२ २उ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[७९७] इन्द्र इद्धर्योः सचा सम्मिश्ल आ वचोयुजा ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
इन्द्रो वज्री हिरण्ययः ॥ २ ॥

२ ३ १ २ ३ १ २
[७९८] इन्द्र वाजेषु नोऽव सहस्रप्रधनेषु च ।
३ १ ३ १ २ ३ १ २
उग्र उग्राभिरूतिभिः ॥ ३ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ २
[७९९] इन्द्रो दीर्घाय चक्षस आ सूर्यं रोहयद् दिवि ।
२उ ३ १ ३
वि गोभिरद्रिमैरयत् ॥४॥८॥ ऋ० १ । ७ । १, २, ४, ३ ॥

( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [१९८] पृ० १०४ ।

( २ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५९७] पृ० ३०५ ।

( ३ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५९८] पृ० ३०५ ।

( ४ ) ( इन्द्रः ) ऐश्वर्यशील परमात्मा ( दीर्घाय ) दूर देश तक के पदार्थों को ( चक्षसे ) दर्शन करने अर्थात् दिखलाने के लिये ( दिवि ) आकाश में सूर्य के समान उच्च ज्ञान में ( सूर्यं ) तेजस्वी विद्वान् को ( आ रोहयद् ) स्थापित करता है । और ( गोभिः ) रश्मियों द्वारा ( अद्रिम् ) मेघ के समान आनन्दवर्षी आत्मा को ( ऐरयत् ) विशेष रूप से प्रेरित करता है ।

१ २ ३ १र १र ३ १ २ ३ १र २र
[८००] इन्द्र अग्ना नमो बृहत् सुवृक्तिमेरयामहे ।
३ १र २र ३ १ २
धिया धेना अवस्यवः ॥ १ ॥

१र २र ३ १ २ ३ १र २र २ ३ १ २
[८०१] ता हि शश्वन्त इडत इत्था विप्रास ऊतये ।
३ २ ३ १ २
सबाधो वाजसातये ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


३ २ ३ १ ३ ३ २ ३ १ २
[८०२] ता वां गीर्भिर्विपन्युवः प्रयस्वन्तो हवामहे ।
३ १ २ ३ १ २
मेधसाता सनिष्यवः ॥३॥९॥ ऋ० ७ । ९४ । ४-६ ॥

आ०—( १ ) ( इन्द्रे ) ऐश्वर्यशील, ( अग्ना ) ज्ञानप्रकाश से प्रकाशित और अन्धकारमय, अज्ञान मार्गों में अग्नि के समान पथदर्शक विद्याप्रदाता, अग्निस्वरूप परम आचार्य में ( नमः ) आदरपूर्वक नमस्कार और (बृहत्) बहुत (सुवृक्तिम्) उत्तम गुण स्तुतियों का (आ ईरयामहे) प्रयोग करें । और (अवस्यवः) ज्ञान, रक्षा, तेज और उत्तमगुणों की कामना वाले होकर हम (धिया) ध्यान और मननपूर्वक (धेनाः) ज्ञानरस पान कराने वाली वेदवाणियों का उच्चारण करें ।

( २ ) ( विप्रासः ) मेधावी विद्वान् लोग ( ता ) इन्द्रस्वरूप और अग्निस्वरूप परम गुरुओं के प्रति ( शश्वन्तः ) अनादि काल से ( ऊतये ) आत्मरक्षा और ज्ञान प्राप्त करने के लिये ( इत्था ) इसी प्रकार की सत्यवाणियों द्वारा (सबाधः) एक दूसरे से समान रूप से बँधे हुए विद्वान् जन ( वाज-सातये ) ज्ञानप्राप्ति के लिये ( ईडते ) स्तुति करते हैं ।

( ३ ) हम (वि-पन्यवः) विशेष स्तुतिकर विद्वान्जन ( प्र-यस्वन्तः ) ज्ञानी, श्रमी, प्रयत्नशील, (मेध-सातौ) पवित्र ज्ञान और बुद्धि की प्राप्ति के लिये ( सनिष्यवः ) भजन करने की कामना से ( गीर्भिः ) वेदवाणियों द्वारा ( ता वां ) उन आप दोनों को ( हवामहे ) स्तुति करते हैं ।

इति द्वितीयः खण्डः ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[८०३] वृषा पवस्व धारया । मरुत्वते च मत्सरः ।
२ ३ १ २ ३ १ २
विश्वा दधान ओजसा ॥ १ ॥

१ २ ३ १ २ ३ २ १ २ ३ १ २
[८०४] तं त्वा धर्त्तारमोण्योऽ३ऽष्पवमान स्वर्दृशम् ।
३ १र २र ३ १ २
हिन्वे वाजेषु वाजिनम् ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[८०५] अया चित्तो विपानया हरिः पवस्व धारया ।
३ २ १ २
युजं वाजेषु चोदय ॥३॥१०॥ ऋ० ९ । ६५ । १०–१२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [ ४६९ ] पृ० २३९ ।

( २ ) हे ( पवमान ) समस्त संसार को गति देने हारे परमात्मन् ! ( ओण्योः ) दुःखों को दूर करने वाले, आकाश और पृथिवी दोनों के (धर्तारं) धारण करने वाले (स्वर्-दृशम्) परमसुख या ज्ञान के प्रकाश को दर्शाने हारे, ( वाजिनं ) ज्ञान और बल के भंडार ( तं त्वा ) उस आपको (वाजेषु) बल के कार्यों, संग्राम आदि के अवसरों पर (हिन्वे) स्मरण करता हूँ।

( ३ ) हे सोम ! ( हरिः ) सब दुःखों के हरण करने हारे आप ( अया ) इस ( विपानया ) विशेष रूप से पान करने योग्य ( धारया ) ब्रह्मानन्द की धारा से ( चित्तः ) चेतनामय स्वरूप से पृथक् प्रकट होकर हमें प्राप्त हों और ( वाजेषु ) ज्ञानों और ऐश्वर्यों में आप ( युजम् ) योग करने हारे इस साधक को ( चोदय ) प्रेरित करो ।

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ ३ १ २ ३ २ ३२
[८०६] वृषा शोणो अभिकनिक्रदद् गा नदयन्नेषि पृथिवीमुत द्याम् ।
१ २ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
इन्द्रस्येव वग्नुरा शृण्व आजौ प्रचोदयन्नर्षसि वाचमेमाम् ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ ३ २
[८०७] रसाय्यः पयसा पिन्वमान ईरयन्नेषि मधुमन्तमंशुम् ।
१ २ २ ३ १ २ ३ १ ३ २र ३ १ २
पवमान सन्तनिमेषि कृण्वन्निन्द्राय सोम परिषिच्यमानः ।
३ १ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[८०८] एवा पवस्व मदिरो मदायोदग्राभस्य नमयन् वधस्नुम् ।
२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
परि वर्णं भरमाणो रुशन्तं गव्युर्नो अर्ष परि सोम सिक्तः
॥ ३ ॥ ११ ॥ ऋ० ९ । ९७ । १३—१५ ॥

८०५—( १ ) 'नदयन्नेति' 'प्रचेतयन्नर्षति' इति ऋ० ।

[ २ ] "नमयन् वधर्त्रैः" इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—(१) (शोणः) गतिमान्, सर्वत्रव्यापक (वृषा) सब सुखों की वर्षा करने हारा परमात्मा (अभि कनिक्रदद्) साक्षात्, सर्वत्र शब्द या ज्ञानोपदेश करता हुआ, या मेघ जिस प्रकार (गाः) भूमियों को जल से सींचता है और महावृषभ जिस प्रकार गर्जता हुआ गौओं में वीर्य सेचन करता है और आचार्य वा उपदेशक जिस प्रकार गम्भीर उपदेश से शिष्यों वा प्रजाजनों रूप भूमियों को या उनकी चित्तभूमियों को ज्ञान से सींचता है उसी प्रकार (नदयन्) प्रतिध्वनि करता हुआ (पृथिवीम्) पृथिवी (उत द्याम्) और आकाश में सर्वत्र (एषि) व्यापक है (इन्द्रस्य इव) भीतर बैठे २ अपने अन्तरात्मा के समान उसकी (वग्नुः) वाणी (आजौ) हृदय में (शृण्वे) सुनता हूँ। वह तू (प्रचोदयन्) अन्तःकरणों को प्रेरित करता हुआ, सब आत्माओं को ज्ञानवान् करता हुआ (इमाम् वाचम्) वेदवाणी या स्तुति को (आ अर्षसि) सर्वत्र प्रकट करता, एवं प्राप्त होता है।

१. शुन गतौ इत्यस्माच्छोणः।

(२) हे (सोम) सर्वोत्पादक! (रसाय्यः) आनन्द रस से परिपूर्ण, (पयसा) ज्ञान से (पिन्वमानः) तृप्त करता हुआ, (मधुमन्तं) मधुर, ज्ञान, ब्रह्मविद्या से युक्त (अंशुम्) व्यापक आत्मा को तू (एषि) प्राप्त होता है। हे (पवमान) समस्त आत्माओं को पवित्र करने हारे! तू (इन्द्राय) अन्तरात्मा के लिये (परि सिच्यमानः) रसके समान सेचन किया जाता हुआ, पुनः २ ध्यान किया गया (सन्तनिं) निरन्तर बंधी धारणा को (कृण्वन्) दृढ़ करता हुआ (एषि) हृदय में आ, विराज, प्रकट हो।

(३) हे (सोम) आनन्दमय! रसस्वरूप! (मदिरः) हर्ष को जागृत करने हारा (उद-ग्राभस्य) सत्य ज्ञानरूप जल के ग्रहण करने हारे आत्मा के (वधस्नुं) विद्युत् द्वारा ताड़ना करने पर स्रवण करने वाले मेघ के समान, प्राणों के वश करने पर धर्ममेघ द्वारा आनन्द रसको वर्षा देने हारे, चित्त या आत्मा को (नमयन्) अपने अधीन करता हुआ (पवस्व एव) तू अवश्य प्रकट हो। और (रुशन्तं) कान्ति से सम्पन्न (वर्णं) वरण करने

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

योग्य स्वरूप को ( परि भरमाणः ) सब ओर से धारणा करता हुआ ( सिक्तः ) सर्वत्र व्याप्त या आनन्द से पूर्ण होकर ( गव्युः ) समस्त इन्द्रियों को प्रेरणा करता हुआ हमारे प्रति ( परि अर्ष ) सर्वत्र स्रवित हो, प्रकट हो ।

इति तृतीयः खण्डः ।

---

१२ २र ३ १ २र ३ १ २
[८०९] त्वामिद्धि हवामहे सातौ वाजस्य कारवः ।
२ ३१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २
त्वां वृत्रेष्विन्द्र सत्पतिं नरस्त्वा काष्ठास्वर्वतः ॥ १ ॥
१२ २र ३ १ ३ १ २ ३ १ २
[८१०] स त्वं नश्चित्र वज्रहस्त धृष्णुया महः स्तवानो अद्रिवः ।
१ २र ३ २र ३ १ २ ३ २उ ३ २उ ३ १ २
गामश्वं रथ्यमिन्द्र संकिर सत्रा वाजं न जिग्युषे ॥ २ ॥ १२

ऋ० ६ । ४६ । १—२ ॥

भा०—व्याख्या देखो अवि० सं० [२३४] पृ० ११९ ।

(२) हे (चित्र) पूजनीय ! समस्त प्राणियों को ज्ञान और चेतना के देने हारे ! ( वज्र-हस्त ) खड्ग के धारण करने वाले वीर पुरुष के समान ज्ञानमय खड्ग को अज्ञान अन्धकार के नाश के लिये धारण करने हारे ! हे ( अद्रिवः ) अभेद्य, अखण्डनीय बलधारक ! परमात्मन् ! ( धृष्णुया स त्वं ) वह आप सबका धर्षण करने वाले, ( महः ) महान्, तेजःस्वरूप (स्तवानः) सबकी स्तुतियों के पात्र होकर ( जिग्युषे ) इन्द्रियों पर विजय करने हारे पुरुष के प्रति (वाजं न) जिस प्रकार ज्ञान ऐश्वर्य आप देते हैं उसी प्रकार (रथ्यं) इस रथरूप देह के हितकारी हमें ( गाम् ) गौ—ज्ञानेन्द्रियों और ( अश्वम् ) अश्व, कर्मेन्द्रियों को भी ( सत्रा ) उत्तम रीति से ( सं किर ) प्रदान करो ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १२ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३२
[८११] अभि प्र वः सुराधसमिन्द्रमर्च यथा विदे ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
यो जरितृभ्यो मघवा पुरूवसुः । सहस्रेणेव शिक्षति ॥१॥
३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २
[८१२] शतानीकेव प्र जिगाति धृष्णुया हन्ति वृत्राणि दाशुषे ।
३ १ २ ३ १ २ २र ३ १ २ ३ १ २
गिरेरिव प्र रसा अस्य पिन्विरे दत्राणि पुरुभोजसः ॥२॥
॥ १३ ॥ ऋ० ८ । ४९ । १ — २ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अवि० सं० [२३५] पृ० १२० ।

(२) (धृष्णुया) अपनी इन्द्रियों पर और चित्त के शत्रु काम, क्रोध आदि को वश करने वाला पुरुष या ( शतानीकः इव ) सैकड़ों सेनाओं के पति विजिगीषु पुरुष के समान (प्र जिगाति) उत्तम प्रकार से आगे बढ़कर विजय कर लेता है । ( दाशुषे ) आत्म समर्पण करने हारे के लिये ( वृत्राणि ) उसको घेर लेने वाले पाप विकल्पों को भी वह प्रभु ( हन्ति ) विनाश करता है । (अस्य) इस (पुरु-भोजसः ) इन्द्रियों के भोग भोगने हारे आत्मा के (दत्राणि) त्याग वा दान किये हुए विषय पदार्थ ही ( गिरेः इव वृत्राणि ) मेघ से बरसे जलों के समान या पर्वत से झरते झरनों के जलोंके समान आनन्दों को बहाने वाले आनन्द घन, ज्ञानोपदेशक परमेश्वर से बहते (रसाः) आनन्दरस ही इसको ( प्र पिन्विरे ) अति अधिक तृप्त और पूर्ण करते हैं ।

२ ३ १र २र ३ १ २
[८१३] त्वामिदा ह्यो नरोऽपीप्यन् वज्रिन् भूर्णयः ।
१ २ ३ १ २ ३२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
स इन्द्र स्तोमवाहस इह श्रुध्युप स्वसरमा गहि ॥ १ ॥
१ २ ३ १ २ ३ १ ३ ३ १ २
[८१४] मत्स्वा सुशिप्रिन् हरिवस्तमीमहे त्वया भूषन्ति वेधसः ।
२ ३ १ २ ३ १ २ २ १ २
तव श्रवांस्युपमान्युक्थ्य सुतेष्विन्द्र गिर्वणः ॥ २ ॥१४॥
ऋ० ८ । ६६ । १-२ ॥

८१३—'सुशिप्र' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [३०२] पृ० १५४।

(२) हे (सु-शिप्रिन्) उत्तम ज्ञानसम्पन्न! (हरि-वः) व्यापनशील शक्तियों से युक्त हे (गिर्-वणः) वाणियों के एकमात्र पात्र! (तं) उस तुझ इष्टदेव को हम (ईमहे) प्राप्त होते हैं। हे देव! (वेधसः) विद्वान् मेधावी लोग (त्वया) तुझ से, तेरे उत्तम गुणों से (भूषन्ति) अपने आपको अलंकृत करते हैं। तू स्वयं (मत्स्व) अपने ही में आनन्दस्वरूप होकर रह। हे (उक्थ्य) प्रशंसा के योग्य (श्रवांसि) सब श्रवण करने योग्य श्रुतियां (तव) तेरा ही (उपमानि) ज्ञान देने हारी हैं।

इति चतुर्थः खण्डः।

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३
[८१५] यस्ते मदो वरेण्यस्तेना पवस्वान्धसा।
३ १ २ ३ २
देवावीरघशंसहा॥ १॥

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[८१६] जघ्निर्वृत्रममित्रियं सस्निर्वाजं दिवेदिवे।
१ २ ३ १ २
गोषातिरश्वसा असि॥ २॥

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[८१७] सम्मिश्लो अरुषो भुवः सूपस्थाभिर्न धेनुभिः।
१ २ ३ २उ ३ २
सीदञ्छ्येनो न योनिमा॥ ३॥ १५॥

ऋ० ९। ६१। १९–२१॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४७०] पृ० २३९।

(२) हे सोम! सर्वोत्पादक! सर्वप्रेरक! तू (अमित्रियं) मित्रता या स्नेह से शून्य (वृत्रं) हृदय को अज्ञान से घेरने वाले पाप को (जघ्निः) नाश करने वाला है। और (दिवे-दिवे) दिनों दिन (वाजं) ज्ञान, बल और अन्न, पुष्टि को (सस्निः) देने हारा है। और तू ही (गो-सातिः अश्व-सः) ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियों को भी शक्ति देने वाला (असि) है।

८१४—(२) 'गोत्रा, उ अश्वसा' इति ऋ०।


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


( २ ) हे सोम ! सर्वैश्वर्यवन् ! ज्ञान के दातः ! ( सु-उपस्थाभिः धेनुभिः न ) सुख से समीप प्राप्त होने वाली, सुशील गौएं जिस प्रकार मधुर दुग्ध प्रदान करतीं हैं उसी प्रकार तू ( सु-उपस्थाभिः ) आचार्य के समीप जाकर सुख से प्राप्त करने योग्य ( धेनुभिः ) ब्रह्मास्वाद, रस का पान कराने हारी वेद और उपनिषद् की ज्ञान-वाणियों से ( सम्मिश्लः ) उत्तम रीति से युक्त होकर ( अरुषः ) अतिरोचक, कान्तिसम्पन्न ( भुवः ) होता है और तभी ( श्येनः न ) बाज के समान शीघ्र गतिकारी एवं ज्ञानवान् आत्मा रूप (योनिम्) अपने आश्रय रूप, शरणप्रद परमेश्वर में (आ सीदन्) साक्षात् विराजमान होता है ।

अथवा—( सु-उपस्थाभिः धेनुभिः न ) सुशील गायों से जिस प्रकार ( अरुषः ) लाल सांड ( संमिश्लः भुवः ) युक्त रहे और जिस प्रकार (श्येनः न योनिम् आसीदत् ) बाज़ अपने आश्रय स्थान पर जाता है उसी प्रकार उत्तम रूप से स्थिर रहने वाली, रसप्रद इन्द्रियों या वाणियों द्वारा युक्त होकर आत्मा अपने गृह के समान परम आश्रयप्रद शरण, परब्रह्म में मग्न होजाता है ।

३ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[८१८] अयं पूषा रयिर्भगः सोमः पुनानो अर्षति ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३क २र ३ १ २ ३ २
५४५ पतिर्विश्वस्य भूमनो व्यख्यद् रोदसी उभे ॥ १ ॥
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[८१९] समु प्रिया अनूषत गावो मदाय घृष्वयः ।
१ २ ३ १र २र ३ १ २
सोमासः कृण्वते पथः पवमानास इन्दवः ॥ २ ॥
१ २र ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २
[८२०] य ओजिष्ठस्तमा भर पवमान श्रवाय्यम् ।
१ २र ३ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २
यः पञ्च चर्षणीरभि रयिं येन वनामहे ॥ ३ ॥ १६ ॥
ऋ० ९ । १०१ । ७-९ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५४६] पृ० २७७ ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( २ ) ( प्रियाः ) मनोहर ( गावः ) वाणियां या इन्द्रियां ( घृष्वयः ) परस्पर स्पर्द्धा करती हुईं या अति तेजोयुक्त होकर ( मदाय ) आनन्द प्राप्त करने के लिये ( सम् अनूषत उ) आत्मा की स्तुति करती हैं । ( पवमानासः ) हृदय को विमल करते हुए ( इन्दवः ) परमैश्वर्यसम्पन्न साधक ( सोमासः ) शम, दम आदि से सम्पन्न होकर मुमुक्षु गण ( पथः ) मोक्ष साधनों का ( कृण्वते ) अनुष्ठान करते हैं ।

( ३ ) हे ( पवमान ) सबके हृदयों को पवित्र करने हारे परमात्मन् ! ( यः ) जो तू ( ओजिष्ठः ) सबसे अधिक बल, कान्ति और तेज से युक्त है वह तू ( श्रवाय्यं ) श्रवण करने योग्य, श्रुति से ज्ञान करने योग्य रसरूप है । (तम्) उस परम आनन्द रस को हमें (आ भर ) प्राप्त करा । ( यः पञ्च-चर्षणीः अभि, जो पांचों ज्ञानद्रष्टा इन्द्रियों को व्याप्त करता है, ( येन ) जिससे हम ( रयिं ) पुष्टि, वीर्य या ऐश्वर्य को ( वनामहे ) प्राप्त किया चाहते हैं वह भी हमें प्राप्त करा ।

[८२१] वृषा मतीनां पवते विचक्षणः सोमो अह्नां प्रतरीतोषसां दिवः । प्राणा सिन्धूनां कलशां अचिक्रददिन्द्रस्य हार्दिमाविशन् मनीषिभिः ॥ १ ॥

[८२२] मनीषिभिः पवते पूर्व्यः कविर्नृभिर्यतः परि कोशां असिष्यदत् । त्रितस्य नाम जनयन् मधु क्षरन्निन्द्रस्य वायुं सख्याय वर्धयन् ॥ २ ॥

[८२३] अयं पुनान उषसो अरोचयदयं सिन्धुभ्यो अभवदु लोककृत् । अयं त्रिः सप्त दुदुहान आशिरं सोमो हृदे पवते चारु मत्सरः ॥ ३ ॥ १७ ॥ ऋ० ९ । ८६ । १९-२१ ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—व्याख्या देखो अविकल सं० [५५९] पृ० २८५ ।

( २ ) ( पूर्व्यः ) सबसे आदि में वर्तमान, आज ( कविः ) ज्ञानी मेधावी, आत्मा ( मनीषिभिः ) मन को सन्मार्ग में प्रेरित करने वाले विद्वान् ( नृभिः ) पुरुषों द्वारा ( यतः ) संयत, नियमित किया गया ( पवते ) प्रकट होता है और ( कोशान् ) पांचों कोशों को ( परि असिष्यदत् ) व्याप लेता है उन पर अपना अधिकार कर लेता है। ( त्रितस्य ) तीनों स्थानों पर अर्थात् कण्ठ के ऊपर शिर, मध्यभाग और मूल इन तीनों स्थानों पर व्याप्त ( इन्द्रस्य ) आत्मा के ( नाम ) स्वरूप को ( जनयन् ) प्रकट करता हुआ ( मधु ) ज्ञानस्वरूप अमृत रस को ( क्षरन् ) चुआता, बहाता हुआ (वायुम्) प्राणबल को ( सख्याय ) अनुकूल मित्रता वा स्नेह के रूप में ( वर्धयन् ) बढ़ाता है, पुष्ट करता है ।

(३) ( अयं ) यह सोम ( पुनानः ) क्षरित होता हुआ ( उषसः ) प्रकाशित तेजःपटल को ( अरोचयत् ) और अधिक उज्ज्वल कर देता है । ( अयं ) और यह सोम ( सिन्धुभ्यः ) शरीर के भीतर बहने वाली ज्ञान-धाराओं या नाड़ियों को ( उ ) भी ( लोककृत् ) अधिक कान्तिमान् करने वाला ( अभवत् ) होता है । ( अयं सोमः ) यह सोम, ब्रह्मानन्दरस ( त्रिः सप्त ) २१ प्रकारों से ( आशिरं ) आनन्दरस को ( दुदुहानः ) उत्पन्न करता हुआ ( हृदे ) हृदय में ( मत्सरः ) आनन्द बहाता हुआ ( चारु ) उत्तम रूप से ( पवते ) प्रकट होता है ।

३ २ २र ३ २ ३ १ २र ३ २ ३ २
[८२४] एवा ह्यसि वीरयुरेवा शूर उत स्थिरः ।
३ २ ३ २ ३ १ २
एवा ते राध्यं मनः ।
३ २ ३ १ २ ३ १ ३ १ २
[८२५] एवा रातिस्तुवीमघ विश्वेभिर्धायि धातृभिः ।
१ २ ३ १ २
अधा चिदिन्द्र नः सचा ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


२उ   ३ १ २    ३ १र २र
[८२६] मोषु ब्रह्मेव तन्द्रयुर्भुवो वाजानां पते ।
१   २  ३ २  ३  १ २
मत्स्वा सुतस्य गोमतः ॥ ३ ॥ १८ ॥

ऋ० ८ । ९२ । २८–३० ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल संख्या [२३२] पृ० ११८ ॥

(२) हे ( तुवीमघ ) ऐश्वर्यवन् ! ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( विश्वेभिः ) समस्त ( धातृभिः ) धारण करने वाले लोग ( रातिः ) तेरे दिये दान को (एव) ही ( धायि ) धारण करते हैं । ( अध चित् ) और हे (इन्द्र) आत्मन् ! आप ( नः ) हमारे ( सचा ) सदा सहायक हो ।

( ३ ) हे (वाजानां पते !) ज्ञानों, ऐश्वर्यों, बलों के स्वामिन् ! योगिन् ! आप ( ब्रह्मा इव ) ब्रह्मा, वेदज्ञ विद्वान् के समान सदा सावधान रहते हुए ( तन्द्रयुः ) कभी आलस्ययुक्त, निकम्मा ( मा उ षु भुवः ) नहीं रहते, प्रत्युत ( गोमतः ) इन्द्रियों के सम्पादित ज्ञान से मिले ( सुतस्य ) योगज सुख को (मत्स्व) आनन्द–लाभ करते हो । प्रायः केवल ज्ञानी लोग अजगरी वृत्ति धारण कर लेते हैं । परन्तु ज्ञान, बल दोनों से युक्त पुरुष को तो उत्तम कर्म सदा करते रहना उचित है ।

२ ३  १  २           ३ १ २ . ३  १  २
[८२७] इन्द्रं विश्वा अवीवृधन्त्समुद्रव्यचसं गिरः ।
३ १ २   ३ २ ३  १ २  ३  १  २ ३   १ २
रथीतमं रथीनां वाजानां सत्पतिं पतिम् ॥ १ ॥
३  १ २         ३ २ ३  १  २
[८२८] सख्ये त इन्द्र वाजिनो मा भेम शवसस्पते ।
२ ३ १    २र   ३ १ २ ३ १ २
त्वामभि प्र नोनुमो जेतारमपराजितम् ॥ २ ॥
३ १र  २र    ३ २ ३  १   २र    ३ १ २
[८२९] पूर्वीरिन्द्रस्य रातयो न विदस्यन्त्यूतयः ।
३ १र   २र ३  १ २   ३ २  ३ १ २  ३ २
यदा वाजस्य गोमतस्तोतृभ्यो मंहते मघम् ॥ ३ ॥ १९ ॥

ऋ० १ । ११ । १–३ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [३४३] पृ० १७९ ॥

(२) हे ( शवसस्पते ) बलों के स्वामिन् ! हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्य के देने हारे ! ( ते सख्ये ) तेरे प्रेम भाव था मित्रभाव में रहते हुए हम (वाजिनः) बलशाली, ऐश्वर्यवान्, ज्ञानी होकर ( मा भेम ) भय न करें ( जेतारं ) सबसे उत्कृष्ट ( अपराजितं ) किसी से पराजित न होने वाले ( त्वाम् ) तुझ को ( अभि प्र नोनुमः ) साक्षात् प्रणाम करते हैं ।

(३) ( इन्द्रस्य ) उस ऐश्वर्य के दाता परमेश्वर के ( पूर्वीः ) सब से आदि काल से चले आये ( रातयः ) दिये दान और ( ऊतयः ) रक्षाएं ( न विदस्यन्ति ) कभी नाश को प्राप्त नहीं होतीं, वे कभी नहीं खुटतीं ( यद्वा ) जब वह ( स्तोतृभ्यः ) सद्गुणों के प्रकाशक विद्वानों को (गोमतः) ज्ञान वेदवाणियों से युक्त ( वाजस्य ) बल या ज्ञान के ( मघम् ) ऐश्वर्य को भी ( मंहते ) प्रदान करता है ।

इति षष्ठः खण्डः

इति तृतीयोऽध्यायः । इति द्वितीयप्रपाठकस्य प्रथमोऽर्द्धः ॥

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

## द्वितीयोऽर्धः ।

ऋषिः—१ जमदग्निर्भार्गवः । २ भृगुर्वारुणिर्जमदग्निर्वा भार्गवः । ३ कविर्भार्गवः । ४ कश्यपो मारीचः । ५ मेधातिथिः काण्वः । ६, ७ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । ८ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ९ सप्तर्षयः [ भरद्वाज-कश्यप-गोतमात्रि-विश्वामित्र-जमदग्नि-वसिष्ठाः ] । १० पराशरः शाक्त्यः । ११ पुरुहन्मा आङ्गिरसः । १२ मेध्यातिथिः काण्वः । १३ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । १४ त्रित आप्त्यः । १५ ययातिर्नाहुषः । १६ पवित्र आङ्गिरसः । १७ सौभरिः काण्वः । १८ गोषूक्त्यश्वसूक्तिनौ काण्वायनौ । १९ तिरश्चीराङ्गिरसः ॥ देवता—१—४, ६, १०, १४—१६ पवमानः सोमः । ५, १७ अग्निः । ६ मित्रावरुणौ ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

७ मरुत इन्द्रश्च । ८ इन्द्राग्नी । ११—१३, १८, १९ इन्द्रः ॥ छन्दः—
१—८, १४ गायत्री । ९ ( ३ ) द्विपदा विराट् । १० त्रिष्टुप् । ९ (१,२)
११, १३ बार्हतः प्रगाथः । १२ बृहती । १५, १६ अनुष्टुप् । १९ जगती ।
१७ ( १ ) विषमा ककुप् । ( २ ) समा सतोबृहती । १८ उष्णिक् ॥

३१ २ ३१ २ ३२ ३ १ २ ३ १ २
[८३०] एते असृग्रमिन्दवस्तिरः पवित्रमाशवः ।
१ २ ३ १ २र
विश्वान्यभिसौभगा ॥ १ ॥

३ १ २ ३ २ ३२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[८३१] विघ्नन्तो दुरिता पुरु सुगा तोकाय वाजिनः ।
१ २ ३ २ ३२ १ २
त्मना कृण्वन्तो अर्वतः ॥ २ ॥

३ २ ३ १ २ ३ २ ३क २र ३ २
[८३२] कृण्वन्तो वरिवो गवेऽभ्यर्षन्ति सुष्टुतिम् ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
इडामस्मभ्यं संयतम् ॥ ३ ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ६२ । १–३ ॥

( १ ) जिस प्रकार ( तिरः ) तिरछे रूप से थामे हुए ( पवित्रं ) दशा पवित्र नामक वस्त्र खण्ड पर ( एते ) ये ( आशवः ) शीघ्र गति करनेहारे सोम ओषधि के रस ( विश्वानि ) समस्त ( सौभगा ) सौभाग्यों को ( अभि ) प्राप्त करने के लिये ( असृग्रम् ) छोड़े जाते हैं, प्रवाहित किये जाते हैं उसी प्रकार ( आशवः ) व्यापनशील, ( इन्दवः ) आह्लादकारक, आनन्द रस ( एते ) ये ( तिरः ) सत्स्वरूप, ( पवित्रं ) शुद्ध, मलादि दोषों से रहित चित्त में ( विश्वानि सौभगान अभि ) समस्त ऐश्वर्यों को साक्षात् करने के लिये ( असृग्रम् ) प्रवाहित हैं ।

इस मन्त्र से समस्त सृष्टि उत्पन्न हुई ऐसा बहुतसे विद्वानों का मत है । तदनुसार सृष्टि प्रकरण में ( आशवः ) गतिशील, ( इन्दवः ) प्रकाशमान पिण्ड ( एते ) ये सब ( विश्वानि सौभगानि अभि ) समस्त ऐश्वर्यों को साक्षात् प्रकट करने के लिये ( पवित्रम् तिरः ) सत्यस्वरूप, परम ब्रह्मरूप मूलकारण को आश्रय करके ( असृग्रम् ) उत्पन्न होते हैं ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(२) (वाजिनः) ज्ञानवान् सोम, शम दम आदि साधनों से सम्पन्न विद्वान् लोग (पुरु) बहुत से (दुरिता) दुष्ट कर्मों को (वि-घ्नन्तः) नाश करते हुए (त्मना) अपने सामर्थ्य से (अर्वतः) प्राणों की (कृण्वन्तः) साधना करते हुए (तोकाय) अपने सन्तान के लिये, अथवा अपने विविध दुःखों के नाश करने के लिये, या अगली जन्म-परम्परा के सुधार के लिये (सु-गा) सुखपूर्वक अनुगमन करने योग्य उत्तम मार्ग बनाते हैं।

(३) और वे ही विद्वान् लोग (गवे) ज्ञानस्वरुप ब्रह्म के लिये (सु-स्तुतिम्) उत्तम स्तुति (कृण्वन्तः) करते हुए (अस्मभ्यं) हमारे लिये (वरिवः) धन और (इडाम्) उत्तम अन्न और (संयतं) उत्तम व्यवस्था (अभि अर्षन्ति) प्रकट करते हैं।

[८३३] राजा मेधाभिरीयते पवमानो मनावधि।
अन्तरिक्षेण यातवे ॥ १ ॥

[८३४] आ नः सोम सहो जुवो रूपं न वर्चसे भर।
सुष्वाणो देववीतये ॥ २ ॥

[८३५] आ न इन्दो शातग्विनं गवां पोषं स्वश्व्यम्।
वहा भगत्तिमूतये ॥३॥२॥ ऋ० ६। ६५। १६, १८, १७॥

भा०—(१) (राजा) प्रकाशमान् रूप में (पवमानः) प्रकट होता हुआ, आत्मानन्द रस (अन्तरिक्षेण) अन्तरिक्ष से मेघ के समान अन्तःकरण से (यातवे) जाने के लिये (मनौ अधि) मननशील चित्त के भीतर (मेधाभिः) प्रज्ञाओं, कर्मों द्वारा (ईयते) व्याप्त होता है।

(२) हे (सोम) आत्मन्! तू (देव-वीतये) विद्वानों की इष्टसिद्धि के लिये (सुष्वाणः) स्वतः उत्पन्न होता हुआ (नः) हमें (वर्चसे) दीप्त

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

कान्तिमान् तेजस्वी होने के लिये ( सहः ) सहनशीलता ( शुवः ) वेग और उसी प्रकार का (रूपं न) कान्तिमय उज्ज्वल रूप ( आ भर ) प्राप्त करो।

( ३ ) हे ( इन्दो ) ऐश्वर्यवन् ! आप ( नः ) हमारी ( ऊतये ) रक्षा के लिये हमें ( शतग्विनं ) सैकड़ों गौओं और ( स्वश्व्यं ) उत्तम २ घोड़ों से युक्त ( गवां पोषं ) गौओं भूमियों से प्राप्त होने योग्य पुष्टिकारक पदार्थ और ( भगत्तिम् ) सेवन करने योग्य, उत्तम ऐश्वर्य ( आ वह ) प्राप्त कराइये।

[८३६] तं त्वा नृम्णानि बिभ्रतं सधस्थेषु महो दिवः।
चारुं सुकृत्ययेमहे ॥ १ ॥

[८३७] संवृक्तधृष्णुमुक्थ्यं महामाहिव्रतं मदम्।
शतं पुरो रुरुक्षणिम् ॥ २ ॥

[८३८] अतस्त्वा रयिरभ्ययद्राजानं सुक्रतो दिवः।
सुपर्णो अव्यथी भरत् ॥ ३ ॥

[८३९] अधा हिन्वान इन्द्रियं ज्यायो महित्वमानशे।
अभिष्टिकृद् विचर्षणिः ॥ ४ ॥

[८४०] विश्वस्मा इत् स्वर्दृशे साधारणं रजस्तुरम्।
गोपामृतस्य विर्भरत् ॥ ५ ॥ ३ ॥

ऋ० ९ । ४८ । १—५ ॥

भा०—( १ ) हे परमेश्वर ! ( नृम्णानि ) नाना धनों को ( बिभ्रतं ) धारण करते हुए ( दिवः ) द्यौलोक या सूर्य के ( सधस्थेषु ) समान स्थान, अन्तराकाश में विद्यमान अनन्त लोकों में ( चारुं ) व्यापक ( महः )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

महान् ( त्वा ) तुझको हम ( सुकृत्यया ) उत्तम पुण्य कर्म करके ( ईमहे ) प्राप्त होते हैं।

( २ ) और पुनः ( संवृक्त-धृष्णुं ) आत्मा का धर्षण करने हारे काम क्रोधादि नाना शत्रुओं का मूल काट डालने वाले, ( उक्थ्यं ) वेदमन्त्रों से स्तुति करने योग्य, ( महा महिव्रतं ) बड़े भारी पूजनीय कर्म करने वाले ( शतं पुरः ) सैकड़ों देहों के समान ब्रह्माण्डों के भोक्ता, या सैकड़ों देहधारियों को ( रुरुक्षिणं ) उच्च लोक-मोक्ष में उठा लेने वाले (मदं) अति आनन्ददायक, सुखस्वरूप आपको हम प्राप्त होते हैं।

( ३ ) ( अतः ) इसी कारण ( त्वा राजानं ) तुझ समस्त संसार के प्रकाशक स्वामी के पास हे ( सु-क्रतो ) उत्तम कर्म से सम्पन्न ! ( दिवः ) सूर्यलोक का भी ( रयिः ) समस्त बल और ऐश्वर्य ( त्वा अभि अयद् ) तुझको ही प्राप्त है। तू ही ( सुपर्णः ) उत्तम ज्ञान और शक्ति से सम्पन्न होकर समस्त संसार को ( अव्यथी ) बिना व्यथा या पीड़ा अनुभव किये ही ( भरत् ) पालन पोषण और धारण करता है।

( ४ ) ( अध ) और ( वि-चर्षणिः ) सब संसार का द्रष्टा, निरीक्षक तू ( अभिष्टि-कृद् ) सबको अभीष्ट कर्मफल देने वाला होकर ( इन्द्रियं ) इन्द्र अर्थात् जीवात्मा से युक्त देहों को प्रेरित करता हुआ ( ज्यायः ) बहुत बड़े ( महित्वम् ) महान् सामर्थ्य को ( आनशे ) धारण करता है। अथवा ( इन्द्रियं ज्यायः महित्वम् आनशे ) परमैश्वर्य युक्त, सबसे अधिक बड़े महान् सामर्थ्य को प्राप्त है।

( ५ ) ( विः ) देह से देहान्तर में गति करने हारा, पक्षी के समान यह जीव आत्मा ( विश्वस्मा ) सब प्रकार के ( इत् ) ही ( स्वः ) सुखों या ज्ञानों को ( दृशे ) दर्शन करने के लिये ( साधारणं ) समस्त लोकों को समान रूप से धारण करने हारे, ( रजस्तुरम् ) समस्त लोकों को गति देने हारे ( ऋतस्य ) समस्त जगत् और ज्ञान की ( गोपाम् ) रक्षा करनेहारे परमात्मा को ( भरत् ) अपने चित्त में धारण करे।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[८४१] इषे पवस्व धारया मृज्यमानो मनीषिभिः ।
१ २ ३ १ २र
इन्दो रुचाभि गा इहि ॥ १ ॥

३ १ २र ३ २ ३ १ २
[८४२] पुनानो वरिवस्कृध्यूर्जं जनाय गिर्वणः ।
१ २ ३ २ ३ १ २
हरे सृजान आशिरम् ॥ २ ॥

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[८४३] पुनानो देववीतय इन्द्रस्य याहि निष्कृतम् ।
३ २ ३ १ २ ३ २
द्युतानो वाजिभिर्हितः ॥३॥४॥ ऋ० ६ । ६४ । १३–१५ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५०५] पृ० २५३ ।

( २ ) हे (गिर्वणः) वाणियों के एकमात्र पात्र ! प्रभो ! हे (हरे) सब दुःखों के हरण करने हारे ( आशिरं ) इस शीर्ण होने वाले देह को ( सृजानः ) बनाता हुआ, ( पुनानः ) स्वतः मलरहित, पवित्र, बन्धनरहित होकर भी (जनाय ) उत्पन्न होने हारे इस मनुष्य के लिये ( वरिवः ) ज्ञानरूप उत्तम धन, और ( ऊर्जं ) अन्न आदि बल ( कृधि ) उत्पन्न कर और प्रदान कर ।

( ३ ) हे परमात्मन् ! ( वाजिभिः ) विद्वानों द्वारा ( हितः ) समाधि में साक्षात् किया हुआ और धारण किया गया ( द्युतानः ) प्रकाशस्वरूप ( पुनानः ) सब मलों को शोधता हुआ ( देव-वीतये ) दिव्यगुणों के प्राप्त कराने के लिये ( इन्द्रस्य ) आत्मा के ( निः-कृतम् ) आवासस्थान, हृदय देश में ( याहि ) आ, विराजमान हो ।

इति प्रथमः खण्डः ।

—(०)—

३ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[८४४] अग्निनाग्निः समिध्यते कविर्गृहपतिर्युवा ।
३ २ ३क २र
हव्यवाड् जुह्वास्यः ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[८४५] यस्त्वामग्ने हविष्पतिर्दूतं देव सपर्यति ।
तस्य स्म प्राविता भव ॥ २ ॥

[८४६] यो अग्निं देववीतये हविष्माँ आविवासति ।
तस्मै पावक मृडय ॥३॥ ५॥ ऋ० १ । १२ । ६, ८, ९ ॥

भा०—( १ ) जिस प्रकार ( अग्निना ) अग्नि से ( हव्यवाड् ) चरु आदि हविः-पदार्थों को जलवायु आदि पदार्थों तक पहुंचाने वाला (जुह्वास्यः) जुहू नामक यज्ञ पात्र या ज्वालारूप मुख वाला ( अग्निः ) आहवनीय अग्नि ( समिध्यते ) प्रज्वलित किया जाता है । अथवा जिस प्रकार एक अग्नि से दूसरा अग्नि जला लिया जाता है । उसी प्रकार ( युवा ) तरुण ( कविः ) विद्वान् मेधावी दूसरे विद्वान् से ज्ञान प्राप्त करता और ( गृहपतिः ) एक गृहस्थ भी दूसरे गृहस्थ से अपनी सत्ता को पाता है ।

( २ ) हे ( अग्ने ) अग्ने ज्ञानवन् ! ज्ञानप्रकाशक ( यः ) जो ( हविष्पतिः ) सब हव्य पदार्थों का स्वामी, जीव ( त्वां ) तेरा ( सपर्यति ) भजन करता है, हे देव ! ( तस्य ) उसके आप ( प्र अविता ) रक्षा करने हारे (भव स्म) अवश्य होइये ।

( ३ ) ( यः ) जो ( हविष्मान् ) उत्तम अन्नों और पदार्थों का स्वामी ( देव-वीतये ) विद्वानों या भौतिक दिव्य गुणों और पदार्थों को प्राप्त करने के लिये ( अग्निं ) अग्नि के समान ज्ञानस्वरूप, सर्वप्रकाशक परमात्मा की ( आ विवासति ) उपासना करता है । हे ( पावक ) सबको पवित्र करनेहारे परमेश्वर ! आप ( तस्मै ) उसको ( मृडय ) सुख शान्ति दें ।

[८४७] मित्रं हुवे पूतदक्षं वरुणं च रिशादसम् ।
धियं घृताचीं साधन्ता ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २
[८४८] ऋतेन मित्रावरुणावृतावृधावृतस्पृशा ।
१ २ ३ १ २
क्रतुं बृहन्तमाशाथे ॥ २ ॥ क्रतुम्
३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
[८४९] कवी नो मित्रावरुणा तुविजाता उरुक्षया ।
१ २ ३ १ २
दक्षं दधाते अपसम् ॥ ३ ॥ ६ ॥ ऋ० १ । २ । ७–९ ॥

भा०—(१) मैं (पूत-दक्षं) पवित्र, निष्पाप कर्म करनेहारे, पवित्र बल वाले,(मित्रं) सबके स्नेही और सबको मृत्यु के भय से बचानेहारे, ब्रह्माण्ड में वर्त्तमान सूर्य के समान और देह में वर्त्तमान प्राण के समान (रिशादसं) शत्रुओं के समान कष्टदायी रोगों का विनाश करने वाले, (वरुणं च) और बलिष्ठ प्राणवायु या भीतरी अपान वायु और उसके समान सब कष्टों के निवारक तेरा (हुवे) रहस्यपूर्ण अध्यात्म पदार्थों के ज्ञान के साथ २ ज्ञान करता हूँ। (घृताचीं) जिस प्रकार सूर्य और वायु जल को ऊपर और सर्व देशों में ले जाते हैं उसी प्रकार वे दोनों प्राण और अपान भी शरीर की कान्ति को बढ़ाने वाले घृत या शुक्ररूप रस को सर्वत्र प्राप्त कराने हारी (धियं) क्रिया को (साधन्ता) साधने वाले होते हैं। उसी प्रकार हे परमेश्वर ! मृत्यु से त्राण करने वाला स्नेहमय मित्र रूप और दुःखों का निवारक तेरा रुद्र और वरणीय वरुण रूप दोनों ही (घृताचीं धियं साधन्ता) आनन्द रस व ज्ञानप्रकाश को प्राप्त कराने वाली बुद्धि को साधते हैं।

(२) (मित्रावरुणौ) मित्र और वरुण दोनों (ऋतेन) गति, ज्ञान और सत्य के बल पर (ऋत-वृधौ) जल से बढ़ने हारे वायु, सूर्य के समान, ऋतरूप ब्रह्म की शक्ति से बढ़ने वाले (ऋत-स्पृशा) जल के द्रावक सूर्य, वायु के समान (ऋत-वृधौ) ज्ञान-तेज का सर्वत्र प्रचार करने हारे (बृहन्तं) बड़े भारी (क्रतुं) संसार रूप यज्ञ को, अर्थात् समस्त ब्रह्माण्डों और समस्त पिण्डों को (आशाथे) व्याप्त किये हुए हैं।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(३) (मित्रावरुणौ) मित्र और वरुण (कवी) क्रान्तदर्शी सब प्रकार के व्यवहारों का दर्शन करने हारे, (तुवि-जाता) बहुत से कारणों से प्रसिद्ध, (उरु-क्षया) नाना जगत् के पदार्थों में व्यापक (दक्षं) बल और पाप वाहक तेज, और (अपसं) क्रिया को (दधाते) धारण करते, प्रदान करते, स्थापन करते हैं।

१ २ १ ३ २र ३ १ २र
[८५०] इन्द्रेण सं हि दृक्षसे संजग्मानो अबिभ्युषा।
३ १ २ ३१२
मन्दू समानवर्चसा ॥ १ ॥
१ २र ३२उ ३ १२३ १ २ ३२
[८५१] आदह स्वधामनु पुनर्गर्भत्वमेरिरे।
१ २ ३ १ २ ३ १२
दधाना नाम यज्ञियम् ॥ २ ॥ नाम-उदक नाम
३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[८५२] वीडु चिदारुजत्नुभिर्गुहा चिदिन्द्र वह्निभिः।
१ २ ३ २ ३ १ २
अविन्द उस्रिया अनु ॥३॥७॥ ऋ० १। ६। ७, ४, ५ ॥

(१) हे प्राण! तू (अबिभ्युपा) भयरहित (इन्द्रेण) इन्द्रस्वरूप आत्मा के साथ (संजग्मानः) संगति करता हुआ (सं दृक्षसे हि) दिखाई देता है, इस कारण तुम दोनों प्राण और आत्मा (समान-वर्चसा) समान कान्ति वाले होकर (मन्दू) आनन्द के उत्पादक होते हो। जीव और परमात्मा के पक्ष में, एवं सूर्य और वायु के पक्ष में भी स्पष्ट है।

(२) मरुद्गण, इन्द्रियां या दशों प्राण (स्वधाम् अनु) अपने स्वरूप या देह को स्वयं धारण करने में समर्थ जीवात्मा के साथ (आत्) बाद में (पुनः) फिर २ (गर्भत्वम्) गर्भरूप से (एरिरे) प्रकट होते हैं और (यज्ञियं) जीवनरूप यज्ञ के योग्य (नाम) संज्ञा को (दधानाः) धारण करते हैं। आधिदैविक पक्ष में—स्वधा = जलके साथ वायुएं आकाश में गर्भित होकर यज्ञ के योग्य जलवर्षा कराते हैं।

(३) जिस प्रकार सूर्य का तेज गुहा अर्थात् अन्तरिक्ष में किरणों द्वारा

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

पदार्थों तक पहुंचता है और उनके भीतर प्रवेश करने हारी वायुओं से अन्तरिक्ष में जल को धारण करता है उसी प्रकार हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! (गुहा चित्) भीतरी गुहा, गर्भस्थान में भी ( वीडु-चित् ) अति दृढ़ स्थान को ( आरुजत्नुभिः ) पीड़ित करते हुए ( वह्निभिः ) वहन करने वाले प्राणों से प्रकट होकर ( अनु ) पश्चात् ( उस्रियाः ) अपनी किरणस्वरूप इन्द्रियों द्वारा ( अनु अविन्दः ) तू ज्ञेय पदार्थों को प्राप्त कर। अथवा हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! तू गुहारूप हृदय देश में विराजमान होकर भी दृढ़ शरीर के भागों को फोड़ कर जीवन को वहन करने वाले इन प्राणों से अपने ( उस्रियाः ) ज्ञानेन्द्रियों को प्राप्त करता है।

[८५३] ता हुवे ययोरिदं पप्ने विश्वं पुरा कृतम्।
इन्द्राग्नी न मर्धतः ॥ १ ॥

[८५४] उग्रा विघनिना मृध इन्द्राग्नी हवामहे।
ता नो मृडात ईदृशे ॥ २ ॥

[८५५] हथो वृत्राण्यार्या हथो दासानि सत्पती।
हथो विश्वा अप द्विषः ॥३॥८॥ ऋ० ६। ६०। ४–६॥

भा०—( १ ) मैं ( ता ) उन ( इन्द्राग्नी ) इन्द्र और अग्नि या परमात्मा आत्मा दोनों को ( हुवे ) स्तुति करता हूँ (ययोः) जिनके आधार पर ( इदं ) यह ( विश्वम् ) विश्व ( पप्ने ) व्यवहार योग्य प्रसिद्ध होता है। और ( ययोः ) जिन्हों के आधार पर यह जगत् ( पुरा कृतम् ) प्रथम काल में भी बनाया गया था, जो इसको कभी ( न मर्धतः ) विनष्ट नहीं होने देते।

८५३—३. 'हतो' ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(२) उन ( मृधः ) हिंसक शत्रुओं को ( वि-घनिना ) विशेषरूप से आघात करने हारे, ( उग्रा ) वेग वाले, ( इन्द्राग्नी ) पूर्व उक्त इन्द्र और अग्नि दोनों को ( हवामहे ) स्वीकार करते, स्तुति करते हैं जिनके आधार पर हम और ( ता ) वे दोनों ( नः ) हमें ( ईदृशे ) इस प्रकार के जीवन संग्राम में भी ( मृडातः ) सुखी करते हैं।

( ३ ) ( आर्या ) उत्तम गुण कर्म स्वभाव वाले वे दोनों ( वृत्राणि ) मेघों के समान आवरक विघ्नों को ( हथः ) आघात करते, या नाश करते हैं। ( सत्पती ) और वे दोनों सज्जनों के पालक ( दासानि ) नाशकारी पदार्थों को ( हथः ) विनाश करते हैं और ( विश्वा ) समस्त ( द्विषः ) शत्रुओं को ( अप हथः ) दूर मार भगाते हैं।

इति द्वितीयः खण्डः ।

---

३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[८५६] अभि सोमास आयवः पवन्ते मद्यं मदम् ।
३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
समुद्रस्याधि विष्टपे मनीषिणो मत्सरासो मदच्युतः ॥१॥
१ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २
[८५७] तरत् समुद्रं पवमान ऊर्मिणा राजा देव ऋतं बृहत् ।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २
अर्षा मित्रस्य वरुणस्य धर्मणा प्र हिन्वान ऋतं बृहत् ॥२॥
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २र
[८५८] नृभिर्येमाणो हर्यतो विचक्षणो राजा देवः समुद्र्यः ॥३॥
॥ ९ ॥ ऋ०, ९ । १०७ । १४–१६ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [५१८] पृ० २४९ ।

( २ ) ( पवमानः ) समस्त मलों को शोधन करने हारा ( राजा )

---

८५६—१. "मत्सरासः स्वर्विदः' इति ऋ० ।

२. 'अर्षन् मित्रस्य,' 'प्र हिन्वान' इति ऋ० ।

३. 'देवः समुद्रियः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



सूर्य के समान तेजस्वी आत्मवशी योगी ( देवः ) विद्वान् ( ऊर्मिणा ) अपनी उच्च गति द्वारा ( बृहत् ) बड़े ( ऋतम् ) सत्यज्ञान स्वरूप परिपक्व ( समुद्रं ) समस्त रसों के आश्रय ब्रह्म को ( तरत् ) प्राप्त हो जाता है। और ( मित्रस्य ) सबके स्नेहशील प्राणस्वरूप ( वरुणस्य ) सब पापों के निवारक परमात्मा को ( धर्मणा ) यम नियम पूर्वक प्राप्त धारक बल से, या सदाचार से ( हिन्वानः ) सन्मार्ग में गति करता हुआ स्वयं (बृहत् ) बड़े (ऋतं ) सत्य ज्ञानस्वरूप अनन्त ब्रह्म को ( प्र अर्प ) प्राप्त होता है।

( ३ ) ( नृभिः ) विद्वान् नेताओं, या प्राणों के द्वारा ( येमाणः ) सुव्यवस्थित ( राजा देवः ) प्रकाशस्वरूप योगी आत्मा ( हर्यतः ) सबके प्रेमका पात्र ( वि-चक्षणः ) और सब का साक्षी रूप होकर ( समुद्रियः ) महान् रससागर में आनन्द प्राप्त करने वाला होकर उसी में मग्न हो जाता है।

३ १ २र ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २र ३ २
[८५९] तिस्रो वाच ईरयति प्र वह्निर्ऋतस्य धीतिं ब्रह्मणो मनीषाम्।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
गावो यन्ति गोपतिं पृच्छमानाः सोमं यन्ति मतयो
३ २
वावशानाः ॥ २ ॥

१ २ १ २ ३ १ २ ३ २र ३ १ २ ३ १ २
[८६०] सोमं गावो धेनवो वावशानाः सोमं विप्रा मतिभिः
३ १ २ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
पृच्छ मानाः। सोमः सुत ऋच्यते पूयमानः सोमं अर्का-
३ २ ३ १ २
स्त्रिष्टुभः सं नवन्ते ॥ २ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[८६१] एवा नः सोम परिषिच्यमान आ पवस्व पूयमानः स्वस्ति
१ ३ १ २ ३ १र २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
इन्दमा विश बृहता मदेन वर्धया वाचं जनया पुरन्धिम्
॥ ३ ॥ १० ॥ ऋ० ६ । ६७ । ३४-३६ ॥

८५९—३. 'बृहता रवेण' इति ऋ० ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [५२५] पृ० २६२ ।

(२) ( धेनवः ) दुग्धपान कराने हारी ( गावः ) गौओं के समान ज्ञानरस का पान कराने वाली, ज्ञानवाणियां, वेदवाणियां व उपनिषदें ( सोमं ) सोमस्वरूप आत्मा या परमात्मा के प्रति ( वावशानाः ) कामना प्रकट करती हैं । उसी को चाहती, अथवा उसी की स्तुति करती, उसी के गुणों का प्रकाश करती हैं । और ( विप्राः ) मेधावी पुरुष (मतिभिः ) अपने मननों द्वारा ( सोमम् ) उसी रसस्वरूप आत्मा की ( पृच्छमानाः ) जिज्ञासा करते हैं । वही ( सोमः ) रसरूप आत्मा ( पूयमानः ) विशुद्ध स्वरूप ( सुतः ) अन्तर्हृदय में प्रकट होकर ( ऋच्यते ) स्तुति किया जाता है । और ( अर्काः ) सूर्य के समान तेजस्वी, वेद के विद्वान् ज्ञानी पुरुष ( सोमे ) उसी परमात्मा के विषय में (त्रिष्टुभः) तीनों प्रकार से मनसा, वाचा, कर्मणा, उसकी स्तुति करने हारे होकर उसकी ( सं नवन्ते ) अच्छी प्रकार स्तुति करते हैं ।

(३) हे ( सोम ) रसस्वरूप ! आप (परि-सिच्यमानः) बार २ निदिध्यासन द्वारा साक्षात् किया गया, ( पूयमानः ) विशुद्धरूप ( स्वस्ति ) कल्याणकारी होकर ( नः आपवस्व एव ) हमारे प्रति प्रकट ही हों । और ( बृहता ) बड़े भारी ( मदेन ) आनन्दरस से ( इन्द्रम् ) आत्मा को ( आ विश ) प्राप्त कर और ( वाचं ) वाक्शक्ति को ( वर्धय ) बढ़ाओ । और ( पुरन्धिम् ) देह रूप पुर को धारण करने हारी चितिशक्ति या बुद्धि प्रभा को ( जनय ) प्रकट करो । इति तृतीयः खण्डः ॥

[८६२] यद्द्याव इन्द्र ते शतं शतं भूमीरुत स्युः ।
न त्वा वज्रिन्त्सहस्रं सूर्या अनु न जातमष्ट रोदसी ॥१॥

[८६३] आ पप्राथ महिना वृष्ण्या वृषन् विश्वा शविष्ठ शवसा ॥
अस्माँ अव मघवन् गोमति व्रजे वज्रिं चित्राभिरूतिभिः
॥ २ ॥ ११ ॥ ऋ० ८ । ७० । ५—६ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [२७८] पृ० १४२ ।

(२) हे (वृषन् !) सुखों की वर्षा करने हारे परमात्मन् ! हे ( शविष्ठ ! ) सर्वशक्तिमन् ! आप (महिना) बड़े भारी (शवसा) बल, शक्ति, सामर्थ्य से ( विश्वा ) समस्त (वृष्ण्या) सुखवर्षक और जलवर्षक सबके पोषक मेघ, पृथिवी आदि पदार्थों को ( आ पप्राथ ) पूर्ण कर रहे हो, सब में व्याप्त हो । हे ( मघवन् ) ऐश्वर्यवन् ! हे ( वज्रिन् ) पापनाशक ज्ञान के स्वामी ! ( गोमति ) इन्द्रियों से सम्पन्न इस (व्रजे) गतिशील नश्वर देह में ( चित्राभिः ) नाना आदरणीय (ऊतिभिः) रक्षाओं या ज्ञानधाराओं से ( अस्मान् ) हमारा ( अव ) पालन कर, हमें पुष्ट कर ।

[८६४] वयं घ त्वा सुतावन्त आपो न वृक्तबर्हिषः ।
पवित्रस्य प्रस्रवणेषु वृत्रहन् परि स्तोतार आसते ॥१॥

[८६५] स्वरन्ति त्वा सुते नरो वसो निरेक उक्थिनः ।
कदा सुतं तृषाण ओक आगम इन्द्र स्वब्दीव वंसगः ॥२॥

[८६६] कण्वेभिर्धृष्णवा धृषद् वाजं दर्षि सहस्रिणम् ।
पिशङ्गरूपं मघवन् विचर्षणे मक्षू गोमन्तमीमहे ॥३॥१३॥

ऋ० ८ । ३३ । १–३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [२६१] पृ० १३३ ।

(२) हे ( वसो ) सब को वास देने हारे परमात्मन् ! ( सुते ) इस उत्पन्न जगत् में ( एके ) बहुत से ( उक्थिनः ) ज्ञानी, स्तोता लोग (त्वा) तुझ को ही (निः स्वरन्ति) पुकारते हैं, तेरी ही स्तुति गाते हैं । (तृषाणः) प्यासा पुरुष जिस प्रकार ( ओकः ) जल के स्थान के प्रति आता है उसी प्रकार हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! आप (स्वब्दी इव) उत्तम जलवर्षी मेघवान् वायु के समान ( वंसगः ) शुभागमन युक्त होकर इस ( सुतं ) अपने

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


उत्पन्न किये पुत्ररूप संसार के प्रति ( कदा ) कब ( आगमः ) आएंगे, कब कृपादृष्टि और आनन्दवृष्टि करेंगे ?

अथवा भक्त अपने आत्मा के प्रति कहता है—हे ( वसो ) आत्मन् ! बहुत से ज्ञानी अपने ज्ञानमय हृदय में तुझे ही स्वर से गाते हैं। जिस प्रकार प्यासा जल के प्रति जाता है उसी प्रकार तू भी उत्कण्ठित होकर, उत्तम मेघवान् वायु के समान मनोहर गति वाला होकर कब हृदय देश में प्रकट होगा और धर्ममेघ रूप में सुख की वर्षा करेगा ?

(३) हे ( मघवन् ! ) सम्पूर्ण धनों और यज्ञों के स्वामिन् ! हे (विचर्षणे ! ) समस्त संसार के द्रष्टः ! हे ( धृष्णो ) सहनशील ! समस्त संसार के भार को वहन करने हारे ! सब कष्टों और दुष्टों को दलन करने हारे ! आप (कण्वेभिः) मेधावी पुरुषों के निमित्त ( सहस्रिणम् ) सहस्रों ऐश्वर्यों से युक्त (धृषद्) बाधक विरोधियों को पराजित करने वाले (वाजं) बल को ( आ दर्षि ) देते हैं। उस ही ( पिशङ्ग-रूपं ) अत्यन्त मनोहर, पीतवर्ण के सुवर्ण आदि और ( गोमन्तम् ) गौ आदि पशुओं से युक्त ( वाजं ) धन की ( मक्षू ) निरन्तर हम ( ईमहे ) याचना करते हैं।

[८६७] तरणिरित् सिषासति वाजं पुरन्ध्या युजा।
आ व इन्द्रं पुरुहूतं नमे गिरा नेमिं तष्टेव सुद्रुवम् ॥१॥
[८६८] न दुष्टुतिर्द्रविणोदेषु शस्यते न स्रेधन्तं रयिर्नशत्।
सुशक्तिरिन्मघवं तुभ्यं मावते देष्णं यत्पार्ये दिवि ॥२॥
॥ १३ ॥ ऋ० ७ । ३२ । २०-२१ ॥

(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [२३८] पृ० १२१।

(२) ( द्रविणोदेषु ) द्रविण-धन और ज्ञान के दान करने हारे उदार पुरुषों के विषय में ( दुःस्तुतिः ) बुरी निन्दा ( न शस्यते ) नहीं कही

८६७—२. 'न दुष्टुती मर्त्यो विदन्ते वसु' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



जाती और ( स्रेधन्तं ) दूसरों की हिंसा करने हारे पापी पुरुष को (रयिः) धन, प्रजा और पुष्टि (न नशत्) नहीं प्राप्त होता। (यत्) जो (पार्ये) पालन करने हारे (दिवि) आकाश या सूर्य में ( मावते ) मेरे जैसे पुरुष के लिये ( देष्णं ) दान करने योग्य तेज, जलवृष्टि आदि पदार्थ हैं। हे मघवन्! ( तुभ्यं इत् ) तेरी ही वह ( सु-शक्तिः ) उत्तम शक्ति है।

इति चतुर्थः खण्डः।

---

[८६९] तिस्रो वाच उदीरत गावो मिमन्ति धेनवः।
हरिरेति कनिक्रदत् ॥ १ ॥

[८७०] अभि ब्रह्मीरनूषत यह्वीर्ऋतस्य मातरः।
मर्जयन्तीर्दिवः शिशुम् ॥ २ ॥

[८७१] रायः समुद्रांश्चतुरोऽस्मभ्यं सोम विश्वतः।
आ पवस्व सहस्रिणः ॥३॥१४॥ ऋ० ६। ३३। ४-६ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [४७१] पृ० २३९।

( २ ) ( ब्रह्मीः ) ब्रह्म, वेद की वाणियें ( ऋतस्य मातरः ) सत्य का ज्ञान कराने हारी ( यह्वीः ) उस महान् परमेश्वर की प्रतिपादक होने से महान् गुण वाली हैं। वे ( दिवः ) आकाश में सूर्य के समान, परम तेज और दिव्यगुणों में ज्ञान के स्वरूप में ( शिशुं ) शयन करने वाले, व्यापक परमात्मा को ( मर्जयन्तीः ) परिमार्जन करती हुई, उसके गुणों को उत्तरोत्तर अभ्यास द्वारा अधिकाधिक स्वच्छ रूप में प्रकट करती हुई उसको ही ( अभि-अनूषत ) साक्षात् रूप से स्तुति करती हैं।

---

८६९—२ 'मर्मृज्यन्ते' इति ऋ०।

८७१—२ 'ईशान ओजसा' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( ३ ) हे ( सोम ) सबके उत्पादक ! परमेश्वर ! ( अस्मभ्यं ) हमारे लिये ( सहस्रिणः ) सहस्रों पदार्थों से सम्पन्न ( रायः ) धनों से पूर्ण ( चतुरः ) चारों (समुद्रान् ) समुद्रों या उन्नति के साधन रूप या नाना ऐश्वर्यों और सुखों के उत्पादक धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष चारों को ( विश्वतः ) सब ओर से ( आ पवस्व ) प्राप्त करा ।

[८७२] सुतासो मधुमत्तमाः सोमा इन्द्राय मन्दिनः ।
पवित्रवन्तो अक्षरन् देवान् गच्छन्तु वो मदाः ॥ १ ॥

[८७३] इन्दुरिन्द्राय पवत इति देवासो अब्रुवन् ।
वाचस्पतिर्मखस्यते विश्वस्येशान ओजसः ॥ २ ॥

[८७४] सहस्रधारः पवते समुद्रो वाचमीङ्खयः ।
सोमस्पती रयीणां सखेन्द्रस्य दिवेदिवे ॥ ३ ॥ १५ ॥

ऋ० ९ । १०१ । ४–६ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५४७] पृ० २७८ ।

( २ ) ( इन्दुः ) सोम्य गुणवाला ऐश्वर्य गुण-सम्पन्न आनन्दस्वरूप, सोममय ईश्वर ( इन्द्राय ) इस आत्मा के हित के लिये ( पवते ) प्रकट होता है । ( इति ) इस प्रकार ( देवासः ) विद्वान् लोग ( अब्रुवन् ) कहते हैं । और वही सोम ( ओजसः ) विशेष बल और प्रभाव के कारण ( विश्वस्य ) समस्त संसार का ( ईशानः ) प्रभु और ( वाचः-पतिः ) वेदवाणियों का स्वामी होकर ( मखस्यते ) यज्ञों द्वारा पूजा करने योग्य है ।

( ३ ) ( सहस्र-धारः ) सहस्रों धारण शक्तियों से सम्पन्न, सहस्रों ब्रह्माण्डों को धारण करने हारा, सहस्रों वेदवाणियों का उपदेष्टा, (समुद्रः) समस्त रसों का भण्डार, या समुद्र के समान महान्, समस्त विश्व को

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

अपने में से उत्पन्न करने हारा, ( वाचम् ईङ्खयः ) समस्त विश्व की वेदमय वाणियों को प्रकट करने हारा, ( रयीणां ) समस्त जड़ और चेतन पदार्थों और ऐश्वर्यों का ( पतिः ) स्वामी और ( इन्द्रस्य ) इस आत्मा का ( सखा ) परम मित्र ( सोमः ) सबका प्रेरक और उत्पादक परमात्मा ( दिवे-दिवे ) प्रतिदिन ( पवते ) प्रकट हो।

[८७५] पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते प्रभुर्गात्राणि पर्येषि विश्वतः। अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते शृतास इद्वहन्तः सं तदाशत ॥१॥

[८७६] तपोष्पवित्रं विततं दिवस्पदेऽर्चन्तो अस्य तन्तवो व्यस्थिरन्। अवन्त्यस्य पवितारमाशवो दिवः पृष्ठमधि रोहन्ति तेजसा ॥ २ ॥

[८७७] अरूरुचदुषसः पृश्निरग्रिय उक्षा मिमेति भुवनेषु वाजयुः। मायाविनो ममिरे अस्य मायया नृचक्षसः पितरो गर्भमा दधुः ॥ ३ ॥ १६ ॥ ऋ० ६ । ८३ । १-३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५६५] पृ० ~~२९५~~ (२८६)।

( २ ) ( तपोः ) समस्त संसार को तपाने हारे, सूर्य के समान तेजस्वी परमेश्वर का ( पवित्रं ) पवित्र करने हारा, परम पावन स्वरूप ( दिवः पदे ) आकाशस्थ समस्त दिव्य तेजोमय पदार्थों में ( विततं ) व्याप्त है। ( अस्य ) इस परमेश्वर के ( अर्चन्तः ) गुणों को प्रकट करते हुए ( तन्तवः ) नाना तन्तु, यज्ञमय सूत्र ( वि अस्थिरन् ) नाना प्रकारों से विद्यमान हैं। ( अस्य ) इसके ( आशवः ) व्यापक और अति वेगवान् सामर्थ्य या शक्तियां ( पवितारं ) सबके शोधक व स्वयं गतिशील सूर्य और वायु को ( अवन्ति ) नष्ट होने से बचाते हैं। और इसी कारण आकाशस्थ नाना सूर्य रूप नक्षत्रगण, ( तेजसा ) तेज के रूप में (दिवः)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

आकाश के ( पृष्ठं ) सबसे उन्नत भाग में ( तेजसा ) तेज सहित भी ( अधि रोहन्ति ) पहुंचे हुए हैं।

( ३ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५९६] पृ० ३०४।

इति पञ्चमः खण्डः।

---

[८७८] प्र मंहिष्ठाय गायत ऋताव्ने बृहते शुक्रशोचिषे।
उपस्तुतासो अग्नये ॥ १ ॥

[८७९] आ वंसते मघवा वीरवद् यशः समिद्धो द्युम्न्याहुतः।
कुविन्नो अस्य सुमतिर्भवीयस्यच्छा वाजेभिरागमत्
॥ २ ॥ १७ ॥ ऋ० ८। १०३। ८, ९ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [१०७] पृ० ५७ ।

( २ ) ( मघवा ) ऐश्वर्यवान् ( समिद्धः ) प्रकाशमान, ( द्युम्नी ) यशस्वी, कान्तियुक्त, ( आ-हुतः ) विद्वानों से पुकारा गया परमात्मा ( वीरवद् ) सामर्थ्य से पूर्ण पुत्र, भृत्य, मित्र आदि से युक्त ( यशः ) अन्न और तेज ( आ वंसते ) प्रदान करता है। ( अस्य भवीयसी ) सबसे अधिक शक्तिशाली ( सुमतिः ) उत्तम मनन या संकल्प शक्ति ( नः ) हमें ( वाजेभिः ) नाना बलों, ऐश्वर्यों और ज्ञानों सहित ( कुवित् ) बहुधा ( आगमत् ) आवे, प्राप्त हो।

[८८०] तं ते मदं गृणीमसि वृषणं पृत्सु सासहिम्।
उ लोककृत्नुमद्रिवो हरिश्रियम् ॥ १ ॥

[८८१] येन ज्योतींष्यायवे मनवे च विवेदिथ।
मन्दानो अस्य बर्हिषो वि राजसि ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३ १ ३ ३ १ २र ३ १ २
[८८२] तदद्या चित्त उक्थिनोऽनु ष्टुवन्ति पूर्वथा ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
वृषपत्नीरपो जया दिवेदिवे ॥ ३ ॥ १८ ॥

ऋ० ८ । १५ । ४-६ ॥

आ०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [३८३] पृ० १९९ ।

( २ ) ( येन ) जिस सामर्थ्य से हे इन्द्र, परमेश्वर ! आप (आयवे) जीवन के साधक, प्राणायाम के अभ्यासी और ( मनवे ) मननशील पुरुष के प्रति अपनी ( ज्योतींपि ) ज्ञानदीप्तियों को ( विवेदिथ ) प्राप्त कराते हो प्रकाशित करते हो, उस ही सामर्थ्य से ( मन्दानः ) आनन्दपूर्ण होकर ( अस्य ) इस ( बर्हिषः ) महान् ब्रह्माण्डरूप यज्ञ के आश्रय बन कर ( वि राजसि ) विराजते हो ।

( ३) हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! ( उक्थिनः ) ज्ञानी लोग ( अद्य चित्) आज तक भी ( पूर्वथा ) पहले के समान ही ( ते ) तेरी (अनु ष्टुवन्ति) निरन्तर स्तुति करते हैं । तू ( वृष-पत्नीः ) भीतरी आनन्दरस वर्षण करने हारे इन्द्र के सामर्थ्यों का पालन करने हारी (अपः) शक्तियों और बुद्धियों को ( दिवे-दिवे ) प्रतिदिन, नित्य ( जय ) विजय कर, उन पर वश कर ।

३ १ २र ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[८८३] श्रुधी हवं तिरश्च्या इन्द्र यस्त्वा सपर्यति ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
सुवीर्यस्य गोमतो रायस्पूर्धि महाँ असि ॥ १ ॥
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
[८८४] यस्त इन्द्र नवीयसीं गिरं मन्द्रामजीजनत् ।
३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३१ २ ३ १ २
चिकित्विन्मनसं धियं प्रत्नामृतस्य पिप्युषीम ॥ २ ॥
१ २ २ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ क
[८८५] तमु ष्टवाम यं गिर इन्द्रमुक्थ्यानि वावृधुः ।
३ १ २ ३ २ ३ १ २
पुरूण्यस्य पौंस्या सिषासन्तो वनामहे ॥ ३ ॥ १९ ॥

ऋ० ८ । ९५ । ४-६ ॥

आ०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ३४६ ] पृ० १८१ ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


( २ ) हे इन्द्र ! ( यः ) जो ( ते ) तेरे लिये ( नवीयसीम् ) अति सुन्दर, अति स्तुति करने हारी ( मन्द्रां ) गम्भीर ( गिरं ) वाणी को ( अजीजनत् ) प्रकट करता है उस ज्ञानी, मननशील पुरुष को तू ( ऋतस्य ) सत्यज्ञान को ( पिप्युषीम् ) पुष्ट करनेहारी ( प्रत्नां ) अति प्राचीन ( चिकित्वन्मनसं ) ज्ञानशील मन से संयुक्त ( धियं ) बुद्धि या धारणा शक्ति को [ पूर्धि ] प्रदान करता है ।

( ३ ) ( तं ) उस ( इन्द्रं ) ऐश्वर्यशील परमात्मा को ( उ ) ही हम नित्य ( स्तवाम ) स्तुति करें ( यं ) जिसकी ( गिरः ) वेदवाणियां और (उक्थानि) उपदेश युक्त वचन, उपनिषद् आदि गुरु जनों के वचन (वावृधुः) सदा महिमा बढ़ाते हैं । हम अल्पशक्ति जीव ( अस्य ) उस परमात्मा के ( पुरूणि ) नाना प्रकार के ( पौंस्या ) बल से किये जाने वाले विश्वसर्जन, धारण और प्रलय आदि पौरुष कर्मों को, या बलयुक्त नाना ऐश्वर्यों को ( सिषासन्तः ) नाना प्रकार से उपयोग और सेवन करते हुए ( वनामहे ) उसकी स्तुति या भजन करते हैं ।

इति ४४: खण्डः ।

## इति चतुर्थोऽध्यायः समाप्तः ।

## इति द्वितीयः प्रपाठकः समाप्तः ।

## अथ पञ्चमोऽध्यायः ।

## अथ तृतीयः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः ) ।

ऋषिः—१ आकृष्टा माषाः । २ अमहीयुराङ्गिरसः । ३ मेध्यातिथिः काण्वः । ४, १२ बृहस्पतिराङ्गिरसः । ५ भृगुर्वारुणिर्जमदग्निः । ६ सुतंभर आत्रेयः । ७ गृत्समदः शौनकः । ८, २१ गोतमो राहूगणः । ९, १३ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । १० दृढच्युत आगस्त्यः । ११ सप्तर्षयः । १४ रेभः काश्यपः । १५ पुरुहन्मा आङ्गिरसः । १६ असितः काश्यपो देवलो वा । १७ ( १ )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



शक्तिर्वासिष्ठः ( २ ) उरुराङ्गिरसः । १८ अग्निश्चाक्षुषः । १९ प्रतर्दनो दैवोदासिः । २० प्रयोगो भार्गव, अग्निर्वा पावको बार्हस्पत्यः, अथवाग्नी गृहपतियविष्ठौ सहसः सुतौ तयोर्वान्यतरः ॥ देवता—१—५, १०—१२, १६—१८ पवमानः सोमः । ६, २० अग्निः । ७ मित्रावरुणौ । ८, १३—१५, २१ इन्द्रः । ९ इन्द्राग्नी ॥ छन्दः—१, ६ जगती । २—५, ७—१०, १२, १६, २० गायत्री । ११, १५ प्रागाथम् ( बृहती सतोबृहती च ) । १३ विराट् । १४ ( १ ) अतिजगती ( २, ३ ) उपरिष्टात् बृहती । १७ प्रागाथं विषमा ककुप्, सतोबृहती । १८ उष्णिक् । १९ त्रिष्टुप् । २१ अनुष्टुप् ॥

[८८६] प्र त आश्विनीः पवमान धेनवो दिव्या असृग्रन् पयसा धरीमणि । प्रान्तरिक्षात् स्थाविरीस्ते असृक्षत ये त्वा मृजन्त्यृषिषाण वेधसः ॥ १ ॥

[८८७] उभयतः पवमानस्य रश्मयो ध्रुवस्य सतः परि यन्ति केतवः । यदी पवित्रे अधि मृज्यते हरिः सत्ता नि योनौ कलशेषु सीदति ॥ २ ॥

[८८८] विश्वा धामानि विश्वचक्ष ऋभ्वसः प्रभोष्टे सतः परि यन्ति केतवः । व्यानशी पवसे सोम धर्मणा पतिर्विश्वस्य भुवनस्य राजसि ॥ ३ ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ८६ । ४, ६, ५ ॥

भा०—(१) हे ( पवमान ) परमपावन व्यापक परमात्मन् ! (ते) तेरी ( आश्विनीः ) सर्वत्र व्यापक, ( दिव्याः ) दिव्यगुणयुक्त, ( स्थाविरीः ) निरन्तर

( १ ) 'पवमान धाजुवा', 'प्रान्तऋषयः स्थावरीरसृक्षत' इति ऋ० ।

३. 'व्यानशिः' 'धर्मभिः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

स्थिर रहने वाली, ( धेनवः ) सबको आनन्दरस का पान कराकर तृप्त करने वाली शक्तियां ( पयसा ) ज्ञान, बल और आनन्दरस एवं जल के द्वारा ( धरीमणि ) धारण करने हारे आत्मा या अन्तरिक्ष में ( प्र-असृग्रन् ) उत्तमरूप से प्रकट होती हैं। हे ( ऋषिपाण ) ऋषियों, मन्त्रद्रष्टा ज्ञानी पुरुषों द्वारा भजन करने योग्य आत्मन्! परमात्मन्! ( ये ) जो ( वेधसः ) विद्वान् पुरुष ( त्वा मृजन्ति ) तेरे शुद्ध रूप को साक्षात् करते हैं ( ते ) वे ( स्थाविरीः ) स्थिर कूटस्थ धारारूप धारणाओं को ( अन्तरिक्षात् ) अपने अन्तःकरण रूप भीतरी साक्षात् करने वाले साधन, मन या अन्तःकरण से (प्र असृक्षत) तेरा ज्ञान सम्पादन करते, तेरी साधना करते हैं, निदिध्यासन करते हैं। आत्मपक्ष में—ऋषि = इन्द्रियगण।

(२) (पवमानस्य) समस्त संसार में व्यापक, सबको गति देने हारे, परमेश्वर के ( केतवः ) ज्ञान कराने वाले ( रश्मयः ) किरण ( ध्रुवस्य सतः ) सत्स्वरूप उस कूटस्थ ब्रह्म के ( उभयतः ) जड़ और जंगम दोनों प्रकार के संसार के प्रति ( परि यन्त ) व्याप्त होरहे हैं। ( यद् ई ) जब भी (हरिः) समस्त संसार को गति देने और समस्त दुःखों को हरने हारा ईश्वर (पवित्रे) पवित्र अन्तःकरण में ( अधि-मृज्यते ) विवेक द्वारा साक्षात् किया जाता है तब ( सत्ता ) हृदयों में सत्यस्वरूप होकर विराजमान वह ( कलशेषु ) सब शरीरों में भी विद्यमान ( योनौ ) उनके मूल आश्रय, अन्तरात्मा में घुसकर ( सीदति ) विराजता है।

(३) हे ( विश्व-चक्षः ) समस्त संसार को देखने वाले परमात्मन्! ( सोम ) सबके उत्पादक! ( सतः ) सत्यस्वरूप, महान् ( प्रभोः ) सर्व शक्तिमान्, ( ते ) आपके ( केतवः ) सूर्य के किरणों के समान महिमा को जतलाने वाले चिह्न और ज्ञापक शक्तियां ( विश्वा ) समस्त ( धामानि ) लोकों में (परि यन्ति) फैली हुई हैं। और आप ( वि-आनशी ) सर्वव्यापक ( विश्वस्य भुवनस्य पतिः ) समस्त संसार के स्वामी ( धर्मणा ) अपने धारण करने हारे बल से सर्वत्र व्यापक हैं और सबसे ऊपर विराजमान हैं।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३ २ ३ १र २र ३ २
[८८९] पवमानो अजीजनद् दिवश्चित्रं न तन्यतुम् ।
१ २ ३ २ ३ २
ज्योतिर्वैश्वानरं बृहत् ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ ३ ३ १
[८९०] पवमान रसस्तव मदो राजन्नदुच्छुनः ।
२उ ३ १ २
वि वारमव्यमर्षति ॥ २ ॥

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[८९१] पवमानस्य ते रसो दक्षो वि राजति द्युमान् ।
२ ३ २ ३ २र ३ २
ज्योतिर्विश्वं स्वर्दृशे ॥३॥२॥ ऋ० ९ । ६१ । १६–१८ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४८४] पृ० २४४ ।

(२) हे (पवमान) सर्वव्यापक ! परमपावन परमेश्वर ! (तव) तेरा (रसः) रस, आनन्दमय (मदः) हर्षकारक (अदुच्छुनः) दुष्ट कुत्ते के समान भोग तृष्णावाली इन्द्रियों के स्पर्श से दूर, अथवा पागल कुत्ते के समान दुःखदायी काम, क्रोध आदि भीतरी शत्रुओं से रहित होकर (अव्यं) आत्मा के (वारं) वरण करने योग्य स्वरूप को (वि अर्षति) व्याप लेता है ।

(३) (पवमानस्य) अन्तःकरण को पवित्र करने हारे या प्रकाशित करने हारे (ते) तेरा (रसः) आनन्दरस (दक्षः) ज्ञान और बल रूप (द्यु-मान्) कान्तिमय होकर (विराजते) विशेष रूप से चमकता है । और वह (ज्योतिः) ज्योतिःस्वरूप (विश्वम्) समस्त (स्वः) सुखों को (दृशे) प्रकाशित कर दर्शाने हारा है ।

२उ ३ १ २३ ३ २ ३ २ ३ १ २
[८९२] प्र यद् गावो न भूर्णयस्त्वेषा अयासो अक्रमुः ।
१ २ ३ २क ३ १ २
अन्तः कृष्णामप त्वचम् ॥ १ ॥

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३क २र
[८९३] सुवितस्य वनामहेऽति सेतुं दुराय्यम् ।
३ २ ३ १ २ ३२
साह्याम दस्युमव्रतम् ॥ २ ॥

२. 'पवमानस्य ते रसो' ३. 'पवमानरसस्तव' इति पादयोर्व्यत्ययः, ऋ०

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ २ ३ १ २ ३ १२ २२ ३ १ २
[८९४] शृण्वे वृष्टेरिव स्वनः पवमानस्य शुष्मिणः ।
१ २ ३ १ २ ३ २
चरन्ति विद्युतो दिवि ॥ ३ ॥

१ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[८९५] आ पवस्व महीमिषं गोमदिन्दो हिरण्यवत् ।
१ २ ३ १ २
अश्ववत् सोम वीरवत् ॥ ४ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २र
[८९६] पवस्व विश्वचर्षण आ मही रोदसी पृण ।
३ २उ ३ २ ३ १ २
उषाः सूर्यो न रश्मिभिः ॥ ५ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[८९७] परि णः शर्मयन्त्या धारया सोम विश्वतः ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
सरा रसेव विष्टपम् ॥६॥३॥ ऋ० ९ । ४१ । १—६ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४९१] पृ० २४८ ।

(२) ( सुवितस्य ) सब संसार को उत्तम रूप से शासन करने हारे, सबके प्रेरक परमात्मा की ( मनामहे ) हम शरण में जाते और ध्यान करते हैं जिससे ( सेतुम् अति ) मर्यादा और सामाजिक बन्धन व्यवस्था को तोड़ने हारे, ( दुराध्यम् ) कष्टसाध्य, बेकाबू, दुर्दान्त ( अव्रतम् ) कर्तव्य कर्मों से गिरे हुए, निकम्मे ( दस्युम् ) प्रजा के विनाशक, डाकू आदि अपराधी या आत्मा के नाशक काम, क्रोध आदि को ( सासह्याम ) हम विजय करें ।

(३) जैसे ( दिवि ) आकाश में ( विद्युतः ) विजुलियां ( चरन्ति ) गति करती हैं उसी प्रकार जब आत्मा की या ब्रह्मानन्दरस की ( विद्युतः ) विशेष कान्तियां, दीप्तियां, ( दिवि ) समस्त संसार में या मूर्धारूप ब्रह्माण्ड में ( चरन्ति ) वेग से गति करती हैं तब ( शुष्मिणः ) अति बलवान् ( पवमानस्य ) अन्तःकरण को पवित्र करने हारे और आनन्द का

८९५—'मनामहे', 'दुराध्यं', 'साह्वांसो' 'अश्ववद् वाजवत्सुतः' इति ऋ० ।
८९६—'स पवस्व विचर्षण' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

वर्षण करने हारे व्यापक ब्रह्म का ( स्वनः ) घोष ( वृष्टेः ) मेघ के समान ( शृण्वे ) सुनता हूं। धर्ममेघ समाधि के अवसर में अनाहत आत्मरूप पर्जन्य-ध्वनि का यह वर्णन है।

(४) हे ( सोम ! ) परमात्मन् ! ( इन्दो ) ऐश्वर्य के स्वामिन् ! आप हमें ( गोमत् ) गौओं, वाणियों और इन्द्रियों से सम्पन्न ( अश्ववत् ) घोड़ों और प्राणों और वेगवान् साधनों से युक्त ( वीरवत् ) पुत्रादि वीर पुरुषों से युक्त और (हिरण्यवत्) सुवर्णादि से युक्त, उत्तम, तेजस्वी, हितकारी, मनोहर ( इषं ) अन्न, प्रबल इच्छा शक्ति और शासन आदि ऐश्वर्य और ( महीस् ) बड़ी प्रसिद्धि को ( आ पवस्व ) प्राप्त कराओ।

(५) हे ( विश्व-चर्षणे ) समस्त संसार को देखने हारे परमात्मन् ! ( रश्मिभिः ) किरणों से ( सूर्यः न ) जिस प्रकार सूर्य ( उषाः ) उषाओं को और ( मही रोदसी ) बड़े भारी आकाश और पृथिवी दोनों को तेज से पूर्ण करता है उसी प्रकार आप भी उनको (आ पृण) पूर्ण करते और पालन करते हो। आप हमारे प्रति ( पवस्व ) अपनी कृपा दर्शाइये।

(६) हे (सोम) सर्वोत्पादक प्रभो ! (स्रुत्या इव) जिस प्रकार जल से पूर्ण नदी ( विष्टपम् ) मैदान में बहती है, उसी प्रकार आप भी ( शर्म-यन्त्या ) सुख देने हारी ( धारया ) अपनी धारणा, समर्थ शक्ति या आनन्दरस की धारा से ( विश्वतः ) सब ओर से ( नः ) हमारे प्रति ( परि सर ) प्राप्त होइये।

इति प्रथमः खण्डः।

---

३ १ २    ३ १ २ ३ २ ३ १ २<br>
[८९८] आशुरर्ष बृहन्मते परि प्रियेण धाम्ना ।<br>
१ २ ३ २उ ३ १ २<br>
यत्र देवा इति ब्रुवन् ॥ १ ॥

३ १र २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २<br>
[८९९] परिष्कृण्वन्ननिष्कृतं जनाय यातयन्निषः ।<br>
३ २ ३ १ २र<br>
वृष्टिं दिवः परि स्रव ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ २उ ३ १र २र ३ १ २ ३ २ ३ २
[६००] अयं स यो दिवस्परि रघुयामा पवित्र आ।
१ २ ३ १र २र
सिन्धोरूर्मा व्यक्षरत् ॥ ३ ॥

३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[६०१] सुत एति पवित्र आ त्विषिं दधान ओजसा।
३ १ २ ३ १ २
विचक्षाणो विरोचयन् ॥ ४ ॥

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[६०२] आविवासन् परावतो अथो अर्वावतः सुतः।
१ २ ३ १ २
इन्द्राय सिच्यते मधु ॥ ५ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[६०३] समीचीना अनूषत हरिं हिन्वन्त्यद्रिभिः।
२ ३ १ २ ३ १ २
इन्दुमिन्द्राय पीतये ॥६॥४॥ ऋ० ६। ३६। १-६ ॥

भा०—(१) हे (बृहन्मते) महान् ज्ञानसम्पन्न महती बुद्धि से युक्त परमात्मन्! आप (आशुः) सर्वत्र व्यापक होकर (प्रियेण) अतिमनोहर, श्रेष्ठ (धाम्ना) धारणशील तेज से (परि अर्ष) व्याप्त हो रहे हैं। (यत्र देवाः) जहां विद्वान्गण या दिव्यगुण से युक्त पृथ्वी, जल, वायु आदि पदार्थ हैं वहां आप भी व्यापक हैं, वे आप से भिन्न वा पृथक् सत्ता परिस्थिति, वा बल नहीं रखते। (इति) इस प्रकार आप (ब्रुवन्) उपदेश करते हैं।

(२) हे (सोम) परमात्मन्! (अनिष्कृतम्) संस्कार या परिष्कार से रहित स्थान, गर्भाशय या भूमि को (जनाय) जन्तुओं के उत्पत्ति के लिये (परिष्कृण्वन्) संस्कृत, स्वच्छ, परिष्कृत करते हुए (इषः) मनोकामनाओं, पुष्टिकारक पदार्थों वा ओषधियों और अन्नों को (यातयन्) वहां स्वयं उत्पन्न करते हुए आप (दिवः) सूर्यलोक, आकाश या पुरुष दोनों पक्षों से (वृष्टिं) जलवर्षण, बीजवपन आदि क्रिया के कार्य को (परि स्रव) करवाते हैं। समष्टि और व्यष्टि रूप से सृष्टि की उत्पत्ति समान रूप से वर्णित है।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(३) (यः) जो सोम (दिवः परि) सूर्य में (रघु-यामा) हलका सूक्ष्म रूप होकर विचरता है (सः) वह (पवित्रे) मलादि दोष रहित, (सिन्धोः) स्रवण करने हारे जल के (ऊर्मा) संघात रूप में (पवित्रे) पवित्र, शोधन किये स्वच्छ रूप में (वि क्षरत्) नाना प्रकार से क्षरित होता है।

(४) (सुतः) सबका प्रेरक वह सोम, सर्वोत्पादक (ओजसा) अपने सामर्थ्य से (पवित्रे) स्वच्छ मलरहित स्थान में (त्विषिम्) कान्ति को (दधानः) धारण करता हुआ (विरोचयन्) विविध पदार्थों, तत्वों, शक्तियों, गुणों को प्रकाशित करता हुआ और (विचक्षाणः) समस्त पदार्थों को देखता और दिखाता हुआ अति (आ एति) सर्वत्र व्यापक है।

(५) (सुतः) वह सबका प्रेरक, शुक्रवत् सर्वोत्पादक (परावतः) दूर के (अथो) और (अर्वावतः) समीप के लोकों को (आविवासन्) प्रकाशित करता है। (इन्द्राय) ऐश्वर्य युक्त सृष्टि या आत्मा जन्म के निमित्त (मधु) आनन्दकारी, मधु वर्ण शुक्र के तुल्य ही मधुर ज्ञानरूप से (सिच्यते) सेचन किया जाता है।

(६) (समीचीनाः) उत्तम उद्देश्य से एकत्र हुए विद्वान् लोग (हरिं) सर्वव्यापक परमात्मा को (अद्रिभिः) दृढ़ साधनों द्वारा (हिन्वन्ति) साक्षात् करते हैं, और (इन्द्राय) अपने आत्मा के (पीतये) ज्ञान और आनन्दरस के पान कराने के लिये (इन्दुम्) हृदय में कान्ति रूप से द्रवित होने वाले आनन्दरस की (अनूषत) स्तुति करते हैं।

[१०४] हिन्वन्ति सूरमुस्रयः स्वसारो जामयस्पतिम्।
महामिन्दुं महीयुवः ॥ १॥

[१०५] पवमान रुचारुचा देव देवेभ्यः सुतः।
विश्वा वसून्या विश ॥ २॥

१०४—(२) 'देव देवेभ्यस्परि' इति ऋ०।


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



१ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[९०६] आ पवमान सुष्टुतिं वृष्टिं देवेभ्यो दुवः ।
३ १ २ ३ १ २
इषे पवस्व संयतम् ॥ ३ ॥ ५ ॥ ऋ० ६ । ६५ । १–३ ॥

( १ ) ( उस्रयः ) गतिशील, ( स्व-सारः ) स्वयं सरण या गमन करने वाली ( जामयः ) भार्याओं या भगिनियों के समान ये इन्द्रियां या प्रजागण (महीयुवः) महत्व की आकांक्षा करती हुई (महीम्) पूजनीय (इन्दुं) आह्लादक उस आनन्दमय ( सूरं ) प्रेरक और उत्पादक ( पतिं ) पति के समान पालक को ( हिन्वन्ति ) स्तुति करती और प्राप्त होती हैं ।

( २ ) हे ( पवमान ) सर्वव्यापक, परमपावन परमात्मन् ! (देवेभ्यः) विद्वानों के निमित्त ( सुनः ) प्रकट होकर आप ( विश्वा ) समस्त ( वसूनि ) आवास-योग्य लोकों में रुचा-रुचा अति रोचक कान्ति से ( आ विश ) व्यापक हैं ।

( ३ ) हे ( पवमान ) परमपावन, सर्वव्यापक ! ( देवेभ्यः ) दिव्य-गुण-सम्पन्न विद्वानों की (दुवः) प्रार्थना, उपासना और कामनाओं को पूर्ण करने के लिये ( सु-स्तुतिं ) उत्तम प्रशंसा योग्य स्तुतिरूप वेदवाणी और ( इषे ) अन्नादि पदार्थों के लिये ( वृष्टिं ) आनन्दरस की वृष्टि को ( संयतम् ) नियमपूर्वक ( आ पवस्व ) प्रदान कीजिये । अर्थात हे परमेश्वर ! विद्वान् पुरुषों के सुख के लिये अन्नों के लिये नियमपूर्वक वृष्टि और भजन और उपासना के लिये उत्तम स्तुति रूप वेदवाणी प्रदान करें ।

इति द्वितीयः खण्डः ।

---

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३
[९०७] जनस्य गोपा अजनिष्ट जागृविरग्निः सुदक्षः सुविताय
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
नव्यसे । घृतप्रतीको बृहता दिविस्पृशा द्युमद् वि भाति
३ २ ३ १ २
भरतेभ्यः शुचिः ॥ १ ॥
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २र
[९०८] त्वामग्ने अङ्गिरसो गुहा हितमन्वविन्दञ्छिश्रियाणं वने-

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



वने । स जायसे मथ्यमानः सहो महत्त्वामाहुः सहसस्पुत्रमङ्गिरः ॥ २ ॥

[९०६] यज्ञस्य केतुं प्रथमं पुरोहितमग्निं नरस्त्रिषधस्थे समिन्धते । इन्द्रेण देवैः सरथं स बर्हिषि सीदन् नि होता यजथाय सुक्रतुः ॥ ३ ॥ ६ ॥ ऋ० ५ । ११ । १, ६, २ ॥

भा०—( १ ) ( जनस्य गोपाः ) समस्त जनों और जन्तुओं का रक्षक, ( जागृविः ) सदा जगरणशील, कभी आलस्य न करने वाला (सु-दक्षः) उत्तम बल से सम्पन्न, (घृत-प्रतीकः) घृत, दीप्ति विशेष, ओजस्विता से सर्वत्र पहिचानने योग्य, ( शुचिः ) शुद्ध, स्वच्छ अन्तःकरण वाला, निष्कपट (अग्निः) नेता के समान सबके आगे चलने वाला, आचार्यस्वरूप, अग्नि के समान तेजस्वी नायक, परम पुरुष, सबके (नव्यसे) नये २ अपूर्व ( सुविताय ) कल्याण के लिये ( अजनिष्ट ) प्रकट होता है। और वही ( बृहता ) बड़े भारी ( दिवि-स्पृशा ) आकाश को स्पर्श करने वाले सूर्य-समान तेज से ( भरतेभ्यः ) भरण पोषण करने हारे विद्वान् पुरुषों के लिये ( द्युमत् ) ज्ञानमय प्रकाशस्वरूप होकर ( वि भाति ) विशेष रूप से शोभा देता है। अग्नि और सूर्य के दृष्टान्त से विद्वान् और ईश्वर का वर्णन किया गया है।

( २ ) हे (अग्ने) ज्ञानस्वरूप प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! ( वने-वने ) जिस प्रकार जंगल २ में, या काष्ठ २ में आग गुप्तरूप से रहती है उसी प्रकार जीव जीव में ( शिश्रियाणं ) व्यापक ( गुहा-हितं ) हृदय में छुपे हुए ( त्वां ) तुझको ( अंगिरसः ) ज्ञानी लोग प्रत्येक पदार्थ में (अनु अविन्दन् ) खोज करते और प्राप्त करते हैं। (सः) वह आप ( सहः ) सर्वशक्तिमान् ( मथ्यमानः ) हृदयदेश में पुनः प्रत्याहरण या मनन

९०९—'समीधिरे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



करने योग्य, ( महत् ) महान् हैं। हे ( अंगिरः ) ज्ञानस्वरूप ! ( त्वां ) आपको ( सहसस्पुत्रं ) योगशक्ति, या योगबल से पुरुष की पापों से रक्षा करने हारा ( आहुः ) कहते हैं। आत्मा, विद्वान्, परमात्मा और अग्नि चारों पक्षों में स्पष्ट है।

( ३ ) ( नरः ) विद्वान् लोग ( यज्ञस्य ) देवपूजा एवं संगति आदि धर्मकार्य के ( केतुं ) बतलाने वाले, ( प्रथमं पुरोहितं ) सब से प्रथम, साक्षीरूप से स्थिर परमेश्वर को (त्रि-सधस्थे) तीन प्राणों के एकत्र होने के प्रदेश, त्रिपुटी में (सम्-इन्धते) प्रज्वलित करते हैं। (सः) वह (बर्हिषि) इस जीवन यज्ञसे सम्पन्न, बराबर वृद्धि को प्राप्त, ज्ञान और जीवन रूप यज्ञ में (इन्द्रेण) इस आत्मा और (देवैः) इन्द्रियों के साथ (होता) सबको अपनी ओर बुला लेने हारा, सब सुखों का दाता (सु-क्रतुः) उत्तम प्रज्ञान और कर्म करने हारा, सबका रचयिता परमात्मा (यजथाय) यज्ञ सम्पादन या आनन्द प्रदान करने के लिये (स-रथं) समान रूप से रमण करने योग्य हृदय-देश में (नि सीदन्) विराजमान होता है। आधिदैविक पक्ष में—इन्द्र = महान् विद्युत् और देव = अन्य पंचभूत और बर्हिः = अन्तरिक्ष, यजथ = ब्रह्माण्ड-रूप यज्ञ।

३ १ २ ३ १र २र
[९१०] अयं वां मित्रावरुणा सुतः सोम ऋतावृधा।
२र ३ १ २ ३ १ २
ममेदिह श्रुतं हवम् ॥ १ ॥
१ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ २
[९११] राजानावनभिद्रुहा ध्रुवे सदस्युत्तमे।
३ १ २
सहस्रस्थूण आशाते ॥ २ ॥
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
[९१२] ता सम्राजा घृतासुती आदित्या दानुनस्पती।
१ २ ३ १ २
सचेते अनवह्वरम् ॥ ३ ॥ ७ ॥ ऋ० २।४१।४-६॥

भा०—( १ ) हे ( मित्रावरुणा ) मित्र और वरुण, प्राण और

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


उदान के समान अध्यापक और शिष्य ! ( ऋत-वृधा ) सत्य ज्ञान और जीवन को बढ़ाने वाले ( वां ) आप दोनों के लिये (अयं) यह (सोमः) ओषधियों का रस, या जीवन का रस, या ज्ञान ( सुतः ) तैयार है। (मम इव ) मेरा ही (हवं) आह्वान, आदेश ( श्रुतम् ) आप लोग श्रवण करो।

जिस प्रकार प्राण और उदान सब रस ग्रहण करके जीवन को बढ़ाते हैं, उसी प्रकार सत्यज्ञान के वर्धक अध्यापक और शिष्य भी ज्ञान का रस लेते हैं। उनके प्रति सब लोग अपना प्रेम प्रकट करें।

( २ ) हे मित्र और वरुण ! प्राण और अपान आप दोनों (राजानौ) इस शरीर के राजा, ( अनभिद्रुहा ) परस्पर द्रोह न करने हारे ( उत्तमे ) उत्कृष्ट ( ध्रुवे ) नित्य (सहस्रस्थूणे ) सहस्रों स्तम्भों के समान सत्कर्मों के आश्रय विराजमान (सदसि ) भवनरूप, सत्यरूप, सर्वाश्रय आत्मा में ( आशाते ) उपविष्ट हों। प्राण और उदान, अध्यापक और शिष्य, राजा और राजमन्त्री ब्रह्म और जीव तथा जीव और मन सबका वर्णन समान है।

(३) (तौ ) वे दोनों ( घृतासुती ) प्रदीप्त तेज को उत्पन्न करनेहारे, ( आदित्या ) आदित्य के समान प्रकाशमान, अखण्डित, ( दानुनः पती ) धनों के स्वामी ( सम्राजा ) सम्राट् के समान तेजस्वी मित्र और वरुण, प्राण और उदान ( अनवह्वरं ) सरल, कपटादि रहित होकर ( सचेते ) परस्पर मिलकर कार्य करते हैं।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र
[९१३] इन्द्रो दधीचो अस्थभिर्वृत्राण्यप्रतिष्कुतः ।
३ १ २ ३ १र २र
जघान नवतीर्नव ॥ १ ॥
३ १ २र ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[९१४] इच्छन्नश्वस्य यच्छिरः पर्वतेष्वपाश्रितम् ।
१ २ ३ १ २
तद्विदच्छर्यणावति ॥ २ ॥
२उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३क २र
[९१५] अत्राह गोरमन्वत नाम त्वष्टुरपीच्यम् ।
२ ३ ३ १ २ ३ २
इत्था चन्द्रमसो गृहे ॥३॥८॥ ऋ० १ । ८४ । १३-१५ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [१७९] पृ० ९६ ।

( २ ) ( पर्वतेषु ) पोरुओं वाले मेरुदण्ड के मोहरों में ( अपश्रितं ) स्थित ( अश्वस्य ) शरीर में व्यापक, आत्मा का ( यत् ) जो ( शिरः ) मुख्य अंश है उसको ( इच्छन् ) चाहता हुआ इन्द्र, आत्मा (शर्यणावति) हृदय–देश में ( तद् ) उसको ( विदद् ) प्राप्त करता है ।

मधुविद्या या ब्रह्मविद्या का उपदेश करने वाला दधीचि का शिर अश्वियों ने काट दिया, वह शर्यणावत् तालाब में पड़ा था । उसको इन्द्र ने अपना वज्र बनाने के निमित्त उसी स्थान पर पाया । ऐसी कथा प्रसिद्ध है । इस अलंकार में ध्यान धारणा से सम्पन्न योगी आत्मा 'दधीचि' है । उसका ब्रह्मज्ञानोपदेशक शिरोभाग जो प्राण और उदान को ठीक गति का शिक्षण करता है मस्तक भाग में है । काम, क्रोधादि पर वश करने वाला इन्द्र, आत्मा उसी चित् केन्द्र की खोज करता है जिसके प्राण और अपान वश में हैं । वह उसको मध्य मस्तक में पाता है और ८१० प्रकार की मनोवृत्तियों पर वश करता है । यह अलंकार है ।

( ३ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [१४७] पृ० ८१ ।

३१ २३१ २र३१२ ३१२
[९१६] इयं वामस्य मन्मन इन्द्राग्नी पूर्व्यस्तुतिः ।
३२३ १२
अभ्राद् वृष्टिरिवाजनि ॥ १ ॥

३१ २३२उ ३१२ ३१२३१२
[९१७] शृणुतं जरितुर्हवमिन्द्राग्नी वनतं गिरः ।
३ १२ ३१२
ईशाना पिप्यतं धियः ॥ २ ॥

१ २३१२ ३१ ३३१ २र
[९१८] मा पापत्वाय नो नरेन्द्राग्नी माभिशस्तये ।
१ ३ ३२
मा नो रीरधतं निदे ॥ ३ ॥ ९ ॥ ऋ० ७ । ९४ । १-३ ॥

भा०—( १ ) हे (इन्द्राग्नी) सूर्य और अग्नि के सदृश गुरु शिष्य, ब्रह्म और जीव ! (वाम्) आप दोनों का (इयं) यह (पूर्व्यस्तुतिः) प्राचीन या पूर्ण

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

सत्य गुण वर्णन (अस्य) इस (मन्मनः) मननशील विद्वान् पुरुष से (अभ्राद्) मेघ से (वृष्टिः इव) वर्षा के समान (अजनि) प्रकट होता है।

(२) हे (इन्द्राग्नी) गुरु शिष्य के समान ब्रह्म और जीव! (जरितुः) स्तुति करने हारे विद्वान् के (हवम्) आह्वान या स्तुति को तुम दोनों (शृणुतं) श्रवण करो। और (गिरः) वेदवाणियों को (वनतं) सेवन करो। आप दोनों (ईशाना) ऐश्वर्यवान् होते हुए (धियः) सब प्रकार के कर्मों को (पिप्यतं) पूर्ण करते और सफल करते हो।

(३) हे (नरा) नेताओ! (इन्द्राग्नी) गुरु, शिष्य! या अध्यापक उपदेशक! या परमेश्वर और आचार्य! सूर्य और अग्नि के समान ब्रह्म और जीव! आप दोनों (नः) हमें (पापत्वाय) पापकार्य के लिये और (अभिशस्तये) पराधीनता या हिंसा कार्य के लिये और (निदे) निन्दा-जनक कार्य, या निन्दा करने के लिये भी (मा मा मा रीरधतं) कभी किसी के वश में नहीं होने दें।

इति तृतीयः खण्डः।

---

[९१९] पवस्व दक्षसाधनो देवेभ्यः पीतये हरे।
मरुद्भ्यो वायवे मदः ॥ १ ॥

[९२०] त्वं देवैः शोभते वृषा कवियोनावधि प्रियः।
पवमानो अदाभ्यः ॥ २ ॥

[९२१] पवमान धिया हितोऽभियोनिं कनिक्रदत्।
धर्मणा वायुमारुहः ॥ ३ ॥ १० ॥ ऋ० ९।२५।१,२,२ ॥

---

९१९—'वृत्रहा देववीतये' इति ऋ०।

९२१—'वायुमाविशः' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [४७४] पृ० २४१।

( २ ) ( वृषा ) सब सुखों का वर्षण करने वाला, ( पवमानः ) सब को ज्ञानदान से पवित्र करने हारा, सर्व प्रेरक, सर्व व्यापक (अदाभ्यः) किसी से हिंसा न करने योग्य, ( प्रियः ) सबको प्रिय, सबको पूर्ण, प्रसन्न और सुखी करने हारा ( कविः ) विद्वान्, क्रान्तदर्शी, मेधावी ( योनौ अधि ) अपने आश्रय में ही ( देवैः ) अन्य विद्वानों, या सहचर इन्द्रियगणों, या वायु आदि देवों के साथ ( सं शोभते ) शोभा देता है।

राजा, योगी आत्मा, परमात्मा सब के पक्ष में समान है।

( ३ ) हे ( पवमान ) आत्मन् ! ( धिया ) ध्यान के बल से ( अभि-योनिं अपने मूलस्थान, आश्रय, हृदयदेश में ( हितः ) स्थिर होकर ( कनिक्रदत् ) मेघवत् अनाहत नाद या ईश्वर की स्तुति करता हुआ (घर्मणा) अपने धारक प्रयत्न द्वारा ( वायुम् ) प्राणवायु पर ( आ अरुहः ) वश कर।

[९२२] तवाहं सोम रारण सख्य इन्दो दिवेदिवे।
पुरूणि बभ्रो नि चरन्ति मामव परिधीँ रति ताँ इहि ॥१॥

[९२३] तवाहं नक्तमुत सोम ते दिवा दुहानो बभ्र ऊधनि।
घृणा तपन्तमति सूर्यं परः शकुना इव पप्तिम ॥२॥११॥

ऋ० ९। १०७। १९–२०॥

( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५१६] पृ० २५८।

( २ ) हे ( सोम ) परमात्मन् ! हे ( बभ्रो ) समस्त संसार के भरण पोषण करने हारे परमेश्वर ! ( नक्तं ) रात में ( तव ) तेरे ( उत ) और ( दिवा ) दिन में भी ( ते ) तेरे ही ( ऊधनि ) रसमय कोश में ( अहं ) मैं ( दुहानः ) रस प्राप्त करता हुआ ( ऊधनि शकुना इव )

९२२—'सख्याय बभ्र' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

उषाकाल के अवसर में पक्षियों या रश्मियों के समान हम ( घृणा ) दीप्ति से ( तपन्तं ) जाज्वल्यमान ( सूर्यम् ) सूर्य के समान सर्वाधार ( परः ) जगत् से परे, परमदेव आपको देखकर ( अति पप्तिम ) कर्मबन्धन को पार करके मोक्ष को प्राप्त हो जाय ।

[९२४] पुनानो अक्रमीदभि विश्वा मृधो विचर्षणिः ।
शुम्भन्ति विप्रं धीतिभिः ॥ १ ॥

[९२५] आ योनिमरुणो रुहद् गमदिन्द्रो वृषा सुतम् ।
ध्रुवे सदसि सीदतु ॥ २ ॥

[९२६] नू नो रयिं महामिन्दोऽस्मभ्यं सोम विश्वतः ।
आ पवस्व सहस्रिणम् ॥ ३ ॥ १२ ॥

ऋ० ९ । ४० । १–३ ॥

( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ४८८ ] पृ० २४६ ।

( २ ) ( अरुणः ) अरुणवर्ण, कान्तिमान्, सोम ( योनिम् ) मूलस्थान, हृदय-देश में ( आ रुहद् ) प्रकट होता है और ( वृषा ) सुखों का वर्षक ( इन्द्रः ) आत्मा ( सुतम् ) आनन्दस्वरूप में प्रकट हुए उसके प्रति ( गमद् ) जाता है, उसकी ओर झुकता है । वह आनन्दस्वरूप परमात्मा मेरे ( ध्रुवे ) स्थिर ( सदसि ) आश्रयस्थान, आत्मा में ( सीदतु ) सदा विराजमान हो ।

( ३ ) हे ( इन्दो ) सोम ! ( अस्मभ्यं ) हमारे लिये ( सहस्रिणं ) सब सुखों से युक्त ( महां ) विशाल ( रयिम् ) ऐश्वर्य को ( विश्वतः ) सब ओर से ( नः आ पवस्व नु ) अवश्य प्राप्त करावे ।

इति चतुर्थः खण्डः ।

---

९२४—'गमदिन्द्र वृषा सुतः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[९२७] पिबा सोममिन्द्र मन्दतु त्वा यं ते सुषाव हर्यश्वाद्रिः ।
सोतुर्बाहुभ्यां सुयतो नार्वा ॥ १ ॥

[९२८] यस्ते मदो युज्यश्चारुरस्ति येन वृत्राणि हर्यश्व हंसि ।
स त्वामिन्द्र प्रभूवसो ममत्तु ॥ २ ॥

[९२९] बोधा सु मे मघवन् वाचमेमां यां ते वसिष्ठो अर्चति प्रशस्तिम् । इमा ब्रह्म सधमादे जुषस्व ॥ ३ ॥ १३ ॥

ऋ० ७ । २२ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० ( ३९८ ) पृ० २०५ ।

( २ ) हे ( हर्यश्व ) हरणशील, अश्वरूप इन्द्रियों और मन से युक्त आत्मन् ! ( यः ) जो ( ते ) तेरा ( युज्यः ) योग्य समाधि से उत्पन्न होने वाला ( मदः ) आनन्द ( चारुः ) मनोहर, उपभोग करने योग्य ( अस्ति ) है और ( येन ) जिसके बल पर तू ( वृत्राणि ) आवरणकारी विघ्नों, काम, क्रोध आदि शत्रुओं और अज्ञानों, जगत् के प्रलोभनों को ( हंसि ) विनाश करता है । हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! आत्मन् ! हे ( प्रभूवसो ) समस्त प्राणियों में बसने हारे ! ( सः ) वह ( त्वा ) तुझको ( ममत्तु ) आनन्दित करे ।

( ३ ) हे ( मघवन् ) ऐश्वर्यवन् ! ( वसिष्ठः ) वसिष्ठस्वरूप, इन्द्रिय या मुख्य प्राण, या विद्वान् पुरुष ( यां ) जिस ( प्रशस्तिं ) उत्तम गुण वर्णन करने वाली ( वाचं ) वाणी को ( अर्चति ) प्रकट करता है ( इमां ) इस ( मे ) मेरी वाणी को ( सु बोध ) तू उत्तम रूप से ज्ञान कर । और ( इमा ) इन ( ब्रह्म ) वेदमन्त्रों को ( सध-मादे) एकत्र हर्ष प्राप्त करने के स्थान, यज्ञ आदि, अथवा त्रिपुटी या हृदयदेश में ( जुषस्व ) सेवन कर, उनका मनन कर ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३ १ २ ३ १२३१२ ३ १ २ ३ २ ३१२
[९३०] विश्वाः पृतना अभिभूतरं नरः सजूस्ततक्षुरिन्द्रं जजनुश्च
३ १२ २३ १३ ३२ ३१२३१ २र ३१२
राजसे । क्रत्वे वरे स्थेमन्यामुरीमुतोग्रमोजिष्ठं तरसं
३ १२
तरस्विनम् ॥ १ ॥

३ १ २ ३ १ ३ ३१ २र ३२
[९३१] नेमिं नमन्ति चक्षसा मेषं विप्रा अभिस्वरे ।
३ १ २ ३२उ ३ १२ ३ २३ १ २उ
सुदीतयो वो अद्रुहोऽपि कर्णे तरस्विनः समृक्वभिः ॥२

१ २ ३ १ २ ३२३ १२ ३१२
[९३२] समु रेभासो अस्वरन्निन्द्रं सोमस्य पीतये ।
२र ३१२ ३२ ३१२३ १२३ २३१२
स्वः पतिर्यदी वृधे धृतव्रतो ह्योजसा समूतिभिः
॥ ३ ॥ १४ ॥ ऋ० ८ । ६७ । १०, १२, ११ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखिये अवि० सं० [ ३७० ] पृ० १९२ ।

(२) ( विप्राः ) मेधावी, ज्ञानी लोग ( चक्षसा ) अपने दर्शन कराने हारे आलोक से साक्षात् करके ( अभिस्वरे ) गायन में (नेमिं) नमन करने हारे ( मेषं ) सूर्य या मेघ के समान सुखों के वर्षा ने वाले उस परमात्मा को ही ( नमन्ति ) नमस्कार करते हैं । ( वः ) आप लोग भी ( सुदीतयः ) उत्तम कान्तिसम्पन्न और ( अद्रुहः ) परस्पर द्रोह न करते हुए ( अपि ) और ( तरस्विनः ) शीघ्र कार्य सम्पादक होकर ( ऋक्वभिः ) वेदमन्त्रों से ( कर्णे ) प्रत्येक कार्य में अथवा कर्ण द्वारा उस प्रभु के यथार्थ रूप को गुरु उपदेश द्वारा श्रवण करके उसी को (सं नमन्ति) भली प्रकार नमस्कार करते हैं ।

( ३ ) ( रेभासः ) स्तुति करने हारे, गायक, विद्वान् लोग ( सोमस्य ) आनन्दरूप सोमरस के ( पीतये ) पान करने के लिये ( इन्द्रम् उ ) इस आत्मा को लक्ष्य करके ही ( सम् अस्वरन् ) एकत्र होकर गान करते हैं । ( यद् ई ) और जब ( धृतव्रतः ) सब को धारण करने वाला आत्मा ( वृधे ) बढ़ता है, शक्तिशाली और उन्नत होता है तब ही

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


वह ( ओजसा ) अपने तेज से ( ऊतिभिः ) अपने बलशील, प्राणों सहित ( सं ) एक साथ वृद्धि को प्राप्त होता है।

१ २र ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[९३३] यो राजा चर्षणीनां याता रथेभिरध्रिगुः ।
१ २ ३ १ २र ३र २ ३ १ २ ३ २ ३ २
विश्वासां तरुता पृतनानां ज्येष्ठं यो वृत्रहा गृणे ॥१॥
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[९३४] इन्द्रं तं शुम्भ पुरुहन्मन्नवसे यस्य द्विता विधर्त्तरि ।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३२ ३ २ ३ १ २र
हस्तेन वज्रः प्रति धायि दर्शतो महां देवो न सूर्यः ॥२॥
॥१५॥ ऋ० ८ । ७० । १, २ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखिये अवि० सं० [ २७२ ] पृ० १३९ ।

( २ ) हे ( पुरुहन्मन् ) इन्द्रियों को वश करने हारे आत्मन् ! ( तं ) उस ( इन्द्रं ) ऐश्वर्यशील परमेश्वर को ( अवसे ) अपनी रक्षा के लिये ( शुम्भ ) पुकार, स्मरण कर ( यस्य ) जिस तेरे अपने ( वि-धर्त्तरि ) विविध प्रकार से पालक पोषक परमेश्वर में ( द्विता ) स्वामी सेवक, भक्त भगवान् का सा भेद है और जिसने ( हस्तेन ) हाथ से खड्ग के समान अज्ञानान्धकार और दुःखों का नाशक ( वज्रः ) ज्ञानमय और कर्म फल अवस्था रूप वज्र ( प्रति धायि ) नित्य धारण किया है, वह ( दर्शतः ) दर्शनीय (महां) महान्, ( देवः ) सब सुखों, ज्ञानों, ऐश्वर्यों का दाता, ( सूर्यं नः ) सूर्य के समान सब ज्ञानों का प्रकाशक सब अनादि सम्पदाओं का उत्पादक और प्रेरक है।

इति पञ्चमः खण्डः ।

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २र ३क २र ३ २
[९३५] परि प्रिया दिवः कविर्वयांसि नप्त्योर्हितः ।
३ १ २ ३ १ २
स्वानैर्याति कविक्रतुः ॥ १ ॥

९३३—१. 'हस्तेन', 'महो दिवे न' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[९३६] स सूनुर्मातरा शुचिर्जातो जाते अरोचयत् ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
महान् मही ऋतावृधा ॥ २ ॥

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[९३७] प्रप्र क्षयाय पन्यसे जनाय जुष्टो अद्रुहः ।
३क २र ३ १ २
वीत्यर्षं पनिष्टये ॥ ३ ॥ १६ ॥ ऋ० ६ । ६ । १, ३, २ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४७६] पृ० २४१ ।

(२) ( सः ) वह सर्वोत्पादक परमेश्वर ( सूनुः ) पुत्र के समान हर्ष का सञ्चारक, समस्त ऐश्वर्यों का देने वाला, सब लोकों का प्रेरक (जातः) होकर ( शुचिः ) स्वच्छ, कान्तिमान् ( महान् ) यशस्वी है । वह (जाते) प्रसिद्ध हुए (ऋतावृधा) सत्य ज्ञान और जीवन को बढ़ाने वाले (मातरा) मा बाप दोनों को पुत्र के समान, ( मही ) महान् विस्तृत, पूज्य सर्व सुखप्रद आकाश और पृथिवी को, गुरु-शिष्य और स्त्री पुरुष, राजा और प्रजा दोनों को राजा के तुल्य एवं माता पिता को पुत्र के समान ( अरोचयत् ) उज्ज्वल करता है ।

( ३ ) ( पन्यसे ) व्यवहार या स्तुति करने हारे ( जनाय ) पुरुष के लिये ( जुष्टः ) प्रेम से सेवन करने योग्य ( अद्रुहः ) द्रोह से रहित, हे परमेश्वर ! आप (क्षयाय) निवास और ऐश्वर्य, ( पनिष्टये ) व्यवहारसिद्धि, स्तुति और (वीती) रक्षा और ऐश्वर्य प्राप्त करने के लिए (प्र प्र) अच्छी २ प्रकार से बहुत उत्तम रीति से ( अर्ष ) हमें प्राप्त हो ।

२ ३क १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[९३८] त्वं ह्याङ्ग दैव्यः पवमान जनिमानि द्युमत्तमः ।
३ १ २ ३ १ २
अमृतत्वाय घोषयन् ॥ १ ॥

९३७—३. 'अद्रुहं' 'चनिष्ठया' इति ऋ० ।
९३८—२. 'नवग्वो,' 'आनशुः' इति शत ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



३ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२ ३ ३ १ २ ३ २

[९३९] येना नवग्वा दध्यङ्ङपोर्णुते येन विप्रास आपिरे।

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २

देवानां सुम्ने अमृतस्य चारुणो येन श्रवांस्याशत

॥ २ ॥ १७ ॥ ऋ० ९ । १०८ । ३, ४ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५८३] पृ० २९२ ।

(२) (नवग्वा) सदा अभिनव वेदवाणियों को प्राप्त करने वाला, नव शिक्षित ( येन ) जिस परमब्रह्म के द्वारा ( दध्यङ् ) विद्वान्, ध्यानवान् होकर ( अप ऊर्णुते ) ज्ञान प्रकट करता है। ( येन ) जिसके बल पर (विप्रासः) विद्वान् मेधावी जन वेदमन्त्रों के तत्त्व या परम पद को (आपिरे) पहुंचते हैं और ( येन ) जिसके बल पर ( देवानां ) विद्वान् दिव्यगुण सम्पन्न महात्माओं के (सुम्ने) सुखकारी यज्ञादि स्थानों में (चारुणः) उत्तम ( अमृतस्य ) आत्मा के ( श्रवांसि ) ज्ञान-रहस्यों को ( आशत ) अन्य विद्वान् लोग प्राप्त करते हैं हे परमेश्वर ! वही हमें आप अपनी कृपा प्राप्त कराओ।

१ २ ३ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २

[९४०] सोमः पुनान ऊर्मिणाव्यं वारं वि धावति।

१ २ ३ १ २र ३ १ २

अग्रे वाचः पवमानः कनिक्रदत् ॥ १ ॥

३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २

[९४१] धीभिर्मृजन्ति वाजिनं वने क्रीडन्तमत्यविम्।

३ १ २ ३ १ ३ २ ३ १ २

अभि त्रिपृष्ठं मतयः समस्वरन् ॥ २ ॥

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २

[९४२] असर्जि कलशां अभि मीढ्वान् त्सप्तिर्न वाजयुः।

३ १ २र ३ १ २

पुनानो वाचं जनयन्नसिष्यदत् ॥ ३ ॥ १८ ॥

ऋ० ९ । १०६ । १०-१२ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [५७२] पृ० २९४ ।

(२)(वने) शरीर में (क्रीडन्तं) नाना कर्म या क्रीड़ा, विनोद करते हुए

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(वाजिनं) अति बलवान्, ज्ञानी (अति अविम्) शरीरबन्धन को अतिक्रमण करके विराजमान, अतीन्द्रिय आत्मा को (धीभिः) धारणावाली बुद्धियों और उत्तम कर्मों द्वारा ( मृजन्ति ) परिशोधन करते, उसको स्वच्छ और समाहित करके और भी अधिक विवेक से सम्पन्न उसका साक्षात् दर्शन करते हैं। ( मतयः ) मननशील मुनि लोग ( त्रिपृष्ठं ) मन, वाक्, काय तीनों स्थानों पर विराजमान उस आत्मा को ( अभि सम् अस्वरन् ) साक्षात् गुण-स्तुति करते हैं।

(३) (मीढ्वान् ) आनन्दघन, वह सोम ( वाजयुः ) संग्राम में जाने हारे ( सप्तिः न ) अश्व के समान ( कलशान् अभि ) सकल देहों में ( असर्जि ) प्रकट होता है। और ( पुनानः ) सब मलों को दूर करता हुआ ( वाचम् ) वाणी को ( जनयन् ) प्रकट करता हुआ ( असिष्यदत् ) द्रवित होता है।

[९४३] सोमः पवते जनिता मतीनां जनिता दिवो जनिता पृथिव्याः। जनिताग्नेर्जनिता सूर्यस्य जनितेन्द्रस्य जनितोत विष्णोः ॥ १ ॥

[९४४] ब्रह्मा देवानां पदवीः कवीनामृषिर्विप्राणां महिषो मृगाणाम्। श्येनो गृध्राणां स्वधितिर्वनानां सोमः पवित्रमत्येति रेभन् ॥२

[९४५] प्रावीविपद्वाच ऊर्मिं न सिन्धुर्गिरस्तोमान्पवमानो मनीषाः। अन्तः पश्यन्वृजनेमावराण्या तिष्ठति वृषभो गोषु जानन् ॥ ३ ॥ १९ ॥ ऋ० ९ । ९६ । ५ । ६, ७ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [५२०] पृ० २९५।
(२) (सोमः) सोम (देवानां) इन्द्रियों और विद्वानों के बीच में (ब्रह्मा)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


समस्त विद्या के ज्ञाता के समान, ( कवीनां ) क्रान्तदर्शी तत्त्वज्ञानियों का ( पदवीः ) मार्गदर्शक, कवियों को पदार्थबोधक शक्ति युक्त ज्ञान प्रकाशक पदों का उपदेश करने वाला ( विप्राणां ) कर्मठ मेधावी पुरुषों में ( ऋषिः ) मन्त्रों के अर्थों का द्रष्टा, ( मृगाणां ) मृगों वा सिंहों के बीच में ( महिषः ) महिष के समान महान्, शक्तिशाली, बलवान्, (गृध्राणां) गृध्र आदि पक्षियों में ( श्येनः ) श्येन के समान, आकांक्षा शीलों में बलवान, प्रशंसनीय आचारणों वाला ( वनानां ) जंगल के वृक्षों के बीच ( स्व-धितिः ) कुठार के समान कर्मबन्धनों के नाश करने हारा, अथवा वन, अर्थात् सेवनीय विषयों में स्व, आत्मा भोक्ता की सत्ता को धारण करने वाला ( सोमः ) आत्मा ( रेभॅन् ) अनाहत नाद करता हुआ ( अति एति ) सब जालों को पार करके ( पवित्रं ) शुद्ध निर्मल ब्रह्म को प्राप्त होता है।

यास्काचार्य के मत से अध्यात्म पक्ष में—( ब्रह्मा देवानां ) यह आत्मा देवनकर्मा, क्रीडाशील इन्द्रियों का ब्रह्मा अर्थात् साक्षी है (पदवीः कवीनां ) चेतन के समान काम करने वाले पदार्थों का ज्ञान करने वाले इन्द्रियों के पद को जानने वाला है। ( ऋषिः विप्राणां ) व्यापनकर्मा इन्द्रियों को गति देने वाला है। ( महिषः मृगाणाम् ) विषयों को खोजने वाले इन्द्रियों में से सबसे बड़ा है। ( श्येनः गृध्राणां ) विषयाभिलाषी ज्ञानशील इन्द्रियों के बीच यह आत्मा स्वतः चेतन, ज्ञाता है। (स्वधितिः वनानां) विषयों के सेवने वाली इन्द्रियों के कर्मों को स्वयं अपने में धारण करता है। ऐसा सोम, आत्मा ( पवित्रं ) इन्द्रियों पर ही ( रेभन् ) स्वयं स्तुति किया जाकर ( अति एति ) उन द्वारा सब अनुभव करता, सबसे ऊपर विराजता है ( निरु० प० अ० २ । १३ )।

( ३ ) ( पवमानः ) पवित्र, शुद्ध, ज्योतिर्मय आत्मा ( मनीषाः ) मन को प्रेरणाकरने वाली ज्ञान वृत्तियों को प्रेरणा करने वाला ( सिन्धुः न ) नदी के प्रवाह के समान ( वाचः ) वाणी के ( ऊर्मिम् ) तरंग को ( प्रावीविपद् ) प्रेरित करता है। और ( गिरः ) वाणियों या स्तुतियों के

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( स्तोमान् ) समूहों को भी प्रकट करता है और स्वयं ( अन्तः ) भीतर की ओर ( पश्यन् ) देखता हुआ ( गोषु ) इन्द्रियरूप गौओं में ( वृषभः इव ) बैल के समान वीर्य या बल का सेचन करता हुआ, ( अवराणि ) न वरण करने योग्य, अर्थात् त्याग करने योग्य, अथवा अपने अधीन ( इमा ) इन ( वृजना ) वेगवती इन्द्रियों, वृत्तियों को ( जानन् ) ज्ञान वान् होकर अपने ( आ तिष्ठति ) वश करता है ।

इति षष्ठः खण्डः ।

---

[१४६] अग्निं वो वृधन्तमध्वराणां पुरूतमम् ।
अच्छा नप्त्रे सहस्वते ॥ १ ॥

[१४७] अयं यथा न आभुवत् त्वष्टा रूपेव तक्ष्या ।
अस्य क्रत्वा यशस्वतः ।

[१४८] अयं विश्वा अभि श्रियोऽग्निर्देवेषु पत्यते ।
आ वाजैरुप नो गमत् ॥ ३ ॥ २० ॥

ऋ० ८ । १०२ । ७—६ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [२१] पृ० १० ।

(२) (त्वष्टा इव) जिस प्रकार तरखान, शिल्पी (तक्ष्या) काट २ कर बनाने योग्य ( रूपा ) पदार्थों को बनाता है उसी प्रकार (यथा) यथावत् ठीक ठीक ( अयं ) यह ( अग्निः ) सबका अग्रणी, सबसे पूर्व विद्यमान ज्ञानवान् परमेश्वर भी ( नः ) हमारे लिये सब ( रूपा ) कान्तिमान् पदार्थों को ( आभुवत् ) बनाता है । हम लोग भी ( यशस्वतः )

(३) (देवेषु) दिव्यगुणों से युक्त समस्त पदार्थों, लोकों और विद्वानों से ( अयं ) यह ( अग्निः ) ज्ञानवान् परमात्मा (विश्वाः) समस्त (श्रियः)


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



लक्ष्मियों को (अभिपत्यते) प्राप्त है, वह उनसे सम्पन्न एवं उनका स्वामी है। वह (नः) हमारे पास (वाजैः) अन्नों, बलों, ज्ञानों और कर्मों और ऐश्वर्यों द्वारा ( उप आगमत ) हमें प्राप्त हो। उसके दिये अन्नादि भोग्य पदार्थ ज्ञान, कर्म सामर्थ्य, एवं महान् व्यापक ऐश्वर्य को देख कर ही उस परमेश्वर को हम हृदय में अनुभव कर सकते हैं।

[९४९] इमामिन्द्र सुतं पिब ज्येष्ठममर्त्यं मदम्।
शुक्रस्य त्वाभ्यक्षरन् धारा ऋतस्य सादने ॥ १ ॥

[९५०] न किष्ट्वद् रथीतरो हरी यदिन्द्र यच्छसे।
नकिष्ट्वानु मज्मना न किः स्वश्व आनशे ॥ २ ॥

[९५१] इन्द्राय नूनमर्चतोक्थानि च ब्रवीतन।
सुता अमत्सुरिन्दवो ज्येष्ठं नमस्यता सहः ॥ ३ ॥ २१ ॥

ऋ० १। ८४। ४, ६, ५॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [३४४] पृ० १७९।

(२) हे (इन्द्र) परमेश्वर! ( यत् ) क्योंकि तू संसार को चलाने हारे बलवान् अश्वों के समान (हरी) ज्ञान और शक्तिरूप बलों को (यच्छसे) नियम में रखता है अतः (त्वत्) तुझसे (रथीतरः) बड़ा रथका स्वामी या अधिक आनन्दरस और बलवाला (न किः) कोई दूसरा नहीं है। (मज्मना) बल के कारण भी ( त्वा अनु ) तेरे मुकाबले पर ( न किः ) कोई नहीं है और ( सु-अश्वः ) उत्तम व्यापन शक्ति से सम्पन्न या वेगवान् कोई पदार्थ भी (न किः आनशे) इस संसार में तुझसे बढ़कर और कोई व्यापक नहीं है।

(३) हे मनुष्यो! उस ( इन्द्राय ) ऐश्वर्यशील परमेश्वर की ( नूनम् अर्चत ) अवश्य ही उपासना करो और ( उक्थानि च ) सूक्तों, वेदमन्त्रों का भी ( ब्रवीतन ) उच्चारण किया करो। जिस के आश्रय में ( सुताः )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

से समस्त संसार के उत्पन्न ( इन्दवः ) कान्तिमान्, दिव्यगुण सम्पन्न ऐश्वर्ययुक्त पदार्थ और उसके पुत्र तुल्य साधकगण ( अमत्सुः ) आनन्दलाभ करते व कर रहे हैं। उस (सहः) सर्व शक्तिमान् (ज्येष्ठं) सबसे बड़े और अधिक प्रशंसनीय परमात्मा को ( नमस्यत ) नमस्कार किया करो।

[९५२] इन्द्र जुषस्व प्र वहा याहि शूर हरिह।
पिबा सुतस्य मतिर्न मधोश्चकानश्चारुर्मदाय ॥ १ ॥

[९५३] इन्द्र जठरं नव्यं न पृणस्व मधोर्दिवो न।
अस्य सुतस्य स्वा३र्णोप त्वा मदाः सु वाचो अस्थुः२

[९५४] इन्द्रस्तुराषाण्मित्रो न जघान वृत्रं यतिर्न।
बिभेद बलं भृगुर्न ससाहे शत्रून् मदे सोमस्य॥३॥२२॥

भा०—( १ ) हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! तू ( जुषस्व ) इस आनन्दरस का सेवन कर। ( आयाहि ) आ, प्रकट होओ। हे (शूर) बलवान्, शक्ति शालिन् ! हे ( हरिह ) इन्द्रियरूप घोड़ो को ताड़न करने हारे ! तू ( प्र वह ) आगे अपने को ले जा और आगे बढ़ ( सुतस्य ) इस उत्पन्न आनन्दरस को ( पिब ) पान कर। ( मतिः न ) मनन करने हारे ज्ञानवान् के समान ( चारुः ) अत्यन्त मनोहर होकर ( मदाय ) हमें आनन्द प्राप्त करने के लिये ( मधोः ) मधुर ब्रह्मरस की ( चकानः ) कामना कर, सदा उसका अभिलाषी बना रह, उसी को सदा चाह।

९५२—'चतुस्त्रिंशदक्षराणि स्तुतौ भवन्ति इत्यतः 'प्रवह' 'हरिह' 'मतिर्न' इति नवोपसर्गाक्षराणि प्रथमस्यामृचि, द्वितीयस्यां 'नव्यं न' 'दिवो न' 'स्वर्ण' इति नवोपसर्गाक्षराणि, तृतीयस्यां 'मित्रो न' 'यतिर्न' 'भृगुर्न' इति नवोपसर्गाक्षराणि भवन्ति ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(२) हे आत्मन् ! जिस प्रकार ( दिवः न ) ज्योति से यह आकाश पूर्ण है उसी प्रकार ( मधोः ) ब्रह्म-आत्मरस से ( जठरं ) अपने मध्य भीतरी भाग को ( नव्यम् न ) सदा तरो ताज़ा के समान ( पृणस्व ) पूर्ण कर । ( अस्य सुतस्य ) इस सोमरस के ( स्वः न ) अत्यन्त सुख-कारक स्वरूपों के समान ( मदाः ) हर्षतरंग रूप ( वाचः ) सुन्दर वाणियां ( त्वा ) तुझको ( सु उप अस्थुः ) प्राप्त हों ।

(३) ( इन्द्रः ) वह ऐश्वर्यशील आत्मा ( मित्रः न ) सूर्य के समान ( तुराषाट् ) हिंसकों का नाशक ( यतिः न ) यम नियम के साधक ज्ञानी के समान ( वृत्रं ) आत्मा पर अज्ञान का आवरण करनेवाले काम, क्रोधादि शत्रुओं को ( जघान ) नाश करता है । ( भृगुः न ) पापों को भून डालने वाले योगी या आचार्य या अग्नि के समान ( वलं ) चारों ओर से घेरनेवाले काम आदि के राजस तामस आवरण को ( बिभेद ) भेद डालता है । वह ( सोमस्य ) उसी सोम के ( मदे ) हर्ष में ( शत्रून् ) कामादि अन्तःशत्रुओं को ( ससाहे ) पराजित करता है ।

इति सप्तमः खण्डः ।

## इति तृतीयप्रपाठकस्य प्रथमोऽर्धः ।

### इति पञ्चमोऽध्यायः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

# अथ षष्ठोऽध्यायः ।

## ( तृतीय प्रपाठके द्वितीयोऽर्धः )

ऋषिः—अकृष्टा माषादयः त्रयः ऋषिगणाः । २ काश्यपो मारीचः । ३, ४, १३ असितः काश्यपो देवलो वा । ५ अवत्सारः काश्यपः । ६, १६ जमदग्निर्भार्गवः । ७ अरुणो वैतहव्यः । ८ उरुचक्रिरात्रेयः ९ कुरुसुतिः काण्वः । १० भरद्वाजो बार्हस्पत्यः । ११ भृगुर्वारुणिर्जमदग्निर्वा भार्गवः । १२ मनुराप्सवः सप्तर्षयो वा । १४, १५, २३ । गोतमो राहूगणः । १७ ( १ ) ऊर्ध्वसद्मा आंगिरसः । ( २ ) कृतयशाश्च । १८ त्रित आप्त्यः । १९ रेभसूनू काश्यपौ । २० मन्युर्वासिष्ठः । २१ वसुश्रुत आत्रेयः । २२ नृमेधः आंगिरसः । देवता—१—६, ११—१३, १६—२०, पवमानः सोमः । ७, २१ अग्निः । ८ मित्रावरुणौ । ९, १४, १५, २२, २३ इन्द्रः । १० इन्द्राग्नी ॥ छन्दः—१, ७ जगती । २—६ ८—११, १३, १६ गायत्री । १२ बृहती । १४ १५, २१ पङ्क्तिः । १७ प्रगाथः, ककुप् सतोबृहती च क्रमेण । १८, २२ उष्णिक् । १९, २३ अनुष्टुप् । २० त्रिष्टुप् ॥

[९५५] गोवित्पवस्व वसुविद्धिरण्यविद्रेतोधा इन्दो भुवनेष्वर्पितः । त्वं सुवीरो असि सोम विश्ववित् तं त्वा नर उप गिरेम आसते ॥ १ ॥

[९५६] त्वं नृचक्षा असि सोम विश्वतः पवमान वृषभ ता वि धावसि । स नः पवस्व वसुमद्धिरण्यवद् वयं स्याम भुवनेषु जीवसे ॥ २ ॥

---

९५६—१, 'तं त्वा विप्रा', इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[६५७] ईशान इमा भुवनानि ईयसे युजान इन्दो हरितः सुपर्ण्यः । तास्ते क्षरन्तु मधुमद् घृतम्पयस्तव व्रते सोम तिष्ठन्तु कृष्टयः ॥३॥१॥ ऋ० ९ । ८६ । ३६, ३८, ३७ ॥

भा०—(१) हे ( सोम ) सबके उत्पादक परमात्मन् ! आप ( गोवित् ) वेदवाणियों, ज्ञानरश्मियों और इन्द्रियों को प्राप्त कराने हारे, एवं समस्त गतिमान् पदार्थों में व्यापक हैं । आप ( वसुवित् ) सब धनों के प्रदाता, समस्त जीवों को प्राप्त और समस्त वास देने हारे लोकों में व्यापक हैं । आप ( हिरण्यविद् ) समस्त धनों को प्राप्त करने हारे और समस्त तेजोमय पिण्डों में भी व्यापक हैं । हे ( इन्दो ) इस समस्त संसार में व्यापक ! हे ऐश्वर्य के स्वामिन् ! आप ( भुवनेषु ) समस्त लोकों में ( रेतोधाः ) जीवों और नाना प्रकार के सर्गों को उत्पन्न करने के सामर्थ्य को स्वयं धारण करके ( अर्पितः ) सब में व्याप्त हो, ( त्वं ) आप ( विश्ववित् ) सर्वज्ञ और ( सुवीरः ) उत्तम शक्तिमान् ( असि ) हैं । ( तं त्वा ) उन आपको ( इमे नरः ) ये समस्त मनुष्य ( गिरा ) अपनी वाणी द्वारा ( उप आसते ) उपासना करते हैं । आप ( पवस्व ) हमारे हृदयों में प्रकट होइये ।

(२) हे (सोम) सबके प्रेरक ! आप ( विश्वतः ) सब प्रकार से और सर्वत्र (नृ चक्षाः) सब मनुष्यों को देखने हारे (असि) हैं । हे (पवमान) समस्त हृदयों में प्रकट होने हारे ! हे ( वृषभ ) समस्त सुखों के वर्षक ! आप ही ( ताः ) इन प्रजाओं में ( वि धावसि ) नाना प्रकार से व्यापक हो रहे हैं । ( सः ) वह आप ( वसुमद् ) वास योग्य प्राणों से युक्त ( हिरण्यवत् ) हिरण्य आदि सम्पत्तियों वाले, या आत्मा से युक्त ऐश्वर्य को

७५७—१. 'हिन्वानो' 'अक्रान्देवो' इति ऋ० ।
२. 'नीयसे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


( नः पवस्व ) हमें प्रदान करें । (वयं) हम ( भुवनेषु ) लोकों में ( जीवसे ) दीर्घ जीवन प्राप्त करने के ( स्याम ) समर्थ हों ।

(३) हे ( ईशान ) समस्त संसार के स्वामिन् ! हे ( इन्दो ) ऐश्वर्य से सम्पन्न ! आ। ( हरितः ) हरण करने हारी वेगवान् ( सुपर्ण्यः ) और सुन्दर, शोभन, कल्याणकारी मार्ग में गमन करने हारी सात्त्विक, राजस, तामस, देव, मानव, तिर्यङ्, द्यौ, अन्तरिक्ष, और भूलोक इन सब में उत्पन्न होने हारी तीनों प्रकार की प्रजाओं को ( युजानः ) सन्मार्ग में नियुक्त करते हुए ( इमाः ) इन समस्त ( भुवनानि ) लोकों को (ईयसे) शासन करते हैं । ( ताः ) वे सब प्रजाएं ( ते ) आपके लिये ( मधुमत् ) ज्ञान से भरे, मधुर, भक्तिरसपूर्ण ( घृतं ) स्नेह और कान्ति से युक्त ( पयः ) आनन्दरस को ( क्षरन्तु ) प्रवाहित करें । ( कृष्टयः ) श्रमशील मनुष्य प्रजाएं हे ( सोम ) परमेश्वर ! ( तव व्रते ) आपकी आज्ञा में, व्यवस्था में ( तिष्ठन्तु ) रहें ।

१ २ ३ २ ३ १ २
[९५८] पवमानस्य विश्ववित् प्र ते सर्गा असृक्षत ।
१ २ ३ २ ३ १ २
सूर्यस्येव न रश्मयः ॥ १ ॥

३ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[९५९] केतुं कृण्वन् दिवस्परि विश्वा रूपाभ्यर्षसि ।
३ १ २
समुद्रः सोम पिन्वसे ॥ २ ॥

३ २र २र ३ १ २ ३ १ २
[९६०] जज्ञानो वाचमिष्यसि पवमान विधर्मणि ।
१ २ ३ १र २र
क्रन्दन् देवो न सूर्यः ॥ ३ ॥ २॥ ऋ० ९ । ६४ । ७-९ ॥

भा०—(१) हे ( विश्ववित् ) सर्वज्ञ ( सूर्यस्य इव ) सूर्य के समान ( पवमानस्य ) सर्वव्यापक, ( ते ) तेरे (सर्गाः) बनाये समस्त जगत, सूर्य

९५८—३. 'हिन्वानो' 'अक्रान्देवो' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



से उत्पन्न ( रश्मयः न ) किरणों के समान ( असृक्षत ) उत्पन्न होकर गति कर रहे हैं ।

( २ ) हे ( सोम ) सब जगत् के उत्पादक ! ( समुद्रः ) समस्त लोकों को अपने भीतर से धारण करने और प्रकट करने हारे आप समुद्र के समान हैं, अनन्त हैं ( दिवः परि ) आकाश में ( केतुं ) अपनी महिमा को बतलाने वाले, अथवा सब पदार्थों के ज्ञान कराने वाले सूर्य को ( कृण्वन् ) रचकर ( विश्वा रूपा ) समस्त कान्तिमान् और रूपवान् पदार्थों को ( अभि अर्षसि ) प्रकट करते, स्वयं व्यापते और ( पिन्वसे ) सब को पूर्ण कर रहे हो ।

( ३ ) हे ( पवमान ) सब को पवित्र करने हारे सब से रसवत् प्रवाहित ! प्रभो ! आप ( सूर्यः न ) सूर्य के समान ( देवः ) सर्वत्र प्रकाशक, (जज्ञानः) आप स्वयं हृदयदेश में प्रकट होकर ( विधर्मणि ) विशुद्ध आत्मा में ( क्रन्दन् ) उपदेश करते हुए ( वाचं ) वेदवाणी को ( इष्यसि ) ऋषियों के हृदयों में प्रेरित करते हो ।

१र २र ३ १ २ ३ १ २
[९६१] प्र सोमासो अधन्विषुः पवमानास इन्दवः ।
३ २ ३ १ २
श्रीणाना अप्सु वृञ्जते ॥ १ ॥

३ १र २र ३ १ ३ २ ३१ २ ३ २
[९६२] अभि गावो अधन्विषुरापो न प्रवता यतीः ।
३ १र २र
पुनाना इन्द्रमाशत ॥ २ ॥

१ २ ३ १र २र ३ १ २
[९६३] प्र पवमान धन्वसि सोमेन्द्राय मादनः ।
१ २ ३ १र २र
नृभिर्यतो वि नीयसे ॥ ३ ॥

२ ३ १र २र ३ २ ३१ २ ३ १ २
[९६४] इन्दो यदद्रिभिः सुतः पवित्रं परिदीयसे ।
२ ३ १ २ ३ १ २
अरमिन्द्रस्य धाम्ने ॥ ४ ॥

९६१—१. 'मृजन्,' ९६३ 'सोमेन्द्राय पातवे' । ९६४ 'पवित्रं परिधावसि' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[९६५] त्वं सोम नृमादनः पवस्व चर्षणीधृतिः

सस्निर्यो अनुमाद्यः ॥ ५ ॥

[९६६] पवस्व वृत्रहन्तम उक्थेभिरनुमाद्यः।

शुचिः पावको अद्भुतः ॥ ६ ॥

[९६७] शुचिः पावक उच्यते सोमः सुतः स मधुमान्।

देवावीरघशंसहा ॥ ७ ॥ ३ ॥ ऋ० ९ । २४ । १-७ ॥

भा०—( १ ) ( पवमानासः ) भ्रमण करते हुए, परिव्राजकवत् ( इन्दवः ) ज्ञानसम्पन्न, ( सोमासः ) बहते जलों के समान सौम्य गुणों से युक्त, शमदमादि के साधक, शान्त स्वभाव विद्वान् आसक्ति से खूब मुक्तजन ( प्र अधन्विषुः ) उत्तम रीति से आगे बढ़े होते हैं। (श्रीणानाः) अपने अनुभव और ज्ञान में परिपक्व या तपस्वी होकर ( अप्सु ) प्रजाओं या लोकों में (प्र वृञ्जते) भ्रमण करते हैं। वे परिव्राजक होकर सर्वत्र ज्ञान प्रसार करते हैं।

( २ ) ( गावः ) गमनशील, ज्ञानी, विद्वान्जन, ( प्रवता ) प्रकृष्ट उत्तम मार्ग में ( यतीः ) गमन करते हुए ( आपः न ) जल-प्रवाहों के समान ( अभि अधन्विषुः ) बराबर आगे बढ़ते जाते हैं। और वे (पुनानाः) सब विघ्नों को पार करते हुए और अपने आत्मा को नित्य पवित्र करते हुए ( इन्द्रम् ) ऐश्वर्यशील उस सबके प्रभु को ( आशत ) प्राप्त होजाते और आत्मानन्द का लाभ करते हैं।

( ३ ) हे ( पवमान ) गतिशील! हे ( सोम ) विद्वान्! शिष्य! तू ( इन्द्राय ) आचार्यरूप इन्द्र के लिये ( मादनः ) अति प्रसन्नता का कारण होता हुआ ( प्र धन्वसि ) उत्तम दशा को, उत्तम ज्ञान को प्राप्त

९६५. 'चर्षणीसह' ९६६. 'सुतस्य मध्वः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


हो और ( नृभिः ) सन्मार्ग के नेता गुरुओं द्वारा ( यतः ) नियमों में व्यवस्थित होकर ( वि नीयसे ) विनय पूर्वक शिक्षित किया जावे।

( ४ ) हे ( इन्दो ) उपासक शिष्य व ब्रह्मचारिन् ! ( यत् ) जो ( अद्रिभिः ) पर्वत के समान स्थिर प्रज्ञा वाले विद्वानों से ( सुतः ) प्रेरित एवं शिक्षित होकर ( पवित्रं ) पावन करने वाले ज्ञानस्वरूप प्रभु के प्रति तू (परि-दीयसे) समर्पित किया जा रहा है अर्थात् ज्ञान और सदाचार के मार्ग में आगे बढ़ रहा है वह तू ( इन्द्रस्य ) ज्ञानवान् आचार्य के ( धाम्ने ) पद, स्थान के लिये ( अरं ) पर्याप्त रूप से योग्य होजा।

( ५ ) हे ( सोम ) शिष्य ! ब्रह्मचारिन् ( त्वं ) तू सब नेता गुरुओं के हर्ष को उत्पन्न करने और ( चर्षणी-धृतिः ) निरीक्षक लोगों की दृष्टि में उत्तम आचार को धारण करने वाला होकर ( सस्निः ) स्नान करके, स्नातक होकर ( यः ) जो आप पुनः सब के हर्ष का कारण बनकर ( पवस्व ) ज्ञान का प्रदान कर।

( ६ ) हे (वृत्र-हन्तम) विघ्नों और काम, क्रोध आदि आभ्यन्तर, तामस आवरणों को नाश करने में सबसे उत्तम ! तू (उक्थेभिः) उत्तम वचनों द्वारा (अनु-माद्यः) आदर करने योग्य ( शुचिः ) शुद्ध, कान्तिमान्, ( अद्भुतः ) आश्चर्यजनक, (पावकः) समस्त प्रजा को पवित्र, निष्पाप बनानेहारा होकर ( पवस्व ) भ्रमण कर और ज्ञान प्रदान कर।

( ७ ) (सः) वह ब्रह्मचारी ( मधुमान् ) ज्ञानवान्, ब्रह्मवेत्ता, ( शुचिः ) मन, वाणी और कार्य में पवित्र, ( पावकः ) औरों को पवित्र करनेहारा, पंक्ति-पावन (सुतः) होकर ही (सोमः) 'सोम' (उच्यते) कहाता है वह ( देवावीः ) विद्वानों का और दिव्यगुणों का रक्षण करने हारा और ( अघ-शंसहा ) पाप की बात बतलाने वालों के पाखण्ड को नाश करने वाला होता है।

इति प्रथमः खण्डः

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



२ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[९६८] प्र कविर्देववीतयेऽव्या वारेभिरव्यत ।
३ १ २र ३ १र २र
साह्वान् विश्वा अभि स्पृधः ॥ १ ॥

१र २र ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[९६९] स हि ष्मा जरितृभ्य आ वाजं गोमन्तमिन्वति ।
१ २ ३ १ २
पवमानः सहस्रिणम् ॥ २ ॥

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[९७०] परि विश्वानि चेतसा मृज्यसे पवसे मती ।
१ २ ३ १ २
स नः सोम श्रवो विदः ॥ ३ ॥

३क २र ३ १र २र ३ १ २ ३ २ ३ २
[९७१] अभ्यर्ष बृहद्यशो मघवद्भ्यो ध्रुवं रयिम् ।
१ २ ३ २ ३ १ २
इषं स्तोतृभ्य आ भर ॥ ४ ॥

१ २र ३ १र २र २ २ २
[९७२] त्वं राजेव सुव्रतो गिरः सोमा विवेशिथ ।
३ १ २
पुनानो वह्ने अद्भुत ॥ ५ ॥

१र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[९७३] स वह्निरप्सु दुष्टरो मृज्यमानो गभस्त्योः ।
१ २ ३ १ २
सोमश्चमूषु सीदति ॥ ६ ॥

३ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २
[९७४] क्रीळुर्मखो न मंहयुः पवित्रं सोम गच्छसि ।
१ २ ३ २ ३ १ २
दधत् स्तोत्रे सुवीर्यम् ॥ ७ ॥ ४ ॥ ऋ० ९ । २० । १-७ ॥

भा०—( १ ) ब्रह्मचारी ( कविः ) क्रान्तदर्शी, विद्वान्, वाग्मी, मेधावी ( देववीतये ) ज्ञान से प्रकाशमान विद्वानों को प्राप्त होने के लिये ( अव्याः वारेभिः ) भेड़ के बालों से बने कम्बलों द्वारा ( अव्यत ) अपने को ढांपता है और ( विश्वाः ) समस्त ( स्पृधः अभि ) प्रतिस्पर्धी शत्रुओं के समान आगे आने वाली बाधाओं को ( साह्वान् ) पराजित

९६८—'देववीतये इव्या', 'वारेभिरर्षति' । ९७०—'मृशसे पवसे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


करता है। अथवा ( अव्याः ) रक्षा करने हारी विद्या के ( वारेभिः ) आवरणों, व्रतों, साधनों से ( अव्यत ) अपने को युक्त करता है।

( २ ) ( सः हि ) और वही ( पवमानः ) सर्वत्र गमन करता हुआ ( जरितृभ्यः ) विद्या का उपदेश करने हारे आचार्यों के लिये (सहस्रिणं) सहस्रों सुखों के देनेहारे ( गोमन्तं ) गवादि पशु से सम्पन्न ( वाजम् ) ज्ञान ऐश्वर्य को, ( इन्वति ) स्वयं प्राप्त करता है और ( वाजं इन्वति ) धन-ऐश्वर्य गुरुदक्षिणा में लाकर देता है।

( ३ ) हे ( सोम ) ब्रह्मचारिन् ! तू ( चेतसा ) अपने ज्ञान से (विश्वानि ) सबको ( परि-मृज्यसे ) परिशोधित करता है, विवेक करता है। और ( मती ) मनन करने हारी शक्ति से ( पवसे ) तत्त्व तक पहुंचता है। ( सः ) वही तु ( नः ) हमें ( श्रवः ) वेदज्ञान को ( विदः ) प्राप्त करा।

( ४ ) हे सोम ! ब्रह्मचारिन् स्नातक ! ( बृहद् ) बड़े ( यशः ) यश को तू ( अभि-अर्ष ) प्राप्त हो और ( मघवद्भ्यः ) बड़े धनाढ्य पुरुषों से तू ( ध्रुवं ) स्थिर ( रयिं ) धन को भी प्राप्त कर और ( स्तोतृभ्यः ) सत्य ज्ञान का उपदेश करने वाले गुरुओं के लिये ( इषं ) उनकी इच्छानुकूल अन्न, धन ( आ भर ) ले आ।

( ५ ) हे ( सोम ) हे स्नातक ! हे ( वह्ने ) ज्ञान को धारण करने हारे ! हे ( अद्भुत ) हे अभूतपूर्व विद्वन् ! तू ( सु-व्रतः ) उत्तम व्रतनिष्ठ, सदाचारी, ( पुनानः ) सर्वत्र गमन या पवित्र करता हुआ (राजा इव) स्तुति के पात्र राजा के समान ( गिरः ) वेदवाणियों के ( आ विवेशिथ ) मर्म में प्रवेश कर।

( ६ ) ( सः ) वही ( वह्निः ) ज्ञान का नेता ( सोमः ) ब्रह्मचारी, शान्त, तपस्वी, ( अप्सु ) प्रजाओं के भीतर ( दुस्तरः ) दुर्गम, अजेय ( गभस्त्योः ) ज्ञान और कर्म द्वारा ( मृज्यमानः ) शुद्ध पवित्र होकर ( चमूषु ) सत्पात्रों में, सेनाओं के ऊपर वीर सेनापति के समान प्रजा के हृदयों में ( सीदति ) स्थिति पाता है।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(७) हे (सोम) ऐश्वर्यवन् ! (क्रीडुः) क्रीड़ा करने वाला, किशोर-दशा में वर्त्तमान, सुप्रसन्न तू (मखः न) यज्ञ के समान (मंहयुः) पूजनीय (पवित्रं) पवित्र व्रत का (गच्छसि) आचरण करता है और (स्तोत्रे) सत्य गुण के प्रकाशक गुरु के अधीन (सुवीर्यं) उत्तम ज्ञान और बल को (दधत्) धारण करता है।

इस सूक्त का ईश्वर और आत्मा परक अर्थ भी लगता है।

[९७५] यवंयवं नो अन्धसा पुष्टंपुष्टं परि स्रव।
विश्वा च सोम सौभगा ॥ १ ॥

[९७६] इन्दो यथा तव स्तवो यथा ते जातमन्धसः।
नि बर्हिषि प्रिये सदः ॥ २ ॥

[९७७] उत नो गोविदश्वावित् पवस्व सोमान्धसा।
मक्षूतमेभिरहभिः ॥ ३ ॥

[९७८] यो जिनाति न जीयते हन्ति शत्रुमभीत्य।
स पवस्व सहस्राजित् ॥ ४ ॥ ५ ॥ ऋ० ९। ५५। १-४ ॥

भा०—(१) हे (सोम) सबको उत्पन्न करने हारे प्राणों के प्रेरक परमात्मन् ! अन्नपते ! (नः) हमें (अन्धसा) प्राण धारण कराने हारे सामर्थ्य से (पुष्टं-पुष्टं) खूब पुष्ट हुए (यवं-यवं) यव तथा यव के समान अन्य प्रत्येक धान्य भी (परि स्रव) प्रदान कर। और (विश्वा च) समस्त (सौभगा) सौभाग्य देनेहारे ऐश्वर्य पदार्थ भी हमें प्रदान कर।

(२) हे (इन्दो) ऐश्वर्यवन् ! (अन्धसः) जीवन धारण कराने हारे, प्राणों के प्राण, अथवा अन्धकार के नाशक (तव) तेरी (यथा स्तवः) जिस प्रकार सत्यगुण प्रकाशक स्तुति वा यथार्थ उपदेश है और

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(यथा) जिस प्रकार तेरी (जातम्) प्रकट प्रसिद्धि है, ठीक उसी प्रकार सम्पन्न होकर (प्रिये) सबको प्रिय लगने वाले प्यारे, उत्तम (बर्हिषि) सूर्य में तेज के समान, देह में आत्मा के समान, विश्व में उत्तम आसन पर गुरुवत् हृदयाकाश में (नि सदः) विराजमान हो।

(३) हे (सोम) ऐश्वर्यवन्! (उत) और (गोवित्) ज्ञानेन्द्रियों के वश करने हारे और (अश्ववित्) प्राणेन्द्रियों के वश करने हारे आप (अन्धसा) प्राण के धारक (मक्षूतमेभिः) शीघ्र ही गुज़र जाने वाले (अहभिः) इन थोड़े से दिनों में ही (नः) हमें (पवस्व) प्राप्त हो।

(४) (यः) जो (जिनाति) स्वयं जीत लेता है और (न जीयते) दूसरों से नहीं जीता जाता और (अभि-इत्य) सम्मुख आकर (शत्रुम्) शत्रु को (हन्ति) नाश करता है (सः) वह (सहस्र-जित्) हज़ारों को जीतने वाला, बलस्वरूप तू (पवस्व) हमारे प्रति आ, प्रकट हो, हमें प्राप्त हो।

[९७९] यास्ते धारा मधुश्च्युतोऽसृग्रमिन्द ऊतये।
ताभिः पवित्रमासदः ॥ १ ॥

[९८०] सो अर्षेन्द्राय पीतये तिरो वाराण्यव्यया।
सीदन्नृतस्य योनिमा ॥ २ ॥

[९८१] त्वं सोम परि स्रव स्वादिष्ठो अङ्गिरोभ्यः।
वरिवोविद् घृतं पयः ॥ ३ ॥ ६ ॥ ऋ० ९ । ६२ । ७-९ ॥

भा०—(१) हे (इन्दो) ऐश्वर्यवन्! (ते) तेरी (मधुश्च्युतः)

९८०—'तिरो रोमाण्यव्यया सीदन् योना वनेष्वा' इति ऋ०।
९८१—'त्वमिन्द्रो परि' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

मधुर रस को बहाने वाली, ज्ञान देने हारी, आनन्दप्रद ( धाराः ) धारण करने वाली शक्तियां वा वाणियां (याः) जो (ऊतये) रक्षा करने के लिये ( असृग्रम् ) उत्पन्न, प्रकट हो रही हैं ( ताभिः ) उन से (पवित्रं) पवित्र करने हारे वायु या सूर्य, प्राण में सूक्ष्म रूप से (आसदः) विराजमान हो।

( २ ) ( सः ) वह तू ( इन्द्राय ) इस अन्तरात्मा के ( पीतये ) पान तृप्ति वा रक्षा के लिये, ( अव्यया ) अवि अर्थात् चित्-प्रकृति के ( वारा ) आवरण करनेहारे आवरणों को ( तिरः ) दूर ( अर्ष ) कर और ( ऋतस्य ) प्रकाशस्वरूप सत्य के ( योनिम् ) आश्रय स्थान ब्रह्म को ( सीदन् ) प्राप्त होकर ( आ ) प्रकट हो।

( ३ ) हे ( सोम ) आत्मन् ! ( त्वं ) तू ( अंगिरोभ्यः ) ज्ञानी आत्माओं के लिये ( वरिवोविद् ) वरण करने योग्य सुखों, आत्मानन्दों को प्राप्त कराने हारा और ( स्वादिष्ठः ) अत्यन्त अधिक रस का देने वाला होकर ( घृतम् ) अति प्रकाशमय ( पयः ) अमृत रस को ( परि स्रव ) प्रदान कर।

इति द्वितीयः खण्डः।

---

२ ३ १ २ ३क २र ३ २ ३ १र २ ३ १ २ ३ १ २
[९८२] तव श्रियो वर्ष्यस्येव विद्युतोऽग्नेश्चिकित्र उषसामिवेतयः
१र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
यदोषधीरभिसृष्टो वनानि च परि स्वयं चिनुषे अन्नमासनि ॥१॥
१ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३
[९८३] वातोपजूत इषितो वशाँ अनु तृषु यदन्ना वेविषद्वि-
१ २ १ २ ३ २ २ ३ २ ३ १ २
तिष्ठसे। आ ते यतन्ते रथ्योऽ३ यथा पृथक् शर्धांस्यग्ने
३ १ २ ३ १ २
अजरस्य धक्षतः ॥ २ ॥

९८२—'चित्राश्चिकित्र', 'उषसां न केतव', 'अन्नमास्ये' इति ऋ०।

९८३—'वातोपधूत', 'अजराणि धक्षत,' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[१८४] मधाकारं विदथस्य प्रसाधनमग्निं होतारं परिभूतरं मतिम । त्वामर्भस्य हविषः समानमित् त्वां महो वृणते नान्यं त्वत् ॥ ३ ॥ ७ ॥ ऋ० १० । ९१ ५, ७, ८ ॥

भा०—( १ ) हे परमेश्वर ! ( अग्ने ) ज्ञान प्रकाशक ! ( तव ) तेरी ( श्रियः ) विभूतियां ( वर्ष्यस्य ) मेघ की ( विद्युतः इव ) विद्युतों के समान ( च ) और ( उषसां ) प्रभात कालों में निकलती हुई ( ईतयः इव ) किरणों के समान ( चिकित्र ) सर्वत्र जानी जाती हैं । ( यत् ) जब कि ( ओषधीः ) ओषधियों और ( वनानि च ) वृक्षादि वनस्पतियों में भी ( अभिसृष्टः ) लग कर उनमें भी व्याप्त होकर, ( आसनि ) मुख में ( अन्नम् ) अन्न के समान समस्त पदार्थों को ( स्वयं ) अपने ( परिचिनुषे ) भीतर लेलेता है

ओषधि अन्नादि और वनस्पतियों को जिस प्रकार अग्नि अपने भीतर जलाकर मानों ग्रास कर जाता है उसी प्रकार परमेश्वर सब पदार्थों को अपने भीतर लीन करता है। इसी प्रकार विद्वान् भी समस्त ओषधि वृक्षादि को अन्न के समान जानकर उनका खाद्यरूप से विवेक करे ।

( २ ) ( वात-उपजूतः ) गन्ध आदि गुणों के ज्ञान से सम्पन्न ( इषितः ) स्वयं इच्छा पूर्वक ( तृपु ) शीघ्र ही ( वशां अनु ) कमनीय उत्तम गुण से युक्त वनस्पतियों को ( अन्ना ) और अन्नों को ( वेविषद् ) प्राप्त कर के ( वितिष्ठसे ) नाना प्रकार से प्रकाशित करता है । हे (अग्ने) प्रकाशस्वरूप ! विद्वन् ( अजरस्य ) कभी वृद्ध न होने वाले, ( धक्षतः ) अग्नि के समान अज्ञान को भस्म करने हारे, ( रथ्यः ) रथपर चढ़े, महारथी शूरवीर के छोड़े शस्त्र जिस प्रकार ( पृथक ) पृथक् २ लक्ष्यों पर जाते हैं उसी प्रकार ( ते ) तेरे ( शर्धांसि ) बल प्रयोग और ज्ञान-

१८४—'परिभूतमं' तमिदर्भे हविष्यासमानमित्तमिन्महे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



रूप तेज भी ( पृथक् ) पृथक् २ नाना कार्यों में ( आ यतन्ते ) लग रहे हैं, सफल हो रहे हैं।

( ३ ) हे अग्ने, ज्ञानवन् ( मेधाकारं ) ज्ञान और धारणावती बुद्धि के उत्पादक ( विदथस्य प्रसाधनम् ) ज्ञान की परम उत्कृष्ट साधना के करने वाले ( अग्निं ) सबके आगे होकर चलने वाले दीपक के समान सर्व प्रकाशक, ( होतारं ) सबको अपने शरण में लेने और सब सुखों के देने वाले, ( परिभूतरम् ) सब ओर अपने सामर्थ्य या सत्ता को प्रकट करने हारे, ( मतिं ) मननशील ( त्वाम् ) तुझको ही ( अर्भस्य ) छोटे और ( महः ) बड़े, थोड़े और बहुत ( हविषः ) ज्ञान के लिये भी ( समानम् इव ) समान रूप से ही ( वृणते ) सब वरण करते हैं, चुनते हैं ( त्वत् अन्यं न ) तुझ से दूसरे को नहीं।

३ १ २ ३ १२ २२ ३ १ २
[९८५] पुरूरुणा चिद्ध्यस्त्यवो नूनं वां वरुण।
२ ३ १ २ ३ २
मित्र वंसि वां सुमतिम् ॥ १ ॥
१ २ ३ १ ३ १ ३ १ २
[९८६] ता वां सम्यगद्रुह्वाणेषमश्याम धाम च।
३ १ २
वयं वां मित्रा स्याम ॥ २ ॥
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[९८७] पातं नो मित्रा पायुभिरुत त्रायेथां सुत्रात्रा।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
साह्याम दस्यून्तनूभिः ॥ ३ ॥८॥ ऋ० ५ । ७० । १-३ ॥

भा०—( १ ) हे ( मित्र ) सबके स्नेही ! हे (वरुण) सबसे श्रेष्ठ ! ( वां ) आप दोनों का ( अवः ) रक्षण सामर्थ्य और ज्ञान ( पुरूरुणा ) बहुत अधिक ( चित् हि ) ही ( अस्ति ) है। ( नूनम् ) निश्चय से (वां) आप दोनों ही अपने ( सुमतिम् ) उत्तम ज्ञान को ( वंसि ) देते हो।

( २ ) ( ता ) वे दोनों ( वां ) आप लोग ( अद्रुह्वाणा ) किसी

९८१—'वायसे इति ऋ० । ९८७—'पातं नो रुद्रा' 'तुर्याम दस्यून्' इति ऋ० ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



का द्रोह नहीं करते । हम आपके ( इषम् ) प्रेरणा बल, अन्न और संकल्प बल और ( धाम ) धारण सामर्थ्य, तेज को ( अश्याम ) उपभोग करें, प्राप्त करें और ( वयं ) हम ( वां ) आपके ( मित्रा ) मित्र ( स्याम ) होकर रहें।

( ३ ) आप दोनों ( मित्रा ) हमारे स्नेह करने वाले होकर ( पायुभिः ) अपने रक्षकों या रक्षा साधनों से ( उत ) और ( सु-त्रात्रा) उत्तम त्राणकर्त्ता पालकों द्वारा ( नः ) हमें ( त्रायेथां ) बचावें । हम ( तनूभिः ) अपने शरीरों द्वारा ( दस्यून् ) नाशकारी पदार्थों और पुरुषों को ( साह्याम ) बलपूर्वक पराजित करें ।

मित्र और वरुण से प्राण और अपान, सभापति और सेनापति, राजा और मन्त्री समझने चाहियें ।

[९८८] उत्तिष्ठन्नोजसा सह पीत्वा शिप्रे अवेपयः ।
सोममिन्द्र चमू सुतम् ॥ १ ॥

[९८९] अनु त्वा रोदसी उभे स्पर्धमानमददेताम् ।
इन्द्र यद् दस्युहाभवः ॥ २ ॥

[९९०] वाचमष्टापदीमहं नवस्रक्तिमृतावृधम् ।
इन्द्रात् परि तन्वं ममे ॥ ३ ॥ ६ ॥

ऋ० ८ । ७६ । १०-१२ ॥

भा०—( १ ) हे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( चमूसुतम् ) सेना दलों में अभिषेक को प्राप्त पदाधिकारी के राजा या सेनापति के समान इन्द्रियों, प्राण और अपान रूप चमसों में उत्पन्न हुए ( सोमं ) सबके प्रेरक आत्मा के बल वीर्य और प्राण को ( पीत्वा ) पान करके ( ओजसा ) बल

९८८—'१. 'पीत्वा', २. ऋचमायामक्रुपेताम्', ३. 'ऋतस्पृशम्' इति च ऋ०

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



और कान्ति सहित ( उत्तिष्ठन् ) उठते हुए आप ( शिप्रे) अपने हनुस्वरूप ज्ञान और कर्म की शक्तियों को ( सह अवेपयः) एक साथ गति देते हो । परमात्म-पक्ष में = हनू द्यावापृथिवी ।

(२) ( यद् ) जब तू ( दस्यु-हा ) विनाशक पदार्थों और बाधक विघ्नों का शत्रुओं के समान नाश ( अभवः ) करता है । ( स्पर्धमान ) सबसे आगे बढ़ने हारे ( इन्द्र ) इन्द्रियों के स्वामिन् ! आत्मन् ! (त्वा अनु) तेरे पीछे २ तेरी शक्ति से ( उभे रोदसी ) दानों प्राण और अपान या शरीर के ऊपर और नीचे के दोनों भाग (अददेताम् ) नित्य आनन्द अनुभव करते हैं ।

(३) (अहम् ) मैं (अष्टापदीं) आठ चरण वाली(नवस्त्रक्तिं) नौ प्रकार की रचनावली ( ऋतावृधम् ) यज्ञ और सत्य की वृद्धि करने वाली ( तन्वं) विस्तृत ( वाचं ) वाणी का ( इन्द्रात् ) इन्द्रस्वरूप अपने आचार्य या उस परमगुरु परमेश्वर से ( परि ममे ) ज्ञान प्राप्त करता हूं ।

अष्टापदी चार वेद और चार उपवेद ये वाणी के आठपद अर्थात् विद्या के आश्रम स्थान हैं । नवस्त्रक्तिः—नव स्त्रक्तयः रचना यस्याः । १ शिक्षा, २ कल्प, ३, व्याकरण, ४ निघण्टु, ५ निरुक्त, ६, छन्दः, ७ ज्योतिष, ८ धर्मशास्त्र, और ९ मीमांसा । ये नौ प्रकार की रचनाएं वेदों के आशय को स्पष्ट करने के लिये हैं ।

[९९१] इन्द्राग्नी युवामिमेऽ३भि स्तोमा अनूषत ।
पिबतं शम्भुवा सुतम् ॥ १ ॥

[९९२] या वां सन्ति पुरुस्पृहो नियुतो दाशुषे नरा ।
इन्द्राग्नी ताभिरा गतम् ॥ २ ॥

[९९३] ताभिरा गच्छतं नरोपेदं सवनं सुतम् ।
इन्द्राग्नी सोमपीतये ॥ ३ ॥ १० ॥ ऋ० ६ । ६० ७–९ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—(१) हे ( इन्द्राग्नी ) विद्युत् और सूर्य के समान सभापति और सेनापति ! ( युवाम् ) आप दोनों का (इमे) ये ( स्तोमाः ) प्रशंसा युक्त कार्य ( अभि अनूषत ) वर्णन करते हैं। आप ( शंभुवा ) सबके सुख और कल्याण का कार्य करने हारे ( सुतम् ) इस दुग्ध आदि रस एवं ओषधियों के रस और ज्ञान को ( पिबतम् ) पान करो। इन्द्राग्नी, से प्राण और अपान, गुरु शिष्य, सभापति और सेनापति सूर्य और विद्युत आदि का ग्रहण उचित है।

( २ ) हे ( नरा ) सबके नेताओ ! ( दाशुषे ) सबको शान्ति सुख देने हारे नरपति के निमित्त ( वां ) आपकी ( या ) जो ( पुरुस्पृहः ) सबको प्रिय लगने वाली ( नियुतः ) अनेक निश्चित मतियें ( सन्ति ) हैं, हे ( इन्द्राग्नी ) सूर्य विद्युत् के समान ज्ञानोपदेश करने हारे अध्यापक और उपदेशक महोदयो ! आप ( ताभिः ) उनके सहित ( आगतम् ) प्रजाओं में आओ।

( ३ ) हे ( इन्द्राग्नी ) इन्द्र अग्नि के तुल्य ज्ञानोपदेशक व अध्यापक ! ( नरा ) दोनों नेताओ ! ( ताभिः ) आप पूर्वोक्त विवेचक शक्तियों के साथ ही ( इदं ) इस ( सुतं ) उत्पादित ( सवनं ) यज्ञ में ( सोमपीतये ) उत्तम आनन्दप्रद, सोमरस, या धर्मपथ प्राप्त कराने के लिये ( उप आ गच्छतं ) आइये।

इति तृतीयः खण्डः।

---

[९९४] अर्षा सोम द्युमत्तमोऽभि द्रोणानि रोरुवत्।
सीदन् योनौ वनेष्वा ॥ १ ॥

---

९९४—'सीदन् श्येनो न योनिमा, ९९५—'सोमा अर्षन्ति' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[९९५] अप्सा इन्द्राय वायवे वरुणाय मरुद्भ्यः ।
सोमा अर्षन्तु विष्णवे ॥ २ ॥

[९९६] इषं तोकाय नो दधदस्मभ्यं सोम विश्वतः ।
आ पवस्व सहस्रिणम् ॥ ३ ॥ ११ ॥

ऋ० ९ । ६५ । १९–२१ ॥

भा०—व्याख्या देखो अविकल सं० [५०३] पृ० २५२ ।

( १ ) ( इन्द्राय ) आत्मा के लिये, ( वायवे ) प्राण के निमित्त, ( वरुणाय ) अपान के लिये ( मरुद्भ्यः ) अन्य ज्ञानेन्द्रियों और प्राणेन्द्रियों के लिये और ( विष्णवे ) उस सर्वव्यापक प्रजापति परमात्मा के साक्षात् ज्ञान के लिये ( अप्साः ) नाना ज्ञानों और कर्मों को व्याप्त करने हारे ( सोमाः ) आनन्दरस और विद्वान् जन ( अर्षन्तु ) प्राप्त हों ।

( ३ ) हे ( सोम ) परमात्मन् ! आप ( नः ) हमारे ( तोकाय ) सन्तति को और ( अस्मभ्यं ) हमें ( विश्वतः ) सब ओर से ( इषं ) अन्न ( दधत् ) प्रदान करो और ( सहस्रिणम् ) सहस्रों सुखों के देने वाले बलशाली प्राणात्मा को ( आ पवस्व ) प्रकाशित करो ।

[९९७] सोम उ ष्वाणः सोतृभिरधि ष्णुभिरवीनाम् ।
अश्वयेव हरिता याति धारया मन्द्रया याति धारया ॥ १

[९९८] अनूपे गोमान् गोभिरक्षाः सोमो दुग्धाभिरक्षाः ।
समुद्रं न संवरणान्यग्मन् मन्दी मदाय तोशते ॥ २ ॥ १२ ॥

ऋ० ९ । १०७ । ८–९ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५१५] २५८ ।

( २ ) जिस प्रकार ( गोमान् ) गोपाल ( गोभिः ) गौओं के साथ

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



उनको चराने के लिये ( अनूपे ) निम्न देश में ( अक्षाः ) जाता है उसी प्रकार ( सोमः ) व्यापक आनन्दरस ( दुग्धा ) दुग्ध के समान ज्ञानपूर्ण आनन्दमय धाराओं के साथ निम्न, हृदयदेश में क्षरित होते हैं। (संवरणानि ) जल जिस प्रकार ( समुद्रं न ) समुद्र की तरफ बहते हैं उसी प्रकार उत्तमरूप से वरण करने योग्य, सेवन करने योग्य आनन्दरस भी समुद्ररूप, विक्षोभ रहित आत्मा में प्रकट होते हैं और ( मन्दी ) आनन्द में मग्न आत्मा ( मदाय ) अति हर्ष प्राप्त करने के निमित्त ( तोशते ) आगे बढ़ता है।

[९९९] यत्सोम चित्रमुक्थ्यं दिव्यं पार्थिवं वसु ।
तन्नः पुनान आ भर ॥ १ ॥

[१०००] वृषा पुनान आयूंषि स्तनयन्नधि बर्हिषि ।
हरिः सन् योनिमासदः ॥ २ ॥

[१००१] युवं हि स्थः स्वःपती इन्द्रश्च सोम गोपती ।
ईशाना पिप्यतं धियः ॥ ३ ॥ १३ ॥

ऋ० ६ । १६ । १, ३, २, ॥

भा०—( १ ) हे ( सोम ) सर्वोत्पादक ! ( पुनानः ) तू सर्वव्यापक परमेश्वर ( नः ) हमें ( यत् ) जो ( चित्रं ) संग्रह करने योग्य उत्तम अद्भुत ( दिव्यं ) दिव्यगुण सम्पन्न, ( पार्थिवम् ) इस पृथ्वी पर ( उक्थ्यम् ) प्रशंसनीय, वेदोक्त, ( वसु ) धन है ( तत् ) वह (आ भर) प्राप्त करा।

( २ ) हे ( सोम ) परमेश्वर ! तू ( वृषा ) सब सुखों का वर्षक ( अधि बर्हिषि ) यज्ञ में, इस देह में, अन्तरिक्ष में, ( स्तनयन् ) गर्जते

९९९—'पुनान आयुषु', 'योनिमासदत्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

मेघ के समान उपदेश करता हुआ (आयूंषि) समस्त प्राणियों की आयुओं को (पुनानः) पुनः नया, शुद्ध पवित्र हराभरा करता हुआ (हरिः सन्) दुःखहारी होकर (योनिम्) हृदयदेश में (आ सदः) आ विराजमान हो। ईश्वर, पर्जन्य, प्रजापति, सोमरस और योगज ब्रह्मानन्द रस और राजा का समान रूप से वर्णन है। राजा के योनि अर्थात् आश्रय प्रजाएं हैं।

(३) हे (सोम) सर्वोत्पादक तू और (इन्द्रः च) ऐश्वर्यवान् दोनों (गोपती) इन्द्रियों, प्रजाओं और रश्मियों के स्वामी (युवं हि) आप दोनों (स्वःपति स्थः) सब सुख और ज्ञान, ज्योतिर्मय पिण्डों और द्यौलोक के स्वामी हो। आप (ईशाना) सबके ईश्वर हमारे (धियः) बुद्धियों को (पिप्यतं) बढ़ाइये।

सोम = परमात्मा इन्द्र = आत्मा अथवा इन्द्र = परमात्मा सोम आत्मा। आत्मा, और परमात्मा, जीव और मन, वायु और सूर्य, राजा और मन्त्री आदि का समान रूप से वर्णन है।

इति चतुर्थः खण्डः।

---

[१००२] इन्द्रो मदाय वावृधे शवसे वृत्रहा नृभिः।
तमिन्महत्स्वाजिषूतिमर्भे हवामहे स वाजेषु प्र नोऽविषत्॥१॥

[१००३] असि हि वीर सेन्योऽसि भूरि परादिदिः। असि दभ्रस्य चिद्वृधो यजमानाय शिक्षसि सुन्वते भूरि ते वसु॥२॥

[१००४] यदुदीरत आजयो धृष्णवे धीयते धनम्। युङ्क्ष्वा मदच्युता हरी कं हनः कं वसौ दधोऽस्मां इन्द्र वसौ दधः॥ ३॥ १४॥ ऋ० १।८१।१–३॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( १ ) व्याख्या देखिये अवि० [४११] पृ० २१० ।

( २ ) हे ( वीर ) विशेष उत्साह सम्पन्न ! वीर ! ( सेन्यः असि ) तू सेना का हितकर है । और ( भूरि ) बहुत ( परादद्दिः ) शत्रुओं को पराजय देने हारा है । और तू ( दभ्रस्य ) स्वल्प, थोड़े सामर्थ्य वाले निर्बल को ( चित् ) भी ( वृधः ) बढ़ाने हारा ( असि ) है । तू (सुन्वते) सुखों के उत्पन्न करने हारे ( यजमानाय ) यज्ञ के कर्त्ता, या करदाताओं को ( ते भूरि वसु ) अपना बहुत धन ( शिक्षसि ) देता है । जो 'इन' अर्थात् स्वामी या नेता के सहित होती है वह 'सेना' कहाती है । इन्द्रिय-गण आत्मा नेता के संग होने से 'सेना' कहाती हैं । उनका हितकर, उनमें उत्तम आत्मा 'सेन्य' है । वह काम, क्रोध आदि का पराभव करके स्वल्प 'दभ्र' दहराकाश को भी विशाल करता है और यजमान स्वरूप मुख्य प्राण को नाना प्रकार के ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय द्वारा प्राप्त भोग्य वस्तुएं देता है ।

( ३ ) इसकी व्याख्या देखिये अवि० सं० [४१४] पृ० २११ ।

३ २ ३ १ २ ३१ २ १ २ ३क२र १ २र
[१००५] स्वादोरित्था विषूवतो मधोः पिबन्ति गौर्यः । या इन्द्रेण
३ १२ ३ २ ३ १ २ ३ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
सयावरीर्वृष्णा मदन्ति शोभथा वस्वीरनु स्वराज्यम् ॥१

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
[१००६] ता अस्य पृशनायुवः सोमं श्रीणन्ति पृश्नयः प्रिया इन्द्रस्य
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
धेनवो वज्रं हिन्वन्ति सायकं वस्वीरनु स्वराज्यम् ॥२॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ १
[१००७] ता अस्य नमसा सहः सपर्यन्ति प्रचेतसः । व्रतान्यस्य
३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
सश्चिरे पुरूणि पूर्वचित्तये वस्वीरनु स्वराज्यम् ॥३॥१५

ऋ० १ । ८४ । १०—१२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखिये अवि० सं० [४०९] पृ० २०९ ।

१००५—'मदन्ति शोभसे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( २ ) ( ताः ) वे ( अस्य ) इस आत्मा के ( पृशनायुवः ) स्पर्श, संग, या सन्निकर्ष चाहती हुई, या भोग्य पदार्थों तक पहुंचने की चेष्टा करने वाली ( पृश्नयः ) रस तक पहुंचने वाली, ( इन्द्रस्य ) इन्द्र आत्मा की ( प्रियाः ) प्रिय ( धेनवः ) गौओं के समान इन्द्रियां ( सोमं ) ज्ञान को ( श्रीणन्ति ) और भी परिपक्व करती हैं, बढ़ाती हैं । और वे ( सायकं ) नाश करने वाले, अन्त कर डालने वाले ( वज्रं ) वैराग्य को ( हिन्वन्ति ) उत्पन्न करती हैं और वे ( वस्वीः ) इस शरीर में वास करने हारे आत्मा की शक्तियां ( स्वराज्यं ) अपने निजी आत्मा के प्रकाशमय सत्ता के ( अनु ) अनुकूल, वश होकर उसमें ही विराजती हैं। साधक का अनुभव परिपक्व होने पर इन्द्रियां ही स्वयं भोग को त्याग कर देती हैं और वैराग्य होकर आत्मा में आभ्यन्तर ज्ञान-प्रकाश उत्पन्न होता है और उसके अनुकूल सब इन्द्रियां अन्तर्वृत्ति होकर रहती हैं ।

( ३ ) ( प्रचेतसः ) उत्कृष्ट चेतनाशक्ति वा ज्ञान से युक्त होकर ( ताः ) वे इन्द्रियरूप गौएं ( अस्य ) इस आत्मा के ( सहः ) सहनशक्ति या काम, क्रोध आदि पराजित करने वाले बल को ( नमसा ) शरीर के बल को अन्न के समान अपने प्राप्त अनुभव से ( सपर्यन्ति ) और भी अधिक आदर और अनुकूलता से बढ़ाती हैं । और ( पूर्व-चित्तये ) पूर्ण ज्ञान प्राप्त करने के लिये ( वस्वीः ) देह में बसी इन्द्रिय-वृत्तियां (अस्य) इसके ( पुरूणि ) बहुत से ( व्रतानि ) कर्मों और गुणों को ( स्वराज्यम् अनु ) आत्मशक्ति के क्षेत्र की वृद्धि के लिये ( सश्चिरे ) सेवन करती हैं, पालन करती हैं, स्वीकार करती हैं ।

इति पञ्चमः खण्डः ।

---

[१००८] असाव्यंशुर्मदायाप्सु दक्षो गिरिष्ठाः ।
श्येनो न योनिमासदत् ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १र २र ३ १ २ ३ २ ३ १र २र ३ २
[१००९] शुभ्रमन्धो देववातमप्सु धौतं नृभिः सुतम् ।
१ २ ३ २ ३ १ २
स्वदन्ति गावः पयोभिः ॥ २ ॥
२ ३ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २
[१०१०] आदीमश्वं न हेतारमशूशुभन्नमृताय ।
२ ३ १ २ ३ १ २
मधो रसं सधमादे ॥ ३ ॥ १६ ॥ ऋ० ९ । ६२ । ४-६ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [४७३] पृ० २४० ।

( २ ) (देव-वातम्) देव अर्थात् इन्द्रियों से प्राप्त (अप्सु धौतं) ध्यान वृत्तियों, या प्राणों द्वारा संस्कृत, ( नृभिः सुतम् ) साधक पुरुषों, या प्राणों द्वारा उत्पादित, ( शुभ्रं ) शुद्ध, कान्तिस्वरूप, ( अन्धः ) जीवन धारण कराने हारे आत्मानन्दरस का ( गावः ) सूक्ष्म इन्द्रियवृत्तियें अथवा ज्ञानी पुरुष ( पयोभिः ) अन्न-रसों के साथ २ ( स्वदन्ति ) आस्वाद लेते हैं ।

( ३ ) ( आत् ) तदनन्तर ( अश्वं न ) जिस प्रकार राजा लोग युद्ध में अपने अश्व को अपनी रक्षा के लिये नाना प्रकार के अस्त्रों और कवचों से सुसज्जित करते हैं उसी प्रकार ( हेतारं ) सब के प्रेरक ( ईम् ) इस ( मधोः रसं ) मधुर आत्मसम्बन्धी आनन्दमय रस को ( सध-मादे ) शरीर रूप एकत्र आनन्द प्राप्त करने के स्थान में ( अमृताय ) मोक्ष या अमृतत्व प्राप्त करने के लिये ( अशूशुभन् ) नाना साधनाओं से सुशोभित करते हैं ।

३ २ ३ २ ३२उ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१०११] अभि द्युम्नं बृहद्यश इषस्पते दिदीहि देव देवयुम् ।
१र २र ३ १ २
विकोशं मध्यमं युव ॥ १ ॥
१ २ ३ २र ३ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
[१०१२] आ वच्यस्व सुदक्ष चम्वोः सुतो विशां वह्निर्न विश्पति
३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
वृष्टिं दिवः पवस्व रीतिमपो जिन्वन् गविष्टये धियः
॥ २ ॥ १७ ॥ ऋ० ९ । १०८ । ९-१० ॥

१००९—'अप्सु धूतो नृभिः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( १ ) व्याख्या देखिये अवि० सं० [५७९] पृ० २९२ ।

( २, ३ ) हे ( सुदक्ष ) उत्तम बलसम्पन्न सोम ! ( विशां ) प्रजाओं की ( वह्निः ) सुव्यवस्था का भार वहन करने हारे ! आत्मन् ! ( चम्वोः ) दोनों सेनाओं के बीच ( सुतः ) विराजमान ( विश्पतिः न ) राजा के समान आप प्रजापति, परमात्मा ( गविष्टये ) गतिशील पशुओं, प्राणियों और पृथ्वी के समस्त जीवों के हित के लिये ( अपः जिन्वन् ) जलों को नीचे गिराते हुए ( दिवः ) अन्तरिक्ष से ( रीतिं ) अन्नों के देने हारी, विशाल ( वृष्टिं ) जलवृष्टि को ( आ वच्यस्व ) प्रेरित करो और ( धियः ) उत्तम बुद्धियों को ( पवस्व ) प्रेरित करो । मेघ रूप प्रजापति पक्ष में-द्यौ और पृथ्वी 'चमू' हैं । अध्यात्म पक्ष में-ज्ञानभूमि और कर्मभूमि, या ज्ञानेन्द्रिय और प्राणेन्द्रिय तदनुसार मस्तक के ऊपर के और नीचे के दोनों भाग चमू हैं । धर्ममेघ समाधि में प्रकट होने वाली ब्रह्मरस की वृष्टि और अपः = कर्म अथवा लिङ्ग शरीरमय प्राणों और धियः = ध्यानवृत्तियों को प्रेरित करता हुआ आत्मा, गौः = इन्द्रियों के हित के लिये या स्वयं वृषभ-रूप आत्मा के हित के लिये सोम = शुक्र कान्तिरूप में प्रकट होता है ।

३ १र २र ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१०१३] प्राणा शिशुर्महीनां हिन्वन्नृतस्य दीधितिम् ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
विश्वा परि प्रिया भुवदध द्विता ॥ १ ॥

१ २ ३ १ २ ३ २ १ २ ३ १र २र ३ २
[१०१४] उप त्रितस्य पाष्योऽ३ऽरभक्त यद् गुहा पदम् ।
३ १ २ ३१र २र ३ १ २ ३ २
यज्ञस्य सप्त धामभिरध प्रियम् ॥ २ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १र ३ २
[१०१५] त्रीणि त्रितस्य धारया पृष्ठेष्वैरयद्रयिम् ।
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
मिमीते अस्य योजना वि सुक्रतुः ॥ ३ ॥ १८ ॥

ऋ० ९ । १०२ । १-३ ॥

१०१५—'पृष्ठेष्वैरया रयिम्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भा०—( १ ) व्याख्या देखिये अवि० सं० [५७०] पृ० ३०५।

( २ ) ( यत् ) जब ( त्रितस्य ) मन, वाक्, काय तीनों से साधना करने हारे योगी आत्मा के ( पार्ष्योः ) पाषाण के समान कुचल डालने वाले, प्राण और अपान दोनों के बीच में प्रकट होकर वह आनन्दरस ( गुहा ) भीतरी आकाशगुहा में ( पदं ) स्थिति को ( उप अभक्त ) प्राप्त होता है, ( अध ) तब ( यज्ञस्य ) यज्ञस्वरूप आत्मा के ( सप्त धामभिः ) सातों ऊपर के धारणशील प्राणों से ( प्रियम् ) आनन्दकारी, उस आत्मानन्दरस का आस्वादन किया जाता है।

( ३ ) ( त्रितस्य ) साधक आत्मा की ( धारया ) धारणा से केवल ( त्रीणि ) तीन रसस्थान प्रकट होते हैं। और उन तीनों ( पृष्ठेषु ) रस के सेचक मुख्य केन्द्रों में आत्मा अपने ( रयिम् ) कान्तिमय ऐश्वर्य को ( ऐरयत् ) प्रकट करता है। (सु-क्रतुः) उत्तम योगी साधक (अस्य) इस आत्मा के ( योजना ) तीनों योग द्वारा–जागृत स्थानों को ( वि मिमीते ) विशेष रूप से जान लेता है और साध लेता है। तीन स्थान– ब्रह्मरन्ध्र, २ आज्ञाचक्र या सोमचक्र और ३ मणिपूर या स्वाधिष्ठान चक्र अथवा मूलाधार, हृदय और भ्रूमध्य।

[१०१६] पवस्व वाजसातये पवित्रे धारया सुतः।
इन्द्राय सोम विष्णवे देवेभ्यो मधुमत्तरः॥ १॥

[१०१७] त्वां रिहन्ति धीतयो हरिं पवित्रे अद्रुहः।
वत्सं जातं न मातरः पवमान विधर्मणि॥ २॥

[१०१८] त्वं द्यां च महिव्रत पृथिवीं चाति जभ्रिषे।
प्रति द्रापिममुञ्चथाः पवमान महित्वना॥ ३॥ १९॥

ऋ० ९। १००। ६, ७, ९॥

१०१६—'वाजसातमः', इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( १ ) हे ( सोम ) ऐश्वर्यवन् ! आत्मन् ! ( वाज-सातये ) ज्ञान प्राप्ति के लिये ( धारया ) धारणावती बुद्धि द्वारा निरन्तर ( सुतः ) साक्षात् किया गया, प्रेरित या उत्पन्न किया गया, तू ( मधुमत्-तरः ) बराबर क्रम से अधिक २ आनन्द और सुख का देने हारा होकर (इन्द्राय) इन्द्रियों के स्वामी, आत्मा और ( विष्णवे ) सर्वव्यापक परमात्मा के प्रकाश के लिये और ( देवेभ्यः ) विद्वानों के हितार्थ या प्राणों के ज्ञान के लिये ( धारया ) धारणावती बुद्धि या वेदवाणी द्वारा ( पवित्रे ) पवित्र हृदय, अन्तःकरण में ( पवस्व ) प्रकट हो।

( २ ) हे ( पवमान ) व्यापक रसस्वरूप ! ( मातरः ) गौएं (जातं) उत्पन्न हुए ( वत्सं न ) बछड़े को जिस प्रकार ( रिहन्ति ) चाटती हैं। उसी प्रकार ( धीतयः ) ध्यानवृत्तियां ( वि-धर्मणि ) विशेष धारणा के स्थल, ( पवित्रे ) पवित्र शुद्ध, धारणास्थान, अन्तःकरण में ( अद्रुहः ) एक दूसरे का घात-प्रतिघात या विरोध न करती हुई ( हरिं ) सब दुःखों के हारक ( त्वां ) तुझको उत्सुकता से ( रिहन्ति ) आस्वाद लेती हैं, तेरा आनन्द अनुभव करती हैं।

( ३ ) हे ( महिव्रत ) महान् कर्मों के करने वाले परमात्मन् ! ( त्वं ) आप ( द्यां ) आकाश या सूर्य, और ( पृथिवीं च ) पृथिवी दोनों लोकों को ( अति जभ्रिषे ) पार करके दोनों से अपरिमित है और तो भी दोनों को ग्रहण किये हुए हो। हे ( पवमान ) सर्वव्यापक ! (महित्वना) अपनी महिमा से आप ( द्रापिं ) रूपवान् जगत् को कवच को वीरपुरुष के समान ( प्रति मुञ्चथाः ) धारण कर रहे हैं।

[१०१९] इन्दुर्वाजी पवते गोन्योघा इन्द्रे सोमः सह इन्वन्मदाय ।
हन्ति रक्षो बाधते पर्यरातिं वरिवस्कृण्वन्वृजनस्य राजा ॥१॥

[१०२०] अध धारया मध्वा पृचानस्तिरो रोम पवते अद्रिदुग्धः ।
इन्दुरिन्द्रस्य सख्यं जुषाणो देवो देवस्य मत्सरो मदाय ॥२॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१०२१] अभि व्रतानि पवते पुनानो देवो देवान्त्स्वेन रसेन पृञ्चन्
इन्दुर्धर्माण्यृतुथा वसानो दश क्षिपो अव्यत सानो अव्ये
॥ ३ ॥ २० ॥ ऋ० ६ । ६७ । १०–१२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ५४० ] पृ० २७३ ।

( २ ) ( अध ) और ( अद्रि-दुग्धः ) दृढ़ साधनों द्वारा या धर्ममेघ द्वारा उत्पन्न किया गया ( इन्दुः ) आनन्दरूप सोमरस ( मध्वा ) ज्ञान-सम्पन्न, मधुर, मनोहर ( धारया ) धारणा द्वारा ( पृचानः ) संयुक्त होकर ( रोम ) व्यवधायक पदार्थों को ( तिरः ) पार करके ( पवते ) बहता या प्रकट होता है । वह ( इन्द्रस्य ) आत्मा के ( सख्यं ) मित्रभाव, प्रेम या आनन्दरूपता को ( जुषाणः ) प्राप्त करता हुआ (देवः) प्रकाशमान, ( मत्सरः ) आनन्द हर्षस्वरूप होकर ( देवस्य ) द्रष्टा, आत्मा के ( मदाय ) हर्ष और आनन्द का कारण होता है ।

( ३ ) ( स्वेन रसेन ) अपने आनन्द रस से ( देवान् ) विद्वानों या इन्द्रियों को ( पृञ्चन् ) तृप्त करता हुआ ( देवः ) सुख शान्तिप्रद, तेजोमय वीर्य, (पुनानः) स्वतः स्वच्छ और पवित्र एवं व्यापक होकर (व्रतानि) सब कर्मों को ( अभि पवते ) पवित्र कर सर्वत्र प्रकट होता है । ( इन्दुः) आत्मा ( ऋतुथा ) प्रत्येक ऋतु के अनुकूल, या प्राणों के बल से (धर्माणि वसानः ) धारण–सामर्थ्यों या नाना धर्मों अर्थात् गुणों को सम्पादन करता हुआ ( अव्ये सानो ) न गतिशील, प्राणमय, स्थिर सानु अर्थात् सुखग्राहक, स्थिर अन्तःकरण में ( दश क्षिपः ) दशों क्षिप्रगति करनेहारी इन्द्रियों को ( अव्यत ) प्राप्त होता है ।

ऊर्ध्वरेता योगियों की साधना से वीर्य ऊर्ध्वगामी होकर उन में सब ऋतुओं में सहनशीलता उत्पन्न करता और इन्द्रियों में बल पैदा करता है ।

इति १४: खण्ड: ॥

१ १०२१—'अभि प्रियाणि' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१०२२] आ ते अग्न इधीमहि द्युमन्तं देवाजरम् । यद्ध स्या ते पनीयसी समिद्दीदयति द्यवीषं स्तोतृभ्य आभर ॥१॥

[१०२३] आ ते अग्न ऋचा हविः शुक्रस्य ज्योतिषस्पते । सुश्चन्द्र दस्म विश्पते हव्यवाट् तुभ्यं हूयत इषं स्तोतृभ्य आभर॥२

[१०२४] ओभे सुश्चन्द्र विश्पते दर्वी श्रीणीष आसनि । उतो न उत्पुपूर्या उक्थेषु शवसस्पत इषं स्तोतृभ्य आभर ॥ ३ ॥ २१ ॥ ऋ० ५ । ६ । ४, ५, ९ ॥

भा०—( १ ) हे ( अग्ने ) ज्ञानस्वरूप, प्रकाशस्वरूप, परमात्मन् ! हे ( देव ) सबके प्रकाशक ! ( ते ) तेरी प्राप्ति के निमित्त या तुझ से हम ( द्युमन्तं ) प्रकाशित, ( अजरम् ) न जीर्ण होने वाले, अमर, नित्य अपने आत्मा को ( आ इधीमहि ) सर्वत्र सब ओर प्रकाशित करते हैं । ( यत् ) और जो ( द्यवि ) मध्य आकाश में ( पनीयसी ) व्यवहार करने योग्य, अतिस्तुत्य ( समिद् ) समान रूप से प्रकाशित होने वाली सूर्य रूप ज्योति ( दीदयति ) चमकती है ( स्या ) वह भी ( ते ) तेरा ही प्रकाश है । इस कारण हे परमात्मन् ! ( स्तोतृभ्यः ) सत्य गुणों के प्रकाशक विद्वानों को आप ही ( इषं ) उत्तम ज्ञान और अन्न ( आ भर ) प्राप्त कराइये ।

( २ ) हे ( ज्योतिषः पते ) सूर्य आदि ज्योतियों के परिपालक परमात्मन् ! ( शुक्रस्य ) शुद्ध कान्तिस्वरूप ( ते ) आपको ( ऋचा ) ऋग्वेद के ज्ञान द्वारा ( हविः ) समर्पण करने योग्य इस आत्मा रूप हवि को ( तुभ्यं ) आपके लिये ( आहूयते ) सब प्रकार से अर्पित किया जाता है । हे ( सु-चन्द्र ) सबको उत्तम सुख, आह्लाद देने हारे ! हे ( दस्म ) सबके भीतर व्याप्त, वा विघ्नों के हर्त्ता ! हे ( हव्य-वाट् ) समस्त संसार

१०२३—'शोचिषस्पते' । १०२४—'उभे सुश्चन्द्र सर्पिषो' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

 Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


को वहन करने हारे ! हे ( विश्पते ) समस्त प्रजाओं के स्वामी ( स्तोतृभ्यः ) सत्य गुणों के प्रकाशकों के निमित्त ( इषम् ) अन्न और उत्तम ज्ञान प्रेरणा को ( आ भर ) प्राप्त कराइये ।

( ३ ) हे ( सु-चन्द्र ) सर्व उत्तम ऐश्वर्यों के स्वामिन् ! सर्वसुखकारक, ( विश्पते ) प्रजेश्वर ! हे ( शवसः पते ) सर्वशक्तिमन् ! सब बलों के स्वामिन् ! आप ( उभे ) दोनों ( दर्वी ) अज्ञान का दलन करने हारे ज्ञान और कर्म या सूर्य और पृथिवी को ( आसनि ) अपने मुखस्थानीय तप में ( आ श्रीणीषे ) सर्वत्र परिपक्व करते हो और ( उक्थेषु ) प्रशंसा करने योग्य धर्मयुक्त कर्मों में, यज्ञों में ( नः ) हमें ( उत्-पुपूर्याः ) उत्तम फलों द्वारा पूर्ण करें । ( इषं स्तोतृभ्यः, आ भर ) आप विद्वान् सत्यज्ञानी पुरुषों को अन्न और ज्ञान प्राप्त कराइये ।

[१०२५] इन्द्राय साम गायत विप्राय बृहते बृहत् ।
ब्रह्मकृते विपश्चिते पनस्यवे ॥ १ ॥
[१०२६] त्वमिन्द्राभिभूरसि त्वं सूर्य्यमरोचयः ।
विश्वकर्मा विश्वदेवो महाँ असि ॥ २ ॥
[१०२७] विभ्राजञ्ज्योतिषा स्वाऽ३ऽरगच्छो रोचनं दिवः ।
देवास्त इन्द्र सख्याय येमिरे ॥ ३ ॥ २२ ॥

ऋ० ८ । ९८ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [३८८] पृ० २०१ ।

( २ ) हे इन्द्र ! ( त्वम् ) आप ( अभिभूः ) सबसे अधिक सामर्थ्यवान् ( असि ) हो । ( त्वं ) आप ही ( सूर्यम् ) सूर्य को ( अरोचयः ) प्रकाशित करते हो । और आप ही ( विश्व-कर्मा ) समस्त संसार के बनाने हारे ( विश्व-देवः ) सबके प्रकाशक और उनके उपास्य देव, सब

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


ऐश्वर्यों के दाता, सब देवों के देव और ( महान् ) सबसे बड़े, पूजनीय ( असि ) हो।

( ३ ) हे इन्द्र ! परमेश्वर ! आप ( दिवः ) सूर्य आदि समस्त द्यौलोक के ( रोचनं ) प्रकाशक, आनन्दमय, सात्विक ( ज्योतिषा ) ज्योति से ( विभ्राजन् ) विशेष रूप से देदीप्यमान होकर ( स्वः ) आनन्दमय मोक्ष में ( अगच्छः ) व्याप्त हो। ( देवाः ) सब विद्वान्गण और तेजस्वी पृथ्वी आदि लोक भी ( ते ) तेरी ( सख्याय ) मित्रता के लिये ( येमिरे ) यत्न करते हैं।

[१०२८] असावि सोम इन्द्र ते शविष्ठ धृष्णवा गहि।
आ त्वा पृणक्त्विन्द्रियं रजः सूर्यो न रश्मिभिः॥ १॥

[१०२९] आ तिष्ठ वृत्रहन् रथं युक्ता ते ब्रह्मणा हरी।
अर्वाचीनं सु ते मनो ग्रावा कृणोतु वग्नुना॥ २॥

[१०३०] इन्द्रमिद्धरी वहतोऽप्रतिधृष्टशवसम्।
ऋषीणां सुष्टुतीरुप यज्ञं च मानुषाणाम्॥ ३॥ २३॥

ऋ० १।८४।१, ३, २॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [३४७] पृ० १८१।

( २ ) हे ( वृत्रहन् ) विघ्नों के नाशक ! ( रथम् ) रमणीय, अत्यन्त प्रिय, रस रूप हृदय या आत्मा में, रथमें वीर पुरुष के समान ( आ तिष्ठ ) आ, विराज। ( ते ) तेरे ( हरी ) हरण करनेहारे, भजन करने वाले मन और वाणी दोनों ( ब्रह्मणा ) मन्त्र द्वारा ( युक्ता ) युक्त हों ( ग्रावा ) उत्तम वाणी का उच्चारण करने वा उपदेश करने हारा विद्वान् ( वग्नुना ) मनोहर वचन, स्तुति और ध्यान द्वारा अपने ( मनः ) मन को ( ते )


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



तेरे ( अर्वाचीन ) अभिमुख ( सुकृणोतु ) उत्तम प्रकार से करे, जिससे तेरा साक्षात् करे ।

( ३ ) ( हरी ) हरण करने हारे मन और वाणी, ज्ञान और कर्म वा विषयों से इन्द्रियों को हटा लेने वाले स्त्री पुरुष दोनों (अप्रतिधृष्ट-शवसं) अदम्य और असह्य, बलवान् ( इन्द्रं ) आत्मा को लक्ष्यकर ( ऋषीणां ) विद्वानों या इन्द्रियों की ( सु-स्तुतीः ) उत्तम स्तुतियों और अभिलाषाओं को और ( मानुषाणां ) मनुष्यों के (यज्ञम् च) यजन योग्य, उपास्य और संगति करने योग्य परमेश्वर को (उप वहतः) प्राप्त करते, धारण करते हैं ।

इति सप्तमः खण्डः ।

इति द्वितीयोऽर्धः ।

इति तृतीयः प्रपाठकः समाप्तः ॥

इति षष्ठोऽध्यायः ॥

## अथ चतुर्थः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः )

## अथ सप्तमोऽध्यायः



ऋषिः—१ ( १ ) आकृष्टा माषाः ( २, ३ ) सिकतानिवावरी च । २, ११ कश्यपो मारीचः । ३ मेधातिथिः काण्वः । ४ हिरण्यस्तूपः आङ्गिरसः । ५ अवत्सारः काश्यपः । ६ जमदग्निर्भार्गवः । ७, २१ कुत्स आंगिरसः । ८ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । ९ त्रिशोकः काण्वः । १० श्यावाश्व आत्रेयः । १२ सप्तर्षयः । ( क्रमेण भरद्वाज—कश्यप—गोतम—अत्रि—विश्वामित्र—जमदग्नि—वसिष्ठाः ] १३ अमहीयुराङ्गिरसः । १४ शुनःशेप आजीगर्तिः । १५ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । १६ मान्धाता यौवनाश्वः । ( २ ) उत्तरार्धः, गोधा ऋषिका १७ असितः काश्यपो देवलो वा । १८ (१) ऋणंचयो राजर्षिः । २ शक्तिर्वासिष्ठः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



१९ पर्वतनारदौ । २० मनुः सांवरणः । २२ बन्धुः, सुबन्धुः श्रुतबन्धुर्विप्रबन्धुश्च गौपायना लौपायना वा । २३ भुवन आप्त्यः साधनो वा भौवनः । २४ ऋषिरज्ञातः, प्रतीकत्रयं वा ॥ देवता—१—६, ११—१३, १७—२१ पवमानः सोमः । ७, २२ अग्निः । ८ आदित्यः । ९, १४, १६, इन्द्रः । १० इन्द्राग्नी । १५ सोमः । २३ विश्वेदेवाः २४ इन्द्रः ॥ छन्दः—१, ७ जगती । २—६, ८—११, १३, १४, १७ गायत्री । १२, । प्रगाथः बार्हतः १६ महापङ्क्तिः । १८ ( १ ) गायत्री ( २ ) १९ उष्णिक् । २० अनुष्टुप् २१, त्रिष्टुप् । २२ भुरिग्बृहती । २३ द्विपदा त्रिष्टुप् २४ देवा बृहती ।

[१०३१] ज्योतिर्यज्ञस्य पवते मधु प्रियं पिता देवानां जनिता विभूवसुः । दधाति रत्नं स्वधयोरपीच्यं मदिन्तमो मत्सर इन्द्रियो रसः ॥ १ ॥

[१०३२] अभिक्रन्दन् कलशं वाज्यर्षति पतिर्दिवः शतधारो विचक्षणः । हरिर्मित्रस्य सदनेषु सीदति मर्मृजानोऽविभिः सिन्धुभिर्वृषा ॥ २ ॥

[१०३३] अग्ने सिन्धूनां पवमानो अर्षस्यग्ने वाचो अग्रियो गोषु गच्छसि । अग्ने वाजस्य भजसे महद् धनं स्वायुधः सोतृभिः सोम सूयसे ॥ ३ ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ८६ । १०—१२ ॥

भा—(१) ( यज्ञस्य ) यज्ञ, जीवन और समस्त ब्रह्माण्ड का ( ज्योतिः ) प्रकाशक ( प्रियम् ) सबसे उत्कृष्ट ( मधु ) मनन करने योग्य, योग समाधि द्वारा साक्षात् करने योग्य, ( पवते ) व्याप रहा है । ( देवानां-

१०३२—३. 'अर्षत्यग्ने', 'गच्छति' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


पिता ) २४ देवों का पालक और ( जनिता ) उत्पादक, ( विभूवसुः ) सर्व-व्यापक होने से सब के भीतर वास करने और सबको वास कराने हारा, ( स्वश्रयोः ) अपनी सत्ता से देह और विद्या को धारण कराने वाले, जीवात्मा और प्रकृति इन दोनों के भीतर ( अर्पाच्यम् ) अति सूक्ष्म, सर्वत्र व्यापक ( मदिन्तमः ) सबसे अधिक आनन्दमय और ( मत्सरः ) सबके हृदयों में आनन्द को बहाने वाला ( इन्द्रियः ) ऐश्वर्यमय, अथवा इन्द्ररूप जीव आत्माओं का हितकारी, ( रसः ) सर्वव्यापक, रसस्वरूप परमात्मा ( रत्नं ) समस्त ज्योतिर्मय पिण्ड, हिरण्यगर्भ को या अति रमण योग्य सुखमय मोक्ष को ( दधाति ) धारण करता है।

(२) ( वाजी ) सर्वशक्तिमान्, ऐश्वर्यवान् ( दिवः पतिः ) द्यौलोक का या सूर्यादि व प्राण--इन्द्रिय आदि दिव्य पदार्थों का भी परिपालक, उनको नाश होने से बचाने वाला स्वामी, ( शत-धारः ) सैकड़ों धारण-शक्तियों से युक्त, ( विचक्षणः ) समस्त संसार को देखने वाला ( अभिक्रन्दन् ) नाद करता हुआ, गर्जता हुआ ( कलशं ) कलश जीवधारियों के देह में आत्मा के समान ( अर्षति ) व्याप्त रहता है। और वही ( हरिः ) सबके कष्टों और तापों को हरने वाला, सबको गति देने हारा ( मित्रस्य ) अपने स्नेहपात्र आत्मा के ( सदनेषु ) निवासगृह, देहों में भी ( सीदति ) व्यापक होकर विराजता है। वही (वृषा) सब सुखों का वर्षक ( सिन्धुभिः ) विषयों के प्रति द्रुत गति से जाने वाली ( अविभिः ) तन्मात्राओं या इन्द्रियों या प्राण शक्तियों द्वारा, धारणाओं द्वारा ( मर्मृजानः ) वार २ शोधा, या वार २ खोजा, या साक्षात् परिष्कृत किया जाता है।

(३) हे आत्मन्! तू (सिन्धूनां) उन सूक्ष्म इन्द्रिय शक्तियों, प्राणों के (अग्रे) आगे ही ( पवमानः ) ज्योतिःस्वरूप होकर प्रकट होने वाला ( वाचः अग्रे ) वाणी के भी आगे ( अर्षसि ) प्रकट होता है। और ( गोषु ) प्राणेन्द्रियों के भी ( अग्रियः ) नेता के समान ( अग्रे ) आगे होकर ( गच्छसि )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


जाता है अर्थात् वह उनसे पूर्व विद्यमान एवं उनसे भी परे रहकर उनका ग्राह्य विषय नहीं होता। ( वाजस्य ) ज्ञान और बल का स्वामी प्राण के भी ( अग्रे ) आगे ( महद् धनं ) बड़े भारी आनन्द कोष को ( भजसे ) धारण करता है और ( सु-आयुधः ) उत्तम सत्संग साधनों से युक्त या उत्तम शक्तियों से सम्पन्न होकर हे ( सोम ) सबके प्रेरक, आत्मन् ! ( सोतृभिः ) योगियों द्वारा तू ( सूयसे ) साक्षात् किया जाता है ।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ २
[१०३४] असृक्षत प्र वाजिनो गव्या सोमासो अश्वया ।
३ १ २ ३ १र २र
शुक्रासो वीरयाशवः ॥ १ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१०३५] शुम्भमाना ऋतायुभिर्मृज्यमाना गभस्त्योः ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
पवन्ते वारे अव्यये ॥ २ ॥

१र २र ३ १ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[१०३६] ते विश्वा दाशुषे वसु सोमा दिव्यानि पार्थिवा ।
१ २ ३ १र २र
पवन्तामान्तरिक्ष्या ॥ ३ ॥ २ ॥ ऋ० ९ । ६४ । ४-६ ।

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४८२] पृ० २४४ ।

( २ ) ( ऋतायुभिः ) सत्य, यज्ञ और आत्मा की कामना करने वाले शिष्य साधकों द्वारा ( शुम्भमानाः ) स्तुति किये गये, प्रार्थना किये गये या उनसे शोभा प्राप्त करने वाले, ( गभस्त्योः ) अन्धकार को दूर करने हारे, ज्ञान और योगाभ्यास दोनों से ( मृज्यमानाः ) अपने को परिष्कृत शुद्ध, निष्पाप मलरहित, करते हुए ( अव्यये ) आत्मा से उत्पन्न, या अव्यय, अविनाशी ( वारे ) सब कष्टों के वारक, रक्षास्थान, अभय परमेश्वर में ( पवन्ते ) विचरते हैं।

( ३ ) ( ते ) वे ( सोमाः ) सौम्यगुणसम्पन्न, विद्वान् योगीजन ( दाशुषे ) आत्मसमर्पण करने हारे शिष्य के लिये ( दिव्यानि ) दिव्य, परलौकिक और ( पार्थिवा ) इहलोक के और ( आन्तरिक्ष्या ) मध्यमलोक

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



के ( वसु ) वास योग्य ज्ञानरूप ऐश्वर्य को ( पवन्ताम् ) प्रदान करते और स्वयं प्राप्त करते हैं ।

१ २   ३ १र २र ३ १ २   ३ १ २
[१०३७] पवस्व देववीरति पवित्रं सोम रंह्या ।
१ २ ३ १र २र
इन्द्रमिन्दो वृषा विश ॥ १ ॥

१ २   ३ २ ३ २ ३ १ २   ३ १ २
[१०३८] आ वच्यस्व महि प्सरो वृषेन्दो द्युम्नवत्तमः ।
१र २र ३ २
आ योनिं धर्णसिस्सदः ॥ २ ॥

१ २   ३ २उ १ १ २   ३ १ २   ३ १ २
[१०३९] अधुक्षत प्रियं मधु धारा सुतस्य वेधसः ।
३ १ २   ३ १ २
अपो वसिष्ट सुक्रतुः ॥ ३ ॥

३ १ २   ३ १र   २र   ३ १ २
[१०४०] महान्तं त्वा महीरन्वापो अर्षन्ति सिन्धवः ।
१   २र   ३ १ २
यद् गोभिर्वासयिष्यसे ॥ ४ ॥

३   २ ३ १ २   ३   २ ३ १ २   ३ २
[१०४१] समुद्रो अप्सु मामृजे विष्टम्भो धरुणो दिवः ।
१ २ ३ १ २   ३ २
सोम पवित्रे अस्मयुः ॥ ५ ॥

१ २   ३   २ ३ १ २ ३ २   ३ १र   २र ३ २
[१०४२] अचिक्रदद् वृषा हरिर्महान् मित्रो न दर्शतः ।
१र २र
सं सूर्येण दिद्युते ॥ ६ ॥

२   ३   १ २   ३ १ २   ३ १ २
[१०४३] गिरस्त इन्द ओजसा मर्मृज्यन्ते अपस्युवः ।
२ ३ १ २ ३   १ २
याभिर्मदाय शुम्भसे ॥ ७ ॥

२   ३ १ २ ३ १ २   ३ १ २
[१०४४] तं त्वा मदाय घृष्वय उ लोककृत्नुमीमहे ।
२ ३ १ २   ३ २
तव प्रशस्तये महे ॥ ८ ॥

१०४४—द. 'प्रशस्तयो महीः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
[१०४५] गोषा इन्दो नृषा अस्यश्वसा वाजसा उत।
३ २ ३ १ २ ३ २
आत्मा यज्ञस्य पूर्व्यः ॥ ६ ॥

३ १ २ ३ १२ २२ ३ १ २
[१०४६] अस्मभ्यमिन्दाविन्द्रियं मधोः पवस्व धारया।
३ १ २ ३ १ २
पर्जन्यो वृष्टिमाँ इव ॥ १० ॥३॥ ऋ० ९। २। ~~१-१०~~ ॥ 1-8, 10.9

भा—(१) (देववीः) पृथिवी आदि तत्वों और प्राणों में भी व्यापक, उन को कान्ति देने हारा, उनको प्रेरित करने हारा, तू हे (सोम) आत्मन्! (रंह्या) वेग से (पवित्रे) हृदयदेश, मन को (अति) अतिक्रमण करके (पवस्व) प्रकाशित हो। हे (इन्दो) कान्ति और ऐश्वर्यगुक्त! (वृषा) सुखों का वर्षक! (इन्द्रं) आत्मा या परमात्मा के ऐश्वर्यमय स्वरूप में (विश) प्रवेश कर।

(२) हे (इन्दो) आत्मन्! (वृषा) सुखों को वर्षक (द्युम्नवत्-तमः) अति अधिक तेजः सम्पन्न, यशस्वी, होकर (महि) बड़े (प्सरः) ज्ञान को (आ वच्यस्व) प्रकट कर। और (धर्णसिः) धृतिशील, ध्रुव होकर (योनिम्) अपने आश्रय स्थान या स्वरूप में (आसदः) प्रतिष्ठित हो।

(३) (सुतस्य) योग साधनों से निष्पन्न (वेधसः) स्वयं कर्त्ता, विद्वान् योगी की (धारा) धारणा शक्ति (प्रियं मधु) अति आनन्द अमृत रस को (अधुक्षत) दोहती हैं, प्रकट करती हैं और (सुक्रतुः) उत्तम कर्मनिष्ठ योगी (अपः) समस्त अज्ञानों और कर्मों और लोकों पर (वसिष्ट) वश करता है और उनमें वास करता है।

मधु अमृतम् [ सा० ]।

(४) हे सोम! (यत्) जब (गोभिः) आदित्य की सी किरणों से तू (वासयिष्यसे) आच्छादित हो जाता है तब (त्वा) तुझ (महान्तं) महान् को (सिन्धवः) गतिशील, व्यापक (महीः) बड़ी भारी (आपः)

---

१०४५. अस्मभ्यमिन्द्रविन्द्रयुः इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

प्राप्त होने योग्य लोक ( अनु अर्षन्ति ) पीछे २ गमन करते अर्थात् अनुसरण करते, तेरे वशवर्ती होते हैं।

( ५ ) ( पवित्रे ) महान् आकाश में ( सोमः ) सूर्य ( अस्मयुः ) हमारा आश्रय, (दिवः धरुणः) द्यौलोक को धारण करने वाला, (विष्टम्भः) नाना प्रकार के पिण्डों का स्तम्भक, आश्रय, (समुद्रः) जलों को बहाने वाला होकर ( अप्सु ) अन्तरिक्ष में जैसे ( मामृजे ) विशुद्ध रूप में भासता है। उसी प्रकार योगी का आत्मा भी भीतर हृदयाकाश में आनन्दरसों का वर्षक मेघ सा होकर विराजमान होता है।

(६) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ४६७ ] पृ० २५० ।

(७) हे ( इन्दो ) आत्मन् ! (ते) तेरे ( ओजसा ) बल से (अपस्युवः) कर्म और इच्छा को प्रकाश करने हारी ( गिरः ) वाणियां ( मर्मृज्यन्ते ) परिष्कृत, स्वच्छ शुद्ध हो जाती हैं ( याभिः ) जिनसे ( मदाय ) आनन्द की प्राप्ति के लिये तू ( शुम्भसे ) प्रकाशित होता है।

( ८ ) हे सोम ! परमात्मन् ! ( मदाय ) हर्ष के लिये ( घृष्वये ) आत्मा के स्पर्श करने वाले (मदाय) आनन्द को प्राप्त करने के लिये ( लोककृत्नुं ) दर्शन करने हारे, सर्वद्रष्टा या ज्ञान के उत्पादक या समस्त संसार के रचयिता ( तं ) उस परमानन्द स्वरूप ( त्वा उ ) आपको ही ( महे ) बड़े भारी ( तव ) आपकी ( प्रशस्तये ) महिमा होने के कारण हम ( ईमहे) प्राप्त होते हैं या प्रार्थना करते हैं ।

(९) हे (इन्दो) ऐश्वर्यवन् ! आप (गोपा) वाणियों, गौओं रश्मियों और ज्ञान-इन्द्रियों के दाता ( नृषा ) पुत्र भृत्यादि तथा नेता अग्रणी पुरुषों के देने हारे, ( अश्वसा ) देहों में आत्मा, ब्रह्माण्ड में सूर्य और प्राणेन्द्रियों और धन में अश्वों के देने हारे, ( वाज-सा ) ज्ञानबल और अन्न के देने वाले ( उत ) भी ( असि ) हो । आप ही ( यज्ञस्य ) आत्मा, ब्रह्माण्ड, जीवन और सब कर्मों के ( पूर्व्यः ) पूर्ण करनेहारे, सबसे आदिम ( आत्मा ) आत्मा, कर्त्ता, स्वामी हो ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

(१०) हे (इन्दो) ऐश्वर्यवन्! (मधोः) अमृत की (धारया) धारणा शक्ति से (इन्द्रियं) आत्मा के बल को बढ़ाने वाले या उसके स्वरूप के दर्शन रस को (अस्मभ्यम्) हमारे लिये जिस प्रकार (वृष्टिमान्) वर्षाने वाला (पर्जन्यः) मेघ रस को वर्षाता है उसी प्रकार (पवस्व) बरसाओ।

इति प्रथमः खण्डः।

---

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[१०४७] सना च सोम जेषि च पवमान महि श्रवः।
१ २ ३ १ २
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ १ ॥

२ ३ २ ३ २ ३ २ १ २ ३ १ २
[१०४८] सना ज्योतिः सना स्वऽ३ऽर्विश्वा च सोम सौभगा।
१ २ ३ १ २
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ २ ॥

२ ३ १ २ ३ २३ ३ १ २ ३ १ २
[१०४९] सना दक्षमुत क्रतुमप सोम मृधो जहि।
१ २ ३ १ २
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ ३ ॥

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१०५०] पवीतारः पुनीतन सोममिन्द्राय पातवे।
१ २ ३ १ २
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ ४ ॥

१र २र ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१०५१] त्वं सूर्ये न आ भज तव क्रत्वा तवोतिभिः।
१ २ ३ १ २
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ ५ ॥

२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ ३ १ २
[१०५२] तव क्रत्वा तवोतिभिर्ज्योक् पश्येम सूर्यम्।
१ २ ३ १ २
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ ६ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[१०५३] अभ्यर्ष स्वायुध सोम द्विबर्हसं रयिम् ।
अथा नो वस्यस्कृधि ॥ ७ ॥

[१०५४] अभ्या३ऽ२ऽर्षानपच्युतो वाजिन्त्समत्सु सासहिः ।
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ ८ ॥

[१०५५] त्वां यज्ञैरवीवृधन् पवमान विधर्मणि ।
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ ९ ।

[१०५६] रयिं नश्चित्रमश्विनमिन्दो विश्वायुमाभर ।
अथा नो वस्यसस्कृधि ॥१०॥५॥ ऋ० ९ । ४ । १–१० ॥

भा०—( १ ) हे ( पवमान ) सर्वव्यापक ! हे ( सोम ) ऐश्वर्यवन् सबके प्रेरक संचालक । आप ( श्रवः ) यश और ज्ञान ( सन ) दान करो और ( जेषि च ) विघ्नों पर विजय करो । ( अथ ) और बाद में ( नः ) हमें ( वस्यसः ) ऐश्वर्यों से युक्त या ज्ञानियों में श्रेष्ठ ( कृधि ) करो ।

( २ ) हे ( सोम ) परमात्मन् ! हमें ( ज्योतिः ) प्रकाश, ज्ञान (सन) दो । ( स्वः ) सुख ( सन ) दो । और ( विश्वा च सौभगा ) समस्त सौभाग्ययुक्त पदार्थ दो । ( अथ नः वस्यसः कृधि ) और हमें उत्तम वसुमान् अर्थात ज्ञानी जनों में श्रेष्ठ करो ।

( ३ ) हे प्रभो ! हमें ( दक्षम् उत क्रतुं ) बल और उत्तम कर्म करने का सामर्थ्य ( सन ) दो और ( मृधः ) प्रतिस्पर्धी, विघ्नकारी हिंसकों को ( अप जहि ) विनाश करो, ( अथ नः वस्यसः कृधि ) और हमें सब में श्रेष्ठ करो ।

( ४ ) हे ( पवितारः ) प्रभु को साक्षात् करने हारे विद्वान् पुरुषो ! ( इन्द्राय पातवे ) आत्मा को पान कराने के लिये ( सोमं ) आनन्दरस

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

या ज्ञान को ( पुर्नातन ) उत्पादन करो, प्रकट करो ( अथ नः वस्यसः कृधि ) और हमें श्रेष्ठ करो ।

( ५ ) हे परमात्मन् ! ( तव ) तेरे ( क्रत्वा ) ज्ञान सामर्थ्य या कर्म सामर्थ्य से और ( तव ऊतिभिः ) तेरी शक्तियों से ( त्वं ) तू ( नः ) हमें ( सूर्ये ) सबके प्रेरक आत्मा या परमात्मा में ( आ भज ) प्राप्त करा ( अथ नः वस्यसः कृधि ) और हमें सबसे उत्तम बना ।

( ६ ) हे सर्वोत्पादक ! ( तव क्रत्वा ) तेरे ज्ञान से (तव ऊतिभिः) तेरी प्रेरणाओं से ( सूर्यं ) सूर्य के समान ज्ञान और प्रकाशस्वरूप तेरा ( ज्योक् ) चिरकाल तक ( पश्येम ) दर्शन करें । (अथ नः वस्यसः कृधि) हमें सर्व श्रेष्ठ बना ।

( ७ ) हे ( सोम ) सर्वप्रेरक ! हे ( स्वायुध ) उत्तम साधनों, बलों से युक्त ! तू ( द्विबर्हसं ) दोनों लोकों में बढ़ाने वाले ( रयिं ) प्राणरूप सामर्थ्य को ( अभि अर्ष ) दे । और ( अथ नः वस्यसः कृधि ) हमें श्रेष्ठ बना ।

( ८ ) हे ( वाजिन् ) बल और ज्ञान से सम्पन्न ! ( समत्सु ) समान भाव से आनन्द के प्राप्त करने के अवसरों में ( अनपच्युतः ) अविचल और ( सासहिः ) अभ्यन्तर शत्रुओं को दबाने हारा होकर तू ( अभि अअर्ष ) प्रकट हो ( अथ नः वस्यसः कृधि ) और हमें सबसे श्रेष्ठ बना ।

( ९ ) हे ( पवमान ) सर्वव्यापक ! ( विधर्मणि ) अपने विशेषरूप से परिष्कृत और नाना शक्तियों के आश्रय स्थान आत्मा में ( यज्ञैः ) कर्म, ज्ञान, तप आदि यज्ञों द्वारा साधकजन ( त्वां ) तुझको ही ( अवीवृधन् ) बढ़ाते हैं और तू ( अथ नः वस्यसः कृधि ) हमें सबसे उत्तम बना ।

( १० ) हे ( इन्दो ) परमेश्वर ! तू ( चित्रं ) संग्रह करने योग्य नाना प्रकार के ( अश्विनम् ) इन्द्रियों को धारण करने हारे ( विश्वायुं ) समस्त आयु को देने वाले ( रयिं ) आत्मिक सामर्थ्य, वीर्य को ( आ भर ) दे । और ( अथ नः वस्यसः कृधि ) हमें श्रेष्ठ, उत्तम बना ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
[१०५७] तरत् स मन्दी धावति धारा सुतस्यान्धसः ।
२ ३ २ ३ १ २
तरत् स मन्दी धावति ॥ १ ॥
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१०५८] उस्रा वेद वसूनां मर्त्तस्य देव्यवसः ।
२ ३ २ ३ १ २
तरत् स मन्दी धावति ॥ २ ॥
३ १ २ ३२ ३ २ ३ १ २
[१०५९] ध्वस्रयोः पुरुषन्त्योरा सहस्राणि दद्महे ।
२ ३ २ ३ १ २
तरत् स मन्दी धावति ॥ ३ ॥
१र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१०६०] आ ययोस्त्रिंशतं तना सहस्राणि च दद्महे ।
२ ३ २ ३ १ २
तरत् स मन्दी धावति ॥ ४ ॥ ५ ॥

ऋ० ९ । ५८ । १–४ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५००] पृ० २५१ ।

( २ ) ( उस्रा ) ऊपर की ओर स्रवण करने वाली ( देवी ) सुख और प्रकाश की देने वाली, प्रकाशस्वरूप, सोमरूप शुक्र की धारा (मर्त्तस्य) मरणधर्मा शरीर के भीतर ( वसूनां ) वास करने हारे प्राणों को (अवसः) रक्षा करने का सामर्थ्य ( वेद ) प्राप्त कराती है । तभी ( तरत् स मन्दी धावती ) वह योगी आत्मा आनन्दमय होकर, सब कष्टों को पार करता हुआ ब्रह्म की ओर चला जाता है ।

( ३ ) हे परमेश्वर ! हम ( ध्वस्रयोः ) दुखों को ध्वंस करनेहारे, या स्वतः विनष्ट होने वाले ( पुरुषन्त्योः ) पुरुषरूप आत्मा के सदा समीप वर्तमान प्राण और अपान दोनों के (सहस्राणि) हज़ारों श्वास प्रश्वास तथा बल, कर्मों को हम ( आ दद्महे ) धारण करें, अपने वश करें । क्योंकि इन बलों से ही ( तरत् स मन्दी धावति ) वह आनन्दरूप आत्मा सैकड़ों कष्ट बाधाओं को पार करके ब्रह्म की ओर चला जाता है ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( ४ ) हम ( ययोः ) जिन दो के बल पर (त्रिंशतं सहस्राणि) तीस हज़ार ३०,००० ( तना ) दिन, रात अर्थात् लगभग ४०० वर्ष पर्यन्त ( आ दद्महे ) जीवन धारण करते हैं, उनके बल पर ही ( तरत्स मन्दी धावति ) वह आनन्दमय जीव सब दुःख बाधाओं को पार करके ब्रह्म की ओर चलाजाता है।

[१०६१] एते सोमा असृक्षत गृणानाः शवसे महे।
मदिन्तमस्य धारया ॥ १ ॥

[१०६२] अभि गव्यानि वीतये नृम्णा पुनानो अर्षसि।
सनद्वाजः परि स्रव ॥ २ ॥

[१०६३] उत नो गोमतीरिषो विश्वा अर्ष परिष्टुभः।
गृणानो जमदग्निना ॥ ३।६॥ ऋ० ९। ६२। २२-२४।

भा०—( १ ) ( मदिन्तमस्य ) अति आनन्दकारक परमात्मा की ( धारया ) आनन्दरूप धारणा शक्ति से ( महे ) बड़े भारी ( शवसे) ज्ञान प्राप्ति के लिये (गृणानाः) वेद का अध्ययन, प्रवचन करते हुए (एते सोमाः) ये विद्वान् गुरुजन ( असृक्षत ) उत्पन्न हों। 'श्रवसे' इति ऋ०।

( २ ) हे ( सोम ) परमात्मन् ! ( वीतये ) सर्वत्र कान्ति या प्रकाश करने के लिये ( गव्यानि ) ज्ञान-वाणियों के योग्य ( नृम्णानि) मनुष्यों के चित्तों को ( पुनानः ) पवित्र करता हुआ तू ( अभि अर्षसि ) साक्षात् प्रकाशित होता है। हे ( सनद्-वाजः) ज्ञान को देने हारे, बल के देने हारे ईश्वर ! आप हमें ज्ञान और बल ( परि स्रव ) प्राप्त करावें ।

( ३ ) हे परमात्मन् ! ( जमदग्निना ) आत्मा को साक्षात् करने हारे योगी द्वारा ( गृणानः ) स्तुति किये हुए ( नः ) हमारे लिये ( गोमतीः ) वेदवाणियों से सम्पन्न ( विश्वाः इषः ) सब कामनाओं और ऐश्वर्यों को

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



और ( परि-स्तुभः ) सब प्रार्थनाओं को ( उत ) भी ( अर्प ) पूर्ण स्वीकार कर प्रदान करो।

[१०६४] इमं स्तोममर्हते जातवेदसे रथमिव सं महेमा मनीषया। भद्रा हि नः प्रमतिरस्य संसद्यग्ने सख्ये मा रिषामा वयं तव ॥ १ ॥

[१०६५] भरामेध्मं कृणवामा हवींषि ते चितयन्तः पर्वणापर्वणा वयम्। जीवातवे प्रतरां साधया धियोऽग्ने सख्ये मा रिषामा वयं तव ॥ २ ॥

[१०६६] शकेम त्वा समिधं साधया धियस्त्वे देवा हविरदन्त्याहुतम्। त्वमादित्याँ आ वह तान् ह्यु३श्मस्यग्ने सख्ये मा रिषामा वयं तव ॥ ३ ॥ ७ ॥

ऋ० १ । ९४ । १, ४, ३ ॥

भा०—( १ ) ( अर्हते ) पूजनीय ( जातवेदसे ) तत्व के ज्ञाता, इस विद्वान्, परमेश्वर और आचार्य के लिये ( मनीषया ) अपनी मति से ( रथम् इव ) उत्तम ज्ञानरस के समान सुखकारक ( स्तोमं ) गुण कीर्तन ( सं-महेम ) करें । ( संसदि ) सभा में ( अस्य ) इसकी ( प्रमतिः ) उत्तम मति और ज्ञान ( नः ) हमारे लिये ( भद्रा ) कल्याण और सुखकारिणी होती है । इसके ( सख्ये ) मित्रभाव में ( मा रिषाम ) हम कभी कष्ट न पावें । हे प्रभो ! और हे विद्वान् गुरो ! ( वयं तव ) हम तुम्हारे हैं । इन्द्रियों का आत्मा के प्रति, भक्तों का ईश्वर के प्रति और शिष्यों का गुरु के प्रति सामानरूप से वचन है ।

( २ ) हे ( अग्ने ) ज्ञानस्वरूप प्रकाशक ! ( वयम् ) हम ( ते ) तेरे

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


लिये ( इध्मं ) प्रदीप्त, तेजस्वी होने के साधन को ( भराम ) हम प्रस्तुत करें। वा तेरे ( इध्मं ) तेज को हम धारण करें। ( हवींषि ) ग्रहण करने योग्य नाना ज्ञान आदि पदार्थों को ( कृणवाम ) सम्पादन करें। और ( वयं ) हम ( ते ) तेरा ( पर्वणा-पर्वणा ) पोरू २ पर, या पूर्ण साधन या प्रति पर्व, या अध्याय २ द्वारा ( चितयन्तः ) शक्ति और ज्ञान का लाभ करते हुए, ( जीवातवे ) अपने जीवन के निमित्त ( तव सख्ये ) तेरे सहयोग या मैत्री में ( मा रिषाम ) कभी पीड़ित न हों। और तू ( प्रतरां ) बहुत उत्तम प्रकार से ( धियः ) हमारी प्रज्ञाओं और कर्मों को ( साधय ) सिद्ध कर, सुदृढ़ बना।

( ३ ) हे ( अग्ने ) ज्ञानवन्! प्रभो! गुरो! ( धियः ) हमारी बुद्धियों को ( साधय ) उत्तम बना। हम ( समिधम् ) उत्तमरूप से प्रकाशित होने हारे ( त्वा ) तेरी सेवा करने में ( शकेम ) समर्थ हों। ( त्वे ) तेरे आधार पर ( देवाः ) विद्वान् लोग ( आहुतम् ) श्रद्धापूर्वक दान किये हुए ( हविः ) अन्न आदि पदार्थ को अग्नि के तुल्य स्तुति वचनों को (अदन्ति) भोग करते हैं। ( त्वम् ) और तू सूर्य के समान ( आदित्यान् ) किरणों, बारहों मासों, अथवा आदित्य के समान तेजस्वी या संवत्सर के अधीन रहने वाले मासों के समान गुरु के अधीन रहने वाले शिष्यों को यथायोग्य ( आ वह ) प्राप्त कर, हम ( तान् ) उनको ( उश्मसि ) चाहते हैं। और हे ( अग्ने ) प्रकाशक! ( वयम् ) हम ( तव सख्ये ) तेरी मित्रता में ( मा रिषाम ) कभी दुःख, पीड़ा प्राप्त न करें।

इति द्वितीयः खण्डः।

---

[१०६७] प्रति वां सूर उदिते मित्रं गृणीषे वरुणम्।
अर्यमणं रिशादसम्॥ १॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१०६८] राया हिरण्यया मतिरियमवृकाय शवसे।
इयं विप्रा मेधसातये ॥ २ ॥

[१०६९] ते स्याम देव वरुण ते मित्र सूरिभिः सह।
इषं स्वश्च धीमहि ॥ ३ ॥ ८ ॥ ऋ० ७ । ६६ । ७–९ ॥

भा०—( १ ) ( सूरे ) सूर्य के समान सबके प्रेरक, मुख्य आत्मा के ( उदिते ) उदय होने पर, जागृत होने पर ( मित्रं ) मित्र, ( वरुणं ) और वरुण, प्राण और अपान ( वां ) आप दोनों की और ( रिषादसं ) विघ्नों के नाशक(अर्यमणम्) न्यायकारी स्वामी के समान पालक की (प्रतिगृर्णीषे) प्रतिदिन स्तुति, करता हूं।

( २ ) ( इयम् ) यह हमारी ( मतिः ) मति, बुद्धि, मननशक्ति, ( हिरण्यया ) हितकारी, मनोहर ( राया ) सम्पत्ति द्वारा, या उसके निमित्त ( अवृकाय ) हिंसक, चोरों से अतिरिक्त साधु पुरुष के ( शवसे ) बल वृद्धि करने के लिये हो। हे ( विप्राः ) विद्वान् पुरुषो ! ( इयम् ) यह हमारा ज्ञान ( मेध-सातये ) अन्य पवित्र दीक्षित, शिष्यों को ज्ञान दान करने के लिये हो।

( ३ ) हे (देव वरुण) सर्वप्रकाशक ! हे सर्व श्रेष्ठ ! हे ( मित्र) मृत्यु को मेटने हारे ! सर्व स्नेही हम (ते) आपके (सूरिभिः) तत्व के ज्ञाता विद्वानों के साथ ( स्याम ) रहें। और ( ते ) तेरे ( इषं ) अन्न, ज्ञान और (स्वः च ) सुख, आनन्द-स्वरूप को ( धीमहि ) ध्यान और धारणा करें।

[१०७०] भिन्धि विश्वा अप द्विषः परि बाधो जही मृधः।
वसु स्पार्हं तदा भर ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[१०७१] यस्य ते विश्वमानुषग् भूरेर्दत्तस्य वेदति ।
वसु स्पार्हं तदा भर ॥ २ ॥

[१०७२] यद्वीडाविन्द्र यत् स्थिरे यत् पर्शाने पराभृतम् ।
वसु स्पार्हं तदाभर ॥३। ६ ॥ ऋ० ८ ४५ ४०-४२ ॥

भा० —( १ ) व्याख्या देखिये अग्नि० सं० [१३४] पृ० ७२

( २ ) हे इन्द्र ( ते ) तेरे ( भूरेः ) बहुतसे ( यस्य ) जिस ( दत्तस्य ) दिये हुए दान के विषय में ( विश्वम् ) समस्त संसार ( आनुषग् ) बराबर सदा युक्त रह कर (वेदति) जानता या प्राप्त करता है (तत्) वह ( स्पार्हं ) अभिलाषा करने योग्य ( वसु) वासयोग्य जीवनरूप उत्तम धन ( आ हर ) हमें प्राप्त करा ।

( ३ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [२०७] पृ० १०७ ।

[१०७३] यज्ञस्य हि स्थ ऋत्विजौ सस्नी वाजेषु कर्मसु ।
इन्द्राग्नी तस्य बोधतम् ॥ १ ॥

[१०७४] तोशासा रथयावाना वृत्रहणापराजिता ।
इन्द्राग्नी तस्य बोधतम् ॥ २ ॥

[१०७५] इदं वां मदिरं मध्वधुक्षन्नद्रिभिर्नरः ।
इन्द्राग्नी तस्य बोधतम् ॥ ३ ॥ १० ॥

ऋ० ८ । ३८ । १–३ ॥

भा०—(१) हे ( इन्द्राग्नी ) इन्द्र, गुरो ! और अग्ने ! विद्वन् ! आचार्य और अध्यापक आप दोनों ( हि ) क्योंकि (यज्ञस्य) इस महान् अध्ययन-अध्यापन, ज्ञान दानरूप यज्ञ और परमेश्वर के (ऋत्विजौ) यथाऋतु प्रवर्त्तक एवं प्राण साधना द्वारा उपासना करने हारे ( स्थः ) हो अतः ( वाजेषु )


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



ज्ञान यज्ञों में और ( कर्मसु ) सब कर्मों में ( सस्नी ) स्नातक, पारंगत हो। ( तस्य ) उस उक्त यज्ञ के विषय में आप ( बोधतम् ) हमें ज्ञान कराइये।

( २ ) आप दोनों ( रथयावाना ) रथरूप देह या रसस्वरूप प्रभु को प्राप्त होने हारे ( वृत्रहणा ) समस्त अज्ञान आवरण का नाश करने हारे, ( अपराजिता ) कभी पराजित न होने वाले, ( तोशसा ) विघ्नों के नाशक हैं, ( इन्द्राग्नी ) आप इन्द्र और अग्नि परमात्मा और आचार्यस्वरूप दोनों मुझको ( तस्य बोधतम् ) उस यज्ञ का ज्ञान कराइये।

( ३ ) हे ( इन्द्राग्नी ) इन्द्र और अग्नि ! ( नरः ) विद्वान् मनुष्य ( अद्रिभिः ) अखण्ड व्रतों से ( वां ) आप दोनों के ( इदं ) इस दर्शनीय ( मधु ) अमृत, ज्ञान को ( अधुक्षन् ) प्राप्त करते हैं ( तस्य यज्ञस्य ) उस यज्ञ का ( बोधतम् ) हमें भी ज्ञान कराइये।

इति तृतीयः खण्डः।

---

१ २ २ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१०७६] इन्द्रायेन्दो मरुत्वते पवस्व मधुमत्तमः।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
अर्कस्य योनिमासदम् ॥ १ ॥

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[१०७७] तं त्वा विप्रा वचोविदः परिष्कृण्वन्ति धर्णसिम्।
१ २ ३ १ २
सं त्वा मृजन्त्यायवः ॥ २ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २
[१०७८] रसं ते मित्रो अर्यमा पिबन्तु वरुणः कवे।
१ २ ३ १ २
पवमानस्य मरुतः ॥३॥११॥ ऋ० ६ । ६४ । २२–२४॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ४७२ ] पृ० २४०।

(२) हे प्रभो ! ( वचोविदः ) वेदवाणी का तत्त्व जानने हारे वे ( विप्राः ) मेधावी लोग ( तं ) उस स्मरणीय ( धर्णसिं ) समस्त संसार को आश्रयवत् धारण करने हारे ( त्वा ) तुझ परम आत्मा को ( परिष्कृ-

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(ख्वन्ति) नाना प्रकार से बखानते हैं । ( त्वां ) तुझको ही (आयवः) मनुष्य लोग (सं मृजन्ति) योग साधनों से खोजते और आत्मा को पवित्र करते हैं ।

(३) हे ( कवे ) क्रान्तदर्शिन् ! विद्वन् ! ( मित्रः ) मृत्यु से बचाने हारा प्राण और ( वरुणः ) वरुणरूप अपान और ( अर्यमा ) समान और ( मरुतः ) शेष प्राणगण भी ( पवमानस्य ते ) प्रवाहित होते हुए तेरे ( रसं ) आनन्दरस, ऐश्वर्यबल को ( पिबन्तु ) पान करें, प्राप्त करें ।

[१०७९] मृज्यमानः सुहस्त्या समुद्रे वाचमिन्वसि ।
रयिं पिशङ्गं बहुलं पुरुस्पृहं पवमानाभ्यर्षसि ॥ १ ॥

[१०८०] पुनानो वारे पवमानो अव्यये वृषो अचिक्रदद्वने ।
देवानां सोम पवमान निष्कृतं गोभिरञ्जानो अर्षसि
॥ २ ॥ १२ ॥ ऋ० ६ । १०७ । २१–२२ ॥

भा—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [५१६] पृ० २५९ ।

(२) ( अव्यये वारे ) प्राणमय या कर्ममय आवरण में से ( पुनानः ) पवित्र होता हुआ, ( पवमानः ) व्यापक आत्मा ( वृषः ) सुखों का वर्षक होकर ( वने ) इस ब्रह्माण्ड या अन्तरिक्ष में मेघ के समान (अचिक्रदत् ) अनाहत रूप से नाद करता और सुखों की वर्षा करता है । हे ( सोम ) प्रेरक ! हे ( पवमान ) हे व्यापक ! आप ( गोभिः ) रश्मियों से (अञ्जानः) अभिव्यक्त होते हुए ( देवानां ) समस्त प्रकाशमान पदार्थों के ( निष्कृतं ) स्थान या मूलकारण को ( अर्षसि ) प्राप्त हो । आत्मपक्ष में-वह (गोभिः ) प्राणों से ( अंजानः ) प्रकट होकर इन्द्रियों के आश्रय को प्राप्त है ।

[१०८१] एतमु त्यं दश क्षिपो मृजन्ति सिन्धुमातरम् ।
समादित्येभिरख्यत ॥ १ ॥

---

१०८१—२. 'मृजानो वारे,' वृषावचक्रदो वने' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१०८२] समिन्द्रेणोत वायुना सुत एति पवित्र आ।
सं सूर्यस्य रश्मिभिः ॥ २ ॥

[१०८३] स नो भगाय वायवे पूष्णे पवस्व मधुमान्।
चारुर्मित्रे वरुणे च ॥३॥ १३ ॥ ऋ० ९। ६१। ७–९ ॥

भा—(१) ( एतम् ) इस ( उ त्यं ) ही उस ( सिन्धुमातरं ) द्रवण-शील प्राणों के माता अर्थात् उत्पादक या ज्ञाता आत्मा को ( दश क्षिपः ) बाहर फेंके गये दस गौण प्राण, इन्द्रियां ( मृजन्ति ) परिष्कृत, अलंकृत करती हैं उसीके अव्यक्त रूप को प्रकट करती हैं। वह ( आदित्येभिः ) किरणों के समान लगी ज्ञानेन्द्रियों द्वारा ( सम् अख्यत ) भली प्रकार देखता है। परमेश्वर के पक्ष में—उस ( सिन्धुमातरं ) समस्त आकाश और सागर आदि के निर्माता प्रभु को दशों दिशाएं सुशोभित करती हैं। वह सूर्यों से सबको प्रकाशित करता है।

(२) ( इन्द्रेण ) आत्मा ( उत वायुना ) और प्राण से ( सुतः ) निष्पादित होकर वह आनन्दरस ( सूर्यस्य ) सबके प्रेरक मुख्य प्राण को ( रश्मिभिः ) किरणों से ( पवित्रे ) पवित्र करने हारे अन्तःकरण में ( सम् आ एति ) उत्तम रीति से विदित होता या प्राप्त है।

( ३ ) ( सः ) वह ( मधुमान् ) अमृत स्वरूप ( भगाय ) ऐश्वर्यवान् ( वायवे ) प्राण स्वरूप ( पूष्णे ) पुष्टिकारक, आत्मा के निमित्त और ( मित्रे ) प्राण और ( वरुणे च ) अपान के लिये भी (चारुः) सर्वत्र गति शील होकर उत्तम रूप में ( पवस्व ) प्रकट हो। परमेश्वर पक्ष में—( मित्र वरुणे च ) सर्व स्नेहवान् और सर्व दुःख वारक के रूप में प्रकट होता है।

इति चतुर्थः खण्डः।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[१०८४] रेवतीर्नः सधमाद इन्द्रे सन्तु तुविवाजाः ।
क्षुमन्तो याभिर्मदेम ॥ १ ॥

[१०८५] आ घ त्वावान् त्मना युक्तः स्तोतृभ्यो धृष्णवीयानः ।
ऋणोरक्षं न चक्र्योः ।

[१०८६] आ यद् दुवः शतक्रतवा कामं जरितॄणाम् ।
ऋणोरक्षं न शचीभिः ॥ ३ ॥ १४ ॥

ऋ० १ । ३० । १३–१५ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [१५३] पृं० ८५ ।

(२) हे ( धृष्णो ) शत्रुओं के या काम क्रोधादि के धर्षण अर्थात् मान मर्दन करने हारे ! ( चक्र्योः ) रथ के चक्रों का ( अक्षं न ) धुरा जिस प्रकार स्वयं अपने आश्रय रहकर भी रथ को दूर देश में पहुंचाता और आप भी जाता है, उसी प्रकार हे आत्मन् ! ( त्वावान् ) आत्मवान् पुरुष (त्मना युक्तः ) स्वयं अपने आत्मसामर्थ्यंसे होकर ( इयानः ) अभीष्ट तक पहुंचता हुआ ( आ ऋणोः ) मोक्ष तक पहुंचता और साथ ही स्वयं वहां प्राप्त होता है ।

(३) ( अक्षं न ) जिस प्रकार धुरा ( शचीभिः ) अपने में लगे अरों द्वारा रथ को दूर देश तक पहुंचा देता है । उसी प्रकार हे (शतक्रतो) सैंकड़ों प्रज्ञानों से युक्त आत्मन् ! ( जरितॄणाम् ) विद्वान् ज्ञानोपदेशकों को भी ( कामं ) उनकी कामनाओं के अनुसार ( दुवः ) उनके मनोरथ या प्रार्थित पदार्थ ( शचीभिः ) अपनी शक्तियों से ( आ ऋणोः ) प्राप्त करा देते हो ।

१०८५—'त्मनाऽऽऽप्त' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


सर्वाप्तकाम ब्रह्मवेदी जीवन्मुक्त की दशा का वर्णन है। उसके साथ ही राजा और प्रभु का वर्णन भी स्पष्ट है।

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१०८७] सुरूपकृत्नुमूतये सुदुघामिव गोदुहे।
२ ३ २ ३ १ २
जुहूमसि द्यविद्यवि ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१०८८] उप नः सवना गहि सोमस्य सोमपाः पिब।
३ २उ ३ २ ३ १ २
गोदा इद् रेवतो मदः ॥ २ ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१०८९] अथा ते अन्तमानां विद्याम सुमतीनाम्।
२ ३ १ २ ३ १ २
मा नो अति ख्य आ गहि ॥ ३ ॥ १५ ॥

ऋ० १।४।१–३॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [१६०] पृ० ८९।

(२) ( सोमपाः ) सोम अर्थात् आत्मानन्द के रस का पान करने हारा, समस्त आत्म पदार्थों और ज्ञानों का रक्षक, सोम्य गुणों को धारण करने हारे विद्वानों का पालक, सूर्य के समान विद्यार्थियों का प्रकाशक आचार्य और परमात्मा ( सोमस्य ) उत्पन्न कार्य जगत् के बीच में ( सवना ) ऐश्वर्ययुक्त पदार्थों और ज्ञानों को प्रकाशित करने के लिये ( नः ) हमारे ( उप ) समीप ( आगहि ) आवे और ( पिब ) स्वयं ज्ञान प्राप्त करके अन्यों को पान करावे। ( गोदाः ) ज्ञान की आंखों को देने वाला ( इत् ) ही ( रेवतः ) इष्ट पदार्थ को प्राप्त करने वाले जीव को ( मदः ) हर्षकारी होता है।

(३) हे परमेश्वर ! ( अथ ) अनन्तर, ( ते ) तेरे ( अन्तमानां ) समीप में प्राप्त ( सुमतीनां ) उत्तम मेधावी ज्ञानियों के पास से ( विद्याम ) हम तेरा ब्रह्मज्ञान प्राप्त करें ( नः आगहि ) आप हमें प्राप्त होइये, ( मा नो-अति ख्यः ) हमें त्याग न कीजिये।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[१०९०] उभे यदिन्द्र रोदसी आपप्राथोषा इव ।
महान्तं त्वा महीनां सम्राजं चर्षणीनाम् ।
देवी जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥१॥

[१०९१] दीर्घं ह्यङ्कुशं यथा शक्तिं बिभर्षि मन्तुमः ।
पूर्वेण मघवन् पदा वयामजो यथा यमः ।
देवी जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥२॥

[१०९२] अव स्म दुर्हणायतो मर्त्तस्य तनुहि स्थिरम् ।
अधस्पदं तमीं कृधि यो अस्माँ अभिदासति ॥
देवी जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥३॥१६॥

ऋ० १० । १३४ । १, ६, २ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [३७९] पृ० १९६ ।

(२) हे ( मन्तुमः ) ज्ञानवान् ! सर्वज्ञ ! ( यथा ) जिस प्रकार आप ( दीर्घं ) दूर तक जाने वाले ( अंकुशम् ) ज्ञानांकुश को ( बिभर्षि ) धारण करते हो उसी प्रकार ( शक्तिं ) उसके प्रयोग के सामर्थ्य और उपाय को भी जानते हो । हे ( मघवन् ) ऐश्वर्यवन् ! ( यथा ) जिस प्रकार से (यमः) इन्द्रियों और उनके समान लोकों पर वश करने हारा ( अजः ) अजन्मा आत्मा, परम-आत्मा (पूर्वेण) पूर्व ( पदा ) ज्ञान और सामर्थ्य से ( वयां ) व्यापक प्रकृति को वश करता है और तभी ( देवी ) दिव्यगुण वाली यह प्रकृति ( जनित्री ) समस्त संसार को उत्पन्न करने हारी ( अजीजनत्) इस

१०९१—२. 'मघवन् पदाऽजोवया यथा यमः' ।

१०९२—३. 'यो अस्माँ आदिदशति, इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


संसार को उत्पन्न करती है। ( भद्रा ) कल्याण और सुख को देने हारी ( जनित्री ) प्रकृति ( अजीजनत् ) इस संसार को उत्पन्न करती है। और ( भद्रा ) वह सुखदात्री ( जनित्री) माता के समान संसार की जननी होकर आपकी महिमा को प्रकट करती है।

( ३ ) हे परमेश्वर ( दुर्हणायतः ) दुष्ट चोर ( मर्त्तस्य ) मनुष्य की ( स्थिरं ) स्थिति को ( अवतनु हि स्म ) नीचा कर। ( यः ) जो ( अस्मान् ) हमें ( अभिदासति ) गुलाम बनाना चाहता है ( तम् ईम् ) उसको ही ( अधः पदं ) नीचे के स्थान में ( कृधि ) करदे। ( देवी जनित्री अजीजनत् ) उस दिव्यगुण वाली सबकी माता प्रकृति संसार को प्रकट कर तेरी महिमा को प्रकट करती है। ( भद्रा जनित्री अजीजनत् ) वह कल्याण कारी सब की माता होकर भी संसार को प्रकट करके तेरी महिमा को प्रकट करती है।

इति पञ्चमः खण्डः।

---

[१०९३] परि स्वानो गिरिष्ठाः पवित्रे सोमो अक्षरत्।
मदेषु सर्वधा असि।

[१०९४] त्वं विप्रस्त्वं कविर्मधु प्र जातमन्धसः।
मदेषु सर्वधा असि॥ २॥

[१०९५] त्वं विश्वे सजोषसो देवासः पीतिमाशत।
मदेषु सर्वधा असि॥ ३॥१७॥ ऋ० ६। १८। १-३॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४७५] पृ० २४१।

(२) हे (सोम) परमात्मन् ( त्वं ) तू ( विप्रः ) मेधावी है ( त्वं ) तू ( कविः ) क्रान्तदर्शी है। ( अन्धसः ) अन्न से ( जातम् ) उत्पन्न हुए जीवन शक्ति के रूप में प्रकट होने वाले ( मधु ) अमृतस्वरूप वीर्य और

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


आनन्द को ( प्र ) प्रदान कर । तू ( मदेषु ) सब आनन्दों में ( सवंधाः ) समस्त संसार को धारण करने हारा ( असि ) है ।

(४) ( त्वं ) तू ( विश्वे ) समस्त ( स-जोषसः ) समान रूप से आपको प्रेम करने हारे ( देवासः ) विद्वान् लोग ( पीतिम् ) आपके रसास्वादन का आनन्द ( आशत ) प्राप्त करते हैं और ( मदेषु ) सब आनन्दों में आप ही ( सवंधाः असि ) सबको धारण करने हारे हो ।

[१०९६] स सुन्वे यो वसूनां यो रायामानेता य इडानाम् ।
सोमो यः सुक्षितीनाम् ॥ १ ॥

[१०९७] यस्य त इन्द्रः पिबाद् यस्य मरुतो यस्य वार्यम्णा भगः ।
आ येन मित्रावरुणा करामह एन्द्रमवसे महे । २॥१८॥
ऋ० ९ । १०८ । १३-१४ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [५८२] पृ० २९६ ।

(२) हे सोम, परमेश्वर ( यस्य ) जिस ( ते ) तेरे रस को ( इन्द्रः ) यह आत्मा ( पिबात् ) पान करता है ( यस्य ) जिस तेरे रस को ( मरुतः ) ये दश प्राण और समस्त विद्वान्गण और ( यस्य वा ) जिस तेरे रस या बल को ( अर्यम्णा ) अर्यमा अर्थात् समान वायु के साथ ( भगः ) उदान वायु और सूर्य पान करते हैं और ( येन ) जिसके बल पर ( मित्रावरुणा ) प्राण और अपान दोनों को ( आ करामहे ) परिचालित करते हैं और ( इन्द्रम् ) जिसके बल पर विद्वान्जन आत्माको ( आ ) साक्षात् करते हैं । वह तू ( महे अवसे ) बड़ी रक्षा प्राप्त करने के लिये है, तू ही शान्तिप्रद अभय स्वरूप है । हो

[१०९८] तं वः सखायो मदाय पुनानमभि गायत ।
शिशुं न हव्यैः स्वदयन्त गूर्त्तिभिः ॥ १ ॥

१०९८—२. 'मधुमत्तमः सुखः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१०९९] सं वत्स इव मातृभिरिन्दुर्हिन्वानो अज्यते ।
३ १र २र ३ २ ३ १ २
देवावीर्मदो मतिभिः परिष्कृतः ॥ २ ॥
३ १र २र ३ १ ३ २ १र २र ३ १ २
[११००] अयं दक्षाय साधनोऽयं शर्धाय वीतये ।
३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
अयं देवेभ्यो मधुमत्तरः सुतः ॥ ३ ॥ १६ ॥
ऋ० ६ । १०५ । १-३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५६९] पृ० २९० ।

( २ ) ( मातृभिः ) दूध पिलाने वाली माताओं द्वारा ( वत्सः इव ) जिस प्रकार बच्चा ( हिन्वानः ) प्रेरित और परिवर्धित और पालित पोषित होकर ( अज्यते ) प्रकट होता है । उसी प्रकार ( इन्दुः ) सोम, विद्वान् शिष्य भी ( मातृभि ) विद्वान् ज्ञानियों द्वारा बालक के समान (हिन्वानः) शिक्षित किया गया ( अज्यते ) विद्या आदि उत्तम गुणों से प्रकट होता है । वह ( देवावीः ) विद्वानों के पास जाने हारा ( मदः ) सबको हर्ष-कारक ( मतिभिः ) विशेष मननयोग्य प्रज्ञाओं या मननशील विद्वानों द्वारा ( परिष्कृतः ) परिष्कृत, अलंकृत होता है ।

( ३ ) ( अयं ) यह ( सुतः ) उत्तम गुणों से युक्त ज्ञानवान् पुरुष ( दक्षाय ) बलशाली कार्य को ( साधनः ) सम्पादन करने वाला और ( अयं ) यह ( शर्धाय ) बल या ज्ञान के प्राप्त करने ( वीतये ) और कान्ति, दीप्ति या तेज प्राप्त करने के लिये यत्नवान् हो । ( अयं ) यह ( देवेभ्यः ) विद्वानों के हित के लिये ( मधुमत-तरः ) माधुर्य आदि गुणों से और अधिक युक्त होकर ( सुतः ) उत्पन्न या दीक्षित है ।

सोम के दृष्टान्त से स्नातक का वर्णन किया है ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[११०१] सोमाः पवन्त इन्दवोऽस्मभ्यं गातुवित्तमाः ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३र १र ३ १ २
मित्राः स्वाना अरेपसः स्वाध्यः स्वर्विदः ॥ १ ॥

११०१—१. 'मित्रा सुवानाः' २. 'एते पूताः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[११०२] ते पूतासो विपश्चितः सोमासो दध्याशिरः ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
सूरासो न दर्शतासो जिगत्नवो ध्रुवा घृते ॥ २ ॥

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ २
[११०३] सुष्वाणासो व्यद्रिभिश्चिताना गोरधि त्वचि ।
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
इषमस्मभ्यमभितः समस्वरन् वसुविदः ॥ ३ ॥ २० ॥

ऋ० ९ । १०१ । १०, ११, १२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५४८] पृ० २७८ ।

( २ ) ( ते ) वे ( पूतासः ) पवित्र हृदय वाले ( विपश्चितः ) ( दध्याशिरः ) ध्यान धारणा में स्थिर चित्त होने वाले मेधावी ( सोमासः ) सौम्यगुण वाले विद्वान् ( घृते ) ज्ञानस्वरूप, प्रकाशस्वरूप ब्रह्म में ( जिगत्नवः ) उन्नति की तरफ़ जाने वाले ( ध्रुवाः ) स्थिर, अखण्डित, दृढ़ ( सूरासः न ) आदित्यों के समान तेजस्वी, विद्वान्, आदित्य ब्रह्मचारी होकर ( दर्शतासः ) दर्शनीय, भव्य हों ।

( ३ ) ( गोः ) सूर्य के समान तेजस्वी गुरु के ( अधि त्वचि ) आश्रय या संरक्षकता में ( सु-स्वानासः ) ज्ञानवान् होते हुए ( अद्रिभिः ) विद्वानों द्वारा ( वि चिताना: ) नाना प्रकार का ज्ञान प्राप्त करते हुए ( वसु-विदः ) आत्मज्ञान के जानने हारे ( अस्मभ्यम् ) हमें ( अभितः ) सब ओर से ( इषं ) ज्ञान का ( सम्-अस्वरन् ) उपदेश करें ।

३ २ ३ १ २ ३र १र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[११०४] अया पवा पवस्वैना वसूनि मांश्चत्व इन्दो सरसि प्रधन्व
३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
ब्रध्नश्चिद् यस्य वातो न जूतिं पुरुमेधाश्चित्तकवे नरं धात् ॥ १ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[११०५] उत न एना पवया पवस्वाधि श्रुते श्रवाय्यस्य तीर्थे ।
३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
षष्टिं सहस्रा नैगुतो वसूनि वृक्षं न पक्वं धूनवद् रणाय ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २
[११०६] महीमे अस्य वृष नाम शूषे मांश्चत्वे वा पृशने वा वधत्रे
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
अस्वापयन् निगुतः स्नेहयच्चापामित्राँ अपाचितो अचेतः
॥ ३ ॥ २१ ॥ ऋ० ६ । ६७ । ५२–५४ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५४१] पृ० २७४ ।

(२) हे सोम, परमेश्वर ! ( श्रवाय्यस्य ) श्रवण करने योग्य उपदेश के दाता तुझ प्रसिद्ध जगद्गुरु के ( तीर्थे ) ज्ञानसागर से तराने वाले स्थान, या आश्रमस्वरूप ( श्रुते ) वेद में ( अधि ) और भी अधिक (एना) इस प्रकार की (पवया) पवित्र करने हारी ज्ञान-धारा या धारणा से (नः) हमारे लिये ( पवस्व ) उपदेश करो । ( वृक्षं न पक्कं ) जिस प्रकार फल चाहने वाला पके फलों से लदे वृक्ष को बल से कंपाता है और सहस्रों फल नीचे आ टपकते हैं उसी प्रकार आप ( नैगुतः ) जो मुख से कभी न कहे जा सकते हों ऐसे अवर्णनीय अत्यन्त गुह्य, ज्ञानों के रक्षक हैं। आप ( षष्टिं सहस्रा ) ६० हज़ार, या १०६० ( वसूनि ) ज्ञान रत्नों को (रणाय) आत्मा के आनन्द प्राप्ति के लिये ( धूनवत ) हमें प्राप्त कराओ ।

( ३ ) ( अस्य ) इस आत्मा के ( इमे ) ये ( वृष नाम ) सुखों का वर्षण और उद्धतों का नमन ये दोनों काम ( मही ) बड़े भारी ( शूषे ) सुखकारी, मन के एकमात्र गतिस्थान हृदय में होते हैं । हे साधक ( वा ) और ( पृशने ) स्पर्श करने वाले ( वधत्रे ) हिंसा या पीड़ा से बचाने वाले आश्रय त्वगिन्द्रिय में ( निगुतः ) छुपे हुए, निगूढ़, काम और क्रोध आदि शत्रुओं को ( अस्वापयत् ) सुलाता हुआ ( स्नेहयत् च ) और उन का नाश करता हुआ तू ( अमित्रान् ) उन शत्रुओं और ( अचितः अप ) ज्ञान रहितों को दूर कर और ( अचेतः ) चेतना रहित जड़ पदार्थों, मूर्खों, हृदयहीनों को भी ( अप ) दूर कर ।

इति षष्ठः खण्डः ।

CC-0.Panihi Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[११०७] अग्ने त्वं नो अन्तम उत त्राता शिवो भुवो वरूथ्यः ॥१॥

[११०८] वसुरग्निर्वसुश्रवा अच्छा नक्षि द्युमत्तमो रयिं दाः ॥२॥

[११०९] तं त्वा शोचिष्ठ दीदिवः सुम्नाय नूनमीमहे सखिभ्यः ॥

॥ ३॥ २२ ॥ ऋ० ५ । २४ । १, २, ४ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४४८] पृ० २२६ ।

(२) ( वसुः ) सबमें वास करने द्वारा ( वसुश्रवाः ) ज्ञान का श्रवण करने वाला, ज्ञानधन ( अग्निः ) ज्ञानवान् ( द्युमत्-तमः ) अति अधिक तेजस्वी, आत्मा ( नक्षि ) हृदय में व्यापक है । वह तू हमें ( रयिं ) समस्त जीवन रूप धन को ( अच्छ ) भली प्रकार से ( दाः ) दान करे ।

(३) हे ( शोचिष्ठ ) कान्ति और तेज से युक्त ! हे ( दीदिवः ) दीप्तिमान् अग्ने ! प्रभो ! हम ( सुम्नाय ) सुख के लिये और (सखिभ्यः) अपने समान ख्याति वाले अपने मित्रों और बन्धुओं के लिये ( नूनं ) अवश्य ( तं त्वा ) उस आप परम प्रभु से ( ईमहे ) याचना करते हैं ।

[१११०] इमा नु कं भुवना सीषधेमेन्द्रश्च विश्वे च देवाः ॥१॥

[११११] यज्ञं च नस्तन्वं च प्रजां चादित्यैरिन्द्रः सह सीषधातु ॥२॥

[१११२] आदित्यैरिन्द्रः सगणो मरुद्भिरस्मभ्यं भेषजा करत् ॥

॥ ३ ॥ २३ ॥ ऋ० १० । १५७ । १, २, ३ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [४५२] पृ० २२७ ।

(२) ( नः ) हमारे ( यज्ञम् च ) आत्मा को ( तन्वं चं ) और शरीर को ( प्रजां च ) और प्रजा, सन्तति को ( इन्द्रः ) परमात्मा (आदित्यैः) द्वादश मासों, या आदित्य स्वरूप विद्वानों और प्राणों के ( सह ) साथ ( सीषधातु ) रक्षा करे ।

१११२—२. 'सहचीक्लृपाति' ३. 'अस्माकं भूत्वविता तनूनां' इति च ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



(२) (इन्द्रः) आत्मा (मरुद्भिः) प्राणों और (आदित्यैः) ज्ञानेन्द्रियों द्वारा या वायुओं और ऋतुओं के द्वारा सूर्य के समान (सगणः) अपनी अन्य सहायक शक्तियों सहित (अस्मभ्यं) हमारे लिये (भेषजा) आरोग्यकारक उपाय (करत्) करे।

[१११३-१५] प्रवोऽर्चोप ॥ २४ ॥

भा०—(१) (वः) आप लोग (प्र) परमेश्वर की उत्तम रूप से,

(२) (अर्च) स्तुति करो,

(३) और (उप) उपासना करो।

[सायणाचार्य ने इस मन्त्र को एक ऋचा मान कर व्याख्या की है। माधव ने अपने विवरण में इस मन्त्र को तीन मन्त्रों की एक संक्षिप्त प्रतीक माना है जो क्रम से 'प्र व इन्द्राय०', 'अर्चन्त्यर्कं०', 'उप प्रक्षं मधुम०' इन मन्त्रों के आद्य अक्षरों से बना है। इन तीनों मन्त्रों की क्रम से व्याख्या देखिये अविकल सं० [ ४४६, ४४५, ४४४ ] पृ० २२५ तदनुसार इनको यहां संक्षेप से रख देने का प्रयोजन 'उद्वंशपुत्र' नामक ऊहगान को दर्शाना मात्र है।

इति सप्तमः खण्डः।

इति प्रथमोऽर्धः प्रपाठकः।

इति सप्तमोऽध्यायः समाप्तः।

---

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


# अथाष्टमोऽध्यायः

## अथ चतुर्थप्रपाठकस्य ( द्वितीयोर्धः )

ऋषिः—१ ( १–३ ) वृषगणो वासिष्ठः। ( ४–१२ ) २ ( १–६ ) असितः काश्यपो देवलो वा। २ ( १०–१२ ) ११ भृगुर्वारुणिर्जमदग्निर्भार्गवो वा। ३, ६ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः। ४ यजत आत्रेयः। ५ मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः। ७ सिकता निवावरीः। ८ पुरुहन्मा आंगिरसः। ६ पर्वतनारदौ शिखण्डिन्यौ काश्यप्यावप्सरसौ वा। १० अग्नयो धिष्ण्या ऐश्वराः। १२ वत्सः काण्वः। १३ नृमेध आंगिरसः। १४ अत्रिर्भौमः॥ देवता—१, २, ७, ६, ११ पवमानः सोमः। ४ मित्रावरुणौ। ५, ८, १३, १४ इन्द्रः। ३ इन्द्राग्नी। ३, १२ अग्निः॥ छन्दः—१ ( १–३ ) ३ त्रिष्टुप्। १ ( ४ ) २, ४, ५, ६, ११, १२ गायत्री। ७ जगती। ८ प्रगाथः ( =विषमा बृहती समा सतो बृहती)। ९ उष्णिक्। १० द्विपदा विराट्। १३ ( १–२ ) ककुप्, ( ३ ) पुर उष्णिक्। १४ अनुष्टुप्॥

[१११६] प्र काव्यमुशनेव ब्रुवाणो देवो देवानां जनिमा विवक्ति। महिव्रतः शुचिबन्धुः पावकः पदा वराहो अभ्येति रेभन्॥१

[१११७] प्र हंसासस्तृपला वग्नुमच्छामादस्तं वृषगणा अयासुः। अङ्गोषिणं पवमानं सखायो दुर्मर्षं वाणं प्र वदन्ति साकम्॥२

[१११८] स योजत उरुगायस्य जूतिं वृथा क्रीडन्तं मिमते न गावः। परीणसं कृणुते तिग्मशृङ्गो दिवा हरिर्ददृशे नक्तमृज्रः॥३

ऋ० ६। ६७। ७–९॥

---

१११७—'तृपलं मन्यु', 'आंगूष्यं पवमान', 'दुर्मर्षं साकं प्रवदन्ति वाणं'।
१११८—'सरंहत उरुगायस्य' इति ऋ०। ११२३—'जनन्त उषसो भगं'।

CC-0. Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १
[१११९] प्र स्वानासो रथा इवार्वन्तो न श्रवस्यवः ।
१ २ ३ १ २
सोमासो राये अक्रमुः ॥ ४ ॥

३ २ ३ १ २ ३ १र २र
[११२०] हिन्वानासो रथा इव दधन्विरे गभस्त्योः ।
१ २ ३ १ २
भरासः कारिणामिव ॥ ५ ॥

१ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २
[११२१] राजानो न प्रशस्तिभिः सोमासो गोभिरञ्जते ।
३ २उ ३ २ ३ १ २
यज्ञो न सप्त धातृभिः ॥ ६ ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[११२२] परि स्वानास इन्दवो मदाय बर्हणा गिरा ।
१ २ ३ १ २
मधो अर्षन्ति धारया ॥ ७ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[११२३] आपानासो विवस्वतो जिन्वन्त उषसो भगम् ।
२ ३ २ ३ १ २
सूरा अण्वं वि तन्वते ॥ ८ ॥

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[११२४] अप द्वारा मतीनां प्रत्ना ऋण्वन्ति कारवः ।
२ ३ १ २ ३ १ २
वृष्णो हरस आयवः ॥ ९ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[११२५] समीचीनास आशत होता नरः सप्तजानयः ।
३ १र २र ३ १ २
पदमकस्य पिप्रतः ॥ १० ॥

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[११२६] नाभा नाभिं न आ ददे चक्षुषा सूर्यं दृशे ।
३ १र २ ३ १ २
कवेरपत्यमा दुहे ॥ ११ ॥

---

११२५—'आसत होतारः', 'सप्त जामयः' ऋ० ।

११२६—'चक्षुश्चित्सूर्ये सचा' । ११२७—'अभिप्रिया दिवस्पदं' इति ऋ० ।

१. तूपलः क्षिप्रहारी, सम्प्रहारी सोमो वा इन्द्रो वा ( निरु० ५।२।७)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[११२८] अभि प्रियं दिवस्पदमध्वर्युभिर्गुहा हितम् ।
१ २ ३ १ २
सूरः पश्यति चक्षसा ॥ १२ ॥ १ ॥ ऋ० ६ । १० । १–६॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि कल सं० [५२४] पृ० २६३

( २ ) ( हंसासः ) नीर क्षीर का विवेक करने हारे हंसों के समान सत्यासत्य का विवेक करने हारे परमहंस योगी लोग ( तृपलाः[1] ) सत्व, रजस् और तमस् तीनों को पार करके जाने हारे, या काम क्रोधादि को प्रहार करने हारे, उन पर वशी, ( वग्नुम् ) रमणीय अनाहत नाद को ( अच्छ ) लक्ष्य करके ( वृष गणाः ) उत्तम, धर्ममेघ समाधि के साधक योगिजन ( अमान्[2] ) अव्यक्त बल या ज्ञान से ( अस्तं ) शरण-योग्य आत्मा को ( प्र अयासुः ) प्राप्त होते हैं । ( सखायः ) वे समान आत्मा नाम वाले, या परम प्रभु के प्यारे ( साकं ) एक साथ ( पवमानं ) व्यापक ( दुर्मर्षं ) न सहन करने योग्य, असह्य तेज से युक्त, ( अंगोषिणं[3] ) इस देह में बसने हारे, कान्तिस्वरूप या स्तुति करने योग्य ( बाणं ) भोक्ता आत्मा को ( प्र वदन्ति ) बतलाते हैं, उस का उपदेश करते हैं ।

( ३ ) ( सः ) वह योगी ( उरु-गायस्य ) विशाल गुणों वाले, स्तुतियों से स्तुत्य परमात्मा की ( जूर्तिं ) ज्योति या प्रेरणा को ( योजते ) समाधि द्वारा साक्षात् करता है । ( गावः ) अन्य इन्द्रियगण या अन्य लोग ( वृथा ) अनायास ( क्रीडन्तं ) नाना प्रकार से जगत्, सर्जन, प्रलय आदि की लीला करते हुए उस परमात्मा को ( न ) नहीं ( मिमते ) ज्ञान करते । ( सः हरिः ) वह सब दुखों का हरण करने वाला, हरि ( तिग्म-शृंगः ) तीक्ष्ण तेज से युक्त होकर आदित्य के समान ( परीणसं ) नाना प्रकार का तेज ( कृणुते ) प्रकट करता है, और वह ( ऋज्रः ) विस्पष्ट प्रकाश से युक्त ऋजु

२ अमा पुनर्निर्मितं भवति ( निरु० ५ । १ । ८ )

३. उष दाहे दीप्तौ च । दीप्तं साम इति मा० वि० ।


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


मार्ग पर चलने हारा, धार्मिक, होकर ( दिवा नक्तं ) रात दिन ( ददृशे ) प्रकाशित होता है ।

इसमें सूर्य और स्वराट् योगी का वर्णन है । जिसके मुख पर दिन रात तेज का मण्डल दीखने लगता है ।

( ४ ) ( स्वनासः ) विशुद्ध रूप में प्रकट होने वाले ( सोमासः ) ज्ञानी लोग ( रथा-इव ) वेगवान् रथों के समान और ( अर्वन्तः न ) अश्वों के समान ( श्रवस्यवः ) अन्न, ज्ञान और परम ऐश्वर्य की कामना करने हारे (राये) आत्म साक्षात्कार या परमानन्द प्राप्ति के लिये (प्र अक्रमुः) और आगे क़दम रखते हैं ।

( ५ ) वे ( रथाः इव ) रथों के समान प्रबल वेगवान् होकर और ( कारिणाम् ) योद्धाओं के ( भरासःइव ) संग्राम या यज्ञ के कर्त्ताओं के समान ( हिन्वानासः ) आगे बढ़ते हुए ( गभस्त्योः ) प्राण और अपान दोनों की साधनाओं द्वारा ( दधन्विरे ) साधना करते हैं ।

( ६ ) ( प्र-शस्तिभिः ) उत्तम कीर्त्तियों, स्तुतियों से ( राजानः न ) राजाओं के समान और ( सप्त धातृभिः ) सात ज्ञान धारण करनेहारे याज्ञिक ऋत्विजों द्वारा या सात मुख्य प्राणों द्वारा (यज्ञः न) यज्ञ आत्मा के समान ( गोभिः ) प्रकाश की किरणों द्वारा सूर्यवत् विद्वान् ( गोभिः ) वेद वाणियों द्वारा ( अञ्जते) आत्मा के स्वरूप को प्रकाशित करते हैं । अर्थात् जिस प्रकार राजा अपने आत्मवैभव को स्तुत्य गुणों द्वारा प्रकट करते हैं और जैसे सात ऋत्विज यज्ञ को प्रकट करते हैं । और जैसे प्रमा के साधन इन्द्रिय छिद्र एक प्रमाता आत्मा की सत्ता बतलाते हैं उसी प्रकार विद्वान् सप्त छन्दोमयी वेदवाणियों से आत्माका निरूपण करते हैं ।

( ७ ) ( इन्दवः ) ज्ञान सम्पन्न योगिजन ( स्वानासः ) ब्रह्मरस का सम्पादन करते हुए, ( वर्हणा ) बड़ी, ब्रह्मरूप ज्ञानमयी ( गिरा ) वेदवाणी द्वारा ( मधोः ) अमृत रस या आत्मानन्द की ( धारया) धारक शक्ति से युक्त

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


होकर ( मदाय ) ब्रह्मानन्द की प्राप्ति के लिये ( परि अर्षन्ति ) और आगे बढ़ते हैं। [ देखो अवि० सं० ४८५। पृ० २४५]

( ८ ) (अपानासः) अपान को वश करने हारे देह वा धन से आत्मा को पृथक् मुक्त कर लेने में समर्थ योगिजन (विवस्वतः) विशेष रूप से देह में निवास करने हारे आत्मा के ( उपसः ) पापदाहक, तमोनाशक तेज के ( भगम् ऐश्वर्य ) को ( जिन्वन्ति ) प्राप्त करते हैं। वे ( सूराः ) सूर्य के समान आदित्य योगी उस (अण्वं) अति सूक्ष्म आत्म-तत्व को (वि तन्वते) विशेष रूप से साक्षात् करते उसकी सूक्ष्म शक्तियों को बढ़ा लेते हैं।

( ९ ) ( प्रत्नाः ) पुरातन, उत्कृष्ट अभ्यासी, ( कारवः ) योगक्रिया के करने हारे ( वृष्णः ) वर्षणशील, सुखवर्षक आत्मा के ( हरसः ) स्वरूप को प्राप्त होने वाले ( आयवः ) उस तक पहुंचे हुए जन ( मतीनां ) मननशील शक्तियों के अज्ञान से आवृत ( द्वारः ) द्वारों को ( अप ऋण्वन्ति ) खोल डालते हैं।

( १० ) जिस प्रकार यज्ञ में एक यजमान व्यक्ति का कार्य सम्पादन करने के लिये सात होता लोग बैठते हैं उसी प्रकार ( समीचीनासः ) उत्तमरूप से गति या ज्ञान सम्पादन करने हारे, शान्तस्वरूप, सोमस्वरूप ( सप्त ) सात, या प्रसर्पणशील, प्राण ( होतारः ) आत्मा का अनुसन्धान करनेहारे, (जामयः) ज्ञानोत्पादक इन्द्रियगण और विद्वान्जन (एकस्य) एक ही आत्मा के ( पदं ) स्थान, स्वरूप, ज्ञान या सामर्थ्य को ( पिप्रतः) पूर्ण करते हुए ( आशत ) विराजते हैं, आनन्द का भोग करते हैं।

( ११ ) ( नाभिं ) सबको केन्द्र रूप होकर बांधने हारे आत्मा को ( नः ) हम ( नाभा ) अपने शरीर के केन्द्र, या मुख्य बन्धनस्थान अपने मन में ( आ ददे ) धारण करें जिससे ( चक्षुपा ) ज्ञानचक्षु से हम ( सूर्यं ) सर्वप्रेरक, प्रकाशक, आदित्यरूप परमात्मा का (दृशे) दर्शन करें। ( कवेः ) क्रान्तदर्शी, मेधावी के ( अपत्यं ) अविनाशी अपने आश्रित को

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


नीचे न गिरने देने वाले ध्रुव स्वरूप परमात्मा के ( आ दुहे ) आनन्द रस का ग्रहण करें ।

अपत्यं कस्मादपततं भवति, न अनेन पतति, निरु० ३ । १ । १ ॥

( १२ ) ( सूरः ) सूर्य के समान आदित्य योगी, उत्तम योगबल से सम्पन्न होकर ( चक्षसा ) दिव्य चक्षु द्वारा ( अभि प्रियं) अत्यन्त मनोहर ( अध्वर्युभिः ) जीवन यज्ञ के सम्पादक, इन्द्रियों के सूक्ष्म सामर्थ्यों सहित ( गुहा हितम् ) हृदयाकाश रूप गुहा, या गुह्यरूप परमात्मा के भीतर ( दिवः ) दीप्त तेजःस्वरूप आत्मा के ( पदं ) स्वरूप को ( पश्यति ) देखता है ।

दिवस्पदं तस्यात्मनः पदम् ( सा० ) ।

इति प्रथमः खण्डः ।

---

[११२८] असृग्रमिन्दवः पथा धर्मन्नृतस्य सुश्रियः ।
विदाना अस्य योजना ॥ १ ॥

[११२९] प्र धारा मधो अग्रियो महीरपो वि गाहते ।
हविर्हविःषु वन्द्यः ॥ २ ॥

[११३०] प्र युजा वाचो अग्रियो वृषो अचिक्रदद् वने ।
सद्माभि सत्यो अध्वरः ॥ ३ ॥

[११३१] परि यत् काव्या कविर्नृम्णा पुनानो अर्षति ।
स्वर्वाजी सिषासति ॥ ४ ॥

---

११२९—'मध्वो अग्रियो' इति ऋ० ।

११३१—'नृम्णा वसानो' ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
[११३२] पवमानो अभि स्पृधो विशो राजेव सीदति ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
यदीमृण्वन्ति वेधसः ॥ ५ ॥

२ ३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २
[११३३] अव्या वारे परि प्रियो हरिर्वनेषु सीदति ।
३ १ २ ३ २
रेभो वनुष्यते मती ॥ ६ ॥

२ ३ १ २र ३ १ २ ३ १र २र
[११३४] स वायुमिन्द्रमश्विना साकं मदेन गच्छति ।
२ ३ १ २ ३ १ २
रणा यो अस्य धर्मणा ॥ ७ ॥

२ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ ३
[११३५] आ मित्रे वरुणे भगे मधोः पवन्त ऊर्मयः ।
३ १ २ ३ १ २
विदाना अस्य शक्मभिः ॥ ८ ॥

३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[११३६] अस्मभ्यं रोदसी रयिं मध्वो वाजस्य सातये ।
२ ३ १ २ ३ १ २
श्रवो वसूनि सं जितम् ॥ ९ ॥

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[११३७] आ ते दक्षं मयोभुवं वह्निमद्या वृणीमहे ।
२ ३ १ २ ३ १ २
पान्तमा पुरुस्पृहम् ॥ १० ॥

२ ३ १र २र ३ २उ ३ १ २ ३ १ २
[११३८] आमन्द्रमा वरेण्यमा विप्रमा मनीषिणम् ।
२ ३ १ २ ३ १ २
पान्तमा पुरुस्पृहम् ॥ ११ ॥

२ ३ १र २र ३ २ ३ १ ३ ३ २
[११३९] आ रयिमा सुचेतुनमा सुक्रतो तनूष्वा ।
२ ३ १ २ ३ १ २
पान्तमा पुरुस्पृहम् ॥ १२ ॥ २ ॥

आद्या नव ऋ० ९ । ७ । १–९ । शेषास्तिस्रः ऋ० ९ । ६५ । २८–३० ॥

११३३—'अव्यो वारे' ।
११३४—'अस्य धर्मभिः' । ११३५—'आ मित्रा वरुणा भगं' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( १ ) ( इन्दवः ) आत्मसम्पत्ति से सम्पन्न, शमादि गुणयुक्त योगीजन, ( ऋतस्य ) सत्यज्ञान के ( धर्मन् ) धारण करने हारे परमात्मा के स्वरूप में ( सु-श्रियः ) उत्तम रूप से आश्रय प्राप्त करने वाले ( पथा ) सत्य ज्ञान के मार्ग से ( अस्य ) इस आत्मा के ( योजना ) योग-समाधि द्वारा मिलापों के आनन्दों का ( विदाना ) लाभ करते हुए ( असृग्रम् ) कृतकृत्य होजाते हैं। अथवा—( सुश्रिय ऋतस्य धर्मन् ) उत्तम ऐश्वर्य सम्पन्न सत्यस्वरूप परमेश्वर के जगत् धारक स्वरूप में योग समाधि द्वारा सन्मार्ग से उसका ज्ञान लाभ कर कृतकृत्य होजाते हैं।

( २ ) ( हविःपु ) समस्त अभिलाषा योग्य, या इष्टदेव को समर्पण करने योग्य पदार्थों में भी उत्तम ( हविः ) स्वीकार करने और वरने योग्य पदार्थ आत्मा ही ( वन्द्यः ) स्तुतियोग्य है। वह ( महीः ) बड़े ( अपः ) ध्यान, धारणाओं, और कर्मों और प्रज्ञाओं को समुद्रों के समान ( वि गाहते ) पार कर जाता है और ( मधोः ) अमृत की ( अग्रियः ) आगे प्रकट होने हारी, मुख्य, उत्तम ( धाराः ) शक्तियों की ( प्र ) प्राप्त करता है।

( ३ ) ( अग्रियः ) मुख्य या प्रबल ( वृषा उ. ) सुखों का वर्षक आत्मा ही है ( वाचः ) वाणियों को ( वने ) भजन करने योग्य ब्रह्म में ( अचिक्रदद् ) उच्चारण करता है। वह योगी आत्मा ( सत्यः ) सत्याचरण करने हारा, सज्जनों में श्रेष्ठ, ( अध्वरः ) किसी की हिंसा न करने हारा, ( सद्म ) अपने आश्रयस्वरूप, परम शरण परमेश्वर को ( अभि ) प्राप्त होता और साक्षात् करता है उसी प्रकार आप लोग भी उसी प्रभु के प्रति ( अग्रियः वाचः प्रयुज ) उत्तम २ वेद वाणियों का प्रयोग करो। उनका एकाग्र चित्त से मनन करो।

( ४ ) ( यत् ) जब ( कविः ) मेधावी, ज्ञानवान् ( नृणा ) मनुष्यों के मननशील साधन, चित्तों को ( पुनानः ) शुद्ध पवित्र करता हुआ ( काव्या ) उत्तम वेदवाणियों का ( परि अर्षति ) ज्ञान प्राप्त करता है

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

तब वह ( वाजी ) ज्ञानवान् होकर ( स्वः ) परमसुख, मोक्षरूप आनन्द को ( सिपासति ) सेवन करता है।

( ५ ) ( यद् ) जब ( ईम् ) इस आत्मा को ( वेधसः ) योगसाधक ज्ञानी लोग ( ऋण्वन्ति ) प्राप्त करते हैं तब ( पवमानः ) देदीप्यमान, आत्मा ( अभि-स्पृधः ) स्पर्धा करने हारे, विघ्नकारी, बाधक कारणों या व्युत्थान लक्षणों को दूर करके ( विशः राजा इव ) प्रजाओं पर राजा के समान ( सीदति ) प्रबल होकर बैठता है।

( ६ ) ( हरिः ) दुःखों के विनाशक आत्मा ( प्रियः ) अत्यन्त प्यारा होकर ( वनेषु ) देहों में ( अव्याः वारे ) चितिशक्तिरूप अवि के आवरणकारी, या वरण-योग्य त्रिपुटी आदि स्थान में (परि सीदति) विराजता है। और ( रेभः ) अप्रतिहत नाद करने हारा, या स्तुतिशील ( मती ) मननशक्ति द्वारा ( वनुष्यते ) प्राप्त किया जाता है।

वनुष्यतिर्हन्तिकर्माऽनवगतसंस्कारो भवति ( निरु० ५ । १ । २ )

( ७ ) ( यः ) जो ( अस्य ) इस सोम के ( धर्मणा ) धारणयोग्य गुण या धारणा बल से ( रणा ) रमण करता है, ( सः ) वह आत्मज्ञानी ( वायुम् ) प्राणवायु, ( इन्द्रम् ) आत्मा और ( अश्विनौ ) ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय दोनों को ( मदेन साकं ) आनन्द और हर्ष के साथ (गच्छति) वश कर लेता है।

( ८ ) (मधोः) हर्षकारक आनन्दरूप सोमरस की (ऊर्मयः) ऊर्ध्वगतियां या तरंगें (मित्रे) प्राण और (वरुणे) अपान और ( भगे ) समान में (आ पवन्ते) सर्वत्र गति करती हैं। और साधकजन ( अस्य ) इस आत्मा की ( शक्मभीः ) शक्तियों द्वारा ( विदानाः ) उत्तम रीति से ज्ञान प्राप्त कर लेते हैं।

(९) हे (रोदसी) सूर्य और पृथिवी, प्राण और अपान तुम दोनों ( अस्मभ्यं) हमें (वाजस्य) ज्ञान और (मध्वः) आनन्दस्वरूप अमृत की (सातये)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

प्राप्ति के लिये ( रयिं ) प्राण सामर्थ्य, बल, ( श्रवः ) उपदेश, (वसूनि) जीवनोपयोगी पदार्थों पर ( सं जितं ) वश कराओ ।

( १० ) हे सोम ! हम लोग ( अद्य ) आज ( मयोभुवं ) शान्ति को उत्पन्न करने हारे, ( वह्निम् ) शक्तियों के वहन करने हारे, ( पान्तं ) हमारे पालक, (पुरु स्पृहं) सब के कामना के योग्य, (न दक्षं) तेरे बल को (आ वृणीमहे) उत्तम समझ कर सर्वत्र प्राप्त करते हैं । अवि० [४९८]

( ११ ) हे सर्वोत्पादक ! ( मन्द्रम् ) आनन्द के दाता ( वरेण्यम् ) वरण करने योग्य, सर्वोत्तम, ( विप्रं ) मेधावी और ( मनीषिणं ) सबके हृदयों को प्रेरणा करने हारे, (पान्तं) सब के पालक, ( पुरुस्पृहम् ) सब के प्रेमपात्र आपको हम ( आ, आ, आ ) साक्षात् करते हैं उसी को प्राप्त करें, उसी का लाभ करें ।

( १२ ) हे ( सु-क्रतो ) उत्तम कर्म और ज्ञान से युक्त ! प्रज्ञा से सम्पन्न ! हे ( सोम ) सब के प्रेरक ! ( रयिम् ) रयिस्वरूप (सु-चेतुनम्) उत्तम ज्ञाता ( तनूषु आ ) हमारे देहों में भी व्याप्त ( पान्तं ) रक्षक ( पुरु-स्पृहम् ) प्रजा के प्रेमपात्र और सबके स्नेही आपको ( आ आ ) वरण करते, साक्षात् करते हैं ।

इति द्वितीयः खण्डः ।

---

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ २ ३ २
[११४०]मूर्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानरमृत आजातमग्निम्
३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
कविं सम्राजमतिथिं जनानामासन्नः पात्रं जनयन्त देवाः॥१

१र २र ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १र २र
[११४१]त्वां विश्वे अमृत जायमानं शिशुं न देवा अभि सं नवन्ते
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २ ३ २ ३ १र २र
तव क्रतुभिरमृतत्वमायन् वैश्वानर यत् पित्रोरदीदेः ॥२॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १र २र
[११४२]नाभिं यज्ञानां सदनं रयीणां महामाहावमभि सं नवन्त।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३   २ ३क २र ३ १ २   ३ १ २ ३ १ २   ३ २
वैश्वानरं रथ्यमध्वराणां यज्ञस्य केतुं जनयन्त देवाः॥३॥३॥

ऋ० ६ । ७ । १, ४, २ ॥

भा० —(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [६०] पृ० ३५।

(२) हे अमृत, मरणहित, अमृतस्वरूप ! हे अग्ने, ज्ञानस्वरूप परमात्मन् ! आत्मन् ! ( शिशु न ) लोग बालक के प्रति जिस प्रकार प्रेम से आकृष्ट होकर उसको बार २ देखने की इच्छा से उस पर झुकते और प्रेम प्रकाश करते हैं ( विश्वे देवाः ) समस्त दिव्यगुणयुक्त सूर्य, चन्द्र, वायु आदि पदार्थ और विद्वान् गण उसी प्रकार ( शिशुं ) सर्वत्र गुप्त, सुप्त अव्यक्त रूप से व्यापक ( जायमानं ) अपने सामर्थ्य से सर्वत्र प्रकट होने हारे ( त्वा ) आपका (अभि सं नवन्त) साक्षात् कर स्तुति करते हैं। हे ( वैश्वानर ) समस्त मनुष्यों के हृदयों में व्यापक ! वे विद्वान् योगी लोग ( तव ) आपके हां ( क्रतुभिः ) उपदिष्ट कर्मों और ज्ञानों द्वारा ( अमृतत्वम् आयन् ) अमृतत्व या मोक्षपद को प्राप्त करते हैं। और (यत्) जो आपका रसरूप तेज ( पित्रोः ) माता पिता के बीच में पुत्र के समान ही देह के पालक प्राण और अपान के मध्य सुषुम्ना नाड़ी में है, वह ( अदीदेः ) प्रकाशित होता है।

(३) ( यज्ञानां ) देवपूजा, सत्संग, मैत्री और समस्त दान पुण्य आदि परोपकार के कार्यों के ( नाभिं ) एकमात्र आश्रय, केन्द्र ( रयीणां सदनं ) समस्त ऐश्वर्यों और वीर्य-सामर्थ्यों के भण्डार ( महां ) बड़े भारी ( आहावं ) तृष्णा को शान्त करने के निमित्त सब को अपने प्रति बुलाने वाले जलाशय के समान जीवनाधार रस के समुद्र, आपको ( देवाः ) विद्वान् लोग ( अभि सं नवन्ते ) साक्षात् स्तुति करते हैं। और उसको ( अध्वराणां) समस्त हिंसा रहित पवित्र कार्यों के ( रथ्यम् ) महारथी के समान वहन करनेहारे ( वैश्वानरं ) समस्त हृदयों में व्यापक, सबके नेता और ( यज्ञस्य ) आत्मा का ( केतुं ) ज्ञापक ( जनयन्त ) बतलाते हैं।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
[११४३] प्र वो मित्राय गायत वरुणाय विपा गिरा ।
१ २ ३ २ ३ २
महित्त्रावृतं बृहत् ॥ १ ॥
३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १र २र
[११४४] सम्राजा या घृतयोनी मित्रश्चोभा वरुणश्च ।
३ २ ३ १ २ ३ २
देवा देवेषु प्रशस्ता ॥ २ ॥
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[११४५] ता नः शक्तं पार्थिवस्य महो रायो दिव्यस्य ।
१ २ ३ २ ३ १ २
महि वां क्षत्रं देवेषु ॥ ३ ॥ ४ ॥ ऋ० ५ । ६८ । १-३ ॥

भा०—( १ ) ( वः ) आप लोग ( मित्राय ) जीवन को स्नेह करने हारे प्राण और ( वरुणाय ) दोषों का वरण करने वाले अपान को या विद्वान् और उपदेशक को ( विपा ) ज्ञानयुक्त, मन से प्रेरित, सार्थक ( गिरा ) वाणी से (प्र गायत) स्तुति करो । हे मित्र और हे वरुण, ( महिक्षत्रा ) बड़े बलशाली आप दोनों ( बृहत् ) बड़े भारी ( ऋतं ) सत्य आत्मज्ञान को प्रकाश करते हो ।

( २ ) ( या ) जो (मित्रः च वरुणः च) मित्र और वरुण प्राण और अपान हैं वे (उभा) दोनों (घृत-योनी) कान्ति, प्रकाश और तेज के उत्पत्ति-स्थान और ( सम् राजा ) स्वयं उत्तम रीति से प्रकाश देनेहारे (देवेषु) दिव्य पदार्थों, विद्वानों और इन्द्रियगण में ( प्र-शस्ता ) प्रशंसा योग्य ( देवा ) सुख के दाता हैं ।

( ३ ) ( ता ) वे दोनों ( नः ) हमारे लिये ( पार्थिवस्य ) पृथिवी और ( दिव्यस्य ) आकाश से होने वाले ( महः ) बड़े भारी ( रायः ) ऐश्वर्य, सामर्थ्य को ( शक्तं ) भोगने और धारण करने में समर्थ हैं । ( देवेषु ) समस्त दिव्य पदार्थों और विद्वानों में ( वां ) आप दोनों का भी ( महि क्षत्रं ) बड़ा भारी बल है ।

CC-0,Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[११४६] इन्द्रा याहि चित्रभानो सुता इमे त्वायवः ।
अण्वीभिस्तना पूतासः ॥ १ ॥

[११४७] इन्द्रा याहि धियेषितो विप्रजूतः सुतावतः ।
उप ब्रह्माणि वाघतः ॥ २ ॥

[११४८] इन्द्रा याहि तूतुजान उप ब्रह्माणि हरिवः ।
सुते दधिष्व नश्चनः ॥ ३ ॥ ४ ॥ ऋ० १ । ३ । ४–६ ।

भा०—हे ( इन्द्र ) परमात्मन् ! हे ( चित्र-भानो ) आश्चर्यकारक ज्ञानों और प्रकाशों से सम्पन्न ! (आ याहि) हमें तू प्राप्त हो । ( इमे ) ये समस्त ( सुताः ) संसार के पदार्थ ( त्वायवः ) तेरे आश्रय पर हैं और ( अण्वीभिः ) कारणस्वरूप, सूक्ष्म प्रकाशावयवों द्वारा ( तना ) विस्तृत विरचित और ( पूतासः ) पवित्र होने से ग्रहण करने योग्य हैं । अथवा ( अण्वीभिः पूतासः ) योग-साधनाओं से पवित्र ( सुताः ) ये ऐश्वर्यवान् योगीजन ( त्वायवः ) तेरी कामना करते हैं, तुझे चाहते हैं, तू इन्हें प्राप्त हो ।

( २ ) हे ( इन्द्र ) परमात्मन् ! ( धिया ) बुद्धि या उत्तम कर्म द्वारा ( इषितः ) प्राप्त करने योग्य ( विप्र-जूतः ) विद्वानों से जाना गया, ( सुत-वतः) ज्ञान से सम्पन्न ( वाघतः ) वेदार्थ को जानने हारे विद्वान् ब्राह्मणों के ( ब्रह्माणि ) वेद मन्त्रों द्वारा की स्तुतियों को तू ( उप याहि ) प्राप्त हो ।

( ३ ) हे ( इन्द्र ) विद्वन् या प्राणवायो ! ( हरिवः ) हरणशील अश्वरूप इन्द्रियों के स्वामिन् ! ( तूतुजानः ) वेगवान् आप ( सुते ) उत्पन्न जगत् में व्यापक ( ब्रह्माणि ) वेदमन्त्रों की स्तुतियों या उस के ज्ञाता विद्वानों को ( आ याहि ) प्राप्त कर और ( नः ) हमारे ( चनः ) स्तुतियों को ( दधिष्व ) स्वीकार करो ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[११४९] तमीडिष्व यो अर्चिषा वना विश्वा परिष्वजत् ।
कृष्णा कृणोति जिह्वया ॥ १ ॥

[११५०] य इन्द्र आ विवासति सुम्नमिन्द्रस्य मर्त्यः ।
द्युम्नाय सुतरा अपः ॥ २ ॥

[११५१] ता नो वाजवतीरिष आशून् पिपृतमर्वतः ।
एन्द्रमग्निं च वोढवे ॥ ३ ॥६॥ ऋ० ६ । ६० । १०–१२ ॥

भा०—( १ ) हे मनुष्य ! ( तम् अग्निम् ) सबके पापों के दहन करने हारे ज्ञानमय उस परमात्मा की (ईडिष्व) उपासना कर (यः) जो ( अर्चिषा ) अपने तेज से ( विश्वा ) समस्त ( वना ) भोगने योग्य कर्म बंधनों को वनों में अग्नि के समान ( परिष्वजत् ) जा लगता है और जैसे अग्नि वनों में लगकर उनको जलाकर काला कर देता है उसी प्रकार वह अपनी ( जिह्वया ) अग्नि की ज्वाला के समान भस्म करने वाली शक्ति या वेदवाणी से सबको ( कृष्णा ) छिन्न भिन्न, दग्ध, निष्पाप (कृणोति) कर डालता है । जंगलों को जला देने वाली अग्नि से कर्मदाहक ज्ञानाग्नि की तुलना है ।

( २ ) ( यः मर्त्यः ) जो मरणधर्मा मनुष्य ( इन्द्रः ) स्वयं प्रकाशित, ज्ञानवान् होकर ( इन्द्रस्य ) आत्मा के ( सुम्नं ) सुख करने वाले ज्ञान को ( आ विवासति ) उद्घाटन करता है उस ( द्युम्नाय ) प्रकाशस्वरूप ज्ञानी के लिये ( अपः ) कर्म-बन्धन ( सुतराः ) सुख से तरण योग्य हो जाते हैं ।

( ३ ) हे प्राण और अपान ! ( ताः ) वे आप दोनों ( वाजवतीः इषः ) ज्ञानसम्पन्न कामनाओं और ( आशून् ) शीघ्रगामी वेगवान् ( अर्वतः ) ज्ञानेन्द्रियों को ( पिपृत ) तृप्त करो जिससे हम ( इन्द्रम्

११४९—३. 'इन्द्रमग्निं च' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

अग्निम् च ) इस आत्मा और उस ज्ञानस्वरूप ईश्वर को ( वोढवे ) अपने में सुख से धारण करने में ( आ ) समर्थ हों।

इति तृतीयः खण्डः ।

---

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ २ ३ १र
[११५२] प्रो अयासीदिन्दुरिन्द्रस्य निष्कृतं सखा सख्युर्न प्र
२र ३ १ २ १२ ३ २ ३ १२ ३ १ २
मिनाति सङ्गिरम् । मर्य इव युवतिभिः समर्षति सोमः
३ १ २ ३ १ २ ३ २
कलशे शतयाम्ना पथा ॥ १ ॥

१ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२ ३ १ २
[११५३] प्र वो धियो मन्द्रयुवो विपन्युवः पनस्युवः संवरणेष्व-
२ ३ १ २ ३क २र ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १
क्रमुः। हरिं क्रीडन्तमभ्यनूषत स्तुभोऽभि धेनवः पयसे-
२
दशिश्रयुः ॥ २ ॥

१ २ ३ २ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[११५४] आ नः सोम संयतं पिप्युषीमिषमिन्दो पवस्व पवमान
३ १ २ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १ ३ १र २र ३
ऊर्मिणा । या नो दोहते त्रिरहन्नसश्चुषी क्षुमद् वाजवन्
१ ३ १ २
मधुमत् सुवीर्यम ॥३॥७॥ ऋ० ९ । ८६ । १६-२८ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५५७] पृ० २८४ ।

( २ ) हे ( सोमाः ) विद्वान् पुरुषो ! ( वः ) आप लोगों की ( धियः ) प्रज्ञाएं, बुद्धयां, वाणियां ( मन्द्र-युवः ) आनन्दस्वरूप परमात्मा की तरफ़ लगी हुई ( पनस्युवः ) स्तुति करने की इच्छा करती हुई, ( वि-पन्युवः ) और स्तुति करती हुई ( सं-वरणेषु ) हृदयों में विशेषरूप से या विविध यज्ञगृहों सभास्थानों, विद्वन्-मण्डलों में ( अक्रमुः ) फैलती हैं । ( स्तुभः ) विद्वान् लोग ( क्रीडन्तं ) जगत का सर्जन और ( हरिं ) प्रलय करने हारे

---

११५२—१. 'शतयाम्ना' २. 'संवसनेष्वक्रमुः' 'सोमं मनीषा अभ्यनूषत' 'पयसे माशिश्रयुः' 'पवमानो अस्रुधं' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



परमात्मा को ( इत् ) ही ( अभिअनूषत ) साक्षात् स्तुति करते हैं और ( धेनवः ) रसपान करने कराने हारे व्याख्याता लोग भी अपने (पयसा) वर्णनरस से, दुग्धरस से गौवों के समान उसको ही ( अशिश्रयुः ) अपना आधार बनाते हैं। अथवा ( धेनवः ) वेदवाणियां ( पयसा) अपने ज्ञानरस से उसका ही अभिषेक करती हैं।

( ३ ) हे ( इन्दो ) तेजस्विन् ! ( सोम ) हे सर्वप्रेरक ! सर्वोत्पादक ! ( पवमान ) सर्वत्र व्यापक ! ( या ) जो ( नः ) हमारे लिये ( अहन् ) दिन में ( त्रिः ) तीनवार ( असश्चुषी ) विना रोक टोक के ( क्षुमत् ) कीर्त्तियुक्त ( वाजवत् ) बलयुक्त, ज्ञानयुक्त ( मधुमत् ) आनन्दरस से पूर्ण ( सु-वीर्यम् ) उत्तम बल ( दोहते ) प्राप्त करावे ऐसी ( संयतं ) उत्तम रीति से सुप्रबन्ध युक्त ( पिष्युषीम् ) सदा वृद्धि करने हारी ( इषं ) समृद्धि को ( ऊर्मिणा ) अपनी अनन्त शक्ति से ( पवस्व ) प्राप्त कराओ।

२ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[११५५] नकिष्टं कर्मणा नशद् यश्चकार सदावृधम्।
२ ३ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
इन्द्रं न यज्ञैर्विश्वगूर्तमृभ्वसमधृष्टं धृष्णुमोजसा ॥ १ ॥
१ २ ३ १र २र ३ १र २२ ३ १ २ ३ १ २
[११५६] अषाढमुग्रं पृतनासु सासहिं यस्मिन् महीरुरुज्रयः।
२ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
सं धेनवो जायमाने अनोनवुर्द्यावः क्षामीरनोनवुः ॥२॥
॥८॥ ऋ० ८ । ७० । ३-४ ॥

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल सं० [२४३] पृ० १२४।

( २ ) ( यस्मिन् ) जिसके ( जायमाने ) प्रादुर्भाव होने पर ( उरुज्रयः ) अति वेगवान्, पराक्रमी ( महीः ) बड़ी २ ( धेनवः ) गौओं के समान अधिक सम्पत्ति देनेहारे प्रजागण या विद्वान्गण ( अनोनवुः ) झुकते और स्तुति करते हैं। उस ( अषाढं ) असह्य ( उग्रं ) तेजस्वी,

११५५—'धृष्णुमोजसा' २. 'अषाळ्हं' 'द्यावः क्षामो' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( पृतनासु सासहिं ) सेनाओं में सबसे अधिक सामर्थ्य वाले शासक के प्रति ( द्यावः ) तेजस्वी, उत्तम श्रेणी के धनाढ्य और ज्ञानी पुरुषगण या साधारण प्रजाएं ( क्षामीः ) पृथिवी के निवासी जमींदार या भूपाल भी ( अनोनुवः ) विनयपूर्वक स्तुति करते हैं। आत्मपक्ष में—पृतना = इन्द्रियगण। धेनवः—वाणियां, वेद-ऋचाएं आधिदैविक पक्ष या ब्रह्मपक्ष में, धेनवः = वेदवाणियां, द्यावः, क्षामीः = तेजोमय लोक और पार्थिव लोक।

इति चतुर्थः खण्डः

---

१ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २
[११५७] सखाय आ निषीदत पुनानाय प्रगायत।
२ ३ ३ १र २र ३ २
शिशुं न यज्ञैः परि भूषत श्रिये ॥ १ ॥

१ २ ३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[११५८] समी वत्सं न मातृभिः सृजता गयसाधनम्।
३ २ १ २ ३ १र २र
देवाव्यां३मदमभि द्विशवसम् ॥ २ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[११५९] पुनाता दक्षसाधनं यथा शर्धाय वीतये।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
यथा मित्राय वरुणाय शन्तमम् ॥ ३ ॥ ५ ॥

ऋ० ९। १०४। १-३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५६८] पृ० २९०।

( २ ) ( मातृभिः ) माताओं से जिस प्रकार ( वत्सं न ) बच्चे या बछड़े को उनका दूध प्राप्त करने के लिये मिलाया जाता है उसी प्रकार ( ईं ) इस सोम रूप शुक्र को ( मातृभिः ) ज्ञान के साधन इन्द्रियों और मनन-शक्तियों से और ( सोमं मातृभिः ) जिज्ञासु शिष्य को ज्ञान कराने वाले गुरुओं से ( अभि सं सृजत ) साक्षात् रूप से संयोजित करो। उस (गय-साधनम्) समस्त प्राणों को वश करने हारे, ( देवाव्यं ) दिव्य कान्ति, सामर्थ्य और बल के प्रेरक, प्रकाशक या रक्षक (मदम्) हर्षकारक

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


और (द्वि-शवसं) ज्ञान और कर्म दोनों प्रकार के बल को धारण करनेहारे वीर्य तथा शिष्य को ( अभि ) उत्तम रूप से सम्पादन करो, शिक्षित करो।

( ३ ) ( दक्ष-साधनं ) शरीर के बल को सम्पादन करने वाले इस सोम अर्थात शुक्र को इस प्रकार ( पुनात ) सम्पादन करो, प्राप्त करो कि ( यथा ) जिस प्रकार वह ( शर्धाय ) शरीर के बल की वृद्धि और ( वीतये ) कान्ति के निमित्त हो। और ( यथा ) जिस प्रकार ( मित्राय ) प्राण और ( वरुणाय ) अपान इन दोनों जीवनाधारों के लिये भी ( शन्तमम् ) अति अधिक सुख और कल्याणकारक हो।

[११६०] प्र वाज्यक्षाः सहस्रधारस्तिरः पवित्रं वि वारमव्यम्॥१

[११६१] स वाज्यक्षाः सहस्ररेता अद्भिर्मृजानो गोभिः श्रीणानः॥२

[११६२] प्र सोम याहीन्द्रस्य कुक्षा नृभिर्येमानो अद्रिभिः सुतः ॥ ३ ॥ १० ॥ ऋ० ९ । १०९ । १६–१८ ॥

भा०—( १ ) ( वाजी ) शक्तिमान्, ज्ञानी या आनन्दरस (सहस्र-धारः) सहस्रों धारण करने वाली शक्तियों से युक्त होकर ( अव्यं ) ध्रुव, प्राणमय, ( पवित्रं ) पावन करने हारे ( वारं ) वरणीय, या दुःखों के वारक आत्मा को ( तिरः वि प्र अक्षाः ) साक्षात्, नाना प्रकार से उत्तम रीति से प्राप्त हो।

( २ ) ( सः ) वह सोम योगी का आत्मा या आनन्दरस ( वाजी ) ज्ञानवान्, बलवान्, (सहस्र-रेताः) सहस्रों पदार्थों का मूलकारण, सहस्रों शक्तियों से युक्त ( अद्भिः ) कर्मों और प्रज्ञाओं से ( मृजानः ) पवित्र होता हुआ, अधिक विस्पष्ट होता हुआ ( गोभिः ) वाणियों द्वारा ( श्रीणानः ) परिपक्व होकर ( अक्षाः ) हृदय में प्रकट हो।

( ३ ) हे ( सोम ) आत्मन् ! ( नृभिः ) नेताओं द्वारा ( येमानः ) हृदय-देश में यम नियमों द्वारा या ईश्वर-प्रणिधान द्वारा विचार किया

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

जाकर ( अद्रिभिः ) स्थायी अखंडित तपःकर्मों, या ज्ञानी पुरुषों से ( सुतः ) साधित होकर ( कुक्षा ) आत्माकाशरूप गुहा में ( प्र याहि ) आ, प्रकट हो।

[११६३] ये सोमासः परावति ये अर्वावति सुन्विरे।
ये वादः शर्यणावति ॥ १॥

[११६४] य आर्जीकेषु कृत्वसु ये मध्ये पस्त्यानाम्।
ये वा जनेषु पञ्चसु ॥ २ ॥

[११६५] ते नो वृष्टिं दिवस्परि पवन्तामा सुवीर्यम्।
स्वाना देवास इन्दवः ॥ ४ ॥ ११ ॥

ऋ० ९ । ६५ । २२–२४ ॥

भा०—( १, २, ३ ) ( ये ) जो ( सोमासः ) सोम, विद्वान् लोग ( परावति ) दूर देश में और ( ये ) जो ( अर्वावति ) समीप-देश में और ( ये वा ) जो ( शर्यणावति ) विषम अरण्यभूमि में और जो ( आर्जीकेषु ) ऋजु और सरल, सम देशों में और जो ( पस्त्यानां ) गृहमेधी, गृहस्थियों के ( मध्ये ) बीच में ( कृत्वसु ) बनाये हुए गृहों में, ( ये वा ) और जो ( पञ्चसु जनेषु ) पांचों प्रकार के ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र और पांचवें निषाद जो चारों वर्णों के भी धर्म पालन न कर सकने के कारण देश या नगर की सीमा से बाहर बसा दिये जाते हैं उनमें भी ( सोमासः ) ज्ञानसम्पन्न विद्वान् लोग ( सुन्विरे ) ज्ञान और ऐश्वर्य का सम्पादन करते हैं ( ते ) वे ( नः ) हमें ( दिवः ) आकाश या प्रकाश और शुभ पदार्थों की ज्ञान प्रकाश से उत्तम हितोपदेशों की (वृष्टिं) वर्षा अर्थात् अति अधिक राशि को ( परिपवन्तां ) दें और ( सुवीर्यम् ) हमें उत्तम बल भी प्राप्त करावें । क्योंकि ( देवासः ) विद्या आदि शुभ


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



दिव्य गुणों से युक्त विद्वान् ( स्वानाः ) ज्ञानी पुरुष ही ( इन्दवः ) सोम या 'इन्दु' कहाते हैं ।

इति पञ्चमः खण्डः ।

१ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २
[११६६] आ ते वत्सो मनो यमत् परमाच्चित् सधस्थात् ।
२ ३ १ २ ३ २
अग्ने त्वां कामये गिरा ॥ १ ॥

३ २उ ३२उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[११६७] पुरुत्रा हि सदृङ्ङसि दिशो विश्वा अनु प्रभुः ।
३ १ २
समत्सु त्वा हवामहे ॥ २ ॥

३ २ ३ १र २र ३ १ २
[११६८] समत्स्वग्निमवसे वाजयन्तो हवामहे ।
१ २ ३ १ २
वाजेषु चित्रराधसम् ॥ ३ ॥ १२ ॥

ऋ० ८ । ११ । ७–९ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ८ ] पृ० ४ ।

( २ ) हे अग्ने, परमात्मन् ! ( पुरुत्रा ) समस्त प्रजाओं को आप ( सदृङ् ) समान दृष्टि से देखने वाले ( असि ) हो । ( विश्वाः दिशः अनु ) समस्त दिशाओं में ( प्रभुः ) आप ही ईश्वर, उत्तम सामर्थ्यवान् हो । ( समत्सु ) आनन्द, उत्सवों, यज्ञों और संग्रामों के अवसरों पर ( त्वा ) तेरी ही ( हवामहे ) याद करते हैं, तुझे पुकारते, तुझसे याचना करते हैं ।

( ३ ) हम ( समत्सु ) एकत्र आनन्द उत्सवों, यज्ञों और संग्रामों के अवसरों में (वाजेषु) ज्ञान, बल और अन्नादि की प्राप्ति, उत्पत्ति और वृद्धि के कार्यों में ( वाजयन्तः ) ज्ञानों और ऐश्वर्यों की कामना करते हुए या बल प्राप्त करते हुए हम ( अवसे ) अपनी रक्षा के लिये (चित्र-राधसम्) आश्चर्य जनक अद्भुत ऐश्वर्य के स्वामी ( अग्निम् ) आगे के नेता-स्वरूप, आचार्य, परमगुरु परमात्मा का ही ( हवामहे ) स्मरण करते हैं ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[११६९] त्वं न इन्द्रा भर ओजो नृम्णं शतक्रतो विचर्षणे ।
आ वीरं पृतनासहम् ॥ १ ॥

[११७०] त्वं हि नः पिता वसो त्वं माता शतक्रतो बभूविथ ।
अधा ते सुम्नमीमहे ॥ २ ॥

[११७१] त्वां शुष्मिन् पुरुहूत वाजयन्तमुप ब्रुवे सहस्कृत ।
स नो रास्व सुवीर्यम् ॥ ३ ॥ १३ ॥

ऋ० ८ । ९८ । १०–१२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखिये अवि० सं० [४०५] पृ० २०७ ।

( २ ) हे ( वसो ) सब में निवास करने हारे सर्वव्यापक ! ( त्वं हि ) आप ही ( नः ) हमारे ( पिता ) पालक हैं । ( त्वं ) आप ( माता ) माता के समान उत्पादक और ज्ञानदाता ( बभूविथ ) सदा से हैं । ( अध ) और हे ( शतक्रतो ) सैकड़ों ज्ञानों, कर्मों को अनायास सम्पादन करने वाले ! हम ( ते ) आपके ( सुम्नं ) आनन्द सुख की ( ईमहे ) प्रार्थना करते हैं ।

( ३ ) हे ( शुष्मिन् ) सर्वशक्तिमन् ! हे ( पुरु-हूत ) बहुतों से स्तुति योग्य ! हे ( सहस्कृत ) सब बलों और बलशाली शक्तिमान् पदार्थों के उत्पादक ! ( वाजयन्तम् ) ज्ञान और बल को दान करने हारे आपसे मैं ( उप ब्रुवे ) प्रार्थना करता हूँ कि ( सः ) वह आप ( नः ) हमें ( सु-वीर्यम् ) उत्तम बल, वीर्य और पुत्र, तेज और यश ( रास्व ) प्रदान करें ।

[११७२] यदिन्द्र चित्र म इह नास्ति त्वादातमद्रिवः ।
राधस्तन्नो विदद्वस उभया हस्त्याभर ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[११७३] यन्मन्यसे वरेण्यमिन्द्र द्युक्षं तदा भर ।
विद्याम तस्य ते वयमकूपारस्य दावनः ॥ २ ॥

[११७४] यत् ते दित्सु प्रराध्यं मनो अस्ति श्रुतं बृहत् ।
तेन दृढा चिदद्रिव आ वाजं दर्षि सातये ॥ ३ ॥ १४ ॥

ऋ० ५ । ३९ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अधि० सं० [ ३४५ ] पृ० १८० ।

( २ ) हे इन्द्र ! परमात्मन् ! ( यत् ) जो ( द्युक्षम् ) अन्न, धन और यश आप ( वरेण्यं ) वरण करने योग्य श्रेष्ठ ( मन्यसे ) जानते हैं ( तद् ) वही ( आ भर ) हमें प्राप्त करावें । ( तस्य ) उस अचिन्त्य महिमा वाले ( अकूपारस्य ) अति सुन्दर, अनिन्दनीय, असीम परम आनन्द के सागरस्वरूप, सबको उत्तमरूप से पालन करने हारे ( ते ) तुझ (दावनः) दानशील के दान को ( वयम् ) हम ( विद्याम ) प्राप्त करें ।

( ३ ) हे ( अद्रिवः ) ज्ञानस्वरूप वा प्रलय करने हारी शक्ति के मालिक ! ( यत् ) जो ( ते ) तेरा ( दित्सु ) समस्त दिशाओं में ( प्रराध्यं ) उत्तम रूप से आराधन करने योग्य, ( बृहत् ) बड़ा विशाल, ( श्रुतं ) श्रवण करने योग्य ( मनः ) मनन करने योग्य बल और ज्ञान है ( तेन ) उस से ही ( दृढा चित् ) अति अधिक पुष्ट, उत्तम ( वाजं ) ज्ञान और बल को ( सातये ) सबको समान रूप से दान करने के लिये ( आ दर्षि ) खण्ड २ करके, अनुभव और विचारक्रम से देते हो ।

इति षष्ठः खण्डः ।

इति द्वितीयोऽर्धः ।

इति चतुर्थः प्रपाठकः समाप्तः । इत्यष्टमोऽध्यायः समाप्तः ॥

११७२—'उपश्रुवे सहस्कृत' इति ऋ० ।

११७३—'दावने' । ११७४—'यत्ते दित्सु' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


## अथ पञ्चमः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः )

## अथ नवमोऽध्यायः ।

ऋषिः—१ प्रतर्दनो दैवोदासिः । २–४ असितः काश्यपो देवलो वा । ५, ११ उचथ्य आङ्गिरसः । ६, ७ अमहीयुराङ्गिरसः । ८, १५ निध्रुविः कश्यपः । ९ वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । १० सुकक्ष आंगिरसः । १२ कविर्भार्गवः । १३ देवातिथिः काण्वः । १४ भर्गः प्रागाथः । १६ अम्बरीषो वार्षागिरः ऋजिश्वा भारद्वाजश्च । १७ अग्नयो धिष्ण्या ऐश्वराः १८ उशनाः काव्यः । १९ नृमेध आंगिरसः । २० जेता माधुच्छन्दसः ॥ देवता—१–८, ११, १२, १५–१७ पवमानः सोमः । ९, १८ अग्निः । १०, १३, १४, १९, २० इन्द्रः ॥ छन्दः—१, ९ त्रिष्टुप् । २, ८, १०–११, १५, १८ गायत्री । १२ जगती । १३—१४ प्रगाथः ( विषमा बृहती, समासतो बृहती ) । १६, २० अनुष्टुप् । १७ द्विपदा विराट् । १९ उष्णिक् ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[११७५] शिशुं जज्ञानं हर्यतं मृजन्ति शुम्भन्ति विप्रं मरुतो गणेन ।
३ २ ३ १र २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
कविर्गीर्भिष्काव्येना कविः सन्त्सोमः पवित्रमत्येति रेभन् ॥१॥

१ २ १ १ २ ३२ ३ २ ३ १ २ ३ २
[११७६] ऋषिमना य ऋषिकृत् स्वर्षाः सहस्रनीथः पदवीः
२ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
कवीनाम् । तृतीयं धाम महिषः सिषासन्त्सोमो
३ २ ३ १ २ ३ २
विराजमनु राजति ष्टुप् ॥ २ ॥

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १र २र
[११७७] चमूषच्छ्येनः शकुनो विभृत्वा गोविन्दुर्द्रप्स आयु-
३ १ २ ३ २ ३ १र २र ३ २ ३ २ ३ १ २
धानि बिभ्रत् । अपामूर्मिं सचमानः समुद्रं तुरीयं धाम
३ १ २
महिषो विवक्ति ॥ ३ ॥ १ ॥ ऋ० ९ । ९६ । १७–१९ ॥

---

११७५—'वाहि मरुतो' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

 Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri 

भा०—( १ ) विद्वान् लोग ( मरुतः गणेन ) अपने प्राणों के गण प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान, देवदत्त, कृकल, धनंजय, नाग, कूर्म आदि, अथवा मूर्धा स्थान के ७ प्राणों द्वारा ( जज्ञानं ) ज्ञान प्राप्त करने हारे ( हर्यतं ) कान्तिस्वरूप, सब के प्रकाशक ( विप्रं ) ज्ञान और कर्म से सम्पन्न, ( शिशुं ) शरीर में शयन करने हारे, आत्मा को ( मृजन्ति ) शुद्ध करते और ( शुम्भन्ति ) नाना गुणों से सुशोभित करते हैं। (कविः) क्रान्तदर्शी, तत्त्वज्ञानी मेधावी, पुरुष ( काव्येन ) क्रान्तदर्शी परम ज्ञानी परमेश्वर के ज्ञानमय वेदमय काव्य से ( कविः ) अन्यों को ज्ञान देने हारा (सन्[1] ) परमगति को प्राप्त, मुक्त होकर (सोमः) सौम्यगुणवान्, आनन्द और शमादि से सम्पन्न आत्मा ( पवित्रं ) सब पतितों के पावन परमात्मा की ( गीर्भिः रेभन्[2] ) वेदवाणियों से अर्चना, ध्यान, गुणगान करता हुआ ( अति एति ) बन्धन को पार कर जाता है।

( २ ) ( यः ) जो ( ऋषिमनाः ) मन्त्रद्रष्टा के समान मनन शक्ति से युक्त, स्वयं ( ऋषि-कृत् ) अपने आपको ऋषि, तत्वदर्शी बनाने हारा, विवेकी, ( स्वर्षाः ) स्वयं उत्तम २ सब पदार्थों के मर्मों का द्रष्टा, (सहस्र-नीथः ) सहस्रों प्रकार से ईश्वर को स्तुति करने हारा या सहस्रों सुख और ज्ञान औरों को प्राप्त कराने हारा, (कवीनां) बहुत मेधावी, प्रज्ञावान् पुरुषों को ( पदवीः ) ज्ञान प्राप्त कराने हारा, सन्मार्ग का दर्शक, स्वयं ( महिषः ) महान् है, वह (सोमः) मुमुक्षु जीव (तृतीयं) तीसरे (धाम) लोक को अथवा इस कर्मबन्धन को पार करके प्राप्त होने योग्य परम ज्योतिःस्वरूप मोक्ष को (सिषासन् ) प्राप्त करता हुआ, (विराजम्) विराट् परमेश्वर की (स्तुप्) स्तुति करता हुआ ( अनु राजति ) उसके अनुग्रह से आनन्द प्राप्त करता है और सद्गति को प्राप्त होता है।

( ३ ) ( चमू-सत् ) अपनी ग्राहक इन्द्रिय-शक्तियों में पूर्ण रूप से विराजमान ( श्येनः ) गतिशील आत्मा कर्मबन्धन को पार करके मोक्ष मार्ग से गमन करने हारा, ( शकुनः ) शक्तिसम्पन्न, ( वि-भृत्वा ) समस्त

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

लोकों में विहार करने में स्वतन्त्र होकर ( गो-विन्दुः ) समस्त ज्ञान-रश्मियों और आदित्यमय लोक या परब्रह्म को प्राप्त करने हारा, जितेन्द्रिय या समस्त लोकों को प्राप्त करने हारा, ( द्रप्सः ) गतिमान्, शक्तिसम्पन्न, (आयुधानि) सकल सामर्थ्यों को (बिभ्रत्) धारण करता हुआ, (महिषः) महिमा में सम्पन्न, महत्त्व को प्राप्त होकर (अपां) समस्त लोकों के (ऊर्मिम्) प्रेरक (समुद्रं) समुद्र के समान एकमात्र उत्कृष्ट सब के आश्रय परमेश्वर को (सचमानः) भजन करता हुआ ( तुरीयं ) मोक्षस्वरूप (धाम) आनन्द को (विवक्ति) प्राप्त करता है । इस सूक्त में परमहंस की परमगति का स्पष्ट वर्णन है, ऐसे परम मुक्ति लाभ करने हारे को वेद गोविन्दु, शकुन, श्येन आदि नामों से पुकारता है । पौराणिकों के गरुड़ ध्वज, गोविन्द, समुद्रशायी आदि की कल्पना इन्हीं शब्दों के आधार पर की प्रतीत होती है ।

३ १२ २२ ३ २ २ १२ २२ ३ १ २
[११७८] एते सोमा अभि प्रियमिन्द्रस्य काममक्षरन् ।
१ २ ३ ३क २२
वर्धन्तो अस्य वीर्यम् ॥ १ ॥

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ १ २
[११७९] पुनानासश्चमूषदो गच्छन्तो वायुमश्विना ।
१ २ ३ १ २
ते नो धत्त सुवीर्यम् ॥ २ ॥

१ २ ३ १ २ ३ १र २र
[११८०] इन्द्रस्य सोम राधसे पुनानो हार्दि चोदय ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
देवानां योनिमासदम् ॥ ३ ॥

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[११८१] मृजन्ति त्वा दश क्षिपो हिन्वन्ति सप्त धीतयः ।
२ ३ १ २
अनु विप्रा अमादिषुः ॥ ४ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३क २र
[११८२] देवेभ्यस्त्वा मदाय कं सृजानमति मेष्यः ।
र २र
सं गोभिर्वासयामसि ॥ ५ ॥

११७८ २. 'धत्तसुवीर्यम्', 'ऋतस्य योनिं' इति नवम्याष्टम्यां क्वेत्ययः, ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ २ ३ २ ३ १र २र ३ १र २र
[११८३] पुनानः कलशेष्वा वस्त्राण्या-रुषो हरिः ।
२ ३ १ २
परि गव्यान्यव्यत ॥ ६ ॥

३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
[११८४] मघोन आ पवस्व नो जहि विश्वा अप द्विषः ।
२ ३ १ २ ३ १ २
इन्दो सखायमाविश ॥ ७ ॥

३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
[११८५] नृचक्षसं त्वा वयमिन्द्र पीतं स्वर्विदम् ।
३ १ २ ३ १र २र
भक्षीमहि प्रजामिषम् ॥ ८ ॥

३ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १र २र
[११८६] वृष्टिं दिवः परि स्रव द्युम्नं पृथिव्या अधि ।
१ २ ३ १ २
सहो नः सोम पृत्सु धाः ॥ ९ ॥ २ ॥

ऋ० ९। ८। १—९ ॥

भा०—(१) ( एते सोमाः ) ये सोम्यगुणसम्पन्न विद्वान्गण (अस्य) इस इन्द्र के ( वीर्यं ) सामर्थ्य या यश को ( वर्धन्तः) बढ़ाते हुए, फैलाते हुए ( इन्द्रस्य ) ईश्वर के ( प्रियं ) उत्तम ( कामम् ) अभिलषित धर्म, सृष्टि के उत्पादन, रक्षा और परोपकार आदि को ( अभि अक्षरन् ) साक्षात् प्रकाशित करते हैं ।

(२) (चमूसदः) अपने ज्ञान ग्रहण शक्तियों में जितेन्द्रिय होकर विराजमान(पुनानासः) पवित्र होते हुए (अश्विना) प्राण और अपान दोनों और ( वायुम् ) सबके प्रेरक आत्मा को ( गच्छन्तः ) उपलब्ध करते हुए विद्वान् जन ( तेन ) उस परमेश्वर या अपने भीतरी इन्द्र स्वरूप आत्मा के बल पर ( उ ) ही ( सु-वीर्यम् ) उत्तम यश, बल और सामर्थ्य को ( धत्त ) धारण करते हैं ।

( ३ ) हे ( सोम ) साधक ! ( इन्द्रस्य-राधसे ) इन्द्रस्वरूप परमात्मा की आराधना के लिये ( हार्दि ) हृदय में विराजमान ( देवानां ) देवगण,

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


इन्द्रियों तथा पञ्चभूतों के ( आसदं ) प्रतिष्ठास्थान और ( योनिं ) मूल कारण चिति शक्ति को ( चोदय ) प्रेरित कर, उसका उपदेश कर ।

( ४ ) हे सोम, योगिन् ! ( त्वा ) तुझको ( दश ) दश ( क्षिपः ) यम और नियम, या दश धर्मलक्षण, या दश प्राण ( मृजन्ति ) पवित्र, परिशोधन करते हैं और ( सप्त ) सात ( धीतयः ) ज्ञानेन्द्रिय या मूर्धा में स्थित सात छिद्रों में प्रवाहित प्राणशक्तियें, या सात स्थानों में लगाई गई ध्यानवृत्तियाँ ( हिन्वन्ति ) तुझको पूर्ण आनन्दित करती, बढ़ाती हैं । ( विप्राः ) ज्ञानी पुरुष तुझको लक्ष्य करके, ( अनु अमादिषुः ) तेरे अनुकूल होकर प्रसन्न होते हैं ।

(५) ( देवेभ्यः ) इन्द्रियगण या विद्वानों का (मदाय कं) आनन्दलाभ करने और आनन्दकारी, ज्ञान से तृप्त करने के लिये ( मेष्यः ) आत्मा में आनन्दरस वर्षण करने वाली प्राण शक्ति को (अति) पार करके (सृजानः) वर्तमान आत्मानन्दरस को ( गोभिः ) वेदवाणियों द्वारा (सं वासयामसि) आच्छादित करते हैं । उसका वेदवाणियों द्वारा वर्णन करते हैं ।

( ६ ) ( कलशेषु ) हृदय प्रदेशों में ( पुनानः ) पवित्र होता हुआ ( अरुषः ) कान्तिमान् ( हरिः ) दुःखहारी, व्यापक आनन्दरस (गव्यानि) वेदवाणियों या प्राणों के बने ( वस्त्राणि ) आच्छादनों को ( परि अव्यत ) धारण करता है या उनसे परे चला जाता है ।

( ७ ) हे (इन्द्र) आत्मन् ! ( मघोनः ) सम्पत्तियों से युक्त ज्ञानवान् ( नः ) हमारे प्रति तू ( आपवस्व ) प्रकट हो । और ( विश्वाः ) समस्त ( द्विषः ) दूसरे के प्रति अप्रेम या द्वेष के भावों को ( अप ) दूर कर । ( सखायम् ) परम सखा परमात्मा में ( आ विश ) प्रवेश कर, उसे प्राप्त कर ।

( ८ ) हे सोम, साधक आत्मन् ! ( स्वयम् ) हम ( स्वर्विदम् ) मोक्ष सुख को प्राप्त करने और जानने हारे ( इन्द्र-पीतं ) ईश्वर के अनुग्रह से या आत्मा के अपने ही रस से तृप्त समस्त प्राणियों को समान दृष्टि से देखने हारे ( त्वा ) तुझको हम ( भक्षीमहि ) सेवन करें और ( प्रजाम् )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

उत्तम सन्तान और ( इषम् ) बल, अन्न और सत् ज्ञान को भी ( भक्षीमहि ) प्राप्त करें ।

( ९ ) हे ( सोम ) परमात्मन् ! ( दिवः ) अपने तेजमय प्रकाश से आकाश से मेघ के समान ( पृथिव्याः अधि ) पृथिवी के ऊपर ( वृष्टिं ) सुखों की वर्षा (परि स्रव) बरसा । और ( द्युम्ने ) तेज, यश या धन और ( सहः ) सहन शक्ति, या बल को ( नः ) हमारी ( पृत्सु ) इन्द्रियों और प्रजाओं में ( धाः ) धारण करा ।

इति प्रथमः खण्डः ।

—:०:—

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[११८७] सोमः पुनानो अर्षति सहस्रधारो अत्यविः ।
३ १२ २र ३ २
वायोरिन्द्रस्य निष्कृतम् ॥ १ ॥

१ २ ३ १ २ ३ १र २र
[११८८] पवमानमवस्यवो विप्रमभि प्र गायत ।
३ २ ३ १ २
सुष्वाणं देववीतये ॥ २ ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
[११८९] पवन्ते वाजसातये सोमाः सहस्रपाजसः ।
३ २ ३ १ २
गृणाना देववीतये ॥ ३ ॥

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
[११९०] उत नो वाजसातये पवस्व बृहतीरिषः ।
३ १ २ ३ १ २
द्युमदिन्दो सुवीर्यम् ॥ ४ ॥

१ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[११९१] अत्या हियाना न हेतृभिरसृग्रं वाजसातये ।
२र ३ १ २ ३ १ २
विवारमव्यमाशवः ॥ ५ ॥

१ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २
[११९२] ते नः सहस्रिणं रयिं पवन्तामा सुवीर्यम् ।
३ २ ३ २ ३ १ २
स्वाना देवास इन्दवः ॥ ६ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[११९३] वाश्रा अर्षन्तीन्दवोऽभि वत्सं न मातरः ।
दधन्विरे गभस्त्योः ॥ ७ ॥

[११९४] जुष्ट इन्द्राय मत्सरः पवमान कनिक्रदत् ।
विश्वा अप द्विषो जहि ॥ ८ ॥

[११९५] अपघ्नन्तो अराव्णः पवमानाः स्वर्दृशः ।
योनावृतस्य सीदत ॥ ९ ॥ ३ ॥ ऋ० ६ । १३ । १–९ ॥

भा०—( १ ) ( सोमः ) आत्मा, ( पुनानः ) पवित्र करने हारा ( सहस्र-धारः ) हज़ारों, अनेक अगणित शक्तियों से सम्पन्न होकर ( वार्योः ) सर्वव्यापक ( इन्द्रस्य ) परमात्मा के ( निष्कृतं ) कर्म-बन्धनों से परे परम पद को ( अत्यविः ) प्राण के आवरण को पार करके (अर्षति) प्राप्त होता है ।

( २ ) हे ( अवस्यवः ) रक्षा चाहने वाले विद्वान् लोगो ! ( पवमानं ) सब को पवित्र करने हारे ( विप्रम् ) विशेष ज्ञान से और आनन्द से सबको पूर्ण करने हारे, ( देव-वीतये ) परमेश्वर की प्राप्ति के लिये ( सुष्वाणं ) उत्तम रूप से प्रकट होने हारे, उत्तम ज्ञान को या प्रसव या उत्तम प्रेरणा करने हारे उस आत्मा को ( अभि प्र गायत ) लक्ष्य कर स्तुति करो ।

( ३ ) ( सहस्र-पाजसः ) सहस्रों ज्ञानों से युक्त, सहस्रों आत्मिक बलों से युक्त ( सोमाः ) शम दम आदि गुण से सम्पन्न विद्वान् गण ( देव-वीतये ) परमात्मा को प्राप्त करने और ( वाज-सातये ) ज्ञान, बल, ऐश्वर्य प्राप्त करने के लिये ( गृणानाः ) उसकी स्तुति करते हुए ( पवन्ते) अपने आत्मा को पवित्र करते हैं ।

( ४ ) हे सोम सबके उत्पादक ! ( नः ) हमें ( वाज-सातये ) ज्ञान

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


प्राप्त करने के लिये ( बृहतीः इषः ) बड़ी २ प्रेरणायें, दीप्तियें, शक्तियें ( पवस्व ) प्रकाशित कर । हे ( इन्दो ) ऐश्वर्यवन् ! हमें ( द्युमत् ) दिव्य गुणों से युक्त ( सु-वीर्यम् ) उत्तम सामर्थ्य भी दो ।

(५) ( वाज-सातये ) ज्ञान और सुख के लाभ के लिये (हियानाः) प्रयत्न करते हुए ( आशवः ) मोक्ष या ज्ञान मार्ग में भी शीघ्र गति करते हुए विद्वान् लोग ( हेतृभिः ) साधनों से ( अव्यं वारं ) तामस या प्राकृतिक या प्राणमय आवरण को ( वि-अति आ-असृग्रन् ) पार कर जाते हैं ।

( ६ ) ( ते ) वे ( इन्दवः ) योगिजन ( देवासः ) विद्वान् पुरुष ( स्वानाः ) साधना करते हुए ( नः ) हमारे लिये भी ( सु-वीर्यम् ) उत्तम बलयुक्त, यश उत्पादक ( सहस्रिणं ) हज़ारों तत्त्वों के प्रदर्शक ( रयिम् ) ज्ञान और ऐश्वर्य को ( आ पवन्ताम् ) सब प्रकार से, प्राप्त करें और प्रकट करें ।

( ७ ) ( वाश्राः ) उत्तम उपदेश करनेहारे ( मातरः ) ज्ञान सम्पादन करने हारे, ( इन्दवः ) विद्वान्‌गण परमात्मा के प्रति इसी प्रकार ( अभि-अर्षन्ति ) जाते हैं जैसे ( मातरः वत्सं न ) गौवें अपने बच्चे के प्रति जाती हैं । और वे ( गभस्त्योः ) उसी प्रकार प्राण अपान दोनों के बल से अपने को ( दधन्विरे ) धारण करते हैं, स्थिर, दृढ़ बनाये रहते हैं ।

( ८ ) हे ( पवमान ) परमपावनकारी ! तू ( इन्द्राय ) परमात्मा के लिये ( जुष्टः ) प्रेम करने हारा साधक ( मत्सरः ) अपने ही में सदा सुप्रसन्न, आत्मानन्द, स्वतः तृप्त ( कनिक्रदत् ) सबको समान भाव से उपदेश करके ( विश्वाः ) समस्त ( द्विषः ) द्वेष करने हारे प्राणियों को और द्वेष बुद्धियों को ( अप जहि ) नाश कर अर्थात् अजात शत्रु हो जा ।

( ९ ) हे ( पवमानाः ) समस्त संसार को अपने धर्माचरणों से पवित्र करते हुए, पंक्तिपावन ( स्वर्दृशः ) मोक्ष सुख का दर्शन करने वाले आप लोग ( अराव्णः ) दान रहित, कदर्य वृत्तियों को ( अप घ्नन्तः ) दूर

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


करते हुए ( ऋतस्य ) सत्यंज्ञान के ( योनौ ) परम आश्रय, ब्रह्म में ( सीदत ) प्राप्त होवो ।

इति द्वितीयः खण्डः ।

---

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[११९६] सोमा असृग्रमिन्दवः सुता ऋतस्य धारया ।
१ २ ३ १ २
इन्द्राय मधुमत्तमाः ॥ १ ॥

३ १र २र ३ १ २ ३उ२र ३ १ २
[११९७] अभि विप्रा अनूषत गावो वत्सं न धेनवः ।
२ ३ १ २ ३ १ २
इन्द्रं सोमस्य पीतये ॥ २ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[११९८] मदच्युत् क्षेति सादने सिन्धोरूर्मा विपश्चित् ।
१ २ ३ १र २र ३ २
सोमो गौरी अधिश्रितः ॥ ३ ॥

३ १र २र ३ २ ३ १ ३
[११९९] दिवो नाभा विचक्षणोऽव्यो वारे महीयते ।
२ ३ २ ३ १ २ ३ २
सोमो यः सुक्रतुः कविः ॥ ४ ॥

१र २र ३ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१२००] यः सोमः कलशेष्वा अन्तः पवित्र आहितः ।
२उ ३ १ २
तमिन्दुः परि षस्वजे ॥ ५ ॥

२उ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
[१२०१] प्र वाचमिन्दुरिष्यति समुद्रस्याधि विष्टपि ।
२ ३ १ २ ३ १ १
जिन्वन् कोशं मधुश्चुतम् ॥ ६ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २उ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१२०२] नित्यस्तोत्रो वनस्पतिर्धेनामन्तः सबर्दुघाम् ।
३ २र २र ३ २
हिन्वानो मानुषा युजा ॥ ७ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१२०३] आ पवमान धारया रयिं सहस्रवर्चसम् ।
अस्मे इन्दो स्वाभुवम् ॥ ८ ॥

[१२०४] अभि प्रिया दिवः कविर्विप्रः स धारया सुतः ।
सोमो हिन्वे परावति ॥ ९ ॥ ४ ॥ ऋ० ६ । १२ । १-६॥

भा०—( १ ) ( इन्द्राय ) परमेश्वर के निमित्त ( मधुमत्-तमाः ) अमृतमय ज्ञानों से सम्पन्न ( ऋतस्य ) सत्य ज्ञान की ( धारया ) धारा, व्यवस्था या वाणी से ( सुताः ) प्रेरित हुए ( इन्दवः ) ज्ञान-ऐश्वर्यादि से सम्पन्न सब के आल्हादक ( सोमाः ) शुभ गुणों से युक्त विद्वान् लोग ( असृग्रम् ) उत्पन्न होते हैं ।

( २ ) ( वत्सं न ) जिस प्रकार बछड़े के प्रति ( धेनवः ) दुधार ( गावः ) गौएं हंभारती हैं, प्रेम से उसको अपने प्रति बुलाती हैं उसी प्रकार ( सोमस्य पीतये ) ज्ञानरस का पान करने के लिये ( इन्द्रं ) अपने आत्मा और ऐश्वर्यवान् परमात्मा को ( विप्राः ) मेधावी लोग प्रेम से ( अभि अनूषत ) साक्षात् स्तुति करते हैं, उसके सत्यगुणों का साक्षात् कर व स्मरण करके उस को पुकारते हैं ।

( ३ ) ( विपश्चित् ) ज्ञान और कर्म फल का सञ्चय करने वाला, ( मद-च्युत् ) हर्ष और आनन्द का जनक, ( सोमः ) शमादि सम्पन्न, विद्वान् पुरुष, ( गौरी ) वेदमयी वाणी में ( अधि-श्रितः ) आश्रय पाकर ( मदच्युत् ) ज्ञानी होकर ( सादने ) अपने आश्रय देने वाले ( सिन्धोः ) सिन्धु के समान सब को गति देने, सबको बांधने और अपने में आश्रय देने हारे, प्राणों के प्राण और ज्ञान के समुद्र परमात्मा के ( ऊर्मौ ) ऊर्ध्वगति की ओर लेजाने वाले बल में ( क्षेति ) निवास करता है ।

( ४ ) ( यः ) जो ( विचक्षणः ) विशेष तत्त्व का द्रष्टा, ( कविः ) क्रान्तदर्शी, मेधावी, ( सु-क्रतुः ) उत्तम प्रज्ञावान्, ( सोमः ) ऐश्वर्यवान्

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


सर्व प्रेरक है वह ( दिवः ) समस्त द्यौलोक को ( नाभा ) अपनी शक्ति में बांधने वाले ( अव्याः वारे ) महान् प्रकृति को भी आवरण करने हारे परमात्मा या प्राण के बने अन्तःकरण में ( महीयते ) महत्त्व को प्राप्त करता, बड़ी शक्ति प्राप्त करता है ।

( ५ ) ( यः ) जो ( सोमः ) आनन्दमय परमात्मा ( कलशेषु ) अन्तःप्राप्त देहों में अन्तर्यामी होकर विराजता और ( पवित्रे ) पवित्र हुए आत्मा के बीच ( आहितः ) विशेष रूप से प्रकट होता है ( तम् ) उसको ( इन्दुः ) ज्ञानी पुरुष, जीव ( परि सस्वजे ) जा चिपटता है, आश्रय कर लेता है, उसमें प्रविष्ट होता है ।

( ६ ) ( इन्दुः ) ज्ञानी पुरुष ( समुद्रस्य ) समस्त आनन्द–रसों के सागर परमेश्वर के ( अधि विष्टपि ) परम तेज या ज्ञानरूप परम पद में विराजमान होकर ( मधुश्चुतम् ) परम आनन्दरस को देने हारे, आनन्द-मय ( कोशं ) कोश को ( जिन्वन् ) प्राप्त करता हुआ, मधुमय पुष्प कोश को प्राप्त भौंरे के समान ( वाचं ) स्तुतिमय वेदवाणी के उत्तम ज्ञान को ( प्र इष्यति ) प्राप्त करता है ।

( ७ ) ( वनस्पतिः ) समस्त लोकों का स्वामी ( नित्य-स्तोत्रः ) नित्य स्तुतिकर्त्ता, ज्ञानी, ( युजा ) योग सम्पादन करने हारे ( मानुषा ) मनुष्यों के ( अन्तः ) भीतर ( सबर्दुघाम् ) सुख, परमानन्द रस का दोहन करने वाली ( धेना ) सरस्वती या आनन्द पान कराने वाली ज्ञानमयी चिति शक्ति को ( हिन्वानः ) प्रेरणा करने और उसके बल को बढ़ाने हारा है ।

( ८ ) हे ( पवमान ) सर्वव्यापक ! हे ( इन्दो ) तेजःस्वरूप ! ( सहस्र-वर्चसम् ) सहस्रों दीप्तियों से युक्त ( स्वाभुवम् ) उत्तम सामर्थ्य से सम्पन्न, ( रयिं ) ऐश्वर्य और बल को ( अस्मे ) हमें ( आ धारय ) धारण करा ।

( ९ ) ( कविः ) क्रान्तदर्शी, ( सुतः ) ज्ञानसम्पन्न ( सोमः )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

विद्वान् ( परावति ) परम रक्षास्थान, परमात्मा में स्थित होकर ( विप्रः ) मेधावी ( धारया ) परमात्मा से प्राप्त अपनी धारणा शक्ति या रसधारा से ( सः ) वह ( दिवः ) सूर्य के समान ज्ञान के प्रकाश से उज्ज्वल ( प्रिया ) अति उत्तम कान्तियुक्त सुखमय लोकों में ( अभि हिन्वे ) विहार करता है।

इति तृतीयः खण्डः।

---

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१२०५] उत् ते शुष्मास ईरते सिन्धोरूर्मेरिव स्वनः।
३ १ २ ३ २
वाणस्य चोदया पविम् ॥ १॥
३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ २ १
[१२०६] प्रसवे त उदीरते तिस्रो वाचो मखस्युवः।
२उ ३ २ ३ १ २
यदव्य एषि सानवि ॥ २॥
२ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
[१२०७] अव्या वारैः परि प्रियं हरिं हिन्वन्त्यद्रिभिः।
१ २ ३ १ २
पवमानं मधुश्चुतम् ॥ ३॥
१ २ ३ ३ २ १ २
[१२०८] आ पवस्व मदिन्तम पवित्रं धारया कवे।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
अर्कस्य योनिमासदम् ॥ ४॥
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[१२०९] स पवस्व मदिन्तम गोभिरञ्जानो अक्तुभिः।
१ २ ३ १ २
एन्द्रस्य जठरं विश ॥ ५॥ ५॥ ऋ० ९। ५०। १-४॥

भा०—( १ ) हे सोम! ( सिन्धोः ) नदी या समुद्र के ( ऊर्मेः ) उमड़ने वाले तरङ्ग का ( इव ) जिस प्रकार ( स्वनः ) ध्वनि ( उत् ईरते ) उठती है उसी प्रकार ( ते ) तेरे ( शुष्मासः ) बल और शक्तियों के तरङ्ग

---

१२०५—[३] 'अव्यो वारे' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भी सर्वत्र उठते हैं, प्रकट होते हैं । तू ( वाणस्य ) इस संसार या इस शरीर के ( पविं ) वाणी या प्रवर्त्तक शक्ति को ( चोदय ) प्रेरित कर ।

( २ ) ( ते ) तेरे ( प्रसवे ) प्रकट होने पर ( मखस्युवः ) तेरी अर्चना के इच्छुक भक्तजन की ( तिस्रः वाचः ) तीनों प्रकार की वेदवाणियां ज्ञानमय, गानमय और कर्ममय, ऋक्, साम, यजुः स्वरूप उस समय ( उत् ईरते ) उठती हैं, प्रकट होती हैं ( यत् ) जब तू ( अव्ये ) चितिशक्ति या प्राण के बने ( सानवि) उन्नत मस्तक देश या आनन्द प्रकट करने वाले अन्तःकरण में ( एषि ) धारणा द्वारा प्रकट होता है ।

( ३ ) विद्वान् लोग ( प्रियं ) तृप्तिकर, उत्कृष्ट ( हरिं ) दुःखों को दूर करने हारे, ( पवमानं ) हृदय को पवित्र करने वाले, ( मधुश्चुतम् ) अमृतरस को चुआने वाले उस प्रभु को ( अद्रिभिः ) योगसाधनों या गुरुओं, ज्ञानियों द्वारा उपदिष्ट साधनों से ( अव्याः वारैः ) चितिशक्ति की वृत्तियों, धारणा और निदिध्यासनादि व्यापारों द्वारा ( परि हिन्वन्ति) साक्षात् करते हैं, उत्पादन करते हैं ।

(४) हे ( मदिन्तम ) सबसे अधिक आनन्द प्राप्त करनेहारे आत्मन् ! हे ( कवे ) मेधाविन् ! विद्वन् ! ( अर्कस्य ) प्रकाशमान परमात्मा के ( योनिं ) परम स्थान को ( आसदं ) प्राप्त होने के लिये ( धारया ) अपनी धारणा शक्ति या वाणी से (पवित्रं) स्वच्छ, शुद्ध, उस पतितपावन के प्रति (आपवस्व) गति कर, उसकी तरफ़ लौट जा, उसकी स्तुति कर ।

( ५ ) हे ( मदिन्तम ) आनन्द प्रदान करने हारे आत्मन् ! ( अक्तुभिः ) ज्ञान-साधनों और ( गोभिः ) आदित्यरश्मियों, वेदवाणियों द्वारा ( अञ्जानः ) अभिव्यक्त, और भी प्रकाशमान होकर ( सः ) वह परम रूप होकर ( पवस्व ) क्षरित हो, गति कर, उद्योग कर और ( इन्द्रस्य ) ऐश्वर्यशील परमात्मा के ( जठरे ) भीतर गर्भ में ( आ-विश) प्रवेश कर, उसी में रम ।

इति चतुर्थः खण्डः ।


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१२१०] अया वीती परि स्रव यस्त इन्दो मदेष्वा ।
अवाहन्नवतीर्नव ॥ १ ॥

[१२११] पुरः सद्य इत्थाधिये दिवोदासाय शम्बरम् ।
अध त्यं तुर्वशं यदुम् ॥ २ ॥

[१२१२] परि नो अश्वमश्वविद् गोमदिन्दो हिरण्यवत् ।
क्षरा सहस्रिणीरिषः ॥ ३ ॥ ६ ॥ ऋ० ६ । ६१ । १-३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [४९५] पृ० २४९ ।

( २ ) हे सोम ! तू ( सद्यः ) शीघ्र ही, ( इत्था धिये ) सत्य प्रज्ञानों से युक्त और सत्यकर्मा ( दिवो दासाय ) सूर्य के समान ज्ञानमय प्रकाश में निवास करनेहारे, जीवन्मुक्त पुरुष के लिये ( शंबरं ) सुख, कल्याण के विनाशक उस ( तुर्वशं ) हिंसक स्वभाव, क्रोध और ( यदुं ) नियमन करने योग्य, काम को (अध) भी (अव अहन् ) नाश करता है।

( ३ ) हे ( इन्दो ) रसरूप आत्मन् ! ( अश्वविद् ) इन्द्रिय और मन को उत्तम रूप से लाभ करने हारा, ( गोमत् ) ज्ञानेन्द्रियों और ( हिरण्यवत् ) हरणशील प्राणेन्द्रियों से युक्त ( अश्वं ) मन को वश करके ( नः ) हमें ( सहस्रिणीः ) सहस्रों प्रकार से वर्त्तने वाली या बलवती ( इषः ) कामनाओं को ( क्षर ) पूर्ण कर ।

[१२१३] अपघ्नन् पवते मृधोऽप सोमो अराव्णः ।
गच्छन्निन्द्रस्य निष्कृतम् ॥ १ ॥

[१२१४] महो नो राय आ भर पवमान जही मृधः ।
रास्वेन्दो वीरवद् यशः ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३२ ३२उ ३ २३ १ २ ३ १ २
[१२१५] न त्वा शतं चन ह्रुतो राधो दित्सन्तमा मिनन् ।
१२ ३ १ २ ३ १ २
यत् पुनानो मखस्यसे ॥ ३ ॥ ७ ॥

ऋ० ९ । ६१ । २५–२७ ॥

भा०—( १ ) ( सोमः ) परमात्मा ( इन्द्रस्य निष्कृतं गच्छन् ) जीव आत्मा के पवित्र अन्तःकरण में प्रकट होता हुआ ( अराव्णः स्रधः ) सुख न देने हारे, दुःखदायी कारणों को ( अपघ्नन् ) विनाश करता हुआ ( पवते ) प्रकट होता है ।

( २ ) हे ( पवमान ) हे सबको पवित्र करने हारे परमात्मन् ! ( नः ) हमें ( महः रायः ) नाना प्रकार की बड़ी २ धन धान्य सम्पदाएं ( आ भर ) प्राप्त करा । ( स्रधः ) हिंसक शत्रुओं को ( जहि ) नाश कर । हे ( इन्दो ) ऐश्वर्यशील ! हमें ( वीरवत् ) पुत्र पौत्रों से युक्त (यशः) यश और सम्पत्ति का ( रास्व ) दान कर ।

( ३ ) हे सोम परमात्मन् ! या आचार्य ! उपदेशक ! विद्वन् ! ( राधः ) ज्ञानरूप साधनों का उपदेश ( दित्सन्तम् ) करने की इच्छा वाले ( त्वा ) आपको ( शतं चन ) सैकड़ों भी ( ह्रुतः ) कुटिलाचारी हिंसक पुरुष (न आ मिनन्) नहीं मार सकते । ( यत् ) क्योंकि (पुनानः) सबको पवित्र करते हुए आप ( मखस्यसे ) सबको ज्ञान का प्रदान करना चाहते हो ।

३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१२१६] अया पवस्व धारया यया सूर्यमरोचयः ।
३ १र २र ३ २
हिन्वानो मानुषीरपः ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
[१२१७] अयुक्त सूर एतशं पवमानो मनावधि ।
३ १ २ ३ १ २
अन्तरिक्षेण यातवे ॥ २ ॥

१२१६—'हरितो दश' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


है। उस ( विश्वतः ) सर्वत्र (प्रत्यञ्चं) व्यापक, ( उर्वी) महान् (रोदसी) द्यौ और पृथिवी लोकों के ( अन्तः ) बीच ( स्वाहुतं ) स्वयं सब को वश करने हारे, सबके आश्रयरूप ( यविष्ठं ) सबसे अधिक बलवान्, सब में व्यापक, ( चित्र-भानुं ) पूजनीय, कांतिमय ज्ञानदाता, परमेश्वर को ( मह्नानमसा ) बड़े विनय से ( अगन्म ) हम प्राप्त हों।

यदर्चिमद् यदणुभ्योऽणु यस्मिंल्लोका निहिता लोकिनश्च। ( मुण्डक० २।२।२ )

( २ ) ( सः ) वह ( मह्ना ) अपनी महिमा से ( विश्वा दुरितानि ) समस्त पापों को ( साह्वान् ) दूर करने हारा, ( अग्निः ) अग्निस्वरूप परमात्मा ( जातवेदाः ) समस्त पदार्थों का जानने हारा ( दमे ) हमारे हृदयरूप या ब्रह्माण्डरूप गृह में या यज्ञस्थल में ( आ स्तवे ) सर्व प्रकार से स्तुति किया जाता है। ( सः ) वह ( नः ) हमें ( अवद्यात् ) निन्दनीय ( दुरितात् ) पापाचरण से ( रक्षिषत् ) रक्षा करे और ( गृणतः ) स्तुति करने हारे ( अस्मान् ) हम लोगों को बचावे । ( उत ) और ( मघोनः ) ज्ञान-धन सम्पन्न ( नः ) हमें पापाचरण से बचावे।

( ३ ) हे अग्ने ! ज्ञानस्वरूप ( त्वं ) तू ( वरुणः, उत मित्रः ) सब पापों से निवारण करने और सर्वश्रेष्ठ होने से 'वरुण' और सबको स्नेह करने हारा और मृत्यु से बचाने वाला होने से 'मित्र' है । ( वसिष्ठाः ) अपने वश में स्थित अथवा परमपद में वास करने हारे, ज्ञानी अथवा अपने स्वरूप में स्थित मुमुक्षु लोग या प्राणगण ( मतिभिः ) मननशक्तियों द्वारा ( त्वा ) तुझे या तेरी महिमा को ही ( वर्धन्ति ) बढ़ाते हैं। ( त्वे ) तुझ में, तेरी साक्षिता में (वसूनि) समस्त ज्ञान, धन, ( सुषणनानि) उत्तम २ सुख प्रदान करने वाले, अथवा सुख से दान करने योग्य ( सन्तु ) हों। हे विद्वान् लोगो ! ( यूयं ) आप लोग भी ( नः ) हमें ( सदा ) नित्य ( स्वस्तिभिः ) कल्याणकारी कार्यों, उत्तम उपायों और आशीर्वादों से ( पात ) रक्षा करो।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[१३०७] महाँ इन्द्रो य ओजसा पर्जन्यो वृष्टिमाँ इव।
स्तोमैर्वत्सस्य वावृधे ॥ १ ॥

[१३०८] कण्वा इन्द्रं यदक्रत स्तोमैर्यज्ञस्य साधनम्।
जामि ब्रुवत आयुधा ॥ २ ॥

[१३०९] प्रजामृतस्य पिप्रतः प्र यद् भरन्त वह्नयः।
विप्रा ऋतस्य वाहसा ॥ ३ ॥ १० ॥

ऋ० ८। ६। १, ३, २ ॥

भा० – ( १ ) ( वृष्टिमान् ) वृष्टि करने वाला ( पर्जन्यः इव ) मेघ जिस प्रकार अपने सामर्थ्य से सर्वत्र फैल कर स्वयं वृष्टि करता है उसी प्रकार ( यः ) जो ( इन्द्रः ) इन्द्र ( ओजसा ) अपने बल से ( महान् ) बड़ा होकर ( वत्सस्य ) वत्स के समान अपने आश्रय पर रहने वाले, स्तुतिशील, वन्दना करने वाले समस्त भक्त संसार की ( स्तोमैः ) स्तुतियों द्वारा ( वावृधे ) बड़ा कीर्त्तिमान्, प्रसिद्ध होता है।

( २ ) ( कण्वाः ) ज्ञानी स्तोतागण ( स्तोमैः ) अपने स्तोत्रों द्वारा ( यद् ) जब ( इन्द्रं ) इन्द्र अर्थात् आत्मा ही को ( यज्ञस्य ) जीवनरूप यज्ञ का ( साधनं ) साधन ( अक्रत ) बना लेते हैं तब विद्वान् लोग (आयुधा) अन्य प्राण आदि इन्द्रिय–साधनों को, या यज्ञ के पात्रादि को ( जामि ) प्रयोजनरहित ही ( ब्रुवते ) कहते हैं। साधक लोग जब अध्यात्म यज्ञ करते हैं तब द्रव्ययज्ञ व्यर्थ जान पड़ता है।

( ३ ) ( यद् ) जब ( पिप्रतः ) पूर्ण करने हारे ( वह्नयः ) अग्नि के समान दीप्तिमान् ज्ञान को धारण करने हारे ( विप्राः ) मेधावी, ज्ञानी लोग ( ऋतस्य ) सत्यज्ञान रूप आत्मा की ( प्रजां ) उत्तम रीति से प्रादुर्भाव होने हारी आत्मशक्ति और सत्यज्ञान या प्रजा शिष्य आदि को

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( प्र भरन्त ) उत्तम रीति से धारण करते हैं तभी वे ( ऋतस्य ) ज्ञान और सत्य के ( वाहसा ) प्रापक बल से ही उसे धारण करते हैं।

इति: अष्टमः खण्डः ।

---

[१३१०] पवमानस्य जिघ्नतो हरेश्चन्द्रा असृक्षत ।
जीरा अजिरशोचिषः ॥ १ ॥

[१३११] पवमानो रथीतमः शुभ्रेभिः शुभ्रशस्तमः ।
हरिश्चन्द्रो मरुद्गणः ॥ २ ॥

[१३१२] पवमान व्यश्नुहि रश्मिभिर्वाजसातमः ।
दधत् स्तोत्रे सुवीर्यम् ॥ ३ ॥ ११ ॥

ऋ० ९ । ६६ । २५—२७ ॥

भा०—( १ ) ( पवमानस्य ) पवित्र शुद्ध रूप में प्रकट होते हुए, ( हरेः ) समस्त दुःखों का हरण करने हारे और ( जिघ्नतः ) समस्त अज्ञान-पटलों का बार २ नाश करते हुए सोम, अर्थात् आत्मा की ( चन्द्राः ) आह्लादकारिणी ( जीराः ) और दुःखनाशिनी ( अजिर-शोचिषः ) अविनाशशील कान्तियां ( असृक्षत ) उत्पन्न होती हैं।

( २ ) वह (पवमानः) परम पावन आत्मा (रथीतमः) इस देहरूप रथ पर गति करने हारा, सब से उत्तम रथी, (चन्द्रः) आह्लादक, (हरिः) दुःखनाशक ( मरुद्गणः) प्राणगण के साथ वर्त्तमान ( शुभ्रेभिः ) शुभ्र तेजों से ( शुभ्र-शस्तमः ) अति शुभ्रस्वरूप, कान्तिमान्, निर्मल है।

( ३ ) हे ( पवमान ) सब को पवित्र करने हारे! स्वयं पवित्ररूप में प्रकट होता हुआ तू ( स्तोत्रे ) विद्वान् पुरुष में ( सुवीर्यं ) यश, बल और

---

१३१०—१, 'जघ्नतो' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


पुत्रादि धन को ( दधत् ) धारण पोषण करता हुआ ( रश्मिभिः ) अपने किरणों से (वाज-सातमः) ज्ञान और बल का सर्वोत्तम प्रदान करने हारा होकर ( व्यश्नुहि ) विविध ऐश्वर्यों को प्राप्त कर ।

२ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ २
[१३१३] परीतो षिञ्चता सुतं सोमो य उत्तमं हविः ।
३ १२ २र ३ २ २उ ३ २ ३ २ ३ १ २
दधन्वाँ यो नर्यो अप्स्वा३ऽन्तरा सुषाव सोममद्रिभिः १

३१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३१ २
[१३१४] नूनं पुनानोऽविभिः परि स्रवादब्धः सुरभिन्तरः ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
सुत चित् त्वाप्सु मदामो अन्धसा श्रीणन्तो गोभिरुत्तरम् २

१ २ ३ १२ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ ३ २
[१३१५] परि स्वानश्चक्षसे देवमादनः क्रतुरिन्दुर्विचक्षणः
॥ ३ ॥ १२ ॥ ऋ० ९ । १०७ । १-३ ॥

भा०—( १ ) ( यः सोमः ) जो साम, शरीर में वीर्य, ब्रह्माण्ड में धारक तेज या सूर्यबल, देवों अर्थात् इन्द्रियों में आत्मा और पृथिवी आदि पिण्डों में आकाश रूप ( उत्तमं ) उत्तम, श्रेष्ठ ( हविः ) उपादान करने योग्य अन्न और खाद्य और जीवनप्रद आश्रय होता है और ( यः ) जो (नर्यः) नेता, इन्द्रियगण और सूर्यादि लोकों के लिये हितकारी और ( अप्सु ) समस्त कर्मों, प्रज्ञानों और देह के जलीय रुधिरादि अंशों और लोकों के भीतर विद्यमान रहता हुआ उनको ( दधन्वान् ) स्वतः धारण कर रहा है, उस ( सोमं ) सोम अर्थात् वीर्य को ( अद्रिभिः ) न क्षीण होने हारे अखण्ड, ब्रह्मचर्यादि साधनों, विद्वानों और सूर्यादि लोकों से ( आ सुषाव ) उत्पन्न किया जाता है । अतः उस ( सुतं ) उत्पन्न वीर्य और तेज को हे विद्वान् लोगो ! ( इतः ) इस मूलस्थान से ऊपर ( परि षिञ्चत ) शिर आदि प्रदेशों की ओर द्रवित करो अर्थात् ऊर्ध्वरेता बनो । व्याख्या देखो [५१२] पृ० २५२ ।

१३१३—१. 'अस्वान्तरा' । २. 'परिस्वानः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( २ ) हे सोम ! तू ( अस्तृधः ) किसी से हिंसित न होने वाला, सब से अधिक बलशाली, (सुरभिंतरः) सब प्राणों से अधिक उत्तम गंध और बल वाला, ( नूनं ) निश्चय से ( अविभिः ) प्राणों द्वारा ( पुनानः ) अति पवित्र होता हुआ ( परि स्रव ) समस्त शरीर में गति कर । और ( सुते चित् ) शरीर में उत्पन्न होने पर ( अन्धसा ) प्राण जीवन देने वाले अन्न और ( गोभिः ) इन्द्रियों के पुष्टिकारक दुग्धादि रसों द्वारा ( त्वा ) तुझे ( उत्तरं ) और भी उत्कृष्ट रूप में ( श्रीणन्तः ) परिपक्व करते हुए ( अप्सु ) शारीरिक कर्मों और मानसिक विचार क्रियाओं में हम ( मदामः ) आनन्द-लाभ करते हैं ।

( ३ ) ( इन्दुः ) परमैश्वर्यवान् उक्त सोम रूप शुक्र का पालन करने हारा ब्रह्मचारी, (वि-चक्षणः) नाना प्रकार के विज्ञानों का द्रष्टा, (क्रतुः) कर्म करने हारा, (देव-मादनः) अपनी इन्द्रियों और दिव्यगुण युक्त विद्वान् पुरुषों को हृष्ट पुष्ट करने और आनन्द देने हारा, ( स्वानः ) स्वयं निष्पन्न होता हुआ ( परि चक्षसे ) सब के देखने योग्य होजाता है ।

१ २ ३ १ २ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १र
[१३१६] असावि सोमो अरुषो वृषा हरी राजेव दस्मो अभि गा
२र २ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
अचिक्रदत् । पुनानो वारमत्येष्यव्ययं श्येनो न योनिं
३ १ २ ३ १
घृतवन्तमासदत् ॥ १ ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३
[१३१७] पर्जन्यः पिता महिषस्य पर्णिनो नाभा पृथिव्या गिरिषु
१ २ १ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २ २ ३ २र २र
क्षयं दधे । स्वसार आपो अभि गा उदासरन् त्सं ग्रावभि-
३ १ २ ३ २
र्वसते वीते अध्वरे ॥ २ ॥

३ १ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ ३ २ ३ २ ३ १ २र
[१३१८] कविर्वेधस्या पर्येषि माहिनमत्यो न मृष्टो अभि वाजम-

१३१६—'वारं पर्येत्यव्ययं', 'घृतवन्तमासदम्' । ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र ३
र्षसि । अपसेधन् दुरिता सोम नो मृड घृता वसानः
१ २ ३ १ २
परि यासे निर्णिजम् ।। ३ ।। १३ ।।

ऋ० ९ । ८२ । ~~३~~ ।।

भा०—( १ ) ( अरुषः ) दीप्तिमान्, ( वृषा ) सुखों का वर्षक, श्रेष्ठ, (हरी) सब दुःखों का हर्त्ता, सबका नेता ( सोमः ) सोम, तेजस्वी, विद्वान् पुरुष ( असावि ) उत्पन्न होता है । वह ( राजा इव ) राजा के समान ( दस्मः ) दुष्टभावों का नाशक एवं दर्शनीय होकर ( गाः ) जैसे प्रजाओं के प्रति राजा अपनी घोषणाएं करता है उसी प्रकार आत्म-रूप सोम इन्द्रियों के प्रति और आचार्य विद्वान्, प्रजारूप शिष्यों के प्रति ( अभि अचिक्रदत् ) वेद का उपदेश करता है । ( पुनानः ) स्वयं पवित्र और देदीप्यमान होता हुआ, ( अव्ययं ) प्राणमय ( वारं ) आवरण को ( अत्येषि ) पार करके ( श्येनः न ) जिस प्रकार बाज़ पक्षी उड़कर अपने निवास, घोंसले की तरफ़ चला जाता है उसी प्रकार वेगवान् होकर वह भी ( घृतवन्तं ) प्रकाशस्वरूप ( योनिं ) मूलस्वरूप आश्रय को ( आसदत् ) प्राप्त होता है । यहां प्राणमय कोश से विज्ञानमय कोश पर वश करने हारे योगाभ्यासी का वर्णन है । व्याख्या देखो अविकल संख्या [५६२] पृ० २८६ ।

( २ ) ( पर्णिनः ) ज्ञानसम्पन्न, ( महिपस्य ) महान्, बलवान् सोमरूप आत्मा का ( पिता ) पालक ( पर्जन्यः ) मेघ के समान आन-न्दरसों का दाता, प्रजापति परमात्मा ही है । वह ( पृथिव्याः ) भूलोक के ( नाभा ) नाना प्रकार के सम्बन्धों में ( गिरिषु ) विद्वानों में (क्षयं) निवास को ( दधे ) धारण करता है । ( आपः ) ज्ञान-वृत्तियां ( स्वसारः ) अपने ही स्वरूप से प्रकट होकर निकलने हारी, (गाः अभि) इन्द्रियों के प्रति ( उद् आसरन् ) ऊर्ध्वगति करती हैं और वह आत्मा

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( वीते ) कान्तिमान् ( अध्वरे ) ज्ञानयज्ञ में ( ( ग्रावभिः ) विद्वानों के संग ( सं वसते ) निवास करता है ।

( ३ ) हे ( सोम ) आत्मन् ! तू ( कविः ) क्रान्तदर्शी, मेधावी होकर ( वेधस्या ) विशेष विधान करने हारी मति द्वारा ( माहिनम् ) पूजनीय परमात्मा के प्रति ( परि एषि ) गति करता है । ( मृष्टः ) अति शुद्धस्वरूप होकर ( अत्यः न ) वेगवान् घोड़ा जिस प्रकार संग्राम में जाता है उसी प्रकार ( वाजम् ) ज्ञान को लक्ष्य कर, ज्ञानस्वरूप परमेश्वर की प्राप्ति के लिये (अभि अर्षसि) मोक्षपथ में गति करता है । हे (सोम) विद्वन् ! ( दुरिता ) दुष्ट चेष्टाओं को ( अप सेधन् ) दूर करता हुआ (नः) हमें ( मृड ) सुखी कर । और तू ( घृता ) कान्ति या. तेजों के भीतर ( वसानः ) आच्छादित होकर ही ( निर्निजम् ) शुद्ध संकल्प को ( परि यासि ) प्राप्त कर ।

१ २ ३ २३ १र २र
[१३१९] आयन्त इव सूर्यं विश्वेदिन्द्रस्य भक्षत ।
१ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
वसूनि जातो जनिमान्योजसा प्रति भागं न दीधिमः॥ १॥
१ २ ३ १र २र ३ १र २र ३ १ २
[१३२०] अलर्षिरातिं वसुदामुप स्तुहि भद्रा इन्द्रस्य रातयः ।
१ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
यो अस्य कामं विधतो न रोषति मनो दानाय चोदयन्
॥ २ ॥ १४ ॥ ऋ० ८ । ९९ । ३, ४ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ २९७ ] पृ० १३६ ।

( २ ) हे मनुष्य ! तू ( अलर्षि-रातिं ) निष्पाप सात्विक, दानशील, ( वसु-दाम् ) वास योग्य पदार्थ प्राण आदि का दान करने हारे परमेश्वर की ( उप स्तुहि ) स्तुति कर । क्योंकि ( इन्द्रस्य ) उस ऐश्वर्यशील परमात्मा के ( रातयः ) सब दान ( भद्राः ) कल्याणकारी हैं । ( यः ) जो स्वामी के समान ( मनः ) अपने मन अर्थात् ज्ञान को ( दानाय )

१३२०—'अनर्शरातिं,' सो अस्य कामे इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

दान करने के लिये ( चोदयन् ) प्रेरित करता हुआ ( अस्य विधतः ) इस अपने भक्त, सेवा करने हारे स्तोता की ( कामं ) इच्छा को ( न ) नहीं ( रोषति ) नाश करता ।

१ २ ३ १ २ ३१ २ ३ १ २
[१३२१] यत इन्द्र भयामहे ततो नो अभयं कृधि ।
१ २ ३ २र ३ १ २ ३ २ ३ २र ३ १र २र
मघवं छग्धि तव तन्न ऊतये वि द्विषो वि मृधो जहि ।१।।

२र २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[१३२२] त्वं हि राधसस्पते राधसो महः क्षयस्यासि विधर्त्ता ।
१ २ ३१ २ ३ १ २
तं त्वा वयं मघवन्निन्द्र गिर्वणः सुतावन्तो हवामहे
॥ २ ॥ १५ ॥ ऋ० ८ । ६१ । १३, १४ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [२७४] पृ० १४० ।

( २ ) हे ( राधसः पते ) सकल धनों और ऐश्वर्य के स्वामिन् ! ( त्वं ) तू ( हि ) निश्चय से ( महः ) बड़े भारी ( क्षयस्य ) निवास-स्थान, ऐश्वर्य और ( राधसः ) बड़े भारी धन वा शक्ति, साधन। सामर्थ्य का ( विधर्त्ता ) विशेष रूप से धारण करने हारा स्वामी ( असि ) है । हे ( मघवन् ) ऐश्वर्यवान् ! हे ( इन्द्र ) विघ्नों के नाशक ! हे (गिर्वणः) वाणियों के एकमात्र विषय ! ( सुतावन्तः ) उत्पन्न समस्त पदार्थों, ज्ञानों और ऐश्वर्यों के स्वामी होकर हम ज्ञानी पुरुष ( त्वां ) तुझ को ही (हवामहे ) आह्वान करते हैं, तेरा स्मरण करते हैं ।

इति दशमः खण्डः ।

---

१ २ ३ २ ३ १र २र ३ २
[१३२३] त्वं सोमासि धारयुर्मन्द्र ओजिष्ठो अध्वरे ।
१ २ ३ १ २
पवस्व मंहयद् रयिः ॥ १ ॥

---

१३२२—'त्वं हि राधसस्पते,' 'विधतः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३ २ ३१ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३२४] त्वं सुतो मदिन्तमो दधन्वान् मत्सरिन्तमः ।
१ २ ३ १र २र
इन्दुः सत्राजिदस्तृतः ॥ २ ॥

१ २ ३ १र २र ३क २र ३ १ २
[१३२५] त्वं सुष्वाणो अद्रिभिरभ्यर्ष कनिक्रदत् ।
३ २ ३ २ ३ १ २
द्युमन्तं शुष्ममाभर ॥ ३ ॥ १६ ॥ ऋ० ९ । ६७ । १–३ ॥

भा०—( १ ) हे ( सोम ) परमेश्वर ! ( त्वं ) तू ( धारयुः ) धारणायुक्त अथवा धारा या वेदवाणी का स्वामी, ( मन्द्रः ) अति आनन्दपूर्ण और ( अध्वरे ) यज्ञ, हिंसारहित, जगत् पोषण के कार्य में ( ओजिष्ठः ) अति बलवान्, ओजस्वी, तेजस्वी, ( असि ) है और ( मंहयद् रयिः ) ऐश्वर्य का प्रापक होकर ( अध्वरे ) ज्ञानमय, सर्वपालक, कल्याणकारी उपासनामय यज्ञ में ( पवस्व ) प्रकाशित हो ।

( २ ) ( त्वं ) तू ( सुतः ) निष्पन्न होकर ( मदिन्तमः ) अति हर्षजनक, ( मत्सरिन्तमः ) अन्य समस्त इन्द्रियों एवं प्रजाजनों और देहों में हर्ष का प्रसारक ( इन्दुः ) कान्तिसम्पन्न ( अस्तृतः ) किसी से भी पराजित न होकर ( सत्राजित् ) सब से अधिक उत्कृष्ट, सब पर विजयशील होकर सबको ( दधन्वान् ) धारण करता है ।

( ३ ) ( त्वं ) तू ( अद्रिभिः ) विदीर्ण न होने वाले, अभेद्य, दृढ तपों या अखण्ड तपस्वियों द्वारा ( सुष्वाणः ) निष्पादित किया हुआ परिपक्व या अभ्यास किया हुआ ( कनिक्रदत् ) उत्तम ज्ञान का उपदेश देने हारा होकर ( अभि अर्ष ) प्रकट हो, हमें प्राप्त हो । और ( द्युमन्तं ) यशोजनक ( शुष्मं ) बल को ( आ भर ) प्राप्त करा ।

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३२६] पवस्व देववीतय इन्दो धाराभिरोजसा ।
२ ३ २ १ २
आ कलशं मधुमान्त्सोम नः सदः ॥ १ ॥

१३२४–'त्वं सुतो नृमादनः' 'इन्द्राय सूरिरन्धसा'। १३२५–'शुष्ममुक्थ्यमु' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[१३२७] तव द्रप्सा उदप्रुत इन्द्रं मदाय वावृधुः ।
त्वां देवासो अमृताय कं पपुः ॥ २ ॥

[१३२८] आ नः सुतास इन्दवः पुनाना धावता रयिम् ।
वृष्टिद्यावो रीत्यापः स्वर्विदः ॥ ३ ॥ १७ ॥

ऋ० ९ । १०६ । ७–९ ।

[१३२९] परि त्यं हर्यतं हरिं बभ्रुं पुनन्ति वारेण ।
वृष्टिद्यावो रीत्यापः स्वर्विदः ॥ ३ ॥ १७ ॥

ऋ० ९ । १०६ । ७–९ ।

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ५७१ ] पृ० २९१ ।

( २ ) हे सोम सबके उत्पादक ! आनन्दरसस्वरूप ! ( तव ) तेरे ( उद-प्रुतः ) रस को प्रवाहित करने हारे ( द्रप्साः ) द्रुतगति से बहने वाले आनन्दरस ( इन्द्रं ) आत्मा को ( मदाय ) अति आनन्द प्राप्त करने के निमित्त ( वावृधुः ) बढ़ाते हैं, उसे और अधिक शक्तिशाली बनाते हैं । ( देवासः ) विद्वान् योगीजन ( कं ) आनन्दस्वरूप ( त्वां ) तुझको ( अमृताय ) अमृतस्वरूप परम आनन्द-प्राप्ति के लिये ( पपुः ) पान करते हैं ।

( ३ ) हे ( इन्दवः ) आत्मा के भीतर प्रवाहित होने हारे, (इन्दवः) कान्तियुक्त ! ( सुतासः) ज्ञानानन्द रसो ! या ज्ञानी पुरुषो ! तुम निष्पन्न होकर ( पुनानाः ) स्वतः पवित्र ( रीत्यापः ) सब रसों के प्रापक ( वृष्टिद्यावः ) ज्ञान कान्ति के वर्षक, ( स्वर्विदः ) सुखों के प्राप्त कराने हारे, आप ( रयिम् ) अति रमणीयरूप आत्मा के प्रति ( आ धावत ) गति करो और आत्मा को सुख शान्ति प्राप्त कराओ ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[१३३०] परि त्यं हर्यतं हरिं बभ्रुं पुनन्ति वारेण ।
यो देवान् विश्वा इत् परि मदेन सह गच्छति ॥ १ ॥

[१३३१] द्विर्यं पंच स्वयशसं सखायो अद्रिसंहतम् ।
प्रियमिन्द्रस्य काम्यं प्रस्नापयन्त ऊर्मयः ॥ २ ॥

[१३३२] इन्द्राय सोम पातवे वृत्रघ्ने परि षिच्यसे ।
नरे च दक्षिणावते वीराय सदनासदे ॥ ३ ॥ १८ ॥

ऋ० ९ । ९८ । ७, ६, १० ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [५५२] पृ० २८० ।

( २ ) ( यं ) जिस मुख्य प्राणरूप, सबके प्रेरक, सोम को ( द्विः पंच च ) दोगुना पांच अर्थात् दश ( सखायः ) समान नाम वाले, इन्द्रिय नामक प्राण ( ऊर्मयः ) ऊर्ध्वगति होकर ( स्व-यशसं ) अपने कीर्त्तिस्वरूप ( अद्रि-संहतम् ) पर्वत के समान अभेद्य बल से युक्त ( इन्द्रस्य ) अन्तरात्मा के ( काम्यम् ) अति कामना योग्य, ( प्रियम् ) अपने प्यारे को ( प्रस्नापयन्तः ) उत्तम रीति से स्नान कराते हैं, सुखरूप जलों से मानो उसका अभिषेक करते हैं, उसका साक्षात् ज्ञान करो ।

( ३ ) हे ( सोम ) सबके प्रेरक बल ! आनन्दमय ! ( पातवे ) तेरे पान या पालन करने हारे, ( वृत्रघ्ने ) अज्ञान रूप विघ्न के विनाशक ( दक्षिणावते ) क्रिया शक्ति से सम्पन्न ( सदनासदे ) प्रत्येक आश्रयस्थान जीवनरूप यज्ञ के गृह अर्थात् शरीर में स्थिर रूप से वर्त्तमान ( वीराय ) शक्तिशाली ( नरे ) सबके नेता, प्रवर्त्तक, ( इन्द्राय ) आत्मा के निमित्त तू ( परि सिच्यसे ) प्रवाहित किया जाता है ।

१३३०—'स्वयशसं स्वसारः' 'प्रस्नापयन्त्यूर्मिणम्' । ऋ० ।
१३३१—'देवाय सदनासदे' इति च ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१३३२] पवस्व सोम महे दक्षायाश्वो न निक्तो वाजी धनाय ॥१॥

[१३३३] प्र ते सोतारो रसं मदाय पुनन्ति सोमं महे द्युम्नाय ॥२॥

[१३३४] शिशुं जज्ञानं हरिं मृजन्ति पवित्रे सोमं देवेभ्य इन्दुम् ॥ ३ ॥ १९ ॥ ऋ० ९ । १०९ । १०–१२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [४३०] पृ० २२० ।

( २ ) ( ते ) वे ( सोतारः ) निष्पादक, साधक योगीजन ( रसं ) रसस्वरूप उस ( सोमं ) सबके प्रेरक, आनन्दरस सोम को ( महे ) बड़े भारी ( द्युम्नाय ) यश और ज्ञान ऐश्वर्य, तेज और (मदाय) आनन्द प्राप्ति के लिये ( प्र पुनन्ति ) उत्तम रीति से परिशोधित करते हैं ।

( ३ ) ( शिशुं ) इस शरीर में शयन करने हारे ( हरिं ) दुःखों के हर्त्ता और इन्द्रियों के नेता रूप में ( जज्ञानं ) प्रादुर्भाव होने हारे मुख्य प्राणरूप ( इन्दुम् ) देदीप्यमान ( सोमं ) सोमरूप आनन्दरस को ( देवेभ्यः ) देवों, इन्द्रियों और विद्वानों के लिये ( पवित्रे ) पवित्र हृदय या परमपावन ईश्वर के ध्यान में ( मृजन्ति ) परिशुद्ध करते हैं उसका साक्षात् करते हैं ।

[१३३५] उपो षु जातमप्तुरं गोभिर्भङ्गं परिष्कृतम् ।
इन्दुं देवा अयासिषुः ॥ १ ॥

[१३३६] तमिद् वर्धन्तु नो गिरो वत्सं संशिश्वरीरिव ।
य इन्द्रस्य हृदं सनिः ॥ २ ॥

[१३३७] अर्षा नः सोम शं गवे धुक्षस्व पिप्युषीमिषम् ।
वर्धा समुद्रमुक्थ्य ॥ ३ ॥ २० ॥ ऋ० ९ । ६१ । १३–१५ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [३८७] पृ० १४६ ।



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( २ ) ( सं शिश्वरीः ) माताएं जिस प्रकार ( वत्सं इव ) बालक को अपने दुग्धरसों से बढ़ाती हैं उसी प्रकार ( नः ) हमारी ( गिरः ) ज्ञानकथाएं ( तम् इद् ) उस आत्मा के आनन्द को ही ( वर्धन्तु ) वृद्धि करें, उसके बल को बढ़ावें ( यः ) जो ( इन्द्रस्य ) अन्तरात्मा रूप इन्द्र के ( हृदं सनिः ) हृदय में व्यापक रहता है ।

( ३ ) हे सोम ! तू ( नः ) हमारे ( गवे ) गोरूप वाणी के लिये ( शं ) शान्तिदायक कल्याणकारी सुख को ( अर्षं ) प्रेरित कर और ( पिप्युषीम् ) निरन्तर सामर्थ्य बढ़ाने वाली ( इषं ) इच्छा शक्ति और अन्न के समान पोषक बल को ( धुक्षस्व ) प्राप्त करा और हे ( उक्थ्य ) प्रशंसनीय ! ( समुद्रं ) रसों के सागर रूप आत्मा को ( वर्धं ) बढ़ा ।

इति एकादशः खण्डः ।

---

[१३३८] आ घा ये अग्निमिन्धते स्तृणन्ति बर्हिरानुषक् ।
येषामिन्द्रो युवा सखा ॥ १ ॥

[१३३९] बृहन्निदिध्म एषां भूरि शस्त्रं पृथुः स्वरुः ।
येषामिन्द्रो युवा सखा ॥ २ ॥

[१३४०] अयुद्ध इद् युधा वृतं शूर आजति सत्वभिः ।
येषामिन्द्रो युवा सखा ॥ ३ ॥ २१ ॥

ऋ० ८ । ४५ । १-३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ १३३ ] पृ० ७२ ।

( २ ) ( युवा ) बलवान् ( इन्द्रः ) परमेश्वर या आत्मा ( येषां ) जिनका ( सखा ) मित्र है ( एषां ) इनका ( इध्मः ) तेज ( बृहत् इत् )

---

१३३८—२. 'भूरिशस्त' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



बहुत ही बड़ा है और ( शस्त्रं ) उनकी स्तुति, महिमा गान करने वाली वाणी भी ( भूरि ) बहुत है और ( स्वरुः ) उनका स्वर या प्राण, बल या तेज भी ( पृथुः ) बड़ा है ।

( ३ ) ( येषाम् इन्द्रः युवा सखा ) बलवान् परमात्मा जिनका मित्र है उनमें से ( अयुद्धः इव ) युद्ध न करने वाला भी अकेला ( शूरः ) शूरवीर के समान (युधा वृतः) योधागण से घिरे प्रतिपक्षी शत्रु पर (सत्त्वभिः) अपने बलों द्वारा (आजति) चढ़ाई करता है और उसे उखाड़ फेंकता है ।

[१३४१] य एक इद् विदयते वसु मर्त्ताय दाशुषे ।
इशानो अप्रतिष्कुत इन्द्रो अङ्ग ॥ १ ॥

[१३४२] यश्चिद्धि त्वा बहुभ्य आ सुतावाँ आ विवासति ।
उग्रं तत् पत्यते शव इन्द्रो अङ्ग ॥ २ ॥

[१३४३] कदा मर्त्तमराधसं पदा क्षुम्पमिव स्फुरत् ।
कदा न शुश्रवद् गिर इन्द्रो अङ्ग ॥ ३ ॥ २२ ॥

ऋ० १ । ८४ । ७, ९, ८ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [३८९] पृ० २०१ ।

( २ ) ( बहुभ्यः ) बहुत से पुरुषों में से ( यः चित् हि ) जो कोई भी ( सुतावान् ) ज्ञान योग से प्राप्त ब्रह्मानन्द रस के निष्पादक ( त्वा ) उस परमात्मा स्वरूप ( त्वा ) आपको ( आ विवासति ) साक्षात् देख लेता है ( अङ्ग ) हे नर ! ( इन्द्रः ) आप परमेश्वर उसको शीघ्र ही ( तत् ) वह ( उग्रं शवः ) उग्र, वीर्य सम्पन्न बल ( पत्यते ) प्रदान करते हैं ।

( ३ ) ( अङ्ग ) हे पुरुषो ! ( इन्द्रः ) वह परमेश्वर तो ( नः गिरः ) हमारी वाणियों को ( कदा ) जब कभी भी ( शुश्रवद् ) सुन लेता है

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


और ( अराधसं ) आराधना न करने हारे, तुच्छ नास्तिक को ( पदा ) चरणस्पर्श मात्र से नष्ट होजाने वाले ( क्षुम्पम् इव ) सांप की छतरी, खुम्ब या पदबहेरे के नन्हे अंगुर पौदे के समान ( पदा ) अपने सामर्थ्य से ( कदा ) कभी भी ( स्फुरत् ) विनाश कर देता है।

[१३४४] गायन्ति त्वा गायत्रिणोऽर्चन्त्यर्कमर्किणः ।
ब्रह्माणस्त्वा शतक्रत उद्वंशमिव येमिरे ॥ १ ॥

[१३४५] यत् सानोः सान्वारुहो भूर्यस्पष्ट कर्त्वम् ।
तदिन्द्रो अर्थं चेतति यूथेन वृष्णिरेजति ।

[१३४६] युङ्क्ष्वा हि केशिना हरी वृषणा कक्ष्यप्रा ॥ २ ॥
अथा न इन्द्र सोमपा गिरामुपश्रुतिं चर ॥ ३ ॥ २३ ॥
ऋ० १ । १० । १-३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [३४२] पृ० १७९ ।

( २ ) ( यत् ) जब ( सानोः सानु ) ऊंची से ऊंची चित्तभूमि में साधक ( आरुहः ) चढ़ जाता है और ( भूरि ) बहुत कुछ मनः-संकल्प ( कर्त्वं ) पूर्ण करने के लिये ( अस्पष्ट ) साधन करता है। ( तद् ) तब ( इन्द्रः ) परमेश्वर ( अर्थं ) उसके इष्ट प्रयोजन को ( चेतति ) जान लेता है और तब ( वृष्णिः ) सुखों की वर्षा करने हारा वह आत्मा ( यूथेन ) अपने इन्द्रिय गण में प्रकट होने वाली शक्तियों सहित ( एजति ) सेनापति के समान आगे बढ़ता है।

( ३ ) हे ( सोम-पाः ) सोमरूप आनन्दरस का पान करने हारे ( इन्द्र ) आत्मन् ! ( अथा ) अब ( नः ) हमारे ( गिराम् ) वाणियों की ( उप-श्रुतिम् ) ध्वनि को ( चर ) श्रवण कर। और ( केशिना ) ज्ञान, साधना से सम्पन्न ( वृषणा ) सुखों के वर्षक ( कक्ष्य-प्रा ) कक्षा

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


वालों को पूर्ण करने हारे प्राण और अपान दोनों को ( युक्ष्व हि ) साधना में नियुक्त कर ।

इति द्वादशः खण्डः ।

इति-द्वितीयोऽर्धः प्रपाठकः पञ्चमश्च प्रपाठकः समाप्तः ॥

## इति दशमोऽध्यायः समाप्तः ॥

## अथ एकादशोऽध्यायः

### अथ षष्ठः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः )

ऋषिः—१, ३ मेधातिथिः काण्वः । १० वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । २ प्रगाथः काण्वः । ४ पराशरः शाक्त्यः । ५ प्रगाथो घौरः काण्वो वा । ७ त्र्यरुणस्त्रैवृष्ण त्रसदस्युः पौरुकुत्स्यः । ८ अग्नयो धिष्ण्या ऐश्वराः । ६ हिरण्यस्तूप आङ्गिरसः । ११ सार्पराज्ञी ॥ देवता—आप्रीसूक्तम् । १ इध्मः समिद्धो वाग्निः, २ तनूनपात्, ३ नराशंसः । २ आदित्याः । ३, ५, ६ इन्द्रः । ४, ७—६ पवमानः सोमः । १० अग्निः । ११ आत्मा सूर्यो वा ॥ छन्दः—१—३, ११ गायत्री । ४ त्रिष्टुप् । ५, ६ प्रगाथो बार्हतः । ७ अनुष्टुप् । ८ द्विपदा पंक्तिः । ६ जगती । १० विराड् जगती ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३४७] सुषमिद्धो न आवह देवाँ अग्ने हविष्मते ।
१ २ ३ १ २
होतः पावक यक्षि च ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २
[१३४८] मधुमन्तं तनूनपाद् यज्ञं देवेषु नः कवे ।
३ १ २ ३ १ २
अद्या कृणुह्यूतये ॥ २ ॥

१३४८—'कृणुहि वीतये' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


२ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १र २र
[१३४९] नराशंसमिह प्रियमस्मिन् यज्ञ उप ह्वये ।
१ २ ३ १ २
मधुजिह्वं हविष्कृतम् ॥ ३ ॥
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र
[१३५०] अग्ने सुखतमे रथे देवाँ ईडित आवह ।
२ ३ २ ३ १ २
असि होता मनुर्हितः ॥ ४ ॥ १ ॥ ऋ० १ । १३ । १–४ ॥

भा०—(१) हे ( अग्ने ! ) प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! (सु-समिद्धः) उत्तम रूप से हमारे हृदय में प्रकाशित होकर आप ( नः ) हमें (देवान्) दिव्यगुणयुक्त, ज्ञानवान् पुरुषों और दिव्य उत्तम पदार्थों को ( आ वह ) प्राप्त कराइये । हे ( होतः ) सब पदार्थों के दाता ! हे ( पावक ) सब के अन्तःकरणों को पवित्र करने हारे ! आप ( हविष्मते ) अन्तरात्मा में ज्ञान-रूप हवि को धारण करने हारे ज्ञानी पुरुष को ( च ) भी ( यक्षि ) आप प्रेम करते और उसको प्राप्त होते और अभिलषित पदार्थों को देते हैं ।

( २ ) ( कवे ) मेधाविन् ! हे ( तनूनपात् ) शरीर के छोटे से छोटे भागों की रक्षा करने हारे ! या देह को न गिरने देने वाले प्राणस्वरूप ! ( नः ) हमारे ( यज्ञं ) जीवनमय, राष्ट्रमय और दान आदि सत्कर्मरूप यज्ञ को ( मधुमन्तम् ) मधुर आनन्द व ज्ञानमय मधु से युक्त सुखमय कर । ( अद्य ) आज के समान सदा ( नः ) हमारी ( ऊतये ) रक्षा के निमित्त ( देवेषु ) विद्वान् पुरुषों, इन्द्रियगण और दश प्राणों में ( कृणुहि ) सम्पादित करें ।

( ३ ) ( नराशंसं ) समस्त विद्वान् नेता पुरुषों द्वारा स्तुति किये गये ( प्रियम् ) उत्कृष्ट, अत्यधिक प्रिय ( मधु-जिह्वं ) मधुरूप ब्रह्मविज्ञान को अपने भीतर आदान करने और वेदवाणी द्वारा उपदेश करने हारे ( हविष्कृतं ) ब्रह्मज्ञान रूप हवि को सम्पादन करने हारे अन्तरात्मा और उस प्रभु को भी ( इह अस्मिन् यज्ञे ) यहां इस उपासना कार्य में या संसार में ( उप ह्वये ) ध्यान करूं ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(४) हे (अग्ने!) प्रकाशस्वरूप! (सुखतमे) अति अधिक सुख-कारक (रथे) रमण करने के साधन इस देह में (ईडितः) समाधि द्वारा अर्चित और परिशोधित होकर (देवान्) इन इन्द्रियों और दिव्यगुणों को (आ वह) प्राप्त करा। तू ही (मनुः हितः) इस हृदयगुहा में मनन-शील होकर समाधि द्वारा धारण किया गया है। तू ही (होता) इन प्राणों को अपने भीतर आदान करने और सुखों का देने हारा (असि) है।

२ ३ २उ ३ ३ ३ १ २ ३ २ २ ३ २
[१३५१] यदद्य सूर उदितेऽनागा मित्रो अर्यमा।
३ १ २ ३ १र २र
सुवाति सविता भगः ॥ १ ॥

३२ १ २ ३ २उ ३ १ १र २र
[१३५२] सुप्रावीरस्तु स क्षयः प्र नु यामन्त्सुदानवः।
२ ३ १ २ ३ १ २
ये नो अंहोऽतिपिप्रति ॥ २ ॥

३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
[१३५३] उत स्वराजो अदितिरदब्धस्य व्रतस्य ये।
३ १र २र
महो राजान ईशते ॥ ३ ॥ २ ॥ ऋ० १। ६६। ४-६।

भा०—(१) (यद्) जो (अद्य) इस समय आज या इस कल्प में (भगः) सेवन करने योग्य है, (सूरे) सूर्य, प्राणात्मा के (उदिते) उदित हो जाने पर (अनागाः) सब अपराधों और दोषों से वियुक्त, पाप-रहित, (मित्रः) सब का स्नेही, (अर्यमा) न्यायकारी, सब को समान रूप से स्वामी या शत्रुओं का नियन्ता, (सविता) सब संसार का उत्पा-दक परमात्मा (सुवाति) हमें सुख प्रदान करे।

(२) (ये) जो (अंहः) पाप को (अति पिप्रति) पार कर लेते हैं वे (यामनि) प्रति दिन (सुदानवः प्र) उत्तम कल्याणकारी उपदेश और उत्तम ऐश्वर्य दान करने हारे हों। और (सः क्षयः) निवास सहित हमारा (सु-प्रावीः) उत्तम रक्षा का प्रबन्धक भी (अस्तु) हो।

(३) (उत्) और (यः) जो (अदितिः) अखण्डित चरित्र वाले

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

( अदब्धस्य ) अविनाशी, सुसम्पादित ( व्रतस्य ) व्रत, कर्त्तव्य कर्म के कारण ( स्व-राजः ) स्वतः अपने अन्तरात्मा के बल से प्रकाशित होने वाले हैं वे ही ( महः राजानः ) बड़े ऐश्वर्यशील होकर ( ईशते ) सब पर शासन करते हैं।

व्रत का पालक, सदाचारी, दृढ़ पुरुष ही महान् वशी हो जाता है।

१ २ ३ १ २ ३ १र २र
[१३५४] उ त्वा मदन्तु सोमाः कृणुष्व राधो अद्रिवः।
१ २ ३ १ २
अव ब्रह्मद्विषो जहि ॥ १ ॥

३ २ ३ २ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३५५] पदा पणीनराधसो नि बाधस्व महाँ असि।
३उ ३ २ ३ १ २
न हि त्वा कश्चन प्रति ॥ २ ॥

१ २ ३ २ ३ २ ३ १र २र
[१३५६] त्वमीशिषे सुतानामिन्द्र त्वमसुतानाम्।
२उ ३ १ २
त्वं राजा जनानाम् ॥ ३ ॥ ३ ॥ ऋ० ८ । ६४ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [ १९४ ] पृ० १०२ ।

( २ ) हे ( इन्द्र ) ज्ञानवन् ! ( पणीन् ) केवल अदले-बदले के व्यवहार को करने हारे, धन लोभी ( अराधसः ) यज्ञादि द्वारा आराधना न करने हारे मूर्ख पुरुषों को अपने ( पदा ) ज्ञान से ( नि बाधस्व ) पूर्ण रूप से पीड़ित कर अर्थात् उनकी लोभवृत्ति को नाश करदे। तू ( महान् ) सबसे बड़ा ( असि ) है। ( त्वा प्रति ) तेरे मुकाबले में ( कः चन ) कोई भी ( नहि ) नहीं है।

( ३ ) हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! ( त्वं ) आप ( सुतानां ) उत्पन्न, शिक्षित और ( असुतानां ) अनुत्पन्न और अशिक्षित, जो कालान्तर में उत्पन्न या शिक्षित होंगे उन सब पर ( ईशिषे ) सामर्थ्यवान् है क्योंकि ( त्वं ) तू ( जनानां ) सब मनुष्यों और उत्पन्न होने हारे प्राणियों का ( राजा ) अधिपति, राजा है।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

इन्द्र = परमात्मा, आचार्य और राजा हैं। वे क्रम से योगी और शिष्यों को और प्रजाओं को निरन्तर शिक्षा दें और उनकी व्यवस्था करें।

इति प्रथमः खण्डः ।

—:०:—

[१३५७] आ जागृविर्विप्र ऋतं मतीनां सोमः पुनानो असदच्चमूषु । सपन्ति यं मिथुनासो निकामा अध्वर्यवो रथिरासः सुहस्ताः ॥ १ ॥

[१३५८] स पुनान उप सूरे दधान ओभे अप्रा रोदसी वी ष आवः । प्रिया चिद् यस्य प्रियसास ऊती सतो धनं कारिणे न प्र यंसत् ॥ २ ॥

[१३५९] स वर्धिता वर्धनः पूयमानः सोमो मीढ्वां अभि नो ज्योतिषावित् । यत्र नः पूर्वे पितरः पदज्ञाः स्वर्विदो अभि गा अद्रिमिष्णन् ॥ ३ ॥ ४ ॥

ऋ० ९ । ९७ । ३७–३९ ॥

भा०—( १ ) ( जागृविः ) जागरणशील, कभी आलस्य न करने हारा, सर्वदा सचेत, ( मतीनां ) मनन करनेहारी बुद्धियों या मनन करने योग्य वेदवाणियों के ( ऋतं ) सारभूत सत्यज्ञान को ( पुनानः ) प्रकाशित करता हुआ ( विप्रः ) मेधाबुद्धि से सम्पन्न विद्वान् ( सोमः ) शम, दम आदि साधनों से सम्पन्न होकर ( चमूषु ) प्रजाओं में ( असदत् ) विराजता है । ( यं ) जिसके पास ( नि-कामाः ) नाना प्रकार की काम-

---

१३५७—१. 'ऋता मतीनां' । २. 'सूरे नधातोभे', 'विष आवः,' 'सतूधनं' ३. 'अद्रिमुष्णन्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

वाओं से युक्त ( मिथुनासः ) गृहस्थ नर नारी ( अध्वर्यवः ) अपने यज्ञादि कर्मकाण्ड में लगे हुए विद्वान्, ( रथिरासः ) देहधारी, ( सुहस्ताः ) उत्तम कर्म करने में कुशल पुरुष भी ( सपन्ति ) ज्ञान और सत्संग प्राप्त करने के लिये आते हैं।

( २ ) ( सः ) वह विद्वान् ( पुनानः ) अपने स्वरूप में स्वतः और अधिक शुद्ध पवित्र होता हुआ अपने को ( सूरे ) सबके उत्पादक और प्रेरक परमेश्वर में ( उप दधानः ) ईश्वर-प्रणिधान द्वारा लगाता हुआ ( उभे ) दोनों ( रोदसी ) प्राण और अपान या इहलोक और परलोक, सूर्य और पृथिवी के समान ज्ञानी और अज्ञानी, दोनों को ज्ञान रूप तेज से ( आ अप्राः ) पूर्ण करता है, ( सः ) और वह ( वि आवः ) विविध प्रकार का ज्ञान प्रकट करता है और ( सतः ) अपने उद्देश्य तक पहुंचे हुए ( यस्य ) जिसकी ( प्रिया ) श्रेष्ठ, और ( प्रियसासः ) कल्याण-दायिनी कामनायें ( ऊती ) रक्षण करने, भयों और विघ्नों से बचाने के लिये होती हैं। वह ( नः ) हमें ( धनं ) आत्मज्ञान रूप उत्तम धन को (कारिणे न) अपने चाकर के समान समझ कर (प्र यंसत्) प्रदान करे।

( ३ ) ( सः ) वह ( वर्धिता ) सब की वृद्धि करने हारा और ( वर्धनः ) स्वयं भी आगे बढ़ाने हारा, या सबके संशयों को काटने हारा और बन्धनों का भी मूलोच्छेद करने हारा ( पूयमानः ) शुद्ध पवित्र ज्ञानवान् होकर ( सोमः ) शमदमादि षट्क सम्पत्ति से युक्त विद्वान् ( मीढ्वान् ) आनन्द और सुखों का वर्षक, धर्ममेघ समाधि से सिद्ध, ( ज्योतिषा ) आत्मज्ञानमय ज्योति से ( नः ) हमें ( अभि आवीत् ) उस स्थान पर ले जावे ( यत्र ) जहां ( नः ) हमारे ( पद-ज्ञाः ) परम पद, प्राप्त ब्रह्म के ज्ञाता ( स्वर्विदः ) मुक्ति सुख का लाभ करने हारे ( गाः ) वेदवाणियों को ( अभि ) साक्षात करके ( पूर्वे पितरः ) पूर्व पितामह गुरु आदि पुरुषों एवं आचार्य लोग ( अद्रिम् ) उस अखण्ड ब्रह्म को ( इष्णन् ) प्राप्त होते हैं।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
[१३६०] मा चिदन्यद् वि शंसत सखायो मा रिषण्यत ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
इन्द्रमित्स्तोता वृषणं सचा सुते मुहुरुक्था च शंसत ॥१
३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २
[१३६१] अवक्रक्षिणं वृषभं यथा जुवं गां न चर्षणीसहम् ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
विद्वेषणं संवननमुभयङ्करं मंहिष्ठमुभयाविनम् ॥ २ ॥५॥
ऋ० ८ । १ । १–२ ॥

भा०—( १ ) हे ( सखायः ) मित्रो ! समान रूप से प्रवचन करने हारे विद्वान् लोगो ! ( अन्यद् ) ईश्वर की स्तुति से अतिरिक्त व्यर्थवाद ( मा चित् ) कभी मत ( वि शंसत ) उच्चारण किया करो । आप कभी ( मा रिषण्यत ) क्लेश को प्राप्त न होओ । ( च ) और ( सुते ) ज्ञान उत्पन्न होजाने पर ( सचा ) एकत्र होकर एक साथ ( वृषणं ) आनन्द-सुखों की वर्षा करनेहारे ( इन्द्रम्, इत् ) परमेश्वर को ही लक्ष्य करके उसकी ( स्तोत ) स्तुति किया करो । ( उक्था ) वेदमन्त्रों को ( मुहुः ) वार २ ( शंसत ) उच्चारण और उनका उपदेश किया करो ।

( २ ) और हे विद्वानो ! आप लोग ( जुवं ) वेगवान्, शक्तिशाली, ( अव-क्रक्षिणं ) सबको अपनी ओर खींचने हारे ( वृषभं ) बलवान्, श्रेष्ठ ( गां न ) बैल के समान बलवान्, ( यथा ) जैसे ( वृषभं ) समस्त सुखों के वर्षक ( चर्षणी-सहम् ) समस्त संसार के मानवों के अपराधों को सहन करने हारे, उन पर क्षमाशील, उनके व्यवस्थापक, ( विद्वेषणं ) दुष्टों को दण्ड देने के कारण उनकी अप्रीति का पात्र और ( संवननं ) श्रेष्ठ पुरुषों के शरण करने योग्य ( उभयंकरं ) अनुग्रह और दण्ड, पालन और संहार दोनों के करने हारे अतएव ( मंहिष्ठं ) सबसे बड़े दाता, ( उभयाविनं ) सज्जन और दुर्जन, ज्ञानी और अज्ञानी, दोनों के जीवनों

१३६०—२. 'वृषभं यथा जुरं', 'संवननोभयङ्कर' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

की समान भाव से रक्षा करने हारे ( इन्द्रम् इत् स्तोत ) उस परमेश्वर की ही स्तुति करो।

इन्द्रियों को आत्मा और विद्वानों को परमात्मा के प्रति इस भाव से रहना चाहिये। इन्द्रियों के पक्षमें—आत्मा ( विद्वेषणं संवननं ) द्वेष और राग से युक्त, ईप्सा और जिहासा या पाने और त्यागने की इच्छा द्वारा दोनों कार्यों को करनेहारा और सुखकर और दुःखकर दोनों प्रकारों के मार्गों पर जानेहारा है।

२ ३ १र २र ३ २ ३ १ २
[१३६२] उदु त्ये मधुमत्तमा गिरः स्तोमास ईरते।
३ १ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २
सत्राजितो धनसा अक्षितोतयो वाजयन्तो रथा इव ॥१॥
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१३६३] कण्वा इव भृगवः सूर्या इव विश्वमिद्धीतमाशत।
२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
इन्द्रं स्तोमेभिर्महयन्त आयवः प्रियमेधासो अस्वरन् ॥ २ ॥ ६ ॥ ऋ० ८। ३। १५-१६॥

भा०—( १ ) ( रथाः इव ) रमणसाधन रथ जिस प्रकार ( वाजयन्तः ) संग्राम में गमन करते हुए ( अक्षित-ऊतयः ) अपने रक्षा के साधनों को निरन्तर स्थिर रखने हारे ( सत्र-जितः ) समस्त शत्रुओं का विजय करके ( धनसा ) धन, लक्ष्मी की प्राप्ति कराते हैं और राजा के प्रति ही आते, उसे प्राप्त होते हैं उसी प्रकार ( त्ये ) वे ( मधुमत्-तमाः ) अति ज्ञान, और आनन्दरूप मधु से पूर्ण ( गिरः ) वेदवाणीस्वरूप ( स्तोमासः ) वेद के स्तुति सूक्त, हे ( इन्द्र ) परमेश्वर ! (उत् ईरते उ ) भक्तजनों और विद्वानों के हृदयों और कण्ठों से तुझ परमेश्वर के प्रति उठते हैं।

( २ ) ( भृगवः ) पाप को भून डालने हारे, तपस्वी, (कण्वाः इव) विद्वान् पुरुष ( सूर्या इव ) सूर्य की किरणों के समान ( विश्वम् इत् ) इस समस्त संसार को ( धीतम् ) ज्ञान योग और ध्यान योग से प्राप्त

१३६३—'विश्वमिद्धातमानशुः' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

कर के ( आशत ) भोग करते हैं। और वे ( प्रिय-मेधासः ) सूक्ष्म तत्त्व-दर्शिनी, धारणावती बुद्धियों और ज्ञानधाराओं यज्ञों व पवित्र अन्नादि पदार्थों के प्रेमी ( आयवः ) मनुष्य ( स्तोमेभिः ) नाना प्रकार के स्तुति-वचनों से ( इन्द्रं ) परमैश्वर्यवान् परमेश्वर की ( महयन्तः ) अर्चना करते हुए ( अस्वरन् ) वेद की स्तुतियों का गान करते हैं।

२ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३६४] पर्यूषु प्र धन्व वाजसातये परि वृत्राणि सक्षणिः ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २
द्विषस्तरध्या ऋणया न ईरसे ॥ १ ॥

१ २ ३ १ २ ३ १ २ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३६५] अजीजनो हि पवमान सूर्यं विधारे शक्मना पयः ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
गोजीरया रंहमाणः पुरन्ध्या ॥ २ ॥

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१३६६] अनु हि त्वा सुतं सोम मदामसि महे समर्यराज्ये ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
वाजाँ अभि पवमान प्र गाहसे ॥ ३ ॥ ७ ॥

ऋ० ९ । ११० । १, ३, २ ।

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ४२८ ] पृ० २१९ ।

( २ ) हे ( पवमान ) सब के प्रकाशक प्रेरक और उत्पादक ! ( हि ) जिस कारण आप ( गो-जीरया ) गति के वेग से युक्त ( पुरन्ध्या ) ब्रह्माण्ड को धारण करने हारी शक्ति से ( रंहमाणः ) सबको गति देनेहारे होकर अपने ही ( शक्मना ) शक्ति से ( पयः ) सबके पुष्टिकारक जल को ( वि-धारे ) विशेष रूप से ऊपर किरणों द्वारा धारण कर लेने के लिये ( सूर्यं ) सूर्य को ( अजीजनः ) उत्पन्न करते हो । अथवा—( पयः सूर्यं विधारे अजीजनः ) सबके पोषक सूर्य को भी निरालम्ब आकाश में उत्पन्न करते हो इसी से आप स्तुत्य हैं।

( ३ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [४३२] पृ० २२० ।

---

१३६६—तृतीयस्या ऋचः सामसंहितासु 'मदामसीत्यन्तं' प्रतीकमुपलभ्यते ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

[१३६७] परि प्र धन्वेन्द्राय सोम स्वादुर्मित्राय पूष्णे भगाय ।१।

[१३६८] एवामृताय महे क्षयाय स शुक्रो अर्ष दिव्यः पीयूषः२॥

[१३६९] इन्द्रस्ते सोम सुतस्य पेयात् क्रत्वे दक्षाय विश्वे च देवाः ॥ ३ ॥ ८ ॥ ऋ० ६ । १०९ । १, ३, २ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [४२०] पृ० २१९ ।

( २ ) हे प्रभो ! तू ( दिव्यः ) दिव्य ( पीयूषः ) सबको पुष्ट करने वाला, पान करने योग्य आनन्दरसरूप, ( अमृताय ) अमृत, परम ब्रह्मसुख या मुक्ति प्रदान करने के लिये और ( महे ) बड़े भारी (क्षयाय) शरण प्राप्त कराने के लिये ( एव ) ही है । हे सबके उत्पादक ( सः ) वह आप ( शुक्रः ) शुद्ध, कान्तिस्वरूप होकर हम पर ( अर्ष ) अपनी ज्ञान और आनन्द धारा को प्रेरित करो और हमारे हृदय में प्रकाशित होओ । तं विद्यात् शुक्रममृतम् । कठ० उप० ।

( ३ ) हे ( सोम ) सबके उत्पादक परमात्मन् ! ( सुतस्य ) हृदय में प्रकट हुए ( ते ) आनन्दस्वरूप आपके रस का ( इन्द्रः ) यह आत्मा ( च ) और ( विश्वे देवाः ) समस्त दिव्यगुणवान् यह इन्द्रियगण, अथवा विद्वान् गण भी ( क्रत्वे ) ज्ञानप्राप्ति और ( दक्षाय ) बल प्राप्ति के लिये ( पेयात् ) पान करें ।

इति द्वितीयः खण्डः ।

—:o:—

[१३७०] सूर्यस्येव रश्मयो द्रावयित्नवो मत्सरासः प्रसुतः

१३६७—३. 'पेयाः' इति ऋ० । एच. एच. 'स्टीवन्सनसम्पादिते' लन्दनमुद्रिते ग्रन्थे आद्ये द्वे ऋचावेकीकृत्य मुद्रिते परिप्रधन्वा एवामृतायेत्यादि, तत् प्रामादिकम् । अजमेरमुद्रिते तु पूर्णो मन्त्रपाठः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

३ १ २ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
साकमीरते । तन्तुं ततं परि सर्गास आशवो नेन्द्रादृ ऋते
२ ३ २ ३ १ ३ २
पवते धाम किञ्चन ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ १ ३ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३७१] उपो मतिः पृच्यते सिच्यते मधु मन्द्राजनी चोदते
३ २ ३ १ २ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
अन्तरासनि । पवमानः सन्तनिः सुन्वतामिव मधुमान्
३ २उ ३ १ २
द्रप्सः परि वारमर्षति ॥ २ ॥

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ ३ १ २ ३ १२ २२
[१३७२] उक्षा मिमाति प्रति यन्ति धेनवो देवस्य देवीरुप
३ २ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २
यन्ति निष्कृतम् । अत्यक्रमीदर्जुनं वारमव्ययमत्कं न
३ २उ ३ १ २
निक्तं परि सोमो अव्यत ॥ ३ ॥ ९ ॥

ऋ० ९ । ६९ । ६, २, ४ ॥

भा०—( १ ) (सूर्यस्य) सबके प्रेरक प्रकाशस्वरूप सूर्य की ( रश्मयः इव ) किरणों के समान ( द्रावयित्नवः ) द्रुतगति से जाने हारे ( प्रसुतः ) उत्तम रीति से उत्पन्न, प्रकट या प्रेरित होकर ( मत्सरासः ) निरपेक्ष गति करते हुए स्वयं प्रेरित, ( आशवः ) शीघ्रगामी ( सर्गासः ) समस्त लोक ( ततं ) विस्तृत विशाल ( तन्तुं ) सर्ग, स्थिति, प्रलय के अनादि तन्तु ब्रह्म को आश्रयण करके ( साकं ) एक ही काल में ( परि ईरते ) अपनी २ कक्षा में परिक्रमा करते हैं, वास्तव में ( किं चन ) कुछ भी ( धाम ) शक्ति और तेज ( इन्द्राद् ऋते ) विना उस परमेश्वर के कहीं से भी ( न ) नहीं ( पवते ) प्रकट होता। यहां तेजस्वी लोकों को 'सोम' 'मत्सर' शब्दों से कहा गया है। अध्यात्मपक्ष में ये प्राण हैं और इन्द्र = आत्मा।

( २ ) ( मतिः ) मननशक्ति, बुद्धि, उस इन्द्र परमेश्वर में समाधि

१३७०—१. 'प्रसुवः' २. 'सन्तति' ३. 'उक्षा मिमाति' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

द्वारा ( उप पृच्यते ) लग जाती है तब ( मधु ) आनन्द-रस ( सिच्यते ) अन्तःकरण में प्रवाहित होने लगता है । ( मन्द्राजनी ) अति आनन्ददायक रसधारा ( आसनि ) मुख के भीतर या मुख्यस्थान शिरोभाग में (अन्तः) भीतर ( चोदते ) प्रेरित होती है । ( सर्त्तानिः ) सर्वत्र समान भाव से विस्तृत होने हारा ( पवमानः ) प्रकट होता हुआ, कान्तिस्वरूप ( द्रप्सः) वीर्य और रसस्वरूप आनन्दरस ( मधुमान् ) ज्ञान और आनन्ददायक होकर ( सुन्वताम् इव ) सवन करने वालों का सोमरस जिस प्रकार कम्बल के बालों पर आता है, उसी प्रकार ( वारम्) भ्रुकुटियों के मध्यभाग त्रिपुटीस्थल में या वरणीय प्रदेश में ( परि अर्षति ) प्रकट होता है ।

इसमें ब्रह्माण्डगत सोम के अतिरिक्त शरीरगत सोम का स्वरूप भी दर्शाया गया है ।

( ३ ) जैसे ( उक्षा ) वीर्य सेचन में समर्थ सांड ( मिमेति ) शब्द करता है और ( धेनवः ) गौएं उसकी तरफ ( प्रति यन्ति ) चलती हैं । इसी प्रकार ( देवीः ) दिव्यगुण वाली शक्तियां या बुद्धियां ( देवस्य ) दिव्यगुण युक्त अन्तरात्मा के ( निष्कृतं ) गुप्त स्थान या विशुद्ध स्वरूप को भी ( उपयन्ति ) पहुंचती हैं । ( सोमः ) शुक्रस्वरूप सर्वप्रेरक शक्ति ( अर्जुनम्[1] ) शुभ्र या देह के उपचय करने में समर्थ ( अव्ययम् ) प्राणमय ( वारम् ) आवरणकारी कोष को ( अति अक्रमीत् ) अतिक्रमण करता है और ( निक्तम् ) शुद्ध ( अत्कं ) कवच के समान रक्षण करने हारे शरण योग्य पद को ( परि अव्यत ) प्राप्त होता है ।

३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३
[१३७३] अग्निं नरो दीधितिभिररण्योर्हस्तच्युतं जनयत प्रशस्तम् । दूरेदृशं गृहपतिमथव्युम् ॥ १ ॥
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २

१. ऋज गतिस्थानोपार्जनेषु । ऋजा भृजी भर्जने । अर्ज वर्ज अर्जने, इति भ्वादयः । अर्ज प्रतियत्ने इति चुरादिः । एभ्यो बहुलगुणः । अर्जुनः = गतिमान्, स्थिरः, उपार्जनशीलः, भर्जनशीलः, प्रतियत्नवान् इत्यर्थः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३ २उ ३ १ २ ३उ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३७४] तमग्निमस्ते वसवो न्यृण्वन्त्सुप्रतिचक्षमवसे कुत-
३ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
श्चित् । दक्षाय्यो यो दम आस नित्यः ॥ २ ॥

१ २ ३ १र २र ३ २र
[१३७५] प्रेद्धो अग्ने दीदिहि पुरो नोऽजस्रया सूर्म्या यविष्ठ ।
१ २र ३ १ २ ३ ३ १ २
त्वां शश्वन्त उप यन्ति वाजाः ॥ ३ ॥ १० ॥

ऋ० ७ । १ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [७२] पृ० ३८ ।

( २ ) ( सु-प्रति-चक्षसं ) उत्तम रूप से दर्शन करने योग्य, ( तम् ) उस वरण करने योग्य ( अग्निम् ) अग्निरूप ज्ञानवान् तेजस्वी आत्मा को ( वसवः ) आवास के साधन या देह में वास करने हारे देव, इन्द्रियगण या विद्वान् लोग ( कुतश्चित् ) सब ओर से, किसी भी प्रकार से ( अवसे ) रक्षा प्राप्त करने के लिये ( अस्ते ) अपने गृह, देह, या हृदयगुहा में ( नि ऋण्वन् ) योग समाधि द्वारा खोजते हैं ( यः ) जो ( दक्षाय्यः ) बल को प्राप्त कराने में चतुर ( नित्यः ) अव्यय, अविनाशी, ( दमे ) दमन करने योग्य शरीररूप गृह में ( आस ) विद्यमान रहता है ।

( ३ ) हे ( अग्ने ) प्रकाशक आत्मन् ! ( यविष्ठ ) हे बलशालिन् ! अति युवतम ! अजर, अमर ! ( प्रेद्धः ) योग–साधनों से प्रदीप्त, प्रज्वलित होकर ( अजस्रया ) निरन्तर प्रकाशमान ( सूर्म्या ) ज्वाला, ज्ञानमय ज्योति से ( दीदिहि ) प्रकाशित हो । ( शश्वन्तः ) अनादिकाल से बड़े तपस्वी ( वाजाः ) बलवान् ज्ञानी पुरुष वा अनादि बल-ऐश्वर्य रूप (त्वां) तुझको ( उप यन्ति ) प्राप्त होते हैं ।

१र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१३७६] आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन् मातरं पुरः ।
३ १ २ ३ १ २
पितरं च प्रयन्त्स्वः ॥ १ ॥


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २
[१३७७] अन्तश्चरति रोचनास्य प्राणादपानती ।
१र २र ३ १र २र
व्यख्यन् महिषो दिवम् ॥
३ २उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३७८] त्रिंशद् धाम वि राजति वाक् पतङ्गाय धीयते ।
२ ३ २ ३ २ ३ १ २
प्रति वस्तोरह द्युभिः ॥ ३ ॥ ११ ॥

ऋ० १० । १८९ । १–३ ॥

भा०—( १ ) ( २ ) ( ३ ) व्याख्या देखो अविकल सं० क्रम से [६३०, ६३१ और ६३२] पृ० ३२२ । ३२३ ।

इति तृतीयः खण्डः ।

इति षष्ठप्रपाठकस्य प्रथमोऽर्धः

## इत्येकादशोऽध्यायः समाप्तः ॥

---

## अथ द्वादशोऽध्यायः ।

---

### अथ षष्ठप्रपाठकस्य द्वितीयोऽर्धः ।

ऋषिः—१ ( १–२ ) गोतमो राहूगणः । (३) वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । २, ७ वीतहव्यो भरद्वाजो वा बार्हस्पत्यः । ३ प्रजापतिर्वैश्वामित्रो वाच्यो वा । ४, १३ सोभरिः काण्वः । ५ मेधातिथिमेध्यातिथी काण्वौ । ६ ( १ ) ऋजिश्वा भारद्वाजः (२) ऊर्ध्वसद्मा आंगिरसः । ८ तिरश्चीराङ्गिरसः । १० सुतंभर आत्रेयः । ११, १८ नृमेधपुरुमेधावाङ्गिरसौ । १४ शुनःशेप आजीगर्तिः । १५ नोधा गौतमः । १६ मेध्यातिथिर्मेधातिथिर्वा काण्वः । १७ रेणुर्वैश्वामित्रः । १८ कुत्स आंगिरसः । २० आगस्त्यो मैत्रावरुणः ॥ देवता—१, २, ७, १०, १३, १४ अग्निः । ३, ६, ८, ११, १५, १७, १८ पवमानः सोमः । ४, ५, ६, १२, १६, १६, २० इन्द्रः ॥ छन्दः—१, २, ७, १०, १४ गायत्री ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


४, ९ १० ( १-२ ) २० ( २, ३ ) अनुष्टुप् । ४, ६, १३ काकुभः प्रागाथ: (विषमा ककुप् समा सतो बृहती) ५, १६, ( ३ ) बृहती । ८, ११, १५, १८ त्रिष्टुप् । १२, १६ प्रगाथो बार्हतः १७ जगती । ९ २० ( १ ) स्कन्धोग्रीवो बृहती ॥

[१३७९] उपप्रयन्तो अध्वरं मन्त्र वोचेमाग्नये ।
आरे अस्मे च शृण्वते ॥ १ ॥

[१३८०] यः स्नीहितीषु पूर्व्यः सञ्जग्मानासु कृष्टिषु ।
अरक्षद् दाशुषे गयम् ॥ २ ॥

[१३८१] स नो वेदो अमात्यमग्नी रक्षतु शन्तमः ।
उतास्मान् पात्वंहसः ॥ ३ ॥

[१३८२] उत ब्रुवन्तु जन्तव उदग्निर्वृत्रहाजनि ।
धनञ्जयो रणेरणे ॥ ४ ॥ १ ॥

[ १, २, ४ ] ऋ० १ । ७४ । १-३ ॥ [३] ऋ० ७ । १५ । ३ ॥

भा०—( १ ) ( अध्वरं ) हिंसा आदि रहित पर-उपकार आदि पवित्र कर्मों को ( उप-प्र-यन्तः ) अनुष्ठान करते हुए हम लोग ( आरे ) दूर देश में ( च ) भी ( अस्मे ) हमारी स्तुति को ( शृण्वते) सुनने वाले ( अग्नये ) प्रकाशस्वरूप, ज्ञान के दाता परमात्मा की स्तुति के लिये ( मन्त्रं ) मनन करने योग्य वेदमन्त्र का ( वोचेम ) उच्चारण करें ।

( २ ) ( यः ) जो ( सं-जग्मानासु ) समान भाव से संग करने हारी और ( स्नीहितीषु ) परस्पर स्नेह करने हारी या परस्पर लड़ने हारी

१३८१—'अग्नी रक्षतु विश्वतः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


( कृष्टिषु ) प्रजाओं में ( पूर्व्यः ) सब से प्रथम विद्यमान या मुख्य पद पर विराजमान, आदरणीय, पूर्ण स्वभाव, निरपेक्ष, निष्पक्ष, न्यायशील ज्ञानी पुरुष है वही ( दाशुषे ) दान करने हारे त्यागी पुरुषों के ( गयं ) प्राण और धन की ( अरक्षत् ) रक्षा करे ।

( ३ ) ( सः ) वह ( अग्निः ) प्रकाशस्वरूप, तेजस्वी अग्रणी ( शंतमः ) अत्यन्त शान्तिदायक, शम आदि युक्त, निष्ठ, निष्पक्षपात, ज्ञानी पुरुष, ( नः ) हमारे ( अमात्यं ) सहायकपुत्र आदि और ( वेदः ) ज्ञान और धन की ( रक्षतु ) रक्षा करे । ( उत ) और ( अस्मान् ) हमको ( अंहसः ) पापों से ( पातु ) बचावे ।

( ४ ) और इसी प्रकार ( जन्तवः ) सब लोग ( ब्रुवन्तु ) उसका वर्णन करें और जानें कि ( वृत्रहा ) आवरणकारी अज्ञान और अंधकार का नाश करने हारा ( अग्निः ) अग्नि के समान तेजस्वी, ज्ञानवान्, पथदर्शक और प्रकाशस्वरूप आचार्य और राजा ( रणे रणे ) रमणीय २ प्रदेशों और संग्रामों में ( धनं-जयः ) ज्ञान और धन का विजय करने हारा ( उद् अजनि ) सब से उत्कृष्ट हो कर रहता है ।

[१३८३] अग्ने युंक्ष्वा हि ये तवाश्वासो देव साधवः ।
अरं वहन्त्याशवः ॥ १ ॥

[१३८४] अच्छा नो याह्या वहाभि प्रयांसि वीतये ।
आ देवान्त्सोमपीतये ॥ २ ॥

[१३८५] उदग्ने भारत द्युमदजस्रेण दविद्युतत् ।
शोचा वि भाह्यजर ॥ ३ ॥ २ ॥ ऋ० ६ । १६ । ४३-४५ ॥

१३८३—१. 'अरं वहन्ति मन्यवे' । ऋ० ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( १ ) हे ( देव ) प्रकाशमान आत्मन् ! ( ये ) जो ( साधवः ) ज्ञानसाधन और कर्मसाधन में कुशल ( तव ) तेरे ( आशवः ) शीघ्रगामी ( अश्वासः ) विषय ग्रहण करने हारे, ( अरं ) पर्याप्त ज्ञान और फलराशि को ( वहन्ति ) प्राप्त करते हैं उन इन्द्रिय आदि साधनों और विद्वानों को ( युंक्ष्व हि ) निश्चय पूर्वक कार्य में नियुक्त कर। व्याख्या देखिये अविकल सं० [२५] पृ० ११ ।

( २ ) हे ( अग्ने ) परमपुरुष परमेश्वर ! ( नः ) हमारे ( अच्छ ) सम्मुख ( याहि ) प्राप्त हो, हमें दर्शन दो और ( वीतये ) तत्त्व साक्षात्कार करने और ( सोम-पीतये ) ऐश्वर्य, आनन्दरस को पान करने के लिये ( देवान् ) इन्द्रियगणों या विद्वान् जनों को नित्य ( प्रयांसि ) ज्ञान ( अभि आ वह ) प्राप्त कराओ।

( ३ ) हे ( भारत ) समस्त संसार के भरण पोषण करने हारे ! हे ( अजर ) जरामरणरहित ! ( अग्ने ) प्रकाशस्वरूप परम आत्मन् ! (दविद्युतत्) निरन्तर प्रकाशमान होता हुआ तू ( अजस्रेण ) निरन्तर वर्त्तमान, (द्युमत्) प्रकाशमान तेज से ( शोच ) स्वयं प्रकाशित हो और ( उ उद्-वि-भाहि ) उत्तम रीति से समस्त जगत् को भी प्रकाशित कर।

१ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १र २र
[१३८६] प्र सुन्वानानायान्धसो मर्त्तो न वष्ट तद्वचः।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १र २र
अप श्वानमराधसं हता मखं न भृगवः ॥ १ ॥

२ ३ १र २र ३ २उ १ २ ३ ३ २र
[१३८७] आ जामिरत्के अव्यत भुजे न पुत्र ओण्योः।
१ २ ३ १र २र ३ १र २र ३ १ २
सरज्जारो न योषणां वरो न योनिमासदम् ॥ २ ॥

---

१३८६—१. 'प्रसुन्वानस्यान्धसो', 'मर्त्तो न वष्ट' इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
[१३८८] स वीरो दक्षसाधनो वि यस्तस्तम्भ रोदसी ।
१ २ ३ १ २ ३ १र २उ ३ १ २
हरिः पवित्रे अव्यत वेधा न योनिमासदम् ॥ ३ ॥ ३ ॥
ऋ० ९ । १०१ । १३-१५ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [ ५५३ ] पृ० २८१ तथा [७७४ ] पृ० ३७१ ।

( २ ) ( जामिः ) आनन्द को उत्पन्न करने हारा, निर्दोष, शुद्ध अन्तःकरण वाला साधक सोम ( अत्के ) अपने आच्छादक, आनन्दमय कोष में ( ओण्योः ) मां बाप के ( भुजे ) गोद में ( पुत्रः न ) पुत्र के समान ( अव्यत ) जाता है, और ( योषणां ) कामिनी स्त्री के प्रति ( जारः न ) उस में आसक्त पुरुष के समान और ( योनिं ) कन्यागृह के प्रति ( वरः न ) वरण करने योग्य पुरुष के समान ( सरन् ) गमन करता है, ( योनिं ) अपने आश्रय आत्मा में ( आसदं ) स्थिर, आनन्दरूप स्थिति प्राप्त करने के लिये ( अव्यत ) पहुंच जाता है ।

( ३ ) ( दक्ष-साधनः ) अपने बलोपार्जन का साधक ( यः ) जो ( रोदसी ) प्राण और अपान के वेगों को ( तस्तम्भ ) रोक लेता या वश कर लेता है ( सः ) वह (हरिः) इन्द्रियों का विजय करने हारा (वेधाः) ज्ञानी गृहस्थ ( योनिं न ) जैसे अपने घर में आता है उसी प्रकार वह भी ( वेधाः ) मेधावी, ज्ञानवान् साधक ( योनिम् ) आश्रयस्थान, परम शरणरूप मोक्ष को ( आसदम् ) प्राप्त करने के लिये ( पवित्रे ) परम पावन परमात्मा में ( अव्यत ) विचरता है ।

इति प्रथमः खण्डः ।

३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
[१३८९] अभ्रातृव्यो अना त्वमनापिरिन्द्र जनुषा सनादसि ।
३ १ २ ३ १ २
युधेदापित्वमिच्छसे ॥ १ ॥

१३८९—१. 'टुओश्वि गतिवृद्ध्योः [ भ्वादिः ] ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

१ २ ३१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २र
[१३९०] न की रेवन्तं सख्याय विन्दसे पीयन्ति ते सुराश्वः ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २
यदा कृणोषि नदनुं समूहस्यादित् पितेव हूयसे ॥२॥४॥

ऋ० ८ । २१ । १३, १४ ।

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [३९९] पृ० २०५ ।

( २ ) हे प्रभो ! आप ( रेवन्तं ) केवल धनसम्पन्न, धनाभिमानी पुरुष को ( सख्याय ) अपनी मित्रता के लिये ( न किः ) कभी नहीं ( विन्दसे ) प्राप्त करते । क्योंकि ( सुराश्वः[1] ) शराब पीकर या राज्य-लक्ष्मी के मद से फूले हुए ( ते ) वे लोग हितैषियों तक को ( पीयन्ति ) मारते हैं । और ( यदा ) जब ( नदनुं ) सत्य गुणों का उपदेश करने हारे पुरुष को आप अपना मित्र ( कृणोषि ) बना लेते हो और ( सम् ऊहसि ) उसको उत्तम रीति से उन्नति के मार्ग पर लेजाते हो । ( आत् इत् ) तब ही हे परमेश्वर ! आप ( पिता इव ) पिता के समान ( हूयसे ) याद किये जाते हो ।

१ २ ३२ ३ २ ३२ ३१ २र ३ १२
[१३९१] आ त्वा सहस्रमा शतं युक्ता रथे हिरण्यये ।
३ २ ३ १२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
ब्रह्मयुजो हरय इन्द्र केशिनो वहन्तु सोमपीतये ॥ १ ॥

२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३९२] आ त्वा रथे हिरण्यये हरी मयूरशेप्या ।
३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
शितिपृष्ठा वहतां मध्वो अन्धसो विवक्षणस्य पीतये ॥२

२ ३ २ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१३९३] पिबा त्वाऽऽस्य गिर्वणः सुतस्य पूर्वपा इव ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
परिष्कृतस्य रसिन इयमासुतिश्चारुर्मदाय पत्यते ॥३॥५॥

ऋ० ८ । १ । २४-२६ ॥

---

१. सुरया शूनाः इति सुराश्वः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [ २४५ ] पृ० १२५ ।

( २ ) हे इन्द्र ! ( हिरण्यये ) हरणशील ( रथे ) रमण-साधन, भोगायतन इस देह में ( मयूर-शेप्या ) मयूर के पंखों के समान वर्ण वाले, ( शिति-पृष्ठा ) श्वेत या नील कान्ति को स्पर्श करने हारे, ( हरी ) दुःख-हारी या हरणशील, अश्वरूप प्राण और अपान ( त्वा ) तुझ आत्मा के ( विचक्षणस्य ) अत्यन्त प्रशंसनीय या प्राप्त करने योग्य, महान्, ( मध्वः ) मधुर अमृतरस रूप ( अन्धसः ) जीवनशक्तिमय सोमरस के ( पीतये ) पान करने के लिये ( आ वहतां ) प्राप्त करावें । विशुद्ध चितिशक्ति के योगसिद्ध अनुभवों को लक्ष्य करके प्राण अपान के साधकों के निमित्त प्राण और अपान दोनों का वर्णन भी इसी प्रकार कहा गया है । जैसे—

"काली कराली च मनोजवा च सुलोहिता या च सुधूम्रवर्णा ।

स्फुलिङ्गिनी विश्वरुची च देवी लेलायमाना इति सप्त जिह्वाः ॥मुण्डक॥

जो इन मन्त्रों को सूर्यपरक लगाया जाता है वह आदित्य भी साधक द्वारा अन्तर्दृष्ट आदित्य प्रभु का एक दृष्टान्तमात्र है ।

( ३ ) हे ( गिर्वणः ) वाणियों के एकमात्र पात्र ! ( अस्य ) इस ( सुतस्य ) समाधि द्वारा निष्पादित सोम को ( नु ) शीघ्र ही ( पूर्वपाः इव ) प्राण वायु के समान ( पिब तु ) पान कर । क्योंकि ( परिष्कृतस्य ) योग साधन एवं प्राणायाम आदि अंगों द्वारा परिशोधित ( रसिनः ) ब्रह्मास्वाद रस की ( इयम् ) यह ( आसुतिः ) निष्कर्ष या प्राप्ति (मदाय) परम हर्ष के प्राप्त करने के लिये ( चारुः ) सर्वोत्तम ( पस्यते ) जानी और प्राप्त की जाती है ।

[१३९४] आसोता परि षिञ्चताश्वं न स्तोममप्तुरं रजस्तुरम् ।
वनप्रक्षमुदप्रुतम् ॥ १ ॥

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[१४६९] युञ्जन्त्यस्य काम्या हरी विपक्षसा रथे ।
शोणा धृष्णू नृवाहसा ॥ २ ॥

[१४७०] केतुं कृण्वन्नकेतवे पेशो मर्या अपेशसे ।
समुषद्भिरजायथाः ॥ ३ ॥ १२ ॥ ऋ० १ । ६ । १-३ ॥

भा०—( १ ) जो विद्वान् साधक योगी लोग ( तस्थुषः ) स्थिर आसन होकर ( परि चरन्तं ) समस्त देह में गति करने हारे, ( अरुषः ) सब मर्मस्थानों में विराजमान, उनका नाश न करने हारे ( ब्रध्नं ) विशाल, सब इन्द्रियगण को अपने बल से बांधने और उनको चलाने हारे मुख्य प्राण को ( युञ्जन्ति ) योगाभ्यास द्वारा प्राप्त करते हैं वे ( रोचनाः ) कान्तिसम्पन्न होकर ( दिवि ) सात्विक ऊर्ध्व स्थान, ज्ञान-प्रकाशमय मोक्ष में ( रोचन्ते ) विराजते और शोभा पाते हैं या ( दिवि ) मूर्धास्थान में विशेष तेज से प्रकाशमान होते हैं। अथवा—जो विद्वान् योगी ( तस्थुषः परिचरन्तं ) समस्त स्थावर और जंगम पदार्थों में व्यापक ( अरुषं ) सब के प्रति स्नेहवान् ( ब्रध्नं ) सर्वाश्रय, सबसे महान्, ब्रह्मस्वरूप परमेश्वर को ( युञ्जन्ति ) योग समाधि द्वारा प्राप्त करते हैं वे ( दिवि ) प्रकाशमान मोक्षस्थान में (रोचनाः ) तेजोमय होकर (रोचन्ते) विराजमान होते हैं।

अथवा जो शिल्पविद्या की सिद्धि के लिये ( ब्रध्नं) सूर्य को, (अरुषं) अग्नि को, ( चरन्तं ) वायु को सम्यक् रीति से कार्य में नियुक्त करते हैं वे प्रतिष्ठा को प्राप्त होते हैं और आनन्द लाभ करते हैं।

महर्षि दयानन्द प्रदर्शित दिशा से ये तीनों अर्थ स्पष्ट हैं।

( २ ) ( अस्य ) जिसको पूर्व मन्त्र में 'ब्रध्न' कहा है जो सूर्य आदि

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


शब्दों से भी सम्बोधित होता है उस मुख्य प्राणात्मा रूप इन्द्र के (रथे[1]) रमण करने के साधक इस देह रूप रथ में ( काम्या ) कान्तिसम्पादक व कमनीय, रुचिकर, प्रिय ( हरी ) हरणशील ( वि-पक्षसा[2] ) नाना प्रकार से शरीर को धारण करने हारे अथवा विविध पार्श्वों में गति करने हारे ( शोणा ) स्वतः गतिशील, ( धृष्णू ) शरीर को धारण करने हारे, दृढ़, ( नृ-वाहसा ) नेतास्वरूप आत्मा के वाहनरूप प्राण और अपान दोनों को जो योगाभ्यास द्वारा ( युञ्जन्ति ) लगाते हैं, वश कर लेते हैं वे प्रतिष्ठा को प्राप्त होते हैं । सूर्यपक्ष में—( हरी ) हरणशील आकर्षण और वेगगुण । राजा के पक्ष में—(रथे) युद्धोपकरण रथ । परमात्मा के पक्ष में—( हरी ) सूर्य और वायु । सभी सम्प्रदायवादियों ने अपने सर्वव्यापक इष्टदेव के ब्रह्माण्डमय विशाल रथ की कल्पना की है । जिसमें जगन्नाथ का रथ और विष्णु का रथ दर्शनीय हैं ।

( ३ ) हे ( मर्याः ) मनुष्य लोगो ! मरणशील मनुष्यो ! या जन्तु-गण ! जिस प्रकार (उषद्भिः) अपनी दाहक रश्मियों से ( अकेतवे ) निद्रा में अचेत प्राणी के लिये ( केतुं ) प्रातः चेतना करता हुआ और (अपेशसे) अरूप अर्थात् प्रकाश के अभाव में अदृश्य पदार्थों को ( पेशः ) रूपवान् अर्थात् दृश्यमान करता हुआ उदित होता है उसी प्रकार यह आत्मा भी ( अकेतवे ) ज्ञान रहित इस देहादि संघात के निमित्त ( केतुं ) ज्ञान, चेतना प्रकट करता हुआ ( अपेशसे ) रूप रहित अपने लिये ( पेशः ) इस देह को रूपवान् ( कृण्वन् ) करता हुआ ( उषद्भिः ) संताप देने हारे कर्म विपाकों द्वारा पुनः ( तम् अजायथाः ) उत्पन्न होता है ।

---

१. रथो रंहतेर्वा गतिकर्मणः, स्थिरतेर्वा स्याद्विपरीतस्य, रममाणोऽस्मिंस्तिष्ठति इति, रयतेर्वा, रसतेर्वा । ( निघं० ९ । ११ )

२. विपक्षसा—पक्ष परिग्रहे ( भ्वादिः ) ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



अथवा -हे जीवो ! आत्मा अचेतन देह को चेतन और अरूप अपने आपको सरूप करता हुआ कर्मफलों से पुनः उत्पन्न होता है ।

इति चतुर्थः खण्डः ।

---

[१४७१] अयं सोम इन्द्र तुभ्यं सुन्वे तुभ्यं पवते त्वमस्य पाहि। त्वं ह यं चकृषे त्वं ववृष इन्दुं मदाय युज्याय सोमम् ॥१॥

[१४७२] स ईं रथो न भूरिषाडयोजि महः पुरूणि सातये वसूनि आदीं विश्वा नहुष्याणि जाता स्वर्षाता वन ऊर्ध्वा नवन्त॥२॥

[१४७३] शुष्मी शर्धो न मारुतं पवस्वानभिशस्ता दिव्या यथा विट्। आपो न मक्षू सुमतिर्भवा नः सहस्राप्साः पृतनाषाण्न यज्ञः ॥ ३ ॥ १३ ॥

ऋ० ९ । ८८ । १, २, ७ ॥

भा०—( १ ) हे इन्द्र ! आत्मन् ! परमात्मन् ! ( अयं सोमः ) यह सोम, शम दम आदि सम्पन्न योगी ( तुभ्यं पवते ) तेरी प्राप्ति के लिये यत्न करता है। ( यं ) जिसको ( त्वं ) तू ( चकृषे ) बनाता है और ( त्वं ववृषे ) तू ही सामर्थ्य देता है या वरण करता है उस ( इन्दुम् ) ऐश्वर्य और तप से युक्त (सोमम्) शम दम आदि साधन सम्पत्ति से युक्त पुरुष को ( मदाय ) आनन्दप्राप्ति, मोक्षलाभ और ( युज्याय ) अपने संग रखने अर्थात् ब्रह्मसाक्षात्कार के लिये ( त्वं ) तू ( अस्य पाहि ) उसको विघ्नों से बचाता है ।

---

१४७२—'पृतनाषाळ्न यज्ञः' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुना श्रुतेन।
यमेवैष वृणुते तेन लभ्यस्तस्यैष आत्मा विवृणुते तनूं स्वाम्॥

(कठोपनि० १। १२। २२)

(२) (सः इम्) वह सोमरूप योगी (वसूनि) इस में वास करने हारे (पुरूणि) इन्द्रियों को (रथः न) स्थिर, महारथी के समान (भूरि-षाट्) अति अधिक सहनशील विजेता होकर (महः सातये) तेज को प्राप्त करने के लिये (अयोजि) योग साधन में लग जाता है। (आत् ईम्) और अनन्तर (वने) अभिलाषा के योग्य (स्वः-सातौ) इस परम सुख की प्राप्ति के कार्य में (नहुष्याणि) मनुष्यों को प्राप्त होने योग्य (विश्वा) समस्त (ऊर्ध्वा) उत्कृष्ट (जाता) पदार्थ आपसे आप उसको (नवन्त) प्राप्त हो जाते हैं। यद्वा—(स भूरि-षाड् महः पुरूणि वसूनि सातये रथ इव अयोजि) जब वह अति सहनशील विशाल आत्मा वाला योगी बहुत विभूति, ऋद्धि, सिद्धि की प्राप्ति के लिये महारथी के समान योगसमाधि में लग जाता है। (आत् ईं विश्वा नहुष्याणि ऊर्ध्वा जाता नवन्त) तब ही समस्त मानुष उत्कृष्ट भोग्य ऐश्वर्य स्वतः उसके आगे आ झुकते हैं। इसका स्पष्टीकरण देखो। (छान्दोग्य उप० अ० ८। ख० १२)

(३) हे सोम! आत्मन्! आत्मयोगिन्! आप (शुष्मी) बलवान्, (मारुतं) प्राणों के (शर्धः न) प्राणबल के समान (पवस्व) इस देह को गति देते और (यथा) जिस प्रकार (दिव्या) दिव्यगुण युक्त (विड्) प्रजारूप प्राणेन्द्रिय गण (अनभिशस्ता) अनिन्दित और अखण्डित है उसी प्रकार आप भी अखण्डित और अनिन्दित हैं। आप (आपः न) जलों के समान (मक्षु) शीघ्रगामी, मनोवेग से इन्द्रिय प्रणालिकाओं में बहते हो, अतः आप (सहस्र आप्साः[1]) अनेकों रूप

१. अप्स इति रूपनाम (निघ० ३। ७। ६)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

होकर ( पृतनाषाड् न ) युद्ध विजयी सेनापति के समान इस देहरूप वेदि में होने वाले यज्ञ में यजमानस्वरूप ( यज्ञः[2] ) आत्मा होकर आप ( नः ) हमारे लिये ( सुमतिः ) शुभ संकल्प युक्त ( भव ) रहो ।

[१४७४] त्वमग्ने यज्ञानां होता विश्वेषां हितः ।
देवेभिर्मानुषे जने ॥ १ ॥

[१४७५] स नो मन्द्राभिरध्वरे जिह्वाभिर्यजा महः ।
आ देवान् वक्षि यक्षि च ॥ २ ॥

[१४७६] वेत्था हि वेधो अध्वनः पथश्च देवाञ्जसा ।
अग्ने यज्ञेषु सुक्रतो ॥ ३ ॥ १४ ॥ ऋ० ६ । १६ । १–३ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ २ ] पृ० २

( २ ) हे परमेश्वर ! आत्मन् ! ( सः ) वह आप ( मन्द्राभिः ) स्तुति के योग्य, हर्षजनक, उपादेय, प्रशंसनीय ( जिह्वाभिः ) जिह्वाओं, वाणियों से या आदान-प्रतिदान करनेहारी इन्द्रियों एवं पञ्चभूतमय शक्तियों से ( महः ) महान् होकर ( अध्वरे ) हिंसारहित व्यवहार एवं एक दूसरे की सत्ता नाश न करनेहारी व्यवस्था में ( यज ) इस ब्रह्माण्ड के समस्त पदार्थों को संगत करते और परस्पर मिलाते हो । और (देवान्)

---

२. यज्ञ इति आत्मनो महतो भूतनामधेयेषु परिपठितः "यज्ञ आत्मा भवति यदेनं तन्वते" ( नि० परि० अ० २ । ११ )

१४७६—१. जिह्वाभिर्ज्वालाभिरिति सायणः । काल्यादिभिरित्यपि क्वचित् क्वचित् । काली कराली च मनोजवा च सुलोहिता या च सुधूम्रवर्णा । स्फुलिङ्गिनी विश्वरुचीति सप्त जिह्वाः अग्नेरुपनिषत्सु प्रसिद्धाः । लीलेत्यष्टमी क्वचित्पठ्यते । ताश्चाध्यात्मं चित्तरेव इन्द्रियवर्त्तिन्यो वृत्तयो भवन्ति ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


पञ्चभूतों, विद्वानों और इन्द्रियगण को ( आवक्षि ) आप अपनी शरण में लेकर उन्नति के मार्ग में लेजाते और ( यक्षि च ) संगत करते तथा उनको उनकी अभीष्ट वस्तु प्रदान करते हो।

( ३ ) हे ( अग्ने ) विद्वन् ! और परमात्मन् ! हे ( सुक्रतो ) शुभ-ज्ञान और जगत्-रचन आदि नाना कर्मों से सम्पन्न ! हे ( देव ) प्रकाशक ! हे ( वेधः ) समस्त संसार के विधातः ! आप ( यज्ञेषु ) समस्त प्रकार के यज्ञों और आत्माओं में ( अध्वनः ) समस्त बड़े मार्गों ( पथः च ) और लघु मार्गों को भी ( अञ्जसा ) उत्तम रीति से ( वेत्थ) जानने हारे हो, हमें भी उनका ज्ञान कराओ।

[१४७७] होता देवो अमर्त्यः पुरस्तादेति मायया। इगुर॰ ऋषिः
विदथानि प्रचोदयन् ॥ १ ॥

[१४७८] वाजी वाजेषु धीयतेऽध्वरेषु प्र णीयते। विप्रः
विप्रो यज्ञस्य साधनः ॥ २ ॥

[१४७९] धिया चक्रे वरेण्यो भूतानां गर्भमा दधे। विप्रः
दक्षस्य पितरं तना ॥ ३ ॥ १५ ॥ ऋ० ३ । २७ । ७-९ ॥

भा०—( १ ) ( अमर्त्यः ) मरणरहित, अमर ( देवः ) सबका प्रकाशक परमात्मा ( होता ) सबको शक्ति देने हारा ( विदथानि[1] ) ज्ञान करने योग्य उत्तम कर्मों और आत्मतत्त्वों को ( प्रचोदयन् ) हृदय में प्रेरित करता हुआ ( मायया[2] ) विशेष ज्ञानशक्ति या बुद्धि से (पुरस्तात्) साक्षात् ( एति ) प्रत्यक्ष होता है।

१. विदथानि वेदितव्यानि इति सायणः ।

२. मायया, कर्मविषयाभिज्ञानेन इति सायणः ।


CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( २ ) ( वाजी ) बलवान् और ज्ञानवान् पुरुष ( वाजेषु ) बल के कार्यों में ( धीयते ) नियुक्त किया जाता है और उसी प्रकार का ज्ञानवान् बलशाली पुरुष ( अध्वरेषु ) परस्पर की हिंसादि से रहित, व्यवस्थापन आदि कार्यों में ( प्रणीयते ) विशेष रूप से नियुक्त किया जाता है, क्योंकि ( यज्ञस्य ) दान, यज्ञ, तप, स्वाध्याय एवं संगतिकरण आदि सत्कार्यों को ( साधनः ) साधन करने हारा ( विप्रः ) ज्ञानवान्, विपश्चित् पुरुष होता है ।

( ३ ) पूर्व मन्त्र में विप्र, वाजी आदि शब्द से कहा गया विद्वान् ही ( धिया ) अपनी धारणा, ज्ञानशक्ति और कर्म सामर्थ्य के कारण ( वरेण्यः ) सबसे वरण करने योग्य, सबसे श्रेष्ठ होकर ( चक्रे ) काम करे । वही ( भूतानां ) सब पदार्थों और प्राणियों को ( गर्भं ) अपने वश में ( आ दधे ) धारण करता है । और उसको ( दक्षस्य ) सर्वशक्तिमान् परमात्मा की ( तना ) उत्पादित प्रजा, उस ( पितरं ) अपने पालक को पिता के समान ( आ दधे ) धारण करती, जानती और मानती है ।

इति पञ्चमः खण्डः ।

---

२ ३१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१४८०] आ सुते सिञ्चत श्रियं रोदस्योरभिश्रियम् ।
३ १ २ ३ २
रसा दधीत वृषभम् ॥ १ ॥

१ २ ३ २ ३ २ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१४८१] ते जानत स्वमोक्यांऽ३ सं वत्सासो न मातृभिः ।
३ १ २ ३ १ २
मिथो नसन्त जामिभिः ॥ २ ॥

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[१४८२] उप स्रक्वेषु बप्सतः कृण्वत धरुणं दिवि ।
१ २ ३ २उ ३क २र
इन्द्रे अग्ना नमः स्वः ॥ ३ ॥ १८ ॥

ऋ० ८ । ७२ । १३-१५ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


भा०—( १ ) ( सुते ) उत्पन्न या उत्पादित अर्थात् माता पिता और आचार्य से शिक्षित पुत्र में अभिषेक योग्य राजा के समान (रोदस्योः) मा बाप के ( अभि ) आश्रित ( श्रियं ) सम्पत्-साधनों को ( आ सिञ्चत ) प्राप्त कराओ और ( रसा ) रसमय सारिष्ट पदार्थों में जिस प्रकार अग्नि को नीचे रखकर उनको परिपक्व किया जाता है उसी प्रकार सारयुक्त स्थलों में उस ( वृषभं ) सुखों के, वर्षक बलवान् पुरुष को आश्रयरूप से ही ( आ दधीत ) नियुक्त करो। अध्यात्म पक्ष में—(रोदस्योः अभिश्रियं सुने आ सिञ्चत ) प्राण और अपान में आश्रित बल को साधित चित्त में धारण करो और ( वृषभं रसा आ दधीत ) अग्निस्वरूप आत्मा को आनन्द रस में प्राप्त कराओ।

सायण ने इस मन्त्र का अर्थ इस प्रकार किया है ( सुतं श्रियं आसिञ्चत ) गौ के दुग्ध में वह बकरी का गरम दूध डालो, जो ( रोदस्योः अभिश्रियम् ) खूब उफान खारहा हो और फिर मिले दूध में आंच दो। आश्चर्य !

( २ ) ( वत्सासः ) जिस प्रकार बछड़े ( जामिभिः ) अपनी २ पैदा करने हारी ( मातृभिः ) माताओं से ( मिथः ) परस्पर ( नसन्त ) मिल जाते हैं, उसी प्रकार वे पुत्रादि भी अपने बन्धुओं से स्नेहवश मिले रहते हैं और ( स्वं ) अपने ( ओक्यं ) एक ही प्रदेश में रहने वाले बन्धुवर्ग को ( सं जानते ) भली प्रकार जान लेते हैं और उनके साथ ही मिल जाते हैं। अध्यात्म में—( ते ) वे प्राण प्रमातृरूप इन्द्रियों से इसी प्रकार मिल कर रहते हैं जैसे बछड़े अपनी उत्पादक माताओं से। और उन इन्द्रियों को वे दशों प्राण अपने स्थान के नित्यवासी जान कर उनसे एक हो रहते हैं।

( ३ ) ( स्रक्वेषु ) सर्जन स्थानों में या इन्द्रिय प्रदेशों में या काली आदि ज्वालाओं में ( बप्सतः ) भक्षण करते हुए, ग्रहण या प्रलय करते

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



हुए उस अग्निरूप महान् आत्मा को विद्वान् पुरुष ( दिवि ) ज्ञान-प्रकाश में सूर्य के समान ( धरुणं ) उसको धारक बल या आश्रय रूप से ( उप कृण्वते ) स्वीकार करते हैं । उस ( अग्निं ) अग्निस्वरूप, पाप दहन करने हारे, ज्ञानवान् परमेश्वर को ( इन्द्रे ) इन्द्ररूप आत्मा में भी ( नमः ) बल और ( स्वः ) सुख और आनन्दरूप से ( उप कृण्वते ) उपासना करते हैं ।

सामाजिक पक्ष में—( स्रक्वेषु ) आमोद प्रमोद स्थलों में विहार करते हुए उस नवयुवक 'रूप' अग्नि को विद्वान् उच्च प्रतिष्ठा देते हैं और तभी वह पालन पोषण के भार को अपने में धारण करके बल और पारिवारिक सुख को प्राप्त करता है ।

इस प्रकार इन मन्त्रों में सामाजिक एवं आध्यात्मिक परिवार का उत्तम वर्णन किया गया है ।

१र २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
[१४८३] तदिदास भुवनेषु ज्येष्ठं यतो जज्ञ उग्रस्त्वेषनृम्णः ।
३ १ २ ३ १र २र ३ ३ २ ३ २र ३ २ ३ १ २
सद्यो जज्ञानो नि रिणाति शत्रूननु यं विश्वे मदन्त्यूमाः ॥ १ ॥
३ १र २र ३ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[१४८४] वावृधानः शवसा भूर्योजाः शत्रुर्दासाय भियसं दधाति ।
१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
अव्यनच्च व्यनच्च सस्नि सं ते नवन्त प्रभृता मदेषु ॥२॥
२उ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ २उ ३ १ २
[१४८५] त्वे क्रतुमपि वृञ्जन्ति विश्वे द्विर्यदेते त्रिर्भवन्त्यूमाः ।
३ १र २र ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३ १ २ ३
स्वादोः स्वादीयः स्वादुना सृजा समदः सुमधु मधुना-
१ २
भि योधीः ॥ ३ ॥ १९ ॥ ऋ० १० । १२० । १-३ ॥

भा०—( १ ) ( तत् ) वह परम आत्मा ( इत् ) ही ( भुवनेषु ) इन समस्त लोकों में ( ज्येष्ठं ) सब से अधिक प्रशस्त, उत्कृष्ट, वर्णनीय ( आस ) है, ( यतः ) जिससे ( त्वेष-नृम्णः ) कान्ति, दीप्ति से युक्त बल-शाली ( उग्रः ) तेजस्वी, विशाल शक्तिशाली सूर्य और उसके समान

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


तेजस्वी पुरुष ( जज्ञे ) उत्पन्न होता है । ( सद्यः जज्ञानः ) उत्पन्न होकर ही वह ( शत्रून् ) शत्रुओं और पापों को ( नि रिणाति ) दूर करता है ( यं अनु ) जिसको देखकर ( विश्वे ) समस्त ( ऊमाः ) जीव प्रजागण ( मदन्ति ) हर्षित होते हैं ।

( २ ) वह परमात्मा ( शवसा ) अपने महान् सामर्थ्य, बल से ( वव्रृधानः ) महान्, विक्रमशील, प्रतापी ( भूरि-ओजाः ) बड़ा ओजस्वी होकर ( शत्रुः ) विघ्नों का शातन करनेहारा ( दासाय ) विनाश करनेहारे पापी जन के लिये ( भियसं ) भीति, डर ( दधाति ) उत्पन्न करता है और ( अव्यनत् च ) स्थावर पदार्थ जो विशेष रूप से प्राण नहीं लेते और ( व्यनत् च ) चेतन प्राणी जो नाना प्रकार से या विशेष रूप से, विशेष साधनों से प्राण लेते हैं उन को ( सस्नि ) पवित्र करता है, निहलाता है अर्थात् उनमें भी स्वतः नाना गुणों द्वारा व्यापक होता और उनको शुद्ध पवित्र करता है। हे इन्द्र ! वे सब (प्र-भृताः) उत्तम रूप से तेरे द्वारा धारण, पालन पोषण किये गये स्थावर और जंगम सब पदार्थ ( मदेषु ) हर्ष में मग्न होकर ( ते ) तेरे आगे ( नवन्त ) झुकते और तेरी महिमा गाते हैं ।

( ३ ) ( त्वे ) तुझमें ( अपि ) ही ( विश्वे एते ऊमाः ) समस्त ये भूत, प्राणीगण ( यद् ) जब ( द्विः ) दुगने और ( त्रिः ) तिगुने से ( भवन्ति ) होजाते हैं तब भी वे ( क्रतुं ) अपने उत्तम प्रज्ञान को ( वृञ्जन्ति ) तुझ पर ही व्यय कर देते हैं अर्थात् समस्त पृथिव्यादि भूत और सब प्राणियों के चित्त और सब यज्ञ क्रतु तुझ पर ही समाप्त होजाते हैं । हे इन्द्र ! ( स्वादोः ) आनन्द देने वाले प्रिय धनादि से भी ( स्वादीयः ) बहुत अधिक आनन्ददायक, प्रिय पदार्थ, पुत्र आदि को ( स्वादुना ) आनन्ददायी पति के प्रति पत्नी और पत्नी के प्रति पति के द्वारा ( सृज ) उत्पन्न कर । और ( अदः ) उस ( सु मधु ) अति आनन्ददायी सन्तान को भी ( मधुना ) उत्तम प्रिय पदार्थ पुत्रवधू एवं पौत्र

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

आदि से ( अभि-योधीः ) आनन्द प्रसन्न कर । जैसा ब्राह्मण ग्रन्थों में आया है "त्वयि इमानि सर्वाणि भूतानि मनांसि क्रतवोऽपि वृंजन्ति।" तुझ में ही समस्त भूत, सब मन और सब यज्ञ आदि समाप्त होजाते हैं। पुरुष ही स्त्रीरूप से भी रहता है क्योंकि विवाह के पश्चात् स्त्री भी उसका आधा अङ्ग होजाती है। श्रुति भी है "अर्धो वा एष यत् पत्नीति" ( शत० ) और पुत्र भी उस पुरुष का ही तीसरा रूप है जैसे वेद में—"आत्मा वै पुत्रनामासि" ( शत० )। दो से तीन होजाते है जैसे— 'द्वौ द्वौ सन्तौ मिथुनौ प्रजायेते प्रजापत्या"। "पुत्रो ह स्वादु" पत्नी के प्रति पति और पति के प्रति पत्नी ही स्वादु है, जैसे—"मिथुनं वै स्वादु, प्रजाः स्वादु" इत्यादि ( शत० )। अध्यात्म पक्ष में—स्वादु = देहादि संघात से प्राह्य सुखोपभोग। उससे भी अति आनन्ददायक स्वादीयः = ब्रह्मानन्दरस को स्वादुना = प्रिय रूप आत्मा से ( सं सृज ) संगत कर। ( अदः सुमधु ) अति मधुर इस अमृत आत्मा को ( मधुना ) उस परम अमृत, आत्मा या परमेश्वरदर्शन या मोक्ष से मिला, आनन्दित कर।

१ २ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ २र ३
[१४८६] त्रिकद्रुकेषु महिषो यवाशिरं तुविशुष्मस्तृम्पत् सोममपिब-
१ २ ३ १ २ ३ २ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
द् विष्णुना सुतं यथावशम्। स ईं ममाद महि कर्म कर्त्तवे
३ २ ३ १र २र २ २ ३ २ ३ १ २र ३ १र २र
महामुरुं सैनं सश्चद् देवो देवं सत्य इन्दुः सत्यमिन्द्रम् ॥१॥

३ २ • ३ १र २र ३ १र २र ३ २ ३ २
[१४८७] साकं जातः क्रतुना साकमोजसा ववक्षिथ साकं वृद्धो
२क २र ३ २उ१ ३ १ २ २ ३ १ २ ३ उ ३
वीर्यैः सासहिर्मृधो विचर्षणिः। दाता राधः स्तुवते काम्यं
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १र २र ३ १र
वसु प्रचेतन सैनं सश्चद् देवो देवं सत्य इन्दुः सत्य-
२र
मिन्द्रम् ॥ २ ॥

---

१४८७—'यथावशत्' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[१४८८] अध त्विषीमाँ अभ्योजसा क्रिविं युधाभवदा रोदसी अपृणदस्य मज्मना प्र वावृधे । अधत्तान्यं जठरे प्रेमरिच्यत प्र चेतय सैनं सश्चद् देवो देवं सत्य इन्दुः सत्यमिन्द्रम् ॥ ३ ॥ २० ॥ ऋ० २ । २२ । १, ३, २ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [४५७] पृ० २२९ ।

( २ ) हे इन्द्र ! हे ( प्रचेतन ) प्रकृष्ट ज्ञानवन् ! ( क्रतुना ) वेदमय ज्ञान के ( साकं ) साथ ( जातः ) वर्त्तमान रह कर आप ( ओजसा ) अपने ( साकम् ) बल के साथ से ( ववक्षिथ ) इस ब्रह्माण्डमय जगत् का वहन करते हो, इसको धारण करते हो । अतएव ( वार्यैः ) नाना प्रकार की शक्तियों के ( साकं ) साथ ( वृद्धः ) समस्त संसार में व्यापक महान् ( मृधः ) सब शत्रुओं को ( सासहिः ) वश करने हारे, ( विचर्षणिः ) सब संसार के द्रष्टा, ( स्तुवते ) स्तुति करने हारे भक्तजन के कामना करने योग्य ( राधः ) सर्व कार्य साधक ( वसु ) धन के (दाता) देने हारे हैं । ( सः ) वह ( देवः ) प्रकाशरूप ( सत्यः ) सत्यस्वरूप ( इन्दुः ) जीवात्मा, योगी ( सत्यं ) सत्यस्वरूप ( देवं ) सर्वप्रकाशक ( एनं ) इस ( इन्द्रं ) ऐश्वर्यशील परमात्मा को ( सश्चत् ) प्राप्त करे ।

( ३ ) ( अध ) इस प्रकार के ब्रह्मदर्शन के अन्तर ( त्विषीमान् ) कान्तिमान्, इन्द्र ( ओजसा ) बल से, ( क्रिविम् ) जीव के बन्धनरूप पांचों अन्नमय आदि कोशों को ( युधा ) विघ्ननाशक प्रयत्न से ( अभि अभवत् ) तोड़ देता है । ( रोदसी ) द्यौ और पृथिवी और प्राण और अपान दोनों को ( अपृणद् ) व्याप्त करता है । तब ( अस्य मज्मना ) इसके ही बल से ( प्र वावृधे ) वह जीव भी शक्तिशाली और महान् हो जाता है । वह प्रभु ( अन्यं ) जीव को अपने ( जठरे ) गर्भ में, शरण

१४८८—क्रिवि इति । तिसृषु ऋक्षु "सत्यामिन्द्रं सत्यामिन्दुः" इति विपर्यस्तः, ऋ०

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



में ( अधत्त ) धर लेता है ( ईम् ) और इसको ( प्र अरिच्यत ) विशेष रूप से शक्तिशाली बनाता है और ( प्रचेतय ) प्रकृष्ट रूप से ज्ञानवान् कर देता है। ( सः ) वह ( देवः ) दिव्य ज्ञानवान् ( इन्दुः ) योगी जीव ( सत्यः ) सत्य संकल्प, सत्यरूप होकर ( एनं ) उस ( देवं ) देव ( सत्यं ) सत्यस्वरूप ( इन्द्रं ) परमेश्वर को ( सश्चत ) प्राप्त होता है।

इति षष्ठः खण्डः ।

इति षष्ठस्य तृतीयोऽर्धः । षष्ठश्च प्रपाठकः समाप्तः ॥

## इति त्रयोदशोऽध्यायः ॥

---

## अथ चतुर्दशोऽध्यायः ।

### अथ सप्तमः प्रपाठकः ( प्रथमोऽर्धः )

ऋषिः—१, ६, ६ प्रियमेध आङ्गिरसः । २ नृमेधपुरुमेधावाङ्गिरसौ । ३, ७ त्र्यरुणस्त्रैवृष्णः पौरुकुत्स्यस्त्रसदस्युः । ४ शुनःशेप आजीगर्तिः । ५ वत्सः काण्वः । ६ अग्निस्तापसः । ८ विश्वमना वैयश्वः । १० वसिष्ठो मैत्रावरुणिः । सोभरिः काण्वः । १२ शंयुर्बार्हस्पत्यः । १२ शतं वैखानसाः । १३ वसूयव आत्रेयाः । १४ गोतमो राहूगणः । १५ केतुराग्नेयः । १६ विरूप आंगिरसः ॥ देवता—१, २, ५, ८, ९ इन्द्रः । ३, ७ पवमानः सोमः । ४, १०—११, १३—१६ अग्निः । ६ विश्वेदेवाः । छन्दः—१, ४, ५, १२—१६ गायत्री । २, १० प्रागाथं बार्हतम् । ३, ७, ११ बृहती । ६ अनुष्टुप् । ८ उष्णिक् । ९ निचृदुष्णिक् ॥

३ १र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१४८९] अभि प्र गोपतिं गिरेन्द्रमर्च यथा विदे ।
३ २ ३ २ ३ १ २
सूनुं सत्यस्य सत्पतिम् ॥ १ ॥

१र २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ २
[१४९०] आ हरयः ससृज्रिरेऽरुषीरधि बर्हिषि ।
२ ३ २ ३ १ २
यत्राभि सं नवामहे ॥ २ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१४९१] इन्द्राय गाव आशिरं दुदुह्रे वज्रिणे मधु ।
यत् सीमुपह्वरे विदत् ॥ ३ ॥ १ ॥

ऋ० ८ । ६९ । ४, ५, ६ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [१६८] पृ० ९२ ॥

( २ ) ( बर्हिषि ) धान्य या कुश घास या दर्भ के समान उत्पन्न होकर पुनः ज्ञानाग्नि या योग समाधि द्वारा काटने योग्य निरन्तर वृद्धिशील इस देहबन्धन में ( हरयः ) गतिशील ( अरुषीः ) रक्त वर्ण की धारायें इस भूलोक में जल धाराओं के समान ( ससृग्निरे ) नदियों के समान गति कर रही हैं, और उस पर ( अधि ) अधिकार कर रही हैं ( यत्र ) जिस देह में रह कर हम इन्द्रियगण तथा विद्वान्जन ( अभि संनवामहे ) उस आत्मरूप इन्द्र की साक्षात् महिमा का अनुभव करते और गान करते हैं अर्थात् जिस देह में हम उस 'इन्द्र' के साक्षात् अधीन रहते हैं ।

ईश्वर पक्ष में–बर्हिः = यह संसार, अरुषा = कान्तिमान्, हरयः = सूर्यसदृश गतिमान् पिण्ड ।

( ३ ) ( गावः ) ये सब गतिमान् रक्तधारायें तथा इन्द्रियगण ( वज्रिणे ) शक्तिशाली, ( इन्द्राय ) इस इन्द्ररूप आत्मा के लिये ( आशिरम् ) उसके जीवन के आश्रयरूप ( मधु ) हर्ष कर उस शुक्र या ज्ञान को ( दुदुह्रे ) उत्पन्न करती हैं, ( यत् ) जिसको वह इन्द्र ( उप-ह्वरे ) भीतरी हृदय कोश में ( सीम् ) सब ओर से ( विदत् ) प्राप्त करता है ।

ईश्वर पक्ष में—ये गतिमान् तेजस्वी पिण्ड ( आशिरं ) समस्त ब्रह्माण्ड के आश्रयरूप ( मधु ) शक्ति को उत्पन्न करते हैं जिसको वह इस ब्रह्माण्ड में धारण किये हैं ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१४६२] आ नो विश्वासु हव्यमिन्द्रं समत्सु भूषत ।
उप ब्रह्माणि सवनानि वृत्रहन् परमज्या ऋचीषम ॥१॥

[१४६३] त्वं दाता प्रथमो राधसामस्यसि सत्य ईशानकृत् ।
तुविद्युम्नस्य युज्या वृणीमहे पुत्रस्य शवसो महः ॥२॥२

ऋ० ८ । ९० । १–२ ॥

भा०—( १ ) हे विद्वान् पुरुषो ! ( नः ) हमारे ( हव्यं ) स्मरण करने, स्तुति करने और पुकारने, आश्रय करने योग्य ( इन्द्रम् ) उस परमेश्वर को ( विश्वासु समत्सु ) समस्त आनन्द और उत्सवों में तथा परस्पर मेल मिलाप करने के अवसरों पर ( आ भूषत ) नाना वचनालंकारों से सुभूषित करो । हे ( वृत्रहन् ) विघ्नों के निवारक ! हे ( परमज्या ) सबसे उत्कृष्ट विजयशील, हे ( ऋचीषम ) ऋचाओं, स्तुतियों द्वारा मनन करने योग्य परमात्मन् ! आप ( नः ) हमारे ( सवनानि ) यज्ञों और ( ब्रह्माणि ) वेद-स्वाध्यायों एवं व्रतादि के अवसरों पर ( उप ) सदा समीप हृदय देश में विराजें । देखो अथि० सं० [ २६९ ] पृ० १३७ ।

( २ ) हे परमेश्वर ! ( त्वं ) आप ( राधसां ) समस्त पदार्थों और ज्ञानों के ( प्रथमः ) सबसे पहले ( दाता ) देने हारे ( असि ) हो और ( सत्यः ) सत्यस्वरूप सच्चे, ( ईशानकृत् ) सामर्थ्य और प्रभुत्व के देने हारे ( असि ) हो । ( शवसः ) बलस्वरूप ( पुत्रस्य ) पुरुषों की विघ्नों से रक्षा करने हारे, ( महः ) महान् ( तुविद्युम्नस्य ) बहुत धनैश्वर्य सम्पन्न आपके ( युज्या ) सत्संगति को समाधि द्वारा हम ( आ वृणीमहे ) प्राप्त करें ।

[१४६४] प्रत्नं पीयूषं पूर्व्यं यदुक्थ्यं महो गाहाद् दिव आ निरधुक्षत । इन्द्रमभि जायमानं समस्वरन् ॥ १ ॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

२ ३२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२ ३ २
[१४९५] आदीं के चित् पश्यमानास आप्यं वसुरुचो दिव्या
३ १र २र ३ १ २
अभ्यनूषत् । दिवो न वारं सविता व्यूर्णुते ॥ २ ॥

२ ३ २ ३१ २ ३ १ २ ३२ ३ २ ३ १ २ ३ २
[१४९६] अध यदिमे पवमान रोदसी इमा च विश्वा भुवनाभि-
३ १ २ २ २उ २ १ २ ३ १र २र
मज्मना । यूथे न निष्ठा वृषभो वि राजसि ॥ ३ ॥ ३ ॥

ऋ० ९ । ११० । ८, ६, ९ ।

भा०—( १ ) विद्वान् लोग ( यत् ) जब ( प्रत्नं ) सनातन अति उत्तम ( पूर्व्यं ) पूर्व पुरुषों से सेवित, अति पुरातन, ( उक्थ्यं ) अति प्रशंसनीय, ( पीयूषं ) अमृतस्वरूप ब्रह्मानन्द रस को ( महः ) बड़े ( गाहात् ) अति गम्भीर ( दिवः ) द्यौलोक, मूर्धा स्थल या सहस्रदल-कमल से ( आ निरधुक्षत ) साक्षात्कार द्वारा प्राप्त करते हैं तब वे ( जायमानं ) प्रकट होते हुए, साक्षात् ज्ञान का विषय होते हुए ( इन्द्रं अभि ) आत्मा और परमात्मा की साक्षात् ( सम् अस्वरन् ) उत्तम रीति से स्तुति करते हैं ।

( २ ) जब ( दिवः ) प्रकाशस्वरूप आत्मा ( वारं ) आवरण को, घेरने वाले अन्धकार को ( सविता न ) सूर्य के समान समस्त जगत् का प्रेरक परमात्मा ( वि ऊर्णुते ) खोलता या हटा देता है ( आत् ) तब ही ( केचित् दिव्या ) प्रकाश में वर्त्तमान होकर भी कुछ एक ( वसु-रुचः ) आत्मा के साधक या इन्द्रियादि उपकरणों के चमत्कारों को प्रेम करने हारे साधक ( आप्यं ) अपने प्राप्त करने योग्य बन्धुरूप ( ईम् ) इस प्रभु को या समाधि से उत्पन्न अपने को ही ( पश्यमानासः ) देखते हुए उसकी ( अभि अनूषत ) स्तुति किया करते हैं ।

---

१४९५—'दिवः पीयूषं', १४९६—'वारं न देवः', १४९७—'विश्वा भुवनेषु वितिष्ठसे' इति ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( ३ ) ( यूथे न ) जिस प्रकार गौओं के गोल में ( वृषभः ) सांड खड़ा रहता और शोभा देता है उसी प्रकार ( यद् ) जब आप हे ( पवमान ) सबके प्रेरक ! प्रभो ! ( इमे ) इन ( रोदसी ) द्यौ और पृथिवी, प्राण और अपान दोनों को और ( इमा ) इन ( विश्वा ) समस्त ( भुवना अभि ) लोकों या इन्द्रियमय शेष प्राणों के ( मज्मना ) बलपूर्वक ( नि स्थ ) भीतर व्याप्त होते हो तब ( विराजसि ) आप विशेष रूप से शोभा को प्राप्त होते हो ।

[१४९७] इममू षुत्वमस्माकं सनिं गायत्रं नव्यांसम् ।
अग्ने देवेषु प्र वोचः ॥ १ ॥

[१४९८] विभक्तासि चित्रभानो सिन्धोरूर्मा उपाक आ ।
सद्यो दाशुषे क्षरसि ॥ २ ॥

[१४९९] आ नो भज परमेष्वा वाजेषु मध्यमेषु ।
शिक्षा वस्वो अन्तमस्य ॥ ३ ॥ ४ ॥

ऋ० १ । २७ । ४, ६, ५ ।

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अधि० सं० [२८] पृ० १२ ।

( २ ) हे ( चित्र-भानो ) उपास्य ! कान्तिसम्पन्न ! विचित्र रश्मियों से युक्त ! नाना प्रकार के सूर्यों के स्वामिन् ! प्रभो ! जिस प्रकार ( सिन्धोः ) विशाल नदी के ( उपाके ) समीप से ( ऊर्मा ) छोटी २ नहरें काट ली जाती हैं, उसी प्रकार आप अपने विशाल विभूतिप्रवाह में से ( दाशुषे ) अपने आत्मसमर्पण करने हारे भक्त के प्रति ( आ विभक्तासि ) विविध प्रकार से नाना विभूतियां बांट देते हैं और ( सद्यः ) शीघ्र ही ( क्षरसि ) अभिमत आनन्दरस बहा देते हैं ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(३) हे अग्ने! (परमेषु) उत्कृष्ट (वाजेषु) ज्ञान और बलयुक्त पदार्थों में से (नः आ भज) हमें प्राप्त करा और (मध्यमेषु) मध्य कोटि के पदार्थों में से भी हमें प्राप्त करा और (अन्तमस्य) समीपतम (वस्वः) वास योग्य पदार्थों को भी (शिक्ष) प्रदान कर।

३ २उ ३ १र २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१५००] अहमिद्धि पितुः परि मेधामृतस्य जग्रह।
३ १र २र
अहं सूर्य इवाजनि ॥ १ ॥

३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१५०१] अहं प्रत्नेन जन्मना गिरः शुम्भामि कण्ववत्।
२उ ३ २ ३२ ३२
येनेन्द्रः शुष्ममिद् दधे ॥ २ ॥

१र २र ३ २ ३ १र २र २ १ ३ २
[१५०२] ये त्वामिन्द्र न तुष्टुवुरृषयो ये च तुष्टुवुः।
१र २र ३ १ २
ममेद् वर्धस्व सुष्टुतः ॥ ३ ॥ ५ ॥ ऋ० ८ । ६ । १०-१२।

भा०—(१) व्याख्या देखो अविकल संख्या [१५२] पृ० ८५।

(२) ऋषि का आत्मरूप से दर्शन है। (अहम्) मैं जीव (कण्ववत्) मेधावी विद्वान् पुरुष के समान (प्रत्नेन) अपने पूर्व के, सनातन (जन्मना) जन्म अर्थात् अपने स्वाभाविक रूप से ही (गिरः) नाना वेदस्तुति वाणियों को (शुम्भामि) प्रकट करता हूँ। (येन) जिससे (इन्द्रः) मेरा आत्मा (शुष्मं) आत्मिक बल को (इत्) ही (दधे) धारण करता है।

(३) हे आत्मन्! (ये) जो अज्ञानी लोग (त्वां) तुझको (न) नहीं (तुष्टुवुः) स्तुति करते (ये च) और जो (ऋषयः) आत्मसाक्षात्कार करने वाले मन्त्रद्रष्टा ऋषिगण तथा गुरु शिष्य तथा ज्ञानी, जिज्ञासु जन (त्वां तुष्टुवुः) तेरा यथार्थ वर्णन करते हैं उनसे (सु-स्तुतः)

१५०१—'जग्रभ'। १५०२—प्रत्नेन मन्मना इति ऋ०।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



उत्तम रूप से स्तुतियों द्वारा अलंकृत होकर ( मम इद् ) मेरी ही स्तुतियों द्वारा मुझे ( वर्धस्व ) वृद्धि को प्राप्त करा ।

अर्थात् प्रत्येक जीव अपनी ही की हुई उपासना और प्रार्थना से बलवान् होता है । दूसरे की प्रार्थनोपासना उसके लिये निष्फल है ।

इति प्रथमः खण्डः ।

—:०:—

[१५०३] अग्ने विश्वेभिरग्निभिर्जोषि ब्रह्म सहस्कृत ।
ये देवत्रा य आयुषु तेभिर्नो महया गिरः ॥ १ ॥

ऋग्वेदे नास्ति ।

[१५०४] प्र स विश्वेभिरग्निभिरग्निः स यस्य वाजिनः ।
तनये तोके अस्मदा सम्यङ् वाजैः परीवृतः ॥ २ ॥

ऋग्वेदे नास्ति ।

[१५०५] त्वं नो अग्ने अग्निभिर्ब्रह्म यज्ञं च वर्धय ।
त्वं नो देवतातये रायो दानाय चोदय ॥ ३ ॥ ६ ॥

ऋ० १० । १४१ । ६ ॥

भा०—( १ ) हे ( सहस्कृत ) बलपूर्वक, बड़ी तपस्या, ब्रह्मचर्य और समाधि बल से साक्षात्कृत ( अग्ने ) ज्ञानवन् ! तेजस्विन् ! परमात्मन् ! तू ( विश्वेभिः ) अन्य समस्त (अग्निभिः) अग्निरूप सूर्यादि पदार्थों और ज्ञानी योगियों द्वारा ( ब्रह्म ) वेद ज्ञान का ( जोषि ) सब को सेवन कराता है । इसलिये हे देव ! ( ये ) जो विद्वान् ज्ञानी पुरुष ( देवत्रा )

१५०३—ऋग्वेद ( ३ । २४ । ४ ) समानाचरसान्निवेशवतीयमृग् उपलभ्यते ।
"अग्ने विश्वेभिरग्निभिर्देवेभिर्महया गिरः । यज्ञेषु य उ चायवः ॥"

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



इंद्रिय गुणयुक्त, विद्वानों और जीवनयुक्त प्राणों के भीतर और (ये आयुषु) जो कर्मपरायण ज्ञानवान् मनुष्यों के भीतर हैं ( तेभिः ) उन द्वारा ( नः ) हमें ( गिरः ) वेदवाणियों का ( महय ) उपदेश प्रदान कर ।

( २ ) ( यस्य ) जिस ( वाजिनः ) ज्ञान और बल से सम्पन्न परमेश्वर की ( विश्वेभिः ) समस्त ( अग्निभिः ) अग्नि के समान तेजस्वी सूर्य आदि लोकों तथा विद्वानों से ( प्र ) प्रतिष्ठा है ( सः अग्निः ) वह ही ज्ञानवान्, सर्व प्रकाशक होने से परम अग्नि है । और वही (सम्यङ्) उत्तम रीति से सर्वत्र पूजनीय होकर ( वाजैः ) ज्ञान और कर्म सामर्थ्यों और ऐश्वर्यों से ( परिवृतः ) घिरा, युक्त हुआ ( अस्मत् ) हमारे ( तनये) पुत्र और ( तोके ) पौत्रों में भी ( आ ) पूजा को प्राप्त हो ।

( ३ ) हे ( अग्ने ) प्रकाशस्वरूप ! तु अन्य ( अग्निभिः ) विद्वान्, तेजस्वी सूर्यादि लोकों और पुरुषों द्वारा ( नः ) हमारे ( ब्रह्म ) वेदज्ञान और ( यज्ञं च ) यज्ञ आदि श्रेष्ठ कर्मों और जीवन की ( वर्धय ) वृद्धि कर और ( नः ) हमें ( देव-तातये ) विद्वानों के प्रति दान, मान, सत्कार आदि पुण्य कार्य करने और ( रायः दानाय ) धन, ऐश्वर्य आदि पदार्थ दान करने के लिये ( चोदय ) प्रेरणा कर ।

[१५०६] त्वे सोम प्रथमा वृक्तबर्हिषो महे वाजाय श्रवसे धियं दधुः । स त्वं नो वीर वीर्याय चोदय ॥ १ ॥

[१५०७] अभ्यभि हि श्रवसा ततर्दिथोत्सं न कञ्चिज्जनपानमक्षितम् । शर्याभिर्न भरमाणो गभस्त्योः ॥ २ ॥

१५०६—१. “ अमृत मर्त्येभ्यो ऋतस्य ” इति पाठभेदः ऋ० ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१५०८] अजीजनो अमृतं मर्त्याय कमृतस्य धर्मन्नमृतस्य चारुणः । सदा सरो वाजमच्छा सनिष्यदत् ॥ ३ ॥ ७ ॥
ऋ० ९ । ११० । ७, ५, ४ ॥

भा०—( १ ) हे ( सोम ) सब के प्रेरक परमात्मन् ! ( प्रथमाः ) उत्कृष्ट, प्रथम श्रेणी के ( वृक्त-बर्हिषः ) देहबन्धन को काटने हारे, मुक्त पुरुष वे हैं जो ( महे ) बड़े ( वाजाय ) ज्ञानस्वरूप ( श्रवसे ) यशस्व-रूप महामहिम तुझे प्राप्त करने के लिये ( धियं ) अपनी धारणावती बुद्धि, चित्तवृत्ति को ( दधुः ) स्थापित या स्थिर करते हैं । हे ( वीर ) सर्वशक्तिमन् ! ( सः त्वं ) वह तू ( नः ) हमें भी ( वीर्याय ) बल, सामर्थ्य, शक्ति प्राप्त करने के लिये ( चोदय ) प्रेरित कर, मार्ग दर्शा ।

( २ ) जिस प्रकार कोई बुद्धिमान् पुरुष ( कश्चित् ) किसी ( अक्षितम् ) अक्षय ( जनपानम् ) मनुष्यों के जलपान-गृह को ( भरमाणः न ) पूर्ण करने की चेष्टा करता हुआ ( गभस्त्योः ) बाहुओं की ( शर्याभिः ) अंगुलियों से ( उत्सं न ) जल के निरन्तर निकलते स्रोत को काट लेता है उसी प्रकार हे विद्वन् ! आप अपने ( श्रवसा ) ज्ञान-बल से अक्षय ( जन-पानं ) समस्त जनों को जलभण्डार के समान आनन्द-रस-सागर को ( भरमाणः ) पूर्ण करते हुए, मेघ को वायु के समान ( उत्सं ) मूल निकास रूप ब्रह्म तत्व को ( श्रवसा ) गुरूपदेश, ज्ञान, योगाभ्यास से ( ततर्दिथ ) उद्भेद कर देते हो, तब उसे अध्यात्म-रस प्राप्त होने लगता है ।

( ३ ) हे ( सोम ) विद्वन् ! ( मर्त्याय ) मरणधर्मा इस जीव के लिये आप ( अमृतं ) मोक्षस्वरूप, अविनाशी ( कम् ) सुख को ( अजीजनः ) उत्पन्न करते हो और ( अमृतस्य ) अविनाशी ( चारुणः ) प्राप्त करने योग्य, उत्तम ( ऋतस्य ) सत्यज्ञानरूप वेद के उपदेश किये हुए ( धर्मन् ) धर्ममार्ग में ( वाजं ) ज्ञान और बल को ( सनिष्यदत् )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

प्रदान करते हुए ( सदा ) नित्य ( अच्छ ) भली प्रकार ( सरः ) प्रकट होते हो ।

२ ३ १ २ ३ १ २ २ १र २र
[१५०९] एन्दुमिन्द्राय सिञ्चत पिबाति सोम्यं मधु ।
१र २र ३ २
प्र राधांसि चोदयते महित्वना ॥ १ ॥
२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
[१५१०] उपो हरीणां पतिं राधः पृञ्चन्तमब्रवम् ।
३ १ २ ३ २ ३ १ २
नूनं श्रुधि स्तुवतो अश्व्यस्य ॥ २ ॥
२ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
[१५११] न ह्यांऽ३ऽग पुरा च न जज्ञे वीरतरस्त्वत् ।
१ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
न की राया नैवथा न भन्दना ॥ ३ ॥ ८ ॥

ऋ० ८ । २४ । १३—१५ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० [३८६] पृ० २०० ।

( २ ) ( राधः ) आराधना योग्य ज्ञान या अभिलषित ऐश्वर्य को ( पृञ्चन्तं ) प्रदान करते हुए, उद्देश्य तक प्राप्त कराते हुए ( हरीणां पतिम् ) हरणशील इन्द्रियं आदि सूर्यों और विद्वानों के पालक परम आत्मा के प्रति ( उप अब्रवम् उ ) अति समीप होकर मैं यह कह रहा हूँ कि ( स्तुवतः ) तेरा यथार्थस्वरूप वर्णन करने हारे ( अश्व्यस्य ) गतिशील, कर्मफल के भोक्ता, जीव आत्मा की प्रार्थना को तू (नूनं) निश्चय से ( श्रुधि ) श्रवण करता है ।

( ३ ) ( अङ्ग ) हे परमेश्वर ! ( त्वत् ) तुझ से अधिक ( वीरतरः ) सामर्थ्यवान् शक्तिमान् कोई ( न हि ) नहीं है । ( न च ) और न (पुरा) पूर्व कल्पों में भी ( जज्ञे ) उत्पन्न हुआ । और ( नकिः ) न कोई ( राया) ऐश्वर्य विभूति में तुझ से अधिक है और न हुआ, न होगा और ( न

१५१०—२. 'उपो हरीणां पतिं दक्षं' स्तुवतो अश्व्यस्य' ३. 'नह्यंग इति ऋ०



CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

एवथा ) न तुझ से अधिक तेरे जैसा सर्वव्यापक सर्वरक्षक दूसरा है, न हुआ और न होगा, ( न मन्दना ) न तुझ से अधिक कोई कल्याणकारी प्रशंसा और स्तुति का पात्र ही है, और न हुआ है, न होगा ।

[१५१२] नदं व ओदतीनां नदं योयुवतीनाम् ।
पतिं वो अघ्न्यानां धेनूनामिषुध्यसि ॥ १ ॥ ९ ॥

ऋ० ८ । ६९ । २ ॥

भा०—( १ ) ( वः ) आप लोग ( योयुवतीनां ) कर्म का आदेश करने हारी ऋचाओं के ( नदं ) उपदेश करने हारे और ( ओदतीनां ) अध्यात्म ज्ञान का उपदेश करने हारी वेदवाणियों के ( नदं ) उपदेष्टा और ( अघ्न्यानां ) कभी घात न होने हारी, अविनाशी, नित्य ( धेनूनां ) ज्ञानरस के पिलाने हारी शक्तियों और वेदवाणियों के ( पतिं ) पालक प्रभु को ( इषुध्यसि [१] ) आश्रय करो और उसी से इष्ट फल प्राप्त कराने की याचना करो ।

इति द्वितीयः खण्डः ।

—:o:—

[१५१३] देवो वो द्रविणोदाः पूर्णां विवष्ट्वासिचम् ।
उद्वा सिञ्चध्वमुप वा पृणध्वमादिद्वो देव ओहते ॥१॥

[१५१४] तं होतारमध्वरस्य प्रचेतसं वह्निं देवा अकृण्वत ।
दधाति रत्नं विधते सुवीर्यमग्निर्जनाय दाशुषे ॥२॥१०॥

ऋ० ७ । १६ । ११-१२ ॥

---

१, इषुध्यतिर्याञ्चाकर्मा । ( निघ० ३ । १९ । )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५५] पृ० २७ ।

( २ ) जो ( अग्निः ) ज्ञानवान् आचार्य, परमेश्वर ( दाशुषे ) दानशील, आत्मसमर्पक ( विधते ) परिचर्या करते हुए, शिष्य के समान उपासक ( जन ) को ( सुवीर्यम् ) उत्तम सामर्थ्ययुक्त ( रत्नं ) रमणयोग्य, ज्ञान और ऐश्वर्य को ( दधाति ) धारण कराता है ( तं ) उस ( प्रचेतसे ) उत्तम ज्ञानवान् परम पुरुष को ( देवाः ) विद्वान् पुरुष ( अध्वरस्य ) हिंसारहित ज्ञानयज्ञ का ( होतारं ) सम्पादक और ( वह्निम् ) कार्यनिर्वाहक ( अकृण्वन ) नियत करते, जानते और मानते हैं ।

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
[१५१५] अदर्शि गातुवित्तमो यस्मिन् व्रतान्यादधुः ।
२ ३ २ ३ १र २र ३ १ २ ३ १ २ १ २
उपो षु जातमार्यस्य वर्धनमग्निं नक्षन्तु नो गिरः ॥१॥

२ ३ १ २ ३ १ ३ १ २ ३ २
[१५१६] यस्माद् रेजन्त कृष्टयश्चर्कृत्यानि कृण्वतः ।
३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
सहस्रसां मेधसाताविव त्मनाग्निं धीभिर्नमस्यत ॥ २॥

१र २र ३ २
[१५१७] प्र दैवोदासो अग्नि० ॥ ३ ॥ ११ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखिये अविकल सं० [४७] पृ० २१ ।

( २ ) ( चर्कृत्यानि ) समस्त जगत् के अनेकानेक कर्तव्य कर्म ( कृण्वतः ) करने हारे ( यस्मात् ) जिससे ( कृष्टयः ) मनुष्य ( रेजन्त ) कांपते हैं, भय अनुभव करते हैं, ( मेध-सातौ ) ज्ञानबल और मेधा को प्राप्त करने के लिये ( सहस्र-सां इव ) सहस्रों का दान देने हारे के तुल्य उस ( अग्निम् धीभिः ) तेजस्वी परमेश्वर को अपनी ध्यान-धारणा वाली बुद्धियों और कर्मों स्तुतियों, व वाणियों से ( त्मना ) अपने आत्मा द्वारा ( नमस्यत ) उपासना करो ।

१५१५—३, प्रतीकमात्रमिदम् । क्वचित्पूर्णाऽपि ऋक् पठ्यते ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( ३ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [५१] पृ० २३ ।

[१५१८] अग्न आयूँषि पवसे० ॥ १ ॥

[१५१९] अग्निर्ऋषिः पवमानः पाञ्चजन्यः पुरोहितः ।

तमीमहे महागयम् ॥ २ ॥

[१५२०] अग्ने पवस्व स्वपा अस्मे वर्चः सुवीर्यम् ।

दधद् रयिं मयि पोषम् ॥ ३ ॥ १२ ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अवि० सं० [६८७] पृ० ३२१ ।

( २ ) ( अग्निः ) ज्ञानवान्, प्रकाशस्वरूप परमात्मा ( ऋषिः ) स्वतः सब मन्त्रों का द्रष्टा, प्रकाशक, सर्वव्यापक और समस्त संसार का द्रष्टा है, वही ( पवमानः ) सबका पवित्रकारक ज्योतिष्मान् और सबका प्रेरक होने से ( पाञ्चजन्यः ) पांचों जन—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और निषाद, या देव, मनुष्य, गन्धर्व, अप्सरा, सर्प और पितर या ५ इन्द्रियों को समानरूप से हितकारी ( पुरोहितः ) समस्त कार्यों के पूर्व, हृदय में और समस्त विश्व सृष्टि के पूर्व जगत् में साक्षी रूप से स्थित है, ( तं ) उस ( महागयं ) महान् प्राणों के प्राण, अथवा बड़े २ देवादि से भी स्तुति किये गये, महान्, ज्ञानवान्, परम उपदेष्टा, विशाल कीर्ति वाले परमात्मा से हम ( ईमहे ) याचना करें ।

( ३ ) हे ( अग्ने ) ज्ञान प्रकाशस्वरूप ! ( स्वपाः ) शोभन प्रज्ञा और कर्म से सम्पन्न परमात्मन् ! आप ( अस्मे ) हमें ( सु-वीर्यम् ) उत्तम बल और ज्ञान ( वर्चः ) ज्ञानमय तेज ( पवस्व ) प्राप्त कराओ और ( मयि ) मुझ में ( रयिम् ) प्राण, बल और ( पोषं ) पुष्टि ( दधद् ) धारण कराओ ।

१५१८—प्रतीकमात्रम् । क्वचित् पूर्णापि ऋक् पठ्यते ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


[१५२१] अग्ने पावक रोचिषा मन्द्रया देव जिह्वया ।
आ देवान् वक्षि यक्षि च ॥ १ ॥

[१५२२] तं त्वा घृतस्नवीमहे चित्रभानो स्वर्दृशम् ।
देवाँ आ वीतये वह ॥ २ ॥

[१५२३] वीतिहोत्रं त्वा कवे द्युमन्तं समिधीमहि ।
अग्ने बृहन्तमध्वरे ॥ ३ ॥ १२ ॥ ऋ० ५ । २६ । १-३ ॥

भा०—(१) हे (अग्ने) प्रकाशस्वरूप ! (पावक) सबको पवित्र करने हारे ! हे (देव) सब के प्रकाशक ! और स्वयंप्रकाश, सर्वसुख-दाता परमेश्वर ! (रोचिषा) अपनी दीप्तिस्वरूप (मन्द्रया) आनन्द-दायक (जिह्वया) दान प्रतिदान करने की शक्ति से (देवान्) दिव्य पदार्थ, जल आदि पंचभूतों को और ज्ञानमय दीप्ति से विद्वानों को और आकर्षण से समस्त ब्रह्माण्ड के सूर्यादि लोकों को (आ वक्षि) आवहन करते, उनको धारण करते और (यक्षि च) संगत करते और व्यवस्थित रखते हो।

(२) हे (चित्र-भानो) नाना विध कान्तियुक्त परमात्मन् ! हे (घृतस्नो) समस्त प्रकाशमान पदार्थों के प्रेरक ! (तं) उस महान् आत्मा (स्वर्दृशं) सबके द्रष्टा, या स्वः अर्थात् प्रकाशमय और सुखकारक चक्षु से सम्पन्न या मोक्षमार्ग को दर्शाने हारे (त्वा) आपसे (ईमहे) प्रार्थना करते हैं कि (देवान्) हमारे दिव्य गुणयुक्त इन्द्रियों को और उस प्रकार ज्ञान कराने हारे विद्वान् पुरुषों और उपकारक दिव्य पदार्थों को (वीतये) उत्तम ज्ञान, तेज, और सुख प्राप्ति के लिये (आ वह) प्राप्त करोओ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(३) हे (कवे) समस्त संसार के पदार्थों के मर्म तक को देखने हारे अन्तर्यामिन्! (अग्ने) प्रकाशस्वरूप! (वीति-होत्रं) यज्ञों में व्यापक (द्युमन्तं) प्रकाशमान (बृहन्तं त्वा) सब से महान् आपको ही हम (अध्वरे) हिंसा रहित ज्ञान और कर्ममय यज्ञ में (समिधीमहि) प्रदीप्त करते हैं।

इति तृतीयः खण्डः।

---

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[१५२४] अवा नो अग्ने ऊतिभिर्गायत्रस्य प्रभर्मणि।
१ २ ३ १ २
विश्वासु धीषु वन्द्य ॥ १ ॥

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[१५२५] आ नो अग्ने रयिं भर सत्रासाहं वरेण्यम्।
१ २ ३ २ ३ १ २
विश्वासु पृत्सु दुष्टरम् ॥ २ ॥

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
[१५२६] आ नो अग्ने सुचेतुना रयिं विश्वायुपोषसम्।
३ १ २ ३ १ २
मार्डीकं धेहि जीवसे ॥३॥ १४ ॥ ऋ० १ । ७९ । ७–९ ॥

भा०—(१) हे (अग्ने) परमात्मन्! हे (वन्द्य) वन्दना करने योग्य परमात्मन्! आप (गायत्रस्य) प्राणों के प्राण, रक्षण, पालन करने के साधन शरीर में, (प्र-भर्मणि) उत्तम रीति से भरण-पोषण करने के कार्य में (ऊतिभिः) अनेक रक्षा साधनों से (नः) हमारी (विश्वासु) समस्त (धीषु) कार्यों से (अव) रक्षा करें।

---

१५२५—पृतनाशब्दस्य पृदादेशः। पद्दन्नो० इति [पा० ६।१।६३] सूत्रे मांसपृत्स्नूनामुपसंख्यानमिति वार्तिकम्। पृतनेति मनुष्यनाम [नि० २।३] संग्रामनाम च [नि० २।१७]

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( २ ) हे ( अग्ने ) ज्ञानवन् ! आप ( नः ) हमारे लिये ( वरेण्यं ) सब से श्रेष्ठ ( सत्रासहं ) सब विपत्तियों को दूर करने हारे ( रयिं ) बल और अन्न ( आ भर ) प्राप्त करावें जो ( विश्वासु ) सब ( पृत्सु ) मनुष्यों में या संग्रामों में ( दुस्तरं ) दुस्तर अर्थात् जिसका कोई मुकाबला या विजय न कर सके और धन ऐसा हो जिसे कोई समाप्त न कर सके।

( ३ ) हे ( अग्ने ) ज्ञानवन् ! आप ( नः ) हमें ( जीवसे ) जीवन के निमित्त ( विश्व-आयु-पोषसं ) समस्त मनुष्यों के पालन पोषण में समर्थ ( मार्डीकं ) सुख, आरोग्य करने हारे ( सु-चेतुना ) उत्तम ज्ञान सहित ( रयिं ) अन्न और प्राणबल ( धेहि ) दें।

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
[१५२७] अग्निं हिन्वन्तु नो धियः सप्तिमाशुमिवाजिषु ।
१ २ ३ १ २
तेन जेष्म धनंधनम् ॥ १ ॥

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २
[१५२८] यया गा आकरामहे सेनयाग्ने तवोत्या ।
१ २ ३ १ २
तां नो हिन्व मघत्तये ॥ २ ॥

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
[१५२९] आग्ने स्थूरं रयिं भर पृथुं गोमन्तमश्विनम् ।
३ २उ ३ १ २ ३ २
अङ्धि खं वर्त्तया पविम् ॥ ३ ॥

२ ३ १ २ ३ २ ३ १र २र ३ २
[१५३०] अग्ने नक्षत्रमजरमा सूर्यं रोहयो दिवि ।
२ ३ २ ३ १ २
दधज्ज्योतिर्जनेभ्यः ॥ ४ ॥

---

१५२९—खं वर्त्तया पविम् इति ऋ० । 'संवर्त्तया' इति अजमेरमुद्रितः प्रामादिकः पाठः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१५३१] अग्ने केतुर्विशामसि प्रेष्ठः श्रेष्ठ उपस्थसत् ।
बोधा स्तोत्रे वयो दधत् ॥ ५ ॥ १५ ॥

ऋ० १० । १५६ । १–५ ॥

भा०—( १ ) ( नः ) हमारी ( धियः ) बुद्धियां, कर्म और स्तुतियां ( अग्निं ) ज्ञानवान् पुरुष, या आत्मा या परमात्मा को ( वाजिषु ) संग्रामों में ( आशुं ससिम् इव ) शीघ्रगामी अश्व के समान ( हिन्वन्तु ) प्रेरणा करें ( तेन ) उससे हम ( धनं-धनं ) बहुत बहुत धन ( जेष्म ) विजय करें, प्राप्त करें ।

( २ ) हे ( अग्ने ) प्रकाशस्वरूप, प्रभो ! तेजस्विन् ! ( यया ) जिस ( तव ) तेरी ( ऊत्या ) रक्षा ज्ञान और ( सेनया ) सेना से ( गाः ) वाणियों, रश्मियों और गौओं, भूमियों को ( आकरामहे ) साक्षात् प्राप्त करें, विजय करें ( तां ) उस अपनी शक्ति को ( नः ) हमें ( मघत्तये ) धन ऐश्वर्य प्राप्ति के लिये ( हिन्व ) प्रेरित कर ।

( ३ ) हे ( अग्ने ) ज्ञानवन् ! तू हमारे पास ( पृथु ) खूब विस्तृत ( गोमन्तं ) गौओं और ( अश्विनं ) अश्वों से युक्त तथा ज्ञान-इन्द्रियों और कर्मेन्द्रियों से सम्पन्न ( स्थूरं ) स्थिर ( रयिं ) प्राण और प्राणयुक्त देह सम्पन्न और धन को ( आ भर ) प्राप्त करा । ( खं[3] ) सुख को (अंविध) हमारे लिये प्रकाशित कर और ( पविम्[2] ) पापनाशक पावकरूप यज्ञ, ज्ञानवज्र या ज्ञानप्रवर्त्तक वाणी को ( वर्त्तय ) उपदेश कर, उसका प्रयोग कर ।

'खं'–यदेव खं तदेव कं यदेव कं तदेव खम् । छान्दोग्य उप० पविरिति वाग्वज्रयज्ञादिनामसु पठितः ।

( ४ ) हे ( अग्ने ) परमात्मन् ! आप ( नक्षत्रम् ) सदा गतिशील, या कभी अपने मार्ग से च्युत न होने वाले, नक्षत्रस्वरूप ( अजरम् ) कभी क्षीण न होने वाले शक्ति के अमित भण्डार ( सूर्यं ) सूर्य को ( दिवि )

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



द्यौलोक में ( आ रोहयः ) स्थापित करते हैं कि वह ( जनेभ्यः ) सब उत्पन्न होने हारे लोकों और प्राणियों को ( ज्योतिः ) प्रकाश ( दधत् ) प्रदान करे ।

( ५ ) अग्ने परमात्मन् ( विशां ) समस्त प्राणियों को आप (केतुः) ज्ञान देने हारे, ( प्रेष्ठः ) सब से अधिक प्रिय, और सब से ( श्रेष्ठः ) उत्तम होकर ( उपस्थसत् ) सब के समीपतम हृदयदेश में विराजमान ( असि ) हो । आप ही ( स्तोत्रे ) स्तुति करने हारे विद्वान् पुरुष को ( योध ) ज्ञान देते हैं और आप ही ( वयः ) अन्न और जीवन दोनों को ( दधत् ) धारण कराते हैं ।

[१५३२] अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत्पतिः पृथिव्या अयम् ।
अपां रेतांसि जिन्वति ॥ १ ॥

[१५३३] ईशिषे वार्यस्य हि दात्रस्याग्ने स्वःपतिः ।
स्तोता स्यां तव शर्मणि ॥ २ ॥

[१५३४] उदग्ने शुचयस्तव शुक्रा भ्राजन्त ईरते ।
तव ज्योतींष्यर्चयः ॥ ३ ॥ १६ ॥

ऋ० ८ । ४४ । १६, १८, १७ ॥

भा०—( १ ) ( अयम् ) यह साक्षात् ( अग्निः ) सब को आगे ले जाने वाला, सब का ज्ञानदाता ज्ञानस्वरूप, प्रकाशस्वरूप, परमात्मा ( मूर्धा ) सब का मूर्धस्थान, सब देवों में शिरोमणि, ( दिवः ) द्यौलोक या सूर्य आदि दिव्य पदार्थों से भी ( ककुत् ) श्रेष्ठ, उनसे भी ऊंचा, ( पृथिव्याः ) पृथिवी का भी ( पतिः ) पालक है । वही ( अपां ) सब लोकों के ( रेतांसि ) बीज रूप कारण सत्ताओं को ( जिन्वति ) शरीर आदि में प्रेरित कर उनको यथासमय जीवन प्रदान करता है ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


(२) हे (अग्नि) परमात्मन्! (हि) क्योंकि आप (स्वः-पतिः) समस्त सुखमय मोक्ष लोक के पालक हैं। आप ही (दात्रस्य) दान देने योग्य और (वार्यस्य) वरण करने योग्य आत्मसम्पत् वा विभूति के भी (ईशिषे) प्रभु हैं, अतः (तव) आपकी (शर्मणि) शरण में रहकर मैं (तव) आपके (स्तोता) सत्य गुणों का वर्णन करने हारा (स्याम) रहूँ।

(३) हे (अग्ने) प्रकाशस्वरूप! सूर्यवत् तेजस्विन्! (तव) तेरी (शुक्राः) कान्तिमान् (शुचयः) दीप्तियें (भ्राजन्तः) सब को प्रकाशित करती हुई स्वयं (उत्-ईरते) उठ रही हैं और (अर्चयः) ये सब कान्तियां भी (तव) तेरी ही (ज्योतींषि) जगाई ज्योतियां हैं। उन सब पर तेरा ही स्वामित्व है और तुझ से ही उत्पन्न हैं।

इति चतुर्थः खण्डः।

## इति सप्तमप्रपाठकस्य प्रथमोऽर्धः समाप्तः ॥

## इति चतुर्दशोऽध्यायः ॥

# अथ पंचदशोऽध्यायः।

## अथ सप्तम प्रपाठकस्य द्वितीयोऽर्धः।

ऋषिः—१, ११ गोतमो राहूगणः। २, ६ विश्वामित्रो गाथिनः। ३ विरूप आंगिरसः। ५, ६ भर्गः प्रागाथः। ४ त्रित आप्त्यः। ३ उशनाः काव्यः। ८ सुदीतिपुरुमीळ्हौ तयोर्वान्यतरः। १० सोभरिः काण्वः। १२ गोपवन आत्रेयः। १३ भरद्वाजो बार्हस्पत्यो वीतहव्यो वा। १४ प्रयोगो भार्गव अग्निर्वा पावको बार्हस्पत्यः, अथवाग्नी गृहपतियविष्ठौ ससुतौ तयोर्वान्यतरः॥ अग्निर्देवता। छन्दः—१—काकुभम्प्रागाथम्। ११ उष्णिक्। १२ (१) अनुष्टुप् (२–३) गायत्री। १३ जगती॥

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



[१५३५] कस्ते जामिर्जनानामग्ने को दाश्वध्वरः ।
को ह कस्मिन्नसि श्रितः ॥ १ ॥

[१५३६] त्वं जामिर्जनानामग्ने मित्रो असि प्रियः ।
सखा सखिभ्य ईड्यः ॥ २ ॥

[१५३७] यजा नो मित्रावरुणौ यजा देवां ऋतं बृहत् ।
अग्ने यक्षि स्वं दमम् ॥ ३ ॥ १ ॥

ऋ० १ । ७५ । ३-५ ॥

भा०—( १ ) हे ( अग्ने ) प्रकाशस्वरूप ! सर्वप्रथम विद्यमान ! (जनानां) मनुष्यों में से ( ते ) तेरा ( कः ) कौन ( जामिः ) बन्धु है ? अर्थात् कोई नहीं । तेरे लिये ( कः ) कौन ( दाश्वध्वरः ) दानशील, अहिंसा रहित यज्ञ करता है ? ( कः ह ) हे अग्ने ! आप कौन हो, (कस्मिन् ) और आप किस में ( श्रितः ) आश्रय किये ( असि ) हो ? अर्थात् आपका सब कुछ अज्ञेय आपही सबके बन्धु हैं, आप ही सब यज्ञमय हैं । आप ही सर्वाश्रय हैं । उत्तर अगले मन्त्र में देखें ।

( २ ) हे ( अग्ने ) सर्व पूज्य, प्रकाशस्वरूप ! ( त्वं ) आप ( जनानां ) सब उत्पन्न होने हारे प्राणियों के ( जामिः ) उत्पादक और बन्धु हो और ( प्रियः ) प्रिय ( मित्र ) स्नेही सुहृद् ( असि ) हो । ( सखिभ्यः ) समान आख्यान अर्थात् नाम वाले भक्त प्रेमी, जीवगण के लिये ( सखा ) उनके सुहृद् होकर भी उनके लिये ( ईड्यः ) उपासना और स्तुति करने योग्य हो ।

( ३ ) हे (अग्ने ) प्रकाशस्वरूप ! तेजस्विन् ! प्रभो ! ( नः ) हमारे ( मित्रावरुणौ ) जैसे मित्र जन और पापनिवारक गुरु उपदेष्टा तथा प्राण और अपान दोनों को ( यज ) बल और ज्ञान प्रदान करें । और हमारे

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



( देवान् ) इन्द्रियों और विद्वानों को ( बृहत् ) बड़ा भारी ( ऋतं ) सत्य ज्ञान ( यज ) प्रदान करें। और हे ( अग्ने ) ज्ञानस्वरूप आपही ( त्वं ) अपने ( दमं ) दमन करने योग्य समस्त संसाररूप गृह अथवा ( दमं = मदं ) अपना परम आनन्द ( यक्षि ) देते हैं।

[१५३८] ईडेन्यो नमस्यस्तिरस्तमांसि दर्शतः।
समग्निरिध्यते वृषा ॥ १ ॥

[१५३९] वृषो अग्निः समिध्यतेऽश्वो न देववाहनः।
तं हविष्मन्त ईडते ॥ २ ॥

[१५४०] वृषणं त्वा वयं वृषन् वृषणः समिधीमहि।
अग्ने दीद्यतं बृहत् ॥ ३ ॥ २ ॥ऋ० ३ । २७ । १३–१५॥

भा०—( १ ) जिस प्रकार लौकिक अग्नि अन्धकारों को दूर हटा कर स्वयं दिखलाई देता है और अन्धकार में राहगीर उसी की ओर झुके चले आते हैं एवं अन्धेरे में भटकते लोग उसी का सराहते हैं उसी प्रकार ( अग्निः ) प्रकाश और ज्ञान से युक्त ( तमांसि ) समस्त अज्ञानरूप अन्धकारों को ( तिरः ) दूर करने हारा परमात्मा और आचार्य ( दर्शतः ) अवश्य नित्य दर्शन करने योग्य, और सब मार्गों का दर्शाने वाला ( ईडेन्यः ) स्तुति उपासना करने योग्य और ( नमस्यः ) नमस्कार करने योग्य है। ( अग्निः ) वही ज्ञानस्वरूप ( वृषा ) सब सुखों का वर्षक, परमात्मा तथा आचार्य श्रेष्ठ होने के कारण ( इध्यते ) हृदय में ज्ञानरूप से प्रकाशित होता है।

( २ ) ( वृषः ) सब सुखों के देने वाला, आत्मरूप, सब को वश करने हारा ( अग्निः ) अग्नि, (देव-वाहनः) इन्द्रियों को वहन करने हारा ( अश्वः न ) अश्व अर्थात् भोक्ता स्वामी के समान जाना जाकर

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri


( सम् इध्यते ) युद्ध में विजिगीषु के अश्व के समान योगाङ्गों द्वारा और भी तेजस्वी, तथा प्रज्वलित किया जाता है। ( हविष्मन्तः ) स्तुति उपासना करने हारे अथवा चरु आदि से युक्त याज्ञिक लोग भी (तं) उसकी ही ( ईडते ) स्तुति करते हैं।

( ३ ) हे ( वृषन् ) सब सुखों और ज्ञानों के वर्षक ( त्वा ) तुझ ( वृषणं ) सबसे बलवान् ( दीद्यते ) चेतनारूप से और तेजः स्वरूप सकल ब्रह्माण्ड को प्रकाशित करने हारे ( बृहत् ) महान् आत्मा परमेश्वर को ( वयं ) हम ( समिधीमहि ) अपने हृदय में उत्तम रीति से प्रज्वलित करें।

[१५४१] उत् ते बृहन्तो अर्चयः समिधानस्य दीदिवः।
अग्ने शुक्रास ईरते ॥ १ ॥

[१५४२] उप त्वा जुह्वो ऽ३ मम घृताचीर्यन्तु हर्यत।
अग्ने हव्या जुषस्व नः ॥ २ ॥

[१५४३] मन्द्रं होतारमृत्विजं चित्रभानुं विभावसुम्।
अग्निमीडे स उ श्रवत् ॥ ३ ॥ ३ ॥

ऋ० ७ । ४४ । ४–६ ॥

भा०—हे ( अग्ने )! सबके अग्रणी! हे ( दीदिवः ) निरन्तर प्रकाश स्वरूप! ( समिधानस्य ) उत्तम रीति से प्रज्वलित, प्रदीप्त ( ते ) तेरी ( शुक्रासः ) कान्तिमान् तेजोमय, ( बृहन्तः ) बड़ी बड़ी ( अर्चयः ) सूर्य आदि ज्वालाएं ( उद् ईरते ) उठ रही हैं, ऊर्ध्व प्रकाश में गति कर रही हैं।

( २ ) हे ( हर्यत ) सब को अपने में ही आहरण कर लेने हारे सबके प्रलयकारक परमेश्वर! ( मम ) मेरी ( घृताचीः ) घृत, अर्थात्

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri



कान्ति या तेज को धारण करने हारी ( जुह्वः ) आदान-प्रतिदान करने वाली चमसरूप इन्द्रियां ( त्वा ) तेरे प्रति ही ( उप यन्तु ) गति करें हे ( अग्ने ) प्रकाशक ( नः ) हमारे ( हव्या ) स्तुतियों और प्रदान करने योग्य समस्त पदार्थों को आप ही ( जुषस्व ) स्वीकार करो ।

( ३ ) मैं ( मन्द्रं ) आनन्दस्वरूप ( होतारं ) समस्त ब्रह्माण्ड यज्ञ के होता, सम्पादक ( ऋत्विजम् ) ऋतुओं, प्राणों तथा सत्य ज्ञानियों द्वारा उपासना करने योग्य, ( चित्र-भानुम् ) नाना प्रकार के चित्र विचित्र कान्तिमान् सूर्य्यों से अलंकृत, चित्-चेतना शक्ति को देने वाले प्रकाश से युक्त, ( विभा-वसुम् ) विविध कान्तिरूप धन से सम्पन्न, विशेष दीप्ति से समस्त जीवों और लोकों को वास देने हारे उस परमेश्वर रूप (अग्निम्) ज्ञान प्रकाशक की ( ईडे ) स्तुति करता हूँ ( स उ ) वही सब स्तुतियों को ( श्रवत् ) श्रवण करता है ।

[१५४४] पाहि नो अग्न एकया पाह्यू३त द्वितीयया ।
पाहि गीर्भिस्तिसृभिरूर्जाम्पते पाहि चतसृभिर्वसो ॥१॥

[१५४५] पाहि विश्वस्माद्रक्षसो अराव्णः प्र स्म वाजेषु नोऽव ।
त्वामिद्धि नेदिष्ठं देवतातय आपिं नक्षामहे वृधे ॥२॥४॥

ऋ० ८ । ६० । ९—१० ॥

भा०—( १ ) व्याख्या देखो अविकल सं० [ ३६ ) पृ० १५ ।

( २ ) हे ( अग्ने ) तेजस्विन् ! आप ( विश्वस्मात् ) सब प्रकार के ( अराव्णः ) जीवन, धन, स्वत्व, अधिकार और सुख आदि न देने हारे कंजूस, परस्वत्वापहारी ( रक्षसः ) दुष्ट स्वभाव के राक्षस पुरुष से ( पाहि ) रक्षा कर । और ( नः ) हमारी ( वाजेषु ) संग्रामों में भी ( प्र अव स्म ) उत्तम रीति से रक्षा करो ( हि ) क्योंकि ( त्वाम् इत् ) आपको ही ( देव-तातये ) विद्वानों की और अपनी ( वृधे) वृद्धि के लिये (नेदिष्ठं)

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

Digitized by Arya Samaj Foundation Chennai and eGangotri

सबसे समीपतम ( आपिम् ) अपना बन्धु जानकर ( नक्षामहे ) शरण आते हैं, प्राप्त होते हैं ।

इति प्रथमः खण्डः ।

—:०:—

[१५४६] इनो राजन्नरतिः समिद्धो रौद्रो दक्षाय सुषुमाँ अदर्शि। चिकिद्विभाति भासा बृहतासिक्नीमेति रुशतीमपाजन् ॥१॥

[१५४७] कृष्णां यदेनीमभि वर्पसा भूज्जनयन् योषां बृहतः पितुर्जाम् । ऊर्ध्वं भानुं सूर्यस्य स्तभायन् दिवो वसुभिररतिर्वि भाति ॥२॥

[१५४८] भद्रो भद्रया सचमान आगात् स्वसारं जारो अभ्येति पश्चात् । सुप्रकेतैर्द्युभिरग्निर्वितिष्ठन्रुशद्भिर्वर्णैरभि राममस्थात् ॥ ३ ॥ ५ ॥ ऋ० १० । ३ । १–३ ॥

भा०—( १ ) हे ( राजन् ) प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप (इनः) सब के स्वामी ( अरतिः ) सब के भीतर व्यापक हैं । आप ही (समिद्धः) खूब प्रकाशमान होकर ( रौद्रः ) दुष्टों को रुलाने हारे, पापों के भयंकर दण्डविधाता होकर भी ( दक्षाय ) जीव के लिये ( सुषुमान्[1] ) उत्तम आनन्द रस के उत्पादक और उत्तम जन्म देने हारे, सौम्य ( अदर्शि ) दिखाई देते हैं । वह आप परमेश्वर ( चिकिद् ) सर्वज्ञ होकर ( बृहता ) बड़े भारी (भासा) ज्ञानमय प्रकाश और भौतिक तेजसे सर्वत्र (विभासि) प्रकाशमान हो रहे हैं ! वही आप ( रुशतीम् ) रुचिर कान्तिवाली उषारूप कान्ति को ( अप अजन् ) दूर कर पुनः ( असिक्नीम्[2] ) कृष्णवर्णा रात्रि

१५४६—१. सुष्ठु सूयते इति सुषुपुः सोमस्तद्वान् । ओषध्यात्मना स्थितोऽग्नि-रिति सायणः ।

CC-0.Panini Kanya Maha Vidyalaya Collection.

